'kh"kd & 'kkjluh ikÑr lkfgR; dk bfrgkl

y[kd & ik- Mk- HkkxpUn tu HkkLdj

i/kku likn & vkpk; Jhfuokl oj[kMh
dyx#] d-dk-l-fo-] jkeVd

likn & vkpk; e/klnu iUuk
lpkyd] l'kk/ku o idk'ku foHkkx]
d-dk-l-fo-] jkeVd

likn eMG & Mk- fnudj ejkB] d-dk-l-fo-] jkeVd
Mk- ohuk xk.k] ukxij-

idk'ku o"k & 2020

vkoRrh & iFke

eY; & 950-00

vk;-,l-ch-,u- & 978&81&87418&448&2

e[ki"B & Jh- me'k ikVhy

idk'kd & dylfpo] d-dk-l-fo-] jkeVd
i'kkldh; Hkou] eknk jkM] jkeVd-
,o
U; Hkkjrh; cd dkjikj'ku
208] f}rh; ry] idk'knhi fcfYMx]
4735@22] vlkjh jkM] nfj;k xt]
ub fnYyh & 110002
Qku u- % 23280214] 23280209

The KK Sanskrit University does not hold any responsibility regarding the content, language, originality, Plagiarism or views expressed by the author of these centenary publication books. The respective author is solely responsible.

,l- d- vkQlV] fnYyh

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## PREFACE

It is indeed a matter of great pleasure and pride for Kavikulaguru Kalidas Sanskrit University, Ramtek to have this rarest opportunity of hosting the 50th session of All India Oriental Conference at Nagpur. This AIOC-50th session at Nagpur will be forever remembered by all as the year 2019 also happens to be the year of Centenary Celebration of AIOC. The premier objective with which the great scholars of yester years had contemplated and established this national academic event called All India Oriental Conference has been achieved through these years with scores of young scholars contributing significantly to the treasure house of knowledge through their valuable research work.

The research of yore and of the present should be properly recorded so as to make it easily available to all lovers of knowledge and wisdom in the years to come. With this objective, we have contemplated to commemorate the 100th year of this grand event of 50th session of AIOC by way of publishing 100 monographs on different subjects in four languages viz., Sanskrit, Hindi, Marathi and English. It is no doubt a herculean task but still worth of it, for the reason that these 100 monographs will inspire many young scholars to take upon a fresh study and research of the oriental subjects with more vigour and zeal.

The AIOC Centenary Publication Series includes wide variety of subjects like Literature, Language, Veda, Indian Philosophy, Sanskrit Grammar, Law, Children Literature, Yoga, Astronomy and Astrology, Ayurveda, Pali, Prakrit, Jain, Buddhism, Education, Library Science, Poetics, Aesthetics, and Indology. It also includes reprint of some rare texts of academic importance which have gone out of print are not easily available. We wish to mark this centenary celebrations with this series that connects the glory of the past and aspirations of future. I place on record my sincere gratitude to all the authors of these monographs who have kindly contributed to the richness of this

series.

I am confident that the books published in these series will definitely inspire the lovers of Oriental Learning in general and of Sanskrit Language and Literature in particular.

On this occasion, we have published a memorable book of all the speeches of Section-Presidents of all previous sessions of AIOC. It is indeed a very capacious addition to any collection. I with all respect thank two eminent scholars of our times - Prof. Gautam Patel, President and Prof. Saroja Bhate, General Secretary, the torch bearers of AIOC who have not only encouraged us in this venture but also made all efforts to provide these valuable historical speeches for us. I thank all executive members of AIOC and my colleagues of the varsity for making this event a grand success. My words fall short in describing the painstaking efforts and scholarly commitment of my esteemed colleague Prof. Madhusudan Penna, local secretary of this session in bringing out this series.

I also take this opportunity to profusely thank Shri. Subhash Jain and Shri Dipak Jain, the proprietors of New Bharatiya Book Corporation, New Delhi for their enthusiastic approach and timely work with all precision and grace.

Let us all sanctify ourselves in the eternal flow of wisdom by reading these books and recommending these to others also!

IjLorh Jfregrh egh;rke

Ramtek — Prof. Srinivasa Varakhedi
10th January 2020 — Vice Chancellor, KKSU

**Kavikulaguru Kalidas Sanskrit University**
**All India Oriental Conference**

**100th Year 50th Session**
**10th-12th January, 2020**

**Chief Patron**
Hon'ble Nitin Gadkari
Minister of Road, Transport & Highways of India

**Patron**
Prof. Srinivasa Varakhedi
Vice Chancellor, KKSU, Ramtek

**AIOC President**
Prof. Gautam Patel
Chairman, Sanskrit Seva Samiti, Ahmedabad.

**AIOC General Secretary**
Prof. Saroja Bhate
Professor of Sanskrit (Retd.), Pune University, Pune

**AIOC Local Secretary**
Prof. Penna Madhusudan
Dean, KKSU, Ramtek

**Additional Local Secretary**
Dr. Harekrishna Agasti — Dr. Dinakar Marathe
Dr. Kalapini Agasti — Dr. Parag Joshi

**Organising Committee**
Prof. C.G. Vijayakumar, Registrar (I/c) & Dean, KKSU, Ramtek
Prof. Nanda Puri, Dean, KKSU, Ramtek
Prof. Krishnakumar Pandey, Dean, KKSU, Ramtek
Prof. Laita Chandratre, Dean, KKSU, Ramtek
Dr. Ramachandra Joshi, Finance Officer, KKSU, Ramtek
Dr. Umesh Shivahare, Controller of Examination, KKSU, Ramtek
Dr. Dipak Kapade, Librarian, KKSU, Ramtek
Dr. Renuka Bokare, PRO, KKSU, Ramtek
Shri. Rajivranjan Mishra, Technical Head, KKSU, Ramtek
Shri. Pravin Kalambe, Security Officer, KKSU, Ramtek

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## Reception Committee

Prof. Srinivasa Varakhedi, Chairperson Reception Committee & VC, KKSU
Parampujya Govindagiri Swamiji, Rishikesh
Prof. P.T. Chande, Former VC, KKSU
Prof. Uma Vaidya, Former VC, KKSU
Prof. Vijendra Kumar, VC, National Law University, Nagpur
Prof. Rajnish Shukla, VC, National Hindi University, Wardha
Prof. Vinayak Kane, VC, RTM Nagpur University, Nagpur
Shri. Krupal Tumane, Member of Parliament
Shri. Girishji Vyas, Member of Legislative Council
Shri. Chandrashekhar Bawankule, Guardian Minister, Nagpur
Prof. Vishram Jamdar, Director, VNIT, Nagpur
Dr. Bhushankumar Upadhyay, Commissioner of Police, Nagpur
Shri. Vijay Phanshikar, Editor, The Hitavada, Nagpur
Shri. Rajkumar Tirpude, Tirpude Group of Insitutions, Nagpur
Shri. Mohabbat Singh, Tuli International, Nagpur.
Shri. Chandragupta Varnekar, Principal Retd., Nagpur
Shri. Suresh Sharma, Baidyanath, Nagpur
Shri. Prabhakar Rao Mundle, Dharampeth Educational Institutions, Nagpur

## Executive Committee

Prof. G. U. Thite, Vice President

Dr. Brijeshkumar Shukla, Treasurer

## Members

Dr. Rajni Satish Chandra Jha
Prof. Shukla Ramakant
Dr. Behera Ranjit
Dr. Meena Shukla
Dr. Nirmala Kulkarni
Dr. Roy Gauri Nath
Dr. Tripathi Uma Rani
Dr. Pushpa Jha
Dr. Basu Ratna
Dr. Mithilesh Kumar
Prof. Singh Prasoon Dutta
Shri. Mishra Arun Ranjan
Dr. Mishra Baidyanath
Dr. Tripathi Rajendra Rasraj
Shri. Harshdev Madhav
Dr. Kamdev Jha
Dr. Parinita Deshpande
Dr. Jha Udayanath (Ashok)

main book starts

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

# विषय सूची



CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## उपस्थापना

जीवशास्त्रियों के अनुसार पृथ्वी पर मानव के पूर्व पक्षी, सर्प, हाथी, हिरण आदि जीव अवतरित हुए। शरीर रचना शास्त्रियों ने मानव और उसके पूर्ववर्ती जीवों में कोई विशेष अन्तर नहीं बताया । जो भी हो, पर पौधों में भी स्मृति और अनुभूति होने का प्रमाण मिलता है जैसा जगदीश चंद्र बोस (१८५०-१९३७) ने सिद्ध किया है । जैनधर्म की तो यह प्राचीनतम मान्यता रही है । प्रकृति की यही विशेषता है । जैनधर्म प्रकृति से ही अधिक जुडा हुआ है।

द्विपदी वानर मानव का पूर्ववर्ती जीव है । वह लगभग वही काम करता है जो मानव करता है। उसकी आवाज प्राकृतिक होती है जिसमें कुछ अर्थ भरा रहता है । प्राकृत का तात्पर्य है प्रकृति या स्वभाव से उत्पन्न । भाव, संकेत आदि के माध्यम से अपनी विचारों की अभिव्यक्ति वे किया करते हैं। समुदाय में रहकर वे अपने विचारों का आदान-प्रदान करते हैं । मानव का भी विकास इसी प्रक्रिया से हुआ है। जैन परम्परा में भोगभूमि और कर्मभूमि भी इसी विकास-कथा को सूचित करती हैं । भाषा के रूप में प्राकृत के बीज भी इसी विकास-कथा में अन्वेषणीय हैं ।

जैनधर्म विशुद्ध मानवतावाद पर टिका भारतीय संस्कृति का कदाचित् प्राचीनतम धर्म है जिसने अहिंसा और अपरिग्रह का सन्देश देकर समस्त मानव जगत् में यथार्थ शान्ति को प्रस्थापित करने की सशक्त भूमिका तैयार की है। समानता, आत्मपुरूषार्थ, सर्वोदय, कर्मवाद, आत्मस्वातन्त्रय जैसे मानवीय सिद्धान्तों को प्रस्तुतकर उसने जातिवाद और वर्गभेद की अभेद्य दीवालों को ध्वस्त किया अैर समाज में एक अभूतपूर्व चेतना जाग्रत की। साध्य-साधन की पवित्रता में आस्था पैदाकर उसने एकात्मकता को जन्म देकर प्राणिमात्र की शक्ति को प्रतिष्ठित किया है। आत्मा की शक्ति को जागृतकर परमात्मा बनने का मार्ग दिखाया है। उसके अनुसार अत्मा में ऐसी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनन्त शक्ति है जो पूर्ण विशुद्धावस्था प्राप्तकर सर्वज्ञता को प्राप्त करता है और ईश्वर को सृष्टिकर्ता के रूप में नकारकर स्वतः निमित उपादान के माध्यम से आत्मचेतना का पूर्ण विकसित होने का अवसर प्रदान करता है। उसने विश्वबन्धुत्व, सौहार्द, संयम, सद्‌भाव और सहयोग का अमर पाठ देकर जीवन पद्धती में नये सूत्र संजोये हैं।

जैनधर्म निवृत्तिवादी है। उसमें चिरस्थायी सुख की प्राप्ति का लक्ष्य होने के कारण न यहां ऋण की कल्पना है और न ही गृहस्थाश्रम को आवश्यक माना है। धार्मिक अनुष्ठाानों को भी इस धर्म में अपर्याप्त और अनावश्यक कहकर मूलतः देय कह दिया है। यद्यपि उत्तरकाल में भक्ति तत्व के सम्मिलीतहो जाने से इन मार्मिक अनुष्ठानों ने अच्छा खासा स्थान बना लिया है। फिर भी वे अहिंसक साधन के रूप में ही स्वीकृत हुए हैं और उन्हें व्यवहार नय के अन्तर्गत रखकर निश्चय नव की प्रक्रिया को प्रबल बना दिया है। निवृत्त्विादी होने के कारण आत्मशुद्धि को ही जीवन का लक्ष्य मानकर आध्यात्मिक ज्ञान की प्राप्ति में लोगों को सम्पन्नबनाये रखा। उन्होंने अपौरूषेय वेदों को अस्वीकृतकर आप्त पुरूषों द्वारा प्रवेदित वचनों को ही प्रमाण माना। या वज्जीवन पंचमहाव्रतों का परिपालनकर मोहादि कर्मों से मुक्ति पाने का प्रयत्न करना उचित समझा योग और ध्यान के माध्यम से जातिवर्ण के आधार पर समाज के भेद को अस्वीकार कर किया तथा मद्य, मांस, मद्यु और सप्त व्यसनों से मुक्त जीवन को ही जीवन की संज्ञा प्रदान की। जैनधर्म का अनेकान्तवाद और सर्वोदय दर्शन सभी प्रकार की विषमताओं से आपादमग्न समाज को एक नई दिशा देता है। उसकी कटी पतंग को किसी तरह सम्भालकर उसमें अनुशासन तथा सुव्यवस्था की सुस्थिर मजबूत और सामुदायिक चेतना से सजी डोर लगा देता है, आस्था और ज्ञान की व्यवस्था में रत्नत्रयीं प्राण फूंक देता है।

प्राकृत : एक जनबोली

प्राकृत का सम्बन्ध स्वाभाविक बोली से रहा है । पंचेन्द्रियों की विषयानुभूति पर प्रत्यक्षीकरण अवलम्बित है । अतीत का अनुभव और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उसकी स्मृति वर्तमान के अनुभव और स्मृति में सहायक सिद्ध होती है । काल भी इसमें अपना सहयोग करता है । ऐन्द्रियिक विकास मानसिक प्रक्रिया है । इन्द्रियानुभूति का प्रभाव मन के भीतर होता है जिसकी अभिव्यक्ति के लिए प्रारम्भ में संकेतों को उपयोग किया जाता था बाद में स्वाभाविक ध्वनियों ने उसका स्थान ले लिया। उसी को बोली कहा जाने लगा। वही बोली प्राकृत के नाम से विख्यात हो गयी । प्राकृत का अर्थ है जनसामान्य, स्वाभाविक और प्राकृत भाषा का अर्थ है जनबोली ।

व्यक्ति का सामाजिक वातावरण उसके परिवार में निहित है। प्रारंभिक अवस्था में परिवारों का समुदाय एक साथ रहता था । चूंकि उनकी आदत, उनका व्यवहार, उनका व्यापार, उनके विचारों का आदान-प्रदान एक सा होता था, इसलिए उसे जनजाति कहा जाता था । पहले वह जनजाति फल-फूल पर निर्भर थी बाद में जब अग्नि का अविष्कार हुआ तो शिकार कर मांस भक्षण भी प्रारंभ हो गया । ये जनजातियां सारे संसार में फैली थीं। उनकी बोली भी प्रदेश के अनुसार बदलती रही । मेक्समूलर ने Lectures on the Science of Language में यह स्पष्ट किया है कि १६३१ ई. में पेरिस से प्रकाशित Grnad Voyage du pays de Huron के अनुसार उत्तरी अमेरिका में बहुत जनजातियां थीं और उनकी बोलियां परस्पर भिन्न थीं । १७ वीं शती में जब यह स्थिति थी तो आदिकाल में तो हजारों बोलियां रही होंगी । भारत में भी यही स्थिति थी ।

बोलियों को प्रारम्भ से ही संस्कारित किया जाता रहा । लिपि का अविष्कार हुआ और फिर बोलियों को लिखा जाने लगा । पहले ध्वनि लेखन को चित्रों में उतारा गया । गुफाओं में ये चित्र प्राप्त हुए है। मोहनजोदडो, हडप्पा, मिश्र, बेबिलोनिया आदि स्थानों की खुदाई में भी ऐसे चित्र मिले हैं। प्रतीकात्मक पद्धति का भी प्रयोग हुआ है । बाद में स्वर व्यंजन के अनुसार लिपि का विकास हुआ । भाषा के इस विकास ने मानव को पशु समुदाय से पृथक् कर दिया ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राकृत साहित्य की पृष्ठभूमि

भाषा संप्रेषणशीलता से जुड़ी हुई है । विचारों के प्रवाह के साथ उसकी संप्रेषणशीलता बढ़ती चली जाती है । सृष्टि के प्रथम चरण में भाषा की उत्पत्ति का इतिहास यहीं से प्रारम्भ होता है । मानवीय इतिहास और संस्कृति की धरोहर का संरक्षण भाषा की प्रमुख देन है । उसके उतार-चढ़ाव का दिग्दर्शन कराना भी भाषा का विशिष्ट कार्य है । इस दृष्टि से प्राकृत भाषा और साहित्य का सही मूल्यांकन आभी शेष है । साहित्य संस्कृति का उद्वाहक तत्त्व है । भाषा उसका अजस्र स्रोत है, अभिव्यक्ति के माध्यम से वह विचारों का प्रतिबिम्ब हैं ।

जैनाचार्यों ने मूलतः प्राकृत को अपनी अभिव्यक्ति का साधन बनाया। उन्होंने इस तथ्य को भलीभांति पहचाना कि जन सामान्य की भाषा प्राकृत के माध्यम से ही धर्मप्रचार किया जा सकता है । पर जैसे ही संस्कृत ने विद्वज्जनों की भाषा के रूप में स्वीकृति पायी, जैनाचार्यों ने भी उसे पूर्णतः अपनाया। वे संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओं में साहित्य सृजन करने लगे। उनके इस साहित्य सृजन का मूल आधार द्वादशांग वाणी के रूप में आगम साहित्य रहा है । उस पर जैनेतर वाङ्मय का भी प्रभाव पडा है पर उसमें मानवीय चिन्तन और प्रगतिशील तत्त्वों का मन्थन अधिक दिखाई देता है ।

समग्र जैन साहित्य की पृष्ठभूमि आध्यात्मिकता से सिंचित है । सम्यग्दर्शन, सम्यक्ज्ञान और सम्यक्चारित्र की त्रिवेणी में अवगाहन कर जैनाचार्यों ने आध्यात्मिक व्यक्तित्व का विकास किया है । तप, त्याग, संयम और अहिंसा ही उनकी थाती रही है । वर्णाश्रम धर्म और जातिवाद से मुक्त होकर उन्होंने अपने पुरुषार्थ को ही संबल बनाया है । उनके नायक देवी देवता न होकर सामान्य जन के बीच रहने वाला श्रेष्ठी, तीर्थंकर या योद्धा रहा है जो सांसारिक कार्यों में प्रवृत्त होने के बाद त्याग, तपस्या करता है और जिनदीक्षा लेकर अपने ही पुरुषार्थ से निर्वाण प्राप्त करता है। आत्मसाधना के माध्यम से वह सामुदायिक चेतना को जाग्रत करता है । तदर्थ

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वह लोक कथाओं को यथार्थवाद के धरातल पर उतारकर मानवता को प्रतिष्ठित करता है । अवतारवाद की विचारधारा से दूर रहकर दुष्टनिग्रह की बात नहीं सोचता बल्कि दुःखनिवृत्ति का लक्ष्य लेकर ही वह सामाजिक क्षेत्र में कदम रखता है । कथाओं में शान्तरस प्रधान होता है और उनमें व्यक्ति का सूत्र जन्म-जन्मान्तरों से बंधा रहता है । चारित्रिक विकास के लिए वह अतिवाद का उपयोग नहीं करता बल्कि दार्शनिक विचारधाराओं का तुलनात्मक अध्ययन करता हुआ स्वाध्याय में लीन रहता है और आत्मोत्थान की भूमिका अहिंसा और अपरिग्रह के सिद्धान्तों पर अपनाता है । स्याद्वाद और अनेकान्तवाद पर प्रतिष्ठित होकर सामाजिक समरसता पैदा करता है। विचार स्वातन्त्र्य और स्वावलम्बन पर जोर देता है । आचार और विचार का समन्वय करता है ।

जैनाचार्यों ने जीवन का लक्ष्य आध्यात्मिक सुख और परमानन्द की प्राप्ति मानकर समूचे वाङ्मय का ताना-बाना बुना है । धर्म पर-पीडन के लिए नहीं, दुःख निवृत्ति के लिए है । इसी भावधारा पर प्रतिष्ठित होकर कलापक्ष और भावपक्ष के साथ प्राकृत, संस्कृत आदि प्राच्य भाषाओं में साहित्य का सृजन किया है। पैदल भ्रमण एक अनिवार्य नियम होने के कारण लोकतत्त्व और लोकभाषा को तो अपनाया ही है, साथ ही इतिहास और संस्कृति के समचे तत्त्वों पर यथाप्रसंग खूब विचार किया है । द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव का उपयोग कर उन्होंने कथाओं में गहन काव्य तत्त्व को भी उतारा है । महाकाव्य, खण्डकाव्य, चरितकाव्य, कथाकाव्य, नाटक, गीति काव्य आदि सभी विधाओं का खुलकर प्रयोग प्राकृत में हुआ है । इन विधाओं की पृष्ठभूमि में प्राकृत और उसकी विविध जनबोलियों का सक्रिय योगदान रहा है ।

प्राकृतभाषा और आर्यभाषाएं

भाषाविज्ञान की दृष्टि से प्राकृत भाषा का सम्बन्ध भारोपीय भाषापरिवार में भारतीय आर्य शाखा परिवार से है । विद्वानों ने साधारणतः तीन भागों में इस भाषा-परिवार के विकास को विभाजित किया है -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१. प्राचीन भारतीय आर्यभाषा काल - १६०० ई.पू. से ६०० ई.पू. तक
२. मध्यकालीन आर्यभाषा काल - ६०० ई.पू. से १००० ई.पू. तक
३. आधुनिक आर्यभाषाकाल - १००० ई. से आधुनिक काल तक ।

प्राकृत भाषायें प्राचीन कालीन जनसामान्य बोलियों का प्रतिनिधित्व करती हैं । उन्हें सामान्यतः 'प्राकृत' की संज्ञा दी जाती है । प्राकृत की प्राचीनतम स्थिति को समझने के लिए हमे तुलनात्मक भाषाविज्ञान का आश्रय लेना पड़ेगा । इसका सम्बन्ध भारोपीय परिवार से है जिसकी मूलभाषा 'इयु' अथवा 'आर्यभाषा' रही है । इसका मूल निवास लिथूनिया से लेकर दक्षिण रूस के बीच कहीं था । यहीं से यह गण अनेक भागों में विभाजित हुआ। उनमें से रूस गण मेसोपोटामियन होता हुआ भारत आया। यही कारण है कि ईरान की प्राचीन भाषा और भारत की प्राचीन भाषा का गहरा सम्बन्ध दिखाई देता है। अवेस्ता और ऋग्वेद की भाषाओं के अध्ययन से यह अनुमान किया जाता है कि यह आर्यशाखा किसी समय पामीर के आस-पास कहीं एक स्थान पर साथ-साथ रही होगी और वहीं से कुछ लोग ईरान की ओर और कुछ भारत की ओर आये होंगे । भारत में आने पर 'इयु' की ध्वनियों में परिवर्तन हो गया । उदाहरण के रूप में इयु का ह्रस्व और दीर्ध अ, ए और ओ इण्डो-ईरानी में लुप्त हो गया है । ऋग्वेद और अवेस्ता की तुलना से यह तथ्य और अधिक स्पष्ट हो जाता है ।

प्राचीन भारतीय आर्यभाषा का स्वरूप ऋग्वेद और अर्थववेद में दिखाई देता है । उच्चा, नीचा, दूलभ, पश्चा, वक, मोह पुराण, तितऊ, जूर्ण, उलूसल, उईक आदि शब्द इसके उदाहरण हैं । उस समय तक जनभाषा या बोली के ये रूप विकसित होकर छान्दस् का रूप ले चुके थे । इसके बावजूद उसमें जनभाषिक तत्त्व छिप नहीं सके । जनभाषा के परिष्कृत और विकसित रूप पर ही यास्क ने अपना निरुक्तशास्त्र लिखा। पाणिनि के आते-आते वह भाषा निश्चित ही साहित्यिक हो चुकी होगी । पाणिनि के पूर्ववर्ती शाकटायन, शाकल्य आदि वैयाकरणों में से किसी ने जनभाषा को व्याकरण में परिबद्ध करने का प्रयत्न किया हो तो कोई असम्भव नहीं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परवर्ती वैदिककाल में देश्य भाषाओं के तीन रूप मिलते हैं - १. उदीच्य या उत्तरीय विभाषा, २. मध्यदेशीय विभाषा और ३. प्राच्य या पूर्वीय भाषा । उदीच्य विभाषा सप्तसिन्धु प्रदेश की परिनिष्ठित मध्यदेशीय भाषा मध्यम मार्गीय थी तथा प्राच्य भाषा पूर्वी उत्तरप्रदेश, अवध और बिहार में बोली जाती थी। प्राच्य भाषा-भाषी यज्ञीय संस्कृति में विश्वास न करने वाले प्राच्य लोग थे । भगवान् बुद्ध और महावीर ने इसी जनभाषा को अपनी अभिव्यक्ति का साधन बनाया था । पालि-प्राकृत भाषायें इसी के रूप हैं । डॉ. सुनीतिकुमार चाटूर्ज्या ने इस सन्दर्भ में लिखा है - "व्रात्य लोग उच्चारण में सरल एक वाक्य को कठिनता से उच्चारणीय बतलाते हैं और यद्यपि वे दीक्षित नहीं हैं, फिर भी दीक्षा पाये हुओं की भाषा बोलते हैं । इस कथन से स्पष्ट है कि पूर्व के आर्य लोग (व्रात्य) संयुक्त व्यजन, रेफ एवं सोष्म ध्वनियों का उच्चारण सरलता से नहीं कर पाते थे । संयुक्त व्यंजनों का यह समीकृत रूप ही प्राकृत ध्वनियों का मूलाधार है । इस प्रकार वैदिक भाषा के समानान्तर जो जनभाषा चली आ रही थी, वही आदिम प्राकृत थी । पर इस आदिम प्राकृत का स्वरूप भी वैदिक साहित्य से ही अवगत किया जा सकता है" ।

आर्यभाषा के मध्यकाल में द्राविड और आग्नेय जातियों का प्रभाव स्पष्टतः देखा जा सकता है । मूर्धन्य ध्वनियों का अस्तित्व द्रविड परिवार का ही प्रभाव है । अटवी, कठिन, कुटिल, काच,, कोण, चिक्का, फण, वेणु, वीणा आदि शब्द संस्कृत में द्रविड परिवार से आये हैं । छान्दस् में ळ ध्वनि प्राकृत से पहुंची हुई है । वैदिक और परवर्ती संस्कृत में न के स्थान पर ण हो जाना (जैसे फण, पुण्य, निपुण आदि) तथा रेफ के स्थान पर ल हो जाना जैसी प्रवृत्तियां भी प्राकृत के प्रभाव की दिग्दर्शिका है ।

### प्राकृत और छान्दस् भाषा

प्राकृत भाषा की प्रवृत्तियों की ओर दृष्टिपात करने पर ऐसा लगता है कि उसका विकास प्राचीन आर्यभाषा छान्दस् से हुआ है, जो उस समय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

की जनभाषा रही होगी । जनभाषा के रूपों को अलग कर छान्दस् का निर्माण हुआ होगा । जो कुछ शेष रह गये उनका उत्तर काल में विकास होता रहा । प्राकृत और वैदिक भाषाओं की तुलना करने पर यह तथ्य और भी स्पष्ट हो जाता है -

१. प्राकृत में व्यंजनान्त शब्दों का प्रयोग प्रायः नहीं, परन्तु वैदिक भाषा में वह कहीं होता है और कहीं नहीं होता ।
२. प्राकृत में विजातीय स्वरों का लोप हो जाता है और पूर्ववर्ती ह्रस्व स्वर को दीर्घ हो जाता है। जैसे- निश्वास का नीसास । वैदिक संस्कृत में भी यह प्रवृत्ति मिलती है । जैसे - दुर्नाश का दूर्णाश।
३. स्वरभक्ति का समान प्रयोग मिलता है । प्राकृत में स्व को सुव होता है तो वैदिक संस्कृत में भी तन्वः का तनुवः मिलता है ।
४. प्राकृत में तृतीया का बहुवचन देवेहि मिलता है, तो वैदिक संस्कृत में भी देवेभि मिलता है ।
५. प्रारम्भ में ही प्राकृत में ऋ का इ, अ, उ आदि ध्वनियों में परिवर्तन हुआ जो वैदिक साहित्य में श्रिणोति, शिथिर आदि रूपों में देखा जाता है ।
६. संस्कृत में भ के स्थान पर ह होने की प्रवृत्ति मूलतः प्राकृत की है ।
७. संस्कृत में 'ण' और 'ऋ' द्रविड भषाओं से प्रभावित प्राकृत से ही संस्कृत में अपनाये गये हैं।

छान्दस् और प्राकृत भाषा की तुलना करने पर यह तथ्य सामने आता है कि उसके पूर्व की जनभाषा प्राकृत थी जिससे छान्दस् साहित्यिक भाषा का विकास हुआ । छान्दस् साहित्यिक भाषा को ही परिमार्जित कर संस्कृत भाषा का रूप सामने आया । परिमार्जित करने के बावजूद छान्दस् से प्राकृत और संस्कृत, दोनों भाषाओं की उत्पत्ति होने पर भी संस्कृत भाषा नियमों और उपनियमों में बंध गई, पर प्राकृत को जनभाषा रहने के कारण बांधा नहीं जा सका । इस दृष्टि से प्राकृत को बहता नीर कहा गया है और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

संस्कृत को बद्ध सरोवर । प्राचीन प्राकृत से ही उत्तरकाल में मध्यकालीन प्राकृत का विकास हुआ और मध्यकालीन प्राकृत से ही अपभ्रंश तथा अपभ्रंश से हिन्दी, मराठी, बंगला, गुजराती आदि आधुनिक भाषाओं का जन्म हुआ। इस प्रकार विकास अवरुद्ध नहीं हुआ, बल्कि उनसे निरन्तर नई-नई भाषाओं का जन्म होता गया । संस्कृत भाषा भी इन प्राकृत बोलियों से प्रभावित हुए बिना नहीं रह सकी ।

प्राकृत : जनभाषा का रूप

सदियों से प्राकृत भाषा की उत्पत्ति के सन्दर्भ में विवाद के स्वर गूंजते रहे हैं । प्राकृत और संस्कृत इन दोनों भाषाओं में प्राचीनतर तथा मूल भाषा कौन-सी है ? इस प्रश्न के समाधान में दो पक्ष प्रस्तुत किये गये हैं । प्रथम पक्ष का कथन है कि प्राकृत की उत्पत्ति संस्कृत से हुई है तथा दूसरा पक्ष उसका सम्बन्ध किसी प्राचीन जनभाषा से स्थापित करता है । प्राकृत व्याकरणशास्त्रों में दोनों पक्षों का विश्लेषण इस प्रकार मिलता है -

१. प्रथम पक्ष -

१. प्रकृतिः संस्कृतम् । तत्र भवं तदागतं वा प्राकृतम् - हेमचन्द्र ।
२. प्रकृति : संस्कृतम्, तत्र भवं प्राकृतम् उच्यते - मार्कण्डेय ।
३. प्रकृते : संस्कृतायास्तु विकृतिः प्रकृतिः मता - नरिसंह ।
४. प्राकृतस्य तु सर्वमेव संस्कृतं योनिः - वासुदेव ।
५. संस्कृतात् प्राकृतं श्रेष्ठं ततोऽपभ्रंश भाषणम् - शंकर ।
६. प्रकृतेः संस्कृताद् आगतं प्राकृतम् - सिंहदेवगणिन् ।
७. प्रकृतिः संस्कृतम्, तत्र भवत्वात् प्राकृतं स्मृतम् - पीटर्सन् (प्राकृतचन्द्रिका)

२. द्वितीयपक्ष

१. 'प्राकृतेति' सकलजगज्जन्तूनां व्याकरणादिभिरनाहितसंस्कारः सहजो वचनव्यापारः प्रकृतिः, तत्र भवः सैव वा प्राकृतम् । 'आरिसवयवो सिद्धं देवाणं अद्धमागहा वाणी' इत्यादि - वचनात् वा प्राक् पूर्वकृतं प्राक्कृतं बालमहिलादिसुबोधं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सकलभाषानिबन्धभूतं वचनमुच्यते । मेघनिर्मुक्तिजलमिवैकस्वरूपं तदेव च देशविशेषात् संस्कारकरणाच्च समोसादितविशेषं सत् संस्कृताद्युत्तरविभेदानाप्नोति। अतएव शास्त्रकृता प्राकृतमादौ निर्दिष्टं तदनु संस्कृतादीनि। पाणिन्यादिव्याकरणोदित शब्दलक्षणेन संस्करणात् संस्कृतमुच्यते (नमिसाधु) ।

२. सयलाओ इमं वाया विसंति एनो य णेति वायाओ ।
एंति समुद्दं चिय णेंति सायराओ च्चिय जलाइं । वाक्पतिराज

३. यद् योनिः किल संस्कृतस्य सुदशां जिह्वासु यन्मोदते - राजशेखर

उपर्युक्त दोनों पक्षों का विश्लेषण हम इस प्रकार कर सकते हैं कि प्राकृत वस्तुतः जन बोली थी, जिसे उत्तरकाल में संस्कृत के माध्यम से समझने-समझाने का प्रयत्न किया गया । प्राकृत भाषा के समानान्तर वैदिक संस्कृत अथवा छान्दस् भाषा थी, जिसका साहित्यिक रूप ऋग्वेद और अर्थववेद में विशेष रूप से दृष्टव्य है । यास्क ने इसी पर निरुक्त लिखा और पाणिनि ने इसी को परिष्कृत किया। विडम्बना यह है कि प्राकृत के प्राथमिक रूप को दिग्दर्शित कराने वाला कोई साहित्य उपलब्ध नहीं जिसके आधार पर उसकी वास्तविक स्थिति समझी जा सके । हां, यह अवश्य है कि प्राकृत के कुछ मूल शब्दों को वैदिक संस्कृत में प्रयुक्त शब्दों के माध्यम से समझा जा सकता है । वैदिक रूप विकृत, किंकृत, निकृत, दन्द्र, अन्द्र, प्रभृ, क्षुद्र, क्रमशः प्राकृत के वकिट, कीकट, निकट, दण्ड, अण्ड, पट्, घट, क्षुल्ल रूप थे जो धीरे-धीरे जनभाषा से वैदिक साहित्य में पहुंच गये । इन शब्दों और ध्वनियों से यह कथन अतार्किक नहीं होगा कि प्राकृत जनबोली थी जिसे परिष्कृत कर छान्दस् भाषा का निर्माण किया गया । जनबोली का ही विकास उत्तरकाल में पालि, प्राकृत अपभ्रंश और आधुनिक भारतीय भाषाओं के रूप में हुआ तथा छान्दस् भाषा को पाणिनि ने परिष्कृत कर लौकिक संस्कृत का रूप दिया । साधारणतः लौकिक सस्कृत में तो परिवर्तन नहीं हो पाया पर प्राकृत जनबोली सदैव परिवर्तित अथवा विकसित होती रही। संस्कृत भाषा को शिक्षित और उच्चवर्ग ने अपनाया तथा प्राकृत

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सामान्य समाज की अभिव्यक्ति का साधन बनी रही । यही कारण है कि संस्कृत नाटकों में सामान्य जनों से प्राकृत में ही वार्तालाप कराया गया है भले ही उनकी भाषा परिनिष्ठित कर दी गई हो ।

डॉ० पिशल ने होइफर, नास्सन, याकोबी, भण्डारकर आदि विद्वानों के इस मत का संयुक्तिक खण्डन किया है कि प्राकृत का मूल केवल संस्कृत है । उन्होंने सेनार से सहमति व्यक्त करते हुए कहा कि प्राकृत भाषाओं की जड़ें जनता की बोलियों के भीतर जमी हुई हैं और उनके मुख्य तत्त्व आदि काल में जीती-जागती और बोली जाने वाली भाषा से लिये गये हैं ; किन्तु बोलचाल की वे भाषायें, जो बाद में साहित्यिक भाषाओं के पद पर चढ़ गई, संस्कृत की भांति ही बहुत ठोकी-पीटी गईं, ताकि उनका एक सुगठित रूप बन जाये । अपने मत को सिद्ध करने के लिए उन्होंने सर्वप्रथम वैदिक शब्दों से साम्य बताया और बाद में मध्यकालीन और आधुनिक भारतीय बोलियों में सन्निहित प्राकृत भाषागत विशेषताओं को स्पष्ट किया ।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि जिस प्रकार वैदिक भाषा उस समय की जनभाषा का परिष्कृत रूप है, उसी प्रकार साहित्यिक प्राकृत उत्तरकालीन बोलियों का परिष्कृत रूप है । उत्तरकाल में तो वह संस्कृत व्याकरण, भाषा और शैली से ही प्रभावित होती रही । फलतः लम्बे-लम्बे समास और संस्कृतसे परिवर्तित प्राकृत रूपों का प्रयोग होने लगा । प्राकृत व्याकरणों की रचना की आधारशिला में भी इसी प्रवृत्ति ने काम किया ।

प्राकृत का ऐतिहासिक विकासक्रम

प्राकृत का ऐतिहासिक विकास भी हम तीन स्तरों में विभाजित कर सकते हैं -

१. प्रथम स्तरीय प्राकृत - (१६०० ई.पू. से ६०० ई.पू.) - इस काल की जनबोली का रूप वैदिक या छान्दस् ग्रन्थों में मिलता है ।

२. द्वितीय स्तरीय प्राकृत (६०० ई.पू. से १००० ई.) - इस काल में प्राकृत में जो साहित्य लिखा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३. आधुनिक भारतीय भाषाएं (१००० ई. से वर्तमान तक)

द्वितीय स्तरीय प्राकृत को तीन युगों में विभाजित किया जा सकता है -

१. प्रथम युगीन प्राकृत (६०० ई.पू. से ५०० ई.) -

अ) अर्ध प्राकृत, (पालि, अर्धमागधी और जैनशौरसेनी), ब) शिलालेखी प्राकृत, स) निया प्राकृत, द) प्राकृत धम्मपद की प्राकृत, इ) अश्वघोष के नाटकों की प्राकृत ।

२. द्वितीय युगीन प्राकृत (प्रथम शती से बारहवीं शती तक) -

अलंकार, व्याकरण, काव्य और नाटकों में प्रयुक्त प्राकृतें-महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी और पैशाची।

३. तृतीय युगीन प्राकृत (छठी शती से दशवीं शती तक)- अपभ्रंश काल।

## प्राकृत और संस्कृत

जैनाचार्यों ने प्राकृत के साथ ही संस्कृत, तमिल, कन्नड, गुजराती, मराठी आदि भाषाओं को भी अपनी अभिव्यक्ति का साधन बनाया । प्राकृत का जैसे-जैसे विकास होता गया उसकी बोलियां भाषाओं का रूप ग्रहण करती गईं । यह परिवर्तन संस्कृत में नहीं हो सका । इसका मूल कारण यह था कि पाणिनि आदि आचार्यों ने बहुत पहले ही उसे नियमों से जकड़ दिया, जबकि प्राकृत व्याकरणों की रचना संस्कृत व्याकरणों के आधार पर लगभग दशवीं शताब्दी में प्रारम्भ हुई । इस समय तक प्राकृत का विकास अपभ्रंश और आधुनिक भारतीय भाषाओं की आधारभूमि तक पहुंच चुका था और संस्कृत सुशिक्षित वर्ग की भाषा बन चुकी थी । इसलिए प्राकृत को समझाने के लिए संस्कृत का उपयोग आचार्यों ने किया। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि प्राकृत संस्कृत से उद्भूत है । दोनों भाषाओं का यथानुरूप स्वतन्त्र विकास होता रहा है । प्राकृत जनबोली होने के कारण विकारात्मक विकास के विविध रूप ग्रहण करती रही जबकि संस्कृत में विशेष परिवर्तन नहीं हुआ । यह विकार ध्वन्यात्मक अधिक हुआ है । उसी ध्वन्यात्मक परिवर्तनों को स्पष्ट करने के लिए आचार्यों ने अधिक ज्ञात संस्कृत भाषा की ध्वनियों का आधार लिया है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ई. की लगभग द्वितीय शताब्दी से जैनाचार्यों ने संस्कृत भाषा में लिखना प्रारम्भ किया। उमास्वामी अथवा उमास्वाति इसके सूत्राधार थे जिन्होंने तत्त्वार्थसूत्रा जैसा महनीय ग्रन्थ समर्पित किया । गुप्तकाल तक आते-आते संस्कृत और अधिक प्रतिष्ठित हो चुकी । इसके बावजूद वह जनभाषा नहीं बन सकी बल्कि सम्भ्रान्त परिवारों में उसका उपयोग लोकप्रिय अधिक हो गया । सिद्धर्षि (ई. ८०५) ने इस तथ्य को इसप्रकार से स्पष्ट किया है -

संस्कृत प्राकृता चेति भाषे प्राधान्यमर्हतः ।
तत्रापि संस्कृता तावद् दुर्विदग्ध हृदि स्थिता ।।
बालानामपि सद्बोधकारिणी कर्णपेशला ।
तथापि प्राकृता भाषा न तेषामभिभाषते ।।
उपायं सति कर्तव्यं सर्वेषां चित्तरंजनम् ।
आतस्तदनुरोधेन संस्कृतेऽस्य करिष्यते ।।

हेमचन्द्र भी इसी तथ्य को अभिव्यक्त करते हुए दिखाई देते हैं । उनके अनुसार ११-१२ वीं शताब्दी में भी सर्वसाधारण जनता प्राकृत भाषा का ही व्यवहार करती थी और अभिजात वर्ग ने संस्कृत भाषा को अपनाया था । काव्यानुशासन कारिका की टीका में लिखा है -

बालस्त्रीमन्दमूर्खाणां नृणां चारित्रकांक्षिणाम् ।
अनुग्रहार्थं तत्त्वज्ञैः सिद्धान्तः प्राकृतः कृतः ।।

इस प्रकार संस्कृत अभिजात एवं सुशिक्षित वर्ग की भाषा थी, जबकि प्राकृत का प्रयोग अशिक्षित तथा सामान्य वर्ग किया करता था । जैनधर्म के प्रचार-प्रसार की दृष्टि से जैनाचार्यों के लिए यह आवश्यक था कि वे संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओं पर समान रूप से अधिकार करें। ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों से ही साधारणतः यह देखा जाता है कि सभी जैनाचार्य इन दोनों भाषाओं के पण्डित रहे हैं । इतना ही नहीं, उन्होंने दोनों भाषाओं में साहित्य-सर्जना भी की है । अनेक आचार्यों ने अपने आपको

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

"उभयभाषाचक्रवर्ती" भी लिखा है । यही कारण है कि जैन साधक आज भी संस्कृत, प्राकृत और आधुनिक भाषाओं में साहित्य-साधना कर रहे हैं।

अपभ्रंश और आधुनिक भारतीय भाषाएं

प्राकृत भाषा किंवा बोली के चरण आगे बढ़ते गये और अपभ्रंश के रूप में उसका विकास निर्धारित होता गया । यहां अपभ्रंश का तात्पर्य है जनबोली अथवा ग्रामीण भाषा । प्रारम्भ में प्राकृत भी अपभ्रंश में गर्भित थी, परन्तु उसके साहित्यिक रूप में आ जाने पर उसका मूल रूप विकसित होने लगा । इसी विकसित अथवा परिवर्तित रूप को हम अपभ्रंश कहते हैं । धीरे-धीरे अपभ्रंश में भी साहित्य-सृजन होने लगा और भाषा भी क्रमशः विकसित होती गई । फलतः अवहट्ट आदि सोपानों को पार करती हुई वह भाषा किंवा बोली आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं को उत्पन्न करने में कारण बनी ।

डॉ० भोलानाथ तिवारी के अनुसार आधुनिक आर्य भाषाओं का जन्म इस प्रकार हुआ -

१. शौरसेनी से पश्चिमी हिन्दी, नागर अपभ्रंश से राजस्थानी, गुजराती पहाड़ी बोलियां ।
२. पैशाची अपभ्रंश से लहंदा और पंजाबी ।
३. ब्राचड़ अपभ्रंश से सिन्धी ।
४. महाराष्ट्री अपभ्रंश से मराठी ।
५. अर्द्धमागधी अपभ्रंश से पूर्वी हिन्दी, और
६. मागधी अपभ्रंश से बिहारी, बंगाली, उड़िया और असमिया भाषाओं का विकास हुआ है ।

प्राकृत बोलियों के भेद

प्राकृत भाषा मूल रूप में जनबोली थी । प्राचीन काल में इन जनबोलियों की संख्या बहुत थी । तीर्थंकर महावीर के युग में १८ महाभाषाएं और ७०० लघुभाषाएं प्रचलित थीं । प्रादेशिक आधार पर आगम ग्रन्थों में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१८ प्रकार की प्राकृत बोलियों का उल्लेख आया है । कुवलयमाला में इन बोलियों के नाम इस प्रकार दिये गये हैं - गोल्ल, मगध, अन्तर्वेद कीर, ढक्क, सिन्धु, मरू, गुर्जर, लाट, मलवा, कर्णाटक, ताजि, कौशल, महाराष्ट्र आदि प्रदेशों की बोलियां । भरतकृत गीतालंकार में ४२ विभाषाओं का उल्लेख हैं - महाराष्ट्री, किराती, म्लेच्छी, सोमकी, कांची, मालकी, काशिसंभवा, देविका कुशवर्ता सूरसेनिका, बांधी, गुर्जरी, रोमकी, कानमूसी, देवकी, पंचपत्तना, सैन्धवी, कौशिकी, भद्रा, भद्रमोजिका, कुन्तला, कौशिला, परा, यावनी, कुर्कुरी, मध्यदेशी तथा काम्बोजी ।

प्राकृत वैयाकरणों ने जिन प्राकृत भेदों का उल्लेख किया है उनकी सूची वर्णक्रमानुसार इस प्रकार है । ये भेद प्रादेशिक स्तर पर हैं जिनसे प्राकृत के फैलाव का पता चलता है ।

अपभ्रंश, अर्धमागधी, अतिभाषा, अवहट्ठ भाषा, आभीर अपभ्रंश, आन्ध्री, आभीर, आभीरिका, आभीरी, अवन्ती, अवन्ती अपभ्रंश, शिलालेखी प्राकृत, उदीची, उपनागरी अपभ्रंश, ओड्र, औड्र-अपभ्रंश, औढ्री, कांचापभ्रंश, कांच-पैशाची, कलिंग-अपभ्रंश, कर्णाट-अपभ्रंश, कीरात, कैकय-अपभ्रंश, कैकेय-पैशाची (चिक), कौन्तल-अपभ्रंश, गौरज-अपभ्रंश, ग्राम्य-अपभ्रंश, ग्राम्य भाषा, चाण्डाली, चूलिका पैशाची, जातिभाषा, जैन प्राकृत, जैन महाराष्ट्री, जैन शौरसेनी, जैन सौराष्ट्री, टक्क-अपभ्रंश, टक्की, ढक्की, द्राविडी, द्राविड अपभ्रंश, द्राविड-पैशाची, देशज, देशभाषा, देशी, दैव या हैमवत, नागर अपभ्रंश, निया प्राकृत, पांचाल पैशाची, पांचाल अपभ्रंश, पाण्ड्य, पैशाची, पाण्ड्य अपभ्रंश, पालि, पाश्चात्य अपभ्रंश, खरोष्ठी प्राकृत (धम्मपद प्राकृत), प्राच्या, प्राच्या अपभ्रंश, बर्बर अपभ्रंश, बाहीकि, बौद्ध मिश्रित संस्कृत, भूतभाषा, मध्यदेशीय अपभ्रंश, मागध पैशाचिका, मागधी, मालव अपभ्रंश, महाराष्ट्री, मिश्रार्धमागधी, रन्तिका, लाट अपभ्रंश, लेना बोली, वारेन्द्र भाषा, विभाषा, व्राचड अपभ्रंश, व्राचड पैशाचिका, वैडाल, वैताल अपभ्रंश, वैदर्भी अपभ्रंश, शक्की, शकारी, शबर, शबरी शौरसेनी,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

शौरसेनी-पैशाची, सौराष्ट्री, श्रावन्ती, श्रावस्ती, संकीर्ण पैशाची, सैप्पल अपभ्रंश, सैंहल अपभ्रंश, हाती गुम्फा ।

मौर्य साम्राज्य के पतन के बाद मथुरा मध्यदेश का सांस्कृतिक केन्द्र बन गया और संस्कृत तथा शौरसेनी उसकी लोकप्रिय भाषाएं बन गईं। भरत ने अपने नाट्यशास्त्र में शौरसेनी को प्रमुख भाषा माना है ।

महाराष्ट्री भी शौरसेनी के समान ही लोकप्रिय रही है । उसमें काव्यात्मक साहित्य अधिक है । हाल की सतसई प्रसिद्ध है ही । हाल जैसे सातवाहन राजाओं का प्राकृत प्रेम भी प्रसिद्ध रहा है । सिमुक सातवाहन वंश का प्रथम राजा था प्रथम शती ई.पू. में । सातकर्णी उसका पुत्र था जिसने दक्षिणापथ में अपने सशक्त पैर जमाये थे । आन्ध्रप्रदेश में प्राप्त गौतमी पुत्र पुलोमायी के प्राकृत शिलालेख भी यही कहानी कहते हैं । नासिक नानाघाट, सांची, कार्ले, कहेरी, अमरावती आदि स्थानों पर प्राकृत शिलालेख संस्कृत के साथ-साथ प्राप्त हुए हैं ।

प्रो. लेबी ने कहा - उज्जैन संस्कृत नाटकों का गढ़ था जहां महाराष्ट्री और शौरसेनी जैसी प्राकृत भाषाएं प्रयुक्त हुई हैं । कीथ ने मथुरा को नाट्यकेन्द्र माना है । जो भी हो, शौरसेनी निश्चित रूप से नाटकों में सर्वाधिक प्रयुक्त होती रही है । प्राचीन नाटकों में शौरसेनी, मागधी और अर्धमागधी का प्रयोग होता रहा है । भास और अश्वघोष इसके उदाहरण हैं । महाराष्ट्री का उसमें कोई स्थान नहीं है । अश्वघोष के बाद संस्कृत नाटकों में अर्धमागधी का भी प्रयोग बन्द हो गया । शौरसेनी मुख्य रहा । मागधी का प्रयोग निम्न पात्रों में होता रहा और अन्तःपुर में भी ।

मध्यकालीन आर्यभाषाओं के अध्ययन के बिना प्राकृत के विकास का अध्ययन नहीं किया जा सकता । पैशाची और मागधी का साहित्य बहुत कम है, मागधी के प्राचीनतम अभिलेख अशोक के हैं । जेम्स प्रिन्सेज, कनिंघम, ल्यूडर्स, भण्डारकर आदि विद्वानों ने इन शिलालेखों का अध्ययन किया है । पिशेल ने उनकी भाषा को 'लेण बोली' नाम दिया जो भ्रामक है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इसकी कतिपय विशेषतायें हैं - १. ण और श नहीं हैं, प्रारम्भिक य भी नहीं, ल को र, प्रथमा विभक्ति के रूप ओ की जगह ए, सप्तमी विभक्ति में असि प्रत्यय। २. म और ङ में अन्तर, प्रारम्भिक य सुरक्षित, र - ओ, अम्हि विभक्ति सुरक्षित। ३. स्, ष्, का श, ४. ज्ज, द्य का य । वस्तुतः इन शिलालेखों में भिन्न-भिन्न बोलियां सुरक्षित थीं, जैसा सेनार्ट ने कहा । पर मूलतः ये शिलालेख मागधी में थे और भिन्न-भिन्न स्थानों में भेजे जाने पर वहां की स्थानीय बोलियों का प्रभाव उन पर हो गया था । ल्यूडर्स ने उसकी बोली को अर्धमागधी कहा, ब्लाक ने उसका खण्डनकर मागधी ही माना। पर एस.के. चटर्जी, कीथ, बाबूराम सक्सेना आदि विद्वानों ने उसे पुरानी अर्धमागधी ही सिद्ध किया । भ्नक्रेबी ने कहा - अशोक शिलालेख मागधी में थे अवश्य पर वह मागधी वैयाकरणों की मागधी से अलग थी । इसमें ल को र, तथा पुराने ओ रूप की जगह ए है जो मागधी की विशेषतायें हैं। पर यहां स है, मागधी श नहीं। कतिपय विद्वान् इन शिलालेखों पर शौरसेनी का भी प्रभाव मानते हैं।

प्राकृत की सामान्य विशेषताएं

प्राकृत के विकासक्रम को देखने के पहले प्राकृत की सामान्य विशेषतायें हम समझ लें -

१. प्राचीन भारतीय आर्यभाषा के ऋ, ॠ, ऌ, ॡ का बिलकुल लोप हो गया ।
२. ऋ के स्थान पर अ, इ, अ और रि का प्रयोग ।
३. ऐ और और के स्थान पर ओ का प्रयोग ।
४. संयुक्त व्यंजनों के दीर्घस्वर ह्रस्व हो गये ।
५. विसर्ग का प्रयोग समाप्त हो गया और उसके स्थान पर ए या ओ हो गया ।
६. पदान्त के व्यंजनों का लोप हो गया और अन्तिम म् के स्थान पर अनुस्वार हो गया ।
७. श, ष, और स के स्थान पर श या स हो गया ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

८. दो स्वरों के बीच में आने वाले क ग च ज त द व का प्रायः लोप हो गया।
९. तवर्ग के स्थान पर टवर्ग हो गया ।
१०. संयुक्त व्यंजनान्त ध्वनियों का समीकरण हो गया ।
११. अघोष का सघोष और सघोष का अघोष हो गया ।
१२. द्विवचन का लोप हो गया ।
१३. हलन्त प्रातिपदिक समाप्त हो गये ।
१४. धातुओं की संख्या, रूप, सन्नन्त, यडन्त आदि कम हो गये या समाप्त हो गये ।
१५. आत्मनेपद प्रायः समाप्त हो गया ।
१६. षष्ठी और चतुर्थी के स्थान पर क्रमशः चतुर्थी और षष्ठी का प्रयोग।

विविध प्राकृतों की विशेषताएं

इन सामान्य विशेषताओं को हम प्राकृत के विभिन्न स्तरों में देख सकते हैं । प्रथम युगीन प्राकृत वैदिक साहित्य में उपलब्ध होती है और उसके उत्तरकालीन विकसित रूप के लिए हम निम्नलिखित विभाग कर सकते हैं-

१. आर्ष प्राकृत - पालि, अर्धमागधी, शौरसेनी ।
२. शिलालेखी प्राकृत ।
३. निय प्राकृत ।
४. प्राकृत धम्मपद की प्राकृत ।
५. नाटकीय प्राकृत, महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी, अर्धमागधी, ढाक्की ।
६. साहित्यिक प्राकृत - महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी, पैशाची और अपभ्रंश।
७. प्राकृत वैयाकरणों द्वारा वर्णित प्राकृत-महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी, पैशाची, चूलिका पैशाची अपभ्रंश ।

मध्ययुगीन प्राकृतों में अलंकारशास्त्रियों और वैयाकरणों द्वारा उल्लिखित एवं काव्य नाटकों में प्रयुक्त महाराष्ट्री, मागधी और पैशाची को सम्मिलित कर सकते हैं तथा अपभ्रंश को अर्वाचीन प्राकृत माना जा सकता है । इन पर यहां हम संक्षिप्त विवेचन प्रस्तुत कर रहे हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पालि

पालि शब्द की व्युत्पत्ति में अनेक मतभेद है, पर उसे मूलपाठ या बुद्धवचन मानने में किसी को आपत्ति नहीं है । पंक्ति, पालन-रक्षण करना या ग्राम्य बोली, इन सभी तत्त्वों का समाहार इसमें हो जाता है । पालि भले ही मागध की बोली रही हो, पर मागधी के मूल तत्त्व उसमें निश्चित रूप से नहीं मिलते। वररुचि और हेमचन्द्र ने जिस मागधी का वर्णन किया है वह संस्कृत नाटकों में तो मिलती है पर त्रिपिटक में नहीं मिलती । मागधी में प्राप्त स और ष को श तथा र् को ल् पालि में नहीं मिलता । अकारान्त पुल्लिंग एवं नपुंसकलिंग के कर्ताकारक एक वचन में मागधी में ए पर पालि में ओ प्रत्यय लगता है । जैसे मागधी धम्मे को पालि में धम्मो हो जाना ।

पालि की सारी विशेषताओं के आधार पर उसे विन्ध्यप्रदेश, उज्जैन, मगध या गुजरात की बोली पर आधारित बताना एकांगी दृष्टिकोण होगा । अधिक संभव यह है कि पालि उज्जैन से मथुरा तक के भूभाग की भाषा पर आधारित साहित्यिक भाषा रही होगी । उसका प्राचीन शौरसेनी से जितना अधिक सादृश्य है उतना अन्य किसी बोली से नहीं । इसी अश्वघोष के नाटकों में और खारबेल के अभिलेखों में प्रयुक्त प्राचीन शौरसेनी प्राकृत पाली से काफी सादृश्य लिये हुए है । इसे स्पष्ट करने के लिए यहां प्राकृत शिलालेखों में प्रयुक्त प्राकृत भाषा का रूपशास्त्रीय अध्ययन देखा जा सकता है। इससे अर्धमागधी और शौरसेनी की प्रकृति को समझने में सुविधा होगी उसके देखने से हमें यह तथ्य स्पष्ट हो जायेगा कि इस समय तक मुख्यतः ऋ और लृ का प्रयोग समाप्त हो गया था । ऐ, औ एवं अय, अव की जगह ए एवं ओ हो गया था । अन्य व्यंजन और विसर्ग लुप्त हो गये, सभी शब्द प्रायः स्वरान्त हो गये । स्वरान्तर्गत घोष भाव क का ग अपवादात्मक रूप से मिलने लगा । इसे हम प्राकृत की प्रथम अवस्था कहेंगे । उपलब्ध पालि में मागधी की विशेषतायें नहीं मिलती । पर मागधी का रूप संस्कृत नाटकों में अवश्य मिलता है जो पालि त्रिपिटक के बहुत बाद का है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पालि मध्यदेश की साहित्यिक भाषा थी और उसका सम्बन्ध प्राचीन शौरसेनी से था । पर मध्यदेश के शिलालेख पूर्वी बोली के अधिक निकट हैं । ऋ का सामान्यतः अ हो जाता है पर मध्यदेश में इ होता है, श, ष, स में से मात्र स रह गया । पश्चिमोत्तर प्रदेश में क्ष का छ होता है पर मध्यदेश में उसका ख हो जाता है ।

अश्वघोष के नाटकों में विदूषक एवं नायिका प्राचीन शौरसेनी में बोलती है । मध्यदेश की प्राकृत में सामान्यतः अस् का ओ और मात्र स मिलता है । अश्वघोष की शौरसेनी में ज्ञ का ञ्ञ होता है और बाद में ण्ण होता है, ऋ का इ व्य का व्व, ष्ट/ष्ठ का ट्ठ होता है । यहां साधारणतः स्वरान्तर्गत संयुक्त व्यंजनों का घोषभाव - त का द नहीं होता जबकि उत्तरकालीन शौरसेनी में त का द होना प्रधान लक्षण माना जाता है । इसी संदर्भ में साथ ही अर्धमागधी की स्थिति से भी अवगत हो लें ।

यहां हम पालि और प्राकृत की कतिपय विभेदक विशेषताओं का उल्लेख कर रहे हैं -

१. किसी - किसी शब्द में ए को ओ होता है - दोस प्राकृत में ए का इ होता है ।
२. पालि में भी त को द होता है और द को त भी हो जाता है ।
३. ग को क और ज को च हो जाता है ।
४. ब को प होता है ।
५. ल को न होता है, ण नहीं ।
६. ज्ञ को ज होता है - प्रज्ञान-पजान ।
७. क्ष को क, ख, क्ख तथा क्ष को च छ तथा च्छ होता है ।
८. द्य को ज, ज्ज, और य्य होता है ।
९. ष्ट को ट्ठ होता है ।
१०. ज्ञ को ण, तथा म्न को न्न होता है ।
११. स्नान को सिनान, स्नुषा को सुणिसा, सुण्हा को हुसा होता है । ण का प्रयोग पालि में कम है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१२. ड्म को डुम, क्म को कुम होता है ।
१३. ह्व को हिल होता है – हिलाक
१४. संस्कृत के समान भूतकाल के हियतनी, अज्जतनी और परोक्ख ये तीन भेद हैं जो प्राकृत में सामान्य भूतकाल में समाविष्ट हो जाते हैं।
१५. इकारान्त, उकारान्त पुल्लिंग शब्द के प्रथमा तथा द्वितीया बहुवचन णो की जगह नो प्रत्यय लगता है – सारमतिनो ।
१६. आज्ञार्थक प्रत्ययों में भेद है ।
१७. क्रियातिपत्ति को कालातिपत्ति कहते हैं ।
१८. प्रेरक प्रत्ययों में भाव के स्थान में आप तथा आबे के स्थान में आये प्रत्यय लगाते हैं ।
१९. भावे तथा कर्मणि में य, इय, ईय प्रत्यय लगते हैं, ईअ, ईय, इज्ज नहीं।
२०. कृदन्त में तुं और तए के स्थान पर तुं तथा तवे प्रत्यय लगते हैं।
२१. भूतकृदन्त में तुं तूण, तुआण, अ, इत्ता, आदि प्रत्ययों के स्थान पर त्वा, त्वान, तून, तथा य प्रत्यय लगते हैं ।

अर्धमागधी

तीर्थंकर महावीर के उपदेश अर्धमागधी में हुए यह श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों सम्प्रदायों के साहित्य में उल्लिखित है। उदाहरणतः समवायांग (३४.२२) में कहा गया है – भगवं च णं अद्धमागहीए भासाए धम्ममाइक्खइ। इसी तरह आचार्य श्रुतसागर ने बोधपाहुड की टीका में भगवान् की भाषा को अर्धमागधी कहा है । यह भाषा मागध और काशी–कौशल प्रदेशों के बोलियों के मिश्रण से निर्मित हुई थी इसलिए उसे अर्धमागधी कहा जाता है । कालान्तर में जब मथुरा जैनधर्म का सशक्त केन्द्र बना तो शौरसेनी का प्रभाव अर्धमागधी पर पड़ना शुरू हुआ । इसी तरह बलभी वाचना ने उस पर महाराष्ट्री प्राकृत का प्रभाव छोड़ा ।

अर्धमागधी आर्षभाषा है । जेकोबी ने इसी को जैन महाराष्ट्री कहा है । मार्कण्डेय ने इसे शौरसेनी में अन्तर्भूत कर दिया है । वररुचि और दण्डी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ने महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी और पैशाची का उल्लेख किया है । हेमचन्द्र ने इसमें अर्धमागधी को भी जोड़ दिया है । शिलालेखों के अध्ययन से भी महाराष्ट्री, मागधी और शौरसेनी का ही वर्णन मिलता है । महाराष्ट्री में य श्रुति अ में सुरक्षित रहती है किन्तु अर्धमागधी में य पाया जाता है । अर्धमागधी का यह कदाचित् अर्थ नहीं कि जिसमें मागधी का आधा रूप रहे या जिसका आधा भाग देशी भाषा में लिया गया है और ये देशी भाषायं काशी या कौशल की थी क्योंकि इससे उसका स्वरूप स्पष्ट नहीं हो पाता ।

इसके बावजूद मागधी की उच्चारण पद्धति अर्धमागधी में खोजी जा सकती है । मागधी में र को ल तथा तकार-वइ या वय को वति और प्रथमा विभक्ति के एक वचन में एकार होता है । यही अर्धमागधी में भी मिलता है। इसकी अन्य विशेषताएं निम्न प्रकार से देखी जा सकती हैं -

१. दो स्वरों के बीच रहने वाले क्, ग्, च्, त्, द्, प्, य्, व् को सामान्यतः त् या य् हो जाता है । पर महाराष्ट्री में इनका लोप हो जाता है।
२. कर्ता का एकवचन में ए या ओ होता है पर महाराष्ट्री में सदैव ओ ही होता है । अर्धमागधी में सप्तमी में स्सिं होता है जबकि महाराष्ट्री में म्मि होता है । अर्धमागधी की चतुर्थी में आए या आते होता है जो महाराष्ट्री में षष्ठी एकवचन में होता है । तृतीया एकवचन में अर्धमागधी में सा होता है पर महाराष्ट्री में एण होता है ।
३. अर्धमागधी में त्वा के अनेक रूप मिलते हैं ट्टुं, इत्ता, ऊण, एत्ता, इत्ताणं, एत्ताणं, इत्ति, च्चा, इया आदि । हेत्वर्थक तुमुन् के स्थान पर इत्तए, त्तुं उं प्रत्यय लगते हैं ।
४. ण और न दोनों मिलते हैं पर न का प्रचलन अधिक है ।
५. यथा और यावत् शब्द के य का लोप तथा ज दोनों मिलते हैं।
६. धकार के स्थान पर हकार - बुध (बुह) ।
७. भूतकाल के बहुवचन में इसुं प्रत्यय लगता है - पुच्छिंसु ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जैनागमों की भाषा

प्राकृतभाषा के इन विविध भेदों का पर्यायालोचन करने पर यह प्रश्न उठता है कि जैनागमों में किस प्राकृत का प्रयोग हुआ है । इसका उत्तर साधारण तौर पर आगमों से ही मिल जाता है कि मूल आगम अर्धमागधी में संकलित है । इसका यह भी तात्पर्य है कि महावीर ने अपना उपदेश अर्धमागधी में ही दिया था । आगमों का संकलन हाते-होते उन पर शौरसेनी का भी प्रभाव पड़ा । राजनीतिक परिदृश्य भी बदला । फलतः उपलब्ध आगम मूलतः अर्धमागधी में है। पर उन पर शौरसेनी का भी प्रभाव दिखाई देता है ।

हार्नले और ग्रियर्सन शौरसेनी और मागधी के मिश्रण से अर्धमागधी की संरचना बताते हैं । मार्कण्डेय ने 'प्राच्याः सिद्धिः शौरसेन्याः' कहकर भी यही संकेत किया है और कहा है - शौरसेन्याः अदूरत्वादियमेवार्धमागधी (प्राकृत सर्वस्व, पृ.१०३) अर्थात् शौरसेनी की निकटवर्ती मागधी ही अर्धमागधी है। अभयदेव ने भी लगभग ऐसा ही मन्तव्य व्यक्त किया है ।

आगमों की मूल भाषा अर्धमागधी थी, एतद्विषयक प्रमाण अर्धमागधी आगम से ही इस प्रकार उपलब्ध हो जाते हैं -

१. भगवं च णं अद्धमागहीए भासाए धम्ममाइक्खइ - समवाय. ३४.२२
२. गोयमा ! देवाणं अद्धमागहीए भासाए भासंति - भगवई, ५.४.९३
३. भगवं महावीरे अद्धमागहाए भासाए भासिता - औपपातिक ।
४. सव्वसत्तसमदरिसीहिं अद्धमागहाए भासाए सुत्तं उवदिट्ठं - आचारांगचूर्णि, जिनदासगणि, पृ. २५५ ।

दिगम्बर आचार्यों ने भी इस परम्परा को अनेक स्थानों पर स्वीकार किया है । यह अवश्य है कि उत्तरकाल में उस पर शौरसेनी का प्रभाव पड़ा है। शायद इसीलिए हेमचन्द्र ने अर्धमागधी को ''सर्वभाषापरिणाम'' कहा है। अठारह देशी भाषाओं का समूह अर्धमागधी का रूप था । निशीथचूर्णि में भी इसी तथ्य का समर्थन मिलता है - मागहद्धविसयभासाणिबद्धं अद्धमागहं। अट्ठारसदेसीभासाणियत्तं वा अद्धमागहं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अब प्रश्न यह है कि अर्धमागधी का रूप क्या है ? इसका उत्तर भी स्पष्ट है कि अर्धमागधी प्राकृत में मात्र मागधी ही नहीं, अन्य प्राकृतों के भी रूप होना चाहिए । जिनसहस्रनाम के तीर्थकृच्छतक के श्लोक नं. ५३ में गृहीत 'सर्वभाषामयीगीर' का अर्थ आशाधर स्वोपज्ञवृत्ति में ''सर्वेषां देशानां भाषामयी गीर्वाणी यस्य'' अर्थात् जिनकी वाणी सर्वदेशों की भाषामयी थी, ऐसा किया है । इसी स्तोत्र की श्रुतसागरी टीका ५० में गृहीत 'अर्धमागधीयोक्ति' का अर्थ 'अर्धमागधदेशभाषात्मकं । अर्धं च सर्वभाषात्मकम् अर्थात् आधी मगध देश की भाषा और आधी सर्वभाषाएं थी' ऐसा किया हैं । इसी तरह महापुराण (३३.१२०) में उसे 'नानाभाषात्मिकां दिव्यभाषाम्' और अशेषभाषाभेदानुकारिर्णीं (३३.१४८) कहा है ।

श्वेताम्बर आगमों की उपलब्ध भाषा पर भी विचार किया जाये तो भी यही तथ्य सामने आता है कि श्वेताम्बर आगमों के संकलन काल तक अर्धमगधी का रूप स्थिर हो गया था और उसका ही उल्लेख सभी ने किया है । अतः शौरसेनी को अर्धमागधी से उत्तरवर्ती कहना तर्कसंगत नहीं लगता उनमें शौरसेनी की विशेषतायें भी देखी जाती है । अन्य प्राकृतें भी वहां अप्राप्य नहीं है । षड्खण्डागम में भी शौरसेनी के अतिरिक्त अन्य भाषाओं की भी विशेषताएं उपलब्ध होती हैं, जैसे सम्माइट्ठी (१.१.१२) विग्गहगइ (१.१.६० व १७७), वीयराय, भणिऊण, कुणइ आदि ।

शौरसेनी प्राकृत में ध्वन्यात्मक विशेषताएं मात्र मिलती हैं । इसीलिए हेमचन्द्र ने शौरसेनी प्राकृत की विशेषताओं को मात्र २६ सूत्रों में बता दिया और शेष को 'शेषं प्राकृतवत्' कहकर आगे बढ़ गये । किसी प्राकृत शब्द में मात्र ध्वनि में ही अन्तर आया है । शेष शब्द रूप प्राकृतमय है ।

अतः यही कहा जा सकता है कि अर्धमागधी आगमों में शौरसेनी आदि अनेक प्राकृतोंकी ध्वनियां विद्यमान हैं । इन आगमों के मूलरूप को दिगम्बर परम्परा भी मानती ही है । नियमों के साथ 'बहुलं प्रायः' आदि शब्द भी यही संकेत करते हैं । ऐसी स्थिति में अर्धमागधी और शौरसेनी में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राचीनतर कौन है, कहना कठिन है । फिर भी श्वेताम्बर परम्परानुसार अर्धमागधी को प्राचीनतर कहा जा सकता है । पर यह परम्परा उत्तरकाल में प्रस्थापित हुई है । प्रारम्भ में ऐसा कोई भेद नहीं था । कतिपय वैयाकरणों ने तो अर्धमागधी को पृथक् रखा और शौरसेनी को प्रमुख माना ।

प्राकृत शिलालेख

प्राकृत शिलालेखों का क्षेत्र काफी विस्तृत है और उनका समय भी लगभग निश्चित है । अतः क्षेत्र और समय का आधार लेकर प्राकृत की भाषात्मक ऐतिहासिकता को एक क्रोनॉलाजी में बांधा जा सकता है । इन शिलालेखों में लोगों की बोलियों का यथार्थ रूप अंकित है, उनकी क्षेत्रगत विविधतायें भी वहां उपलब्ध हैं । भले ही वे किसी सीमा तक साहित्य से प्रभावित रही हों । इसलिए प्राकृत शिलालेखों की भाषा भाषाविज्ञान की दृष्टि से कदाचित् प्राचीनतम लिखित रूप कही जा सकती है । प्राकृत वैयाकरणों ने अपनी व्याकरणों में साधारणतः साहित्य में प्रयुक्त भाषा को ही प्रस्तुत किया है बिना किसी तुलनात्मक दृष्टि को साथ रखकर । अतः ऐतिहासिक भाषाविज्ञान की दृष्टि से प्राकृत शिलालेखों का विशेष महत्त्व हो जाता है ।

इन शिलालेखों के सन्दर्भ में सबसे बड़ी कठिनाई यह है कि उनके पढ़े जाने में अनेक भूलें रह जाती हैं । साथ ही जैसा सम्राट् अशोक ने संकेत किया है, लिपिकारों के अपराध से भी भाषा का यथार्थ रूप नहीं लिखा जा सका । इसके बावजूद, प्राकृत की मूल स्थिति तक पहुंचने में तो सहायता मिल ही जाती है । जैनागम व पालि त्रिपिटक ग्रन्थ प्राचीनतर कहे जा सकते हैं पर उनका संकलन उत्तरकालीन में होने के कारण उनके मूल भाषा रूप में परिवर्तन आने की संभावना अधिक बढ़ जाती है । हां, यह अवश्य है कि लगभग ७०० वर्षों के बीच पाये गये प्राकृत शिलालेखों में अंकित बोली की तुलना उत्तरकालीन बोली सेनहीं की जा सकती क्योंकि उसके बाद प्राकृत शिलालेख उपलब्ध नहीं होते, विशेष रूप में पूर्ववर्ती प्रदेशों में । एक बात और भी है, ये शिलालेख अधिकांशतः आकार में बहुत छोटे हैं और दानात्मक अधिक हैं जिससे न तो भाषा का रूप स्पष्ट हो पाता है और न

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ही दानकर्ताओं के नामों की खोजकर उनके समय को निश्चित किया जा पाता है । मात्र वहां लिपि का आधार शेष रहा जाता है। अशोक का समय और प्रदेश दोनों अवश्य निश्चित हैं इसलिए भाषा का प्रारूप किसी सीमा तक सामने आ जाता है ।

मध्ययुगीन अन्य प्राकृत

मध्ययुगीन अन्य प्राकृत का रूप अलंकारशास्त्रों और व्याकरण ग्रन्थों में उपलब्ध होता है । भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के अठारहवें अध्याय में प्राकृत भाषाओं का अच्छा वर्णन मिलता है । तदनुसार नाटकों में भी गद्य-पद्य में शौरसेनी का प्रयोग किया जाता था पर अन्य प्राकृतों का भी प्रयोग होता था। ये प्राकृतें सात प्रकार की थीं - मागधी, अवन्ती, प्राच्या, शौरसेनी, अर्धमागधी, बाल्हीका और दाक्षिणात्या।

मृच्छकटिक में प्राकृत का प्रयोग सर्वाधिक हुआ है । इसके टीकाकार पृथ्वीधर के मतानुसार इस नाटक में चार प्रकार की प्राकृतों का व्यवहार हुआ है - शौरसेनी, अवन्तिका, प्राच्या और मागधी । इनमें भी शौरसेनी प्रमुख है । कालिदास और अश्वघोष के नाटकों में इन प्राकृतों का विकसित रूप मिलता है। चण्ड का प्राकृत लक्षण और वररुचि का प्राकृतप्रकाश इस समय की प्राकृत भाषाओं के रूप को जानने के लिए अच्छे साधन है । हेमचन्द्र का प्राकृतव्याकरण भी उपयोगी है । और भी अन्य प्राकृत व्याकरण ग्रन्थ उपलब्ध हैं । तदनुसार हम यहां महाराष्ट्री, मागधी और पैशाची प्राकृत की सामान्य विशेषताएं प्रस्तुत कर रहे हैं ।

महाराष्ट्री

हेमचन्द्र और दण्डी ने महाराष्ट्री को ही प्राकृत कहा है । भण्डारकर ने इसी आधार पर सेतुबन्ध आदि की महाराष्ट्री को महाराष्ट्र से सम्बद्ध किया है परन्तु मनमोहन घोष ने उसे शौरसेनी का परवर्ती रूप माना है । उसका महाराष्ट्र से कोई सम्बन्ध नहीं था । वह सम्पूर्ण उत्तरभारत की भाषा थी। भरत और अश्वघोष ने इसका उल्लेख नहीं किया । परन्तु वररुचि ने "शेषं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

महाराष्ट्रीवत्" कहकर उसे प्रधानता दी है । धनंजय, रुद्रट और हेमचन्द्र ने भी महाराष्ट्री का उल्लेख नहीं किया । इस आधार पर मनमोहन घोष और सुनीतिकुमार चटर्जी ने शौरसेनी प्राकृत को ही मूल प्राकृत माना है । परन्तु कर्पूरमंजर, मृच्छकटिक, अभिज्ञानशाकुन्तल आदि में महाराष्ट्री का प्रयोग मिलता है । यह महाकाव्यों की भाषा रही है । सतसई, वज्जालग्गं, सेतुबन्ध आदि इसी भाषा में लिखित रचनाएं हैं । जेकोबी ने इसे ही जैन महाराष्ट्री और जैन प्राकृत कहा है यह कहकर कि श्वेताम्बर जैनागमों में इसका प्रयोग हुआ है।

महाराष्ट्री प्राकृत की कतिपय विशेषतायें इस प्रकार हैं -

१. ऊष्म व्यंजन ध्वनि के स्थान पर ह हो जाता है । जैसे - पाषाण - पाहाण।
२. पंचमी एकवचन में अहि या हिंतो प्रत्यय लगता है - दूराहि दूराहिंतो।
३. सप्तमी एकवचन में म्मि अथवा ए प्रत्यय - लोअम्मि, लोए ।
४. आत्मन् को अप्प
५. कर्मवाच्य में य को इज्ज - गमिज्जइ ।
६. मध्य व्यंजन क् ग् ज् आदि का लोप हो जाता है - लोअ
७. स्वरभक्ति होती है - वरिस (वर्ष)
८. न के स्थान पर सर्वत्र ण होता है ।
९. आद्य का ज होता है - जम (यम)
१०. द्य और र्य का ज्ज होता है ।
११. क्ष के ख और कहीं कहीं छ और झ होते हैं ।

मागधी और पैशाची

मागधी की प्रकृति शौरसेनी है । संस्कृत नाटकों में निम्न श्रेणी के पात्र इसका प्रयोग किया करते थे । इसकी सामान्य विशेषताएं इस प्रकार हैं-

१. अकारान्त पु, शब्द का एकवचन रूप एकारान्त है ।
२. र को ल और स को श होता है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३. ज्, ध् और य् को य् होता है ।

४. न्य, ण्य और ज्ञ के स्थान पर ञ्ञ होता है ।

ग्रियर्सन ने पैशाची को पालि का ही एक रूप माना है। वररुचि ने इसका आधार शौरसेनी को स्वीकार किया है । मार्कण्डेय ने इसके तीन भेद बताये हैं - कैकय, शौरसेनी और पांचाल । पैशाची की कतिपय विशेषतायें इस प्रकार हैं -

| | | |
|---|---|---|
| १. ण के स्थान पर न | - | तलुनी (तरुणी) |
| २. न्य के स्थान पर ञ्ञ | - | कञ्ञ (कन्या) |
| ३. कर्मवाच्य में ये का इप्प | - | गमिप्पते (गम्यते) |
| ४. भविष्यत्काल में एय्य | - | हुवेय्य (भविष्यति) |

इन विविध प्राकृतों में शौरसेनी प्राकृत मुख्य मानी जाती है । इसलिए अब हम शौरसेनी प्राकृत को विशेष रूप से समझ लें ।

### शौरसेनी

शौरसेनी का प्रयोग संस्कृत नाटकों में तथा कर्पूरमंजरी में हुआ है। अशोक के शिलालेखों की भाषा को भी प्राचीन शौरसेनी कहा जाता है भरत ने भी नाट्यशास्त्र में इसका उल्लेख किया है । मार्कण्डेय ने प्राकृत सर्वस्व (१०.१) में शौरसेनी से प्राच्या का उद्भव माना है । वररुचि ने प्राकृतप्रकाश (१२.२) में शौरसेनी का आधार संस्कृत को माना है और 'शेषं महाराष्ट्रीवत्' (१२.३२) कहकर शौरसेनी के नियमों का विवेचन छोड़ दिया है । दिगम्बर सम्प्रदाय के आगमों की भाषा शौरसेनी ही रही है । पैशाची का आधार भी शौरसेनी रही है ।

### शौरसेनी का उद्भव

छान्दस् भाषा को गोद में लिये मध्यदेश में विकसित होने वाली बोली का नाम शौरसेनी थी । शूरसेन मथुरा और उसका समीपवर्ती प्रदेश कहलाता था । षड्भाषा चन्द्रिका में स्पष्ट कहा गया है - शूरसेनोद्भवा भाषा शौरसेनी ति गीयते । पन्नवणा सूत्रा की टीका में मलयगिरि ने सूरसेन की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

राजधानी पावा (बिहार) बताया - "महुरा व सूरसेना पावा भंगीय मासपुरिवट्ठा"। परन्तु नेमिचन्द्र सूरि ने इसे अव्यावहारिक कहकर मथुरा को शूरसेन प्रदेश की राजधानी माना । भ. अरिष्टनेमि के पूर्वजों में सूरसेन राजा हुए जो शौर्यपुर नगर के स्वामी थे (उत्तरपुराण, ७०.९३-९७) । आज भी शौर्यपुर नगर सौरीपुर (बटेश्वर) के नाम से प्रसिद्ध है जो मथुरा के समीप है ।

सूरसेन की राजधानी के रूप में पावा को प्रतिष्ठित करना अव्यावहारिक भले ही रहा हो पर इतना अवश्य कहा जा सकता है कि मलयगिरि के समय तक वह आगमभाषा के रूप में भलीभांति जानी जाती रही होगी । यह आगमभाषा संभवतः शौरसेनी और अर्धमागधी का मिश्रित रूप रहा होगा । श्वेताम्बर आगमों की भाषा को 'अर्धमागधी' संज्ञा दी गई है । यह अर्धमागधी भाषा अर्ध (पश्चिम) मगध में और शूरसेन (मथुरा) के मध्यवर्ती प्रदेश अयोध्या में बोली जाती थीं - अट्ठारसदेसीभासानिययं वा अद्धमागहं - जिनदासगणि महत्तर, निशीथचूर्णि । शौरसेनी भी इसमें सम्मिलित रही है ।

अर्धमागधी की इसी स्थिति को देखकर कदाचित् हार्नले ने अपनी Comprative Grammer की भूमिका (पृ. १७) में प्राकृत बोलियों को दो वर्गों में बांटा है - मागधी और शौरसेनी । इसकी सीमा का उल्लेख करते हुए उसने उत्तर में खालसी से लेकर वैराट्, इलाहाबाद और दक्षिण में रामगढ़ और जौगढ़ की बोली को इतना अधिक मिश्रित बताया मागधी और शौरसेनी के रूप को कि साधारण लोग उसके विभेद को समझ नहीं पाते थे। मार्कण्डेय ने "प्राच्याः सिद्धिः शौरसेन्याः" कहकर प्राच्या के व्याकरण को शौरसेनी के समान निर्दिष्ट किया और फिर आगे यह भी कह दिया कि शौरसेनी भाषा के निकटवर्ती होने के कारण मागधी ही अर्धमागधी है - शौरसेन्या अदूरत्वादियमेवार्धमागधी -प्राकृतसर्वस्व, पृ. १०३। अभयदेव भी अर्धमागधी के स्वरूप को मागधी और शौरसेनी का मिश्रित रूप मानते हैं उपासगदसाओ की टीका में । इसका शायद यह कारण रहा होगा कि मागध

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ी में अकारान्त शब्दों में कर्ताकारक एक वचन में ए प्रत्यय के समानान्तर 'ओ' प्रत्यय और छान्दस् क ध्वनि के स्थान पर ग ध्वनि पायी जाती थी ।

भाषाविज्ञान की दृष्टि से मागधी और शौरसेनी को प्राचीन माना जाता है । मागधी भाषा काशी के पूर्व में और शौरसेनी काशी के पश्चिम में बोली जाती थी । अशोक के चौदह धर्मलेख जो काठियावाड के गिरनार नामक स्थान की शिला पर उत्कीर्ण है, भाषा की दृष्टि से शौरसेनी का प्राचीन रूप व्यक्त करते हुए दिखाई देते हैं । इधर ई.पू. १५० के लगभग खारबेल के शिलालेख में प्राचीन शौरसेनी का व्यवहार हुआ है । इस आधर पर डॉ. नेमिचन्द्र शास्त्री की यह अवधारणा सही है कि शौरसेनी का विस्तार पश्चिम से पूर्व की ओर हुआ।

मथुरा उत्तरापथ और दक्षिणापथ को जोड़ने वाले महापथ का प्रधान केन्द्र था । हर यात्री मध्यस्थित इस केन्द्र में विश्राम के लिए रुकता था । इसलिए यहां की भाषा से परिचित हो जाता था । इतना ही नहीं, वह यहां के भाषिक तत्त्वों को अपने साथ भी ले जाता था जो उसकी मातृभाषा में घुल-मिल जाते थे । इसलिए पश्चिम से पूर्व की यात्रा की अपेक्षा यह कहना अधिक उपयुक्त होगा कि शौरसेनी अपने मध्यकेन्द्र से एक ओर पश्चिम की ओर बही पेशावर निय और धम्मपद प्राकृत के रूप में तो दूसरी ओर उसने कलिंग की ओर अपने कदम बढ़ाये जहां से खारवेल के प्रभाव से वह दक्षिण प्रदेश में पहुंची ।

दुर्भिक्षकाल में बारह हजार जैन साधुओं का विशाल संघ भद्रबाहु और चन्द्रगुप्त (विशाखाचार्य) के नेतृत्व में मगध से उज्जैयिनी और गिरनार होता हुआ कर्नाटक देश में कटवप्र पर्वत श्रवणबेलगोला पहुंचा। इतने बड़े संघ के साथ शौरसेनी का वहां पहुंचना इस अनुमान तक तो पहुंचा ही देता है कि शौरसेनी या तो उन-उन प्रदेशों में समझी जाती थी या शौरसेनी का प्रभाव वहां की भाषाओं पर पड़ चुका था । ऐतिहासिक प्रमाण यह तो सिद्ध करते ही हैं कि लगभग द्वितीय शती ई.पू. में जैनधर्म दक्षिण में पहुंच चुका

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

था और अच्छी स्थिति में था । जहां तक भाषागत प्रभाव का प्रश्न है, कन्नडभाषा पर शौरसेनी का प्रभाव दिखाई देता है । अभिनव पम्प रामायण पढ़कर यह जिज्ञासा पूरी की जा सकती है ।

वैदिक संस्कृत और प्राकृत

जैसा हम पीछे कह चुके हैं, आदिम प्राकृत का रूप हमारे सामने अवश्य नहीं है पर यह कहा जा सकता है कि वैदिक काल में वह अस्तित्व में थी । वैदिक उच्चारण के वैविध्य से आदिम प्राकृत का विकास हुआ । वेदों की ऋचाओं की भाषा शिष्टों की नहीं, वरन् सर्वसाधारण समाज की भाषा थी । उसमें खुल्लक (क्षुल्लक), अम्हासु (अस्सासु), मज्झं (मह्यं), य्येव (एव) पब्बत (पर्वत), पुट्ठ (पृष्ठ) जैसे ढेरों शब्द मिलते हैं जो आदिम प्राकृत के रूपों का स्मरण कराते हैं । इसी तरह आचार्यों के सम्पर्क से अशुद्ध उच्चारण तथा अन्य भाषाओं के शब्द भी उसमें प्रविष्ट हो गये । यास्क और पाणिनि ने ऐसे कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये हैं - किट्-खिट्, लुण्ठति-लुण्टयति। इन शब्दों में जो उच्चारण भेद हुआ है वह है ट को ठ, प को व, र को ल, क को ग, श का स, ह को स, य को ज, ऋ को रि आदि ।

आर्यों के विस्तार के साथ उनकी भाषा में भी बदलाव आया, अनार्य भाषाओं का प्रभाव उनकी भाषा पर पड़ा, पारम्परिक भाषायी आदान-प्रदान बढ़ा । इस आदान-प्रदान में स्वर-व्यंजन घटे-बढ़े, अर्थपरिवर्तन हुए, शब्दों का आयात-निर्यात हुआ । उदाहरण के तौर पर द्रविड माल् आर्यभाषा में माला हो गया और अंतर (मार्ग) दुस्तर बन गया । इसी तरह अनार्यों ने भी आर्यों के शब्दों को ग्रहण किया। यही आदान-प्रदान प्राकृत कहा गया । इसी में रूप वैविध्य हुआ । जैसे - गौ के गावी, गोणी, गोता, गोपातलिका (महाभाष्य, पृ. ११)

इस तरह वैदिक भाषा के साथ ही प्राकृत भाषा जनसाधारण की भाषा के रूप में प्रचलित बनी रही और विकसित होती रही । उच्चारण वैविध्य भी बना रहा । इसी को वैदिक प्रक्रिया में 'बहुलं छन्दसि' (२.४.३०.७३)

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कहा गया है और कच्चायन, हेमचन्द्र ने 'बहुलाधिकर' माना है ।

प्रारम्भिक स्तर पर शोरसेनी जैसा कोई प्रादेशिक भेद नहीं था । उसमें अर्धमागधी और शौरसेनी, दोनों के रूप दिखाई देते हैं । इसलिए वैदिक संस्कृत में सामान्य प्राकृत की कतिपय प्रमुख प्रवृत्तियों की ओर ही हम दृष्टिपात् कर शौरसेनी की स्थिति को समझ सकते हैं -

१. गणभेदनहीं
२. आत्मनेपद का अभाव
३. लट् रूप ने प्रत्यय वैदिक और प्राकृत में ए है - शेते-शये-सेए।
४. विभक्ति प्रयोग अनियत है और प्राकृत में विभक्तियों की संख्या भी कम हुई है ।
५. अन्त्य व्यंजन लुप्त हो गया है - पश्चा-पच्छा, ताव, याव
६. संयुक्त र का लोप - अपगब्भ ।
७. ह को ध - इध तायध ।
८. थ को ध - सध ।
९. द्य को ज - जुति, उज्जोत ।
१०. ह को घ तथा घ को भ - दाघ, विब्भल
११. ड को ळ तथा ल - ईळे, ईळ, दळ्ह ।
१२. य, व का लोप - पडग ।
१३. स्वरभक्ति - सनेहो, अरिहइ ।
१४. ऋ को रि या उ - रिजु-रिउ, उसभ-उसह ।
१५. द को ड - डम्भ, डंड ।
१६. क्ष को छ - अच्छि विशेषतः उत्तरकाल में ।
१७. विसर्ग के स्थान पर ओ - देवो, दूसहो ।
१८. हेत्वर्थ तवे प्रत्यय - कर्तवे, कत्तवे, कातवे ।
१९. कारक रूपों में साम्य - पतिना - पइणा ।
२०. वचन, लिंग, सन्धियों आदि में भी वैदिक संस्कृत और प्राकृत में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

समानता दृष्टव्य है ।

वैदिक संस्कृत और प्राकृत की तुलनात्मक अवस्थिति पर विचार करने पर यह स्पष्ट है कि प्राचीन वैयाकरणों ने जो "प्रकृतिः संस्कृतम्- तत्र भवं तदागतं वा प्राकृतम्" कहा है वह ठीक है । बस, यहां सस्कृत को वैदिक संस्कृत मान लें । लौकिक संस्कृत का अधिक प्रचार होने के कारण भले ही उसका उपयोग किया गया हो । शब्दरत्नाकर में ऐसे अनेक उदाहरण संग्रहीत हैं जहां संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओं के शब्द मिलते हैं । उदाहरणतः काशी-कासी, शुभ-सुभ, शर्करा-सर्करा, स्याल-श्याल, दासी-दाशी, मषी-मसी, क्षुर-खुर, विकट-विकृत, प्रियाल-पियाल, वर्ष-वरिस, गर्भ-गरिभ, लक्षण-लाच्छन, श्लेष्मल, पत्तन-पट्टन, तटाक्-तडाग, जड-जल, स्तूप-तूप, चैत्य-चैत्रा, कुद्दाल-कुदाल, पक्ष-पिच्छ, मत्स्य-मच्छ, आदत-आत्त, मथुरा-मधुरा, बादाम-वाताम, कुर्कुर-कुक्कुर । इन वैदिक रूपों में प्राकृत की सामान्य विशेषताएं सन्निहित हैं ही।

शौरसेनी और अर्धमागधी के प्रारम्भिक रूपों को भी यहां खोजा जा सकता है । इन विशेषताओं के साथ वैदिक परम्परा का प्रसार पूर्वी भारत में बढ़ा । महावीर और बुद्ध के पूर्व उसने लोकप्रियता पा ली पर बाद में उसमें जो गिरावट आई उसका मूल कारण श्रमण परम्परा का प्राबल्य हो जाना । यह देखकर यास्क ने मगध को अनार्यों का देश कहा (निरुक्त, ६.३२) । वैदिक परम्परा में इन्हीं अनार्यों को व्रात्य कहा गया, जिनकी प्रशंसा अथर्ववेद में काफी की गई है साधना के क्षेत्र में । शतपथ ब्राह्मण में प्राच्यों को विरोधी असुर कहा गया है । इस समय तक आते-आते भाषा का भी पर्याप्त विकास हो चुका था और प्राचीन शब्दों के स्थान पर नये शब्द आ चुके थे । इसे हम शोरसेनी का आद्य स्तर कह सकते हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पालि और शौरसेनी

पालि शब्द का प्रयोग भाषा के अर्थ में लगभग बारहवीं शती में आया । प्रारम्भिक स्तर पर उसे मागधी कहा जाता था । सा मागधी-मूलभासा सम्बुद्धा चापि भासरे, सम्मा सम्बुद्धेन वुत्तप्पकारो मागधको वोहारो (समन्तपासदिका), मागधिकाय सव्वसत्तानं मूलभासाय (विसुद्धिमग्ग) । मागधी का सीधा-सादा अर्थ है मगध में बोली जाने वाली बोली किंवा भाषा । भ. बुद्ध ने अपना अधिकांश समय मगध और उसके समीपवर्ती प्रदेशों में व्यतीत किया । इसलिए उन्हें मागध भी कहा जाता है ।

मागधी की मूल विशेषतायें रकार और सकार के स्थान पर लकार और शकार होना हैं । ये विशेषतायें वर्तमान में प्राप्त पालि त्रिपिटक में नहीं मिलती । इससे यह प्रश्न उठता है कि पालि को मागधी कैसे कहा जाये ? इस प्रश्न पर विद्वानों ने अनेक प्राकर से अपने विचार रखे । रिज डेविड्स ने उसे कोशल प्रदेश की बोली माना, स्टेनकोनो ने पैशाची से उसका साम्य बताया, बेस्टरगार्ड और कुहन ने उसे उज्जैयिनी प्रदेश से संबद्ध किया, फ्रेंक ने विन्ध्यप्रदेश से उसे जोड़ा । ओल्डनवर्ग और मूलर ने उसे कलिंग का बताया, लूडर्स, सिलन लेवी, कीथ सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या ने उसको मध्यदेशीय कहा और मेक्समूलर, ग्रियर्सन, श्रीमती डेविड्स, विन्टरनित्स आदि ने उसे मागधी बताया ।

जिस मागधी का वर्णन उत्तरकालीन वैयाकरणों ने किया है वह रूप वस्तुतः नाटकीय प्राकृतों और शिलालेखों में मिलता है । शकार बहुला यह मागधी पालि-मागधी से भिन्न है । पालि वस्तुतः विभिन्न प्रादेशिक बोलियों का मिश्रण रूप है । वह पश्चिम में कुरु जनपद से पूर्व में मगध तक तथा उत्तर में श्रावस्ती से दक्षिण में अवन्ती तक फैले हुए प्रदेश में प्रतिष्ठित थी। उसका कोई स्वतन्त्र रूप न होकर तात्कालिक भिन्न-भिन्न प्रदेशों के प्राकृत बोलियों का संमिश्रित रूप था । लूडर्स ने तो यहां तक कह दिया कि पालि त्रिपिटक प्राचीन अर्धमागधी का अनुदित रूप है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इस सन्दर्भ में उल्लेखनीय है कि तथागत बुद्ध से जब यह शिकायत की गई कि विभिन्न प्रदेश के भिक्षु तथागत की भाषा को अपनी-अपनी बोली में बोलकर उसे दूषित कर रहे हैं - 'सकायनिरुत्तिया बुद्धवचनं दूसयन्ति' तो बुद्ध ने उत्तर दिया - 'अनुजानामि भिक्खवे सकायनिरुत्तिया बुद्धवचनं परियापुणितुं' अर्थात् मैं बुद्धवचन को अपनी भाषा में अनुवाद करने की अनुमति देता हूं। इससे पालि में प्रादेशिक प्राकृत भाषाओं के मिश्रित होने की प्रक्रिया और भी बढ़ गई। 'हन्द मयं भन्ते बुद्धवचनं छन्दसो आरोपेमा ति' में भिक्षुओं ने 'छान्दस्' से तात्पर्य वैदिक भाषा करना चाहा पर बुद्धघोष ने उसे मागधी बता दिया। अब यदि हम इसे मागधी ही स्वीकार करना चाहें तो उसके विकसित रूप को अशोक के शिलालेखों में देखा जा सकता है जहां प्रादेशिक आवश्यकताओं के अनुसार उच्चारण बदल दिये गये हैं।

शौरसेनी मध्यमण्डलीय प्रदेश है। उदीच्य भाषा और संस्कृति का प्रवाह इस क्षेत्र की ओर जैसे-जैसे बढ़ा वैसे-वैसे इस पर संस्कृत और वैदिक संस्कृति का प्रभाव बढ़ता गया। इसलिए शौरसेनी संस्कृत के समीप अधिक है। उदाहरणतः - १. प्रथमा एकवचन का रूप ओकारान्त पुरिसो, बुद्धो, २. श, ष को स-सद्दो, पुरिसो ३. मध्यस्थित अघोष स्पर्शों (क, च, त, प) के स्थान पर घोष स्पर्शों (ग, ज, द, ब) का हो जाना- माकन्दिक-मागन्दिय, ४. पूर्वकालिक प्रत्यय दूण का प्रयोग - पठिदूण, ५. त को द- संघादिसेस, एकोदि ।

महासांधिक सम्प्रदाय का जन्म द्वितीय संगीति का परिणाम था और स्थविरवादी संप्रदाय वात्सीपुत्रीय और संमितीय को पार करता हुआ सर्वास्तिवाद तक पहुंचा। मूलसर्वास्तिवाद में संभवतः सर्वास्तिवादिन्, काश्यपीय, धर्मगुप्तक और महीशासक सम्मिलित थे। महाप्रज्ञापारमितोपदेश के अन्त में कहा है, कि बौद्धविनय दो प्रकार का था - मथुरा विनय जिसमें जातक और अवदान सम्मिलित थे और कश्मीरविनय जिसमें जातक और अवदान को अस्वीकार किया गया था। ये दोनों विनय क्रमशः मूलसर्वास्तिवाद और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सर्वास्तिवाद विनय से संबद्ध थे । उत्तरकाल में दोनों संप्रदाय कुछ समीप आये अवश्य पर वे एक न हो सके । महासांधिक संप्रदाय वैशाली और पाटलिपुत्र में केन्द्रित था जो पूर्वी (प्राचीनक) भिक्षुओं का गढ़ था तथा स्थविरवादी सम्प्रदाय कौशाम्बी, मथुरा और अवन्ति में केन्द्रित था । मथुरा स्थविरवादियों का केन्द्र होने के कारण शौरसेनी का प्रभाव पालि पर काफी रहा है । पालि भी संस्कृत के समीप अधिक है । ऐसा लगता है, पालि का प्राचीनतम रूप वर्तमान त्रिपिटक में नहीं मिलता।

शौरसेनी और अर्धमागधी

अर्धमागधी अनेक भाषाओं (बोलियों) का मिश्रित रूप रहा है जिनमें मागधी और शौरसेनी प्रमुख रही है । अतः उसका रूपगठन विशेषतः मागधी और शौरसेनी से हुआ है । शायद इसीलिए हार्नले ने समूची प्राकृतों के तत्त्वों को मात्र इन्हीं दो प्राकृतों में समेटने का प्रयत्न किया है । मार्कण्डेय ने भी अर्धमागधी को शौरसेनी की समीपतम स्थिति के रूप में चित्रित किया है। शौरसेनी के साथ ही अर्धमागधी में मागधी प्राकृत की भी कतिपय प्रवृत्तियां दृष्टिगत होती हैं, जैसे-अकारान्त एकवचन में ए प्रत्यय । भरत (३०० ई. पू.) ने अपने नाट्यशास्त्र में सात प्राकृतों का उल्लेख किया है - मागधी, अवन्तिजा, प्राच्या, शौरसेनी, अर्धमागधी, बाल्हीका और दाक्षिणात्या । वररुचि (तृतीय शती) ने अर्धमागधी को छोड़ दिया और मात्र चार प्राकृतों का निर्देश किया - महाराष्ट्री, पैशाची, शौरसेनी और मागधी । रुद्रट ने भी अर्धमागधी का उल्लेख नहीं किया छह भाषाओं में -प्राकृत, संस्कृत, मागधी, पैशाची, शौरसेनी एवं अपभ्रंश । संभव है, इन वैयाकरणों को नाटकीय प्राकृतों का ही उल्लेख करना अभिधेय रहा हो । यह अधिक संभव है कि अर्धमागधी शब्द का प्रयोग उत्तरकालीन रहा हो ।

उपलब्ध अर्धमागधी श्वेताम्बर आगम देवर्धिगणि क्षमाश्रमण की अध्यक्षता में गठित वी.नि.सं. ९८० में हुए मुनिसिम्मेलन की फलश्रुति है । इतने दीर्घकाल में परिवर्तन-परिवर्धन होना स्वाभाविक है, दूसरी ओर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दिगम्बर जैनागम कसायपाहुड और कर्मप्राभृत (षट्खण्डागम) वी.नि. सं. ६९३ के आसपास की रचनाएं है जो अंगज्ञान के लुप्त होने पर लिखी गई थीं । अतः शौरसेनी प्राकृत अर्धमागधी प्राकृत से संकलन के संदर्भ में लगभग तीन सौ वर्ष प्राचीन है । इसके बावजूद शौरसेनी या अर्धमागधी को एक दूसरे से प्राचीनतर नहीं कहा जा सकता है । ये दोनों सहवर्ती बोलियां रही हैं । उनमें आदान-प्रदान होता रहा है ।

आगमकालीन शौरसेनी

शौरसेनी पर एक ओर उदीच्या का प्रभाव है तो दूसरी ओर वह परम्परागत मागधी की भी विशेषतायें किसी सीमा तक संजोये हुए है । मगध से मथुरा तक आते-आते उच्चारण भेद होना और स्थानीय बोली के साथ उनका घुल-मिल जाना शौरसेनी की रचनात्मक प्रक्रिया रही है । अशोक के शिलालेख और कलिंग खारवेल का शिलालेख भी शौरसेनी के प्रारूप को सामने रख देता है । लगभग इसी समय (वी.नि.सं. ६८३) धरसेनाचार्य ने काठियावाड में आचार्य पुष्पदन्त और भूतबलि को आगम ज्ञान हस्तान्तरित किया जिसके आधार पर उन्होंने कर्नाटक में जाकर षट्खण्डागम की रचना शौरसेनी में की। बाद में आचार्य कुन्दकुन्द ने भी इसी प्राकृत को अपनी अभिव्यक्ति का साधन बताया । उनके ग्रन्थों के आधार पर शौरसेनी की कतिपय विशेषताओं को हम यों गिना सकते हैं -

१. ऋ का अ, इ, उ, ओ में बदलना - इड्ढि, गहिय ।
२. त को द और थ को ध - विगदरागो, जध ।
३. क को ग - वेदग, सगं ।
४. को को य और अ - सामाइयं, अलिअं ।
५. मध्यवर्ती क, ग, च, ज, त, द और प का लोप विकल्प से होता है।
६. अ के स्थान पर य श्रुति - तित्थयरो ।
७. उ के बाद व श्रुति - वालुवा ।
८. प्रथमा एकवचन में और मागधी के प्रभाव के कारण सप्तमी एकवचन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में म्मि, म्हि विभक्ति चिन्हों का पाया जाना तथा षष्ठी और चतुर्थी में बहुवचन में सिं प्रत्यय जोड़ा जाना । इसी तरह पंचमी विभक्ति चिन्ह के लोप के साथ आदो आतु प्रत्यय जुड़ जाना ।

९. क्त्वा के स्थान पर त्ता प्रत्यय होना, - जाणित्ता, वियाणित्ता ।

१०. तीनों ऊष्मध्वनियों के स्थान पर केवल दन्त्य स रह जाना ।

११. क्त्वा के स्थन पर य, च्चा, इय, त्तु, दूण, ऊण एवं ऊ प्रत्ययों का होना।

शिलालेखी शौरसेनी

द्वितीयस्तरीय प्रथमयुगीन शौरसेनी की सामान्य विशेषताओं की जानकारी के बाद अब हम उसकी विकास यात्रा को समझने का प्रयास करेंगे। सर्वप्रथम शिलालेखी प्राकृत का क्रम प्रथम रखा जाना चाहिए पर समय की दृष्टि से आर्ष प्राकृत को ही प्रथम रखा जाना न्यायसंगत है ।

शिलालेखों में अशोक के शिलालेख प्राचीन (ई. पू. तृतीय शती) माने जाते हैं - जिनमें पश्चिमोत्तरी प्राकृत, पश्चिमी या दक्षिण-पश्चिमी प्राकृत, मध्यपूर्वी प्राकृत और पूर्वी प्राकृत के रूप समाहित हैं । शौरसेनी की दृष्टि से शहबाजगढ़ी (पेशावर) शिलालेख की ओर दृष्टि जाती है जहां पद रचना में प्रथम एकवचन पुल्लिंग में 'ओ' रूप मिलते हैं । यथा देवाणं प्रियो, रजो, रजनो । दक्षिण-पश्चिमी जूनागढ और गिरनार के शिलालेखों में शौरसेनी प्रवृत्तियां अधिक पायी जाती हैं । उदाहरणत :-

१. ऋ के स्थान पर अ या उ होना - मग, मत, वुत्त, वत्त ।

२. श, ष, स के स्थान पर मात्र दन्त्य स का होना - पसति, सकं ।

३. प्रथमा विभक्ति में अकारान्त एकवचन में ओ तथा सप्तमी में म्ह और स्म का प्रयोग - प्रियो, अनारंभो, तम्हि ।

इसके बाद कलिंग के खारवेल का शिलालेख महत्त्वपूर्ण माना जा सकता है जिसमें ई.पू. १५० में प्रचलित शौरसेनी का रूप देखा जा सकता है । कलिंग ने मगध पर आक्रमण किया और नन्द द्वारा अपहृत वृषभ जिन की मूर्ति को वापिस ले आया । इसी का विस्तृत वर्णन इस हाथीगुम्फा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

शिलालेख में मिलता है । यहां की प्रमुख शौरसेनी विशेषतायें ये हैं -

१. ऋ के स्थान पर अ, इ, उ का परिवर्तन - वहस्पति, विसजति ।
२. ऐ और औ के स्थान पर ए, ओ - योवरजं ।
३. थ को ध - रध, मधुरं (मथुरां) ।
४. श, ष ऊष्म ध्वनियों के स्थान पर ध्वनि - वस, सत, विसारदेन, मुसिकनगर ।
५. प्रथमा एकवचन में ओकार - पूजको, अभिसितमितो ।

यहां व्यंजन परिवर्तन में विकास की रेखायें देखी जा सकती हैं । द् को इ, त, को ड् और ट्, ल् को ड् ऐसी ही प्रवृत्तियां हैं । खारवेल का सम्बन्ध दक्षिणापथ के राजाओं से रहा है । पैठन के सातकर्णी को उसने पराजित किया । इन सम्बन्धों से शौरसेनी प्राकृत दक्षिण में पहुंची । इधर काठियावाड की ओर से यात्रा करती हुई वह कर्नाटक पहुंची । इसी दक्षिणापथ से गयी शौरसेनी के रूप श्रीलंका के प्राचीन शिलालेखों में भी दृष्टव्य है।

नियं प्राकृत में शौरसेनी

सर आरेल स्टोनकोनो ने चीनी तुर्किस्तान में वि.सं. १९५८-७१ बीच खरोष्ठी लेख प्राप्त किये । टी.बरो ने उस पर भाषात्मक टिप्पणियां लिखीं और उसे शौरसेनी प्राकृत से प्रभावित बताया । इसका सम्बन्ध खरोष्ठी धम्मपद और अशोक के खरोष्ठी शिलालेखों से भी है । खरोष्ठी धम्मपद का सम्पादन ई. १८९७ में सेनार्ट किया । उसी को १९२१ में वरुआ ने और मैंने १९९० में प्राकृत धम्मपद के नाम से किया । इस धम्मपद में दकार प्रवृत्ति काफी पायी जाती है जो शौरसेनी की प्रमुख विशेषता है । जैसे - सदिह (सन्तिके), पुदि, गोदम पणिदो (पण्डितो) । प्रथमा एकवचन में ओकार प्रवृत्ति और ऋ को अ, इ, उ प्रवृत्ति भी दृष्टव्य है । इसका समय लगभग प्रथम शताब्दी है। उत्तर-पश्चिमी बोली को समझने की दृष्टि से धम्मपद का विशेष महत्त्व है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इसी काल में अश्वघोष के नाटकों में प्रयुक्त शौरसेनी का भी उल्लेख किया जा सकता है। इन नाटकों में खलपात्रों की भाषा में मागधी, गणिका और विदूषक की भाषा में प्राचीन शौरसेनी एवं गोभम की भाषा में मध्यपूर्ववर्ती अर्धमागधी का प्रयोग किया गया है । महाकवि भास के नाटकों में भी शौरसेनी का प्रयोग हुआ है ।

मध्ययुगीन शौरसेनी

मध्ययुगीन शौरसेनी का रूप अलंकार ग्रन्थों, व्याकरण, काव्य और नाटकों में उपलब्ध होता है । भरत ने इस काल की प्राकृत प्रवृत्तियों की ओर संकेत किया है । तदनुसार मध्यवर्ती क्, ग्, त्, द्, य् और व् का लोप, प का व, ख, घ आदि महाप्राण वर्णों के स्थान पर ह्, ट् को ड्, अनादि त् को द्, ष्ट् और ष्ण, को ख होने लगा था । संस्कृत नाटकों में मृच्छकटिक में ये विशेषतायें स्पष्टतः देखी जा सकती हैं । यहां चार प्राकृतों का उपयोग हुआ है - शौरसेनी, अवन्तिका, प्राच्या और मागधी । शौरसेनी बोलने वाले पात्र हैं - सूत्रधार, नटी, नायिका वसन्तसेना, चारुदत्त की ब्राह्मणी स्त्री और श्रेष्ठी तथा उनके परिचारक-परिचारिकायें।

मृच्छकटिक की भाषाओं में दो रूप उभरकर अधिक आये हैं - मागधी और शौरसेनी । मागधी पूर्वप्रदेश की भाषा थी और शौरसेनी पश्चिमवर्ती प्रदेश की । अश्वघोष द्वारा प्रयुक्त भाषाओं का रूप यहां विकसित अवस्था में मिलता है । इसके विकसित रूप की ओर प्रथमतः संकेत किया है चण्ड ने अपने प्राकृत लक्षण में । इसके अध्यन से ऐसा लगता है कि १. प्रथमयुगीन प्राकृत में षष्ठी विभक्ति के बहुवचन में ण और ह का जो प्रयोग यदा-कदा मिलता था वह यहां अधिक मिलने लगा - देवाणं, २. संख्यावाची शब्दों के षष्ठी बहुवचन में ण्ह का अनुशासन - पंचण्हं, वीसण्हं, ३. द्विशब्द के प्रथमा, बहुवचन में दुण्णि, दुवे, दो और वे, ४. क् आदि अघोष ध्वनियां ग् आदि रूप में उच्चरित होने लगीं और धीरे-धीरे उनका भी लोप होने लगा, ५. महाप्राण ध्वनियों में ह् ध्वनि ही शेष रही ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वररुचि ने चण्ड द्वारा अनुशासित-संकेतित नियमों को स्थिर और समृद्ध किया । इसमें नौ परिच्छेद हैं । कदाचित् भामह ने इसमें १० वां और ११ वां परिच्छेद जोड़कर पैशाची और मागधी की विशेषतायें दिग्दर्शित की हैं और उनकी प्रकृति शौरसेनी बतायी है । शौरसेनी को सामान्य प्राकृत के रूप में प्रतिष्ठित किया जाना उसकी लोकप्रियता का एक अच्छा उदाहरण है । इसके पूर्व कहीं भी शौरसेनी का नाम नहीं दिखाई देता है ।

प्राकृत प्रकाश के अन्त में उत्तरकाल में बारहवां परिच्छेद भी जोड़ दिया गया जिस पर भामह आदि किसी भी विद्वान् की टीका नहीं है । इस परिच्छेद में शौरसेनी की प्रकृति को संस्कृत मानकर उसकी विशेषताओं का आकलन किया गया है और महाराष्ट्रीवत् कहकर महाराष्ट्री के व्यापक प्रचार की ओर संकेत किया गया है । ऐसा लगता है, उस समय शौरसेनी के साथ ही एक और भाषा का विकास हो रहा था जिसे महाराष्ट्री नाम दिया गया। संभव है शौरसेनी से ही उसका विकास हुआ हो । उदाहरणतः

१. शौरसेनी में मध्यवर्ती त् और थ् को द् और ध् होता है वहां महाराष्ट्री में द् का लोप तथा थ् को ह् हो जाता है ।
२. शौरसेनी में भू धातु का भो भी होता है पर महाराष्ट्री में हो होता है।
३. शौरसेनी के जलाणि जैसे नपुं. के रूप महाराष्ट्री में जलाइं, वणाइं रह जाते हैं ।
४. शौरसेनी के दोला, दंड, दंसण महाराष्ट्री में डोला, डंड, डंसण हो जाते हैं।

आचार्य हेमचन्द्र के समय तक आते-आते महाराष्ट्री प्राकृत का प्रयोग साहित्य में स्थिर हो गया। फलतः हेमचन्द्र ने प्राकृतलक्षण और प्राकृतप्रकाश को आधार बनाकर उसे और भी व्यवस्थित कर दिया सामान्य प्राकृत मानकर और इतर प्राकृतों की मात्र विशेषताओं को गिनाकर 'शेषं महाराष्ट्रीवत्' कह दिया। ऐसे ही प्रसंग में उन्होंने यहां शौरसेनी की सामान्य विशेषताओं को इस प्रकार दर्शाया -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१. अनादि में त को द - विगदरागो । संयुक्त होने पर नहीं - अज्जउत्त।
२. थ का ध विकल्प से - कधं । विकल्पाभाव में ह - राजण्ह ।
३. विकल्प से ह को ध - इध, इह ।
४. त को य और त - मुत्तिगदो, सव्वगयं ।
५. क को ग, प को व, य को ज - अणगायं, तव, जदि ।
६. य को विकल्प से य्य और विकल्पाभाव में ज्ज-अय्यउत्तो, अज्जउत्तो।
७. क को य भी - सामाइयं ।
८. क, ग, च, ज, त, द, प का विकल्प से लोप - यश्रुति, लोप, वेयणा।
९. प्रथमा विभक्ति में ओ और सप्तमी में म्मि, म्हि ।
१०. विकल्प से भू धातु को ह - भोदि, होदि ।
११. इदानीं को दाणिं तस्मात् को ता, ननु को णं, स्त्री को इत्थी, इव को वि अ, एव को य्येव, क्त्वा को त्ता और य तथा ऊण ।

पैशाची की भी प्रकृति को शौरसेनी कहा गया है । इसे पाण्ड्य, कांची और कैकय आदि प्रदेशों में बोला जाता था । यह जाति बोली थी । जाति जहां गई वह वहीं की भाषा हो गई । पैशाची को द्राविड़ परिवार की बोली के रूप में स्वीकारा गया है । गुणाढ्य की बृहत्कथा प्रसिद्ध ही है इस भाषा में ।

तृतीय युगीन शौरसेनी प्राकृत (नागर अपभ्रंश)

साहित्यिक प्राकृत के साथ ही जनबोली प्राकृत का भी विकास होता रहा । भरत ने जिसे विभ्रष्ट कहा था वही उकार बहुला भाषा मूलतः अपभ्रंश भाषा थी जो हिमालय के पार्वत्य प्रदेश, सिन्धु और सौवीर के निवासी बोलते थे । ई.पू. द्वितीय शताब्दी में अपभ्रंश शब्द अपाणिनीय माना जाता था पर छठी शताब्दी तक आते-आते उसी ने साहित्यिक रूप ले लिया । जैसे पहले प्राकृत को देशी भाषा कहा जाता था पर उसके साहित्यिक भाषा बनने के बाद अपभ्रंश को देसी भाषा कहा गया (पउमचरिउ ३.१) । इसे हम तृतीय युग की प्राकृत कह सकते हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भरत मुनि के मन्तव्य की यदि भाषावैज्ञानिक मीमांसा की जाये तो यह कहा जा सकता है कि अपभ्रंश पश्चिमोत्तर प्रदेश में अधिक प्रचलित थी । राजशेखर ने काव्यमीमांसा में मरुभूमि को टक्कऔर भादानक देशों में माना था - सापभ्रंशप्रयोगाः सकलमरुभवष्टक्कभादानकाश्च । यह स्थान आभीरों का था, गुर्जरों का था, इसलिए राजस्थान, गुजरात पश्चिमोत्तर भारत, बुन्देलखण्ड, अपभ्रंश को नागर अपभ्रंश कहा गया । अपभ्रंश बंगाल और दक्षिण में भी फैली हुई थी । पर नागर अपभ्रंश में जो विशाल साहित्य है वह उनमें नहीं है ।

रुद्रट ने काव्यालंकार (२.१२) में अपभ्रंश की अनेक बोलियों का संकेत किया है । मार्कण्डेय (१७ वीं शती) ने उनकी संख्या २७ बताकर संक्षेप में उन्हें मात्रा तीन भेदों में समाहृत कर दिया - नागर, ब्राचड और उपनागर । मार्कण्डय के पूर्व उद्योतनसूरि अपभ्रंश की अठारह बोलियों का उल्लेख कर चुके थे ।

आधुनिक युग में याकोबी ने अपभ्रंश को चार भागों में विभाजित किया है - उत्तरी, दक्षिणी, पूर्वी और पश्चिमी । तगारे ने इसे तीन में समेटा और नामवरसिंह ने मात्र उसे पूर्वी और पश्चिमी में ही समाहित कर दिया। पर यह समावेश सही नहीं है । वास्तविकता यह है कि ११ वीं शती तक अपभ्रंश समूचे भारत में फैल चुकी थी और तब वैभाषिक विशेषताओं का होना स्वाभाविक था ।

अपभ्रंश की सामान्यतः प्रमुख विशेषतायें इस प्रकार हैं जो नागर अपभ्रंश में पायी जाती हैं -

१. ष को छ और ख या स ।
२. अकारान्त पुल्लिंग तृतीया एकवचन में एण या ए रूप ।
३. वर्तमान कालिक क्रिया में मि या ऊं प्रत्यय, न्ति या हि प्रत्यय ।
४. भविष्यत काल स या ह परक ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

शौरसेनी प्राकृत के आधार पर आधुनिक पश्चिमी और मध्यदेशीय हिन्दी भाषाओं का विकास हुआ। पश्चिमी हिन्दी में गुजराती और राजस्थानी तथा मध्यदेशीय हिन्दी में पश्चिमी हिन्दी सम्मिलित है । इनकी सामान्य विशेषतायें हैं -

१. अयोगात्मकता ।
२. ष का उच्चारण कहीं श और कहीं स होता है । पर लेखन में वह सुरक्षित है ।
३. ऋ का उच्चारण रि या रु है ।
४. क्ष का उच्चारण क्छ् है ।
५. द्वित्व व्यंजन में पूर्ववर्ती व्यंजन दीर्घ हो जाता है ।
६. प्रायः लिंग दो हैं ।
७. शब्द दो प्रकार के हैं - विकारी और अविकारी ।
८. विसर्गों का ओ प्रत्यय राजस्थानी में है पर अन्यत्र आ हो गया ।
९. स्वरभक्ति का बाहुल्य
१०. परसर्गों का प्रयोग अधिक होने लगा ।
११. क्रिया रूपों का विकास
१२. नवीन प्रत्ययों, उपसर्गों का विकास

शौरसेनी प्राकृत का विकास पश्चिमी हिन्दी में हुआ है । यह उत्तरप्रदेश के सम्पूर्ण पश्चिमी क्षेत्र और हरियाणा में बोली जाती है । इसकी अनेक बोलियां और विभाषायें हैं - हरियाणवी, खड़ी बोली, ब्रजभाषा, बुन्देली और कन्नौजी । इन बोलियों को दो भागों में विभाजित किया जाता है - आकार बहुला - हरियाणवी और खड़ी बोली, २. औकार बहुला - ब्रजभाषा, बुन्देली और कन्नौजी । पूर्वी हिन्दी से यह अलग है । पूर्वी हिन्दी का विकास अर्धमागधी अपभ्रंश से हुआ है । इसके अन्तर्गत तीन बोलियां आती हैं - अवधी, बघेली और छत्तीसगढ़ी । इन पूर्वी और पश्चिमी हिन्दी के रूपों में वैसे ही आदान-प्रदान हुआ है जैसे शौरसेनी और अर्धमागधी में। विस्तार भय से इस अन्तर को हम यहीं छोड़ रहे हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इस प्रकार शौरसेनी की यात्रा छान्दस् से प्रारम्भ होती है । और मागधी, अर्धमागधी, शिलालेखी, निय प्राकृतों को पार करती हुई मध्ययुग में पहुंचती है जहां वह अलंकार ग्रन्थों, व्याकरणों, काव्य और नाटकों में भ्रमण करती हुई अपभ्रंश और अवहट्ट का रूप लेती है और वहां से नागर अपभ्रंश के माध्यम से पश्चिमी हिन्दी को जन्म देती है साथ ही पूर्वी हिन्दी को भी समृद्ध करती है । इतना ही नहीं, आधुनिक सभी आर्य भाषाओं को भी प्रभावित करती है । वास्तविकता तो यह है कि शौरसेनी ने आदिम प्राकृत से निकलकर वृहत्तर भारत की यात्रा की और इस यात्रा में उसके अनेक पड़ाव रहे । इन सभी पड़ावों का गहन भाषावैज्ञानिक अध्ययन होना चाहिए जिससे शौरसेनी की विकासयात्रा सही ढंग से समझी जा सके ।

आर्वाचीन प्राकृत अपभ्रंश

अपभ्रंश जिसे आभीरोक्ति, भ्रष्ट और देशी भाषा कहा गया है, भाषा होने के कारण उसके बोली रूपों में वैविध्य होना स्वाभाविक था । प्राकृत सर्वस्वकार मार्कण्डेय ने उसके तीन प्रमुख रूपों का उल्लेख किया है – नागर, ब्राचड तथा उपनागर । डॉ. याकोबी ने उसे उत्तरी, पश्चिमी, पूर्वी तथा दक्षिणी के रूपों में विभाजित किया है । डॉ. तगारे ने इस विभाजन को तीन भेदों में ही समाहितकर निम्न प्रकार से वर्णन किया है –

१. पूर्वी अपभ्रंश –सरह तथा कण्ह के दोहाकोश और चर्यापदों की भाषा । इसे मागधी अपभ्रंश भी कहा जाता है । पं. बंगला, उडिया, भोजपुरी, मैथिली आदि भाषायें इसी से निकली हैं ।

२. दक्षिणी अपभ्रंश – पुष्पदन्त कृत, महापुराण, णेमिकुमार चरिउ, जसहरचरिउ एवं कनकामर के करकंडुचरिउ की भाषा । याकोबी का उत्तरी अपभ्रंश भेद इस में गर्भित हो जाता है ।

३. पश्चिमी अपभ्रंश – कालिदास, जोइन्दु, रामसिंह, धनपाल, हेमचन्द्र आदि की अपभ्रंश भाषा, जिसका रूप विक्रमोर्वशीय, सावयधम्मदोहा, पाहुडदोहा, भविसयत्तकहा एवं हेमचन्द्र द्वारा उद्धृत अपभ्रंश

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दोहों आदि में उपलब्ध होता है । इसे नागर अपभ्रंश कहा जाता है । यह शौरसेनी प्राकृत संबद्ध भाषा थी । इसे परिनिष्ठित अपभ्रंश भी कहा जाता है ।

डॉ० भोलाशंकर व्यास ने जैसा कहा है, वस्तुतः लगभग १२ वीं शती तक शौरसेनी (नागर) अपभ्रंश में ही साहित्य लिखा जाता रहा है । पुष्पदन्त वगैरह कवियों की भाषा भी दक्षिणी न होकर पश्चिमी ही रही है। इसी शौरसेनी से पूर्वी राजस्थान, ब्रज, दिल्ली, मेरठ आदि की बोलियों का विकास हुआ । गुर्जर और अवन्ती की बोलियां भी इसी के रूप हैं ।

डॉ० व्यास ने शौरसेनी अपभ्रंश (नागर) की विशेषताओं को इस प्रकार से गिनाया है -

१. स्वर और ध्वनियां

अ. महाराष्ट्री प्राकृत के समान यहां ह्रस्व ए और ह्रस्व ओ ध्वनियां पायीं जाती हैं । जिन संस्कृत शब्दों में ए-ऐ तथा ओ-औ ध्वनियां और उनके बाद संयुक्त व्यंजन आवें वे स्वर क्रमशः ह्रस्व ए (=ॲ) व ओ (=ॲ) व ओ (=ऑ) हो जाते हैं । जैसे पॅक्ख (प्रेक्ष), सॉक्ख जॉव्वण में प्रथम स्वर ह्रस्व (एकमात्रिक) हैं।

ब. ऋ, लृ, ऐ, औ का अभाव है । ऐ, औ की जगह अइ, अउ उच्चरित होने लगा ।

स. 'य' श्रुति का प्रयोग अपभ्रंश की अन्यतम विशेषता है जैसे - णायकुमार, जुयल । 'व' श्रुति भी जहां-कहीं मिल जाती है । जैसे-रुवंति, सुहव, (रुदंति सुभग) ।

द. अन्त्य स्वर की ह्रस्वीकरण-प्रवृत्ति । जैसे-कोइ, हाइ ।

२. व्यंजन ध्वनियां

अ. स्वर के मध्य रहने वाले क्, त्, प्, का ग्, द्, ब् हो जाता है तथा ख्, थ्, फ्, का घ्, ध्, भ् हो जाता है । जैसे - मदकल (मयगल), विप्रियकारक (विप्पियगारउ), सापराध (सावराह) ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ब. पद के आदि में संयुक्त व्यंजन नहीं रहता, मात्र, ण्ह, म्ह, ल्ह संयुक्त ध्वनियां ही आदि में आ सकती हैं । इसकी पूर्ति के लिए हेमचन्द्र ने 'रेफ' का आगम माना है । जैसे - व्यास (व्रासु), दृष्टि (द्रेट्ठि) । पर इनका प्रयोग कम मिलता है ।

स. श और ष का प्रयोग प्रायः समाप्त हो गया । य के स्थान पर 'ज' का प्रयोग हुआ है ।

द. संयुक्त व्यंजन की संख्या मात्रा ३१ रह गई ।

इ. मध्यवर्ती 'म' का 'वँ' हो जाता है । प्रायः 'न' तत्सम शब्दों में सुरक्षित रहता था पर तद्भव रूपों में एक साथ 'म', 'वँ' दोनों रूप मिलते हैं । जैसे - गाम-गाँव, सामल-साँवल ।

फ. अन्त्य स्वर का ह्रस्वीकरण ।

पदरचना

१. अपभ्रंश में व्यंजनान्त (हलन्त) शब्द नहीं मिलते हैं । जैसे मण (मनस्), जग (जगद्), अप्पण (आत्मन्) । इसलिए अपभ्रंश के सभी शब्द स्वरान्त होते हैं ।

२. लिंग की कोई विशेष व्यवस्था नहीं रहती, फिर भी साधारणतः परम्परा का ध्यान रखा जाता रहा है ।

३. वचन दो ही होते हैं ।

विभक्तियां और शब्द रूप

१. प्राकृत में चतुर्थी और षष्ठी का अभेद स्थापित हुआ था पर अपभ्रंश में इसके साथ ही द्वितीया और चतुर्थी, सप्तमी और तृतीया, पंचमी तथा षष्ठी के एक वचन तथा प्रथमा एवं द्वितीया का भेद समाप्त हो गया ।

२. प्रथमा एकवचन में प्राकृत को 'ओ' वाला रूप पुत्तो तथा 'उ' वाले रूप पुत्त, पुत्तुउ रूप मिलते हैं । कहीं-कहीं शून्य विभक्ति रूप 'पुत्त' भी मिलता है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३. प्रथमा तथा द्वितीया एकवचन में 'उ' विभक्ति चिन्ह मिलता है । कहीं-कहीं 'अ' वाला रूप 'पुत्त' तथा शुद्ध प्रातिपादित रूप 'पुत्त' भी मिल जाता है ।
४. प्रथमा-द्वितीया विभक्ति के बहुवचन रूपों में 'आ' वाले रूप 'पुत्ता' तथा शून्य रूप 'पुत्त' भी मिलते हैं ।
५. तृतीया तथा सप्तमी एकवचन के रूप मिश्रित हो गये हैं । इसमें प्राकृत 'एण' वाले रूपों के अतिरिक्त 'इ' (पुत्ति), 'ए' (पुत्ते) तथा 'इ' (पुत्तइ) वाले रूप भी मिलते हैं ।
६. चतुर्थी, पंचमी तथा षष्ठी के रूप 'हु' तथा 'हो' चिन्ह वाले 'पुत्तहु', 'पुत्तहो' मिलते हैं । साथ ही 'पुत्तस्स' रूप भी देखा जाता है ।
७. तृतीया तथा सप्तमी बहुवचन में 'हिं' वाले रूप अधिक पाये जाते हैं, 'पुत्तहिं' (पुत्तहि) । तृतीया में 'एहिं' वाले रूप भी मिलते हैं - 'पुत्तेहिं'।
८. पंचमी और षष्ठी बहुवचन में पुत्तेह, पुत्तहं जैसे रूप मिलते हैं ।
९. नपुंसक लिंग के प्रथमा एवं द्वितीया बहुवचन में 'इ-ई' (फलाइ-फलाइं) वाले रूप होते हैं।
१०. कारक के केवल तीन समूह शेष रह गये - अ) प्रथमा, द्वितीया, संबोधन, ब) तृतीया, सप्तमी और स) चतुर्थी, पंचमी और षष्ठी।

सर्वनाम

१. 'अस्मत्' शब्द के प्रथमा एकवचन में 'हउं', 'मइ-मइं' और बहुवचन में अम्हे, अम्हई, द्वितीया।
२. तृतीया व सप्तमी में मए-मई, पंचमी-षष्ठी में बहु-मज्झु, रूप मिलते हैं । युष्मत् शब्द के प्रथमा के रूप तुहु-तुहुं, द्वितीया-तृतीया के पइ-पइं तइं; पंचमी-षष्ठी में तुह-तुज्झ-तुज्झु तथा तत्-यत् के अपभ्रंश रूप सो-जो मिलते हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

धातुरूप

१. अपभ्रंश में आत्मने पद का प्रायः लोप हो गया है ।

२. दस गणों का भेद समाप्त हो गया । सभी धातु भ्वादिगण के धातुओं की तरह चलते हैं ।

३. लकारों में भी कमी आई । भूतकाल के तीनों लकार अदृष्ट हो गये तथा हेतु-हेतुमद्भूत भी नहीं दिखता । इनके स्थान पर भूतकालिक कृदन्त रूपों का प्रयोग पाया जाता है । मुखयतः लट्, लोट् और लृट् लकार बच गये ।

४. णिजंत रूप, नाम धातु, च्वि रूप तथा अनुकरणात्मक क्रिया रूप भी पाए जाते हैं । धातु रूपों में वर्तमान काल के उत्तम पुरुष एकवचन में 'उँ' वाले रूप करऊँ, बहुवचन में 'मो' व 'हुँ' वाले रूप; मध्यम पुरुष के एकवचन-बहुवचन में क्रमशः सि-हि तथा हु वाले रूप; अन्य पुरुष एकवचन में इ-एइ (करइ-करेइ) और बहुवचन में न्ति-हिं (करंति-करहिं) विभक्ति चिन्ह पाए जाते हैं । आज्ञार्थक क्रिया रूपों में उत्तम पुरुष के रूप नहीं मिलते । मध्यम पुरुष एकवचन में विविध रूप पाए जाते हैं - शून्य रूप या धातुरूप (कर) उ, इ, ह, हि वाले रूप (करि, करु, करह, करहि, करिहि), बहुवचन में ह, हु, हो वाले रूप (करह, करहु, करही) पाए जाते हैं । अन्य पुरुष एकवचन में 'उ' चिन्ह (करउ) पाया जाता है ।

५. विध्यर्थ में ज्ज का प्रयोग मिलता है - करिज्जउ, करिज्जहि, करिज्जहु आदि । इसका प्रयोग वर्तमान और भविष्य कालार्थ में भी होता है ।

६. भविष्यकाल के रूप वर्तमान कालिक रूपों पर आधृत हैं इन रूपों के बीच में स, ह का प्रयोग है । 'ह' रूपों के साथ वर्तमानकालिक तिङ् प्रत्ययों का ही प्रयोग होता है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

७. भूतकाल के लिए निष्ठा प्रत्यय से विकसित कृदन्त रूप कअ, कहिअ, हुव आदि रूप उपलब्ध होते हैं ।

८. कर्मणि प्रयोगों में इज्ज (गणिज्जइ, ण्हाइज्जइ) के साथ अन्य तिङ् प्रत्ययों को जोड़ दिया जाता है ।

परसर्गों का उदय

१. अपभ्रंश के प्रमुख परसर्ग हैं - होन्त-होन्तउ-होन्ति, ठिउ, केरअ-केर और तण । सप्तमी वाले रूप के साथ 'ठिउ' का प्रयोग होने पर पंचम्यर्थ की प्रतीति होती है । केर या केरअ परसर्ग का प्रयोग किसी वस्तु से सम्बद्ध होने के अर्थ में पाया जाता है । षष्ठी विभक्ति के परसर्ग के रूप में इसका प्रयोग अपभ्रंश की ही विशेषता है । करणकारक के लिए सहुं, तण, सम्प्रदान के लिए केरउ, केर, कर, की, का और सप्तमी के लिए मज्झ, मह आदि परसर्गों का प्रयोग प्रारम्भ हो गया ।

वाक्यरचना

१. कारक-व्यत्यय अधिक देखा जाता है । षष्ठी का प्रयोग सभी कारकों के लिए हुआ है । सप्तमी का प्रयोग कर्म तथा करण के लिए पंचमी विभक्ति का प्रयोग करणकारक के लिए तथा द्वितीया का प्रयोग अधिकरण के लिए देखा जाता है ।

२. अपभ्रंश में निर्विभक्तिक पदों के प्रयोग के कारण वाक्य रचना निश्चित-सी हो चली है ।

प्रारम्भिक हिन्दी और उत्तरकालीन हिन्दी पर इसका बहुत प्रभाव पड़ा हुआ है । हिन्दी का ढांचा अपभ्रंश की देन है । हिन्दी का परसर्ग प्रयोग, निर्विभक्तिक रूपों की बहुलता, कर्मवाच्य तथा भाववाच्य प्रणाली के बीज अपभ्रंश में ही देखे जाते हैं । परवर्ती अपभ्रंश में स्थानीय तत्त्व बढ़ते गये और लगभग तेरहवीं शती तक आते-आते पूर्व-पश्चिम देशवर्ती बोलियां स्वतन्त्र रूप से खड़ी हो गईं । गुजराती, मराठी, बंगला, राजस्थानी, ब्रज, मैथिली आदि क्षेत्रीय भाषाएं इसी का परिणाम हैं । डॉ० नामवरसिंह ने इन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भाषाओं के विकास में अपभ्रंश के योगदान की चर्चा की है । उनके अनुसार यह योगदान निम्नलिखित रूप में देखा जा सकता है, विशेषतः मध्यकालीन हिन्दी के क्षेत्र में ।

१. निर्विभक्ति पदों का उपयोग ।
२. उ विभक्ति का प्रयोग जिसका खड़ी बोली में लोप हो गया ।
३. करण, अधिकरण के साथ ही कर्म, सम्प्रदान और अपादान में भी हि-हिं विभक्ति का प्रयोग।
४. न्हि-न्ह विभक्ति का प्रयोग सामान्यतः कर्म, सम्प्रदान, करण, अधिकरण और सम्बन्ध कारकों में ।
५. परसर्गों में सम्बन्ध कारक केरअ, केर, कर, का, की, अधिकरण कारक मज्झे, मज्झु, मांझ, सम्प्रदान कारक केहिं, रेसिं, तण प्रमुख हैं। प्रयत्न लाघव प्रवृत्ति के कारण इन परसर्गों में घिसाव भी हुआ है।
६. सर्वनाम - हऊँ और हौ (उत्तम पु. एकव.), हम (उ.पु. बहुव.), मो और मोहिं, मुज्झ-मुज्झु (सम्प्रदान), तुहुँ-तुउं-तूं-तू-तइं-तै, तुम्ह-तुम (उत्तमपु.) तउ-तो-तोहि-तोर-तुज्झ (सम्बन्ध), ओ-ओइ-ओहु (अन्य पु.), अप्पण-आपन, आपु, (निजवाचक), एह-यह-ये-इस-इन (निकट नि-स.), अप्पण-आपन, आपु, (निजवाचक), एक-यह-ये-इस-इन (निकट नि-स.), जो (सम्बन्धवाचक), काइं-कवण-कौन (प्रश्न) कोउ, कोऊ -अनि.) ।
७. सार्वनामिक विशेषण-जइसो, तइसो, कइसो, अइसो, एहउ ।
८. क्रमवाचक - पढम, पहिल, बिय, दूज, तीज आदि ।
९. क्रिया - संहिति से व्यवहिति की ओर बढ़ी ।
१०. तिङन्त तद्भव-अच्छि, आछै, अहै-है; हुतो-हो, था ।
११. सामान्य वर्तमान काल - ऐ (करै), ए (करे), औ (वंदौ) रूप ।
१२. सामान्य भविष्यतकाल - करिसइ, करिसहुं, करिहइ, करिइउँ आदि ।
१३. वर्तमान आज्ञार्थ - सुमरि, विलम्बु, करे जैसे रूप ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१४. कृदन्त-तद्भव-करत, गयउ, कीनो, कियो आदि जैसे रूप ।
१५. अव्यय-आज, अबहिं, जांव कहँ, जहँ, नाहिं, लौं, जइ आदि ।

अभी हमने प्राकृत की विशेषताओं पर प्रकाश डाला है । अध्येता को इन विशेषताओं के आधार पर अग्रिम अध्ययन करना सहज हो जायेगा।

प्राकृत दक्षिणापथ में

जैनधर्म भले ही उत्तरभारत में जन्मा हो पर उसने दक्षिणापथ में अधिक लोकप्रियता पायी है । इस तथ्य के पीछे इतिहास साक्षी है । जैन परम्परा के प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेव ने विजयार्थ के दक्षिण में स्थित नमि, विनमि आदि विद्याधरों के साथ विवाह एवं मैत्री सम्बन्ध स्थापित किये थे । भरत ने दक्षिणवर्ती राज्यों पर दिग्विजय प्राप्त की थी । एक अनुश्रुति के अनुसार बाहुबली भगवान का पोदनपुर राज्य दक्षिण में ही था । हनुमान, बालि आदि वानरवंशी दक्षिणवर्ती विद्याधर जाति के थे जो जैनधर्म का पालन किया करते थे । इन्हीं को द्रविड कहा जाता है । ये द्रविड लोग अनार्य और अवैदिक माने जाते थे । वे वस्तुतः प्राग्वैदिक थे । पार्श्वनाथ के तीर्थ में प्रसिद्ध जैन भक्त करकण्डु दक्षिणापथ के ही नरेश थे । तेरापुर गुफाएं उनकी ऐतिहासिकता की कथा कहती हैं । कहा जाता है, महावीर ने भी दक्षिणापथ की यात्रा की थी। यहां हेमांगद देश का नरेश जीवंधर उनका अनन्य भक्त था।

आचार्य श्रुतकेवली भद्रबाहु प्रथम गौतम गणधर के आठवें पट्टधर थे। द्वादश वर्षीय भीषण दुर्भिक्ष के कारण अपने बारह हजार शिष्य साधुओं के साथ उज्जैनी एवं गिरनार होते हुए ई.पू. ३६६ में दक्षिण देश की ओर उन्होंने बिहार किया और श्रवणबेलगोला के कटवप्र पर्वत पर ई.पू. ३६५ में सल्लेखना पूर्वक शरीर त्याग किया । विशाखाचार्य उनके बाद संघ के उत्तराधिकारी बने । चन्द्रगुप्त भी संघ के अध्यक्ष रहे । इतना विशाल संघ दक्षिण भारत में निर्द्वन्द्व होकर एक लम्बे समय तक विचरण करता रहा । यही घटना यह सिद्ध करने के लिए पर्याप्त है कि दक्षिण में उस समय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जैनधर्म बहुत लोकप्रिय था । जैन श्रमण संस्कृति यहां की प्रधान संस्कृति थी और प्राकृत जनभाषा थी ।

भद्रबाहु की निर्ग्रन्थ दिगम्बर परम्परा को ही मूलसंघ का अभिधान मिला । तमिल भाषा के संगम साहित्य के भी मूल सर्जक जैनाचार्य रहे । प्रथम शती ई.पू. से ही मथुरा के सरस्वती आन्दोलन से प्रभावित होकर दक्षिण के ही जैनाचार्यों ने प्राकृत भाषा में भी आगमिक, आध्यात्मिक और नैतिक साहित्य का लेखन किया ।

कलिंग सम्राट् खारवेल के बाद दक्षिणापथ में पैठन (प्रतिष्ठानपुर) के सातवाहनों का उत्कर्ष हुआ। इस वंश के सिमुक, शातकर्णी आदि अधिकांश नरेश ब्राह्मण धर्मानुयायी थे पर अन्य धर्मों के प्रति वे सहिष्णु थे । जैन राजाओं में हाल (२४-२० ई.पू.) ने महाराष्ट्री प्राकृत में सतसई की रचना की जिसपर जैन विचारधारा का गम्भीर प्रभाव दिखाई देता है । वस्तुतः सातवाहन राज्य में प्राकृत भाषा का ही प्रभाव था और समूचा दक्षिणापथ उस प्रभाव से अछूता नहीं रहा । गुणाढ्य की वृहत्कथा भी जैनाचार्य काणभिक्षु या काणभूति द्वारा लिखित प्राकृत कथा ग्रन्थ के आधार पर लिखी गई । शातकर्णी से पराजित होने के बाद नहपान ने जैन संघाचार्य अर्हद्बलि से दिगम्बर दीक्षा ग्रहण की । कलिंगाधिपति खारवेल द्वारा आयोजित मुनि सम्मेलन के समान अर्हद्बलि ने भी सन् ६६ में वेण्या नदी के तट पर स्थित महिमा नगरी में एक महामुनि सम्मेलन किया । इसी सम्मेलन की फलश्रुति के रूप में दिगम्बर जैन संघ में नन्दि, सेन आदि अनेक संघ अस्तित्व में आये। इसी सम्मेलन से धरसेनाचार्य ने पुष्पदन्त और भूतबलि जैसे दो सुयोग्य शिष्य पाये जिन्होंने षड्खण्डागम जैसे महान् आगम ग्रन्थों की रचना की । नरवाहन ही पुष्पदन्त के रूप में प्रसिद्ध हुए ।

ई.पू. ३७-१४ में आचार्य भद्रबाहु द्वितीय द्वादशांग के नवांगों के पूर्णज्ञाता तथा शेष अंगों एवं पूर्वों के एक देशज्ञाता दाक्षिणात्य मूलसंघ के अधिपति थे । लगभग इसी समय कर्णाटक में कोण्डकुण्ड में जन्मे आचार्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कुन्दकुन्द हुए जो भद्रबाहु द्वितीय के परम्परया शिष्य थे । उन्होंने प्रवचनसार, समयसार, मूलाचार, नियमसार तथा पाहुड आदि सभी ग्रन्थ शौरसेनी प्राकृत में लिखे । तमिलदेश में एलाचार्य के नाम से उनकी प्रसिद्धी थी । संगम साहित्य के भी वे प्रेरक सूत्र रहे । कुरल काव्य के भी वे प्रणेता रहे जिसका संकलन तिरुवल्लुवर ने किया । उनके पूर्व कर्णाटक में ही आचार्य गुणधर हो चुके थे जिन्होंने कसायपाहुड नामक प्राकृत ग्रन्थ की रचना की । यह ग्रन्थ कदाचित् प्रथम प्राकृत ग्रन्थ रहा जिसकी रचना दक्षिण में हुई । आचार्य धरसेन का जोनिपाहुड भी यहीं रचा गया । आचार्य शिवार्य की भगवती आराधना भी शौरसेनी प्राकृत में लिखित बडा महत्त्वपूर्ण आचार ग्रन्थ माना जाता है ।

दूसरी शती ई. में कावेरी नदी की पूरी घाटी में फैला गंगवाडी राज्य पश्चिमी गंगवंश के नाम से प्रसिद्ध हुआ । यह समूचा प्रारम्भ से ही जैनधर्म का अनुयायी था । तृतीय-चतुर्थ शती ई. गंग नरेशों के शासनकाल में अनेक प्रसिद्ध जैनाचार्य हुए । इस समय कसायपाहुड के यतिवृषभकृत चूर्णीसूत्रों पर उच्चारणाचार्य ने वृत्ति लिखी, शामकुण्ड और बप्पदेव ने भी आगमों पर टीकाएं लिखी । शिवशर्म की कम्मपयडि और सत्तक नामक कर्मग्रन्थों की रचना भी इसी काल में हुई । इस वंश में चामुण्डराय जैसे जैन सेनापति भी हुए जिन्होंने भगवान बाहुबलि की विशाल प्रतिमा का निर्माण श्रवणबेलगोल की विन्ध्यगिरि पर कराया । उन्हीं के गुरु नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती ने अपने गोम्मटसार, त्रिलोकसार, द्रव्यसंग्रह आदि जैसे प्रसिद्ध प्राकृत ग्रन्थों की रचना की ।

उत्तरकाल में प्राकृत में ग्रन्थरचना के प्रति अधिक उत्साह नहीं दिखा। विद्वानों का ध्यान संस्कृत की ओर चला गया । पर प्राकृत ग्रन्थों पर टीकाएं अवश्य लिखी गईं । राष्ट्रकूट राजधानी के पास ही वाटनगर (वाटग्रामपुर) में पंचस्तूपान्वयी स्वामी वीरसेन का सुप्रसिद्ध ज्ञान क्षेत्र था । वहीं आचार्य ने ध्रुवराज के शासनकाल में सन् ७८० में अपने महान् ग्रन्थ श्री ६

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ावल को पूर्ण किया और उसके बाद जयधवल का एक तृतीयांश लिखा तथा महाधवल की रूपरेखा तैयार की । इसी ज्ञानकेन्द्र ने उसका विशाल ग्रन्थ भण्डार भी था । इसी राष्ट्रकूट वंशी से गोविन्द तृतीय के राज्यकाल से महाकवि स्वयम्भू और त्रिभुवन स्वयम्भू का भी सम्बन्ध रहा है । अमोघवर्ष के समय आचार्य जिनसेन ने अपने गुरु वीरसेन द्वारा अधूरे छोडे गये जयधवल ग्रन्थ को पूरा किया । राष्ट्रकूट नरेश कृष्ण के प्रधान मन्त्री भरत और उनके पुत्र नन्न के आश्रय में रहकर उन्हीं की प्रेरणा से दशमी शती में अपभ्रंश के महाकवि पुष्पदन्त ने अपने महापुराण की रचना पूरी की ।

दक्षिण में रचित जैनाचार्यों द्वारा प्राकृत साहित्य का यह मात्र एक संक्षिप्त विवरण है । इसमें संस्कृत और कन्नड का कोई उल्लेख नहीं किया गया, भले ही जैनाचार्य इन क्षेत्रों में भी आद्य लेखक रहे हों । जैनाचार्यों का यह प्राकृत साहित्य शौरसेनी प्राकृत में ही उपलब्ध है । शौरसेनी मूलतः मथुरा और उसके समीपवर्ती क्षेत्र की बोली थी । मथुरा एक बडा व्यापारिक और सांस्कृतिक केन्द्र था । वहां से अनेक दिशाओं में महापथ जाते थे । गुजरात, मध्यदेश, दक्षिण, उत्तर, पूर्व आदि चतुर्दिशाओं से व्यापारी आते-जाते रहते थे । उन्हीं के साथ शौरसेनी प्राकृत भी जाती रही । उत्तर भारत के जैनाचार्य दक्षिण में बीसों वर्ष रहे भी । अतः लगता है, दक्षिण भारत की भाषाओं के साथ प्राकृत, विशेषतः शौरसेनी प्राकृत का अकाट्य सम्बन्ध रहा है ।

प्राकृत शब्दों के तीन भेद किये जाते हैं - तत्सम, तद्भव और देशी। ये भेद संस्कृत को दृष्टि में रखकर किये गये हैं । दक्षिण भारतीय भाषाओं का भाषावैज्ञानिक परीक्षण करने पर प्राकृत और संस्कृत शब्दों के रूप वृहत् परिमाण में मिलते हैं । Rev. Caldwell us vius Comparative Grammer of the Dravidian Languages, Lengmans, London, १९५६ में उत्तर भारतीय भाषाओं की उत्पत्ति में दक्षिण भारतीय भाषाओं के प्रभाव की चर्चा करते हुए संस्कृत के सन्दर्भ में लिखा है कि आर्य जब अनार्य प्रदेशों में पहुंचे तो उपनिवेशों के निर्माण के साथ ही संस्कृत भाषा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पर प्रभाव पडा । उन्होंने द्रविड भाषाओं से ३७ शब्दों का उल्लेख किया जो संस्कृत में प्रयुक्त होने लगे - अटवी, अम्बा, काल, शव, नाना, नीर, भजू, मीन आदि। बीम्स (१९७२) ने इसका खण्डन करते हुए मुण्डा भाषा के योगदान पर विचार किया । यह ऐतिहासिक सत्य है कि द्रवेडियन जातियां प्रारम्भ में उत्तर भारत में फैली थीं । बाद में उन्हें दक्षिण में खदेड दिया गया। इसका फल यह हुआ कि संस्कृत - प्राकृत और द्रविड भाषाओं में परस्पर आदान-प्रदान हुआ। तत्सम, तद्भव और देशी शब्दों के उदाहरण यहां पर्याप्त उपलब्ध होते हैं ।

इस सन्दर्भ में हम यहा कन्नड भाषा में प्रचलित कतिपय सामान्य शब्दों की सूची प्रस्तुत कर रहे हैं जिससे यह स्पष्ट हो जायगा कि प्राकृत शब्दों ने किस तरह कन्नड भाषा को समृद्ध किया है -

| प्राकृत | कन्नड | हिन्दी |
|---|---|---|
| अइबल | अतिबल | शक्तिशाली |
| अइरेय | अतिरेक | अतिप्रभूत |
| अंकुर | अंकुर | फुनगी, प्ररोह |
| अंतरंग | अंतरंग | भीतरी |
| अतीव | अतीव | अत्यंत |
| अंगीकर | अंगीकार | स्वीकार |
| अक्कंद | आक्रंद | रोदन, विलाप |
| अखंड | अखंड | परिपूर्ण |
| अणायर | अनादर | अपमान |
| अणुभव | अनुभव | अनुभव |
| अधिग | अधिक | विशेष ज्यादा |
| अप्प | अप्प | पिता |
| अम्मा | अम्मा | माता |
| अरण्ण | अरण्य | वन |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | |
|---|---|---|
| अरि | अरि | शत्रु |
| अवसर | अवसर | काल समय |
| असि | असि | तलवार |
| अगाढ | अगाध | अधिक, गहरा |
| आणंद | आनंद | खुश करना |
| आयर | आदर | सत्कार |
| आयास | आयास | तकलीफ, परिश्रम |
| आरोग्ग | आरोग्य | रोगरहित, निरोगावस्था |
| उहापोह | उहापोह | सोच विचार |
| एक्क | एक्क | एक |
| कंकण | कंकण | कंगन |
| कंदर | कंदर | रन्ध्र, गुहा |
| कंपण | कंपन | हिलना, कंपन |
| कक्कस | कर्कश | कठोर |
| कारण | कारण | हेतु, प्रयोजन |
| कारुण्ण | कारुण्य | दया |
| किरीड | किरीट | मुकुट |
| कुंकुम | कुंकुम | केसर, सुगन्ध द्रव्य |
| कुक्कुड | कुकुट | मुर्गी |
| कुडुंब | कुटुम्ब | परिवार |
| कुल | कुल | वंश, जाति |
| कोण | कोणे | घर का कौना |
| गउण | गौण | अप्रधान |
| गगण | गगन | आकाश |
| गण | गण | समुदाय |
| गाढ | गाढ | निबिड |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | |
|---|---|---|
| गामार | गामार | ग्रामीण, गमार, अशिक्षित |
| गिरि | गिरि | पर्वत |
| गुरु | गुरु | शिक्षक |
| चिक्क | चिक्क | अल्प, थोडा |
| जंतु | जंतु | जीव, प्राणी |
| णिरास | निरासे | हताश |
| तंतु | तंतु | सूत, तागा |
| तक्कर | तक्कर | चोर, तस्कर |
| तीर | तीर | किनारा तट |

इन शब्दों में ही तत्सम और तद्भव शब्दों को आसानी से खोज सकते हैं । देशी शब्दों की व्याकरणिक मीमांसा बडी गहराई से करनी होगी। इस सन्दर्भ में "कन्नड भाषा के विकास में प्राकृत का योगदान" विषय पर भाषावैज्ञानिक अध्ययन किये जाने की महती आवश्यकता है । इस अध्ययन से यह निष्कर्ष निकलने की उम्मीद देखी जा सकती है कि जैनाचार्यों ने प्राकृत, विशेषतः शौरसेनी प्राकृत को किस तरह इस प्रदेश में लोकप्रिय बनाया और उसे जनभाषा के साथ मिश्रित कर दिया । इसी तरह साहित्यिक और सांस्कृतिक सन्दर्भ में भी प्राकृत का प्रभूत उपयोग किया गया है ।

इस उपयोग की प्रक्रिया में बोली भूगोल का विचार करते हुए स्वानात्मक और ध्वन्यात्मक परिवर्तन के प्रतिरूप दिखाई देंगे । समीकरण, विसमीकरण, दीर्घीकरण, अल्पीकरण, तालव्यीकरण, सरलीकरण, प्रयत्नलाघव, बलाघात प्रयोग, उपस्तरण - स्थानान्तरण, महास्वर विवर्तन, समाक्षर लोप, आर्थी परिवर्तन आदि जैसे सन्दर्भों पर भी विचार किया जाना आवश्यक है। तभी प्राकृत के यथार्थ योगदान को समझा जा सकता है ।

तौलनिक अध्येता सांस्कृतिक आदान पर भी विचार करता है । बालक अपनी प्रवृत्ति का अधिकांश अपनी मां से ग्रहण करता है, पर साथ ही वह

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अन्य वक्ताओं से भी प्रभावित होता है । इतिहासवेत्ता अथवा भाषावेत्ता भाषा के उस प्रभाव में से सांस्कृतिक आदान को खोज निकालता है और कह उठता है कि अमुक समुदाय का सम्बन्ध विभिन्न प्रवृत्तिवाले वक्ताओं से हुआ । इसे भाषाई आदान (Lingcistic borrowing) कहा जाता है। यह भाषाई आदान अपने पडोसियों से होता है । इस पद्धति से व्यवहार, धार्मिक संस्कार, आचरण, वस्तुओं तथा प्रवृत्तियों का प्रसार जाना जाता है। इसी को सांस्कृतिक प्रसरण (Cultural diffusion) कहते हैं । इस अध्ययन से कन्नड संस्कृति पर प्राकृत या जैन संस्कृति के प्रभाव का अच्छा अध्ययन किया जा सकता है । यह आदान प्रमुखतः उच्चवर्ग से निम्न वर्ग में होता है ।

इस आदान प्रक्रिया से इतिहास और संस्कृति का उद्घाटन होता है। कन्नड संस्कृति पर इस दृष्टि से यदि विचार किया जाये तो यहां की कन्नड भाषा और उसकी बोलियों/उपबोलियों तथा सांस्कृतिक तत्त्वों पर प्राकृत और जैन संस्कृति की गहरी छाप दिखाई देगी । इस ऐतिहासिक तथ्य पर भी शोध कार्य किया जाना अपेक्षित है ।

सांस्कृतिक महत्त्व

प्राकृत भाषा की दृष्टि से जितनी समृद्ध है, सांस्कृतिक दृष्टि से उसका साहित्य भी उतना ही वैविध्य लिए हुए है। "साहित्य-पाथोनिधि मन्थनोन्थं कर्णाभृतं रक्षत हे कवीन्द्राः" (विक्र.च. १.११) यह कथन बडी यथार्थता से आपूरित है । संस्कृति की आत्मा साहित्य के भीतर से अपने रूप लवण्य को अभिव्यक्त करती है । प्राकृत साहित्य में मानवीय भावों, विचारों, क्रिया कलापों और आदर्शों का उद्घाटन हुआ है । साधना और अनुभूति के समन्वय से मानवीय चेतना के ऊर्ध्वारोहण का महापथ भी यहां फैला हुआ है । सत्य और सौन्दर्य की चिरन्तन पिपासा को जाग्रत करने में भी प्राकृत साहित्यकारों ने अपनी अहं भूमिका का निर्वाह किया है । नैतिक और धार्मिक उपदेशों से उन्होंने जन सामान्य के जीवन को ऊंचा उठाया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राकृत भाषा का अस्तित्व कितना भी पुराना हो, पर उसकी साहित्य रचना ई.पू. ६०० से उपलब्ध होती है । तीर्थंकर महावीर और भगवान् बुद्ध ने प्राकृत जनभाषा में ही उपदेश दिये । अशोक ने इसी में अपने शिलालेख वृहत्तर भारत में लगाये । खारवेल का हाथी गुंफा शिलालेख प्राकृत में ही है । जिस पर शौरसेनी का प्रभाव अधिक दिखाई देता है । प्राकृत भाषा में ई. सन् की प्रथम-द्वितीय शताब्दी तक उपभाषाओं के भेद दिखलाई नहीं देते। देशभेद से उस समय दो प्रकार की प्रवृत्तियां पाई जाती हैं - पूर्वी और पश्चिमी । पूर्वी प्राकृत मागधी है और पश्चिमी प्राकृत शौरसेनी । शौरसेनी का ही एक शैली भेद महाराष्ट्री प्राकृत है । यह महाराष्ट्री प्राकृत महाराष्ट्र प्रदेश की भाषा नहीं थी बल्कि इसे यों कहा जा सकता है कि शौरसेनी समूचे राष्ट्र में फैली हुई थी । प्राकृत कवियों ने ऐसी ही महाराष्ट्री प्राकृत को अधिक अपनाया । नाटकों की भाषा भी मूल प्राचीन प्राकृत नहीं है उसे तो यथावश्यक व्याकरणिक नियमों में ढाला गया है । शिलालेखी प्राकृत इन नियमों से मुक्त है । इसलिए वह अधिक प्राकृतिक और मौलिक है । आन्ध्रवंशी सातवाहन राजाओं के समय तो प्राकृत ही मुख्य भाषा थी । उनके शिलालेख भी प्राकृत में ही मिलते हैं । अशोक की धर्माज्ञाएं प्राकृत में ही दी गईं । प्राकृत के विविध प्रादेशिक रूप इन शिलालेखों में निहित हैं । इससे यह भी सिद्ध होता है कि उस समय प्राकृत जनभाषा थी । लंका, नेपाल, अफगानिस्तान, गिरनार, सारनाथ आदि स्थानों पर ये शिलालेख मिलते हैं। मुद्राओं पर भी प्राकृत का उपयोग हुआ है । इन शिलालेखों और साहित्य की विभिन्न विधाओं में सांस्कृतिक जीवन की झांकी प्रतिबिम्बित होती है। उदाहरण के लिए कथाकोषप्रकरण में महाराज श्रेणिक के स्वागत में दिये गये भोज का सुन्दर वर्णन हुआ है । जैनागम साहित्य तो सांस्कृतिक सामग्री से भरा पडा हुआ है । समुद्री यात्राओं के सजीव वर्णन में समराइच्चकहा एक श्रेष्ठतम प्राकृत कथा ग्रन्थ है । कुवलयमाला में तो उद्योतनसूरि जिस विषय को लेते हैं उस विषय का वर्णन बडी तह तक करते हैं । १८ प्रकार के घोडों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

का वर्णन ही देखिए कितना मार्मिक है । कथा, चरित, महाकाव्य आदि सभी विधाओं में रचित प्राकृत साहित्य सांस्कृतिक सामग्री से भरा हुआ है । आगम साहित्य का हर ग्रन्थ और उनपर लिखी गई टीकाएं भी इस दृष्टि से बडी महत्त्वपूर्ण हैं ।

इसी तरह संगीत, कला, इतिहास, न्याय, दर्शन अध्यात्म, ज्योतिष, गणित, व्याकरण आदि सारी विधाएं प्राकृत साहित्य में उपलब्ध हैं । इनका विशेष सांस्कृतिक अध्ययन होना चाहिए । इस अध्ययन से मानवीय एकता, सहृदयता, सहिष्णुता तथा समता से आप्लावित विचारधारा का उद्घाटन होगा जो सामाजिक और सांस्कृतिक समरसता को प्रस्थापित कर सकेगा ।

इस संदर्भ में यहां शौरशेनी प्राकृत साहित्य का विशेष महत्त्व है जिसमें दिगंबर जैन साहित्य सुरक्षित है। आगे के अध्यायों में हम हस विषय में विशेष चर्चा करेंगे। आशा है, पाठक वर्ग उससे लाभान्वित होगा। इस ग्रंथ के प्रकाशन में कविकुलगुरु कालिदास संस्कृत विश्वविद्यालय और उसके प्रोफेसर डा. मधुसूदन पेन्ना के हम विशेष आभारी हैं जिन्होंने ग्रंथ की उपयोगिता देखकर उसके प्रकाशन का निश्चय किया है।

दिनांक : २१-१२-२०१९

- डा. भागचंद्र जैन भास्कर
प्रोफेसर एमेरिटस
तुकाराम चाल, सदर,
नागपुर ४४०००१
मो. ९४२१३६३९२६,
०७१२-२५४१७२६

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त १

# शौरसेनी प्राकृत भाषा, साहित्य और श्रुतावतार

प्राकृत का सम्बन्ध प्राचीन आर्य भाषा से रहा है जिसे 'इयु' कहा जाता था। इसको बोलने वाला भारोपीय परिवार प्राचीन काल में लिथूनिया से लेकर दक्षिण रूस तक फैला हुआ था । वहीं से वह मैसोपोटामिया आदि होता हुआ भारत पहुंचा । यहां आते-आते उसकी ध्वनियों में परिवर्तन हो गया । ऋग्वेद और अथर्ववेद में उसके प्राचीन रूपों का उल्लेख मिल जाता है । यही जनभाषा विकसित होकर छान्दस् कहलाई । उसके परिष्कृत रूप पर यास्क ने निरुक्त शास्त्र लिखा और पाणिनि ने उसे साहित्यिक रूप में विकसित किया ।

## शौरसेनी प्राकृत

शौरसेनी प्राकृत साहित्य मूलतः दिगम्बर जैन सम्प्रदाय से सम्बद्ध है। प्राकृत प्रारम्भ से ही जन सामान्य की भाषा रही है। वृहत्तर भारत में उसका प्रयोग होता था इसलिए उसकी रूप और रूपिम ध्वनियां भी वैविध्य लिये हुए थीं। अवेस्ता की भाषा में प्राकृत तत्त्व दिखाई देते हैं। प्राकृत धम्मपद इस तथ्य को पुष्ट करता है कि ईरान का समीपवर्ती भाग प्राकृत से अपरिचित नहीं था। अशोक ने इस क्षेत्र में अपने शिलालेख प्राकृत में लिखाये इसलिए कि वह वहां की जनभाषा थी। विद्वानों ने सिन्धु घाटी सभ्यता में प्राकृत के प्रयोग को स्वीकार किया है। वैदिक युग में भी प्राकृत जनबोली के रूप में निश्चित रूप से प्रचलित थी। कालान्तर में साहित्य के रूप में अवतरित होने पर उसने भाषा का रूप ग्रहण किया।

प्राकृत की समग्रता पर यदि विचार किया जाये तो उसके चार क्षेत्रों की कल्पना की जा सकती है - १) उदीच्या या उत्तरीया प्राकृत, २) मध्य देशीया प्राकृत, ३) प्राच्या प्राकृत और ४) दक्षिणदेशीया प्राकृत। उत्तरीया प्राकृत समूचे उत्तर-पश्चिम प्रदेश में प्रचलित थी जहां विशेष रूप से वैदिक यज्ञीय संस्कृति का प्रचार था। छान्दस् भाषा का प्रयोग क्षेत्र भी यही था। छान्दस् का आधार आदिम

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राकृत था। पाणिनि ने यहीं की छान्दस् भाषा को लौकिक संस्कृत में परिवर्तित किया। फलतः उदीच्या विभाषा अधिक व्यवस्थित हो गई।

मध्यदेश में शूरसेन, मथुरा, काशी, अयोध्या, अवन्ती आदि प्रदेश सम्मिलित थे। इनमें शूरसेन प्रदेश अधिक सशक्त था। इसलिए यहां की भाषा को शौरसेनी कहा जाता था। उदीच्य प्रदेश का विशिष्ट सम्पर्क इस प्रदेश से स्थापित हुआ। इसलिए संस्कृत और शौरसेनी प्राकृत में सामीप्य आया। यह प्रदेश संस्कृत बहुल प्रदेश था।

प्राच्या प्राकृत पूर्वी उत्तर भारत और बिहार में प्रचलित थी। वह साहित्यिक भाषा नहीं थी। श्रमण संस्कृति का प्रचार यहीं था। यज्ञीय संस्कृति के विरोधी व्रात्यों की यह कर्मभूमि थी। तीर्थंकर और बुद्ध यहीं जन्मे थे। मगध इसका केन्द्रस्थल था। इसलिए यहां की बोली को मागधी कहा गया। शौरसेनी और मागधी की सामान्य विशेषताएं दोनों प्रदेशों में प्रचलित थीं ही, मात्र प्रादेशिक विभेद से उन्हें पहचाना जा सकता था। दोनों का मिश्रित रूप जब बाद में प्रयुक्त हुआ तो उसे अर्धमागधी कहा गया। श्वेताम्बर सम्प्रदाय के आगम अर्धमागधी में लिखे गये और दिगम्बरों ने शौरसेनी का प्रयोग किया। भाषिक दृष्टि से शौरसेनी प्राकृत अर्धमागधी से प्राचीनतर है।

मथुरा शौरसेनी प्रदेश था। राजनीतिक और आर्थिक दृष्टि से यही प्रदेश दक्षिण भाग से जुडा हुआ था। इसलिए दक्षिण प्रदेश की बोलियों पर शौरसेनी का प्रभाव आज भी दिखाई देता है। इस प्रदेश में दिगम्बर सम्प्रदाय का बाहुल्य था। अधिकांश दिगम्बराचार्य दक्षिण प्रदेशवासी थे। तमिल और कन्नड साहित्य का बहुभाग दिगम्बर जैनाचार्यों द्वारा लिखा गया। यहां शौरसेनी ने सम्पर्क भाषा का काम किया।

प्राकृत के मूल रूप को समझने के लिए यह जानना आवश्यक है कि छान्दस् एक साहित्यिक भाषा थी जिसका आधार प्राकृत भाषा रही। यही कारण है कि वैदिक संस्कृत में प्राकृत के रूप उपलब्ध होते हैं। इसी प्राकृत का विकसित रूप पालि-प्राकृत साहित्य में दिखाई देता है। उसी रूप के आधार पर पालि-प्राकृत व्याकरण भी तैयार किये गये। बीज रूप में इसके सूत्र आगमों में दृष्टव्य हैं। उत्तरकाल

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में जब प्राकृत व्याकरण ग्रन्थ लिखे गये तो शौरसेनी प्राकृत को आधार माना गया। वररुचि ने प्राकृत प्रकाश में ''प्रकृतिः शौरसेनी'' कहकर इसी तथ्य को पुष्ट किया। पालि, अर्धमागधी महाराष्ट्री आदि प्राकृतों की आधार भूमि भी शौरसेनी रही है। त्रिविक्रम ने भी ''अस्याः मागध्याः प्रकृतिः शौरसेनीति वेदितव्यम्'' कहकर इसी को स्थापित किया है।

## वैदिक कालीन प्राकृत भाषा

वैदिक काल में मूलतः प्राकृत भाषा ही अभिव्यक्ति का साधन थी। यद्यपि इस युग का कोई भी प्राकृत साहित्य उपलब्ध नहीं है। पर डॉ. कत्रे जैसे भाषा वैज्ञानिकों की यह मान्यता तथ्यसंगत लगती है कि प्राकृतों का अस्तित्व निश्चित रूप से वैदिक बोलियों के साथ-साथ अस्तित्व में था। यही कारण है कि साहित्यिक छान्दस् में प्राकृत तत्त्वों का मिश्रण दिखाई देता है। दूलह, अमत्त, लोण, लोम, उच्चा, पक्क, देवेहि जैसे शब्द, कारकों की कमी, द्विवचन के स्थान पर बहुवचन का प्रयोग, कृदन्त, अव्यय, क्रियाओं में समानता आदि जैसे तत्त्वों को अनदेखा नहीं किया जा सकता। ये तत्त्व यह कहने को बाध्य करते हैं कि प्राकृत एक जनबोली थी। सैकडों वर्षों तक उसका विकास होता रहा और वही छान्दस् भाषा के रूप में आज हमारे सामने है। छान्दस् का कोई भी पूर्ववर्ती साहित्य उपलब्ध नहीं है इसलिए उसके विकासात्मक सोपानों का स्थिरीकरण संभव नहीं दिखता। हां, यदि छान्दस् साहित्य का भाषा वैज्ञानिक अध्ययन किया जाये तो यह गुत्थी किसी सीमा तक अवश्य सुलझ सकती है। ऋग्वेद, सामवेद, अथर्ववेद और यजुर्वेद की भाषाओं में विकासात्मक अवस्थाएं निश्चित रूप से दृष्टव्य हैं। विद्वानों ने भी संस्कृत के साथ प्राकृत को भी समन्वित किया है। इसी प्रक्रिया में पाणिनि द्वारा संस्कृतीकरण हुआ और संस्कृत स्थिर भाषा बन गई। उसमें भाषात्मक विकास लगभग स्थिर हो गया जबकि प्राकृत जनबोली होने के कारण सदैव विकसित होती रही। भाषा और बोली के अन्तर के परिप्रेक्ष्य में इस तत्त्व पर चिन्तन अपेक्षित है। बोली जब साहित्य में प्रयुक्त होने लगती है तो फिर वह भाषा का रूप ले लेती है और उपबोली बोली बन जाती है। प्राकृत का भाषा वैज्ञानिक अध्ययन करने पर यह तथ्य और अधिक स्पष्ट हो जाता है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विद्वानों ने प्राकृत शब्द पर बडा मन्थन किया। तदनुसार उसे दो वर्गों में विभाजित किया जा सकता है। प्रथम वर्ग प्राकृत शब्द का अर्थ प्रकृति से निष्पन्न मानकर करता है और उसके अनुसार प्राकृत की प्रकृति संस्कृत है और संस्कृत से ही प्राकृत का उद्भव हुआ है (प्रकृतिः संस्कृतम्, तत्र भवं तदागतं वा प्राकृतम्)। इसमें लक्ष्मीधर, मार्कण्डेय, हेमचन्द्र आदि आचार्यों का समावेश है। दूसरा वर्ग प्राकृत को जनबोली मानकर उसे मूल भाषा मानता है (प्रकृत्या स्वभावेन सिद्धं प्राकृतम्)। राजशेखर, नमिसाधु आदि आचार्य इसी मत के पोषक हैं। भाषाविज्ञान की दृष्टि से भी यही मत अधिक तर्कसंगत लगता है। वस्तुतः प्राकृत की प्रकृति संस्कृत बतलाने का तात्पर्य यह था कि तद्भव शब्दों को समझने के लिए संस्कृत का उपयोग किया जाये। तत्सम और देशी शब्दों का उससे कोई तात्पर्य नहीं रहता। तद्भव शब्दों का विकास प्राकृत की निरन्तरता को सिद्ध करता है। देशी शब्दों का कोई सम्बन्ध संस्कृत से है नहीं। संस्कृत तो साहित्य की भाषा रही है और साहित्यिक भाषा से किसी भाषा का उद्भव नहीं होता। अतः यह मानना अधिक संयुक्तिक है कि प्राकृत को सीखने के लिए संस्कृत को माध्यम बनाया गया। और उसी दृष्टि से नियमों की रचना की गई। ये नियम भी नियम नहीं रह सके। उनके साथ अपवादात्मक स्थिति अधिक बनी रही। बहुलता का प्रयोग प्राकृत की विशेषता है। इसी तरह कारक, कृदन्त, क्रिया आदि तत्त्व भी प्राकृत में सरल और कम होते गये। संस्कृत नाटकों में प्रायः निम्न वर्ग प्राकृत बोलता दिखाई देता है। उच्च वर्ग ही संस्कृत का प्रयोग करता है। सम्राट् अशोक ने अपने शिलालेख चारों ओर प्राकृत में ही उत्कीर्ण कराये थे, संस्कृत में नहीं। महावीर और बुद्ध ने भी प्राकृत को ही अपनी अभिव्यक्ति का माध्यम बनाया था। यह प्राकृत की समृद्धि का सूचक है। सभी विधाओं को प्राकृत की ग्रन्थ-संपदा ने संवर्धित किया है।

## शौरसेनी प्राकृत

प्राचीन ग्रन्थों को मौखिक परम्परा के माध्यम से सुरक्षित रखा गया। कालान्तर में वे लिपिबद्ध किये गये। इस बीच प्राकृत व्याकरण ग्रन्थों की भी रचना हुई। इन रचनाओं के पूर्व व्याकरणिक ग्रन्थों की रचना प्रक्रिया प्रारम्भ हो चुकी थी। आगम ग्रन्थों में कतिपय व्याकरणिक सूत्रों का उल्लेख मिलता है। कहा जाता है, आचार्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पुष्पदन्त-भूतबलि व्याकरणशास्त्र के मर्मज्ञ थे। कसायपाहुड, छक्कखंडागम, कुन्दकुन्द के ग्रन्थ, भगवती आराधना, आचारांग, ठाणांग, अणुओगदार सुत्त आदि आगम ग्रन्थों में प्राकृत व्याकरण के कतिपय सूत्रों का उल्लेख मिलता है। इन उल्लेखों से ऐसा लगता है कि सभी प्राकृतों में शौरसेनी प्राकृत सर्वाधिक समृद्ध, व्यापक और महत्त्वपूर्ण थी। प्राचीनतम वैयाकरण वररुचि ने ''प्रकृतिः शौरसेनी'' कहकर इसी तथ्य को प्रस्थापित किया है। मागधी कही जाने वाली पालि का आधार भी शौरसेनी रही है। वररुचि ने भी यही माना है कि मागधी की प्रकृति शौरसेनी थी (२.११)। इस तरह शौरसेनी, मागधी और अर्धमागधी ये तीनों प्राकृत भाषाएं प्रमुख थीं। भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र (१७.४८) में ई.पू. तृतीय शताब्दी की भाषिक स्थिति को ध्यान में रखते हुए यही मन्तव्य व्यक्त किया है।

प्रायः सभी वैयाकरणों ने शौरसेनी को सामान्य प्राकृत मानकर नियमों का विधान किया है। चण्ड और वररुचि ने वस्तुतः संस्कृत नाटकों को सामने रखकर शौरसेनी के नियमों का निर्धारण किया। हेमचन्द्र के नियम भी अपर्याप्त रहे इस दिशा में। फिर भी उत्तरकाल में मार्कण्डेय, त्रिविक्रम आदि वैयाकरणों ने हेमचन्द्र का ही अनुकरण किया है। वस्तुतः शौरसेनी का प्रभाव इतना अधिक हो गया था कि उसे केन्द्र में रखकर ही वैयाकरणों ने प्राकृत पर विचार करना प्रारम्भ कर दिया। जब भेद-प्रभेदों की बात हुई तो शौरसेनी, मागधी, पैशाची और अपभ्रंश इन चार भाषाओं का उल्लेख होने लगा। अर्धमागधी, मागधी और शौरसेनी का ही मिश्रित रूप है। शूरसेन प्रदेश का वर्चस्व होने के कारण वहां की भाषा का वर्चस्व होना स्वाभाविक है। मथुरा बौद्ध और वैदिक संस्कृति का प्राचीनतम गढ रहा है। वहीं से शौरसेनी चारों दिशाओं में फेल गई थी। दिगम्बर जैन परम्परा में भी मथुरा सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण केन्द्र रहा है। इसलिए उसने शौरसेनी को ही अपने आगम ग्रन्थों की भाषा के रूप में चुना। नाटकीय शौरसेनी प्राकृत के कुछ विशिष्ट नियम अवश्य बन गये क्योंकि वह विधा आगम विधा से पृथक् थी। परन्तु उसे शौरसेनी की परिधि से बाहर नहीं रखा जा सकता। शौरसेनी की व्यापकता के कारण उस पर अर्धमागधी, महाराष्ट्री आदि प्राकृतों का प्रभाव पड़ना स्वाभाविक है। इसलिए दिगम्बर आगमों की मूल भाषा शौरसेनी रही है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पर उस पर अर्धमागधी और महाराष्ट्री का भी प्रभाव दिखाई देता है। इसी तरह श्वे. आगमों की मूल भाषा अर्धमागधी रही है पर उसपर शौरसेनी और महाराष्ट्री का प्रभाव भी परिलक्षित होता है।

**शौरसेनी की प्रमुख विशेषताएं निम्नलिखित हैं –**

१. एकार का अ, इ, ओ आदि में परिवर्तन।

२. क के स्थान पर विकल्प से ग, य, और अ होना। यह प्रयोग विकासात्मक अवस्थाओं का सूचक है।

३. मध्यवर्ती तकार का दकार में परिवर्तन होना।

४. मध्यवर्ती व्यंजनों का लोप

५. ख, घ, थ, ध, फ, भ को 'ह' होना। यह घोषीकरण की प्रवृति है। कहीं–कहीं थ का ध भी प्राकृत में होता है।

६. कृदन्त में 'त्वा' के स्थान पर 'दूण' का प्रयोग।

७. पंचमी विभक्ति में आदो या आदु का प्रयोग

८. सप्तमी विभक्ति में म्हि, म्मि, ए प्रत्ययों का प्रयोग।

९. न के स्थान पर ण का प्रयोग।

इन विशेषताओं को दिगम्बर परम्परागत आगमिक ग्रन्थों में सहजता पूर्वक देखा जा सकता है। इन्हें समझने के लिए अर्धमागधी प्राकृत की भी कतिपय विशेषताओं को ध्यान में रखना आवश्यक है –

१) क का ग होना।

२) अकारान्त पुल्लिंग प्रथम एक वचन में 'ए' प्रत्यय।

३) चतुर्थी एवं षष्ठी विभक्ति में आते और आए प्रत्ययों का प्रयोग।

४) पंचमी विभक्ति में तो, तु प्रत्ययों का प्रयोग।

५) उत्तम पुरुष बहुवचन में इसु, अंसु प्रत्ययों का प्रयोग।

६) सम्बन्ध कृदन्त में त्ता, च्चा, ट्टु, इय, इया आदि का प्रयोग।

७) हेत्वर्थ कृदन्त में इतएं, एत्ताए, तए, त्ता, ट्टू प्रत्ययों का प्रयोग।

उत्तरकाल में जैनागमों पर महाराष्ट्री प्राकृत का प्रभाव बहुत अधिक हुआ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यह स्वाभाविक भी था। महाराष्ट्री प्राकृत का प्रयोग काव्य के क्षेत्र में प्रारम्भ से ही हुआ है। इसलिए वैयाकरणों ने महाराष्ट्री को सामान्य प्राकृत मान लिया। यश्रुति का प्रयोग इसमें सर्वाधिक रहा है। इस प्राकृत का प्रयोग अधिक इसलिए हुआ कि इसमें कोमल और मधुर वर्ण अधिक हैं जो काव्य के लिए मुख्य माने गये हैं। षट्खण्डागम और कसायपाहुड की मूल भाषा शौरसेनी प्राकृत रही है । वीरसेनाचार्य या उनके पूर्वाचार्यों द्वारा लिखित टीकाओं का भी अधिकांश भाग इसी प्राकृत में लिखा गया है ।

परवर्ती वैदिक काल में देश्य भाषाओं के तीन रूप मिलते हैं – उदीच्य, मध्यदेशीय और प्राच्य । प्राच्य भाषा–भाषी यज्ञीय संस्कृति में विश्वास नहीं करते थे। ये लोग व्रात्य कहलाते थे । तीर्थंकर ऋषभदेव उनके आद्यनेता और आध्यात्मिक संस्कृति के प्रणेता थे । महावीर और बुद्ध उसी श्रमण संस्कृति के पोषक थे । पूर्व के ये आर्य व्रात्य संयुक्त, व्यंजन, रेफ एवं सोष्म ध्वनियों का उच्चारण सरलता से नहीं कर पाते थे । संयुक्त व्यंजनों का यही समीकृत रूप प्राकृत ध्वनियों का आधार रहा है । वैदिक भाषा के समानान्तर जो जनभाषा चल रही थी । वही आदिम प्राकृत थी। उसी से छान्दस् का निर्माण हुआ और उसी से प्राकृत का विकास हुआ। पाणिनि ने उसी छान्दस् को संस्कृत में परिवर्तित किया। संस्कृत यथावत् बनी रही पर प्राकृत में सतत् विकास होता रहा जो आधुनिक भारतीय भाषाओं के रूप में हमारे सामने है । द्रविण भाषाओं पर भी उसका प्रभाव रहा है । इस तरह प्राकृत एक जनभाषा रही है जिसका उपयोग शिलालेखों में भी होता रहा है ।

प्राकृत के उत्तरकालीन विभिन्न स्तरों में आर्ष प्राकृत अर्थात् पालि, शौरसेनी और अर्धमागधी प्राकृत का महत्त्वपूर्ण स्थान है । पालि का प्राचीन शौरसेनी से जितना अधिक सादृश्य है उतना अन्य किसी बोली से नहीं। अश्वघोष के नाटकों में विदूषक एवं नायिका प्राचीन शौरसेनी में ही बोलते हैं । उत्तरकाल में अर्धमागधी पर भी शौरसेनी का प्रभाव पडा और इसी तरह शौरसेनी आगम भी अर्धमागधी के प्रभाव से नहीं बच सका। मार्कण्डेय ने प्राकृत सर्वस्व (१०.१) में शौरसेनी से प्राच्या का उद्भव माना है । वररुचि ने प्राकृत प्रकाश (१२.२) में शौरसेनी का आधार संस्कृत

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

को माना है और ''शेषं महाराष्ट्रीवत्'' कहकर शौरसेनी के नियमों का विवेचन छोड दिया है । दिगम्बर सम्प्रदाय के आगमों की भाषा शौरसेनी मानी गयी है । अर्धमागधी भी मागधी और शौरसेनी का मिश्रित रूप है ।

मथुरा उत्तरापथ और दक्षिणपथ को जोडने वाले महापथ का प्रधान केन्द्र था । इसलिए यह भाषा यात्रियों के साथ एक ओर पश्चिम की ओर गई वहीं पेशावर और उसके आगे भी गई तो दूसरी ओर कलिंग की ओर भी उसने अपने कदम बढाये जहां से खारवेल के प्रभाव से वह दक्षिण प्रदेश में पहुंची। भद्रबाहु और चन्द्रगुप्त के नेतृत्व में जैन संघ मगध से उज्जैयिनी और गिरनार होता हुआ कर्नाटक देश में कटवप्र पर्वत श्रवणबेलगोला पहुंचा और उसके साथ शौरसेनी भी वहां की मूल भाषा कन्नड में रचपच गई । दक्षिणवर्ती आचार्यो ने शौरसेनी में भी साहित्य रचना की। पुष्पदन्त, भूतबली, कुन्दकुन्द, यतिवृषभ, शिवार्य आदि का साहित्य इसी शौरसेनी में रहा है। इतना ही नहीं, शिलालेखी और प्राकृत धम्मपदीय निय भाषा भी शौरसेनी प्राकृत की ओर अधिक झुकी है । मृच्छकटिक में भी शौरसेनी का प्रयोग अधिक हुआ है । नागर अपभ्रंश और पश्चिमोत्तर प्रदेशों की बोलियां भी शौरसेनी से उद्‌भूत हैं।

शौरसेनी मथुरा के आसपास के प्रदेश की भाषा होते हुए भी वह चारों ओर की भाषा बन गई। इसकी विशेषताएँ ये हैं - र का ल कदाचित् ही होता है, तीनों सकारों के स्थान पर स ही होता है, और कर्ता कारक पुल्लिंग एकवचन में ओ होता है । इसकी अन्य विशेषताओं में मुख्य हैं - शब्दों के मध्य में त के स्थान पर द, थ के स्थान पर ध, भ के स्थान पर कहीं कहीं ह और पूर्वकालिक कृदन्त के रूप संस्कृत प्रत्यय त्वा के स्थान पर त्ता, इअ या दूण होता है । जैसे सुतः सुदो भवति - भोदि या होई, कथं-कधं, कृत्वा-करित्ता, करिअ करिदूण आदि।

### महाराष्ट्री

महाराष्ट्री प्राकृत साधारण तौर पर महाराष्ट्र की भाषा मानी जाती है जिसका स्वरूप गाथासप्तशती, सेतुबन्ध, गउडवहो आदि काव्यों में पाया जाता है । संस्कृत नाटकों में वार्तालाप शौरसेनी में और गायन महाराष्ट्री में होता है। जैनाचार्यो ने भी इसका खूब प्रयोग किया है। पउमचरिय, समराइच्चकहा, सुरसुन्दरीचरियं,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पासणाहचरियं आदि काव्य और श्वेताम्बर आगम सूत्रों के भाष्य, चूर्णि, टीका आदि की भाषा माहाराष्ट्री प्राकृत है। अर्धमागधी की प्रवृत्तियां भी यहां देखी जाती हैं। इसलिए उसे जैन महाराष्ट्री प्राकृत भी कहा जाता है। यहां आदि व, द्वित्व में न, और लुप्त वर्ण के स्थान पर य श्रुति का उपयोग हुआ है जो शौरसेनी में भी मिलता है। महाराष्ट्री में त का लोप होकर उसका स्वर शेष रह जाता है, वह द में परिवर्तित नहीं होता। उसी तरह थ का ध में परिवर्तन न होकर ह में परिवर्तन होता है। क्रिया का पूर्वकालिक प्रत्यय ऊण लगाकर बनाया जाता है। कहीं - कहीं र का ल तथा प्रथमान्त ए का आ हो जाता है।

## षट्खण्डागम की भाषा

षट्खण्डागम की भाषा प्राचीन शौरसेनी प्राकृत है। शौरसेनी प्राकृत के विषय में हम पीछे संकेत कर चुके हैं। यहां मात्र उसके कतिपय उदाहरण प्रस्तुत कर रहे हैं। जिससे शौरसेनी के स्वरूप का आभास हो सके। इसकी पुष्टि के लिए त्रिविक्रम के प्राकृत शब्दानुशासन के सूत्रों का भी उल्लेख कर दिया है। श्री स्व. पं. हीरालाल जैन सि. शास्त्री एवं पं. बालचन्द्र सिद्धान्त शास्त्री ने ऐसे उदाहरणों को एकत्रित किया है उनको भी यहां संमिलित कर लिया गया है -

### १. स्वरव्यत्यय

| वर्णव्यत्यय | संस्कृत | प्राकृत | सूत्र | त्रि. प्रा. शब्दानु. |
|---|---|---|---|---|
| उ = इ | पुरुष - | पुरिस- | १.१.१०१ | १.२.५९ |
| उ = ओ | पुद्गल- | पोग्गल- | | |
| ऋ = इ | ऋद्धि- | इड्ढि - | ५.५९ | ८१.२.७५ |
| ऋ = उ | ऋजुमति- | उजुमदि- | ५.५.७७ | १.२.८० |
| ऋ = रि | ऋषेः- | रिसिस्स- | ४.१.४४ | १.२.९१ |
| ऋ = रि | सदृशः- | सरिसो- | | १.२.९० |
| ऋ = अ | मृदुनाम- | मउवणामं- | १.९-१.४० | १.२.७३ |
| ऋ = इ | मृग - | मिय - | ५.५.१५७ | १.२.७५ |
| ऋ = उ | मृषावाद- | मुसावाद- | ४.२-८.३ | १.२.८५ |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ऋ = ओ | मृषा– | मोस– | १.१.५२ | १.२.८५ |
| ए = इ | माहेन्द्र– | माहिंद– | ५.५.७० | १.२.४० |
| ऐ = ए | शैल– | सेल– | ४.१.५२ | १.२.१०१ |
| औ = ओ | औदारिक– | ओरालिय– | १.१.५६ | १.२.१०१ |
| औ = ओ | लौकिक– | लोइय– | ५.५.५१ | १.२.१०१ |

## २. असंयुक्त व्यंजनका व्यत्यय

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क = लोप | लौकिक | लोइय | ५.५.५१ | १.३.८ |
| क = ख | कर्कश | कक्खड | १.९–१.४० | १.३.१०५ |
| क = ग | लोकाः | लोगा | १.२.४ | १.३.१४ |
| क = य | तीर्थंकर अन्तकृत | तित्थयर अंतयड | १.९–९.२१६ | १.३.१० |
| ख = ह | सुख, द्रोणमुख | सुह, दोणामुह | ५.५.७९ | १.३.२० |
| ग = य | भगवान् | भयवं | ५.५.७९ | |
| ग =य | नगर | णयर | ५.५.७९ | १.३.१० |
| ग–लोप | प्रयोग | पओअ | ५.६.२३ | १.३.८ |
| घ = ह | मेघानाम् | मेहाणं | ५.६.२३ | १.३.२० |
| च–लोप | अप्रचुरः | अपउरा | ५.६.१२७ | १.३.८ |
| च = ज | रुचके | रुजगम्मि | ५.५.६४ | |
| च = य | प्रचला | पयला | १,९–१,१६ | |
| ज–लोप | मनुज | मणुअ | ५.५.६४ | १.३.८ |
| ज = य | भाजन | भायण | ५.५.१८ | |
| ट = ड | कूट | कूड | ५.३.३० | १.३.३१ |
| ठ = ड | पीठानाम् | पीडाणं | ५.६.४२ | |
| ठ = ढ | पिठर | पिढर | ५.५.१८ | १.३.२८ |
| ण = ड | श्रेणी | सेडी | ४.२–७.१७५ | |
| ण = ढ | श्रेणयः | सेढीओ | १.२.१७ | |
| त–लोप | गति | गइ | १.१.४ | १.३.८ |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| त = ड | प्रतिपद्यतः | पडिवज्जंतस्स | १.९–१.१ | १.३.३३ |
| त = द | मति | मदि | ५.५.७९ | |
| त = व | उद्योत | उज्जोव | १.९–१.२८ | |
| त = ह | भरत | भरह | ५.५.६४ | १.३.३९ |
| थ = ढ | पृथिवी | पुढवि | १.१३९ | १.३.४७ |
| थ = ढ | प्रथमायाम् | पढमाए | १.२.१९ | १.३.४८ |
| थ = ध | पृथक्तवेन | पृधत्तेण | २.२.१५ | १.३.२१ |
| थ = ह | मैथुन | मेहुण | ४.२–८.५ | १.३.२० |
| द–लोप | मृदुक | मउव | १.९–१.४० | १.३.८ |
| द = य | द्विपद | दुपय | ५.५.१५७ | |
| द = र | एकादश | एक्कारस | ५.६.६६ | १.३.४२ |
| ध = ह | मेधा | मेहा | ५.५३७ | १.३.२० |
| प = व | उपघात | उवघाद | १.९–१.४२ | १.३.५५ |
| भ = ह | शुभ | सुह | १.९–१.२८ | १.३.२० |
| भ = ह | विभंग | विहंग | ५.६.१९ | १.३.२० |
| य–लोप | कायः, कषायः | काए, कसाए | १.१.४ | १.३.८ |
| य = ज | योगे | जोगे | १.१.४ | १.३.८ |
| र = ल | हारिद्र | हालिद्द | १.९–१,३७ | १.३.७८ |
| श = ह | द्वादश | बारह | १.४.४ | १.३.८८ |
| ष = छ | षष्ठ्याम् | छट्टीए | १.९–९.४९ | १.३.९० |

## ३. संयुक्त व्यंजन

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क्त = त्त | तिक्त | तित्त | १.९–१.३९ | १.४.७७ |
| क्त्व = त्त | पृथक्त्वेन | प्रधत्तेण | २.२.१५ | |
| क्र = क्क | शक्क, शुक्क | सक्क, सुक्क | ५.५.७० | |
| क्ल = क्क | शुक्ल | सुक्क | १.१.१३६ | १.४.७८ |
| क्ल = क्किल | शुक्ल | सुक्किल | १.९–१.३७; | ५.५.१२७ |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क्ष = ख | क्षपकाः | खवा | १.१.१६–१८ | १.४.८ |
| क्ष = क्ख | पक्षी | पक्खी | ५.५.१५७ | |
| ग्म = म्म | युग्म | जुम्म | ४.२–७.१९८ | १.४.४७ |
| ग्र = ग | ग्रन्थिम | गंथिम | ४.१.६५ | १.४.७८ |
| ग्र = ग्ग | विग्रह | विग्गह | १.१.६० | फ' |
| ग्र्य = ग्ग | अग्र्य | अग्ग | ५.५.५१ | |
| ज्ञ = ण | ज्ञानी | णाणी | १.१.१४५ | १.४.३७ |
| ज्य = ज | ज्योतिष्क | जोइसिय | १.१.९६ | |
| ज्र = ज्ज | वज्र | वज्ज | १.९–१.३६ | १.४.९८ |
| ज्र = इर | वज्र | वइर | ५.५.१२६ | १.४.९८ |
| च = ण्ण | पश्चाशतः | पण्णासाए | ४.२–६.१०८ | १.४.३६ |
| त्त = ट्ट | मृत्तिका | मट्टिय | ४.१.७१ | १.४.३१ |
| त्त्व = च्च | तत्तवं | तच्चं | ५.५.५१ | १.४.६५ |
| त्य = च | त्यक्त | चत्त | ४.१.६३ | |
| त्य = च्च | सत्य | सच्च | १.१.४९–५२ | १.४.१७ |
| त्य = त्त | प्रत्येक | पत्तेय | १.१.४१ | |
| त्र = त्त | क्षेत्रे | खेत्ते | १.३.२ | १.४.७८ |
| त्र = त्थ | तत्र | तत्थ | १.१.२ | २.१.७ |
| त्व = त | त्वक् | तय | ५.३.४ | |
| त्स = च्छ | श्रीवत्स | सिरिवच्छ | ५.५.५९ | |
| थ्य = च्छ | मिथ्यादृष्टिः | मिच्छाइट्ठी | १.१.९ | १.४.२३ |
| द्घ = ग्घ | समुद्घात | समुग्घाद | १.१.६० | |
| द्घ = ह | समुद्घतः | समुहदो | ४.२–५.९ | |
| द्ध = ज्झ | विशुद्धता | विसुज्झदा | ३.४१ | |
| द्ध = ड्ढ | वृद्धि | वुड्ढी | ५.५.६६ | १.४.३५ |
| द्भ = ब्भ | सद्भाव | सब्भाव | ५.६.८–९ | |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| द्म = म्म | पद्म | पम्म | १.१.१३६ | |
| द्य = ज्ज | विद्युतां | विज्जूणं | ५.६.३७ | १.४.२४ |
| द्र = द्द | समुद्र | समुद्द | १.१.१५७ | १.४.८० |
| द्वि= दु | द्विपद | दुवय | ५.५.१५७ | १.२.४८ |
| ध्य = ज्झ | उपाध्यायानाम् | उवज्झायाणं | १.१.१ | १.४.२६ |
| न्म = म्म | जन्मना | जम्मणेण | ४.२-४.५९ | १.४.४८ |
| न्य = ण्ण | अन्योन्याभ्यास | अण्णोण्णब्भास | १.२.२२ | |
| प्य = प्प | स्थाप्यः | थप्पो | ५.६.३७ | |
| प्र = प | प्रमत्त | पमत्त | १.१.१४ | |
| प्र = प्प | अंगमलप्रभृतीनि | अंगमलप्पहुडीणि | ५.६.३७ | |
| ब्द = द्द | शब्दादयः | सद्दादओ | ४.१.५० | |
| भ्य = ब्भ | अभ्युत्थितः | अब्भुट्ठिदो | ४.२-४.७४ | |
| भ्र = ब्भ | बभ्रेण, दभ्रेण | बब्भेण, दब्भेण | ५.६.४१ | |
| म्य = म्म | सम्यक् | सम्मं | ५.५.१०८ | |
| र्क = क्क | तर्कं | तक्कं | ५.५.९८ | १.४.७८ |
| र्क = क्ख | कर्कश | कक्खड | १.९-१.४० | |
| र्ग = ग्ग | वर्गः | वग्गो | १.२.९८ | |
| र्घ = ह | दीर्घः | दीहे | ४.१.५५ | |
| र्च = च्च | अर्चनीयाः | अच्चणिज्जा | ३.४२ | |
| र्ज = ज्ज | वर्ज | वज्ज | १.९-२.१४ | |
| र्ण = ण्ण | उदीर्णा | उदिण्णा | ४.२-१०.९ | |
| र्त = ट्ट | परिवर्तम् | परियट्टं | १.५.४ | १.४.३० |
| र्त = त्त | परिवर्तमान | परियत्तमाण | ४.२-७.३२ | |
| र्ध = ड्ढ | वर्धमान | वड्ढमाण | ४.१.४४ | |
| र्प = प्प | तर्पण | तप्पण | ५.५.१८ | |
| र्भ = ब्भ | गर्भोपक्रान्तिकेषु | गब्भोवक्कंतिएसु | १.९-९.१७ | |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| र्म = म्म | कर्म | कम्मं | १.९-१.१ | |
| र्य = ज्ज | पर्याप्तः | पज्जत्ता | १.१.३४ | १.४.२४ |
| र्ल = ल्ल | निर्लेपन | णिल्लेवण | ५.६.६५२-५३ | |
| र्व = व्व | पूर्व, पर्व | पुव्व, पव्व | ५.५.६० | |
| र्ष = स्स | वर्ष | वस्स, वास | २.२.२ ; | १.९-६.१४ |
| व्य = व | व्यवहार | ववहार | ४.२-२.२ | |
| व्य = व्व | कर्तव्यः | कादव्वो | १.९-४.१ | |
| श्न = ण्ण | प्रश्न | पण्ण | ५.६.१९ | १.४.६९ |
| ष्ट = ठ | दृष्टिः | दिट्ठी | १.१.९ | १.४.१४ |
| ष्ण = ण्ह | कृष्ण | किण्ह | १.९.१३७ | १.४.६९ |
| स्क = ख | स्कन्ध | खंध | ५.६.६८ | १.४.६ |
| स्त = थ | स्तव-स्तुति | थय-थुदि | ४.१.५५ | १.४.४० |
| स्थ = ठ | स्थापनाकृतिः | ठवणकदी | ४.१.४६ | |
| स्न = न | स्निग्ध | णिद्ध | १.९-१.४० | |
| सप = फ | स्पर्श | फास | ५.३.२ | |
| स्म = स | स्मृतिः | सदी | ५.५.४१ | |
| स्रा = स्स | सहस्राणि | सहस्साणि | २.२.२ | |
| स्व = स | स्वस्थानेन | सत्थाणेण | २.६.४ | |
| ह्म = म्ह | ब्रह्म | बम्ह | ५.५.७० | १.४.६७ |
| ह्व = ब्भ | जिह्वेन्द्रिय | जिब्भिंदिय | ५.५.२६ | १.४.५१ |

## शौरसेनी प्राकृत साहित्य का उद्भव

शौरसेनी प्राकृत साहित्य का उद्भव तीर्थंकर महावीर से माना जाता है। महावीर का मूल शब्दात्मक द्रव्य श्रुत तो उपलब्ध नहीं होता पर उनका भावात्मक या विचारात्मक श्रुत अवश्य मिलता है जो पूर्व साहित्य पर आधारित है और जिसे गुणधराचार्य आदि श्रुतधरों ने सृजित किया है। द्रव्यश्रुत (द्वादशांग वाणी) में पूर्व

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

साहित्य का उल्लेख भी आता है। तदनुसार उसके १४ भेद हैं – १) उत्पादपूर्व, २) अग्रायणी, ३) वीर्यानुवाद, ४) अस्तिनास्तिप्रवाद, ५) ज्ञानप्रवाद, ६) सत्यप्रवाद, ७) आत्मवादप्रवाद, ८) कर्मप्रवाद, ९) प्रत्याख्यान, १०) विद्यानुवाद, ११) कल्याणवाद, १२) प्राणावाय, १३) क्रियाविशाल, और १४) लोकबिन्दुसारपूर्व। इन सभी में अन्तर्निहित विषयों का भी उल्लेख मिलता है। इन पूर्वो का किन्हीं कारणों वश क्रमशः लोप हो गया। पूर्ण लोप होने के पूर्व ही शेष एकदेशज्ञ पूर्वधारी आचार्य गुणधर, धरसेन आदि जैसे श्रुतधरों ने कसायपाहुड, छक्खण्डागम जैसे ग्रन्थों की रचना की।

तीर्थंकर महावीर की वाणी का संग्रह दो भागों में हुआ – १) अंगप्रविष्ट – आचारांगादि, और २) अंगबाह्य–सामायिक, चतुर्विंशति आदि। दिगम्बर परम्परा अंगप्रविष्ट ग्रन्थों को लुप्त मानती है और बारहवें अंग दृष्टिवाद पर आधारित छक्खण्डागम आदि प्राचीन ग्रन्थों के अस्तित्व को स्वीकार करती है। श्वेताम्बर परम्परानुसार संगीतियों के माध्यम से ग्यारह अंगों का संकलन हो सका पर दृष्टिवाद का लोप होने से वह संकलित नहीं किया जा सका। यह परस्पर विरोधी विचारधारा हमें चिन्तन–मन्थन करने के लिए विवश कर देती है। जो भी हो, दिगम्बर परम्परा के मूल ग्रन्थ शौरसेनी प्राकृत में लिखे गये जबकि श्वेताम्बर परम्परा के मूल ग्रन्थ अर्धमागधी प्राकृत में संकलित हुए। यह अवश्य है कि अर्धमागधी अंगोपांग साहित्य का विस्तृत वर्णन दिगम्बर साहित्य में उपलब्ध होता है। यहां हमने मात्र शौरसेनी प्राकृत साहित्य को अपना अभिधेय बनाया है। यह परम्परा आचार्य गुणधर और धरसेन से प्रारम्भ होती है।

## श्रुतविच्छिन्नता और आचार्य काल गणना

तीर्थंकर महावीर का निर्वाण ई. सन ५२७ वर्ष पूर्व (वि.सं. से ४७० वर्ष तथा शक सं. से ६०५ वर्ष पूर्व) हुआ, यह अब निर्विवाद रूप से माना जाने लगा है। इस घटना के बाद इतिहास में रावजंशों और आचार्यों की कालगणना की गई है। दिगम्बर और श्वेताम्बर परम्पराओं में मतभेद भी यहीं से प्रारम्भ होते हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दिगम्बर जैन परम्परा में त्रिलोकप्रज्ञप्ति (४.१४७६-१४८४), धवला (अ. १, पृ. ६६) और जयधवला (अ. १ पृ. ८५) में तथा श्वेताम्बर परम्परा के भगवती सूत्र (श. २०), पट्टावली समुच्चय (पृ. २०), कल्पसूत्र स्थविरावली आदि ग्रन्थों में आचार्य काल गणना का उल्लेख मिलता है।

| | दिगम्बर परम्परा | | श्वेताम्बर परम्परा |
|---|---|---|---|
| १. | केवली - २ | ६२ वर्ष | ६४ वर्ष |
| २. | चर्तुर्दशपूर्वधर श्रुतकेवली - | ५१ वर्ष | १०६ वर्ष |
| ३. | दशपूर्वधर - ११ | १८३ वर्ष | ४१४ वर्ष |
| ४. | ग्यारह अंगधारी - ५ | २२० वर्ष | |
| ५. | आचारांग धारी - ४ | ११८ वर्ष पूर्वधर-१० | ४१६ वर्ष |
| | कुल | ६८३ वर्ष | १००० वर्ष |

इस संदर्भ में श्वेताम्बर आचार्य परम्परा की ओर विशेष दृष्टिपात कर लेना आवश्यक है जो वीर निर्वाण संवत् के बाद प्रारम्भ होती है -

१) केवली व पूर्वधर

इन्द्रभूति गौतम- वी.नि.सं. १२

१) सुधर्मा - वी.नि.सं. १ से २०

२) जम्बू - २० से ६४

२) श्रुतकेवली काल

प्रभवस्वामी - ६४ से ७५

सय्यंभव-७५ से ९८

यशोभद्र -९८ से १४८

संभूतविजय -१४८ से १५६

भद्रबाहु -१५६ से १७०

**दशपूर्वधर-काल**

आचार्य भद्रबाहु के बाद वी. नि. सं. १७० से दशपूर्वधर काल का प्रारम्भ होता है और ५८४ में समाप्त होता है । श्वेताम्बर परम्परा में ४१४ वर्ष का यह काल माना जाता है । यही काल दिगम्बर परम्परा में वी. नि. सं. १९२ से ३४५ तक कुल १८३ वर्ष का है । श्वेताम्बर परम्परा के अनुसार यह आचार्य परम्परा इस प्रकार है-

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

८) स्थूलभद्र –वी. नि. सं १७० से २१५

९) महागिरि – वी. नि. सं २१५ से २४५

१०) सुहस्ती – वी. नि. सं २४५ से २९१

११) गुणसुन्दर – वी. नि. सं २९१ से ३३५

इनमें महागिरि और सुहस्ती से विभिन्न शाखाओं ने जन्म लिया । महागिरि वाचक वंश परम्परा से सम्बद्ध थे जो इस प्रकार है –

१) सुधर्मा, २) जम्बू, ३) प्रभव, ४) शय्यंभव, ५) यशोभद्र ६) संभूतविजय, ७) भद्रबाहु, ८) स्थूलभद्र, ९) महागिरि, १०) सुहस्ती, ११) बलिस्सह, १२) स्वाति, १३) श्याम, १४) सांडिल्य, १५) समुद्र, १६) आर्यमंगु, १७) धर्म, १८) भद्रगुप्त, १९) वज्र, २०) रक्षित, २१) आनन्दिल, २२) नागहस्ती, २३) रेवतिनक्षत्र, २४) ब्रह्मदीपक सिंह, २५) स्कन्दिल, २६) हिमवन्त, २७) नागार्जुन, २८) गोविन्द, २९) भूतदिन्न, ३०) लौहित्य, ३१) दूष्यगणि, और ३२) देवर्धिगणि । यह वाचक वंश आगम ज्ञान की विशुद्ध परम्परा का कुशल मर्मज्ञ था । इस समय तक आचार्य के कर्तव्यों और अधिकारों को तीन भागों में बांट दिया गया था – गणाचार्य, वाचनाचार्य और युगप्रधानाचार्य । इन सभी की आचार्य परम्परायें अपनी–अपनी मानी जाती हैं ।

सुहस्ती की भी एक लम्बी परम्परा रही है । कल्पसूत्र स्थविरावली की परम्परा उनकी ही परम्परा थी – १) सुधर्मा, २) जम्बू, ३) प्रभव, ४) शय्यंभव, ५) यशोभद्र ६) संभूतविजय–भद्रबाहु, ७) स्थूलभद्र, ८) सुहस्ती, ९) सुस्थित–सुप्रतिबद्ध, १०) इन्द्रदिन्न, ११) दिन्न, १२) सिंहगिरि, १३) वज्र, १४) रथ, १५) पुष्पगिरि, १६) फल्गुमित्र, १७) धनगिरि, १८) शिवभूति, १९) भद्र, २०) नक्षत्र, २१) दक्ष, २२) नाग, २३) जेहिल, २४) विष्णु, २५) कालक, २६) संपलित–भद्र, २७) वृद्ध, २८) संघपालित, २९) हस्ती, ३०) धर्म, ३१) सिंह, ३२) धर्म, ३३) सांडिल्य।

नन्दिसूत्र की स्थविरावली के अनुसार महागिरि तथा उपरोक्त दोनों परम्पराओं के आचार्यो की नामावली इस प्रकार है – १३) बल्लिस्सह, १४) श्यामाचार्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(कालकाचार्य) वाचनाचार्य, १४) षांडिल्य, १५) समुद्र, १६) मंगु, १७) नन्दिल, १८) नागहस्ती । इन आचार्यों के समकालीन और भी अनेक गणाचार्य और संघाचार्य हुए हैं ।

४. सामान्य पूर्वधर काल – यह काल वी. नि. सं. ५८४ से वी. नि. सं. १००० तक रहा है । इस काल में आर्य रक्षित सार्ध नव पूर्वो के ज्ञाता हुए । उनके बाद पूर्वज्ञान की परम्परा का ह्रास होता रहा । कौन–कौन से आचार्य कितने–कितने पूर्वो के ज्ञाता रहे, इसका कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता । हां, इतना अवश्य कहा जा सकता है कि वी. नि. सं १००० तक संपूर्ण रूपेण १ पूर्व का और शेष पूर्वो का आंशिक ज्ञान विद्यमान रहा। इस परम्परा के आचार्यो की नामावली इस प्रकार है – १९) रक्षित, २०) दुर्बलिका पुष्यमित्र, २१) वज्रसेन, २२) नागहस्ती, २३) रेवती मित्र, २४) आर्य सिंह, २५) नागार्जुन, २६) भूतदिन्न, २७) लोहित्य, २८) दूष्यगणी, २९) देवर्धिगणि क्षमाश्रमण ।

उपर्युक्त दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों परम्पराओं की ओर दृष्टिपात करने पर हम उनमें यह अन्तर पाते हैं –

१) दिगम्बर परम्परा में केवलियों का समय वी. नि. सं से ६२ वर्ष तक माना गया है जबकि श्वे. परम्परा में यह समय ६४ वर्ष है । यहां गौतम गणधर को छोडकर परम्परा का प्रारम्भ सुधर्मा से किया गया है।

२) दिगम्बर परम्परा में चौदह पूर्वधारियों का समय वी. नि. सं. ६२ से १६२ तक १०० वर्ष माना गया है जबकि श्वे. परम्परा में उनका यह समय वी. नि. सं. ६४ से १७० तक १०६ वर्ष माना गया है । भद्रबाहु को छोडकर शेष चारों चौदह पूर्वधारी आचार्यो के नामों में अन्तर है ।

३) दिगम्बर परम्परा में दशपूर्वधारियों का समय वी. नि. सं. १६२ से १४५ तक १८३ वर्ष का उल्लिखित है जबकि श्वे. परम्परा में यह समय वी. नि. सं. १७० से ५८४ वर्ष तक ४१४ वर्ष माना गया है । आचार्यो के नामों में भी कोई साम्य नहीं है । यहां अन्तर अधिक हो गया है ।

४) श्वे. परम्परा में पूर्वधर काल वी. नि. सं. ५८४ से १००० वर्ष तक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

४१६ वर्ष माना गया है। देवर्धिगणि क्षमाश्रमण अन्तिम एक पूर्वधारी थे। पर दिगम्बर परम्परा में पांच आचार्य ग्यारह अंगधारियों का समय २२० वर्ष तथा चार आचारांगधारी आचार्यो का समय ११८ वर्ष माना जाता है। इस तरह कुल ६८३ वर्ष का समय गौतम गणधर से लोहाचार्य पर्यन्त माना गया है। उसके बाद सभी आचार्य पूर्वज्ञान और अंगज्ञान के एक देशधर ही हुए। आचार्य गुणधर, धरसेन, पुष्पदन्त, भूतबली ऐसे ही आचार्य थे। श्वे. परम्परा में पूर्वज्ञान वी. नि. सं. से १००० वर्ष तक बना रहा जबकि दिगम्बर परम्परा में यह पूर्वज्ञान वी. नि. सं ३४५ में ही विच्छिन्न हो गया था। ६५५ वर्ष का यह अन्तर निश्चित ही विचारणीय है। यह इन्द्रनन्दि श्रुतावतार की परम्परा है। नन्दिसंघ प्राकृत पट्टावली इस परम्परा को ११८ वर्ष पीछे ढकेल देती है। जो भी हो, पूर्वज्ञान के बाद आचारांगादि के विच्छेद का भी उल्लेख दिगम्बर परम्परा में मिलता है पर अंगबाह्य आगमों के विच्छेद के विषय में कोई उल्लेख देखने में नहीं आया। इसका कारण शायद यह रहा हो कि अंग बाह्य ग्रन्थों का परिगणन द्वादशांगों से बाहर है।

लगता है, एक लम्बे समय तक श्रुतपरम्परा दोनों सम्प्रदायों में समान रूप से प्रचलित रही है। वैचारिक और सैद्धान्तिक मतभेद जैसे-जैसे उग्रतर होते गये, दूरियां बढती गईं। मूल आचारांगादि आगम ग्रन्थों के उद्धरण दिगम्बर ग्रन्थों में बहुत मिलते हैं, मूल गाथाएँ दोनों सम्प्रदायों के ग्रन्थों में समान रूप से उद्धृत हुई हैं, अचेलक परम्परा के मूल उल्लेख आचारांगादि में स्पष्ट रूप से देखे जाते हैं, वहां साम्प्रदायिक विकास के सोपानों को भी भलीभांति पहचाना जा सकता है, भाषात्मक विकास की रेखाएँ भी सरलता से खींची जा सकती हैं, विषय-वस्तु का बहुभाग भी उपलब्ध हो रहा है। इतना सब होते हुए भी यह यक्षप्रश्न भी हमारे सामने खडा है कि दिगम्बर ग्रन्थों में जो प्राचीन उद्धरण आगमों के मिलते हैं वे वर्तमान में उपलब्ध आगमों में दिखाई क्यों नहीं देते ?और कुछ ऐसे भी उल्लेख वहां आ गये हैं जो जैन परम्परा से मेल नहीं खाते। किन्हीं कारणों वश आचारांग के सातवें 'महापरिन्ना' जैसे महत्त्वपूर्ण अध्याय लुप्त भी हो गये हैं। ये सभी ऐसे कारण हैं जो यह कहने को बाध्य करते हैं कि एक हजार वर्ष के दौरान मूल आगमों में काफी परिवर्तन-परिवर्धन किया

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गया है । उसका मूल स्वरूप विच्छिन्न हो गया है । यह स्वाभाविक भी है । साम्प्रदायिकता और मौखिक परम्परा के कारण मौलिकता पर आंच तो आती ही है । आवश्यकता है, उसके मूल रूप को खोजने की, उसे स्थिर करने की। लेखक ने इस योजना को कार्यरूप में परिणित करने का संकल्प लिया है। आचारांग, कसायपाहुड, षड्खंडागम, मूलाचार आदि ग्रन्थों के तलस्पर्शी अध्ययन करने पर यह तथ्य स्पष्ट हो जायेगा ।

दोनों परम्परायें यह समान रूप से स्वीकार करती हैं कि वीर निर्वाण के बाद पूर्वज्ञान का क्रमशः ह्रास होता गया । चतुर्दश पूर्वधर श्रुत केवली तक कालगणना में कोई विशेष अन्तर नहीं दिखाई देता है। यह अन्तर दशपूर्वधरों से अधिक हुआ है । दिगम्बर परम्परा में यह काल कुल ६८३ वर्ष तक रहा है जबकि श्वेताम्बर परम्परा इस काल को वीर निर्वाण से १००० वर्ष तक ले जाती है । तदनुसार देवर्धिगणि क्षमाश्रमण एक पूर्व के अन्तिम ज्ञाता थे और आर्य रक्षित सार्ध नव पूर्वो के । इन्द्रनन्दि श्रुतावतार (१४३-१४४) में यह परम्परा कुछ अलग है।

यहां यह दृष्टव्य है कि अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहु को दोनों परम्परायें समान रूप से स्वीकार करती हैं । दिगम्बर परम्परा में उनका कार्यकाल २९ वर्ष माना गया है और वह महावीर निर्वाण के १६२ वर्ष बाद आता है । श्वेताम्बर परम्परा उनका कार्यकाल १४ वर्ष और निर्वाण १७० वर्ष बाद मानती है। यह आठ वर्ष का अन्तर कोई विशेष अन्तर नहीं है । दोनों परम्परायें यह भी स्वीकार करती हैं कि भद्रबाहु निमित्तज्ञानी थे और द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष होने के कारण वे बारह हजार मुनिसंघ के साथ दक्षिण की ओर चले गये थे । उनके साथ चन्द्रगुप्त मौर्य भी थे जिन्होंने जिनदीक्षा लेकर विशाखाचार्य नाम ग्रहण किया था । विशाखाचार्य दशपूर्वधारी थे । चन्द्रगुप्त मौर्य और भद्रबाहु प्रथम की समकालीनता असन्दिग्ध है। श्रवणबेलगोला के शिलालेख नं १७, १८, ४० और १०८ भद्रबाहु को श्रुतकेवली तथा चन्द्रगुप्त को उनका शिष्य बताते हैं। चन्द्रगुप्त का राज्याभिषेक ३१२ ई. पू. (५२७-२१५) इतिहास में प्रसिद्ध है ही ।

जैन परम्परा में भद्रबाहु द्वितीय भी हुए हैं जिनसे सरस्वती गच्छ की नन्दि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आम्नाय की पट्टावली प्रारम्भ होती है । यह समय ई. सन्. से ५३ वर्ष पूर्व की है । यह भद्रबाहु चरमनिमित्तधर थे । संभवतः निर्युक्तिकार भद्रबाहु यही रहे हों । श्रुतकेवली भद्रबाहु के लगभग ३०० वर्ष बाद निर्युक्तिकार भद्रबाहु हुए हैं । निर्युक्तिकार भद्रबाहु के गुरु का नाम यशोभद्र है जबकि श्रुतकेवली भद्रबाहु के गुरु का नाम गोवर्धनाचार्य बताया गया है । श्रुतकेवली भद्रबाहु को वराहमिहिर का भाई बताना एक ऐतिहासिक भ्रान्ति ही है ।

जैन परम्परा में श्रुतविच्छिन्नता की परम्परा श्रुतकेवली भद्रबाहु के बाद ही प्रारम्भ हुई । खारवेल शिलालेख की १६ वीं पंक्ति ''मुरियकाल वो छिनं च चोयठि अंग सतिकं तुरियं उपादयति'' भी इस तथ्य को पुष्ट करती है ।

इस पट्टावली की विशेषता यह है कि ६८३ वर्ष काल में एकांगधारी अर्हद्वली, माघनन्दि, धरसेन, पुष्पदन्त और भूतबलि अन्तर्भूत हो जाते हैं जबकि इन्द्रनन्दि श्रुतावतार में यह समय लोहार्य तक ही सीमित माना गया है । संभवतः लोहार्य तक की आचार्य परम्परा में कोई मतभेद नहीं रहा होगा । उसके बाद की परम्परा संघभेद की परम्परा के कारण पृथक् पृथक् हो गई होगी । नन्दिसंघ की पट्टावलि के अनुसार महावीर निर्वाण से लोहाचार्य तक ६८३ वर्ष के स्थान पर ५६५ वर्ष का ही उल्लेख है । दोनों कालगणना में ११८ वर्ष का यह अन्तर दश, नौ, आठ अंगधारी आचार्यों की कालगणना में ही है ।

जैसा हम पीछे लिख चुके हैं, श्रुतकेवली भद्रबाहु और चन्द्रगुप्त मौर्य के समय संघ भेद हो चुका था। हरिषेण ने अपने वृहत्कथाकोश में स्पष्टतः कहा है कि दुर्भिक्ष समाप्ति के बाद संघ मध्य देश की ओर वापिस आया । रामिल्ल और स्थूलभद्राचार्य सिन्धुदेश गये जहां साधु शिथिलाचारी हो गये थे और नग्नत्व को ढांकने के लिए अर्धफलक हाथ में लेने लगे थे । यह स्थविरकल्प का प्रारम्भ था । उसके बाद ऋजुवस्त्र ग्रहण करने की प्रथा हो गई । मथुरा के कंकाली टीले से प्राप्त अवशेषों में से एक शिलापट्ट में अर्धफलक लिए एक साधु का रूपांकन हुआ है । हरिभद्र के संबोह पकरण में भी इसका उल्लेख हुआ है । गुह्यांग को ढांकने के लिए उस समय चोलपट्ट रखा जाता था जो लगभग चार हाथ लम्बा होता था ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उपर्युक्त कथा का रूप जो भी रहा हो, पर उसमें ऐतिहासिकता अवश्य झांक रही है। उसमें आये जिनचन्द्र संभवतः जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण रहे होंगे । यह सम्प्रदाय भेद आचारांग आदि प्राचीन अंग साहित्य में दिखाई नहीं देता । इसका उल्लेख हुआ है विशेषावश्यक भाष्य और कल्पसूत्र निर्युक्ति में एक अलग तरह से ही । जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण ने तो एक नया निन्हव जोडकर आठ निन्हव बता दिये और बोटिक शिवभूति से दिगम्बर सम्प्रदाय की उत्पत्ति भी कह दी । पर यह सही नहीं है । संघभेद का मूल कारण वस्त्र की स्वीकृति और अस्वीकृति रही है । उत्तराध्ययन का केशी-गौतम संवाद भी इस तथ्य को स्मृति-पथ पर ला देता है । इसका उत्स आचारांग सूत्र २०९ में आया सान्तरुत्तर शब्द है जिसका अर्थ होता है आवश्यकता पडने पर ही वस्त्र का उपयोग करना । अर्थात् पार्श्वनाथ सम्प्रदाय के साधु शीत ऋतु के आने पर वस्त्र ग्रहण कर लेते थे और ग्रीष्म ऋतु के आने पर छोड देते थे । इसका तात्पर्य स्पष्ट है कि वे मूलतः अचेलक थे । परन्तु महावीर के अनुयायी सान्तरुत्तर नहीं होते थे । पंचाशक प्रकरण (१७.८.१०) में कहा गया है कि प्रथम और अन्तिम तीर्थंकरों के अनुयायी साधु स्वभावतः कठिन और वक्रजड होने के कारण अचेलक रहते थे पर मध्यवर्ती तीर्थंकरों के काल में साधु सरल और बुद्धिमान थे अतः सान्तरुत्तर हो जाया करते थे । तथ्य तो यही है कि श्वेताम्बर साधु को भी अचेलक और अपरिग्रही होना आवश्यक माना गया है (आचारांग - ५.१५० - १५२; ठाणांग सूत्र ५) । जिनकल्प और स्थविरकल्प के पीछे यही भाव थे । उत्तरकाल में अचेल का अर्थ भी अल्पमूल्यचेल हो गया ।

## वाचनाएं

श्रुतविच्छिन्नता का सम्बन्ध श्रुतकेवली भद्रबाहु से है । उनके काल में द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष के बाद श्वेताम्बर परम्परानुसार पाटलिपुत्र में महावीर निर्वाण के लगभग १६२ वर्ष बाद प्रथम वाचना हुई । इसमें ग्यारह अंगों का संकलन किया गया और दृष्टिवाद उस संकलन से बाहर रहा । उसके जानकार मात्र भद्रबाहु थे जो नेपाल में महाप्राण योग साधना में संलग्न थे । उनके पास जाकर स्थूलभद्र ने उसका अध्ययन किया पर वे मात्र दस पूर्वो का ही अध्ययन कर सके और शेष चार पूर्व उन्हें वाचना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भेद से ही मिल सके। कालान्तर में ५८४ वर्षो के बाद दशपूर्वो का भी लोप हो गया (तित्थोगाली ८०१,२) । दिगम्बर परम्परा दशपूर्वो का विच्छेद महावीर निर्वाण के ३४५ वर्ष बाद मानती है ।

दशपूर्वो के विच्छेद होने के बाद विशेषपाठियों का भी विच्छेद हो गया । दिगम्बर परम्परा इस विच्छेद को महावीर निर्वाण के ६८३ वर्ष बाद मानती है पर श्वेताम्बर परम्परा उसे लगभग १००० वर्ष बाद की घटना स्वीकार करती है । उसके अनुसार आर्यरक्षित अन्तिम युग प्रधान आचार्य थे जिन्होंने विशेष पाठियों का ह्रास देखकर उसे चार अनुयोगों में विभक्त किया । फिर भी पूर्वो का लोप बचाया नहीं जा सका ।

महावीर निर्वाण के २९१ वर्ष बाद एक और द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष पडा उसके बाद आर्य स्कन्दिल के नेतृत्व में मथुरा में द्वितीय आगम वाचना हुई । महावीर निर्वाण के ८२७ वर्ष बाद हुए तीसरे द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष के उपरान्त तृतीय आगम वाचना हुई । इसी समय बलभी में नागार्जुन के नेतृत्व में हुई एक और वाचना का उल्लेख मिलता है ।

इसी बीच लगभग १७२ ई. पू. चेदि महानृप कलिंग खारवेल ने भुवनेश्वर की उदयगिरि पहाडी पर इसी तरह का एक यति सम्मेलन बुलाया जिसमें जिनकल्पी और स्थविरकल्पी सभी साधुवर्ग सम्मिलित हुए। इसमें जैनागम परम्परा को समृद्ध किया गया ।

माथुरी और बलभी वाचना के लगभग १५० वर्ष बाद बलभी में आचार्य देवर्धिगणि क्षमाश्रमण के नेतृत्व में एक और वाचना हुई जिसमें विश्रृंखलित और विच्छिन्न आगमों को लिपिबद्ध किया गया । इस समय भी द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष पडा था (समय सुन्दरगणि रचित सामाचारीशतक) । ''वायणंतरे पुण'' कहकर यहां पाठान्तरों का भी उल्लेख कर दिया गया ।

श्रुतविच्छिन्नता के सन्दर्भ में यहां निम्नलिखित उद्धरण विशेष महत्त्वपूर्ण हैं –

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१) वारस संवच्छरीए महते दुब्भिक्खे काले भत्तट्ठा अण्णण्णतो हिंडियाणं गहणगुणणणुप्पेहाभावाओ विप्पट्ठे सुत्ते (जिनदास महत्तर कृत नन्दिसूत्र चूर्णि) ।

२) श्रीदेवर्धिगणिक्षमाश्रमणेन श्रीवीराद्अशीत्यधिकनवशतकवर्षेजातेन द्वादशवर्षीयदुर्भिक्षवशात् बहुतरसाधुव्यापृत्तौ च जातायां.... तन्मुखाद् विच्छिन्नावशिष्टेन न्यूनाधिकान् त्रुटितात्रुटितान् आगमालोपकान् अनुक्रमेण स्वमत्या संकलय्य पुस्तकारूढाः कृताः । (समय सुन्दरगणि रचित सामाचारी शतक)

इन दो उल्लेखों से निम्नलिखित तथ्य उद्घटित होते हैं –

१) वीरनिर्वाण संवत् ९८० में संघ के आग्रह से देवर्धिगणि क्षमाश्रमण ने द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष के कारण बहुश्रुतों के विच्छिन्न होने से अवशिष्ट श्रुत को अपनी बुद्धि के अनुसार पुस्तकारूढ किया ।

२) त्रुटित और विस्मृत भाग को यथाप्रसंग जोडा-घटाया गया और आगमों की प्रतियां की गईं।

३) 'वायणंतरे पुण' कहकर पाठभेदों का भी उल्लेख किया गया।

४) देवर्धिगणि के पूर्व पुस्तक लेखन का कोई कार्य नहीं हुआ । अतः उन्हें संकलयिता के साथ रचयिता भी कहा जा सकता है ।

५) दिगम्बर सम्प्रदाय ने आगमों की इस संकलन विधि को स्वीकार नहीं किया ।

६) बारहवां अंग दृष्टिवाद इस समय तक प्रायः लुप्त हो चुका था । अन्य अंग भी छिन्न-भिन्न हो चुके थे ।

देवर्धिगणि के बाद भी आगमों में परिवर्तन होते रहे हैं । भाषागत और विषयगत परिवर्तनों के मूल कारणों में लिपिकर्ता तथा टीकाकार प्रमुख हैं । टीकाकारों ने जिन पाठों का उल्लेख किया है वे वर्तमान में उपलब्ध संस्करणों में नहीं मिलते । भाषा की प्राचीनता पर भी अर्वाचीन तत्त्व मढे हुए दिखाई देते हैं। अचेलकता से सम्बद्ध अधिकांश उद्धरण लुप्त हो गये हैं। आचारांग का सातवां अध्ययन 'महापरिन्ना' सम्पूर्णतः लुप्त हो गया । समय के अनुसार टीकाओं में साम्प्रदायिकता का गहरा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अभिनिवेश दिखाई देता है। संभवतः दिगम्बर परम्परा ने उन्हें इस कारण भी अस्वीकार कर दिया हो।

पं. कैलाशचंद्र शास्त्री ने हमारा ध्यान कतिपय ऐसे उद्धरणों की ओर आकर्षित किया है जो वर्तमान में उपलब्ध आगमों में नहीं मिलते। उदाहरण तौर पर भगवती आराधना के संस्कृत टीकाकार अपराजित सूरि ने जिन आगमों से जो उद्धरण दिये हैं वे आज वहां उपलब्ध नहीं हैं। आचारांग, उत्तराध्ययन, कल्पसूत्र, वृहत्कल्पसूत्र, निशीथसूत्र, भगवती सूत्र आदि प्राचीन आगम ग्रन्थों से जो उद्धरण कतिपय आचार्यो ने प्रस्तुत किये हैं वे वर्तमान में प्राप्त आगमों के उन संस्करणों में उपलब्ध नहीं होते (जैन साहित्य का इतिहासः पूर्वपीठिका, पृ. ५२५-७)।

यह स्थति वाचना के पश्चात् लिपिबद्ध आगमों के साथ जुडी हुई है। लिपिबद्ध होने के पूर्व की स्थिति तो और भी बदतर रही होगी।

इस सन्दर्भ में यह तथ्य भी उल्लेखनीय है कि दिगम्बर साहित्य में इन वाचनाओं आदि का कोई उल्लेख नहीं मिलता। संभव है ये वाचनायें उत्तरकाल में बौद्ध संगीतियों के अनुकरण पर संयोजित की गई हों। दूसरी बात यह है कि दिगम्बर परम्परा में महावीर के उपदेशों को इन्द्रभूति गौतम गणधर ने बारह अंगों में ग्रथित किया जिसे उन्होंने अपने शिष्य सुधर्मा को और सुधर्मा ने जम्बूस्वामी को सौंप दिया। परन्तु श्वेताम्बर परम्परा में गौतम का कोई स्थान नहीं है। वहां सुधर्मा से ही परम्परा प्रारम्भ होती है। वाचना भेद के पीछे यह भी एक मुख्य कारण हो सकता है। वाचना भेद से आचार भेद और आचारभेद से गणभेद होता है। गणधर ग्यारह थे और गण नौ ही थे। तीसरी बात यह है कि गौतम गणधर के समान सुधर्मा के मुंह से कोई प्रश्न नहीं किये गये। इसके साथ ही अंगों का संकलन तो हुआ पर अंग-ज्ञान की परम्परा का कोई निर्देश नहीं। स्थूलभद्र ही अंतिम चतुर्दश पूर्वधर थे। जो भी हो, पूर्वो का लुप्त होते जाना दोनों परम्पराओं में समान रूप से मान्य है। दिगम्बर परम्परा श्रुतविच्छिन्न होने के बावजूद अपनी परम्परा गौतम गणधर से प्रस्थापित करती है जो ६८३ वर्ष तक चलती रहती है पर श्वेताम्बर परम्परा में भद्रबाहु श्रुतकेवली के बिना ही अंगों का संकलन होता रहा है। गुरु-शिष्य परम्परा का दर्शन वहां नहीं होता। इसलिए

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आगमों में जुडाव–घटाव होने की संभावना अधिक बढ गई ।

भद्रबाहु द्वितीय (३७ ई. पू.), कुन्दकुन्द, ४१ ई. पू. से ४४ ई.) लोहाचार्य (१४ ई. पू. ३८ ई.) और अर्हद्बली ने दक्षिणवर्ती मूलसंघ को प्रारम्भ किया । आचार्य अर्हद्बली के ही समय एक और यति सम्मेलन हुआ जिसमें आचार्य धरसेन द्वारा भेजे गये प्रस्ताव पर विचार किया गया । फलतः संघ ने पुष्पदन्त और भूतबलि को उनके पास सौराष्ट्र में पूर्वो के अध्ययनार्थ भेजा । भूतबली पहले सौराष्ट्र के राजा शक क्षहरात थे । गौतमीपुत्र से पराजित होने के बाद उन्होंने जैन दीक्षा लेकर यह नाम पाया था। वड्ढमानु शिलालेख से भी यह तथ्य प्रमाणित होता है कि महिमानगरी में यह यति सम्मेलन हुआ था और उसी के फलस्वरूप षट्खण्डागम की रचना हुई थी । आन्ध्र के विजयवाडा क्षेत्र से प्राप्त प्रथम शताब्दी के एक ब्राह्मी शिलालेख से भी इसी तथ्य की पुष्टि होती है । षट्खण्डागम की रचना श्रुतविच्छिन्नता की समस्या से निपटने का मार्ग माना जा सकता है ।

## श्रुत और उसके भेद

श्रुत को परम्परागत आगम कहा गया है और श्रुत की अपेक्षा आगम को अधिक महत्त्व दिया गया है। फिर भी समस्त आगमिक साहित्य को श्रुत की संज्ञा दी गई है। नन्दीसूत्रटीका (पृ. १९३) में उसे परम पुरुष का रूपक बताकर उसके अंगों के आधार पर द्वादशांग कहा जाता है । जयधवला (भाग १, पृ. ३) और धवला (पु. १ पृ. ६) में उसे 'सुयदेवदा' कहकर सम्मान दिया गया है । बाद में श्रुत का अर्थ सुना हो गया जिसका सम्बन्ध परम्परा से है । सुयगंडग का सुय शब्द कदाचित् इसी परम्परा को सूचित कर रहा है । आगम का अर्थ भी परम्परागत श्रुत से है जिसे सिद्धान्त भी कहा जाता है । उसका मूल सम्बन्ध तीर्थंकर महावीर के वचनामृत से है जिसे गौतम गणधर ने ग्रन्थ रूप में ग्रथित किया । अतः महावीर को भावश्रुत का और अर्थपदों का कर्ता माना जाता है तथा गौतम गणधर को ग्रन्थ रूप श्रुत का कर्ता कहा जाता है । यह ग्रथन सूत्र शैली में हुआ है।

श्रुत के बारह भेद हैं – आचारांग, सूत्रकृतांग, स्थानांग, समवायांग, व्याख्याप्रज्ञप्ति, ज्ञातृधर्मकथा, उपासकाध्ययन, अन्तकृद्दश, अनुत्तरोपपादिकदश,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रश्नव्याकरण, विपाकसूत्र और दृष्टिवाद । इनमें दृष्टिवाद बहुत विशाल श्रुत था । उसके पांच भेद हैं – परिकर्म, सूत्र, पूर्वगत, अनुयोग और चूलिका । इनमें पूर्वगत के चौदह भेद हैं–उत्पाद, अग्रायणी, वीर्य, अस्तिनास्तिप्रवाद, ज्ञानप्रवाद, कर्मप्रवाद, सत्यप्रवाद, आत्मप्रवाद, प्रत्याख्यानप्रवाद, विद्यानुप्रवाद, कल्याणानुवाद, प्राणावाय, क्रियाविशाल और लोकबिन्दुसार । ये पूर्व ग्रन्थ संभवतः तीर्थंकर महावीर के समक्ष रहे होंगे । इन्द्रभूति गणधर भी संग्राहक के रूप में माने जा सकते हैं। समूचे द्वादशांग एक साथ नहीं लिखे जा सकते हैं । अतः कतिपय अंग ग्रन्थों का लिखित रूप महावीर निर्वाण के बाद उपलब्ध रहा होगा । वारली शिलालेख महावीर निर्वाण के ८४ वर्ष बाद का है। तब तक लेखन परम्परा प्रारम्भ हो चुकी थी । यह तथ्य भी अंगों की प्राचीनता सिद्ध करता है । आगम साहित्य के लिए गणिपिटक भी कहा गया है श्वेताम्बर परम्परा में ।

### दृष्टिवाद

इनमें दृष्टिवाद का महत्त्व इसी से आंका जा सकता है कि बारह अंगों के साथ ही चतुर्दश पूर्वो का पृथक् रूप से उल्लेख किया गया है । आचार दिनकर के अनुसार श्वेताम्बर सम्प्रदाय में महिला वर्ग को दृष्टिवाद के अध्ययन करने का अधिकार नहीं दिया गया । यह विधान कदाचित् इसलिए किया गया होगा कि दृष्टिवाद बडा गंभीर दार्शनिक अंग था जिसे समझना महिलावर्ग के लिए बडा कठिन था । नन्दिसूत्र (४१ वां, पृ. १९२) के अनुसार चतुर्दशपूर्वी और अभिन्नदशपूर्वी का ज्ञान ही सम्यक्श्रुत है । वाचनाओं के माध्यम से मात्र ग्यारह अंगों का संकलन किया जा सका, पूर्वो का नहीं, क्योंकि भद्रबाहु वाचना में संमिलित ही नहीं हुए । पूर्व का अर्थ प्रथम और प्रधान है । यही उसका महत्त्व है ।

दृष्टिवाद का उल्लेख समवायांग में ही मिलता है जबकि चौदह पूर्वो का उल्लेख ज्ञातृधर्मकथा, अन्तकृद्दशा और प्रश्नव्याकरण में हुआ है ।

उपांगों से ही दृष्टिवाद की जानकारी अधिक प्राप्त होती है । नन्दिसूत्र, महानिसीथ, अनुयोगद्वार और आवश्यक निर्युक्ति में द्वादशांग का वर्णन आता है । इसका तात्पर्य है कि उस समय तक दृष्टिवाद आचार्यो के समक्ष अस्तित्व में था।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

नन्दिसूत्र में तो दृष्टिवाद की विस्तृत विषयसूची दी गई है। दृष्टिवाद के ही भेद चौदह पूर्व थे। ग्यारह अंगों की उत्पत्ति भी पूर्वो से ही मानी गई है। यहां यह भी उल्लेखनीय है कि अंगों का उल्लेख कहीं कहीं आचारांग से न होकर सामायिक से हुआ है (आ. नि. ९३)। षट्खण्डागम (पु. ९, पृ. १८८) में भी यह परम्परा दिखाई देती है।

श्रुत के चौदह भेद हैं जो अनेक प्रकार से साहित्य में मिलते हैं – अंग प्रविष्ट और अंगबाह्य, कालिक और उत्कालिक, गमिक और आगमिक आदि। दृष्टिवाद को गमिक और कालिक को आगमिक श्रुत कहा गया है। लगता है, कालिक उत्कालिक का भेद अंग बाह्य में अधिक हुआ है। हेमचंद्र ने एकादशांग को भी कालिक माना है। भगवती सूत्र के अनुसार पूर्व के आठ तथा अन्त के आठ जिनान्तरों में कालिक श्रुत का विच्छेद नहीं हुआ। पर मध्य के सात जिनान्तरों में कालिक श्रुत का विच्छेद हुआ है। संभवतः एकादशांग को कालिक श्रुत माना गया है। पर दृष्टिवाद के साथ कालादिविधि का उल्लेख नहीं आता। कालिक श्रुत का अध्ययन तीन नयों के माध्यम से किया जाता है पर दृष्टिवाद में नय का निषेध कर दिया गया है। यहां समस्त नयों का उपयोग होता है। दूसरी बात, कालिक श्रुत उद्देश, अध्ययन, और श्रुतस्कन्ध में विभाजित किया जाता है जबकि दृष्टिवाद में पाहुड, और वस्तु अधिकार होते हैं। कसायपाहुड, षड्खण्डागम, समयपाहुड आदि में दृष्टिवाद की इसी परम्परा का पालन किया गया है।

नन्दिसूत्र में दृष्टिवाद का विस्तार से परिचय दिया गया है। तत्त्वार्थवार्तिक के अनुसार उसमें ३६३ दृष्टियों का खण्डन किया गया है और उनके अनुयायियों के नामों का भी उल्लेख मिलता है। सर्वार्थसिद्धि, धवला, जयधवला में भी दृष्टिवाद का विशेष परिचय दिया गया है। दिगम्बर परम्परा की समूची जैन परम्परा का प्रथम आद्य लिखित कसायपाहुड ग्रन्थ ज्ञानप्रवाद नामक पाचवें पूर्व के दसवें वस्तु पेज्जपाहुड अधिकार से उद्भूत हुआ है। उसके लेखक आचार्य गुणधर को अंग और पूर्वो का एकदेश ज्ञान परम्परा से प्राप्त था। इसी तरह षड्खण्डागम का उद्गम अग्रायणी नामक दूसरे पूर्व के चयनलब्धि नामक पंचम वस्तु अधिकार के चतुर्थ कर्मप्रकृतिप्राभृत से हुआ है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**श्रुत प्ररूपणा के प्रकार**

आगम में श्रुतज्ञान की प्ररूपणा दो प्रकार से की गई है – १) निवृत्यक्षर या स्थापनाक्षर की मुख्यता से, और २) लब्ध्यक्षर की मुख्यता से। इन दोनों में निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध है। यह प्रारम्भ में गुरुपरम्परा से ही ज्ञानगम्य रहा है। वह पुस्तकारूढ नहीं हो सका।

प्रथम प्ररूपणा के अनुसार जितने मूल अक्षर और उनके संयोग है उतने श्रुतज्ञान के भेद हैं। २७ स्वर, २३ व्यंजन और ४ अयोगवाह, ये ६४ श्रुत के मूल अक्षर हैं और इनके संयोगी अक्षरों की संख्या है १८४४६७४४०७३७० ९५५१६१५। इन अक्षरों से अर्थपद और प्रमाणपद बनते हैं जो लोकप्रसिद्ध हैं। परन्तु इन्द्रभूति गौतम गणधर ने अंगप्रविष्ट श्रुत की जिस पद से परिगणना की गई है उसे मध्यमपद कहा गया है। अर्थपद अनियत अक्षरों वाला होता है। प्रमाणपद आठ अक्षरों का होता है और श्लोक चार पदों का होता है। इसी से ग्रन्थ की परिगणना की जाती है। परन्तु अंगश्रुत की परिगणना मध्यम पद से की गई है जिसमें श्रुतज्ञान के कुल अक्षरों की संख्या १६३४८३०७८८८ मानी गई है और बारह अंगों के कुल पद ११२८३५८००५ होते हैं (धवला पु. १३, पृ. २७६)। यहां संयोगाक्षर को एक ही अक्षर माना गया है।

द्वितीय प्ररूपणा में श्रुतज्ञान के मूल भेद २० हैं। श्रुतज्ञान में सबसे जघन्य ज्ञान का नाम लब्ध्यक्षर है। यह केवलज्ञान के अनन्तवें भाग प्रमाण है। इसमें सब जीव राशि का भाग देने पर जो भाग लब्ध आवे, उसे उसी लब्ध्यक्षर ज्ञान में मिलाने पर श्रुतज्ञान के प्रथम भेद पर्याय ज्ञान की उत्पत्ति होती है। श्रुतज्ञान का दूसरा भेद पर्यायसमास है जिसके असंख्यात लोक प्रमाण भेद हैं और श्रुतज्ञान के २० भेद माने गये हैं –पद, पदसमास, आदि। ये भेद मुख्यतया पूर्वगत श्रुत को ध्यान में रखकर ही किये गये हैं। श्रुत के इन भेदों का अन्तर्भाव अनुयोगद्वार समास में होता है। इसका विशेष विवरण धवला पुस्तक १३ में दृष्टव्य है।

दृष्टिवाद के परिमाण को पदों से मापा गया है। पद का तात्पर्य है जिससे अर्थ बोध हो सके। दिगम्बर, श्वेताम्बर दोनों परम्पराओं में द्वादशांग के पदों का प्रमाण इस प्रकार किया गया है –

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(षट्खण्डागम पु. १, पृ. ९९-१०७ः समयचक्र कर्मग्रन्थ पृ. १७)

| | अंगनाम | ग्रन्थप्रमाण | दि. परम्परा | श्वे. परम्परा |
|---|---|---|---|---|
| १. | आचारांग | २५५४ | १८००० | १८००० |
| २. | सूत्रकृतांग | २३०० | ३६००० | ३६००० |
| ३. | स्थानांग | ३७५० | ४२००० | ७२००० |
| ४. | समवाय | १६०७ | १६४००० | १४४००० |
| ५. | व्याख्याप्रज्ञप्ति | १५७४ | ०२२८००० | २८८००० |
| ६. | ज्ञातृधर्मकथा | ५३७५ | ५५६००० | ५७६००० |
| ७. | उपायकाध्ययन | ८१२ | ११७०००० | ११५२००० |
| ८. | अन्तकृद्दशा | ८९० | २३२८००० | २३०४००० |
| ९. | अनुत्तरोपपादिक | १९२ | ९२४४००० | ४६०८००० |
| १०. | प्रश्नव्याकरण | १३०० | ९३१६००० | ९२१६००० |
| ११. | विपाकसूत्र | १३१० | १८४००००० | १८४३२००० |
| | | **कुल पद संख्या** | **४१५०२०००** | **३६८०६०००** |

### चौदह पूर्वोके वस्तु प्राभृत और पदों का प्रमाण

| पूर्वनाम | दि. परम्परा | श्वे. परम्परा | वस्तु | प्राभृत |
|---|---|---|---|---|
| उत्पाद | १००००००० | १००००००० | १० | २०० |
| अग्रायणी | ९६००००० | ९६००००० | १४ | २८० |
| वीर्यप्रवाद | ७०००००० | ७०००००० | ८ | १६० |
| अस्तिनास्तिप्रवाद | ६०००००० | ६०००००० | १८ | ३६० |
| ज्ञानप्रवाद | ९९९९९९९ | ९९९९९९९ | १२ | २४० |
| सत्यप्रवाद | १००००००६ | १००००००६ | १२ | २४० |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| आत्मप्रवाद | २६००००००० | २६००००००० | १६ | ३२० |
| कर्मप्रवाद | १८००००००० | १८००००००० | २० | ४०० |
| प्रत्याख्यान | ८४००००० | ८४००००० | ३० | ६०० |
| विद्यानुवाद | ११००००००० | ११००००००० | १५ | ३०० |
| कल्याणानुवाद | २६०००००००० | २६०००००००० | १० | २०० |
| प्राणावाय | १३०००००००० | १५६००००० | १० | २०० |
| क्रियाविशाल | ९००००००० | ९००००००० | १० | २०० |
| लोकविन्दुसार | १२५०००००० | १२५०००० | १० | २०० |
| | **९५५००००००५** | **९७५०००००** | | |

दिगम्बर साहित्य में भी अंगोपांगों का वर्णन मिलता है । अकलंक ने तत्त्वार्थवार्तिक में और वीरसेन ने धवला-जयधवला टीका में उनका उल्लेख किया है । परन्तु जैसा पीछे हम संकेत कर चुके हैं, उपलब्ध अंगोपांग साहित्य में कतिपय वे उद्धरण नहीं मिलते जिनका उल्लेख अकलंक और वीरसेन ने किया है । पदों का परिमाण दोनों परम्पराओं में लगभग समान मिलता है ।

अंगबाह्य श्रुत के रचयिता आरातीय आचार्य रहे हैं (तत्त्वार्थ वा. १.२०.१३) । पर वीरसेन ने इन्द्रभूति गौतम गणधर को अंगप्रविष्ट और अंगबाह्य दोनों का कर्ता माना है (षट्खण्डगम, अनुयोगद्वार, पु. ९, पृ. १२९) । उनके इस कथन में अन्तर तब दिखाई देता है जब धवला (षट्. पु. १, पृ. ६५) तथा जयधवला (क. पा. अ., १. पृ. ८३) गौतम गणधर को केवल अंगों और पूर्वों का कर्ता बतलाता है । तिलोयपण्णत्ति (१.७९) में भी यही कहा है। जिनसेन ने भी अंगबाह्य ग्रन्थों का कर्तृत्व गौतम गणधर को स्वीकारा है । अनुयोगद्वार, नन्दिसूत्र तत्त्वार्थ भाष्य विशेषावश्यक भाष्य और वृहत्कल्प भाष्य में अंगबाह्य को आरातीय आचार्यकृत ही माना जाता रहा है । इस विषय में दोनों परम्परायें समान दिखाई दे रही हैं।

अंगबाह्य ग्रन्थों में पूज्यपाद ने दशवैकालिक का तथा अकलंक ने उत्तराध्ययन का उल्लेख किया है । परन्तु वीरसेन और जिनसेन ने उसके चौदह भेदों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

को गिनाया है – सामायिक, चतुर्विंशतिस्तव, वन्दना, प्रतिक्रमण, वैनयिक, कृतिकर्म, दशवैकालिक, उत्तराध्ययन, कल्पव्यवहार, कल्पाकल्प्य, महाकल्प्य, पुण्डरीक, महापुण्डरीक और निषिद्धिका । श्वेताम्बर परम्परा में दो मूल भेद हैं – आवश्यक और आवश्यक व्यतिरिक्त । आवश्यक के ६ भेद हैं जिनमें सामायिक प्रथम भेद है । अंगप्रविष्ट के बारहवें भेद दृष्टिवाद के पांच भेदों में वह प्रमुख है। चौदहपूर्व और चौदहपूर्वो में अन्तिमपूर्व है लोकबिन्दुसार । अतःश्रुत का तात्पर्य सामायिक से लेकर लोकबिन्दुसार पर्यन्त समझना चाहिए । उसमें अंग और अंगबाह्य दोनों समाविष्ट हो जाते हैं (षट्खण्डागम पु. १, पृ. ९६ ; क. पा. भा. १ पृ. ९७) । बाद में दृष्टिवाद कदाचित् अधिक कठिन होने के कारण विस्मृत होता गया और अंगोपांगों की परम्परा प्रचलित हो गई ।

वर्तमान में श्वेताम्बर मूर्तिपूजक केवल ४५ आगमों को ही मानता है – ११ अंग, १२ उपांग, ६ छेदसूत्र, ४ मूलसूत्र, १० प्रकीर्णक, एक नन्दि और एक अनुयोगद्वार। परन्तु स्थानकवासी सम्प्रदाय मात्र बत्तीस को ही मान्यता देता है – ११ अंग, १२ उपांग, निशीथ, वृहत्कल्प, व्यवहार सूत्र, दशाश्रुत, अनुयोगद्वार, नन्दिसूत्र, दशवैकालिक, उत्तराध्ययन और आवश्यक । आर्यरक्षितसूरि ने इन आगमों का वर्गीकरण चार अनुयोगों में किया है। १) चरणकरणानुयोग – अंगादि, २) धर्मकथानुयोग – ऋषिभाषित आदि, ३) गणितानुयोग – सूर्यप्रज्ञप्ति आदि, तथा ४) द्रव्यानुयोग–दृष्टिवाद आदि । दिगम्बर परम्परा भी अनुयोग विभाजन को स्वीकार करती है । वह उसे चार भागों में विभक्त करती है – १) प्रथमानुयोग, २) द्रव्यानुयोग, ३) चरणानुयोग, और करणानुयोग ।

### श्रुतावतार

आवश्यकचूर्णि में कहा गया है कि श्रुतावतार तीर्थंकर से होता है । इधर षड्खण्डागम के लेखन को इन्द्रनन्दि ने श्रुतावतार की संज्ञा दी है । श्रुतविच्छिन्नता के बाद श्रुत की प्राप्ति निश्चित ही एक विशेष उपलब्धि कही जा सकती है । पुष्पदन्त और भूतबलि की यह रचना षट्खण्डागम ज्येष्ठ शुक्ला पंचमी को समाप्त हुई जिसे आज भी श्रुतपंचमी के रूप में स्मरण किया जाता है । पुष्पदन्त– भूतबलि के पूर्व

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आचार्य गुणधर हुए हैं जो श्रुतावतार-परम्परा से अविच्छिन्न रूप से जुडे हुए हैं ।

श्रुतावतार कथा के अनुसार तीर्थंकर महावीर के निर्वाण के ६८३ वर्ष तक अट्ठाईस महाज्ञानी हुए जिनमें अन्तिम आचार्य लोहाचार्य या लोहार्य थे। उनके बाद विनयधर, श्रीदत्त, शिवदत्त, अर्हद्दत्त, अर्हद्बलि तथा माघनन्दि अंग तथा पूर्व के एकदेश के ज्ञाता हुए। अन्य ग्रन्थों में इन आचार्यों का उल्लेख नहीं आता। संभवतः ये आचार्य अक्रमबद्ध रहे होंगे।

जयधवला टीका (भाग १, पृ. ८७) के अनुसार लोहाचार्य के बाद अंग और पूर्वो का एकदेशज्ञान आचार्य गुणधर को प्राप्त हुआ। धवला टीका (१.६७) के अनुसार गुणधराचार्य के समान आचार्य धरसेन भी अंग-पूर्वो के एकदेशज्ञ श्रुतधर थे। त्रिलोकसार और उसकी टीका (गाथा ८५०) के अनुसार वीर निर्वाण के ६०५ वर्ष तथा ५ माह बीत जाने पर शक अर्थात् विक्रम राजा हुआ। उसके ३९४ वर्ष ७ माह बाद कल्की हुआ। तदनुसार उपर्युक्त मुनियों का काल ६८३-६०५=७८ आता है जिसे वि.सं. कहा जाता है। वि.सं. के ५७ वर्ष बाद ई. सन् प्रारम्भ हुआ। अर्थात् ७८-५७=२१ वर्ष ईसा के बाद लोहाचार्य हुए और उन्हीं के आस-पास आचार्य गुणधर का समय धरसेन से पूर्व ईसापूर्व की प्रथम-द्वितीय शताब्दी का पूर्वार्ध माना जाना चाहिए। उनके बाद आचार्य पुष्पदन्त भूतबलि हुए जिनसे छक्खंडागम का अवतरण हुआ।

### मूलागम द्वादशांग

ऐसा लगता है, मूलागम जिनमें महावीर की मूल वाणी को गूथने का प्रयास किया गया है, कुल मिलाकर बारह थे। इन्हीं अंग ग्रन्थों को द्वादशांग कहा गया है। गणिपिटक अंग, अंगप्रविष्ट जैसी संज्ञायें भी इसी के लिए प्रयुक्त हुई हैं। महावीर से पूर्व की आगम परम्परा जो श्रुति परम्परा से महावीर को मिली होगी, का भी समावेश इसी द्वादशांग में हो गया। इस द्वादशांग के आधार पर उत्तरकाल में रचित समस्त आगम अंगबाह्य कहे जाते हैं। समवायांग, अनुयोग, नन्दी, धवला आदि ग्रन्थों में भी यही विभाग स्वीकार किया गया है। उपांग, छेद, चूलिका, मूल आदि सूत्र ग्रन्थ उत्तरकालीन हैं। स्थानांग सूत्र में श्रुतज्ञान के दो भेद बताये गये हैं - अंगप्रविष्ट और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अंगबाह्य। अंगबाह्य के पुनः दो भेद किये गये – कालिक और उत्कालिक। वहां उपांग जैसा कोई उल्लेख नहीं है। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि उपांगों के रूप में आगम का विभाजन बहुत प्राचीन नहीं। अंगों के साथ उपांगों का कोई मेल भी नहीं दिखता।

अंग और अंगबाह्य ग्रन्थों में प्रक्षेपांश भी मिलते हैं। उन्हें अलग करने के बाद ही ग्रन्थों का समय निश्चित किया जा सकता है। महावीर की मूल वाणी का संकलन भी तभी हो सकता है जब हम प्रक्षेपांशों को अंग ग्रन्थों से निकाल देने के लिए तैयार हो जायें। अंगबाह्य ग्रन्थ आचार्यो के द्वारा लिखे गये हैं। वाचनाओं अथवा संकलनाओं से उनका कोई सम्बन्ध नहीं। पवणा (प्रज्ञापना) के कर्ता आर्य श्याम, दशाश्रुत, वृहत्कल्प, पिण्डनिर्युक्ति और व्यवहार सूत्रों के कर्ता भद्रबाहु द्वितीय (ईसा की पांचवीं शती), दशववैकालिक के कर्ता शय्यंभव नन्दीसूत्र के कर्ता देववाचक (५-६ वीं शती), चाउस्सरण, आउरपच्चक्खाण और भत्तपरिन्ना प्रकीर्णकों के कर्ता वीरभद्र (ई. ९५१) पाये जाते हैं। उत्तराध्ययन एक संकलनात्मक ग्रन्थ है। शेष अंगबाह्य ग्रन्थों के लेखकों की अभी अवधारणा नहीं हो सकी। पर यह निश्चित है कि वे उत्तरकालीन आचार्यो के द्वारा निर्मित हुए हैं। इतना ही नहीं, लिपिबद्ध होने के पूर्व लिखे गये ग्रन्थों में भी प्रक्षेपांश सम्मिलित हो गये। अंग ग्रन्थ भी इसके अपवाद नहीं। अतएव प्रत्येक ग्रन्थ का सूक्ष्म परीक्षण कर उनके मूल रूप को निश्चित करना तथा उनका समय निर्धारित करना एक बड़ा श्रमसाध्य पर महत्त्वपूर्ण कार्य शेष है।

## श्रुत-श्रुतधर-श्रुतावतार-श्रुततीर्थ

१) श्रुत - श्रुत, श्रुतधर, श्रुतावतार और श्रुततीर्थ इन चार स्तंभों पर हमारी सांस्कृतिक परम्परा का प्रासाद खडा हुआ है। श्रुत का संबंध हमारे आगम से है जो मूलतः हमारे तीर्थंकरों और आप्त पुरूषों, महनीय व्यक्तित्वों द्वारा प्रदस्त उपदेशों पर आधारित रहा है। वह सुना जाता था, गुना जाता था, उस पर चिन्तन और मन्थन किया जाता था। लेखन परम्परा उस समय प्रचलित नहीं हुई थी। इसलिए श्रुतधर हुआ करते थे, कण्ठस्थ कर श्रुत-परम्परा को सुरक्षित रखा जाता था जिसे भाणक् परम्परा कहा जाता था। वेदपाठी भी उसी परम्परा का अंग रहा है, दीघभाणक, मज्झिमभाणक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आदि शब्द भी यही इंगित करते हैं। यह कण्ठस्थ करने की परम्परा धीरे-धीरे लुप्त होने लगी या उसमें अभिरूचि कम हो गई, लेखन परम्परा प्रारम्भ हो गई तो एक ओर तो सुनकर कण्ठस्थ करने से स्वरों- अक्षरों पर आघात-प्रत्याघात हुए, पाठान्तर सामने आये, तो दूसरी ओर अपनी परम्परा को प्राचीनतर सिद्ध करने के लिए या अन्य स्वार्थो में लिप्त होने के कारण श्रुतागम में जोडने-घटाने की प्रवृत्ति बढने लगी, मूल सांस्कृतिक परम्परा विच्छिन्न और दूषित होने लगी, संघ और सम्प्रदाय खडे होने लगे, सामाजिक समरसता में दाग लगने लगे और श्रुतावतार की स्थिति आ गई जिसमें मूल परम्परा ने छिन्न-भिन्न श्रुतागम को एकत्रित किया और लगभग प्रथम शताब्दी में श्रुतावतरण हुआ। इस श्रुतावतरण में आचार्य अर्हद्‌बली, धरसेन, पुष्पदन्त, भूतबली जैसे गणमान्य चिन्तकों ने अपना महत्त्वपूर्ण योगदान दिया।

२) श्रुतधर - यहाँ एक बात विशेष उल्लेखनीय है कि, आन्ध्र प्रदेश महिमानगरी में उसी समय आचार्य अर्हद्‌बली की अध्यक्षता में वृहत्‌मुनि-सम्मेलन हो रहा था और आचार्य धरसेन सौराष्ट्र के गिरिनार स्थित चन्द्रगुफा में ध्यान-साधना कर रहे थे। श्रुतसंरक्षण की .... आचार्य घटसेनन पुष्पदन्त - भूतबली को विलुप्तमान श्रुत की शिक्षा दी थी। पुष्पदन्त करहाटक निवासी थे जो वर्तमान कराड, सांगली का समीपवर्ती महाराष्ट्र प्रदेश का भाग था तथा भूतबली दक्षिण प्रदेशवर्ती तामिलनाडु के निवासी थे जो श्रुतावतार के सर्वाधिाक सफल निर्माता थे। इसका तात्पर्य स्पष्ट है कि हमारी प्राचीन धरोहर को सुरक्षित रखने में दक्षिण भारत का विशेष योगदान रहा है। पुष्पदन्त आचार्य के भानेज जिनदत्त भी आसपास के ही रहने वाले थे जो उनके १७७ सूत्रबद्ध सत्प्ररूपणा को लेकर आचार्य भूतबली के पास पहुँचे। अंकलेश्वर और वनवास प्रदेश भी इसी संभाग से लगा प्रदेश रहा है। श्रुतधर आचार्य दक्षिणवर्ती प्रदेश से ही अधिक रहे हैं।

३) श्रुतावतार - आचार्य भूतबली ने आचार्य पुष्पदन्त के जीवनकाल को अत्यल्प मानकर ''महाकर्मप्रकृति प्राभृत का व्युच्छेद होने वाला है '' यह

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जानकर द्रव्यप्रमाणगम से लेकर समस्त जीवट्ठाण, सुद्याबन्ध, बंधसामित, वेयणा, वग्गणा और महाबन्ध की संम्पूर्ण रचना की। इन्द्रनन्दी श्रुतावतार के अनुसार आचार्य भूतबली ने पुस्तकबद्ध इन छ खण्डों को जिनपालित के हाथ आचार्य पुष्पदन्त के पास भेजा। वे इन ग्रन्थों को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और चातुर्वर्ण्य संघ के साथ ज्येष्ठ शुक्ला पंचमी के दिन उन ग्रन्थों की विधिपूर्वक पूजा की।

दिगम्बर जैन परम्परा में इन्द्रनन्दी ने षड्खण्डागम के इस लेखन को ''श्रुतावतार'' की संज्ञा दी है। इसका सम्बन्ध श्रुतविच्छिन्नता से है। श्रुतविच्छिन्नता के बाद श्रुत की प्राप्ति निश्चित ही एक विशेष उपलब्धि कही जा सकती है। पुष्पदन्त- भूतबली की यह रचना (षड्खण्डागम महाग्रन्थ ) ज्येष्ठ शुक्ला पंचमी के दिन समाप्त हुई जिसे आज भी '' श्रुतपंचमी '' के रूप में स्मरण किया जाता है। पुष्पदन्त-भूतबली की पूर्व-परम्परा में आचार्य गुणधर और धरसेन तथा उत्तरवर्ती परम्परा में आचार्य कुन्दकुन्द हुए हैं। ये सभी आचार्य श्रुतावतार परम्परा से अविच्छिन्न रूप से जुडे हुए है। इसे हम साहित्यिक पुरातत्त्व कह सकते हैं।

दिगम्बर परम्परा में प्रारम्भिक ग्यारह अंगों का पूर्ण लोप या श्रुतविच्छेद माना जाता है और दृष्टिवाद के अधिकांश भाग को विलुप्त कहा गया है। अवशिष्ट भाग से षड्खण्डागम की रचना हुई हे। इसके विपरीत श्वेताम्बर परम्परा में ग्यारह अंगों का अस्तित्व माना गया है तथा दृष्टिवाद का समग्र लोप बताया गया है। अतः वहाँ श्रुतावतार का प्रश्न ही नहीं उठता। हाँ, यह अवश्य है कि वहाँ आवश्यक चूर्णि में कहा गया है कि श्रुतावतार तीर्थंकर से होता है। यह पारस्परिक विपरीत कथन गंभीर चिन्तन की अपेक्षा करता है।

दिगम्बर परम्परानुसार दृष्टिवाद के पाँच भेद हैं - परिकम्म, सुत्त, पढमणियोग, पुव्वगय और चूलिया। श्वेताम्बर परम्परा ने भी इन भेदों को स्वीकार किया है, मात्र पढमाणियोग के स्थान पर अणुयोग माना है। दि.

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परम्परा में परिकर्म के पाँच भेद हैं - चंदपण्णत्ति, सूरपण्णत्ति, जंबूदीवपरिणत्ति, दीवसायरपण्णत्ति और वियाहपण्णत्ति। श्वे. परम्परा ने इसे सात भागों में विभाजित किया है - १.सिद्धसेणिया, २. मणुस्ससेणिया, ३. पुट्ठसेणिया, ४. ओगाढसेणिया, ५. उवसंपज्जण्सेणिया, ६. विप्पजष्टणसेणिया और ७. चुआचुअसेणिया। ये भेद दिगम्बर परम्परा में नहीं मिलते। पर उन्हें श्वे. आगमों में समाहित होते हुए देखा जा सकता है। चौदह पूर्वों के नाम भी दोनों परम्पराओं में समान मिलते हैं, मात्र अन्तर यह है कि श्वे. परम्परा ग्यारहवें पूर्व को "अवंझ" मानती है जबकि दिगम्बर परम्परा में उसका नाम "कल्याणवाद" है। श्वे. परम्परा में पूर्वों के अन्तर्गत चूलिकाएँ होती हैं परन्तु दिगम्बर परम्परा में पूर्वों के भीतर कोई चूलिकाएँ नही होतीं। पूर्वों के अन्तर्गत वस्तु अधिकार थे और उनके अवान्तर अधिकारों को पाहुड कहा जाता था। एक-एक पाहुड के भीतर चौबीस-चौबीस अनुयोगद्वार होते थे। इन ३९०० पाहुडों में से केवल दो पाहुडों का उद्धार षडखण्डागम और कसायपाहुड (धवला और जयधवला) के रूप में पाया जाता है। इनमें दशपूर्वियों ओर चौदहपूर्वियों का अपना विशिष्ट महत्त्व है श्रुतपाठियों के लिए । श्रुतपाठियों की विद्या दशम पूर्व पर ही समाप्त हो जाती थी। यहीं उसे 'जिनत्व' प्राप्त हो जाता था। इसलिए प्रथमानुयोग का भी विशेष महत्त्व माना जाता है।

दृष्टिवाद का वस्तुतः लोप नहीं हुआ, उसकी पाठ-परम्परा कम हो गई। मौखिक परम्परा धीरे-धीरे लिपिबद्धता की ओर बढने लगी और स्मृतिपाठ की ओर अरुचि होती गई। देश, काल, क्षेत्र और परिस्थिति के अनुसार सम्प्रदायों का निर्माण होने लगा। तदनुसार आगमिक परम्परा में भी परिवर्तन-परिवर्धन होने लगा, राग-द्वेष में वृद्धि हुई, साहित्यिक और दार्शनिक क्षेत्र में उथल-पुथल होने से दूरी बढती गई। श्वेताम्बर परम्परा में दृष्टिवाद का पठन-पाठन ल. दशमी शताब्दी तक रहा है।

श्रुत का वर्गीकरण - समवायांग में आगम के दो भेद मिलते हैं - द्वादशांग गणिपिटक और चतुर्दशपूर्व (१४.२)। उत्तरकाल में नन्दीसूत्र में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

श्रुतज्ञान को दो विभागों में विभाजित किया गया है - अंगप्रविष्ट और अंग बाह्य। यह विभाजन समवायांग और अनुयोगद्वार में नही मिलता। अंगबाह्य ग्रन्थों की रचना अर्वाचीन स्थविरों ने की है। नन्दीसूत्र तक आते-आते आगम के तीन विभाग हो जाते हैं - पूर्व, अंग-प्रविष्ट और अंगबाह्य।

द्वादशांगों की रचना के पूर्व ' पूर्वों' की रचना हुई थी। पर कतिपय विद्वान् आचार्यों ने उसे द्वादशांगों में सम्मिलित किया है। उनके अनुसार बारहवाँ अंग दृष्टिवाद है और उसका एक विभाग पुर्वगत है जिसमें चौदहपूर्व समाहित है। जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण के अनुसार दृष्टिवाद बडा गंभीर था। इसलिए ग्यारह अंगों की रचना अल्पमेधावी पुरूषों और स्त्रियों के लिए की गई है (वि. भाष्य गाथा ५५४)। दिगम्बर परम्परा में पहले चतुर्दशपूर्वाधर रहे और बाद में ग्यारह अंगधारी हुए। अर्थात् पहले चौदह पूर्व या दृष्टिवाद ही सम्पूर्ण आगम था। द्वादशांगों की रचना के बाद दृष्टिवाद को बारहवें अंग में समाहित कर दिया गया। श्रुतकेवली को कहीं द्वादशांगवित् कहा गया और कहीं चतुर्दशपूर्ववित्।

एक परम्परा यह कहती है कि गौतम आदि गणधरों ने पूर्वो और अंगों की रचना की थी। इनके अतिरिक्त उत्तरकाल में आचार्यों ने १४००० प्रकीर्णकों का सृजन किया था। उन्हें प्रामाणिक माना जाये या नहीं, यह विवाद का विषय रहा होगा। पर यह निर्णय अवश्य लिया गया होगा कि चतुर्दशपूर्वी स्थविरों द्वारा रचित ग्रन्थों को आगमिक कोटि में रखा जाना चाहिए। पर उन्हें स्वतः प्रमाण न मानकर परतःप्रमाण माना गया। इसलिए उन्हें अंगबाह्य कोटि में संयोजित कर दिया गया। अर्थात महावीर और उनके गणधरों द्वारा ग्रथित ग्रन्थों को अंगप्रविष्ट और स्थविरों द्वारा रचित ग्रन्थों का 'अंगबाह्य कहा गया। तत्त्वार्थ भाष्य की दृष्टि से इन दोनों आगम में भेद करने का मुख्य हेतु है वक्ता का भेद। सर्वार्थसिद्धि के अनुसार वक्ता तीन प्रकार के होते हैं - १. तीर्थकर, २. श्रुतकेवली और ३. आरातीय (१.२०)। आरातीय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आचार्यों द्वारा रचित ग्रन्थ अंगबाह्य है। अकलंक ने भी इसका समर्थन किया है (त.रा. १.२०)।

वैदिक साहित्य में वेद-पुरूष की कल्पना मिलती है। पालि साहित्य में बुद्ध वचनों को नवांगों में विभाजित किया गया है- सुत्त, गेय्य, वेयाकरण, गाथा, उदान, इतिवुत्तक, जातक, अब्भुतधम्म और वेदल्ल। महायान में उसी को द्वादशांगों में बांटा गया है - सूत्र, गेग्य, व्याकरण, गाथा, उदान, अवदान, इतिवुत्त्क, निदान, वैपुल्य, जातक और अद्भुतधर्म।

षड्खण्डागम का मूल आधार पूर्व साहित्य रहा है यह स्पष्ट है। चौदह पूर्वों में द्वितीय अग्रायणी पूर्व है जिसें चयनलब्धि नामक पॉंचवें अर्थाधिकार के चौबिस अधिकारों में से प्रथम छह अधिकारों से छक्खंडागम का उद्भव हुआ है। मात्र चूलिका अनुयोगद्वार सहित जीवट्ठाण इसका अपवाद है। जीवस्थान चूलिका की सम्यक्त्वोत्पत्ति नामक आठवीं चूलिका दृष्टिवाद अंग के दूसरे सूत्र नामक अर्थाधिकार से निकली है और गति-आगति नामक नवमी चूलिका व्याख्याप्रज्ञप्ति से उद्भूत हुई है।

समूचे षड्खण्डागम की रूपरेखा आचार्य पुष्पदन्त ने तैयार की ११७ सूत्रों में और अवशिष्ट विषयों के लिए भूतबलि ने चूलिकानामक अधिकार लिखा। इन्द्रनन्दि श्रुतावतार और धवला के कथनों से किसी निर्णय पर पहुॅंचना कठिन है। वीरसेन के अनुसार चूलिका की भी रूपरेखा पुष्पदान ने तैयार की थी। परन्तु सम्पूर्ण षड्खण्डागम की रूपरेखा पुष्पदन्त की नहीं थी। महाकर्मप्रकृति प्राभृत का उपसंहारकर भूतबलि ने उसके छह भेद किये। जीवस्थान के प्रथम अधिकार की रचना निस्सन्देह पुष्पदन्त ने की और उसे जिनपालित के हाथ भूतबलि के पास भेजा। भूतबलि ने उसका समुचित विभाजनकर षड्खण्डागम का रूप दिया और उसे जिनपालित के हाथ पुष्पदन्त के पास वापिस भेज दिया। पुष्पदन्त की आयु का अन्तिम समय था। उन्होने षड्खण्डगम की रूपरेखा देखकर सन्तोष व्यक्त किया और श्रुतावतार मानकर श्रुतपंचमी के दिन पुलकित होकर उसकी पूजा की।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

४) श्रुततीर्थ - श्रुततीर्थ से हमारा तात्पर्य है वे हमारे सारे तीर्थ जो भवसागर से पार उतरने में सहयोगी बनते हैं। इन श्रुततीर्थों पर एक सुन्दर पुस्तकालय का निर्माण हो जिसमें बैठकर यात्रीगण अपने को कृतकृत्य समझें और तुरन्त भागने की अपेक्षा वहॉं कुछ दिन रहकर आत्मकल्याण की बात सोचें। इन श्रुततीर्थों का रमणीक और भव्य स्वरूप देखकर हर यात्री अपना कुछ समय वहॉं व्यतीत करना चाहेगा।

इन श्रुत तीर्थो को यदि शिक्षा का केन्द्र बना दिया जाये तो वे समाजिक उत्थान में भी अपना योगदान दे सकेंगे। शिक्षाकेंन्द्र के विवुध रूप हो सकते हैं जो वहॉं की सामाजिक स्थिति पर निर्भर करते है। जो भी हो, पर इतनी स्थिति तो बन ही सकती है कि श्रुततीर्थों पर एक स्कूल और छात्रावास का निर्माण कराया जा सके। तभी तीर्थक्षेत्र के विशाल परिसर का सही उपयोग हो सकेगा।

वर्तमान में पंचकल्याणकों की बाढ आ रही है। लोग जितना विरोध करते हैं उतनी ही संख्या बढती चली जाती है। साधु सम्प्रदायों में होड मची हुई है। निर्मित मंदिरों की अपेक्षा दस गुने विशाल महोत्सव मनाये जाते हैं और पैसा पानी की धार बह जाता है। एकत्रित पैसे का दस बीस प्रतिशत भी इस क्षेत्र में लगा दिया जाये तो समाज का कल्याण हो जायेगा।

इस प्रकार श्रुत, श्रुतधर, श्रुतावतार और श्रुततीर्थ परस्पर सम्बद्ध है। उनका विकास समाज का विकास है और समाज का विकास राष्ट्र का विकास है। यह विकास आर्थिक तो होगा ही। साथ ही आध्यात्मिक विकास की परिधि भी बढेगी।

## प्राकृत जैनागम साहित्य और आचार्य परम्परा

### आर्य सुधर्म का जीवनचरित्र

इन्द्रनन्दि श्रुतावतार तथा श्रवणबेलगोल के शिलालेख नं. १ और २ में सुधर्मा के स्थान पर लोहाचार्य का नाम दिया हुआ है। अर्थात् सुधर्मा और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

लोहाचार्य अभिन्न व्यक्तित्व रहे हैं। परन्तु श्वेताम्बर परम्परा में कहीं भी सुधर्मा को लोहाचार्य नहीं कहा गया। हां, आवश्यक निर्युक्ति के वृत्तिकार आचार्य मलयगिरि ने स्तुति करते हुए लोहार्य का नामोल्लेख अवश्य किया है। जिनसे तीर्थकर महावीर ने कैवल्योपलब्धि के बाद पाणिपात्र में आहार ग्रहण किया था (पद्य २)। यह लोहार्य सुधर्मा लोहार्य ही होना चाहिए।

सुधर्मा तीर्थकर महावीर के पंचम गणधर थे। दिगम्बर-श्वेताम्बर परम्परा में उनके जीवन के विषय में मतैक्य नहीं है। राजमल्ल के जंबूसामिचरिउ के अनुसार सुधर्मा के पिताश्री सुप्रतिष्ठ मगधदेशस्थ संवाहन नगर के राजा थे जो चतुर्थ गणधर बन गये। सुधर्मा भी उसी का अनुकरण कर दीक्षा लेकर पंचम गणधर बन गये। जम्बूस्वामी भी पूर्वजन्म में सुधर्मा के मित्र थे।

श्वेताम्बर परम्परानुसार सुधर्मा कोल्लाग सन्निवेश के अग्नि वैश्यायन गोत्रीय ब्राह्मण थे। उनके पिता का नाम धम्मिल और माता का नाम मद्दिला था। अपने ५०० शिष्यों के साथ सुधर्मा ने महावीर से दीक्षा ली और पंचम गणधर बन गये। उस समय उनकी आयु ५० वर्ष की थी। वे अवस्था में महावीर से ८ वर्ष ज्येष्ठ थे। वज्रवृषमनाराच संहनन से आवेष्टित उनका शरीर बडा तेजस्वी था। ९ गणधर उनके सामने ही कालकवलित हो गये। अतः उनके सभी गण सुधर्मा के अन्तेवासी बन गये। महावीर के संघ में कुल साधु १४००० थे जो कालान्तर में सुधर्मा के अनुयायी हो गये। गौतम ने महावीर के निर्वाण के दिन ही सायंकाल केवलज्ञान प्राप्त कर लिया। अतः वे उत्तराधिकारी नहीं बन सकते थे। तब सुधर्मा ही संघनायक बन गये। वे १४ पूर्व के ज्ञाता थे। केवली नहीं। इसीलीए वे कहते हैं भगवान ने ऐसा कहा, वही मैं कहता हूँ। राजमल्ल ने चतुर्थ - पंचम गणधर को क्षत्रिय बताया है। शेष गणधर ब्राह्मण थे। सुधर्मा ने लगभग १०० वर्ष की अवस्था में निर्वाण प्राप्त किया।

दिगम्बर-श्वेताम्बर सम्प्रदाय में जम्बू स्वामी पर लगभग १०० ग्रन्थ

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

लिखे गये हैं संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रशं आदि भाषाओं में उनमे जम्बुस्वामी के जीवन के विषय में अनेक घटनाओं का उल्लेख है। उदाहरणतः श्रेणिक राजा के मदोन्मत्त हाथी को वश में करना, केरल नरेश रत्नशेखर को आसानी से पराजित कर उन्हें मुक्त करना और उसकी पुत्री विलासवती का सम्बन्ध बिम्बसार के साथ कराना, सुधर्मा के समवशरण में जाकर पूर्वजन्म विषयक वृत्तान्त जानना जिसमें वे दोनों सहोदर थे। विरागी होने के बावजूद पिता के हठ से विवाह सम्बन्ध करना और पत्नियों को वैराग्य का पाठ पढाना, उस वैराग्य मूलक उपदेश को सुनकर विद्युत नाम चोर का दीक्षित होना, माता को उपदेश देते हुए सुधर्मा से दैगम्बरी दीक्षा ग्रहण करना और फिर सुधर्मा स्वामी के निर्वाण के बाद संघ का भार ग्रहण करना। केवलज्ञान प्राप्त करने के बाद ३८ वर्ष तक चारों ओर भ्रमण करते हुए जैन धर्म का प्रचार - प्रसार किया और अन्तमें उन्होंने ७५ वर्ष की अवस्था में विपुलाचल से निर्वाण प्राप्त किया (विउलरिसिहरि कम्मट्ठचत्तु, सिहालय सासय सोक्खं पत्तु - जंबुसमिचरिउ, १०.२४) रायमल्ल (वि.सं १६३२) और वीर कवि (वि.सं १०७६) ने भी इसका समर्थन किया है। परन्तु दशम भक्त्यादि संग्रह में प्राकृत निर्वाण भक्ति के बाद में कदाचित् कुछ प्रक्षिप्त पद्य हैं। उनमें से तृतीय पद्य में कहा गया है कि मथुरा और अहिच्क्षेत्र में महावीर और पार्श्वनाथ की वन्दना करने के बाद जम्बूस्वामी ने जम्बूवन में निर्वाण प्राप्त किया।

महुराये अहिच्छत्ते वीरं पासं तहेव वंदामि।
जंबु मुणिंदो वंदे णिव्वूई पत्तो जंबुवणगइणे।।

यहां जंबुवन को गहन कहा गया है। वह मथुरा में है ऐसा यहां कोई उल्लेख नहीं है। परन्तु मूल से उसे मथुरा कह दिया गया है। हो सकता है, मथुरा- अहिच्क्षेत्र आदि की वन्दना करते हुए जम्बू स्वामी राजगृह पहुंचे हो जहां उनका निर्वाण हो गया हो। उत्तरकाल में उस स्थान को जम्बुवन नाम दे दिया गया हो। गौतम इन्द्रभूति सुधर्मा और जम्बूस्वामी अनुबद्ध केवली है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उनके द्वारा प्रवर्तित आगम श्रुतकेवली भद्रबाहु तक अविच्छिन्न रूप में प्रचलित थे।

दिगम्बर परम्परा में बारह अंगप्रविष्ट के अतिरिक्त अंगबाह्य श्रुतज्ञान के चौदह भेद किये गये है - सामायिक, चतुर्विंशतिस्तव, वन्दना, प्रतिक्रमण, वैनयिक, कृतिकर्म, दशवैकालिक, उत्तराध्ययन, कल्पव्यवहार, कल्प्याकल्प, महाकल्प्य, पुण्डरीक, महापुण्डरीक और निषिद्धिका।

अर्धमागधी आगम में अंगप्रविष्ट तो दोनों परम्पराओं में समान है पर अंगबाह्यश्रुत में अन्तर है। वहां उवासगदसाओ आदि बारह उपांगों का वर्णन है जिनका अंगो के क्रम से कोई सम्बन्ध नहीं है। मूलसूत्रों की संख्या में भी मतभेद है। पर यहां उत्तराध्ययन और दशवैकालिक ये दो मूलसूत्र अंगबाह्य में अवश्य है। वृहकल्प आदि छेद सूत्र भी उत्तर कालीन है। प्रकीर्णकों में भी अंगबाह्यश्रुत का काई ग्रन्थ नहीं है। वस्तुतः अर्धमागधी आगम उत्तरकालीन है जिसमें आचार्यों द्वारा रचित ग्रन्थों का भी संग्रह हुआ है। उसका लिपिबद्धीकरण भी लगभग पांचवीं शदी में हुआ।

आचार्य अर्हद्वली से लेकर भूतबली तक ११८ वर्षों के बीच प्राकृत भाषा एवं साहित्य की स्थिति

जैसा हम पीछे कह चुके हैं, उपलब्ध दिगम्बर जैन परम्परा का प्राकृत साहित्य आचार्य अर्हद्बली की परम्परा से प्रारम्भ होता है। उनकी परम्परा की काल गणना तीर्थंकर महावीर के निर्वाण काल के पश्चात् ( ५२७ ई पू. ) प्रारम्भ होती है। इस सन्दर्भ में नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली, इन्द्रनन्दी श्रुतावतार और सरस्वती गच्छ पट्टावली के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। धवला, तिलोयपण्णत्ती, हरिवंश पुराण, आदिपुराण आदि ग्रन्थ भी इस दिशा में सहायक माने जा सकते हैं।

आचार्य अर्हद्बली और उनका काल

नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली में आचार्य परम्परा को अर्हद्बली से लेकर भूतबली तक समाप्त किया गया है और लोहाचार्य तक का काल ५६५

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वर्ष बतलाकर अर्हद्बली, माधवनन्दि, धरसेन, पुष्पदन्त, और भूतबली इन पांच आचार्यों के ११८ वर्ष का काल सम्मिलितकर कुल काल ६८३ (५६५+११८) वर्ष माना गया है जबकि अन्यत्र आचार्य परम्परा को लोहाचार्य तक ही सीमितकर उनका काल प्रमाण ६८३ वर्ष कहा गया है।

१) इस पट्टावली में भी महावीर के परिनिर्वाण के बाद की आचार्य परम्परा का काल ६८३ वर्ष ही माना गया है पर विशेषता यह है कि धवला आदि ग्रन्थों में ग्यारह अंगधारियों का काल २२० वर्ष माना गया है जबकि यहां १२३ वर्ष ही संयोजित हुआ हैं। इस तरह यहां ९७ वर्ष (२२०-१२३) कम हो गये है। इसी तरह अन्यत्र सुभद्राचार्य आदि चार आचार्यों का काल ११८ वर्ष है वहीं इस पट्टावली में उनका काल ९७ वर्ष (११८-९७) ही है। दोनों का कुल काल ११८ (९७+२१) वर्ष हो जाता है। यही काल अर्हद्बली आदि पांच आचार्यों का है जिनका उल्लेख धवला आदि ग्रन्थों में नहीं मिलता।

२) इन्द्रनन्दि श्रुतावतार में उपर्युक्त आचार्यों की नामावली और उनका काल प्रमाण लगभग इसी तरह का उपलब्ध है। जो विशेषताएं हैं वे इस प्रकार हैं-

१) लोहार्य के स्थान पर सुधर्मा का नाम है (पद्य ७३)। सभी का काल ६८३ वर्ष ही है।

२) लोहार्य के बाद यहां विनयधर, श्रीदत्त, शिवदत्त और धर्मदत्त इन चार आरातीय आचार्यों का नामोल्लेख हुआ है जो धवला आदि ग्रन्थों में नहीं मिलता। वहां इतना ही उल्लेख है कि लोहार्य के बाद शेष आचार्य सभी अंग-पूर्वों के एकदेशभूत पेज्जदोस और महाकम्मपयडिपाहुड आदि के धारक रह गये। इन धारकों में धरसेनाचार्य का ही नामोल्लेख है, अन्य आचार्यों का नहीं। धरसेनाचार्य को यह महाकम्मपयडि किस आचार्य से प्राप्त हुआ, इसका कोई उल्लेख कहीं भी नहीं मिलता।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इन्द्रनन्दि ने गुणधर का उल्लेख अवश्य किया है पर उनके बीच पूर्वापरता से अपनी अनभिज्ञता प्रदर्शित की है (पद्य १५१)।

३) यहां अर्हद्बली को अंग पूर्वों के देशैकदेश के ज्ञाता तथा युगप्रतिक्रमण कर्ता माना गया है और उन्हें समागत मुनिगणों को यथायोग्य संघनाम दाता कहा गया है (पद्य ८५-९६)।

४) श्रुतावतार में मुनि माघनन्दि का उल्लेख हुआ है जो अंग-पूर्वों के एकदेशज्ञ थे और समाधिपूर्वक स्वर्गस्थ हुए (पद्य ९७-१०२)। ये माघनन्दि वही हैं जो किसी कुम्हार की पुत्री के स्नेहजाल में फंस गये थे और फिर विरक्त होकर पुनःदीक्षित हो गये थे।

५) सरस्वतीगच्छ की पट्टावली में भद्रबाहु के तीन शिष्यों का नामोल्लेख हुआ है - गुप्तिगुप्त, अर्हद्बली और विशाखाचार्य (चन्द्रगुप्त)।

दिगम्बर परम्परानुसार द्वादशांग और पूर्वसाहित्य गौतम इन्द्रभूति गणधर से सुधर्मा और जम्बूस्वामी अनुबद्धकेवली तक पहुंचा जो शनैः शनैः लुप्त होता गया और अर्हद्बली तक आते-आते एकांग ही शेष रह गया जो दिगम्बर आगमों का उद्गम स्थल बन सका।

नन्दिसंघ प्राकृत पट्टावली में दो भद्रबाहुओं का उल्लेख है- प्रथम श्रुतकेवली के रूप में जिनका शाशन २९ वर्ष रहा, और द्वितीय भद्रबाहु जो आठ अंगधारी हैं और जिनका शासनकाल २३ वर्ष रहा। संभव है, यही द्वितीय भद्रबाहु आचार्य कुन्दकुन्द के गमकगुरू रहे हों।

अर्हद्बली के बाद का प्राकृत साहित्य

भद्रबाहु द्वितीय और अर्हद्बली के बीच लगभग ७५ वर्ष का अन्तराल है। इस बीच कोई प्राकृत साहित्य लिपिबद्ध नहीं हुआ। अर्हद्बली, माधवनन्दि, धरसेन, पुष्पदन्त और भूतबली एक अंगधारी आचार्य हुए जिनका समय क्रमशः २८, २१, १९, ३०, २० - ११८ वर्ष रहा। नंदिसंघीय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राकृत पट्टावली को छोडकर अन्य पट्टावलियों में इन आचार्यों को समाविष्ट नहीं किया गया। लोहार्य के स्वर्गस्थ हो जाने पर आचारांग भी लुप्त हो गया। इस तरह समस्त द्वादशांगों के लुप्त हो जाने पर शेष आचार्य सब अंग पूर्वों के एकदेशभूत पेज्जदोस और महाकम्मपयडिपाहुड आदि के धारक रह गये। धरसेन भट्टारक इसी के धारक थे। उन्होंने पुष्पदन्त- भूतबली को गिरिनगर की चन्द्रगुफा में उसे समेर्पित किया। तदनन्तर भूतबली ने उसी को छह खण्डों में विभाजितकर छक्खंडागम की रचना की। (धवला पु.९, पृ. १३०-१३४)। इन्द्रनन्दी श्रुतावतार में लोहार्य के बाद विनयधर, श्रीदत्त, शिवदत्त, और अर्घदत्त इन चार आरातीय आचार्यों का उल्लेख हुआ है पर धवला में न उनका उल्लेख हुआ है और न यह स्पष्ट किया गया है कि धरसेन को महाकम्मपयडि कितनी महर्षियों की परम्परा के बाद प्राप्त हुआ। इन्द्रनन्दी ने भी इसका उल्लेख नहीं किया। इसलिए धरसेन के बीच पूर्वोत्तरकालीन कौन रहा है यह भी जानकारी नहीं दी। इतना अवश्य लिखा है कि संघप्रवर्तक धरसेन ने पंचवर्षीय युगप्रतिक्रमण करते समय जो संघ जहां से जिस रूप में आया एक संघ ऐसा भी था जिसके प्रमुख आचार्य गुणधर थे। इसलिए उस संघ को गुणधर संघ की संज्ञा मिली (इ. श्रुतावतार ८५-९५)।

श्रुतावतार में अर्हद्बली के बाद मुनिश्रेष्ठ माघनन्दि का नाम आता है जो अंगों और पूर्वों के एकदेश ज्ञाता थे। नन्दिसंघ प्राकृत पट्टावली के अनुसार अर्हद्बली, माघनन्दि, धरसेन, और पुष्पदन्त भूतबली को एक दूसरे का उत्तराधिकारी बताया है। इससे इतना तो स्पष्ट है कि धरसेन के दादागुरू और गुरू माघनन्दि थे। ये माघनन्दि वही हैं जो एक कुम्हार की पुत्री के स्नेहपाश में फंसकर गृहस्थ बन गये थे और बाद में विवेक जाग्रत होने पर पुनः दीक्षित हो गये थे। आचार्य आर्यमंक्षु और नागहस्ति को प्राप्त हुई थी। परन्तु इन्द्रनन्दि ने इन गाथाओं का रचयिता गुणधर को ही माना है और उन्होंने आर्यमंक्षु और नागहस्ति को उनकी व्याख्या की।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इससे इतना तो स्पष्ट है कि गुणधर आर्यमंक्षु और नागहस्ति से पूर्ववर्ती थे। धरसेन और नागहस्ति को समकालीन माना जाता है। अर्हद्बली ने शाल्मली वृक्ष के मूल से आनेवालों को गुणधर की संज्ञा दी। इसका तात्पर्य है कि गुणधर अर्हद्बली से पूर्ववर्ती होना चाहिए। वीरसेन ने गुणधर को तो वाचक कहा है पर धरसेन के विषय में वे चूप रहे। वे "अट्ठंगमहाणिमित्तपारएण" ( छक्खं. भाग १, पृ. ६७) अवश्य थे पर 'पूर्ववित्' नहीं थे। महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के ज्ञाता निश्चित थे और पुष्पदन्त - भूतबली को उन्होंने उसी की शिक्षा दी थी (वही पु.९ पु. ५३)। जयधवला के मंगलाचरण में ही उन्होंने गुणधर भट्टारक को पूर्वविद् के रूप में स्मरण किया है

जेणिह कसायपाहुडमणेयणयमुज्जलं अणंतत्थं ।
गाहाहि विवरियं तं गुणहरमडारसं वन्दे ।।१।।

इसका तात्पर्य यह भी है कि गुणधर के समय तक अंगज्ञान का लोप पूर्णतः नहीं हुआ था। धरसेन तक आते-आते यह परम्परा लुप्त सी हो चुकी थी। गुणधर ने दसवें वस्तु अधिकार के अन्तर्गत केवल एक तीसरे प्राभृत से कसायपाहुड की रचना की। उसमें मात्र १८० (२३०) गाथाएं हैं जिसमें पेंज्जपाहुड को संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया गया है। ये गाथाएं मौखिक रूप से ही प्रवाहित होती रहीं। आर्यमंक्षु और नागहस्ति ने उन्हें इसी रूप में ग्रहण की थी जबकि षटखण्डागम के सूत्र पुस्तकारूढ हुए, लिपिबद्ध किये गये। अतः निःसन्देह गुणधर धरसेन से पूर्ववर्ती रहे हैं। इतना ही नहीं, वे अर्हद्बली से भी पूर्ववर्ती हैं क्योंकि अर्हद्बली ने गुणधरसंघ का निर्माण किया था। नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली में अर्हद्बली का समय वी. नि. सं. ५६५ अथवा वि.सं.९५ है। यदि गुणधर संघ के निर्माण में सौ वर्ष भी मान लिये जायें तो गुणधर का समय धरसेन से लगभग २०० वर्ष पहले होना चाहिए अर्थात् गुणधर का समय वि. पू. प्रथम शताब्दी सिद्ध होता है।

कसायपाहुड या पेज्जदोसपाहुड में राग-द्वेष का निरूपण है। 'गाहा सुत्त' शैली में लिखित यह ग्रन्थ १६००० पद प्रमाण है। इसमें १८० गाथाएं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मूल हैं। (गाहासद असीदे) और ५३ गाथाएं संबद्ध गाथाएं हैं। अतः जंबूदीवपण्णत्ती के अनुसार श्रुतसागर पारगामी माघनन्दि के शिष्य थें सकलचन्द्र और सकलचन्द्र के शिष्य श्रीनन्दी रहे हैं जिनके लिए जंबुदीवपण्णत्ती की रचना की गई थी (जं.प. १३.१५४-५६)। माघनन्दि के बाद श्रुतावतार में धरसेनाचार्य का उल्लेख है जो अग्रायणी पूर्व के अन्तर्गत पांचवें 'वस्तु' अधिकार के बीस प्राभृतों में चतुर्थ प्राभृत के ज्ञाता थे (पद्य, १०३-४)। श्रवणबेलागोल के शिलालेख नं. १२९ में कदाचित् उन्हीं माघनन्दि को जगत्प्रसिद्ध सिद्धान्तवेदी कहा है।

नमो नम्रजनानन्दस्यन्दिने माघनन्दिने।
जगत्प्रसिद्धसिद्धान्तवेदिने चित्प्रमोदिने।।४।।

यहां यह उल्लेखनीय है कि श्वेताम्बर परम्परानुसार दुर्भिक्ष के बाद पाटलिपुत्र, मथुरा और बालभी में हुई संगीतियों के माध्यम से द्वादशांगों में से ग्यारह अंगों का तो संकलन हो गया पर बारहवें अंग दृष्टिवाद का संकलन नहीं हो सका क्योंकि श्रुतकेवली भद्रबाहु ही उसके ज्ञाता थे जो इन संगीतियों में अनुपस्थित थे। दृष्टिवाद के ही भेद चौदह पूर्व थे। श्वेताम्बर परम्परा भी ग्यारह अंगों की उत्पत्ति पूर्वों से ही मानती है। दिगम्बर परम्परा के आगम का उद्भव भी इन्हीं चौदह पूर्वों में से दो पूर्वों के दो अवान्तर अधिकारों से सम्बद्ध है। ६८३ वर्ष तक श्रुत की यह परम्परा महावीर के परिनिर्वाण के बाद तक चलती रही।

### आचार्य गुणधर और उनका कसायपाहुड

आचार्य गुणधर भट्टारक ज्ञानप्रवाद नामक पंचमपूर्व की दसवी वस्तु सम्बन्धी तृतीय कसायपाहुड नामक महासमुद्र के पारगामी थे। उन्होंने सोलह हजार पद प्रमाण 'पेज्जदोस पाहुड' की १८० गाथाओं में रचना की और उसे कसायपाहुड नाम दिया। यद्यपि श्रुतावतार में छक्खंडागम के अवतार की कथा को प्रथम स्थान दिया गया। परन्तु रचनाकाल आदि की दृष्टि से कसायपाहुड

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

की रचना पहले हुई है। इन्द्रनन्दि ने उनकी पूर्वापरता के विषय में अपनी अज्ञानता बताई है तथा वीरसेन ने गुणधर और धरसेन को वीर निर्वाण के ६८३ वर्ष के बाद रखा। यतिवृषभ ने कसायपाहुड पर चूर्णिसूत्र लिखा अवश्य पर उन्होंने उसके लेखक गुणधर के विषय में कुछ भी नही लिखा। जयधवलाकार वीरसेन ने यह अवश्य लिखा है कि गुणधर 'वाचक' अर्थात् पूर्ववित् थे। उन्हें ये गाथाएं आचार्य परम्परा से मूल गाथा सूत्रों की संख्या २३३ हो जाती है जो पन्द्रह अधिकारों में विभक्त है। इनकी भाषा षट्खण्डागम से प्राचीन दिखाई देती है। यह ग्रन्थ सूत्र पद्धति का प्रथम ग्रन्थ माना जा सकता है। इसमें सूत्रात्मक द्वादशांग को ही सूत्रबद्ध किया गया है।

सुत्तं गुणधरकहियं तहेव पत्तेयबुद्धकहियंच ।
सुदकेवलिणा कहियं, अभिण्णदसपुव्विकहियंच ।। भाग आ.३४।।

ये गाथाएं पृच्छारूप है। प्रश्नात्मक पद्धति से उनकी रचना हुई है। समूचे द्वादशांग और पालि पिटक में भी यही पद्धति उपलब्ध है। इसे हम कर्मसिद्धान्त का प्राचीनतम ग्रन्थ कह सकते हैं। शौरसेनी प्राकृत में निबद्ध यह ग्रन्थ पन्द्रह अधिकारों में विभक्त है - १. प्रकृति विभक्ति, २. स्थिति विभक्ति, ३. अनुभाग विभक्ति, ४. प्रदेश विभक्ति, ५. बंधक अधिकार, ६. वेदक, ७. उपयोग, ८. चतुःस्थान, ९. व्यंजन, १०.दर्शनमोहोपशमना, ११. दर्शनमोहक्षपणा, १२.संयमासंयमलब्धि, १३. संयमलब्धि, १४. चरित्रमोहोपशमना, और १५. चरिममोहक्षपण्णा अधिकार।

आचार्य शिवशर्म का प्राकृत कर्म साहित्य

आचाय शिवशर्म के दो ग्रन्थ उपलब्ध हैं - कम्मपयडि और सतक। इनकी रचना कसायपाहुड के बाद की है। दोनों में अन्तर यह है कि कम्मपयडि में महाकम्मपयडि के चौबीस अनुयोग द्वार सम्मिलित नहीं है। मात्र गन्धन, उदय और संक्रमणादि कुछेक अनुयोग द्वारा ही उपलब्ध है। जबकि गुणधर ने कसायपाहुड में समस्त 'पेज्जदोसपाहुड' को समाहित किया है। वस्तुतः

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कम्मपयडि एक संग्रह ग्रन्थ है। सतक चूर्णि में भी उसे संग्रह ग्रन्थ ही माना गया है। कसायपाहुड की कतिपय गाथाएं यथावत् कम्मपयडि में संकलित की गई है। अतः यह निश्चित है कि आचार्य शिवशर्म ने इसका संग्रह कसायपाहुड के बाद ही किया है।इसी तरह गुणरत्नविजय का खवगसेढी और वीरशेखर विजय का 'ठिडबंध' कसायपाहुड के आधार पर लिखी रचनाएं उपलब्ध है।

आचार्य धरसेन का प्राकृत साहित्य

नन्दिसंघीय प्राकृत पट्टावली में अर्हद्बली, माघनन्दि, धरसेन, पुष्पदन्त और भूतबली को एकांगधारी कहा है (पद्य,१६)। फिर भी अर्हद्बली को तिलोयवण्णत्ती आदि ग्रन्थों में अपेक्षित महत्त्व नहीं दिया गया। पं. बालचन्द्रजी सि. शास्त्री के मत में इसका कारण उनका संघभेद और विचारभेद हो सकता हैं। माघनन्दि को अर्हद्बली का शिष्य माना गया है।

इन्हीं आचार्य अर्हद्बली ने आन्ध्रदेश की वेण्यानदी के किनारे वसी महिमा नगरी में एक यति सम्मेलन आहूत किया था। धरसेनाचार्य ने वहां एक पत्र भेजकर दो मुनियों को अपने पास भेजने के लिए आमन्त्रित किया था। तदनुसार सम्मेलन ने पुष्पदन्त-भूतबली को उनके पास अध्ययनार्थ भेजा था ताकि अंगश्रुत के विच्छेद को बचाया जा सके। आषाढ शुक्ला एकादशी को उनका अध्ययन पूर्ण हो जाने पर उन्हें वापिस भेज दिया। वहां से चलकर दोनों मुनियों ने अपना चातुर्मास अंकुलेश्वर में किया। नन्दिसंघ की संस्कृत गुर्वावलि में धरसेन का नामोल्लेख नहीं है। पर उससे ध्वनित होता है कि धरसेन के गुरू संभवतः माघनन्दि थे और दादा गुरू अर्हद्बली थे।

नन्दिसंघीय प्राकृत पट्टावली के अनुसार आचार्य धरसेन का समय वी.नि.सं. ६१४ के बाद प्रस्तावित है। १५५६ में लिखित वृहाट्टिप्तपणि नामक सूची में 'जोणिपाहुड' ग्रन्थ का उल्लेख आता है जिसके लेखक का नाम पण्हसवण बताया है। वही यह कहां गया है कि लेखक ने इस ग्रन्थ को कूष्माण्डिनी देवी से प्राप्त किया था और उसे अपने शिष्य पुष्पदन्त- भूतबली के निमित लिखा था। इसका तात्पर्य यह है कि धरसेन का एक अन्य नाम

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

'पण्हसवण' भी था। पट्टावली में उनका कार्यकाल १९ वर्ष बताया है। अर्थात् वी. नि. सं. ६३३ तक वे जीवित थे और इसके एक-दो वर्ष पहले उन्होंने पुष्पदन्त - भूतबली को श्रुताध्ययन कराया था। इस आधार पर धरसेन का समय ई. सन् ७३-१०४ ई. तक माना जा सकता है। डॉ ज्योति प्रसादजी ने गिरिनगर की गुफा में प्राप्त शिलालेख के आधार पर भी लगभग यही समय निश्चित किया है ई. सन. १५० के पूर्व। इसका आधार है शिलालेख में क्षत्रप नरेश चष्टण का उल्लेख और जैन मुनि के देहत्याग का वृत्तान्त।

योनि प्राभृत की पाण्डुलिपि भण्डारकर रिसर्च इन्स्टीटयूट पुणे में संग्रहीत है। इसमें मंत्र-तन्त्र शक्तियों का विवरण है। धवलाटीका में भी उसका वर्णन मिलता है - ''जोणिपाहुड मणिंद मंत-तंत- सत्तीआ पोग्गलाणुभागोत्तिधेन-तव्वा'' (धवला टीका, जिल्द १, प्रस्तावना, पृ. ३०)। अष्टांगनिमित्तज्ञानी, महाकम्मपयडिपाहुडवेत्ता धरसेन द्वारा लिखित यह ग्रन्थ निश्चित ही एक महत्त्वपूर्ण उपलब्धि है।

### आचार्य पुष्पदन्त और उनका प्राकृत सहित्य

आचार्य पुष्पदन्त ने धरसेन से श्रुत का अध्ययन कर भूतबली के साथ अंकुलेश्वर (कुरीश्वरपत्तन) में वर्षावास किया। वर्षायोग समाप्त होने के बाद पुष्पदन्त अपने भानेज जिनपालित के साथ वनवास देश की ओर चल पडे और भूतबली ने द्रमिलदेश की ओर प्रस्थान किया जिनपालित करहाटक (कराड) निवासी था। यहीं सतारा जिले में वेण्णा नामक नदी है और महिमानगढ ग्राम ( महिमानगरी) भी है। यहां कदम्बवंश का राज्य था और उसकी राजधानी वनवास थी। पुष्पदन्त ने यहीं रहकर 'वीसदि' सूत्रों की रचना की और उसे भूतबली के पास अवलोकनार्थ भेज दिया। यहां वीसदि सुत्त से तात्पर्य है सत्प्ररूपणा के सूत्रों में बीस प्ररूपणाओं का कथन। इसमें १७७ सूत्र हैं जो पुष्पदन्त द्वारा रचित है। इसे हम षट्खण्डागम की भूमिका कह सकते हैं। पुष्पदन्त ने चौदह जीवसमासों (गुणस्थानों ) के निरूपण के लिए आठ अनुयोगद्वारों का निरूपण आवश्यक माना - सत्प्ररूपणा,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

द्रव्यप्रमाणानुगम, क्षेत्रानुगम, स्पर्शानुगम, कालानुगम, अन्तरानुगम, भावानुगम और अल्पबहुत्वानुगम। जीव स्थान नामक प्रथम खण्ड के ये ही अधिकार हैं। इन अधिकारों के बाद चूलिका अधिकार है जो भूतबली की रचना होनी चाहिए। जीवट्ठाण में कुल २३७५ सूत्र हैं और ९ चूलिकाएं हैं।

यहां यह उल्लेखनीय है कि आचार्य वीरसेन और जिनसेन के समक्ष आचार्य पुष्पदन्त और भूतबली एवं गुणधरकृत समूचा साहित्य उपलब्ध है। उन सूत्रों में परम्पर विरोध भी देखा गया है। जिनका विवेचन भी उन्होंने कर दिया और कह दिया कि सूत्र या असूत्रका निर्णय आगम में निपुष आचार्य करें। इस विरोध के अतिरिक्त एक और विरोध का उल्लेख मिलता है जिसे अवलाकार ने उत्तर प्रतिपत्ति और दक्षिण प्रतिपत्ति कहा है। ये दोनो भिन्न-भिन्न मान्यताए थीं जिनमं से टीकाकार स्वयं दक्षिण प्रतिपत्ति को स्वीकार करते थे क्योंकि वह ऋजु, सरल, स्पष्ट और आचार्य परम्परागत है तथा उत्तर प्रतिपत्ति अनृजु है और आचार्य परम्परागत नहीं है। यह भी उल्लेखनीय है कि जीवठ्ठाण खण्ड व वेदनाखण्ड आदि में णमोकार मन्त्र रुप मंगल आचार्य पुष्पदन्त कृत है अतः निबड मंगल है किन्तु वेदना खण्ड के आदि में ''णमो जिणाणं'' आदि नमस्कारात्मक मंगल वाक्य होने पर भी वह शास्त्र निबद्ध मंगल है क्योंकि वे मंगलसूत्र स्वयं भूतबलि की रचना न होकर गौतम गणघटकृत है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त २

# आचार्य गुणधर एवं धरसेन

### श्रुत आगम

प्रत्येक धार्मिक सम्प्रदाय में उसके इष्टदेव द्वारा प्ररूपित एक श्रुत या आगम होता है जिसे उसके साक्षात् अथवा पारम्परिक शिष्यों/प्रशिष्यों द्वारा संवर्धित किया जाता है। वह वस्तुतः उसके उपदेशों का एक प्रामाणिक संग्रह है जो उसके उत्तरकालीन सम्प्रदायों के लिए आधार बना रहता है। उस पर यथासमय टीकायें, भाष्य आदि भी लिखे जाते हैं, पर उन्हें उतना प्रामाणिक नहीं माना जाता क्योंकि व्याख्याकार या स्वतन्त्र लेखक उनमें अपने मन्तव्यों का भी समावेश करता चला जाता है। जैनधर्म का भी एक अपना श्रुत या आगम है जो आप्त तीर्थंकर महावीर द्वारा उपदिष्ट वचनों का संग्रह है। उनके पूर्व का आगम हमारे पास नहीं है। पर उन्हें तीर्थंकर ऋषभदेव से चली आयी परम्परा विरासत में अवश्य मिली थी। महावीर से पूर्ववर्ती तीर्थंकर पार्श्वनाथ भी उसी विरासत से जुड़े हुए हैं। ये दोनों ऐतिहासिक महापुरुष हैं। उनके पूर्ववर्ती प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेव को भी ऐतिहासिक व्यक्तित्व के रूप में स्वीकार कर लिया जाना चाहिए। यहां हम दिगम्बर परम्परा सम्मत शौरसेनी आगम और साहित्य का विवेचन करेंगे।

### आचार्य गुणधर और उनका कसायपाहुड

कसायपाहुड के रचयिता आचार्य गुणधर और उनके टीकाकार यतिवृषभ का उल्लेख किसी भी दि. जैन पट्टावली में नहीं आया और इसी कारण कतिपय विद्वानों ने उनके अस्तित्व को ही नकार दिया है। पर यह सही नहीं है । त्रिलोकप्रज्ञप्ति में यतिवृषभ ने ही गुणधर को उनके गुणधर सेनान्वय का स्मरण कर सम्मान प्रदान किया है (४.१४७६-१४९२) । वे वीरनिर्वाण के ६८३ वर्ष बाद ही आचार्य परम्परा में हुए। नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावलि में लोहाचार्य तक की परम्परा को वीर निर्वाण

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के ५६५ वर्ष में ही समाहित कर दिया है और उसके बाद ११८ वर्षो में अर्हद्वलि, माघनन्दि, धरसेन, पुष्पदन्त और भूतबलि को संयोजित किया है। इनका समय वीर निर्वाण के बाद ६१४ से ६८३ वर्ष के भीतर माना गया है। अतः धरसेन का समय प्रथम शताब्दी के आसपास स्थापित हो जाता है।

आचार्य गुणधर दक्षिण भारत के ही निष्णात विद्वान थे। उनके जीवन के विषय में भले ही कुछ ज्ञात न हो पर उनका व्यक्तित्व छिपा नहीं रहा। वीरसेन ने उन्हें ङ्गजियचउ-कसायाङ्ग, ङ्गइड्ढि-रस-साद-गारवुम्मुक्काङ्ग आदि विशेषण देकर उनके महान् आध्यात्मिक व्यक्तित्व के पहलुओं को उद्‌घाटित किया है। निष्कषायी और निरभिमानी होना उनकी अन्यतम विशेषतायें थीं। उन्हींने कसायपाहुड की रचना स्वयं की। वे अंग एवं पूर्व साहित्य के एकदेश ज्ञाता थे। आचार्य धरसेन को यद्यपि अग्रायणी पूर्व के अन्तर्गत पंचम वस्तु के चतुर्थ भाग महाकर्मप्राभृत का ज्ञान था, पर आयुकाल की सीमा के कारण उन्होंने अपना ज्ञान पुष्पदन्त-भूतबलि को दिया जिन्होंने षड्‌खण्डागम की रचना की। वे स्वयं कोई रचना नहीं कर सके। इसलिए आचार्य गुणधर और उनके कसायपाहुड का विशेष महत्त्व है। इसे हम वस्तुतः जैन परम्परा का आद्य लिखित ग्रन्थ कह सकते हैं। इसमें मंगलाचरण का अभाव उसे स्वयं प्रामाणिक सिद्ध कर देता है।

जयधवला के अनुसार गुणधराचार्य द्वारा रचित गाथाएँ आचार्य परम्परा से महावाचक आर्यमंक्षु और नागहस्ती आचार्यो को प्राप्त हुईं। आचार्य वीरसेन ने इन आचार्यो के मतों का अनेक बार उल्लेख किया है। लगता है, उनके ग्रन्थ वीरसेन के सामने थे या परम्परा से उनके मत हस्तान्तरित होकर उनके पास पहुंचे थे। इनमें आर्यमंक्षु के उपदेशों को अपवाइज्जमाणङ्ग और नागहस्ती के उपदेशों को ङ्गपवाइज्जमाणङ्ग कहा गया है। अपवाइज्जमाण कहने के पीछे कदाचित् यह कारण रहा हो कि आर्यमंक्षु मथुरा में जाकर भ्रष्ट हो गये थे ऐसी एक कथा श्वेताम्बर साहित्य में मिलती है। जो भी हो, दिगम्बर साहित्य में इन दोनों आचार्यो के विषय में विशेष कुछ नहीं मिलता पर श्वेताम्बर परम्परा के नन्दिसूत्र (स्थविरावली २८-३०) में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अज्जमंगु और अज्जनागहत्थी का उल्लेख अवश्य मिलता है । ये दोनों आचार्य कदाचित् वही हैं जिनका उल्लेख वीरसेन ने किया है । परन्तु मुनि कल्याण विजयजी के अनुसार इन दोनों आचार्यों के बीच लगभग १५० वर्षों का अन्तर है जिसे दिगम्बर परम्परा स्वीकार नहीं कर सकती । इसमें यह कठिनाई होगी कि यतिवृषभ का समय भी आचार्य गुणधर के आसपास मानना पडेगा। श्वेताम्बर परम्परा में आचार्य गुणधर के ही लगभग समकालीन गुणसुन्दर नामक आचार्य हुए हैं जो कदाचित् अभिन्न रहे हों।

आर्यमंगु और नागहस्ती में से आर्यमंगु दशपूर्वी थे और वे वज्रस्वामी से पूर्ववर्ती थे और नागहस्ती वज्रस्वामी के बाद हुए और वे दशपूर्वी नहीं थे । वज्रस्वामी के उत्तराधिकारी आर्यरक्षित थे जो नौ पूर्व और दशम पूर्व के २४ यविक मात्र के पाठी थे । उनके शिष्य दुर्वलिका पुष्पमित्र को नौ पूर्व विस्मृत हो चुके थे । नन्दी स्थविरावली की गाथा ३१-३२ वीं में वाचक परम्परा के आर्य मंगू के बाद आर्य धर्म, भद्रगुप्त, वज्र और आर्यरक्षित ये चार वाचनाचार्य हुए । आचार्य देववाचक ने आर्य मंगु को श्रुतसागर का पारगामी कहकर वन्दन किया । कसायपाहुड की टीका जयधवला के अनुसार आर्यमंक्षु और आर्यनागहस्ती कसायपाहुड के चूर्णिकार आचार्य यतिवृषभ के विद्यागुरु माने गये हैं । उनसे ही यतिवृषभ को दिव्यध्वनि रूप किरण प्राप्त हुई (अनुभाग भाग ५, पृ. ३८८) ।

यहां यह दृष्टव्य है कि नन्दिसूत्र २८ में आर्यमंक्षु के स्थान पर आर्य मंगु शब्द का प्रयोग हुआ है। ये आर्यमंगु कषायप्राभृत के आर्यमंक्षु ही होना चाहिए जिनके पास अध्ययन कर यतिवृषभ ने चूर्णिसूत्रों की रचना की (जयधवला, १, पृ. ८७-८८)। ये दोनों आचार्य निस्सन्देह श्रुतधर रहे होंगे इसीलिए उन्हें क्षमाश्रमण और महावाचक जैसे शब्दों से संमानित किया गया । ये आचार्य गुणधर के लगभग समकालीन सिद्ध होते हैं। नन्दिसूत्र की स्थविरावली में आर्यमंगु की गुरु-शिष्य परम्परा इस प्रकार दी है - आर्यसमुद्र, आर्यमंक्षु (आर्यमंगु), आर्यनन्दिल और नागहस्ती । इस परम्परा से कोई विशेष अन्तर नहीं आता । इस परम्परा में आर्यमंगु के बाद आर्यनन्दिल और उनके बाद नागहस्ती का स्मरण किया गया है । नागहस्ती को पादलिप्त का गुरु माना जाता है जो आर्यरक्षित से पूर्ववर्ती थे । नागहस्ती वाचकवंश के प्रस्थापक भी थे । वे

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कर्मप्रकृति में निष्णात विद्वान थे । इससे अधिक सम्भव यह है कि श्वे. परम्परा के आर्यमंगु और नागहस्ती धवला और जयधवला के आर्यमंक्षु और महावाचक नागहस्ती से अभिन्न व्यक्तित्व होना चाहिए ।

गुणधर के शिष्य आर्यमंक्षु और नागहस्ती थे । उनका उल्लेख जयधवलाटीका और श्रुतावतार में हुआ है । विशेष बात तो यह है कि वीरसेन ने गुणधर को तो मात्र वाचक कहा है जबकि आर्यमंक्षु और नागहस्ती को महावाचक, खवण और महाखवण जैसे विशेषणों से संमानित किया है । इनमें यतिवृषभ ने नागहस्ती के उपदेशों को तो पवाइज्जमाण कहा पर आर्यमंक्षु के उपदेश को अपवाइज्जमाण कहकर उनकी आलोचना की है । इस आलोचना का आधार क्या है यह स्पष्ट नहीं हो सका । नन्दिसूत्र स्थविरावली में दोनों को सम्मानास्पद माना गया है (२८.३०) ।

वाचक शब्द का अर्थ उपाध्याय और आचार्य तो है ही पर उसे ङ्गपूर्ववित्फ भी माना जाता है (षट्खण्डागम, पु. १४, पृ. २२) । इसका तात्पर्य है कि गुणधर पूर्ववित् थे और उनकी वाचक परम्परा भी थी । आर्यमंक्षु और नागहस्ती उनके समकालीन ही थे जो उस परम्परा से जुड़े हुए थे उन्हें गुणधर से ही कसायपाहुड की गाथाएं मिलीं ।

नागहस्ती से यतिवृषभ ने कसायपाहुड का अध्ययन किया और फिर उस पर चूर्णिसूत्र लिखा। नागहस्ती कर्मप्रकृति के विशिष्ट ज्ञाता थे । कषायप्राभृत भी कर्मप्रकृति से सम्बन्धित ग्रन्थ है । धरसेन से महाकर्मप्रकृति प्राभृत का अध्ययन कर पुष्पदन्त और भूतबलि ने षड्खण्डागम की रचना की । जिनसेन और वीरसेन ने दोनों पर क्रमशः जयधवला और धवला नामक टीकायें लिखीं । वीरसेन ने जयधवला के प्रारम्भ में ही स्पष्टतः गुणधर को कसायपाहुड का रचयिता माना है जो एक महासमुद्र के समान गंभीर और विशाल है। गाथासूत्रों की संक्षिप्तता और गम्भीरता के आधार पर भी यह कहा जा सकता है कि आचार्य गुणधर धरसेन के पूर्ववर्ती रहे होंगे । उन्होंने १६ हजार पद प्रमाण पेज्जपाहुड को मात्र १८० गाथाओं में लिख दिया । इसके अतिरिक्त गुणधर के विषय में कुछ भी नहीं मिलता । इन्द्रनन्दी ने अपने श्रुतावतार में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भी दोनों आचार्यों के बीच पूर्वापरता के विषय में अपनी अनभिज्ञता ङ्गन ज्ञायतेङ्क लिखकर अवश्य सूचित किया है । पर उपर्युक्त आधार पर गुणधर को धरसेन से पूर्ववर्ती माना जाना चाहिए ।

नन्दिसंघ की पट्टावली में लोहाचार्य के बाद ११८ वर्षो के बीच होने वाले आचार्यो में अर्हद्बलि संघ-निर्मापक थे । उन्होंने एक संघ का नाम गुणधरान्वय रखा जो शाल्मलिमहावृक्ष के मूल से आये थे । इसका तात्पर्य यह है कि गुणधर अर्हद्बलि के पूर्व हुए थे । और धरसेन अर्हद्बलि और माघनन्दि के बाद के आचार्य थे । अतः पूर्वविद् गुणधर धरसेन के पूर्ववर्ती आचार्य थे जिन्होंने कसायपाहुड की रचना की थी। धरसेन भी पूर्वविद् थे पर वे पूर्वविदों की परम्परा में नहीं आ सके । संभवतः तब तक पूर्वज्ञान की परम्परा कम हो चुकी होगी । कसायपाहुड की गाथायें परम्परागत रही हैं, मौखिक रूप से ही प्रवाहित होती रही हैं पर षट्खण्डागम को पुस्तक के रूप में ग्रथित किया गया। कसायपाहुड पांचवें पूर्व ज्ञानप्रवाद के दसवें वस्तु अधिकार के तीसरे पेज्जपाहुड से उद्भूत हुआ है । संभव है, इसकी कतिपय गाथायें नागहस्तीकृत रही हों।

जेणिह कसायपाहुडमणेयणयमुज्जलं अणंतत्थं ।  
गाहाहि विवरयिं तं गुणहरभडारयं वंदे ।।६।।  
गुणहरवयण विणिग्गय गाहाणत्थोवहारिओ सव्वो ।  
जेणज्ज मंखुणा सो स णागहत्थी वरं देऊ ।।७।।  
जो अज्जमंखुसीसो अंतेवासी वि णागहत्थिस्स ।  
सो वित्तिसुत्तकत्ता जइवसहो मे वरं देऊ ।।८।।

आचार्य यतिवृषभ ने तिलोयपण्णत्ति के अन्त में मंगलाचरण के रूप में जो गाथा दी है उसमें भी उन्होंने गणधर आचार्य को कसायपाहुड का कर्ता माना है -

**पणमह-जिणवर-वसहं, गणहर-वसहं तहेव गुणहर-वसहं ।**  
**दुसह-परीसह-वसहं, जदिवसहं धम्म-सुत्त-पाढए-वसहं ।।८०।।**

इस आधार पर डॉ. नेमिचन्द्र ज्योतिषाचार्य ने गुणधर को धरसेन से लगभग

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

२०० वर्ष पूर्ववर्ती माना है। परन्तु पं. बालचन्द्र जी सि. शास्त्री इस मत के पक्ष में नहीं हैं। उनका कहना है कि धरसेन पेज्जदोस और महाकम्म पयडिपाहुड के कुशल जानकार थे। वे किसी भी तरह गुणधर से अल्पज्ञानी नहीं थे। बल्कि अन्य प्रकीर्णक श्रुत के भी ज्ञाता थे। जब पुष्पदन्त भूतबलि को सूत्रकार कहा गया है तो उनके गुरु धरसेन को सूत्रकार क्यों नहीं माना जा सकता है ? कसायपाहुड के समान षड्खण्डागम में भी बीजपद उपलब्ध हैं। ये बीजपद द्वादशांग श्रुत में ही संभव हैं जिसके प्ररूपक तीर्थंकरों को अर्थकर्ता कहा गया है और गणधरों को उनका व्याख्याता माना गया है। इसमें कसायपाहुड तो निश्चित ही षड्खण्डागम का पूर्ववर्ती है पर गुणधर अर्हद्बली के पूर्ववर्ती हैं यह सिद्ध नहीं होता। गुणधर नामक संघ की स्थापना भी अस्पष्ट है (षट्खण्डागम, पृ. ६७४)।

कसायपाहुड में कुल मूल गाथाएँ १८० हैं जो १५ अधिकारों में विभक्त हैं (मूल ९२+भाष्य गाथायें ८३ + अधिकार निर्देशक २ गाथायें)। इनके अतिरिक्त १२ गाथायें सम्बन्धज्ञापक, ६ गाथायें अद्धापरिमाण निर्देशक + ३५ गाथाएँ संक्रमवृत्तिरूपक = ५३ गाथायें और हैं। इस तरह कुल २३३ गाथायें हैं। इसके साथ ही १२ गाथायें चूलिका रूपक हैं। ये गाथायें सूत्रात्मक हैं। उनमें कुछ ङ्गसुत्तगाहाङ्ग हैं, कुछ ङ्गगाहाङ्ग हैं और कुछ ङ्गसभासगाहाफहैं। वीरसेन और इन्द्रनन्दि ने समूची १८० गाथाओं को सूत्र गाथा माना है। शेष ५३ गाथायें विवरणात्मक हैं। परन्तु यतिवृषभ ने चरित्रमोहक्षपणा नामक अधिकार में समागत सभाष्य गाथाओं को छोडकर शेष सभी को सूत्रगाथा कहा है। उन्होंने इन गाथाओं का विभाजन भी किया है – पृच्छासुत्त, वागरणसुत्त और सूचणासुत्त। इससे यह कहा जा सकता है कि कसायपाहुड की शैली प्रश्नोत्तर शैली रही है जो प्राचीन परम्परा का पोषक है।

## कसायपाहुड की गाथायें

संपूर्ण कसायपाहुड १५ अधिकारों में विभक्त है जिसकी मूल गाथाओं की कुल संख्या ९२ है। श्री पं. कैलाशचन्द्र शास्त्री ने जैन साहित्य का इतिहास भाग १ पृ. २७ पर इन गाथाओं का विभाजन इस प्रकार किया है –

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | चारित्रमोहक्षपणा की भाष्य गाथाएँ | | |
|---|---|---|---|---|
| अधिकार नाम | गाथा सं. | चारित्रमोह क्षपणा | गाथा सं. | भाष्य गाथा |
| १–५ प्रारम्भ के | | | | २९ गाथाओं की भाष्यगाथायें |
| ५ अधिकार | ३ | १ प्रस्थापक | ४ | (१) ५, (२) ११, (३) |
| ६. वेदग | ४ | २ संक्रामक | ४ | ४ गा. (४) ३=२३ |
| ७. उवजोग | ७ | ३ अपर्वतना | ३ | (१) ३, (२) १, (३) |
| | | | | ४=८ |
| ८. चदुट्ठाण | १६ | ४ कृष्टिकरण | ११ | (१) ३, (२) २, (३) १२, |
| ९. व्यंजन | ५ | | | (४) ३, (५) ४, (६) २ |
| १०. दर्शनमोहोपशमना | १५ | | | (७) ४, (८) ४, (९) २ |
| ११. दर्शनमोहक्षपणा | ५ | ५ कृष्टिक्षपणा | ४ | (१) १, (२) १, (३) १० |
| १२. संयमासंयम– | | | | (४) २ = १४ |
| लब्धि और | १ | ६ क्षीणमोह | १ | |
| १३. चारित्र लब्धि | | | | ८६ |
| १४. चरित्रमोहो | ८ | ७ संग्रहणी | १ | भाष्यगाथा |
| पशमना | | | २८ | |
| १५. चारित्रमोहक्षपणा | २८ | सूत्रगाथा | | |
| | ९२ | | | = ९२+८६=१७८ |

इन सूत्र गाथाओं को गुणधराचार्य ने फसुत्तगाहाफनहीं, बल्कि मसुत्तगाहाफ उन्हें कहा जो विवादास्पद रही हैं । उनमें भी कुछ को मसुत्तगाहाफ, कुछ को मगाहाफ और कुछ को मसमासगाहाफ कहा है। चारित्रमोहक्षपणा नामक १५ वें अधिकार में कुल २८ गाथाएँ हैं उनमें से ७ को गाहा, और शेष २१ को मसमासगाहाफ कहा है । सभाष्यगाथाएँ ही सूत्रगाथायें हैं । सूत्र गाथाओं का तात्पर्य है – जिनसे अनेक अर्थ सूचित हों । अनेक अर्थो की सूचना न देने वाली गाथाएं मअसूत्रगाहाफ

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कहलाती हैं । जयधवलाकार की दृष्टि से १८० गाथायें ही सूत्रगाथाएँ हैं । मूलगाथा का अर्थ ही सूत्रगाथा है ।

यहां यह उल्लेखनीय है कि कसायपाहुड की कुल गाथाओं के लेखक के विषय में आचार्यों में मतभेद दिखाई देता है । सर्वत्र मूल १८० गाथाओं का ही उल्लेख मिलता है । शेष ५३ गाथाओं का कर्ता कतिपय आचार्य नागहस्ति को मानते हैं और कुछ आचार्यों ने गुणधर को माना है । इस सन्दर्भ में यतिवृषभ का मन्तव्य चूर्णिसूत्र में दिखाई नहीं देता।

यतिवृषभ ने इन्हीं गाथाओं पर ६००० श्लोक प्रमाण चूर्णिसूत्र लिखे और उच्चारणाचार्य ने उच्चारण सूत्र लिखे । इसके बाद जिनसेन और वीरसेन ने प्राकृत संस्कृत मणिप्रवाल शैली में जयधवला टीका लिखी। शामकुण्डाचार्य, तुम्बुलुराचार्य आदि चिन्तकों ने इस पर कन्नड टीकाओं की रचना की ।

धवला और जयधवला टीकाकार वीरसेन के पूर्व किसी भी आचार्य को गुणधर की परम्परा की जानकारी नहीं रही । उन्होंने भी षड्खण्डागम की रचना का इतिहास देकर मात्र कषायप्राभृत सूत्र की उत्पत्ति का वर्णन किया है, परम्परा आदि का नहीं । उनके पश्चाद्वर्ती इन्द्रनन्दि ने भी इस विषय में अपनी अनभिज्ञता बताते हुए इतना ही संकेत किया कि गुणधराचार्य अंगज्ञानियों की परम्परा के बाद ही हुए हैं (श्रुतावतार १५१) ।

गुणधरधरसेनान्वयगुर्वोः पूर्वापर क्रमोऽस्माभिः ।
न ज्ञायते तदन्वयकथकागममुनिजनाभावात् ।।

आचार्य वीरसेन ने गुणधराचार्य को वाचक कहकर जयधवला में सम्बोधित किया है मगुणधरवाचकेनङ्क (पृ. ३६५) । दिगम्बर परम्परा में इस शब्द का प्रयोग अधिक नहीं हुआ है पर श्वेताम्बर परम्परा में हरिभद्र ने उसका प्रयोग मपूर्वविद्फके अर्थ में किया है –(वाचकाः पूर्वविदः प्रज्ञा. वृत्ति पृ. ५) । अतः आचार्य गुणधर को मपूर्वविद्फमाना जा सकता है ।

### कसायपाहुड का विषय

कसायपाहुड में मोहनीयकर्म के भेद कषाय पर विशेष प्रकाश डाला गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कषाय का तात्पर्य है जो जीव को दुःख का कारण बने या ज्ञानावरणादि रूप कर्म-क्षेत्र (खेत) का कर्षण करे। इसका तात्पर्य है कषाय जो कर्मबन्ध का मुख्य कारण है – सकषायत्वात् जीवः कर्मणो योग्यान् पुद्गलानादत्ते स बन्धः (तत्त्वार्थसूत्र ८.२) आचार्य कुन्दकुन्द ने कर्म को धूलि सदृश मानकर यह स्पष्ट किया कि जिस प्रकार तेल से लिप्त शरीर पर धूलि चिपक जाती है उसी प्रकार राग-द्वेषादि से मलिन आत्मा के साथ कर्म रूपी रज बंध जाता है। और ज्ञानावरणादि कर्म रूप में परिणत हो जाता है। (प्रवचनसार, ९५)

कसायपाहुड कर्मसिद्धान्त का ग्रन्थ है । कर्म से कषाय और कषाय से कर्मबन्ध रूप संसरण की परम्परा अनादि है । कर्म मूलतः आठ हैं । उसके भेद हैं १४८ जिन्हें कर्मप्रकृतियां कहा जाता है । इन कर्मो की दस अवस्थायें होती हैं ।

१. करण-जीव का कर्म से बंध जाना
२. सत्ता-कर्मो का अस्तित्व में रहना
३. उदय-कर्म फल का यथासमय उदय में आना, फल देना ।
४. उदीरणा-असमय में फल देना
५. अपकर्षण-शुभ-अशुभ कर्मो के प्रभाव से स्थिति अनुभाग को कम कर देना ।
६. उत्कर्षण-स्थिति-अनुभाग को बढा देना
७. उपशम-अमुक समय तक कर्मो का उदय में न आना ।
८. संक्रम-सजातीय कर्म रूप में परिणमा देना ।
९. निधत्ति-कर्मका न उदय में आना और न अन्य कर्म रूप किया जा सकना ।
१०. निकाचन-कर्म का उदय, संक्रमण, उत्कर्षण और अपकर्षण न होना ।

इन कर्मो में मोह प्रमुख और प्रबल कर्म है । उसके दो भेद हैं – दर्शनमोह और चारित्रमोह । दर्शनमोह में सम्यक् श्रद्धा उत्पन्न नहीं हो पाती । चारित्र मोह का तात्पर्य है कषाय । कषाय पाहुड में मात्र मोहनीय कर्म का विवेचन हुआ है । उसी के सत्त्व, बन्ध, उदय, संक्रमण, उपशम और क्षय का विवेचन है । कर्म का प्रकृति,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्थिति, अनुभाग और प्रदेश के अनुसार संक्रमण होता है उसका उदय, क्षय, स्थिति और विपाक होता है। क्रोध, मान, माया और लोभ का विस्तृत विवेचन और उनका उपशमन और क्षपण की प्रक्रिया का कथन यहां किया गया है। इसमें पयडिविहत्ती, ठिदिविहत्ती, अणुभागविहत्ती, पदेशविहत्ती का विवेचन किया गया है। इस विशेष विवेचन को मूल ग्रन्थ में देखा जा सकता है। इसी पर आचार्य यतिवृषभ ने फक्रसायपाहुडचुण्णिसुत्तफ नामक विशाल टीका ग्रन्थ लिखा है। कषायपाहुड के विषय को विस्तार से वहीं देखा जा सकता है।

कसायपाहुड के सभी अधिकार मएवं कसायपाहुडं संमत्तंफके साथ समाप्त होते हैं। इसका तात्पर्य है, कसायपाहुड नाम पेज्जदोसपाहुड की अपेक्षा अधिक मान्य रहा है। षड्खण्डागम, कम्मपयडि सतक और सित्तरि ये कसायपाहुड के उत्तरवर्ती ग्रन्थ हैं। इसमें पेज्ज (राग) और दोस (द्वेष) का गंभीर विवेचन किया गया है। यहाँ मात्र मोहनीयकर्म का ही व्याख्यान है। इसमें सूत्र पद्धति में २३३ गाथायें हैं जिनमें १८० गाथासूत्र हैं और ५३ विवरण गाथायें हैं। १२ गाथायें चूलिका के रूप में हैं। द्वितीय गाथा के अनुसार मूलतः १८० गाथायें हैं जो गुणधर द्वारा रचित हैं और शेष गाथाओं की रचना नागहस्ती ने की है। यतिवृषभ ने भी इन्हीं गाथाओं पर चूर्णिसूत्र लिखे हैं। परन्तु वीरसेन इसे स्वीकार नहीं करते। उनका कहना है कि सभी गाथायें गुणधर द्वारा रचित हैं। संभव है, अतिरिक्त गाथायें परिशिष्ट रूप में रची गई हों – "एत्तो सुत्तसमोदरो"।

प्रथम तीन गाथाओं से संकेत मिलता है कि आचार्य गुणधर महाकम्मपयडिपाहुड के भी ज्ञाता थे। उस समय पेज्जदोसपाहुड की अध्ययन–परम्परा क्षीण होती जा रही थी और महाकम्मपयडि का पठन–पाठन विद्यमान था। इसलिए उन्होंने कसायपाहुड की रचना कर पेज्जदोसपाहुड को सुरक्षित कर दिया। दूसरी ओर धरसेनाचार्य ने अपनी आयु का अन्तिम समय जानकर पुष्पदन्त–भूतबली को महाकम्मपयडि का अपना समग्र ज्ञान दे दिया जिन्होंने उसे षड्खण्डागम ग्रन्थ में समाहित कर दिया।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कसायपाहुड का विषय निश्चित ही गूढ रहा है। इसलिए न उसका पठन-पाठन अधिक प्रचलित हो पाया और न उस पर टीकायें ही अधिक लिखी जा सकीं। ङ्गसोऊण शब्द से पता चलता है कि उस समय श्रुति परम्परा प्रचलित थी। पुष्पदन्त-भूतबली ने उसके बन्ध प्रकारों पर षड्खण्डागम लिखा और नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने लब्धिसार क्षपणसार में सम्यक्त्व, देशसंयम, संयमलब्धि और क्षपण पर चर्चा की। उत्तरवर्ती आचार्यों ने उसके प्रेयोद्वेष विभक्ति, उपयोग, चतुःस्थान और व्यंजन जैसे अधिकारों की अपनी व्याख्या का विषय नहीं बनाया। इसका तात्पर्य यह भी है कि गुणधराचार्य के बाद पेज्जदोसपाहुड का ज्ञान अधिकांश मात्रा में विस्मृत हो चुका था। जो भी शेष बचा, उस पर आचार्यों ने चूर्णि, टीका, भाष्य आदि की रचना की। उत्तरवर्ती आचार्यों ने कसायपाहुड की गाथाओं को अपने ग्रन्थों में यथास्थान खूब समाविष्ट किया। उदाहरण के तौर पर लब्धिसार-क्षपणसार में दसों गाथायें यथावत् उद्धृत हुई हैं। इसी तरह माधवचन्द्र त्रैविद्य ने संस्कृत में कसायपाहुड के क्षपणाधिकार के आधार पर क्षपणसार लिखा है।

कषायपाहुड में मात्र मोहनीय कर्म का विवेचन है, प्राभृत का अर्थ शास्त्र है। अर्थात् कसायपाहुड कषाय की प्ररूपणा करने वाला शास्त्र है। उसकी यह संज्ञा द्रव्यार्थिकनय की दृष्टि से दी गई है जिसमें राग और द्वेष दोनों का समावेश हो जाता है। आचार्य वीरसेन ने प्राभृत की निरुक्ति इस प्रकार दी है – प्रकृष्टेन तीर्थंकरेण आभृतं प्रस्थापितं इति प्राभृतम् अथवा प्रकृष्टैराचायै र्विद्यावित्तवद्भिराभृतं धारितं व्याख्यातमानीतमिति प्राभृतम्। आचार्य यतिवृषभ ने इसका अर्थ किया है –ङ्गजम्हा पदेहि फुडं तम्हा पाहुडंफअर्थात् प्रकृष्ट आचार्यों द्वारा परम्परागत तत्त्वों की स्पष्ट व्याख्या करना प्राभृत है। प्राभृत-तीर्थंकरों के द्वारा प्रस्थापित शास्त्र को प्राभृत कहा जाता है। इसकी परिधि में आचार्यों के द्वारा व्याख्यात शास्त्र भी आ जाते हैं। इन शास्त्रों को सार्थक पदों से परिपूर्ण होना चाहिए। वस्तु का तात्पर्य है अधिकार, अध्याय। अवान्तर अधिकार को प्राभृत कहा जाता है। पंचम पूर्व ज्ञानप्रवाद है वस्तु नामक बारह अवान्तर अधिकार हैं। उसके दसवें अधिकार के बीस पाहुड नाम के अर्थाधिकार हैं। उनमें से तीसरे पाहुड का नाम पेज्जपाहुड है। इसी से कसायपाहुड की उत्पत्ति हुई है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**कसायपाहुड और षड्खण्डागम**

कसायपाहुड की विवेचन पद्धति प्रश्नात्मक और सूत्रात्मक रही है। उनके विवेचन में ग्रन्थकार को ही भाष्यगाथाएं लिखनी पडीं। प्रारम्भिक गाथाओं में अध्यायों का विभाजन और विषय वस्तु का संकेत उनकी वैज्ञानिक पद्धति का सूचक है। संसार का मुख्य कारण है – राग–द्वेष। किस नय की दृष्टि से कौन–सी कषाय रागात्मक है और कौन–सी द्वेषात्मक, इसकी चर्चा गुणधर ने नहीं की। उन्होंने मात्र प्रश्न उठा दिया। चूर्णिसूत्रकार और व्याख्याकारों ने इस प्रश्न का उत्तर दिया है।

कसाय पाहुड और षड्खण्डागम दोनों परमागम माने जाते हैं। कसायपाहुड पंचम पूर्व से संबद्ध है जबकि षड्खण्डागम की रचना दूसरे पूर्व से की गई है। प्रथम गाथासूत्रों में है तो द्वितीय गद्य सूत्रों में। इसके बावजूद इन दोनों ग्रन्थों में कहीं–कहीं मतभेद दिखाई देता है। उदाहरणार्थ चूर्णिसूत्र में दोष का उत्कृष्ट और जघन्यकाल अन्तर्मुहुर्त है पर जीवस्थान में एक समय काल बतलाया है। इसी तरह क. पा. (गा. १२८) के अनुसार पहले आठ कषायों का क्षपण होता है बाद में सोलह प्रकृतियों का क्षपण होता है। धवलाकार के अनुसार यह उपदेश 'संतकम्मपाहुड' का है (ष. खं. पु. १, पृ. २१७)। ष. खं. (पु. ५ पृ. ११२) में चारों कषायों का अन्तर छह मास माना गया है और इसमें पाहुड सुत्त (कषायप्राभृत) से व्यभिचार नहीं आता। दोनों में यह भेद इसलिए है कि वे आचार्य वचन है, जिनेन्द्रवचन नहीं हैं। इसलिए संतकम्मपाहुड और कसायपाहुड दोनों समकक्ष ग्रन्थ होना चाहिए।

कषायप्राभृत में मूल सूत्रगाथाएँ पहले पृच्छासूत्र के रूप में रचित हैं, बाद में उनपर भाष्यगाथाएँ लिखी गई हैं। षड्खण्डागम में भी पहले जीवस्थान–चूलिका के प्रारम्भ में पृच्छासूत्र के रूप में पांच चूलिकाओं की रचना की गई और फिर उनपर विभाषा सूत्र लिखे गये। क. प्रा. की गाथाओं का उल्लेख ष.खं. में हुआ है। विशेषता यह है कि कषायप्राभृत गाथात्मक है जबकि ष.खं. में प्रायः गद्य का उपयोग किया गया है। वहां वह गंभीरता भी नहीं मिलती जो क.प्रा. में है। क. प्रा. १८० अथवा २३३ गाथाओं में है जबकि ष.खं. का ग्रन्थप्रमाण छत्तीस हजार श्लोक है। क. पा. में मंगल कहीं भी नहीं किया गया है जबकि ष.खं. में जीवस्थान और वेदनाखण्ड में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मंगल किया गया है । ष.खं. की चूलिका योजना क. प्रा. में नहीं मिलती और न वहां गुणस्थान और मार्गणा की भी प्ररूपणा उपलब्ध होती है।

इनके अतिरिक्त कतिपय अन्य विशेषताएँ और भी दृष्टव्य हैं । क. प्रा. में स्थितिबन्ध का प्रमाण कहीं भी नहीं मिलता जबकि षटखण्डागम के अनुसार जीव जब अन्तः कोडाकोडी प्रमाण कर्म स्थिति को बांधता है तब वह प्रथम सम्यक्त्व को प्राप्त करता है । क. प्रा. में 'कर्मभूमिज' का उल्लेख आता है परन्तु ष.खं. में निर्दिष्ट जिन केवली तीर्थंकर का उल्लेख दिखाई नहीं देता । गुणधर भट्टारक ने मौखिक परम्परा से प्राप्त पेज्जदोसपाहुड के १६००० पदप्रमाण भाग को मात्र १८० गाथाओं में रच दिया जबकि धरसेन ने उसी परम्परा से प्राप्त महाकर्मप्रकृतिप्राभृत को स्वयं न रचकर उसका व्याख्यान पुष्पदन्त-भूतबली को किया जिन्होंने उसे छह खण्डों में उपसंहृत किया ।

कसाय पाहुड और षड्खण्डागम की कुछ गाथाएँ परम्परागत लगती हैं पर इन दोनों ग्रन्थों की गाथाएँ एक दूसरे के ग्रन्थों में नहीं मिलती हैं । प्रश्नात्मक शैली प्राचीनता का चिन्ह है । वैदिक और बौद्ध परम्परा में भी उसी का उपयोग हुआ है । कसायपाहुड में सम्यक्त्व अधिकार के प्रारम्भ में चार गाथाओं (९१-९४) द्वारा प्रश्न तो खडाकर दिया पर उसका उत्तर चूर्णिसूत्रकार ने दिया है । षड्खण्डागम में प्रश्न के साथ उत्तर भी दिया गया है । इसी तरह कसायपाहुड की गाथा ९५ का ही विस्तार जीवस्थान की सम्यक्त्वोपपत्ति चूलिका (९) में किया गया है । ऐसे कतिपय और भी स्थल हैं जहां कसायपाहुड और षड्खण्डागम की विषय-वस्तु की तुलना की जा सकती है । परन्तु उन दोनों के बीच जो सैद्धान्तिक मतभेद हैं, उनसे ऐसा लगता है कि दोनों आचार्यो की अपनी-अपनी परम्परा रही है और उनमें गुणधर परम्परा पूर्ववर्ती थी ।

छक्खंडागम और कसायपाहुड चूर्णिसूत्र में निक्षेप और नय योजना का आधार समान रूप से लिया गया है पर दोनों में अन्तर भी दिखाई देता है । छक्खंडागम में निक्षेपों का विस्तार से कथन किया गया है। जबकि चूर्णिसूत्र में आवश्यकतानुसार ही निक्षेप योजना की गई है । भूतबलि के लिए विषय को विस्तार देना इसलिए

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आवश्यक था कि कहीं बचा-खुचा ज्ञान भी विलुप्त न हो जाये । यह भय यतिवृषभ के सामने नहीं था। इसलिए उन्होंने अपनी समासशैली का आश्रय लिया और पुनरुक्ति दोष से बचने का उपाय देखते रहे।

इन सभी कारणों से विद्वानों ने यह निश्चित किया है कि कसाय पाहुड की रचना षड्खण्डागम से पहले हुई है । आचार्य गुणधर और धरसेन की गुरु-शिष्य परम्परा का स्पष्ट उल्लेख किसी पट्टावली में नहीं मिलता पर इन्द्रनन्दी ने संघविभाजन का विवरण देते समय गुणधर नामक संघ के अस्तित्त्व की चर्चा की है । इससे इतना तो स्पष्ट है कि संघ भेद होने के पूर्व आचार्य गुणधर हुए होंगे । गुणधर के कसायपाहुड के उल्लेख श्वेताम्बर सम्प्रदाय के शतकचूर्णि, सप्ततिका चूर्णि आदि ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं । संभव है, यह ग्रन्थ दोनों सम्प्रदायों को समान रूप से मान्य रहा हो । कतिपय और भी अन्य विशेषताएँ उल्लेखनीय हैं जैसे – कसायपाहुड की चूर्णि में 'सव्वलिंगेसु च भज्जाणि' जैसे कथन, ऋजुसूत्रनय को द्रव्यार्थिकनय के रूप में मानना, कम्मपयडि का उल्लेख, वाचक परम्परा का उल्लेख आदि । ये विशेषताएँ यह कहने को बाध्य करती हैं कि कसायपाहुड एक ऐसा ग्रन्थ रहा है जो श्वेताम्बर परम्परा को भी मान्य रहा है । इसे हम यों भी कह सकते हैं कि कसायपाहुड और षड्खण्डागम संघभेद के पूर्व के ग्रन्थ हैं और श्वेताम्बर सम्प्रदाय ने भी दृष्टिवाद के इन अंशों को यथावत् स्वीकार कर लिया था।

## कसायपाहुड और कर्मप्रकृति

कम्मपयडि (कर्मप्रकृति) ४७५ गाथाओं में लिखा एक ऐसा ग्रन्थ है जिसमें बन्धन, संक्रमण, उद्वर्तना, अपवर्तना, उदीरणा, उपशामना, निधत्ति, निकाचन, उदय और सत्त्व की प्ररूपणा की गई है । यह कृति श्वेताम्बर सम्प्रदाय के आचार्य शिवशर्मसूरि की है जिनका समय विक्रम की पांचवीं शती माना जाता है । यह ग्रन्थ कसाय पाहुड और षड्खण्डागम के आधार पर लिखा गया है । टीकाकार मलयगिरि के अनुसार शिवशर्म सूरि ने इसे अग्रायणी पूर्व के पंचम वस्तु के अन्तर्गत कर्मप्रकृति नामक चतुर्थ प्राभृत से लिया है । इसके संक्रमण नामक अधिकार में कसायपाहुड के संक्रमण अनुयोग द्वार की १३ गाथाएँ (२७-३९) अनुक्रम से उपलब्ध होती हैं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(११२-१२४) । इसी तरह उसके सोंपवशमना नामक प्रकरण में भी क. पा के दर्शन मोहोपशमना नामक अधिकार की चार गाथाएँ (१००, १०३-५) ३३५ से ३३८ तक की गाथाओं के रूप में प्राप्त होती हैं । इन गाथाओं में थोडा-बहुत परिवर्तन भी किया गया है । कर्मप्रकृति प्राभृत से षड्खण्डागम का भी उदय हुआ है । पर पंचमपूर्व के दसवें वस्तु अधिकार के अन्तर्गत तीसरे पेज्जदोसपाहुड से प्रादुर्भूत कसायपाहुड के साथ कम्मपयडि का यह सादृश्य विचारणीय अवश्य है ।

इस भूमिका के साथ दोनों ग्रन्थों में कतिपय समानतायें और असमानतायें इस प्रकार दृष्टव्य हैं । समानतायें इस प्रकार हैं -

१) दोनों में पृच्छासूत्र और फिर उसके व्याख्यात्मक सूत्र मिलते हैं । कषाय प्राभृत में पृच्छा के रूप में मूल सूत्रगाथाएँ रची गईं और फिर उनके स्पष्टीकरण के लिए 'विभाषा' कहकर भाष्यगाथाओं का निर्माण किया गया। षड्खण्डागम में भी जीवस्थान चूलिका के पृच्छासूत्र के अन्तर्गत प्रकृतिसमुत्कीर्तन आदि पांच चूलिकाओं को 'विभाषा' के नाम से रचा गया। कषायप्राभृत की ९५-१०९ गाथायें यहां उद्धृत भी हुई हैं जीवस्थान चूलिका में । इसी तरह कषाय प्राभृत की गाथा ११० तथा षड्खण्डागम के सूत्र १.९८, ११.१२ में भी बहुत कुछ समानता है ।

दोनों ग्रन्थों में विशेषता यह है कि षट्खण्डागम प्रायः गद्यात्मक सूत्रों में लिखा गया है जबकि कषाय प्रा. की रचना गाथाओं में हुई है। कषाय प्रा. की दुरूहता और गंभीरता भी षट्खण्डागम में दिखाई नहीं देती। कषाय- प्राभृत के समान विषय निर्देश भी षट्खण्डागम में नहीं है । इसी तरह षट्खण्डागम के समान गुणस्थान और मार्गणा का प्ररूपण, चूलिका का संयोजन, मंगल का ग्रन्थन, स्थितिबन्ध का प्रमाण, कर्मभूमिज के साथ जिन-केवल तीर्थंकर के उल्लेख आदि भी कषाय प्राभृत में नहीं मिलते । ये सभी तथ्य इसके प्रमाण हैं कि कषायप्राभृत षड्खण्डागम से पूर्ववर्ती ग्रन्थ है।

### कसायपाहुड और खवगसेढी तथा ठिइबंध

श्री गुणरत्नविजय ने कषायप्राभृत आदि प्राचीन ग्रन्थों के आधार पर ''खवगसेढी'' (क्षपकश्रेणि) नामक एक छोटे से प्राभृत ग्रन्थ की रचना की है जिसमें

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

२७१ गाथायें हैं तथा उस पर १७२५० श्लोक प्रमाण वृत्ति भी लिखी है । इसी तरह ''ठिइ-बंध'' नामक एक अन्य प्राकृत ग्रन्थ मिलता है जिसे वीरशेखरविजय ने ८७६ गाथाओं में लिखा है । ये दोनों ग्रन्थ टीका सहित भारतीय प्राच्यतत्त्व प्रकाशन समिति, पिण्डवाडा से सन् १९६६ में प्रकाशित हुए हैं ।

खवगसेढी की प्रस्तावना में मुनि हेमचन्द्रविजयजी ने यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि कषायप्राभृत और उसकी चूर्णि, दोनों श्वेताम्बर परम्परा से सम्बद्ध हैं । श्री पं. फूलचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्री ने उनके मनगढन्त तर्कों का क्रमबद्ध उत्तर दिया है और यह स्पष्ट किया है कि कषायप्राभृत मूलतः दिगम्बर परम्परा का आगम ग्रन्थ है जिसके आधार पर उत्तरकालीन कर्मसाहित्य लिखा गया है । तदनुसार हम इस प्रश्न पर विचार कर रहे हैं ।

१) कषायप्राभृत में मूल १८० गाथाएँ हैं । शेष ५३ गाथाओं को प्रक्षिप्त होने की संभावना व्यक्त की गई है जो सही नहीं है । यतिवृषभ के चूर्णिसूत्रों का अध्ययन करने से यह ज्ञात होता है कि उनके समक्ष ये ५३ सूत्र गाथाएँ भी रही हैं और उन्होंने उनपर चूर्णिसूत्रों की रचना की है । उदाहरण के तौर पर प्रथम सूत्र गाथा ''पुव्वम्मि पंचमम्मि दु'' ग्रन्थ का नाम निर्देश करती है । उसपर ''णाणप्पवादस्स पुव्वस्स'' आदि चूर्णिसूत्र है । इसे यदि मूलगाथा स्वीकार न किया जाये तो फिर नाम निर्देश करने वाली गाथा कहां मिलेगी ?नं. १३ की गाथा से वह कार्य निकाला नहीं जा सकता क्योंकि नामोल्लेखात्मक चूर्णिसूत्र तभी सही होगा जब मूल गाथा वैसी रही हो ।

दूसरी गाथा 'गाहासदे असीदि' से कषायप्राभृत की कुल १८० सूत्रगाथाओं की रचना का संकेत मिलता है और उसके १५ अर्थाधिकारों का विभाजन भी । आगे की क्र. ३ से लेकर १२ वीं तक सूत्रगाथायें भी मूल सिद्ध हो जाती हैं, जैसा कहा भी है ''वोच्छामि सुत्तगाहा'' आदि । इसी प्रकार संक्रम अर्थाधिकार की ''अट्ठावीस'' इत्यादि ३५ सूत्रगाथाएँ भी मूल कषायप्राभृत का अभिन्न अंग हैं । उनपर यतिवृषभ ने चूर्णिसूत्र भी लिखे हैं । शेष ४८ से लेकर ५३ वीं सूत्र गाथा तक ६ सूत्र गाथायें भी मूल कषायप्राभृत की ही सिद्ध होती हैं । इनमें अल्पबहुत्व की सूचना दी गई है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उपशमना-क्षपणा प्रकरण आदि पर भी दृष्टिपात करने पर स्पष्ट हो जाता है कि इन सूत्र गाथाओं की रचना आचार्य गुणधर ने ही की है ।

इस प्रकार ५३ गाथायें प्रक्षिप्त नहीं मानी जा सकती हैं । आचार्य वीरसेन ने भी गाथाओं के संख्या विषयक मतभेद को दूर किया है ।

२) जहां तक कषायप्राभृत और उसके चूर्णिसूत्र का प्रश्न है वे दिगम्बर सम्प्रदाय के ही ग्रन्थ हैं । वे दिगम्बर ज्ञान भण्डार में उपलब्ध हुए हैं इसलिए नहीं, बल्कि इसलिए कि उनमें १) शब्दप्रयोग आदि का अपना वैशिष्ट्य है । श्वेताम्बर ग्रन्थ सप्ततिकाचूर्णि, कर्मप्रकृति और पंचसंग्रह आदि ग्रन्थों में जिस अर्थ में 'दलिय' शब्द का प्रयोग हुआ है उसी अर्थ में दिगम्बर आचार्यों द्वारा कषायप्राभृत आदि ग्रन्थों में 'पदेसग्ग' शब्द का प्रयोग हुआ है (सप्ततिका चूर्णि, पृ. ६६ अ. ; पंचसंग्रह उद्वर्तनापवर्तनाकरण; कर्मप्रकृति उपशमनाकरण पत्र १७; कषायप्राभृत मूल गाथा १७०; चूर्णिसूत्र पृ. ८६२; षड्खण्डागम धवला पु. ६, पृ. ३७९) ।

इसी तरह श्वेताम्बर आचार्यों ने कर्मप्रकृति और पंचसंग्रह में 'अवरित' के लिए 'अजय' या 'अजत' शब्द का प्रयोग किया है (उपशम. करण, २७) पर दिगम्बर आचार्यों ने इस शब्द का प्रयोग इस अर्थ में नहीं किया है । इसी तरह वरिसवर, उव्वलण आदि शब्दों का प्रयोग श्वेताम्बर परम्परा के कार्मिक ग्रन्थों में ही मिलता है, दिगम्बर ग्रन्थों में नहीं ।

३) दोनों परम्पराओं में पदार्थ भेद हैं । उदाहरणार्थ (क) मिश्रगुण स्थान में सम्यक्त्व प्रकृति भजनीय है (पंचसंग्रह, १३५; कर्मप्रकृतिचूर्णि, सत्ता पृ. ३५), (ख) संज्वलन क्रोधादि का जघन्य प्रदेशसंक्रम अन्तिम समयप्रबद्ध का अन्यत्र संक्रम करते हुए क्षपक के अन्तिम समय में सर्वसंक्रम से होता है (श्वे. पंचसंग्रह, ११९) । (ग) प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टि के, सम्यक्त्व प्राप्ति के समय मिथ्यात्व के तीन पुंज होने पर एक आवलि काल तक सम्यग्मिथ्यात्व का सम्यक्त्व में संक्रम नहीं होता । (पंचसंग्रह, ११; प्रकृति सं. पत्र १०) । (घ) पुरुषभेद की पतद्गृहता कब नष्ट होती है इसका विवरण कर्मप्रकृति चूर्णि के ही अनुसार है । (च) कषायप्राभृत चूर्णि में मोहनीय की मात्र दो प्रकृतियां उद्वेलना प्रकृतियों के रूप में स्वीकारी गई हैं –

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सम्यक्प्रकृति और सम्यग्मिथ्यात्व प्रकृति । किन्तु पंचसंग्रह और कर्मप्रकृति में मोहनीय की उद्वेलना प्रकृतियों की संख्या २७ है – दर्शनमोहनीय ३, लोभसंज्वलन को छोडकर १५ कषाय और ९ नो कषाय।

४) ''सव्वलिंगेसु भज्जाणि'' सूत्र का सही अर्थ है कि अतीत में सभी लिंगों में बंधा हुआ कर्म क्षपक की सत्ता में विकल्प से होता है । इसका अर्थ यह निकालना कि अन्य तापसादि के वेश में रहने वाला जीव क्षपक हो सकता है, गलत होगा । क्योंकि वर्तमान में जो क्षपक है उसके अतीत काल में कर्मबन्ध के समय कौन–से लिंग में बांधा गया कर्म क्षपक के वर्तमान की सत्ता में नियम से होता है या विकल्प से होता है ?इसी शंका के समाधान के रूप में कथन किया गया है कि 'विकल्प' से होता है । इस कथन से यह कहां फलित होता है कि वर्तमान में वह क्षपक किसी भी वेश में हो सकता है । उक्त सूत्र की व्याख्या करते हुए जयधवला टीकाकार ने 'णिग्गंथवदिरित्तसेसाणं' लिखकर 'निर्ग्रन्थ ही होता है' यह स्पष्ट कर दिया है। अतः निर्ग्रन्थ ही क्षपक हो सकता है, अन्य नहीं।

५) इसी तरह कषायप्राभृत चूर्णि में सर्वत्र ऋजुसूत्र नय का समावेश पर्यायार्थिकनय में ही किया गया है, द्रव्यार्थिक में नहीं ।

इस प्रकार गुणधर आचार्य धरसेन के पूर्ववर्ती आचार्य थे और धरसेन की अपेक्षा अधिक ज्ञानी थे। वे पंचम पूर्वगत पेज्जदोस पाहुड और महाकम्मपयडिपाहुड के ज्ञाता थे, पर धरसेन नहीं । अतः उन्हें दिगम्बर परम्परा में प्रथम श्रुतकार कहा जा सकता है । अर्हद्बली या गुप्तिगुप्त द्वारा स्थापित संघों में एक संघ का नाम गुणधर था । अतः गुणधर अर्हद्बली के पूर्ववर्ती होना चाहिए । प्राकृत पट्टावली में अर्हद्बली का समय वी. नि. सं. ५६५ (ई. सन् ३८) है और धरसेन अर्हद्बली के समसामयिक थे । गुणधर संघ को प्रसिद्धि प्राप्त करने के लिए सौ वर्ष लगे होंगे । अतः गुणधर का समय ई. पू. द्वितीय शताब्दी माना जा सकता है । वे धरसेन से लगभग २०० वर्ष पूर्व हुए होंगे । आचार्य गुणधर ने अपना ग्रन्थ कसायपाहुड आचार्य नागहस्ति और आर्यमंक्षु को पढाने के उद्देश्य से किया था । अतः इनका समय ई. पू. लगभग प्रथम शताब्दी माना जा सकता है । अर्द्वद्बली या गुप्तिगुप्त अंगपूर्वो के एकदेशपाठी आरातीय आचार्यो

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के बाद हुए हैं । उन्हीं ने यति सम्मेलन में आये हुए मुनियों में से पुष्पदन्त भूतबली को आचार्य धरसेन के पास अध्ययनार्थ भेजा था ।

आचार्य गुणधर और धरसेन दिगम्बर जैन परम्परा के ज्ञात श्रुतधर आचार्य थे। इन्द्रनन्दि ने उनकी गुरुशिष्य परम्परा के विषय में अपनी अनभिज्ञता प्रदर्शित की। विबुध श्रीधर के श्रुतावतार में लोहार्य (सुधर्मा) तक की आचार्य परम्परा के बाद विनयदत्त, श्रीदत्त, शिवदत्त और अर्हददत्त इन चार आरातीय आचार्यों का उल्लेख आता है। ये सभी आचार्य अंगों और पूर्वों के एकदेशज्ञाता थे। उनके बाद संघनायक अर्हद्बलि का उल्लेख आता है जो पूर्वदेशवर्ती पुणड्रवर्धनपुर के निवासी थे। उन्होंने पंचवर्षीय युग-प्रतिक्रमण के बाद एक वृहत् यति-सम्मेलन बुलाया और नन्दि, गुणधर आदि नाम से भिन्न-भिन्न संघ स्थापित किये।

## आचार्य गुणधर और धरसेन

अर्हद्बलि के बाद माघनन्दि, गुणधर और धरसेन हुए और फिर पुष्पदन्त-भूतबलि का नाम आता है। नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली में भी माघनन्दि का नाम आता है और नन्दिसंघ की संस्कृत पट्टावली में माघनन्दि के बाद जिनचन्द्र और पद्मनन्दि कुन्दकुन्द का उल्लेख हुआ है, धरसेन का नहीं। इन उल्लेखों से यह तथ्य तो स्पष्ट हो जाता है कि ''पूर्वपदांशवेदी'' माघनन्दि धरसेन के पूर्ववर्ती आचार्य थे जो धरसेन के गुरु रहे हों - तत्राभवत्पूर्वपदांशवेदी श्री माघनन्दी नरदेववन्द्यः। गुणधर धरसेन के पूर्ववर्ती होंगे और पुष्पदन्त-भूतबलि के बाद आचार्य पद्मनन्दि कुन्दकुन्द का समय आयेगा। आचार्य गुणधर का कसायपाहुड और पुष्पदन्त-भूतबलि का षट्खण्डागम उपलब्ध आगम परम्परा में प्राचीनतम माने जा सकते हैं । डॉ. हीरालाल जैन के अनुसार धरसेन का समय वीर निर्वाण ६२ + १०० + १८३ + १२३ + ९७ + २८ + २१ =६१४ वर्ष पश्चात् स्थापित होता है । इसके बाद ही आचार्य कुन्दकुन्द का नाम आता है । महावीर का निर्वाण ई.पू. ५२७ में हुआ । वीर निर्वाण से ४७० वर्ष बाद विक्रम की मृत्यु के साथ विक्रम संवत् प्रचलित हुआ । अतः षड्खण्डागम का रचनाकाल वि. सं. ६१४-४७० = १४४ शक संवत् ६१४ - ६०५ = ९ तथा ईसवी सन् ६१४ - ५२७ = ८७ के बाद निश्चित किया जा सकता है । इसके बाद

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ही आचार्य कुन्दकुन्द और यतिवृषभ की परम्परा का प्रारम्भ होता है ।

धरसेन और नागहस्ति, दोनों कर्मप्रकृतिप्राभृत के ज्ञाता थे । धरसेन ने उसका ज्ञान पुष्पदन्त-भूतबलि को दिया जिन्होंने उसके आधार पर षड्खण्डागम की रचना की । उसके बाद ही कर्म प्रकृतिप्राभृत विच्छिन्न हो गया । इसके उल्लेख यतिवृषभ ने अपने चूर्णिसूत्रों में 'एसा कम्मपयडीसु' लिखकर किया है। यतिवृषभ को नागहस्ति से कषायप्राभृत का ज्ञान प्राप्त हुआ था । अतः ये सभी आचार्य लगभग समकालीन रहे हैं और गुणधर उनमें पूर्ववर्ती रहे होंगे । ये गुणधर आचार्य अर्हद्बलि के पूर्ववर्ती होना चाहिए क्योंकि उन्होंने जैन संघों की रचना की थी । श्रुतावतार के अनुसार जो मुनि शाल्मलि महावृक्ष के मूल से आये थे उन्हें 'गुणधर' संज्ञा दी और कुछ को 'गुप्त' नाम दिया । अतः यह स्पष्ट है कि गुणधर का समय नन्दिसंघ की पट्टावलि के अनुसार लोहाचार्य के बाद ११८ वर्ष के बीच होना चाहिए ।

धरसेन के विषय में वीरसेन ने ऐसा कुछ नहीं लिखा । संभव है, गुणधर के समय तक पूर्वों का विच्छेद पूरी तरह से न हुआ हो पर धरसेन के समय वह हो गया हो । पुष्पदन्त-भूतबली ने धरसेन के चरणों में बैठकर उसका अध्ययन किया और षड्खण्डागम लिखा पर गुणधर ने तो स्वयं ही २३३ गाथाओं में कषायप्राभृत की रचना की जो आर्यमंक्षु और नागहस्ति को प्राप्त हुआ और उनके पादमूल में रहकर यतिवृषभ ने फिर उस पर चूर्णिसूत्र लिखे (क.पा.भा. १, गा. १ पृ. ८८) । इन्द्रनन्दि ने भी इसका समर्थन अपने श्रुतावतार में किया है । इससे यह अनुमान लगाना सहज हो जाता है कि कषायपाहुड के गाथासूत्र मौखिक रूप से ही चलते रहे जबकि षड्खण्डागम के सूत्र पुस्तकारूढ हो गये । अर्थात् पुस्तकारूढ होने की परम्परा धरसेन के समय प्रचलित हुई, गुणधर के समय नहीं । इन सभी प्रमाणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि गुणधर धरसेन के पूर्ववर्ती आचार्य थे । धरसेन के बाद ही श्रुतपंचमी पर्व की परम्परा प्रारम्भ हुई।

जुगल किशोर मुख्तार के अनुसार धरसेनाचार्य ने 'जोणिपाहुड' नामक ग्रन्थ की रचना की थी। वह ८०० श्लोक प्रमाण प्राकृत गाथाओं में है। उसका विषय मन्त्र-तन्त्रवाद है। १५५६ वि.सं. में लिखी गई बृहट्टिप्पणिका नामक ग्रन्थ सूची के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आधार पर यह कहा जा सकता है कि जोणिपाहुड वीर निर्वाण से ६०० वर्ष पश्चात् रचित ग्रन्थ होना चाहिए। इस ग्रन्थ की एक प्रति भण्डारकर इन्स्टीट्यूट पुणे में सुरक्षित है। उसके ग्रन्थकर्ता का नाम पण्हसवण हैं इसका उल्लेख धवला में भी आया है – जोणिपाहुडे धवला, अ प्रति, पत्र ११९८। उत्तरकाल में कदाचित् हरिषेणकृत 'योनिप्राभृत' और जगत्सुन्दरी योगमाला अस्तित्व में आये जो जोणिपाहुड के आधार पर लिखे गये।

पूर्वो की परम्परा वी.नि.सं ३४५ के बाद ही विच्छिन्न होनी प्रारम्भ हुई और धीरे-धीरे अंगज्ञान भी विच्छिन्न होने लगे । यह विच्छिन्नता वी.नि.सं. ६८३ तक हो चुकी होगी । उसके बाद ही उसे सुरक्षित रखने की योजना बनी होगी । विक्रम का लगभग यही समय द्वितीय शताब्दी श्वेताम्बरीय पट्टावली के अनुसार नागहस्ति का भी आता है । गुणधर के द्वारा रचित कसायपाहुड की प्रति आर्यमंक्षु और नागहस्ति को प्राप्त हुई थी । अतः गुणधर का समय इसके पूर्व ही होना चाहिए ।

कसायपाहुड को भी डॉ. सागरमल जैन ने यापनीय ग्रन्थ बताकर उसे उत्तरकालीन माना है। उन्होंने इसे सिद्ध करने के लिए प्रमुखतः निम्न तर्क दिये हैं – १) प्राचीन दिगम्बर पट्टावलियों में गुणधर का नामोल्लेख नहीं है। २) आर्यमंक्षु और नागहस्ती का उल्लेख कल्पसूत्र, नन्दिसूत्र आदि श्वेताम्बर परम्परा के ग्रन्थों में उपलब्ध है, ३) गुणधर के स्थान पर मूलतः गणधर रहा होगा, ४) कसायपाहुड के चूर्णिकार यतिवृषभ भी यापनीय थे। उनके नाम के साथ जुड़ा 'यति' शब्द उन्हें यापनीय सिद्ध करता है। ५) कसायपाहुड के अनुसार स्त्रीवेदी और नपुंसक वेदी जीव अपगतवेदी होकर चौदहवां गुणस्थान पा लेता है। यह कथन स्त्रीमुक्ति का समर्थन करता है। ६) गुणस्थान का विकसित रूप कसायपाहुड में मिलता है। ७) आर्यमंक्षु और नागहस्ती के गुरु गुणधर तृतीय-चतुर्थ शती के होना चाहिए।

परन्तु ये तर्क सत्यनिष्ठ नहीं हैं। साम्प्रदायिक अभिनिवेश से संनिविष्ट हैं। गुणधर के समय तक श्वेताम्बर अथवा यापनीय परम्परा का अस्तित्व ही नहीं था। इसलिए उस परम्परा में कसायपाहुड की रचना का प्रश्न ही नहीं उठता। यापनीय सिद्धान्त के अनुसार वेदकषाय एक ही प्रकार की मानी गई है जबकि कसायपाहुड में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्त्रीवेद, पुरुषवेद और नपुंसकवेद इन तीनों वेदों को स्वीकार किया गया है और वेदवैषम्य भी उसी पर आधारित है। ये सारे ग्रन्थ शौरसेनी में निबद्ध हैं, अर्धमागधी में नहीं। पीछे हम गुणधर का काल धरसेनाचार्य से लगभग दो सौ वर्ष पूर्वतर सिद्ध कर चुके हैं। इस समय तक न श्वेताम्बर सम्प्रदाय अस्तित्व में था और न ही यापनीय सम्प्रदाय का जन्म हुआ था। और फिर गुणधर तथा यतिवृषभ का कोई उल्लेख श्वेताम्बर साहित्य में नहीं मिलता। आर्यमंक्षु और नागहस्ती दिगम्बर परम्परा के आचार्य हैं, श्वेताम्बर परम्परा के आचार्यो से उनका व्यक्तित्व भिन्न हैं। गुणधर के स्थान पर गणधर की कल्पना भी कपोलकल्पित ही है। इसी तरह यतिवृषभ को मात्र 'यति' शब्द के कारण यापनीय कह देना साम्प्रदायिक संकीर्णता के अतिरिक्त क्या कहा जा सकता है ? कसायपाहुड जैसा कोई भी ग्रन्थ श्वेताम्बर सम्प्रदाय में है भी नहीं। अतः गुणधर और यतिवृषभ तथा उनके ग्रन्थों का यापनीय सम्प्रदाय का बताना कोरा मिथ्यावाद और कल्पना जाल से मिश्रित कथन मात्र है। स्त्रीमुक्ति की पक्ष-पुष्टि भी वहां कहीं भी नहीं मिलती। गुणस्थान सिद्धान्त भी दिगम्बर सिद्धान्त है। श्वेताम्बर सिद्धान्त में उसका कोई अस्तित्व नहीं है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ३

# आचार्य पुष्पदन्त-भूतबलि और उनका छक्खंडागम

## आचार्य पुष्पदन्त - भूतबलि और उनका समय तथा पृष्ठभूमि

छक्खण्डागम कर्मसिद्धान्त का एक अन्यतम प्राचीन ग्रन्थ है जो दिगम्बर परम्परा से सम्बद्ध है। इसकी पृष्ठभूमि में आचार्य धरसेन का बहुश्रुत व्यक्तित्व छिपा हुआ है। गिरनार की चन्द्रगुफा ही उनकी तपस्थली थी। वे अंग और पूर्वों के एकदेश के ज्ञाता थे और महाकम्मपयडिपाहुड के वेत्ता थे। अपना अन्तिम समय जानकर उन्होंने महिमा नगरी में हो रहे यति सम्मेलन से दो साधुओं को आमन्त्रित किया जो उनसे ज्ञान प्राप्त कर सकें। तदर्थ पुष्पदन्त और भूतबलि उनके पास पहुंचे। उन्होंने दोनों साधुओं की भलीभांति परीक्षा की और उन्हें महाकम्मपयडि पाहुड का अध्ययन कराकर वापिस भेज दिया। गिरनार से लौटते समय उन्होंने अंकुलेश्वर में वर्षावास किया। वर्तमान में यह अंकुलेश्वर करीश्वर के नाम से जाना जाता है।

अंकुलेश्वर से दोनों महामुनि करहाटक पहुंचे जो आज कराड के नाम से प्रसिद्ध है। यह नगर सतारा (महाराष्ट्र) जिले में है। यहां पुष्पदन्त के भानजे जिनपालित रहते थे। पुष्पदन्त भी यहीं आसपास के रहने वाले रहे होंगे। यहीं से वे आन्ध्रदेश में वेण्यानदी के तट पर बसे महिमानगरी में होनेवाले सम्मेलन में गये होंगे। कराड के पास वेण्यानदी आज भी है और उसके तट पर महिमानगढ नामक ग्राम भी है। संभव है, यह भाग उस समय आन्ध्रप्रदेश में संमिलित रहा हो और यति सम्मेलन यहीं हुआ हो।

पुष्पदन्त जिनपालित को यहां से लेकर वनवासदेश चले गये जो उत्तर करनाटक का प्राचीन नाम है। उस समय यहां कदम्बवंश का राज्य था और वनवास उसकी राजधानी थी। वहीं उन्होंने जिनपालित को पढाने के लिए 'वीसदि' सूत्रों की रचना की। तब तक भूतबलि द्रमिल (द्राविड) देश पहुंच गये थे। उन्होंने जिनपालित को भूतबलि के पास वीसदि लेकर भेजा। वीसदि ही सत्प्ररूपणा है जिसमें १७७ सूत्र

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

हैं । पुष्पदन्त भूतबलि से ज्येष्ठ थे । उन्होंने अपने अध्ययन के आधार पर चौदह जीवसमासों और गुणस्थानों के विवेचन के लिए आठ अनुयोगद्वारों का निर्धारण किया – १) सत्प्ररूपणा, २) द्रव्यप्रमाणानुगम, ३) क्षेत्रानुगम, ४) स्पर्शानुगम, ५) कालानुगम, ६) अन्तरानुगम, ७) भावानुगम और ८) अल्पबहुत्वानुगम। ये आठ अधिकार जीवस्थान नामक प्रथम खण्ड के हैं । 'वीसदि' का तात्पर्य सत्प्ररूपणा से है जिसकी रचना पुष्पदन्त ने की । पुष्पदन्त की आयु का अन्तिम समय जानकर आगे की ग्रन्थ रचना भूतबलि ने की ।

षट्खण्डागम की समूची भूमिका बनाने का श्रेय पुष्पदन्त को ही है । जिनपालित से भूतबलि को इसकी पूरी जानकारी मिली और उसे उन्होंने आगे बढाया। सत्प्ररूपणा का विवेचन वीस प्ररूपणाओं से किया गया है – १) गुणस्थान, २) जीवसमास, ३) पर्याप्ति, ४) प्राण, ५) संज्ञा, ६–१९) १४ मार्गणायें और २०) उपयोग । इसीलिए इसे वीसदिसूत्र कहा गया है। ये जीवस्थान नामक प्रथम खण्ड के ही अधिकार हैं। इसके अवशिष्ट विषय को भूतबलि ने चूलिका में समाहित कर दिया । इसका तात्पर्य यह है कि पुष्पदन्त सत्प्ररूपणा के ही लेखक थे । चूलिका का लेखन भूतबलि ने किया था । इन्द्रनन्दि के श्रुतावतार में भी ऐसा विवरण दिया हुआ है ।

नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावलि के अनुसार धरसेन का समय वीर नि. सं. ६१४ के बाद रहा है। उनका आचार्य काल १९ वर्ष था । धरसेन के पश्चात् पुष्पदन्त का आचार्यकाल ३० वर्ष का था। आचार्य पुष्पदन्त नन्दिसंघ पट्टावली के अनुसार भूतबली से पूर्ववर्ती हैं । वहां स्पष्ट कहा गया है कि महावीर के परिनिर्वाण के बाद ५६५ वर्ष बीतने पर पांच आचार्य एक अंगधारी हुए – अर्हद्बली, महानन्दी, धरसेन, पुष्पदन्त और भूतबली । तदनुसार उनका समय वी. नि. सं. ६३३ अर्थात् ईसवी सन् प्रथम–द्वितीय शताब्दी के आसपास निश्चित किया जा सकता है । डॉ. ज्योति प्रसाद जैन ने उनका समय ई. सन् ५०–८० प्रस्थापित किया है । आचार्य वीरसेन ने भूतबलि से पूर्व पुष्पदन्त का स्तवन करते हुए उन्हें 'इसि–समिय–वइं'' कहकर उनके प्रति गहरा सम्मान व्यक्त किया है और कहा है कि वे मुनि समिति के प्रधान परिपालक थे।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जुगल किशोर मुख्तार के अनुसार धरसेनाचार्य ने 'जोणिपाहुड' नामक ग्रन्थ की रचना की थी। वह ८०० श्लोक प्रमाण प्राकृत गाथाओं में है। उसका विषय मन्त्र-तन्त्रवाद है। १५५६ वि.सं. में लिखी गई वृहट्टिप्पणिका नामक ग्रन्थ सूची के आधार पर यह कहा जा सकता है कि जोणिपाहुड वीरनिर्वाण से ६०० वर्श पश्चात रचित ग्रन्थ होना चाहिए। इस ग्रन्थ की एक प्रति भण्डारकर इन्स्टीट्यूट पुणे में सुरक्षित है। उसके ग्रन्थकर्ता का नाम पण्हसवण है। इसका उल्लेख धवला में भी आया है - जोणिपाहुड.. धवला, अ. प्रति, पत्र ११९८)। उत्तरकाल में कदाचित् हरिषेण कृत 'योनिप्राभृत' और जगत्सुन्दरी योगमाला अस्तित्व में आये जो जोणिपाहुड के आधार पर लिखे गये।

आचार्य भूतबलि का समय पुष्पदन्त के बाद ही आता है । डॉ. ज्योति प्रसाद जैन के अनुसार उनका समय ई. सन् ६६-९० तक हो सकता है । लगभग इसे ही षट्खण्डागम (छक्खंडागम) का रचनाकाल कह सकते हैं । प्राकृत पट्टावली, नन्दिसंघ की गुर्वावली आदि के अनुसार भी उनका समय ई. सन् की प्रथम-द्वितीय शताब्दी ही आता है । डॉ. हीरालाल जैन ने वी. नि. सं. ६१४ और ६८३ के बीच उनका समय निर्धारित किया है ।

ये दोनों आचार्य यतिवृषभ और कुन्दकुन्द के पूर्ववर्ती हैं । यतिवृषभ ने कसायपाहुड चुण्णिसुत्त और तिलोयपण्णत्ति की रचना की । तिलोयपण्णत्ति में प्रक्षिप्तांश बहुत हैं । इसलिए उसका कालनिर्धारण करना सरल नहीं है । फिर भी मुझे ऐसा लगता है कि भूतबलि के बाद यतिवृषभ का कालक्रम आना चाहिए।

### छक्खंडागम का मूल आधार

षट्खण्डागम का मूल आधार पूर्व साहित्य रहा है । चौदह पूर्वो में द्वितीय अग्रायणी पूर्व है जिसके चयनलब्धि नामक पांचवें अर्थाधिकार के चौबीस अर्थाधिकारों में से प्रथम छह अर्थाधिकारों से षट्खण्डागम का उद्भव हुआ है। मात्र चूलिका अनुयोगद्वार सहित जीवट्ठाण इसका अपवाद है । जीवस्थान चूलिका की सम्यक्त्वोत्पत्ति नामक आठवीं चूलिका दृष्टिवाद अंग के दूसरे सूत्र नामक अर्थाधिकार से निकली है और गति आगति नामक नवमी चूलिका व्याख्याप्रज्ञप्ति से निकली है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अग्रायणी पूर्व १४ वस्तुओं में विभक्त है – १) पूर्वान्त, २) अपरान्त, ३) ध्रुव, ४) अध्रुव, ५) चयनलब्धि, ६) अर्धोपम, ७) प्रणिधिकल्प, ८) अर्थ, ९) भौम, १०) व्रतादिक, ११) सर्वार्थ, १२) कल्पनिर्याण, १३) अतीतसिद्ध-बद्ध, और १४) अनागत बद्ध, । पंचम चयनलब्धि के २० पाहुड हैं । उनमें से चतुर्थ कर्मप्रकृतिपाहुड के २४ अनुयोग द्वार हैं – १) कृति, २) वेदना, ३) स्पर्श, ४) कर्म, ५) प्रकृति, ६) बंधन, ७) निबंधन, ८) प्रक्रम, ९) उपक्रम, १०) उदय, ११) मोक्ष, १२) संक्रम, १३) लेश्या, १४) लेश्याकर्म, १५) लेश्यापरिणाम, १६) सातासात, १७) दीर्घह्रस्व, १८) भवधारणीय, १९) पुद्गलता, २०) निधत्तानिधत्त, २१) निकाचिता निकाचित, २२) कर्मस्थिति, २३) पश्चिमस्कन्ध, और २४) अल्पबहुत्व ।

इनमें से छठे बंधन अनुयोग के चार भेद हैं – बंध, बंधनीय, बंधक और बंधविधान । प्रथम दो अनुयोगों से वेदनाखण्ड, तीसरे से ग्यारहवें तक के अनुयोगों से वर्गणाखण्ड, बंधक से खुद्दाबन्ध खण्ड २, और बंधविधान से महाबन्ध खण्ड ६ का उद्भव हुआ है। बंधविधान के ४ भेद हैं – १) प्रकृति बंध, २) स्थिति बन्ध, ३) अनुभाग बन्ध और ४) प्रदेश बन्ध । प्रकृतिबन्ध दो प्रकार का है – मूल और उत्तर। उत्तर प्रकृतिबन्ध पुनः दो प्रकार का है – एकैकोत्तर और अव्वोगाढ। एकैकोत्तर के २४ भेद हैं । इनमें प्रथम समुत्कीर्तना पांच प्रकार की है – प्रकृति, स्थिति, दण्डक १, दण्डक २, दण्डक ३ जिनसे जीवट्ठाण की ५ चूलिकाएँ निकली हैं । बारहवें बन्धस्वामित्वविधान से खण्ड ३ निकला, २३वें भाव प्ररूपणा से जीवट्ठाण का ७ वां अधिकार निकला। अव्वोगाढ उत्तरप्रकृतिबन्ध के दो भेद हुए-भुजगार और प्रकृति स्थान। प्रकृतिस्थान के ८ भेद हैं – सत्, संख्या, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व जिनसे जीवट्ठाण के छह अनुयोगद्वार निकले हैं ।

## आचार्य पुष्पदन्त की संतपरूवणा

षड्खण्डागम के प्रथम खण्ड जीवस्थान के आठ अनुयोगद्वारों में से प्रथम अनुयोगद्वार का नाम संतप्ररूवणा अर्थात् सत्प्ररूपणा है जिसे ''वीसदि सुत्त'' भी कहा जाता है । 'वीसदि सुत्त'' का अभिप्राय तो अधिक स्पष्ट यहां नहीं हो पाता पर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वीरसेन स्वामी द्वारा उद्धृत एक गाथा से ऐसा लगता है कि इसमें वीस प्ररूपणायें कही गई हैं – गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, चौदह मार्गणाएँ और उपयोग। प्ररूपणा का तात्पर्य है – सामान्य और विशेष की अपेक्षा से पर्याप्त और अपर्याप्त विशेषणों से विशिष्ट जीव की परीक्षा करना । इन प्ररूपणाओं का कथन पुष्पदन्त ने नहीं किया, धवलाकार ने किया है । पुष्पदन्त ने तो मात्र १७७ सूत्र लिखे हैं । उत्थानिका में वीरसेन ने स्पष्ट रूप से पुष्पदन्त का ही नामोल्लेख किया है । द्रव्यप्रमाणानुगम अनुयोगद्वार के प्रथम सूत्र की उत्थानिका में भूतबलि का नाम मिलता है । अतः द्रव्यप्रमाणानुगम से भूतबलि की रचना का प्रारम्भ होता है ।

समूचे षड्खण्डागम की रूपरेखा आचार्य पुष्पदन्त ने तैयार की १७७ सूत्रों में और अवशिष्ट विषयों के लिए भूतबलि ने चूलिका नामक अधिकार लिखा । इन्द्रनन्दि श्रुतावतार और धवला के कथनों से कोई स्पष्ट विचार इस संदर्भ में सामने नहीं आता । वीरसेन के अनुसार चूलिका की भी रूपरेखा पुष्पदन्त ने तैयार की थी । परन्तु सम्पूर्ण षड्खण्डागम की रूपरेखा पुष्पदन्त की नहीं थी। महाकर्मप्रकृतिप्राभृत का उपसंहार कर भूतबलि ने उसके छह खण्ड किये । जीवस्थान के प्रथम अधिकार की रचना निस्सन्देह पुष्पदन्त ने की और उसे जिनपालित के हाथ भूतबलि के पास भेजा । भूतबलि ने उसका समुचित विभाजनकर षड्खण्डागम का रूप दिया और उसे जिनपालित के हाथ पुष्पदन्त के पास वापिस भेज दिया। पुष्पदन्त की आयु का अन्तिम समय था । उन्होंने षड्खण्डागम की रूपरेखा देखकर सन्तोष व्यक्त किया और श्रुतावतार मानकर श्रुतपंचमी के दिन पुलकित होकर उसकी पूजा की । धवला टीका के प्रारम्भ में इसे 'खण्डसिद्धान्त' की संज्ञा दी गई (पु. १, पृ. ७१) । बाद में कृति अनुयोगद्वार में उसे 'छक्खंडागम' नाम मिला (पु. ९. पृ. १९९)। नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने इसके सामूहिक नाम को कर्मकाण्ड में 'छक्खंड' नाम दिया, भूतबलि ने उसे षट्खण्डसिद्धान्त कहा और इन्द्रनन्दि ने छक्खंडागम कहा। उसके छह खण्डों के नाम हैं – जीवस्थान, खुद्दाबन्ध, बन्ध स्वामित्व विचय, वेदना, वर्गणा और महाबन्ध ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## संतकम्मपाहुड और महाकम्म पयडिपाहुड

धवला टीका (पु. १, पृ. २१७-२२१) और जयधवला टीका (पृ. ७४४१) में संत कम्मपाहुड का उल्लेख है जिससे ऐसा लगता है कि संतकम्मपाहुड कसायपाहुड के समकक्ष एक आगम ग्रन्थ होना चाहिए जो 'पूर्व' पर आधारित है या पूर्वांश होना चाहिए। डॉ. हीरालालजी ने समस्त छक्खंडागम का नाम संतकम्मपाहुड माना है परन्तु वेदनाखण्ड के एक उल्लेख (पु. ११, पृ. २१-२२) से पता चलता है कि षड्खंडागम से संतकम्मपाहुड का रूप भिन्न रहा होगा। संतकम्मपाहुड और कसायपाहुड के उपदेशों में भी वैभिन्य है। महाधवल का मूलग्रन्थ 'संतकम्म' है और उसमें महाकम्मपयडि। पाहुड के चौबीस अनुयोगद्वारों में से वेदना और वर्गणाखण्ड में वर्णित प्रथम छह को छोडकर शेष निबन्धनादि अठारह अनुयोगद्वारों का प्ररूपण है। पं. कैलाशचन्द्रजी के अनुसार संतकम्मपाहुड महाकम्मपयडिपाहुड का नामान्तर नहीं है, बल्कि उसके अन्तर्गत ही है। वीरसेन स्वामी ने अठारह अनुयोगद्वारों पर धवला टीका लिखी है। उसके प्रारंभिक चार अनुयोगों पर एक पंजिका उपलब्ध हुई है। उसका नाम है 'संतकम्मपंजिका'। चौबीस अनुयोग द्वारों का नाम महाकम्मपयडि पाहुड है। उसी का उद्धार धरसेन ने पुष्पदन्त-भूतबली के माध्यम से किया (धवला अ. ४७५)।

कुल मिलाकर यह कहा जा सकता है कि महाकम्मपयडिपाहुड और संतकम्मपाहुड समानार्थक हैं। सम्पूर्ण षट्खंडागम का नाम संतकम्मपाहुड है जिसमें महाबन्ध और धवला भी संमिलित है। इसके दो विभाग हैं – प्रथम विभाग के अन्तर्गत जीवट्ठाण, खुद्दाबंध व बंधस्वामित्वविचय हैं जिनमें मंगलाचरण, श्रुतावतार आदि का प्रयोग एक ही बार हुआ है और उनका विषय मुख्यतः जीव या बंधक रहा है। द्वितीय विभाग में कृति, वेदना आदि चौबीस अधिकारों का वर्णन हुआ है। उसमें कर्म की दिशाओं का विस्तृत विवरण होने से उसे सत्कर्म प्राभृत कहा गया है। इन्हीं दो विभागों के आधार पर नेमिचन्द्र सि.च. ने जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड की रचना की।

षट्खण्डागम की भाषा शौरसेनी प्राकृत है। पांचों खण्डों के सूत्र लगभग छह हजार हैं। चतुर्थ और पंचम खण्ड में कुछ गाथासूत्र भी हैं। दिगम्बर सम्प्रदाय के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनुसार षट्खण्डागम और कषायप्राभृत का सीधा सम्बन्ध तीर्थंकर महावीर की द्वादशांगवाणी से है। ग्यारह अंगों का लोप महावीर की द्वादशांग वाणी से है। ग्यारह अंगों का लोप हो गया और बारहवें अंग दृष्टिवाद से षट्खण्डागम का सम्बन्ध है। उल्लेखनीय यह है कि ग्यारह अंगों को श्वेताम्बर सम्प्रदाय अपने ढंग से सुरक्षित रखे हुए है और उसके अनुसार दृष्टिवाद का लोप हो गया है। दोनों सम्प्रदायों की मान्यता को मिलाकर यदि देखा जाये तो जैन सम्प्रदाय का लगभग समूचा द्वादशांग सुरक्षित है भले ही उसमें हीनाधिकता रही हो।

षट्खण्डागम दृष्टिवाद के चतुर्थ भेद पूर्वगत के दूसरे भेद अग्रायणीय पूर्व के वस्तु अधिकार के पंचमभेद चयनलब्धि के कर्मप्रकृति पाहुड के छठे अनुयोग बंधन से वर्गणाखण्ड (५), कृतिवेदनाखण्ड से वेदनाखण्ड (४) बंधक से खुद्दाबन्ध खण्ड (२), बंधविधान से महाबंधखण्ड (६), प्रकृतिबन्ध (१), स्थितिबन्ध (२) अनुभागबन्ध (३), प्रदेशबन्ध (४) निकले।

## विषय परिचय

### जीवट्ठाण

जीवट्ठाण के प्रथम अनुयोगद्वार सत्प्ररूपणा में कुल १७७ सूत्र हैं जिसका प्रारम्भ णमोकार मन्त्र से हुआ है। इसे पुष्पदन्त ने निबद्ध मंगल माना है जिसका तात्पर्य है कि यह मन्त्र पुष्पदन्त द्वारा रचित है। इसके प्रारम्भिक दो पद खारवेल शिलालेख में मिलते हैं । अतः उत्तर के तीन पद इस मन्त्र में पुष्पदन्त ने सम्मिलित किये होंगे और तभी से इसे पंच नमस्कारमन्त्र कहा गया है । प्रथम सूत्र में यह मंगल इस प्रकार प्राप्त है –

णमो अरिहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणं।
णमो उवज्झायाणां णामो लोए सव्व–साहूणं ।।१।।

यहां यह उल्लेखनीय है कि मंगलाचरण के बाद दूसरे सूत्र के व्याख्यान में द्वादशांग का पूरा परिचय दिया गया है और आगे के सूत्रों में उसे ही विस्तार मिला है। टीकाकार ने लगभग छह सौ शंकाएं उठाकर उन्हें उदाहरणों, दृष्टान्तों और तर्कों के साथ समाधानित किया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दिगम्बर परम्परानुसार दृष्टिवाद के पांच भेद हैं – परिकम्म, सुत्त, पढमाणिओग, पुव्वगय और चूलिया। श्वेताम्बर परम्परा ने भी इन भेदों को स्वीकार किया है, मात्र पढमाणिओग के स्थान पर अणुओग माना है। दि. परम्परा में परिकर्म के पांच भेद हैं – चंदपण्णत्ती, सूरपण्णत्ती, जंबूदीवपण्णत्ती, दीवसारपण्णत्ती और वियाह पण्णत्ती। श्वेताम्बर परम्परा ने इसे सात भागों में विभाजित किया है – १) सिद्धसेणिआ, २) मणुस्ससेणिआ, ३) पुट्ठसेणिआ, ४) ओगाढसेणिया, ५) उवसंपज्जणसेणिआ, ६) विप्पजहणसेणिआ, और ७) चुआचुअसेणिया। ये भेद दि. परम्परा में नहीं मिलते। पर उन्हें श्वे. अंगों–उपांगों में समाहित होते हुए देखा जा सकता है। चौदह पूर्वो के नाम भी दोनों परम्पराओं में लगभग समान मिलते हैं, मात्र अन्तर यह है कि श्वे. ग्यारहवें पूर्व को 'अवंझ' कहते हैं जबकि दि. परम्परा में उसका नाम 'कल्लाणवाद' है। श्वे. परम्परा में पूर्वो के अन्तर्गत चूलिकाएं होती हैं परन्तु दि. परम्परा में पूर्वो के भीतर कोई चूलिकाएं नहीं होती। पूर्वो के अन्तर्गत वस्तु अधिकार थे और उनके अवान्तर अधिकारों को पाहुड कहा जाता था। एक–एक पाहुड के भीतर चौबीस–चौबीस अनुयोगद्वार होते थे। इन ३९०० पाहुडों में से केवल दो पाहुडों का उद्धार षट्खण्डागम और कसायपाहुड (धवला और जयधवला) के रूप में पाया जाता है। इनमें दशपूर्वियों और चौदह पूर्वियों का अपना विशिष्ट महत्त्व है श्रुतपाठियों के लिए। श्रुतपाठियों की विद्या दशम पूर्व पर ही समाप्त हो जाती थी। यही उसे जिनत्व प्राप्त हो जाता था। इसलिए प्रथमानुयोग का भी विशेष महत्त्व हो जाता है।

इसके बाद श्रुतावतार का विवरण देते हुए चौदह जीव समासों के अन्वेषण के लिए चौदह मार्गणा स्थान की चर्चा की गई है । यहां गुणस्थान शब्द के स्थान पर जीवसमास शब्द का प्रयोग हुआ है । चौदह मार्गणाएँ ये हैं – गति, इन्द्रिय, काय, योग, वेद, कषाय, ज्ञान, संयम, दर्शन, लेश्या, भव्यत्व, सम्यक्त्व, संज्ञी और आहारक । इन जीवसमासों के कथन के लिए आठ अनुयोगद्वारों को माध्यम के रूप में चुना गया है – सत्प्ररूपणा, द्रव्यप्रमाणानुगम, क्षेत्रानुगम, स्पर्शनानुगम, कालानुगम, अन्तरानुगम, भावानुगम और अल्पबहुत्वानुगम। विंशति सूत्र से तात्पर्य है, धवलाकार

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ने बीस प्ररूपणाओं को ध्यान में रखकर ग्रन्थ रचना की है। जीवकाण्ड के अनुसार ये बीस प्ररूपणाएं इस प्रकार है –

**गुणेजीवा वि य कमसो बीसं तु परूवणा य मग्गणाओ य।**
**उबओगो वि य कमसो बीसं तु परूवणा भणिया।।२।।**

जीवसमास की प्ररूपणा यहां ओघ (सामान्य) और आदेश (विशेष) के आधार पर की गई है । जीवसमास का तात्पर्य है जिनमें जीव भली प्रकार निवास करते हैं । संत प्ररूपणा का भी तात्पर्य है – जहां सत् (सत्ता) की प्ररूपणा की गई हो । इस सन्दर्भ में यहां चौदह गुणस्थानों की चर्चा की गई है जिन्हें मोक्ष के सोपान के रूप में देखा जाता है । इसके बाद आदेश अर्थात् विस्तार से गुणस्थानों का कथन किया गया है । ये गुणस्थान हैं – मिथ्यादृष्टि, सासादन सम्यग्दृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि, असंयत सम्यग्दृष्टि, संयतासंयत, प्रमत्तसंयत, अप्रमत्तसंयत, अपूर्वकरणसंयत, अनिवृत्तिवादर संयत, सूक्ष्मसांपरायसंयत, उपशान्तकषाय, क्षीणकषाय, सयोगकेवली और अयोगकेवली । चतुर्थ गुणस्थान के बाद सभी गुणस्थान सम्यग्दृष्टि के ही होते हैं। सातवें गुणस्थान के बाद सभी गुणस्थान संयमी मनुष्यों के ही होते हैं । आठवें गुणस्थान से दो श्रेणियां प्रारम्भ होती हैं – उपशम श्रेणी और क्षपक श्रेणी । दोनों श्रेणियां ध्यानी साधुओं के होती हैं । पर उपशमश्रेणी वाला साधु ग्यारहवें गुणस्थान में पहुंचकर नीचे गिर जाता है जबकि क्षपक श्रेणी वाला आगे बढ जाता है। आठवें गुणस्थान तक स्थूल कषाय (साम्पराय) रहती है पर बाद में कषाय सूक्ष्म हो जाती है । ग्यारहवें गुणस्थान में कषाय उपशान्त हो जाती है और वह वीतराग छद्मस्थ कहलाता है । बारहवें गुणस्थान में क्षीणकषाय वीतराग छद्मस्थ बन जाता है। उसका चित्त स्फटिक मणि के निर्मल पात्र में रखे हुए जल के समान निर्मल हो जाता है । तेरहवें गुणस्थान में केवलज्ञान हो जाता है और योग से मुक्त होने पर बाद में वह अयोगकेवली बन जाता है ।

चौदह गुणस्थानों के समान चौदह मार्गणाएँ होती हैं जिनसे गुणस्थानों का कथन किया जाता है। उदाहरण के तौर पर देवगति और नरकगति में प्रारम्भ के चार गुणस्थान होते हैं, तिर्यंच गति में पांच और मनुष्यगति में चौदहों गुणस्थान होते हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पंचेन्द्रिय जीवों के चौदह तथा एकेन्द्रियादि के पहला ही गुणस्थान होता है । क्रोध, मान, माया नौवें गुणस्थान तक, और लोभ कषाय दसवें गुणस्थान तक रहती है । आगे के गुणस्थानों में कषाय नहीं रहती । प्रथम चार गुणस्थान वाले जीव असंयत होते हैं और छठे से लेकर चौदहवें गुणस्थान तक के जीव संयमधारी होते हैं । असंज्ञी और अभव्यों के पहला ही गुणस्थान होता है। तेरहवें गुणस्थान तक आहारक रहता है और अनाहारक विग्रहगति अवस्था पहले, दूसरे और चौथे गुणस्थान में होती है, समुद्घात करने वाली सयोगकेवली अवस्था तेरहवें तथा, अयोगकेवली और सिद्ध अवस्था चौदहवें गुणस्थान में होती है ।

चौदहवीं मार्गणा के साथ ही सत्प्ररूपणा का विषय समाप्त हो जाता है । आचार्य पुष्पदन्त की रचना यहीं तक है। यहां सामान्य सत्प्ररूपणा में चौदह गुणस्थान की अपेक्षा जीव के अस्तित्व का प्रतिपादन किया गया है और विशेष में चौदह मार्गणाओं की अपेक्षा गुणस्थानों में जीवों के अस्तित्व को समझाया गया है । इस तरह सत्प्ररूपणा आगे के खण्डों को समझने के लिए आधारभूत ग्रन्थ है । सत्प्ररूपणा अधिकार के कर्ता पुष्पदन्त हैं और शेष, समस्त ग्रन्थ के कर्ता भूतबलि हैं। धवला में इस ग्रन्थ का इतना ही इतिहास मिलता है। इससे आगे का इतिहास इन्द्रनन्दि के श्रुतावतार में प्राप्त होता है। भूतबलि आचार्य ने ज्येष्ठ शुक्ला ५ को षट्खण्डागम समाप्त कर उसकी पूजा की जिसे आज श्रुतपंचमी कहा जाता है।

## आचार्य भूतबली का षट्खण्डागम

जीवस्थान के इन अधिकारों के बाद उसकी चूलिका है जिसकी रचना कदाचित् आचार्य भूतबलि ने की है । आचार्य पुष्पदन्त ने जिस विषय को अपने संतपरूवणा में समाविष्ट नहीं किया उसे आचार्य भूतबलि ने उसकी चूलिका लिखकर उसमें समाहित कर दिया । अतः वह जीवस्थान का ही अभिन्न अंग है । इसमें नौ चूलिकायें हैं जो षट्खण्डागम पु. ६ में समाविष्ट हैं । पुष्पदन्ताचार्य के 'एत्तो' सूत्र से धवलाकार ने यह मन्तव्य निकाला है कि चूलिका की रूपरेखा भी पुष्पदन्त की है । शेष षट्खण्डागम की रूपरेखा का निर्माण आचार्य भूतबली ने किया है । उन्हींने महाकर्म प्रकृतिप्राभृत का उपसंहार कर उसे छह खण्डों में विभाजित किया। इन्द्रनन्दी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ने लिखा है कि षट्खण्डागम की रूपरेखा का निर्माण पुष्पदन्त ने किया। उन्होंने उसे जिनपालित के हाथ भूतबली के पास भेजा और दोनों ने श्रुतावतार मानकर श्रुतपंचमी के दिन उसकी पूजा की। संभव है, षट्खण्डागम की रूपरेखा महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के चौबीस अनुयोगद्वारों के आधार पर दोनों आचार्यो ने तैयार की हो।

धवला और जयधवला में आये संतकम्मपाहुड के उल्लेखों से ऐसा लगता है कि संतकम्मपाहुड कसायपाहुड जैसा एक स्वतन्त्र आगम ग्रन्थ होना चाहिए। परन्तु डॉ. हीरालाल जी ने इसे छक्खंडागम का ही पर्यायवाची शब्द माना है। सत्प्ररूपणा की टीका धवला (षड् ख. पु. १, पृ. २१७) में कसायपाहुड और संतकम्मपाहुड के बीच वैचारिक मतभेदों का उल्लेख अनेक बार हुआ है जिससे ऐसा लगता है कि दोनों ग्रन्थ अलग-अलग हैं।

आचार्य भूतबलि ने महाकर्मप्रकृति प्राभृत के चौबीस अनुयोगद्वारों में से केवल छह अनुयोग द्वारों पर ही सूत्र लिखकर षड्खण्डागम की रचना की। उनमें से पांच खण्डों पर वीरसेन ने धवला टीका लिखी और शेष अनुयोगद्वारों को भी व्याख्यायित किया जिसका आधार संतकम्मपाहुड रहा है। संतकम्मपाहुड महाबन्ध से अलग है। महाबन्ध में प्रथम समय सम्बन्धी बंध की व्याख्या की गई है जबकि संतकम्मपाहुड में बन्ध के बाद सत्ता रूप में स्थित प्रकृतियों की चर्चा की गई है।

सत्कर्मपंजिका के नाम से वीरसेन ने प्रारम्भिक चार अनुयोगों पर एक व्याख्या लिखी। उसमें उन्होंने लिखा है कि महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के पांचवें प्रकृतिनामा अधिकार के अनुयोगद्वारों में आठों कर्मो के प्रकृतिसत्व, स्थिति, अनुभाग, प्रदेशसत्त्व आदि की व्याख्या की गई है इसलिए उन्हें 'संतकम्मपाहुड' कहा जाता है। इसका तात्पर्य है कि चौथे, छठें, सातवें आदि जिन अठारह अनुयोगद्वारों में सत्ता रूप से स्थित कर्म का विशेष कथन किया गया है वह संतकम्मपाहुड है और यह पाहुड महाकम्मपयडिपाहुड का ही अंग है। डॉ. हीरालालजी ने इसी महाकम्मपयडिपाहुड को 'सत्कर्मप्राभृत' की संज्ञा दी है। इसी के गंभीर विषय को स्पष्ट करने के लिए पंजिका की रचना की गई।

जैसा हम पहले कह चुके हैं, दृष्टिवाद में चौदह पूर्वो का अन्तर्भाव था उनमें

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

से द्वितीय अग्रायणी पूर्व के पंचम वस्तु अधिकार के चयन लब्धि में बीस प्राभृताधिकार थे। उनमें चतुर्थ प्राभृत का नाम महाकर्मप्रकृति था। उसी का ही संक्षिप्त रूप षट्खण्डागम है। उसके चौबीस अनुयोगद्वारों को ही भूतबलि ने छह खण्डों में विभाजित किया है।

**प्रथम खण्ड जीवस्थान** कर्मप्रकृतिप्राभृत के बन्धन नामक अर्थाधिकार के पांचवें अनुयोगद्वार द्रव्यप्रमाणानुगम से यह उद्भूत हुआ है। इसके आठ अनुयोगद्वार हैं।

१) **सत्प्ररूपणा** – उनमें प्रथम है जिसके लेखक आचार्य पुष्पदन्त हैं। इसके विषय में हम पहले लिख ही चुके हैं।

२) **द्रव्यप्रमाणानुगम** – इसमें द्रव्य की संख्या का बोध (अनुगम) कराया गया है। आचार्य भूतबलि की रचना यहीं से प्रारम्भ होती है। कर्मप्रकृतिप्राभृत के बन्धक नामक द्वितीय अधिकार के पांचवें अनुयोगद्वार द्रव्यप्रमाण से यह द्रव्यप्रमाणानुगम निकला है। इसमें कुल १९२ सूत्र हैं। इन सूत्रों का सम्बन्ध सीधे महावीर जैसे आप्त महापुरुष से है। भूतबलि ने तो स्वयं को उसका व्याख्याता मात्र माना है। यहां द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की दृष्टि से समस्त जीवों की संख्या का परिज्ञान कराया गया है। प्रारम्भ के चौदह सूत्रों में गुणस्थानों में जीव राशि का प्रमाण बताया है और १५ से मार्गणा स्थानों के प्रमाण का निर्देश है। प्रमाण की दृष्टि से मिथ्यादृष्टि जीवों का प्रमाण अनन्तानन्त है। यह अनुयोगद्वार धवला टीका के साथ तृतीय पुस्तक में प्रकाशित हुआ है।

३) **क्षेत्रानुगम** में समस्त सूत्र ९२ हैं। क्षेत्र का तात्पर्य है आकाश। जीव लोकाकाश में रहते हैं। क्षेत्रावगाहना की अपेक्षा से जीवों की तीन अवस्थाएँ होती हैं – स्वस्थान, समुद्घात, और उपपाद। मूलशरीर को छोडे बिना जीव के प्रदेशों के बाहर निकलने को समुद्घात कहा जाता है। उसके वेदना, कषाय, वैक्रियक, मारणान्तिक, तेजस, आहारक और केवलिसमुद्घात ये सात भेद हैं। पूर्व शरीर को छोडकर अपने नये जन्मस्थान तक जीव के गमन करने को उपपाद कहते हैं। इस तरह ये दस अवस्थायें जीव की होती हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

४) **स्पर्शानुगम** – इसमें १८५ सूत्र हैं । स्पर्शन का तात्पर्य है जीवों के द्वारा स्पृष्ट क्षेत्र । क्षेत्र का सम्बन्ध जीव के वर्तमान काल से रहता है जबकि स्पर्शन में उसके भूत, वर्तमान और भविष्य ये तीनों काल अधिगृहीत होते हैं । मिथ्यादृष्टि जीव समूचे लोक में व्याप्त है क्योंकि वे एकन्द्रिय होते हैं। जबकि त्रस जीव केवल त्रसनाडी में ही रहते हैं । इस तरह यहां चौदह गुणस्थानों और चौदह मार्गणाओं में जीवों के स्पर्शन विषयक क्षेत्र का कथन किया गया है।

५) **कालानुगम** – इसमें ३४२ सूत्र हैं । यहां नाना जीव और एक जीव किस गुणस्थान अथवा मार्गणा स्थान में कम से कम और अधिक से अधिक कितने काल तक रहते हैं, इसका कथन किया गया है । अभव्य जीव कभी मिथ्यात्व नहीं छोडते, अतः उनकी अपेक्षा अनादि अनन्त काल है । भव्य जीव अनादि काल से मिथ्यादृष्टि है किन्तु मिथ्यात्व को छोडकर जब सम्यक् दृष्टि हो जाता है तो उसके मिथ्यात्व का काल अनादि सान्त है पर वह जो पुनः मिथ्यादृष्टि हो जाता है तो उसका काल सादि और सान्त है। ऐसे जीवों का मिथ्यात्व काल कम–से–कम अन्तर्मुहूर्त है । उसके बाद वे सम्यक्दृष्टि संपन्न हो जाते हैं । उनका उत्कृष्ट काल कुछ कम अर्धपुद्गलपरिवर्तन है ।

क्षेत्र, स्पर्शन और काल ये तीन अनुयोग द्वार धवला टीका के साथ चतुर्थ पुस्तक में प्रकाशित हुए हैं ।

६) **अन्तरानुगम** – किसी गुणस्थान से दूसरे गुणस्थान में जाकर पुनः उस गुणस्थान की प्राप्ति में जितना काल लगता है उसका नाम अन्तर है । इस अनुगम में ओघ और आदेश की अपेक्षा इसी अन्तर का कथन किया गया है । इसमें ३९७ सूत्र हैं ।

७) **भावानुगम** – इसमें ९३ सूत्र हैं । भाव का तात्पर्य है जीवों का परिणाम । ये भाव पांच प्रकार के हैं – औदयिक, औपशमिक, क्षायिक, क्षायोपशमिक और पारिणामिक । यहां जीव के गुणस्थानों और मार्गणाओं की दृष्टि से भाव का कथन किया गया है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

८) **अल्पबहुत्वानुगम** – इसमें ३८२ सूत्र हैं । अल्पबहुत्व का अर्थ है हीनाधिकता। एक गुणस्थानवर्ती जीव अन्य गुणस्थानवर्ती जीवों से अल्प हैं या अधिक, इसका विचार इस अनुगम में किया गया है ।

अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व ये तीन अनुयोगद्वार षट्खण्डागम की पांचवी पुस्तक में प्रकाशित हैं ।

**जीवस्थान चूलिका**

आठ अनुयोगद्वारों के बाद उनके कथित और अकथित विषय को स्पष्ट करने के लिए जीवस्थान की यह चूलिका है। इसके ९ अधिकार हैं – प्रकृतिसमुत्कीर्तन, स्थान समुत्कीर्तन, प्रथम महादण्डक, द्वितीय महादण्डक, तृतीय महादण्डक, उत्कृष्ट स्थिति, जघन्य स्थिति, सम्यक्त्वोत्पत्ति और गति – आगति चूलिका। इनमें क्रमशः ४६ + ११७ + २ + २ + २ + ४४ + ४३ + १६ + २४३ = ५१७ सूत्र हैं । यह भाग छठी पुस्तक में प्रकाशित है । अनुयोगद्वार सूत्र में भी इसका विवेचन हुआ है । पर उतनी विशदता के साथ नहीं जितना जीवट्ठाण में मिलता है । इसकी भी रचना भूतबली ने ही की थी ।

१) चूलिका के प्रारम्भ में प्रथम सूत्र में कुछ प्रश्न किये गये हैं जिनके समाधान के रूप में सूत्रकार ने चूलिका के नव अधिकारों की रचना की है उनमें प्रकृति समुत्कीर्तन में आठ कर्मो की मूल और उत्तरप्रकृतियों का विवेचन किया गया है । २) दूसरी चूलिका स्थानसमुत्कीर्तन में ये प्रकृतियां एक साथ बंधती हैं या क्रम से बंधती हैं, इसको स्पष्ट किया गया है । ३) तृतीय चूलिका प्रथम महादण्डक में उन कर्म प्रकृतियों का उल्लेख है जिन्हें प्रथम उपशम सम्यक्त्व को ग्रहण करने के अभिमुख हुआ जीव नहीं बांधता है और बांधता है । ४) चतुर्थ चूलिका द्वितीय महादण्डक में उन प्रकृतियों का उल्लेख है जिन्हें प्रथम सम्यक्त्व के ग्रहण करने के अभिमुख हुआ देव व सातवीं पृथिवी के नारकी को छोडकर अन्य नारकी बांधता है । ५) पांचवीं चूलिका तृतीय महादण्डक में सातवीं पृथिवी के नारकी के प्रथमोपशम सम्यक्त्व के अभिमुख होने पर बंधने वाली प्रकृतियों की गणना की गई है । ६) छठी उत्कृष्ट स्थिति चूलिका में कर्मों की उत्कृष्ट स्थिति का कथन है । ७) सातवीं जघन्य स्थिति चूलिका

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में कर्मों की जघन्य स्थिति और उसका आबाधाकाल बतलाया है। ८) आठवीं सम्यक्त्वोत्पत्तिचूलिका में सम्यक्त्व की उत्पत्ति का विवेचन है और ९) नवमीं गति-आगति चूलिका में चार तथ्यों को प्रगट किया गया है - १) चारों गतियों में सम्यक्त्व की उत्पत्ति और उसके कारण, २) चारों गतियों में प्रवेश करने और वहां से निकलने के समय जीवों के कौन-कौन से गुणस्थान हो सकते हैं, इसका कथन, ३) किस गति से किस गुणस्थान के साथ निकलकर जीव किन किन गतियों में जन्म ले सकता है, इसका कथन, और ४) किस गति से निकलकर जीव किस गति में जन्म लेता है और कहां कहां तक उन्नति कर सकता है, इसका कथन यहां हुआ है।

जैसा कहा जा चुका है, षड्खण्डागम के सन्दर्भ में यह उल्लेखनीय है कि यहां दो भिन्न-भिन्न मान्यताओं का उल्लेख पाया जाता है जिन्हें उत्तरप्रतिपत्ति और दक्षिणप्रतिपत्ति कहा जाता है। जयधवल के अनुसार (अ. पत्र ९०८)। दक्षिणप्रतिपत्ति को 'पवाइज्जंत' तथा 'आइरियपरंपरागय' कहा गया है जिसका तात्पर्य है कि जो सभी आचार्यों को सम्मत है, अविच्छिन्न रूप से जो शिष्य परम्पराओं में प्रचलित रहा हो। नागहस्ति क्षमाश्रमण के उपदेश को 'पवाइज्जंत' माना गया है। इसके विपरीत उत्तरप्रतिपत्ति वह है जहां सैद्धान्तिक मतभेद रहा हो। उसे 'अपवाइज्जमाण' कहा जाता है। अज्जमंखु का उपदेश अपवाइज्जमाण था। लगता है, वीरसेन स्वामी को जो मत निर्विवाद और परम्परागत प्रतीत हुआ उसे उन्होंने 'पवाइज्जमाण' कह दिया तथा जिस मत की प्रामाणिकता में सन्देह हुआ उसे 'अपवाइज्जमाण' की संज्ञा दे दी। इस प्रकार की अनेक मान्यताओं का उल्लेख वीरसेन स्वामी ने किया है। जैसे उपशामक जीवों की संख्या, प्रमत्तसंयत राशि का प्रमाण।

## 'संजद' पद की सार्थकता

जीवट्ठाण सत्प्ररूपणा के सूत्र ९३ के उपलब्ध पाठ में 'संजद' पद नहीं था। सम्पादकों ने उसमें इसका संयोजन किया जो मूल ताडपत्र प्रति में यथावत् मिल भी गया - सम्मामिच्छाइट्ठि - असंजदसम्माइट्ठि संजदासंजद संजदट्ठाणे णियमा पज्जत्तियाओ। इस पद के संयोजित हो जाने से यह सिद्ध होता है कि मनुष्यनी के चौदहों गुणस्थान होते हैं। पांच ही गुणस्थानों की मान्यता भ्रमोत्पादक है। आलापाधिकार

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में भी यही कहा गया है। गोम्मटसार जीवकाण्ड में भी इसी परम्परा का अनुकरण किया गया है। मनुष्यनी का अर्थ द्रव्य स्त्री स्वीकार करना और उसके चौदहों गुणस्थान बतलाते समय भाव स्त्री अर्थ लेना भी तथ्यपरक नहीं है। इससे शास्त्र में विषमता उत्पन्न हो जायेगी। मनुष्यनी के सत्व में केवल पांच और द्रव्यप्रमाणादि प्ररूपण में चौदह गुणस्थानों के प्रतिपादन की बात नहीं बन सकती। और यदि उनका द्रव्यप्रमाण चौदहों गुणस्थानों में कहा जाना ठीक है, तो यह अनिवार्य है कि उनके सत्त्व में भी चौदहों गुणस्थान स्वीकार किये जायें। स्वयं पुष्पदन्तकृत सत्प्ररूपणा में ही मनुष्यनी के संयत गुणस्थान और तीनों सम्यक्त्वों का सद्भाव स्वीकारा गया है।

### द्वितीय खण्ड : खुद्दाबंध (क्षुद्रबन्ध)

बन्धकसत्त्वप्ररूपणा खुद्दाबंध षड्खण्डागम का द्वितीय खण्ड है । इसे महाबन्ध का संक्षिप्त रूप कह सकते हैं । इसमें संक्षेप से बन्धक जीवों की प्ररूपणा की गई है । इस खण्ड की उत्पत्ति अग्रायणी पूर्व की पंचम वस्तु चयनलब्धि के बन्धक अधिकार से हुई। महाबन्ध ३०,००० ग्रन्थ प्रमाण है जबकि खुद्दाबंध में मात्र १५८९ सूत्रों से अपना कथ्य कह दिया गया है । इसका आधार रहा है महाकर्मप्रकृति के छठवें अनुयोगद्वार का बंधक नामक अधिकार । इसे ग्यारह अनुयोगद्वारों के माध्यम से समझाया गया है । ये अनुयोगद्वार हैं-स्वामित्व, कालानुगम, अन्तरानुगम, भंगविचयानुगम, द्रव्यप्रमाणानुगम, क्षेत्रानुगम, स्पर्शनानुगम, कालानुगम, अन्तरानुगम, भागाभागानुगम और अल्पबहुत्वानुगम। इसमें कुल १३ प्रकरण और १५८९ (४३+९१+२१६+२५१+ २३+१७१+१२४+२७४+५५+६८+८८+२०६+७९२) सूत्र हैं । सयोग जीव बन्धक हैं, केवल अयोगी मनुष्य और सिद्ध अबन्धक हैं, यह यही कहा गया है।

१. एक जीव की अपेक्षा स्वामित्व – इसमें जिस मार्गणा वाला जीव जिस कर्म के उदय या क्षयोपशम आदि से होता है, उसका वैसा कथन किया गया है । जैसे नरकगति नामकर्म के उदय से नारकी होता है। यहीं यह भी कहा गया है कि सिद्ध क्षायिक लब्धि से होता है । इस अनुयोगद्वार में ९१ सूत्र हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

२. एक जीव की अपेक्षा कालानुगम – इसमें २१६ सूत्र हैं जिनमें नरकगति आदि जीवों की आयु का वर्णन है। जीवट्ठाण में भी विषय यही है पर अन्तर यह है कि जीवट्ठाण में काल का कथन गुणस्थान की अपेक्षा से किया गया है जबकि यहां काल का कथन मार्गणा स्थानों की अपेक्षा से किया गया है।

३. एक जीव की अपेक्षा अन्तरानुगम – इसमें १५१ सूत्र हैं जिनमें मार्गणाओं में अपने अपने अवान्तर भेदों के साथ एक जीव की अपेक्षा अन्तर की प्ररूपणा की गई है। जैसे नरकगति में नारकी जीव का अन्तर कम से कम अन्तर्मुहूर्त और अधिक से अधिक असंख्यात पुद्गल परिवर्तन प्रमाणकाल है ।

४. नाना जीवों की अपेक्षा भंगविचय – इसमें २३ सूत्र हैं । इनमें बताया गया है कि मार्गणाओं में जीव नियम से कहां विद्यमान रहते हैं और कहां नहीं रहते । उनके अस्तित्व और नास्तित्व की चर्चा यहां की गई है।

५. द्रव्यप्रमाणानुगम – इसमें १७१ सूत्र हैं जिनमें चौदह मार्गणाओं में पाये जाने वाले जीवों की संख्या का विवेचन अलग-अलग किया गया है ।

६. क्षेत्रानुगम – इसमें १२४ सूत्र हैं जिनमें मार्गणा स्थानों की अपेक्षा से वर्तमान जीवों के वर्तमान क्षेत्र की प्ररूपणा स्वस्थान, समुद्घात और उपपाद इन पदों के माध्यम से की गई है ।

७. स्पर्शनानुगम – इसमें २७९ सूत्र हैं जिनमें मार्गणाओं में जीवों के वर्तमान के साथ ही अतीत व अनागत काल के क्षेत्र का कथन भी किया गया है ।

८. नाना जीवों की अपेक्षा कालानुगम – इसमें ५५ सूत्र हैं । इनमें नाना जीवों की अपेक्षा मार्गणाओं में जीवों के काल का कथन है ।

९. नाना जीवों की अपेक्षा अन्तरानुगम – इसमें ६८ सूत्र हैं । यहां मार्गणाओं में नाना जीवों की अपेक्षा यथाक्रम अन्तर की प्ररूपणा की गई है ।

१०. भागाभागानुगम – इसमें ८८ सूत्र हैं । इनमें मार्गणाओं में नारकी आदि जीव सब जीवों के कितनेवें भाग हैं इसका विवेचन किया गया है ।

११. अल्पबहुत्वानुगम – इसमें २०५ सूत्र हैं । इनमें मार्गणाओं में जीवों की हीनाधिकता पर विचार किया गया है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इसके बाद महादण्डक चूलिका है जिसमें मार्गणा रहित अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गई है तथा अनुयोगों से अवशिष्ट विषय को सूचित किया गया है । इसमें ७९ सूत्र हैं ।

इस प्रकार यह क्षुन्द्रकबन्ध नामक द्वितीय खण्ड तेरह अधिकारों और १५८९ सूत्रों में समाप्त हो जाता है । यह भाग षड्खण्डागम के सातवें भाग के रूप में प्रकाशित है।

**तृतीय खण्ड : बन्ध स्वामित्व विचय**

षट्खण्डागम का यह तृतीय खण्ड है जिसमें समस्त सूत्र ३२४ हैं । इसमें बन्धक के स्वामियों का विचार किया गया है ओघ और आदेश क्रम से । इसका आधार है छठे अनुयोग द्वार का बन्धस्वामित्व अनुयोगद्वार। इसमें चौदह जीवसमास अर्थात् गुणस्थानों का निर्देश है जिसके आश्रय से प्रकृतियों के बन्धव्युच्छित्ति की प्ररूपणा की गई है । बारहवां अनुयोगद्वार बन्धस्वामित्व विचय है।

ओघप्ररूपणा में चौदह जीवसमासों (गुणस्थानों) के नामों का उल्लेख है तीसरे सूत्र में । मिथ्यात्व, असंयम, कषाय और योगों के द्वारा जीव और कर्मो के सम्बन्ध को बन्ध कहा जाता है । यहां बन्ध के स्वामित्व के विषय में विचय अर्थात् विचारणा या मीमांसा की गई है । आगे उनके प्रकृतिबन्ध व्युच्छेद का कथन किया गया है । किस-किस गुणस्थान में कौन-कौन कर्म बन्धते हैं और कौन-कौन कर्म नहीं बंधते हैं इसे स्पष्ट किया गया है । इस सन्दर्भ में आचार्य ने २३ पृच्छाओं का उद्‌भावन कर उनका समाधान किया है । ओघाश्रित यह प्रकरण ३८ सूत्रों में समाप्त हो जाता है । प्रसंगवशात् यहीं तीर्थंकर प्रकृति के १६ कारणों का भी उल्लेख है पांच सूत्रों में (३९-४३) । तत्त्वार्थसूत्र (६.२४) में उल्लिखित १६ कारणों में कुछ भिन्नता है। यहां साधुओं की प्रासुक परित्यागता (८) तथा लब्धिसंवेग प्रसन्नता (६) के स्थान पर क्रमशः शक्तिस्त्यागतपसी और आचार्यभक्ति है। नायाधम्मकहाओ (८.६४) में १६ के स्थान पर बीस कारणों का उल्लेख है।

इसके बाद आदेश की अपेक्षा से चौदह मार्गणाओं में बन्धक-अबन्धक की प्ररूपणा की गई है। इससे निष्कर्ष यह निकलता है कि सामान्य से नरकगति में १०१

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(७० + २५ + ४ + १ + १) प्रकृतियों का बन्ध होता है । उनमें से मिथ्यात्व गुणस्थान में १०० प्रकृतियां ही बन्धती हैं, तीर्थंकर के बन्ध नहीं होता तथा सासादन में ९६ प्रकृतियों का ही बन्ध होता है। षट्खण्डागम की आठवीं पुस्तक में यह प्रकरण प्रकाशित हुआ है । श्वेताम्बर परम्परा के तीसरे कर्मग्रन्थ का नाम बन्धस्वामित्व है।

**चतुर्थ खण्ड : वेदना**

इस खण्ड के प्रारम्भ में आचार्य भूतबली ने ४४ सूत्रों से मंगलाचरण किया है । प्रारम्भिक जीवट्ठाण में पुष्पदन्त ने मंगलाचरण किया था । अतः षट्खण्डागम का यह द्वितीय भाग है । इसमें महाकर्मप्रकृतिप्राभृत के चौबीस अनुयोगद्वारों मे से प्रथम दो अनुयोगद्वारों का वर्णन हुआ है कृति और वेदना । इनमें वेदना का प्राधान्य होने से इस खण्ड का नाम वेदना रखा गया है ।

१. **कृति अनुयोगद्वार** – इसमें ७६ सूत्र हैं। इसमें कर्मप्रकृति के २४ अनुयोगद्वारों में से प्रथम दो अनुयोगद्वारों की प्ररूपणा की गई है। इसके प्रारम्भ में भूतबली ने सर्वप्रथम ''णमो जिणाणं'', ''णमो ओहिजिणाणं'', ''णमो बद्धमाणरिसिस्स'' आदि कहकर ४४ सूत्रों से जिनों को नमस्कार किया है । इसके बाद कृति अनुयोगद्वार की सात प्रकार से मीमांसा की गई है – नाम, स्थापना, द्रव्य, गणना, ग्रन्थ, करण और भाव कृति (सूत्र ४६)। आगे कौन नय किन कृतियों को स्वीकार करता है इसे स्पष्ट करते हुए यह कहा गया है कि नैगम, व्यवहार और संग्रह ये तीन नय सभी कृतियों को विषय करते हैं । ऋजुसूत्रनय स्थापना को स्वीकार नहीं करता और शब्दादि नय नामकृति और भावकृति को स्वीकार करते हैं (सूत्र ४७–५०) ।

१) जीव या अजीव का 'कृति' नाम रखा जाना नामकृति है ।

२) काष्ठ, चित्र आदि कर्म में 'यह कृति है' इस प्रकार की स्थापना करना स्थापना कृति है । मूर्तियों आदि की स्थापना तदाकार कृति है और अक्ष, कौडी आदि में कृति की स्थापना करना अतदाकार स्थापना कृति है।

३) द्रव्यकृति दो प्रकार की है – आगम द्रव्यकृति और नोआगम द्रव्यकृति । आगम द्रव्यकृति के ९ अधिकार हैं – स्थित, जित, परिचित, वाचनोपगत, सूत्रसम,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अर्धसम, ग्रन्थसम, नामसम और घोषसम । इन सभी का विवेचन यहां किया गया है । इन अर्थाधिकारों सम्बन्धी उपयोग-भेदों का भी उल्लेख हुआ है - वाचना, पृच्छना, प्रतीच्छना, परिवर्तना, अनुप्रेक्षणा, स्तव, स्तुति, धर्मकथा आदि । इसी प्रसंग में गणनाकृति के अनेक भेद बतलाये हैं और ग्रन्थकृति के भी। इसी तरह शेष अन्य कृतियों पर भी प्रकाश डाला गया है । यह कृति अनुयोगद्वार ९ वीं पुस्तक में प्रकाशित हुआ है । श्वे. परम्परा के अनुयोगद्वार से कृति अनुयोगद्वार की तुलना की जा सकती है जो लगभग समान विषयावलम्बी है।

२. **वेदना अनुयोगद्वार** - इस अधिकार में १६ अनुयोगद्वार हैं वेदनानिक्षेप, वेदनानय विभाषणता, वेदनानामविधान, वेदनाद्रव्यविधान, वेदना क्षेत्रविधान, वेदना काल विधान, वेदना भावविधान, वेदना प्रत्ययविधान, वेदना अनन्तर विधान, वेदना संनिकर्ष विधान, वेदना परिमाण विधान, वेदना भागाभाग विधान और वेदना अल्पबहुत्व। इनके माध्यम से अष्ट कर्मों का विस्तार से सम्बद्ध विवेचन किया गया है । षट्खण्डागम का यह चतुर्थ खण्ड है।

इन १६ अनुयोगद्वारों के आश्रय से यहां वेदना की प्ररूपणा इस प्रकार ही गई है -

१. वेदना निक्षेप - इसके चार भेद हैं - नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव । इसमें निक्षेप व्यवस्था है ।

२. वेदना नय विभाषणता - इसमें कौन नय किन वेदनाओं को स्वीकार करता है इसको स्पष्ट किया गया है। सभी व्यवहार नयाधीन हैं । निक्षेपों में नय योजना का कथन है ।

३. वेदनानामविधान - यहां बन्ध, उदय व सत्त्व स्वरूप नोआगम द्रव्य कर्मवेदना प्रकृत है । प्रकृतवेदना के और नाम के विधान की प्ररूपणा करना इस अनुयोगद्वार का प्रयोजन है । तदनुसार नैगम व्यवहारनय की अपेक्षा उक्त वेदना के आठ भेद हैं - ज्ञानावरणीय वेदना, दर्शनावरणीय वेदना आदि । ये भेद आठों कर्मों की वेदना के अनुसार आठ हैं । संग्रहनय की अपेक्षा आठों कर्मों की एक वेदना है और उदयागत वेदनीयकर्म ही वेदना है । शब्दनय की अपेक्षा 'वेदना' ही वेदना है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

४. वेदना द्रव्य विधान – इसमें वेदना रूप द्रव्य के उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य पदों की प्ररूपणा की गई है । इसी की प्ररूपणा में इन तीन अनुयोगद्वारों को जानना आवश्यक माना गया है – पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व।

## चूलिका

इसके बाद धवलाकार की दृष्टि से वेदना अधिकार का चूलिका भाग प्रारम्भ होता है जिसमें सूत्र के विशेषार्थ को प्रकाशित किया गया है । यहां योगाल्पबहुत्व और प्रदेश अल्पबहुत्व की विशेष प्ररूपणा की गई है । योगस्थान प्ररूपणा में दस अनुयोगद्वार हैं – अविभागप्रतिच्छेद, वर्गणा, स्पर्धक, अन्तर, स्थान, अनन्तरोपनिधा, परम्परोपनिधा, समयप्ररूपणा, बुद्धिप्ररूपणा और अल्पबहुत्व।

अन्तिम सूत्र में यह कहा गया है कि प्रदेशबन्ध के कारण योगस्थान ही हैं। इसलिए वेदना में योगस्थान और उनकी वर्गणा आदि का कथन किया गया है । यहां तक षट्खण्डागम की दसवीं पुस्तक में प्रकाशित है ।

५. वेदना क्षेत्र विधान – इसमें भी तीन अनुयोगद्वार हैं – पद मीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व। यहां ज्ञानावरणीय कर्म की क्षेत्र, स्वामित्व और अल्पबहुत्व की दृष्टि से वेदना उत्कृष्ट भी है जघन्य भी है और अजघन्य भी है ।

६. वेदना काल विधान – इसमें भी पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व नाम के वे ही तीन अनुयोगद्वार हैं जिनमें काल की अपेक्षा ज्ञानावरणादि कर्मों पर विचार किया गया है ।

## चूलिका

इसके बाद वेदना काल विधान की दो चूलिकाओं का क्रम आता है – जिनमें सूत्रों का विशेषार्थ विवेचित हुआ है । प्रथम चूलिका की प्रारम्भिक दो गाथाओं में असंख्यात गुणी निर्जरा की बात कही गई है । यहां मूलप्रकृतिस्थितिबन्ध के चार अनुयोगद्वार बताये गये हैं – स्थितिबन्धस्थान प्ररूपणा, निषेक प्ररूपणा, आबाधा काण्डक प्ररूपणा और अल्पबहुत्व।

कालविधान की दूसरी चूलिका में तीन अनुयोगद्वार हैं – जीवसमुदाहार, प्रकृतिसमुदाहार और स्थितिसमुदाहार। जीवसमुदाहार में साता – असाता वेदनीय की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

एक-एक स्थिति में इतने-इतने जीव हैं, इत्यादि का विचार किया गया है । प्रकृति समुदाहार में कर्मों के स्थितिबन्धाध्यवसानों का प्रमाण और उनकी हीनाधिकता को स्पष्ट किया गया है । तथा स्थिति समुदाहार में बन्ध के कारणभूत अध्यवसानों की गणना, समानता, असमानता, हीनाधिकता आदि पर विचार किया गया है। क्षेत्रविधान और कालनिधान पुस्तक ११ में प्रकाशित है।

७. वेदना भावविधान – इसमें भी तीन अनुयोगद्वार हैं – पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व। पदमीमांसा में भाव की अपेक्षा ज्ञानावरणीयादि वेदनाओं की उत्कृष्टता, अनुत्कृष्टता, आदि की स्वामित्व में स्वामित्व की और अल्पबहुत्व अनुयोगद्वार में उनकी हीनाधिकता की प्ररूपणा की गई है । इसी विषय को इन गाथासूत्रों द्वारा स्पष्ट किया गया है ।

इसके बाद वेदना भाव विधान से संबद्ध तीन चूलिकाएँ हैं । प्रथम चूलिका में दो गाथाओं और गद्यसूत्रों द्वारा सम्यक्त्व की उत्पत्ति, दर्शनमोह के क्षपक आदि की निर्जरा और विपरीत क्रम से उस निर्जरा के संख्यातगुणे काल की प्ररूपणा की गई है । क्षेत्र विधान और कालविधान पुस्तक ११ में प्रकाशित है ।

दूसरी चूलिका में अनुभागबन्धाध्यवसायस्थान की प्ररूपणा बारह अनुयोगद्वारों के द्वारा की गई है। ये बारह अनुयोगद्वार इस प्रकार हैं – अविभागी प्रतिच्छेद प्ररूपणा, स्थानप्ररूपणा, अन्तरप्ररूपणा, काण्डप्ररूपणा, ओजयुग्मप्ररूपणा, षट्स्थानप्ररूपणा, अधस्तनस्थानप्ररूपणा, समयप्ररूपणा, बुद्धिप्ररूपणा, यवमध्य। प्ररूपणा, पर्यवसान प्ररूपणा और अल्पबहुत्वप्ररूपणा। इनका यहां विस्तार से विवेचन किया गया है।

तीसरी चूलिका में जीवसमुदाहार का कथन है । इसमें जीव के सदृश, विसदृश आदि रूपों पर प्रकाश डाला गया है । इसमें आठ अनुयोगद्वार हैं – एकस्थान जीवप्रमाणानुगम, निरन्तरस्थान जीवप्रमाणानुगम, सान्तरस्थान जीवप्रमाणानुगम, नानाजीवकालप्रमाणानुगम, बुद्धिप्ररूपणा, यवमध्यप्ररूपणा, स्पर्शनप्ररूपणा और अल्पबहुत्व । इन सभी अनुयोगद्वारों के विषय में मूल ग्रन्थ देखिए ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

८. वेदना प्रत्यय विधान – इस अनुयोगद्वार में ज्ञानावरणीय आदि आठ कर्मवेदनाओं के प्रत्ययों (कारणों) पर विभिन्न नयों की दृष्टि से विचार किया गया है, जैसे प्राणातिपात, मृषावाद, क्रोध, मान, रति, अरति, मिथ्याज्ञान आदि। इसमें १६ सूत्र हैं।

९. वेदना स्वामित्व विधान – इस अनुयोगद्वार में ज्ञानावरणीय आदि कर्मवेदनाओं के स्वामी के विषय में नयों के आधार पर विचार किया गया है। इसमें भी १५ सूत्र हैं।

१०. वेदना वेदना विधान – इसमें प्रथम वेदना शब्द का अर्थ वेदन है, दूसरे वेदना शब्द का अर्थ अनुभवन है और विधान का अर्थ प्ररूपण है। इस तरह इस अनुयोगद्वार में वध्यमान, उदीर्ण और उपशान्त कर्मवेदनाओं की प्ररूपणा नैगमादि नयों के आश्रय से की गई है। इसमें ५८ सूत्र हैं।

११. वेदना गति विधान – यहां वेदना का अर्थ कर्मस्कन्ध है। तदनुसार इस अनुयोगद्वार में राग द्वेषादि के वश जीव प्रदेशों का संचार होने पर उनसे संबद्ध कर्मस्कन्धों का भी उनके साथ गमन या संचार (गति) होता है। इसी का विवेचन यहां नयाधार पर किया गया है। इसमें १२ सूत्र हैं।

१२. वेदना अनन्तरविधान – पूर्व वेदनावेदना विधान अनुयोगद्वार में बध्यमान, उदीर्ण और उपशान्त इन तीन अवस्थाओं को वेदना कहा गया है। उनमें बध्यमान कर्म बंधने के समय में ही विपाक को प्राप्त होकर फल देता है। इसका स्पष्टीकरण नयादि के माध्यम से इस अनुयोगद्वार में किया गया है। इसमें ११ सूत्र हैं।

१३. वेदना संनिकर्ष विधान – सन्निकर्ष का तात्पर्य है – द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावों में से क्या उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य, अजघन्य, है इसकी परीक्षा करना। इसके दो भेद हैं स्वस्थान वेदनासंनिकर्ष जिसमें एक कर्म की एतद् विषयक परीक्षा होती है और परस्थान वेदना संनिकर्ष जिसमें आठों कर्म विषयक परीक्षा होती है। इसमें ३२० सूत्र हैं।

१४. वेदना परिमाण विधान – इसमें तीन अनुयोगद्वार हैं – प्रकृत्यर्थता,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

समयप्रबद्धार्थता और क्षेत्रप्रत्यास । प्रकृति का अर्थ है स्वभाव या शक्ति । प्रकृत्यर्थता में कर्मो की शक्ति के प्रमाण की चर्चा की गई है । अन्य अनुयोगों में उनके समय और क्षेत्र पर विचार किया गया है । इसमें ५३ सूत्र हैं।

१५. वेदना भागाभागविधान – इसमें भी पूर्ववत् तीन अनुयोगद्वार हैं जिनमें विवक्षित कर्मप्रकृतियां सब प्रकृतियों के कितने वें भाग प्रमाण हैं, इसे स्पष्ट किया गया है । इसमें २१ सूत्र हैं ।

१६. वेदना अल्पबहुत्व – यहां भी पूर्ववत् तीन अनुयोगद्वारों के माध्यम से प्रकृतियों के अल्पबहुत्व को स्पष्ट किया गया है । इसमें २६ सूत्र हैं ।

पूर्वोक्त वेदना भावविधान आदि अल्पबहुत्व पर्यन्त (७–१६) अनुयोगद्वार १२ वीं पुस्तक में प्रकाशित हैं ।

**पंचम खण्डः वर्गणा**

स्पर्श अनुयोग द्वार से वर्गणा खण्ड प्रारंभ होता है। इस अनुयोग द्वार में बन्ध, बन्धक, बन्धनीय और बन्धविधान इन चार अधिकारों में से बन्ध और बन्धनीय ये दो अधिकार समाविष्ट हैं । इनमें बन्धनीय वर्गणाओं की प्ररूपणा के विस्तार होने से इस खण्ड का नाम 'वर्गणा' हुआ है । इसमें स्पर्श, कर्म व प्रकृति पर विचार किया गया है ।

१. स्पर्श – इसमें १६ अनुयोगद्वार हैं – स्पर्श निक्षेप, स्पर्शनयविभाषणता, स्पर्शनामविधान, स्पर्शद्रव्यविधान, स्पर्शक्षेत्रविधान, स्पर्शकालविधान, स्पर्शभावविधान, स्पर्शप्रत्यय विधान, स्पर्शस्वामित्वविधान, स्पर्शस्पर्शविधान, स्पर्श–गतिविधान, स्पर्शअनन्तरविधान, स्पर्शसन्निकर्षविधान, स्पर्शपरिमाण–विधान, स्पर्शभागाभागविधान और स्पर्शअल्पबहुत्व। इन अनुयोगद्वारों में उनके आधार पर स्पर्श आदि की प्ररूपणा की गई है । इनमें स्पर्श निक्षेप के १३ भेदों का कथन है – नाम, स्थापना, द्रव्य, एक क्षेत्र, अनन्तरक्षेत्र, देश, त्वक्, सर्व, स्पर्श स्पर्श, कर्म स्पर्श, बन्धस्पर्श, भव्यस्पर्श और भावस्पर्श । इसमें ३३ सूत्र हैं । ये स्पर्श नैगमनय के विषय हैं। इन स्पर्शों में यहां कर्मस्पर्श से ही प्रयोजन हैं।

२. कर्म – इसमें भी पूर्ववत् १६ अनुयोगद्वार हैं । कर्म निक्षेप के दस भेद हैं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

– नाम, स्थापना, द्रव्य, प्रयोग, समवदान, अधःकर्म, ईर्यापथ, तपःकर्म, क्रियाकर्म और भावकर्म । इनमें समवदान कर्म पर विशेष विस्तृत विवेचन हुआ है । इसमें ३१ सूत्र हैं । ३१ वें सूत्र की धवला टीका में वीरसेन ने कहा है कि मूलतन्त्र में तो प्रयोग कर्म, समवदानकर्म, अधःकर्म, ईर्यापथःकर्म, तपःकर्म और क्रियाकर्म इन छह कर्मों की प्रधानता है। इन्हीं की विस्तारसे प्ररूपणा की गई है। फिर उन्होंने भी इन छह कर्मों की सत्, संख्या आदि आठ अनुयोगद्वारों के आश्रय से विस्तृत प्ररूपणा की है ।

३. प्रकृति – इस अनुयोगद्वार में भी पूर्ववत् १६ अनुयोगद्वारों के माध्यम से कौन नय किन कर्म प्रकृतियों को विषय करता है, इसका विचार किया गया है । उदाहरणार्थ – नैगम, व्यवहार और संग्रह ये तीन नय उन नामादि रूप चारों प्रकृतियों को विषय करते हैं । ऋजुसूत्रनय स्थापना प्रकृति को और शब्दनय नामप्रकृति और भावप्रकृति को विषय करता है । इसी प्रसंग में यहां आभिनिबोधक ज्ञानावरणीय के अनेक प्रकार से भेद करते हुए ३८४ भेदों को स्पष्ट किया गया है।

इसी तरह श्रुतज्ञानावरणीय कर्म की प्रकृतियों का विश्लेषण करते हुए अक्षर, संख्या आदि पर विचार करते हुए उसकी बीस प्रकार की प्ररूपणाओं का कथन किया गया–पर्यायावरणीय, पर्यायसमासावरणीय, अक्षरावरणीय, अक्षरसमासावरणीय, पदावरणीय, पदसमासावरणीय, संघातावरणीय, संघातसमासावरणीय, प्रतिपत्ति- आवरणीय, प्रतिपत्तिसमासावरणीय, अनुयोगद्वारावरणीय, अनुयोगद्वारसमासा- वरणीय, प्राभृतप्राभृतावरणीय, प्राभृतप्राभृतसमासावरणीय, प्राभृतावरणीय, प्राभृत– समासावरणीय, वस्तुआवरणीय, वस्तुसमासावरणीय, पूर्वावरणीय और पूर्वसमासावरणीय (४७–४८) । इसी प्रसंग में श्रुतज्ञान के ४१ पर्यायार्थक शब्दों का भी उल्लेख मिलता है । लगता है, पहले पूर्व सम्बन्धी ज्ञान ही विवक्षित था। बाद में आचारांगादि सम्बन्धी ज्ञान गर्भित किया गया।

अवधिज्ञानावरणीय की असंख्यात प्रकृतियां होती हैं । यहां उसके भवप्रत्यय और गुणप्रत्यय भेदों का सांगोपांग विवेचन है । इसी क्रम में मनःपर्यय और केवलज्ञान का भी विवेचन हुआ है । केवलज्ञानावरणीय कर्म की एक ही प्रकृति है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आगे क्रम से दर्शनावरणीय, वेदनीय, मोहनीय और आयुकर्म की उत्तरप्रकृतियों का नाम निर्देश किया गया है। तत्पश्चात् नामकर्म की ४२ प्रकृतियों की विवेचना है । फिर गोत्र और अन्तराय कर्म की प्रकृतियों का भी वर्णन करते हुए आगमभाव और नोआगम भाव प्रकृति की विवेचना करते हुए भावप्रकृति की प्ररूपणा की गई है ।

इस प्रकार वर्गणा खण्ड में स्पर्श, कर्म और प्रकृति ये तीन अनुयोगद्वार १३ वीं पुस्तक में प्रकाशित हुए हैं ।

**बन्धन अनुयोगद्वार**

१. बन्ध – इस अनुयोगद्वार में बन्धन की व्याख्या चार प्रकार से की गई है – बन्ध, बन्धक, बन्धनीय और बन्धविधान । यहां बन्धक और बन्ध विधान की सूचना मात्र की है। क्योंकि बन्धक का विशेष विचार खुद्दाबन्ध में बन्धविधान का विशेष विचार महाबन्ध में हुआ है। बन्धन ही बन्ध है । इसके चार भेद हैं – नाम, स्थापना, द्रव्य और भावबन्ध । नयादि दृष्टि से इनकी विवेचना करते हुए नोआगम भावबन्ध के दो भेद बताये हैं – जीव भावबन्ध और अजीव भावबन्ध । विभिन्न कर्मो के उदय से ये जीव भावबन्ध होते हैं। अजीव भावबन्ध में वर्णो आदि का संयोग या समवाय रूप सम्बन्ध होता है। आगे, द्रव्यबन्ध की प्ररूपणा विस्रसाबन्ध और प्रयोगबन्ध और उनके भेदों के आधार पर की गई है। विस्रसाबन्ध के आदि और अनादि जैसे भेद हैं और प्रयोग बन्ध पांच प्रकार का है – आलपन, अल्लीवन, संश्लेष, शरीरबन्ध और शरीरीबन्ध ।

२. बन्धक – बन्धक जीव है। उन बन्धक जीवों की प्ररूपणा क्षुद्रकबन्ध नामके दूसरे खण्ड में 'एक जीव की अपक्षा स्वामित्व' आदि ग्यारह अनुयोगद्वारों में विस्तार से की गई है ।

३. बन्धनीय अनुयोगद्वार – बन्धनीय का तात्पर्य है जो वेदन या अनुभवन किया जाता है । इसका सम्बन्ध यहां वर्गणा से है जिसकी संख्या २३ है । प्रारम्भ में इसके आठ अनुयोगद्वार बताये हैं। उनमें प्रथम वर्गणा के १६ अनुयोगद्वार हैं – वर्गणानिक्षेप, वर्गणानयविभाषणता, वर्गणाप्ररूपणा, वर्गणानिरूपणा, वर्गणाध्रुवा–

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ध्रुवानुगम, वर्गणासान्तरनिरन्तरानुगम, वर्गणाओज युग्मानुगम, वर्गणाक्षेत्रानुगम, वर्गणास्पर्शनानुगम, वर्गणाकालानुगम, वर्गणा-अन्तरानुगम, वर्गणाभावानुगम, वर्गणा-उपनयनानुगम, वर्गणापरिमाणानुगम, वर्गणाभागाभागानुगम और वर्गणा-अल्पबहुत्व (६९-७०)। वर्गणा भी अभ्यन्तर और बाह्य के भेद से को प्रकार की है।

वर्गणा प्ररूपणा की संख्या २३ है - (१) एकप्रदेशिक परमाणु-पुद्गलवर्गणा, द्विप्रदेशिक परमाणुपुद्गलवर्गणा, इसी प्रकार त्रिप्रदेशिक, चतुःप्रदेशिक आदि (२) संख्यातप्रदेशिक, (३) असंख्यात प्रदेशिक, परीतप्रदेशिक, अपरीतप्रदेशिक, (४) अनन्तप्रदेशिक, अनन्तानन्त प्रदेशिक परमाणुपुद्गलवर्गणा, अनन्तानन्तप्रदेशिक वर्गणाओं के आगे, (५) आहारद्रव्यवर्गणा, (६) अग्रहण वर्गणा, (७) तैजसद्रव्यवर्गणा, (८) अग्रहणद्रव्यवर्गणा, (९) भाषावर्गणा, (१०) अग्रहणद्रव्य-वर्गणा, (११) मनोद्रव्यवर्गणा, (१२) अग्रहणद्रव्यवर्गणा, (१३) कार्माणद्रव्यवर्गणा, (१४) ध्रुवस्कन्धवर्गणा, (१५) सान्तरनिरन्तर द्रव्यवर्गणा, (१६) ध्रुवशून्यवर्गणा, (१७) प्रत्येकशरीरद्रव्यवर्गणा, (१८) ध्रुवशून्यद्रव्यवर्गणा, (१९) बादरनिगोद। द्रव्यवर्गणा, (२०) ध्रुवशून्य वर्गणा, (२१) सूक्ष्मनिगोदवर्गणा, (२२) ध्रुवशून्य द्रव्यवर्गणा और (२३) महास्कन्धवर्गणा; इन वर्गणाओं का उल्लेख किया गया है (७६-१७)। इसके बाद वर्गणानिरूपणा को स्पष्ट किया गया है। शेष बारह अनुयोग द्वारों की प्ररूपणा मूल ग्रन्थ कर्ता ने नहीं की है। धवलाकार ने अवश्य उनकी प्ररूपणा की है। यहीं अभ्यन्तर वर्गणा समाप्त हो जाती है।

पांच शरीरों की बाह्य वर्गणा का विवेचन आगे चार अनुयोग द्वारों के माध्यम से किया गया है-

**१. शरीरशरीरप्ररूपणा** - शरीर का अर्थ जीव है। इसमें साधारण (वनस्पति कायिक) और प्रत्येक शरीर जीवों की विस्तृत विवेचना की गई है। यहां वनस्पति कायिकों से निगोद जीवों के भेद-अभेद का प्रासंगिक विचार कर निगोद जीवों के लक्षण आदि पर विचार किया गया है।

**२. शरीर प्ररूपणा** - इसमें छह अनुयोगद्वार हैं - नाम निरुक्ति,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रदेशप्रमाणानुगम, निषेक प्ररूपणा, गुणाकार, पदमीमांसा और अल्पबहुत्व । इनके माध्यम से पांचों शरीरों के विषय में अच्छी चर्चा की गई है।

३. शरीर विस्रसोपचय प्ररूपणा – इसके भी छह अनुयोगद्वार हैं – अविभाग प्रतिच्छेदप्ररूपणा, वर्गणा प्ररूपणा, स्पर्धक प्ररूपणा, अन्तरप्ररूपणा, शरीर प्ररूपणा और अल्प बहुत्व । इसमें स्निग्ध और रूक्ष गुणों की तथा औदारिक आदि शरीरों की यहां प्ररूपणा की गई है ।

४. विस्रसोपचय प्ररूपणा – जीव से रहित हुए उन्हीं पर अणुओं के विस्रसोपचय की प्ररूपणा की गई है ।

इसके बाद चूलिका अंग शुरू हो जाता है । यहां चार अनुयोगद्वारों से इसका और भी विवेचन किया गया है। इसके बाद बन्धविधान नामक चतुर्थ अनुयोग द्वार का विवेचन प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश के माध्यम से किया गया है ।

यहीं पांचवां वर्गणाखण्ड समाप्त हो जाता है । इसमें कुल सूत्रसंख्या ६८१९ और गाथासंख्या २७ है। यह भाग १४ वीं पुस्तक में प्रकाशित है । इसके बाद महाबन्ध नामक छठा खण्ड प्रारम्भ होता है ।

**षष्ठ महाबन्ध खण्ड**

बन्धनीय अधिकार के बाद प्रकृतिबन्ध, प्रदेशबन्ध, स्थितिबन्ध और अनुभाग बन्ध का विवेचन इस छठे खण्ड में हुआ है । यह विवेचन प्रकृतिसमुत्कीर्तन, सर्वबन्ध, नोसर्वबन्ध, उत्कृष्टबन्ध, अनुत्कृष्टबन्ध, जघन्यबन्ध, सादिबन्ध, अनादिबन्ध, ध्रुवबन्ध, अध्रुव बन्ध आदि चौबीस अनुयोगद्वारों के माध्यम से किया गया है । आकार में विशाल होने के कारण इस ग्रन्थ को स्वतन्त्र ग्रन्थ जैसा मान लिया गया है । इसलिए हमने भी इसे पृथक् भाग में ही संयोजित किया है । वहीं इसके विषय में विस्तार से लिखा गया है ।

**गाथासूत्र**

षड्खण्डागम में गद्य सूत्रों के अतिरिक्त कुछ गाथासूत्र भी हैं जिनकी संख्या वेदनाखण्ड में ५ और वर्गणाखण्ड में २८ हैं। इनमें २५ गाथा सूत्र ऐसे हैं जो प्राचीन प्रतीत होते है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१. वेदनाखण्ड के वेदना भावविधान अनुयोगद्वार में उत्तरप्रकृतियों के अनुभाग सम्बन्धी अल्पबहुत्व की प्ररूपणाकारक ३ गाथासूत्रों और ५२ सूत्रों द्वारा उन गाथाओं के पदों का विवरण दिया गया है उदाहरणार्थ –

''सादं जसुच्च दे कं ते आ वे मणु अणंतगुणहीणा ।
ओ मिच्छ के असादं वीरिय अणंताणु संजलणा ।।१।।'

इसके एक-एक पद को लेकर भूतबलि ने १९ सूत्रों की रचना की और उन पदों को स्पष्ट किया। संभव है, समूचा महाकम्मपयडि इसी प्रकार की संकेतात्मक भाषा में रहा हो जिसे धरसेन ने पुष्पदन्त-भूतबलि को पढाया था । ये गाथासूत्र परम्परागत रहे होंगे जिनका व्याख्यान आचार्य धरसेन ने अपने शिष्यों को किया । जो गाथाएँ दुष्प्रवेश्य या दुर्बोध्य थीं उनका तो उन्होंने व्याख्यान कर दिया पर जो सरल और सुबोध थीं उन्हें यथावत् रहने दिया । ऐसी सरल गाथाएँ षड्खण्डागम में व्याख्या के बिना ही संमिलित कर दी गईं। जैसे प्रकृति, अनुयोगद्वार में अवधिज्ञान का वर्णन करने वाली १५ गाथाएँ। इसी तरह १ से ३ गाथाओं पर ५२ सूत्र, ४ से ६ गाथाओं पर ५६ सूत्र, तथा ७ से ८ गाथाओं पर २२ सूत्रों की रचना की गई ।

इन सूत्रों को धवलाकार ने चूर्णिसूत्रों की संज्ञा दी है । इसी तरह उन्होंने कसायपाहुड की गाथाओं पर रचे गये सूत्रों को भी चूर्णिसूत्र ही कहा है । कहीं कहीं उन्होंने इसके लिए 'विहासा' शब्द का भी प्रयोग किया है। षड्खण्डागम में समागत ऐसी अनेक गाथाएँ हैं जो प्राकृत पंचसंग्रह, गोमट्टसार जीवकाण्ड कर्मकाण्ड और श्वेताम्बर आगम ग्रन्थों में उद्धृत हुई हैं। इसलिए इस तथ्य की संभावना बढ जाती है कि ये गाथाएँ परम्परागत रही हैं जो संघभेद के पूर्व से ही चली आ रही थीं और जिन्हें उत्तरकालीन आचार्यो ने अपने-अपने ग्रन्थों में समाविष्ट कर लिया ।

### षट्खण्डागम में कर्मसिद्धान्त

कर्मवाद में कर्म स्वयं का कर्तृत्व है, सृजन है और आत्मा की स्वतन्त्रता को उद्घोषित कर व्यक्ति को सत्कर्मो की ओर उन्मुख करना उसका लक्ष्य है । अविद्या, मोह, हिंसा और अज्ञान के कारण प्राणी आत्मा के विशुद्ध स्वरूप को प्राप्त नहीं कर पाता। कषायादि के कारण उसका ज्ञान-दर्शन स्वरूप आवृत हो जाता है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और असत्कर्मों के कारण वह संसार-सागर में जन्म-मरण के चक्कर लगाता रहता है। जन्म-मरण के इस चक्कर से मुक्त होने के लिए वह त्याग तपस्या करता है, कर्मों की निर्जरा करता है और परम वीतरागता को पाने का प्रयत्न करता है । इसलिए कर्मवाद भी अहिंसा का ही विस्तार है । षड्खण्डागम की यही पृष्ठभूमि है ।

आत्मा और कर्म की इस लम्बी यात्रा में कालवाद, स्वभाववाद, नियतिवाद, ईश्वरवाद, पुरुषार्थवाद आदि अनेक सिद्धान्तों ने व्यक्ति को इन दुःखों से बचाने के लिए पहल की । उन्होंने ईश्वर की कल्पना कर उसके हाथ में अपने जीवन की बागडोर भी सम्हाल दी पर निष्पक्षता और व्यावहारिक स्तर पर खडे होकर सोचने पर व्यक्ति को यह लगा कि इन सभी वादों का समन्वय ही समस्या का निदान है। शुभाशुभ कर्मो के फलदाता के रूप में ईश्वर विशेष की आवश्यकता नहीं, बल्कि यह काम उसके कर्म स्वयं ही स्वभावतः कर डालते हैं । कर्तृत्व और भोक्तृत्व के बीच ईश्वर जैसी किसी शक्ति विशेष को बीच में लाने की कोई जरूरत ही नहीं । कर्म का कर्ता ही इसके लिए उत्तरदायी है । यह जैन दर्शन की मान्यता है । इसी को षट्खण्डागम में विस्तार से व्याख्यायित किया गया है।

जैनधर्म का यह कर्म सिद्धान्त मनोविज्ञान और आत्मवाद पर आधारित है । मानवता और पुरुषार्थवाद की कथा को समाहित करने वाला यह सिद्धान्त जीवन की सही व्याख्या करता है और यह कहता है कि कर्म करने वाला ही उसका भोक्ता होता है और वही अपने ही शुभ भावों और सत्कर्मो से निर्वाण प्राप्त करता है । आगे हम इस कर्मवाद पर कुछ और विचार करेंगे ।

अब हम षट्खण्डागम ग्रन्थ की संक्षिप्त तुलना कतिपय ऐसे ग्रन्थों से करना चाहेगें जिनका संबन्ध या तो मूलतः कर्मसिद्धान्त से है या फिर उसे उद्घृत किया है।

## षड्खण्डागम और कसायपाहुड

इसके विषय में हम कसायपाहुड की भूमिका में कुछ प्रकाश डाल चुके हैं । दोनों ग्रन्थ परमागम की श्रेणी में आते हैं । षड्खण्डागम अग्रायणी पूर्व से उद्भूत हुआ है तो कषायपाहुड का सम्बन्ध ज्ञानप्रवाद पूर्वश्रुत से रहा है। धरसेन अग्रायणी पूर्व के चयनलब्धि नामक पांचवें अधिकार के महाकर्मप्रकृति प्राभृत नामक चौथे

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राभृत के ज्ञाता था । उसे उन्होंने पुष्पदन्त-भूतबलि को दिया जिन्होंने षड्खण्डागम की रचना की । इसी तरह गुणधर भट्टारक प्रेयोद्वेषप्राभृत (कसायप्राभृत) के ज्ञाता थे जो ज्ञानप्रवादपूर्व के दसवें वस्तु अधिकार का तीसरा प्राभृत है । उन्होंने सोलह हजार पद प्रमाण प्रेयोद्वेष प्राभृत को मात्र १८० गाथाओं में रचा । गुणधर आचार्य धरसेन के पूर्ववर्ती श्रुतधर थे। श्रुत साहित्य की दृष्टि से वे प्रथम लेखक हैं जिन्होंने कसायपाहुड की रचना की । षड्खण्डागम इसके बाद की रचना है ।

कसायपाहुड समासपद्धति में लिखा हुआ प्रथम कर्मग्रन्थ है । उसमें षड्खण्डागम जैसा पुनरुक्ति दोष खोजने पर भी नहीं मिलेगा । प्रश्नात्मकशैली का प्रयोग दोनों में हुआ है जो प्राचीनता का प्रतीक है । कषायप्राभृत की ९५-१०९ गाथाएँ षड्खण्डागम की जीवस्थान चूलिका में उद्धृत हुई हैं और ११० वीं गाथा के समूचे भाव को षड्खण्डागम के सूत्र १.९-८, ११-१२ में देखा जा सकता है । अतः यह स्पष्ट है कि कसायपाहुड षड्खण्डागम का पूर्ववर्ती आगम ग्रन्थ है । विशेषता यह है कि षड्खण्डागम का अधिकांश भाग गद्य में लिखा गया है जबकि कसायपाहुड पद्यात्मक है। प्रथम में मंगल है दूसरे में मंगल नहीं है । षड्खण्डागम में चूलिकाएँ हैं पर विषय को अधिकारों में विभाजित नहीं किया जबकि कसायपाहुड में चूलिकाएँ नहीं हैं पर विषय का विभाजन अधिकारों में हुआ है । षड्खण्डागम में गुणस्थानों का स्पष्ट वर्णन है पर कसायपाहुड में गुणस्थानों और मार्गणाओं का कोई उल्लेख नहीं है। इससे लगता है कि गुणस्थानों का विकास षड्खण्डागम काल में हुआ है ।

### षड्खण्डागम और मूलाचार

मूलाचार आचार्य कुन्दकुन्द का ग्रन्थ है, वट्टकेर का नहीं । वट्टकेर उनका विशेषण रहा होगा। दोनों ग्रन्थों की तुलना करने पर उनकी पूर्वापरता का आभास हो जाता है । षड्खण्डागम में छह पर्याप्तियों का उल्लेख तो है पर उनके नामों का निर्देश नहीं मिलता । मूलाचार में ये नाम मिल जाते हैं, साथ ही काल का भी निर्देश प्राप्त होता है (मू. १२. ६-७)। देवों की आयु का भी विषद वर्णन मूलाचार में मिलता है जबकि षड्खण्डागम में नहीं है । तिलोयपण्णत्ति में मूलाचार का स्पष्ट रूप से इस सन्दर्भ में उल्लेख कर यह संकेत किया कि तिलोयपण्णत्ति मूलाचार का उत्तरवर्ती

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ग्रन्थ है (गा. ८.५३०-५३२)। इसी तरह मूलाचार में गुणस्थान और मार्गणाओं का वर्णन नहीं मिलता जबकि षड्खण्डागम में यह विस्तार से विवेचित हुआ है । इसका मूल कारण यह है कि मूलाचार आचार विषयक ग्रन्थ है जिसमें गुणस्थान वर्णन का कोई क्षेत्र ही नहीं रहता । इस सब के बावजूद यह अधिक संभावना है कि मूलाचार के कर्ता आचार्य कुन्दकुन्द को आनुपूर्व से आचार परम्परा प्राप्त हुई जिसे उन्होंने अपने ग्रन्थों में समाहित किया है । इस सन्दर्भ में विशेष रूप से पर्याप्ति अधिकार उल्लेखनीय है । आचार्यो में मतभेद भी कुन्दकुन्द के काल से अधिक पनपे हुए हैं ।

**षड्खण्डागम और कम्मपयडी**

षड्खण्डागम के सूत्रों की तुलना कम्मपयडी से की जा सकती है । कम्मपयडी में षड्खण्डागम के सूत्रों का आधार लेकर शिवशर्मसूरि (वि. सं. ५ वीं शती) ने गाथाओं की रचना की है । श्री पं. हीरालाल सि. शास्त्री ने षड्खण्डागम और कम्मप्पयडि की तुलना करते हुए यह निष्कर्ष निकाला है कि शिवशर्म सूरि ने कम्मपयडि की रचना षड्खण्डागम के आधार से की है । कम्मपयडि को संगहणी कहा गया है। इससे पता चलता है कि ये गाथाएँ परम्परा से दोनों सम्प्रदायों में संग्रहीत हुई हैं।

४७५ गाथाओं में निबद्ध इस कम्मपयडि में बन्धन, संक्रमण, उद्वर्तना, अपवर्तना, उदीरणा, उपशामना, निधत्ति, और निकाचना इन आठ कारणों की प्ररूपणा की गई है । अन्त में उदय और सत्व को भी प्ररूपित किया गया है षड्खण्डागम से । इन सभी का वर्णन शब्द और अर्थ की अपेक्षा बहुत अधिक प्रभावित है । फिर भी कतिपय विशेषताएँ भी दृष्टव्य हैं। षड्खण्डागम में प्रश्नोत्तर शैली का उपयोग हुआ है जबकि कर्मप्रकृति में वही विषय प्रश्नोत्तर शैली के बिना ही प्रस्तुत किया गया है। इसी प्रकार की अन्य विशेषताएँ भी दृष्टव्य हैं ।

**षड्खण्डागम और जीवसमास**

जीवसमास अज्ञातकर्तृक रचना है जिसका प्रकाशन ऋषभदेव केसरीमल श्वे. संस्था रतलाम से ई. सन् १९५८ में हुआ है और हिन्दी अनुवाद सहित उसी का प्रकाशन पार्श्वनाथ विद्यापीठ वाराणसी से १९९८ में हुआ है । इसमें कुल २८६

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गाथाएँ हैं । इनमें षड्खण्डागम के जीवस्थान प्रकरण के समान ही सत्प्ररूपणा, द्रव्यप्रमाणानुगम आदि आठ अनुयोग द्वारों से जीव का वर्णन किया गया है । जीवट्ठाण की तरह इसका भी आधार महाकम्मपयडि पाहुड रहा होगा। संग्राहक को जो जैसा भी उसका अंश प्राप्त हुआ, उसे उन्होंने संकलित कर दिया । यही कारण है कि उन्होंने एक-दो मार्गणाओं का वर्णन करने के बाद कह दिया कि इसी तरह अन्य मार्गणाओं के विषय में अनुचिन्तन किया जा सकता है । षड्खण्डागम के जीवस्थान में इसी क्रम को विस्तार से १८६० सूत्रों द्वारा पूरा किया गया है । ऐसा लगता है कि 'पूर्वभृत् सूरि सूत्रित' कहने के बावजूद जीवसमास षड्खण्डागम के जीवट्ठाण का ही संक्षिप्त रूपान्तरण है ।

इसके बावजूद दोनों में कुछ अन्तर भी दिखाई देता है । प्रश्नात्मक शैली में लिखे गये जीवसमास में ओघ और आदेश की अपेक्षा सत्प्ररूवणा आदि आठ अनुयोग द्वारों के आश्रय से जीवों की विविध अवस्थाओं का वर्णन किया गया है । गुणस्थान और मार्गणाओं का वर्णन लगभग एक-सा हुआ है । शब्द और विषय भी लगभग समान हैं । अन्तर यह है कि षड् में अनुयोगद्वार में सभी मार्गणाओं का आश्रय लिया गया है जबकि जीवसमास में एक-दो मार्गणाओं का ही आश्रय लिया गया है । पर संक्षेप में होते हुए भी विस्तृत अर्थ की भी प्ररूपणा वहां मिलती है । उदाहरणार्थ संज्ञी मार्गणा का वर्णन जीवसमास में अच्छा हुआ है । (गाथा ८१) । द्रव्यप्रमाणानुगम का भी विवेचन षड् खं. की अपेक्षा जीव समास में अधिक हुआ है । ऐसे भी प्रसंग हैं जहां जीवसमास में समास पद्धति का आश्रय लिया गया है ।

जीवसमास की गाथाएँ प्राचीन परम्परा से प्राप्त ही गाथाएँ थीं जो षड्खण्डागम, मूलाचार, उत्तराध्ययन आदि ग्रन्थों में संकलित हुई हैं । पं. हीरालालजी का यह कथन युक्तिसंगत नहीं लगता कि जीवसमास धरसेन को कण्ठस्थ था और षड्खण्डागम का वह आधारभूत ग्रन्थ रहा है । डॉ. सागरमल जैन ने अपनी भूमिका में इसी तरह का विचार व्यक्त किया है जो सयुक्तिक नहीं लगता । जीवसमास वस्तुतः उत्तरकालीन संकलन है जिसे विषयानुसार सुसम्बद्ध कर दिया गया है। दोनों ग्रन्थों का विषयादि का वर्णन लगभग एक-सा चलता है । जैसे गोमट्टसार षड्खण्डागम का संक्षिप्त रूप

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है वैसे ही जीवसमास भी उसी का संक्षिप्त रूपान्तरण है और श्वेताम्बर मान्यता का उस पर आवरण डाल दिया गया है । अन्यथा बारह स्वर्गों के नाम वहां क्यों आते ? संग्राहक ने अपनी ओर से इसमें कुछ भी नहीं किया है। अतः यह रचना काफी उत्तरकालीन है । इस तथ्य का प्रमाण यह है कि इसमें जीवसमास शब्द के साथ ही गुणस्थानों का भी स्पष्टतः उल्लेख मिलता है जैसा वीरसेन ने धवला जयधवला टीका में किया है । अतः जीवसमास का रचनाकाल वि. सं. पांचवीं शती के बाद का ही माना जा सकता है । नन्दीसूत्र की रचना के बाद ही उसकी रचना हुई होगी ।

**षड्खण्डागम और प्रज्ञापना**

षड्खण्डागम और प्रज्ञापना दोनों ही दोनों संप्रदायों में सैद्धान्तिक ग्रन्थों के रूप में संमान्य हैं । प्रज्ञापना के लेखक श्यामार्य हैं । यह ग्रन्थ श्वेताम्बर सम्प्रदाय में चतुर्थ उपांग के रूप में माना जाता है। दोनों ग्रन्थ लक्षण प्रधान न होने के कारण संबद्ध विषयों को अनुयोगद्वारों के माध्यम से प्रस्तुत करते हैं। षड्खंडागम के समान ही प्रज्ञा. में भी प्रश्नोत्तर पद्धति का प्रयोग किया गया है । भले ही उसमें एक रूपता नहीं हो। वहां प्रारम्भ में तीर्थंकर महावीर और गौतमादि गणधरों का उल्लेख नहीं हुआ है । फिर भी परम्परागत गाथाओं का उपयोग दोनों ग्रन्थों में समान रूप से हुआ है । प्रज्ञापना में भाष्यात्मक गाथाएँ अधिक हैं जो कदाचित् प्रक्षिप्त हैं और उनसे ही श्यामार्य के रचनाकर्तृत्व का पता चलता है, फिर भी परम्परा का ज्ञान नहीं हो पाता।

षड्खण्डागम के प्रथमखण्ड जीवस्थान का मूल उद्देश्य है विभिन्न जीवों में चौदह मार्गणाओं के आश्रय से चौदह जीवसमासों (गुणस्थानों) का अन्वेषण करना। प्रज्ञापना में १४ मार्गणाओं की अपेक्षा १२ द्वार अधिक हैं – उपयोग, भाषक, परीत, पर्याप्त, सूक्ष्म, अस्तिकाय, चरम, जीव, क्षेत्र, बन्ध और पुद्गल । इनके आश्रय से अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गई है । सत्प्ररूपणा में यह प्ररूपणा अनुयोगद्वारों से की गई है जबकि प्रज्ञापना में उनका उल्लेख पद आदि जैसे किसी भी नाम से नहीं किया गया है। इसी तरह षड्खण्डागम की अपेक्षा प्रज्ञापना में अधिक वनस्पतिकायिक जीवों की विविध जातियों का उल्लेख हुआ है। यह उल्लेख उत्तरकालीन विकास का परिणाम हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

षड्खण्डागम में चौदह गुणस्थानों पर विचार किया गया है पर प्रज्ञापना में गुणस्थानों का उल्लेख ही नहीं है। इतना ही नहीं, उसमें कर्म पर पर्याप्त विवेचन नहीं हुआ है, मूल प्रकृतियों का विवेचन भी अधूरा -सा लगता है । षड्खण्डागम में मूलतः जीव का ही प्रमुखता से विवेचन हुआ है, जबकि प्रज्ञापना में 'अजीवप्रज्ञापना' को भी स्वतन्त्र रूप में स्थान मिला है । प्रज्ञापना में निक्षेप और नयों का कोई विवेचन नहीं है जबकि षड्खण्डागम में निक्षेप और नयों के आधार पर ही विषय को प्रस्तुत किया गया है । इसी तरह षड्खण्डागम जैसी चूलिकाएँ प्रज्ञापना में नहीं मिलती। हां, गाथात्मक सूत्र अवश्य प्रज्ञापना में अधिक हैं ।

इस प्रकार षड्खण्डागम की तुलना हम तत्त्वार्थ सूत्र, जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड आदि ग्रन्थों से भी कर सकते हैं । चूंकि समूची जैन परम्परा का यह अभूतपूर्व ग्रन्थ है, इसलिए उत्तरकालीन आचार्यो का इससे प्रभावित होना स्वाभाविक है । यहां हमने उसका मात्र दिग्दर्शन कराया है । आचार्य कुन्दकुन्द को कर्मप्राभृत (षट्खण्डागम) और कषायप्राभृत का ज्ञान गुरु परम्परा से प्राप्त हुआ ही था। उन्होंने षट्खण्डागम के प्रथम तीन खण्डों पर परिकर्म नामक टीका भी लिखी थी जो वृत्ति रूप रही होगी । उसी वृत्ति पर शामकुंड ने अपनी पद्धति टीका लिखी जो प्राकृत संस्कृत कन्नड मिश्रित थी। इसके बाद तुम्बुलूराचार्य ने प्रथम पांच खण्डों पर चूडामणि टीका कन्नड में लिखी और छठवें खण्ड पर पंजिका टीका की रचना की। प्रथम पांच खण्डों पर समन्तभद्र की संस्कृत टीका का भी उल्लेख इन्द्रनन्दी ने किया है। वप्पदेव गुरु की व्याख्याप्रज्ञप्ति टीका का भी उल्लेख धवला में मिलता है । कसायपाहुड पर यतिवृषभाचार्य की चुण्णिसुत्त टीका भी उल्लेखनीय है । आचार्य वीरसेन ने धवला-जयधवला में जिन ग्रन्थों और आचार्यो का उल्लेख किया है उनपर हम उन्हीं ग्रन्थों की भूमिका में लिखेंगे। इतना अवश्य है कि ये सभी ग्रन्थ दक्षिण प्रतिपत्ति पर आधारित थे जिन्हें विशुद्ध आचार्य परम्परागत माना गया है । उत्तर प्रतिपत्ति को आचार्य सम्मत स्वीकार नहीं किया गया है ।

षट्खण्डागम और कषायप्राभृत का सम्बन्ध दिगम्बर परम्परानुसार सीधे महावीर स्वामी की द्वादशांग वाणी से माना जाता है । श्वेताम्बर सम्प्रदाय जिस

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

बारहवें अंग दृष्टिवाद को लुप्त मानता है उसी पर दिगम्बर सम्प्रदाय के उपर्युक्त दोनों ग्रन्थ आधारित हैं और श्वेताम्बर सम्प्रदाय ने जिन ग्यारह अंगों को स्वीकार किया है वे ग्यारह अंग दिगम्बर सम्प्रदाय में लुप्त माने गये हैं ।

प्रज्ञापना को धर्मसागरीय और खरतरगच्छीय पट्टावलियों के आधार पर 'कालक' शब्द को श्यामार्य का पर्यायवाची मानकर षड्खण्डागम से पूर्ववर्ती सिद्ध किया जाता है जो तथ्यसंगत नहीं है । नन्दि सूत्र (वि. सं. ५२३ के लगभग) में प्रज्ञा. का उल्लेख अवश्य है पर उपांगश्रुत के रूप में नहीं, उत्कालिक श्रुत के रूप में है । समवायांग का उपांग उसे माना नहीं जा सकता है । उसका रचनाकाल वीर नि.सं. ३३५-७६ निर्धारित किया गया है पर उसका कोई ठोस आधार सम्पादक ने नहीं दिया । उसमें वस्तुतः असम्बद्धता, क्रमहीनता और अनावश्यक विस्तार दिखाई देता है जो उसे उत्तरकालीन प्रमाणित करता है । यथार्थ में प्रज्ञापना भगवतीसूत्र के समान एक संग्रह ग्रंथ है जो नन्दिसूत्र के पहले लिखा गया है ।

### षड्खण्डागम और अनुयोगद्वार

अनुयोगद्वार आर्यरक्षित द्वारा रचित माना जाता है प्रवाद के आधार पर । पर प्रवाद की प्राचीनता ही नितान्त संदिग्ध है । यह गद्यात्मक सूत्रों में लिखा गया है । इसमें ६०६ सूत्र और १४३ गाथाएँ हैं जिनमें श्रुतज्ञान का विशेष वर्णन है । दोनों ग्रन्थों में शब्द और अर्थ की गहरी समानता है। वह उपक्रम, निक्षेप, अनुगम और नय इन चार अनुयोग द्वारों के माध्यम से दृष्टव्य है । फिर भी उनकी कतिपय अपनी विशेषताएँ भी हैं । षड्खण्डागम में वाचना आदि के साथ अनुप्रेक्षा को भी उपयोग के रूप में ग्रहण किया है जबकि अनुयोगद्वार में इसका निषेध किया गया है । षड्खण्डागम में नैगम, व्यवहार, संग्रह, ऋजुसूत्र और शब्द इन पांच नयों का ही उल्लेख हुआ है जबकि अनुयोगद्वार में समभिरूढ एवं एवंभूत को भी संमिलित कर लिया गया है । षड्खण्डागम में शब्दनय को अवक्तव्य कहा गया है जबकि अनुयोगद्वार में उसे अवस्तु कह दिया गया है । ऐसे और भी अनेक प्रसंग हैं जिनसे पता चलता है कि अनुयोगद्वार उत्तरकालीन रचना है और वह एक संग्रह ग्रन्थ है (एत्थ संगहणिगाहाओ ८६-८८ = सू. २८५; ८९-९०, सू. २८६; १०१-२, सूत्र ३५१, १२४, सूत्र ५३३) ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## षड्खण्डागम और नन्दिसूत्र

नन्दिसूत्र चूलिकासूत्र है । उसके रचयिता आचार्य देवर्धिगणि का समय वि. सं. ५२३ माना जाता है। इसमें ज्ञान की प्ररूपणा की गई है । प्रारम्भ में आर्यमंगु और आर्य नागहस्ती का स्मरण किया गया है जिनका उल्लेख दिगम्बर परम्परा में भी आया है। दोनों ग्रन्थों में ज्ञान का वर्णन लगभग एक जैसा है। जो अन्तर है वह इस प्रकार है–

१. नन्दिसूत्र में ज्ञानभेदों और उनकी आवरणक कर्म प्रकृतियों का वर्णन है जो षड्खण्डागम में नहीं मिलता ।

२. षड्खण्डागम में श्रुतनिश्रित और अश्रुतनिश्रित आभिनिबोधिक ज्ञान भेदों या उनके आवारक के ज्ञानभेदों का कहीं भी उल्लेख नहीं है जबकि नन्दीसूत्र में ये उल्लेख मिलते हैं ।

३. षड्खण्डागम में श्रुतज्ञान के प्रसंग में उनके पर्याय और पर्यायसमास आदि बीस भेदों का उल्लेख है जबकि नन्दिसूत्र में आचारादि भेदों में विभक्त श्रुत की विस्तार से चर्चा हुई है ।

इस प्रकार के और भी अनेक प्रमाण है जिनके आधार पर यह कहा जा सकता है कि षड्खण्डागम कर्म साहित्य की प्रारम्भिक रचना है जबकि नन्दिसूत्र में उसका उत्तरकालीन विकास प्रतिबिम्बित हो रहा है ।

## षट्खण्डागम की भाषा

षट्खण्डागम की भाषा प्राचीन शौरसेनी प्राकृत है । शौरसेनी प्राकृत के विषय में हम पीछे संकेत कर चुके हैं जिससे शौरसेनी के स्वरूप का आभास हो सके। इसकी पुष्टि के लिए त्रिविक्रम के प्राकृत शब्दानुशासन के सूत्रों का भी उल्लेख किया जा सकता है । श्री स्व. पं. हीरालाल जैन सि. शास्त्री और पं. बालचन्द्र सिद्धान्त शास्त्री ने ऐसे उदाहरणों को एकत्रित किया है जिन्हें हम पीछे दे चुके हैं।

## महाबन्ध

दिगम्बर जैन परम्परा में धवल, जयधवल और महाधवल नामक सिद्धान्तग्रन्थों को बड़ी श्रद्धा और भक्ति के साथ आगम के रूप में सम्मान दिया जाता रहा है। आचार्य वीरसेन द्वारा षड्खण्डागम पर लिखी टीका को धवल, कसायपाहुड

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पर लिखी टीका को जयधवल और षट्खण्डागम के अन्तिम खण्ड महाबन्ध को महाधवल की संज्ञा दी गई है। आचार्य पुष्पदन्त ने मात्र १७७ गाथाओं में षड्खण्डागम के प्रथम जीवट्ठाणनामक अध्याय के प्रारम्भिक सत्प्ररूपणा नामक अधिकार की रचना की थी और शेष भाग को आचार्य भूतबलि ने पूरा किया था। षट्खण्डागम का अन्तिम छठा भाग महाधवल (महाबन्ध) भी उन्हीं की रचना है ऐसा धवला टीका के अवतरण से निश्चित होता है – एदेसिं चदुण्हं बंधाणं भूतबलिभडारएण माहबंध सप्पवंचेठा लिहिदं ति। यह महाबंध लगभग ४० हजार श्लोक प्रमाण ग्रन्थ है जिसपर कोई टीका नहीं मिलती। आचार्य वीरसेन ने षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर धवला नामक लगभग साठ हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखी। पर महाबन्ध पर उन्होंने अपनी कोई लेखनी नहीं चलाई। महाबन्ध में आचार्य भूतबलि ने अपने प्रतिपाद्य विषय को बडी विशदता पूर्वक प्रस्तुत किया है इसलिए इसे महाधवल भी कहा गया है। शायद इसीलिए इस पर किसी टीका की आवश्यकता प्रतीत नहीं हुई। इस महाधवल के अध्ययन से कर्मों की निर्जरा होने में भी सहायता मिलती है।

**आगम ग्रन्थ प्रकाशन**

धवल, जयधवल, महाधवल (महाबंध) आदि जैसे शौरसेनी प्राकृत आगमों के संरक्षण में श्रवणबेलगोल और मूडबिद्री जैसे संस्थानों का बडा योगदान रहा है। प्रारम्भ में इन ग्रन्थों की पाण्डुलिपियां श्रवणबेलगोल जैन मठ में सुरक्षित थीं। बाद में उन्हें मूडबिद्री में स्थानान्तरित कर दिया गया। इनकी एक मात्र प्रति यहीं थी, अन्यत्र नहीं। इसलिए उनके दर्शन भी दुर्लभ थे। ताडपत्र प्रति पुरानी हळे कन्नड लिपि में थी। व्यवस्थापकों की असावधानीवश उसका प्रारम्भिक भाग नष्ट हो गया।

सेठ हीराचन्द्र जी के प्रयत्न से महाबंध की प्रतिलिपि करने का उत्तरदायित्व पं. लोकनाथ शास्त्री को सौंपा गया। यह कार्य सन् १९१८ से १९२२ तक चला। पं. नेमिराज जी ने इसकी एक प्रति कन्नड में भी कर ली। उस जमाने में इन तीनों महाग्रन्थों की प्रतिलिपि कराने में लगभग बीस हजार रुपये व्यय हुए और छब्बीस वर्ष लगे।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

महाबन्ध की प्रतिलिपि कराने में सेठ रावजी सखाराम दोशी और पं. सुमेरुचन्द्र दिवाकर का विशेष योगदान रहा। इसके साथ ही पण्डिताचार्य भट्टारक चारुकीर्तिजी श्रवणबेलगोल, पं. शान्तराज शास्त्री, सेठ हुकुमचन्द्र इन्दौर, मंजैय्या हेगडे धर्मस्थल, रधुचन्द्र बल्लाल मेंगलोर, सेठ भागचन्द्र सोनी, जिनराज हेगडे, धर्मपाल श्रेष्ठि मूडबिद्री, गुलाबचन्द, हीराचन्द सोलापुर, ब्र. जीवराजजी आदि महानुभावों का भी सहयोग रहा। इन सभी के सहयोग से पं. लोकनाथ शास्त्री, नागराजजी, और देवकुमारजी के सान्निध्य में महाबन्ध की नागरी प्रतिलिपि का कार्य ३० दिसम्बर १९४१ को प्रारम्भ हुआ और एक वर्ष में वह पूरा हो गया। बाद में उसका प्रकाशन भारतीय ज्ञानपीठ की ओर से सात भागों में हुआ। सन् १९४७ में प्रथम भाग का सम्पादन और हिन्दी अनुवाद पं. सुमेरुचन्द्रजी दिवाकर ने किया और शेष भागों का उत्तरदायित्व पं. फूलचन्द्रजी ने वहन किया।

### मंगलाचरण

जहां तक मंगलाचरणका प्रश्न है वह षट्खण्डागम के जीवस्थान और वेदनाखण्ड में ही मिलता है, अन्यत्र नहीं। पं. सुमेरुचन्द्र जी ने उस मंगलसूत्र को अनिबद्ध माना है पर ऐतिहासिक दृष्टि से उसे हम अनिबद्ध नहीं कह सकते। वे ४४ सूत्र वस्तुतः आचार्य पुष्पदन्त द्वारा रचित होना चाहिए। इन्हीं को उन्होंने वर्गणा और महाबन्ध का भी मंगलाचरण मान लिया है। वेदनाखण्ड में समागत मंगलाचरण ही महाबन्ध का मंगलाचरण है। इसे हमने उसके प्रारम्भ में समाहित कर दिया है।

महाबन्ध की रचना आचार्य भूतबलि ने (धवला टीका १.६७) सूत्र में न कर गद्य में की है।

### महाबन्ध और उसका विषय परिचय

महाबन्ध का प्रारम्भ प्रकृतिबन्ध से होता है। यह महाबन्ध षट्खण्डागम का छठा खण्ड है। अग्रायणी पूर्व के १४ अधिकारों में से पांचवें चयन लब्धि नामक अधिकार के चतुर्थ कर्मप्रकृतिप्राभृत (कस्मपयडि) के २४ अधिकार (अनुयोगद्वार) हैं –

१. कृति, २. वेदना, ३. स्पर्श, ४. कर्म, ५. प्रकृति, ६. बन्धन,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

७. निबन्धन, ८. प्रक्रम, ९. उपक्रम, १०. उदय, ११. मोक्ष, १२. संक्रम, १३. लेश्या, १४. लेश्याकर्म, १५. लेश्यापरिणाम, १६. सातासात, १७. दीर्घह्रस्व, १८. भवधारणीय, १९. पुद्गलत्व, २०. निधत्त-अनिधत्त, २१. निकाचित-अनिकाचित, २२. कर्मस्थिति, २३. पश्चिमस्कन्ध, २४. अल्पबहुत्व।

इन चौबीस अनुयोगद्वारों से षट्खण्डागम के चार खण्डों का निर्माण किया गया - वेदना, वर्गणा, खुद्दाबन्ध और महाबन्ध। इनमें से बन्ध और बन्धनीय अधिकारों की प्ररूपणा वर्गणा खण्ड में और बन्धक अधिकार की प्ररूपणा खुद्दकबन्ध में की गई है। बन्धक अनुयोगद्धार के अन्यतम भेद बन्ध विधान से जीवट्ठाण का बहुभाग और बन्ध सामित्त विचय निकले। इसी तरह ज्ञानप्रवाद नामक पंचमपूर्व के दशम वस्तु के अन्तर्गत तीसरे 'पेज्जदोसपाहुड' से कसायपाहुड' की रचना हुई। इन दोनों ग्रन्थों का सीधा सम्बन्ध द्वादशांगवाणी से स्थापित होता है। महाबन्ध को छोडकर षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर आचार्य वीरसेन की टीका उपलब्ध है पर महाबन्ध पर कोई टीका नहीं मिलती।

इन अधिकारों मे से महाबन्ध का सम्बन्ध बन्धन नामक अनुयोगद्वार से है। यह बन्धन अनुयोगद्वार चार अवान्तर अनुयोगद्वारों में विभक्त है - बन्ध, बन्धनीय, बन्धक और बन्धविधान। षट्खण्डागम का विषय यहां कृत, वेदना, स्पर्श, कर्म और प्रकृति इन पांच अनुयोगद्वारों में समाप्त हो जाता है। शेष १८ अनुयोगद्वारों की चर्चा आचार्य वीरसेन ने अपनी धवलाटीका (पृ. १५-१६) में संक्षेप में कर दी है। इसका नाम सत्कर्म (संतकम्मपंजिका) है।

बन्धन नामक अनुयोगद्वार की प्ररूपणा इन चार अनुयोगद्वारों के माध्यम से की गई है - १. प्रकृतिबन्ध, २. स्थितिबन्ध, ३. अनुभाग बन्ध और ४. प्रदेशबन्ध। बन्धक खुद्दाबंध नामक द्वितीय खण्ड में इनका वर्णन संक्षेप में कया गया है। यहां महाबन्ध में उसी को विस्तार से समझाया गया है। खुद्दाबंध में १५७९ सूत्र हैं जबकि महाबन्ध का ग्रन्थ-प्रमाण लगभग ४०००० श्लोक है। इसीलिए उसे महाबन्ध कहा गया है। बाद में यही महाबंध महाधवल के नाम से भी प्रख्यात हुआ है। इसके अध्ययन से व्यक्ति की आत्मा महाधवल हो जाती है। इसलिए इसे

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

महाधवल कहा गया है। विशद विवेचन के कारण भी महाधवल शब्द का प्रयोग हुआ होगा। प्राकृत पाठों का आहरण होता रहा। इसलिए प्राचीन और अर्वाचीन पाठों का मिश्रण इन प्रतियों में दिखाई देता है। कहा जाता है, तुम्बलूर नामक आचार्य ने महाबन्ध पर सात हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखी थी पर यह टीका आज उपलब्ध नहीं है।

आचार्य भूतबलि चतुर्थ वेदनाखण्ड के प्रारम्भ में ४४ सूत्रों के द्वारा जो मंगलाचरण किया है उसे टीकाकार वीरसेन ने शेष तीनों खण्डों का अर्थात् वेदना, वर्गणा और महाबन्ध का मंगल माना है। उसे हमने महाबन्ध के प्रारम्भ में पुनः दे दिया है।

इस महाबन्ध की मात्र एक प्रति ही उपलब्ध हुई है जो मूडबिद्री के सिद्धान्तवसदि भण्डार में सुरक्षित है। उसके भी प्रारम्भ के १४ पत्र नष्ट हो चुके हैं इसलिए आचार्य भूतबलि ने उसका प्रारम्भ किस तरह किया होगा अज्ञात है। उपलब्ध भाग अवधिज्ञान का निरूपण करने वाली गाथाओं से प्रारम्भ होता है। अर्थात् उसका प्रारम्भ प्रकृति अनुयोगद्वार से होता है जिसे महाबन्ध में 'प्रकृतिसमुत्कीर्तन निरूपण' कहा है। इसमें अवधि ज्ञानावरण के पूर्व मतिज्ञानावरण और श्रुतज्ञानावरण का वर्णन रहा होगा।

वर्गणाखण्ड के विषय को यहां संक्षिप्त कर दिया गया है। बन्धस्वामित्व विचय के स्वरूप का भी संक्षिप्त विवेचन ही है। आगे का ताडपत्र त्रुटित होने से बन्धस्वामित्व का आदेशकथन अधूरा ही रह गया है। आगे कालप्ररूपणा भाग का भी आरम्भिक भाग उपलब्ध नहीं है।

### विषय परिचय

पं. सुमेरुचन्द्रजी एवं पं. फूलचन्द्रजी ने प्रारम्भिक रूप में महाबन्ध का सम्पादन किया है और उसका विश्य परिचय भी विषद रूप से प्रस्तुत किया है। इसे हम संक्षिप्त रूप से इस प्रकार समझ सकते हैं –

### प्रकृतिबन्धाधिकार

प्रकृतिबन्ध (पयडिबंधाहियारो) में कर्मप्रकृतियों के स्वरूप का निरूपण

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

किया गया है जिसे प्रकृतिसमुत्कीर्तन कहा जाता है। इसमें जीवस्थान खण्ड की प्रथम प्रकृति समुत्कीर्तन नामक चूलिका में ज्ञानावरणीय कर्म की पांच उत्तरप्रकृतियों का पंचम वर्गणाखण्ड के अन्तर्गत प्रकृति अनुयोगद्वार में ज्ञानभेदों और उत्तर प्रकृतियों की अवान्तर प्रकृतियों का उल्लेख किया गया है। महाबन्ध के इस प्रथम अधिकार में इन दोनों के विषयों को विस्तार से ग्रहण किया गया है। गाथा सूत्रों (३.१७) का भी उपयोग उसी रूप में हुआ है।

कर्म की सामान्य प्रकृतियां १४८ हैं। ओघ से ५ ज्ञानावरण तथा ५ अन्तराय की प्रकृतियों का सर्वबन्ध होता है। आयुकर्म को छोडकर शेष सातों कर्मों का निरन्तर बन्ध होता है। शुभाशुभ कर्मों का फल प्रकृति, स्थिति आदि के अनुसार विभक्त होता है। धर्मध्यान असंयत सम्यग्दृष्टि के होता है। प्रथमोपशम सम्यक्त्व में मिथ्यात्व गुणस्थान सम्बन्धी १६ और सासादन गुण सम्बन्धी २५ प्रकृतियों का अभाव होने से बन्ध योग्य २७ प्रकृतियां होती हैं। द्वितीयोपशम सम्यक्त्व में भी इतनी ही प्रकृतियों का बन्ध होता है। दर्शनावरण, मिथ्यात्व, अनन्तानुबन्धी, तिर्यंचगति त्रिक का जघन्य बन्धकाल अन्तर्मुहूर्त है। अनन्तानुबन्धी का सासादन पर्यन्त बन्ध होता है पर मिथ्यात्व का प्रथम गुणस्थान पर्यन्त ही बन्ध होता है। इस प्रकृतिबन्ध की प्ररूपणा २४ अनुयोगद्वारों के माध्यम से की गई है।

## स्थितिबन्धाधिकार

कर्मबन्ध होने के बाद जितने समय तक कर्म जीव के साथ संबद्ध रहते हैं उसका नाम स्थितिबन्ध है। इसे पूर्वोक्त २४ अनुयोगद्वारों के माध्यम से स्पष्ट किया गया है। इतना अवश्य है कि यहां प्रकृति समुत्कीर्तन के स्थान पर 'अद्धाच्छेद' शब्द का प्रयोग किया गया है। यहां स्थितिबन्ध भी दो प्रकार का है – मूल प्रकृति स्थितिबन्ध और उत्तरप्रकृति स्थितिबन्ध मूलप्रकृति स्थितिबन्ध को चार प्ररूपणाओं के माध्यम से स्पष्ट किया गया है – स्थितिबन्धस्थान प्ररूपणा, निषेक प्ररूपणा, आबाधाकाण्डक प्ररूपणा और अल्पबहुत्व। इनका संक्षिप्त वर्णन वेदनाखण्ड में वेदना अनुयोगद्वार की प्रथम चूलिका में किया गया है।

१. स्थितिबन्ध स्थान प्ररूपणा – कुल संसारी जीवराशि चौदह जीवसमासों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में विभक्त है। इनमें से एक-एक जीवसमास में अलग-अलग कितने स्थिति-विकल्प होते हैं; स्थितिबन्ध के कारणभूत संक्लेशस्थान और विशुद्धिस्थान कितने हैं और सबसे जघन्य स्थितिबन्ध से लेकर उत्तरोत्तर कितना-कितना अधिक स्थितिबन्ध होता है; इन तीन का उत्तर अल्पबहुत्व की प्रक्रिया द्वारा स्थितिबन्धस्थानप्ररूपणा नामक पहले अनुयोगद्वार में दिया गया है।

२. निषेक प्ररूपणा - निषेक का अर्थ है कर्म परमाणुओं का निक्षेपण। इसे दो अनुयोगद्वारों के माध्यम से स्पष्ट किया गया है- अनन्तरोपनिधा और परम्परोपनिधा। अनन्तर का अर्थ व्यवधानरहित और उपनिधा का अर्थ प्ररूपणा है। जिस प्रकरण में अव्यवधान रूप से वस्तु का विचार किया जाता है वह अनन्तरोपनिधा अनुयोगद्वार है। यहां यह स्पष्ट किया गया है कि प्रतिसमय जो कर्म बंधते हैं वे अपनी स्थिति के अनुसार किस क्रम से निक्षिप्त होते हैं। आयुकर्म की आबाधा स्थितिबन्ध में सम्मिलित नहीं है इसलिए कर्म द्रव्य का विभाग आयुकर्म के स्थितिबन्ध के सब समयों में होता है। परम्परोपनिधा में यह विचार किया गया है कि प्रथम निषेक के द्रव्य से कितने स्थान जाने पर वह उत्तरोत्तर आधा-आधा रहता जाता है।

३. आबाधा काण्डक प्ररूपणा - यहां कितनी स्थिति की कितनी आबाधा होती है, इसका विचार किया गया है। एक आबाधा-काण्डक यहां पल्य के असंख्यातवें भाग प्रमाण बतलाया है।

४. अल्पबहुत्व प्ररूपणा - यहां पूर्वोक्त तीन प्ररूपणाओं में जिन विषयों की चर्चा की गई है उनमें कौन-कितना अल्प है और कितना बहुत है, इसे तुलनात्मक ढंग से स्पष्ट किया गया है।

इस प्रकरण को भी २४ अनुयोगद्वारों के माध्यम से विवेचित किया गया है -

१. अद्धाच्छेद प्ररूपणा - अद्धा का अर्थ है काल। इसमें यह प्ररूपणा की गई है कि कर्म का उत्कृष्ट और जघन्य बन्ध कितना होता है, उसका आबाधाकाल कितना है तथा निषेक रचना किस प्रकार होती है। ओघ और आदेश के माध्यम से इसे स्पष्ट किया गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

२-३. सर्वबन्ध-नोसर्वबन्ध - विवक्षित कर्मप्रकृति की जितनी उत्कृष्ट स्थिति नियमित है उसके बन्ध को सर्वबन्ध और उससे कम के बन्ध को नोसर्वबन्ध कहा जाता है। इन दोनों की प्ररूपणा विभिन्न कर्म प्रकृतियों के आश्रय से यहां की गई है।

इसी प्रकार उत्कृष्ट-अनुत्कृष्ट बन्ध प्ररूपणा, जघन्य-अजघन्यबन्ध प्ररूपणा आदि अनुयोगद्वारों के माध्यम से भी विषय का प्रतिपादन किया गया है। इसके बाद भुजगार बन्ध, पदनिक्षेप, वृद्धिबन्ध, अध्यवसान समुदाहार, जीवसमुदाहार इन प्रकरणों द्वारा भी मूल-प्रकृति स्थितिबन्ध का विचार किया गया है। भुजगारबन्ध के १३ अनुयोगद्वार, पदनिक्षेप के ३ अनुयोगद्वार, वृद्धिबन्ध के १३ अनुयोगद्वार और अध्यवसान समुदाहारक के ३ अनुयोगद्वार हैं। जीवसमुदाहार का पृथक् कोई अनुयोगद्वार नहीं है।

आगे उत्तर प्रकृतिस्थितिबन्ध का विचार भी इसी प्रक्रिया से किया गया है। मूलप्रकृति स्थितिबन्ध में आठमूल प्रकृतियों के आश्रय से और उत्तर प्रकृति स्थितिबन्ध में १२० उत्तर प्रकृतियों के आश्रय से विचार किया गया है। इसमें दर्शनमोहनीय आदि कर्मो की २८ प्रकृतियां कम हो जाती हैं। स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध का कारण कषाय होता है। कषाय के विविध भेदों को कषायाध्यवसान कहा जाता है। ये कषायाध्यवसान स्थान दो प्रकार के होते हैं - संक्लेश रूप और विशुद्धिरूप। आगे निषेक, आबाधाकाण्डक तथा अल्पबहुत्व प्ररूपणा का कथन किया गया है। इसके बाद २ अनुयोगद्वारों के माध्यम से उसे पुनः स्पष्ट किया गया है।

### ३. अनुभागबन्ध

अनुभाग का तात्पर्य है कर्मो की विपाकशक्ति जो शुभाशुभ कर्मो के अनुसार अभिव्यक्त होती है। यह शक्ति प्रत्येक कर्म में उसकी प्रकृति के अनुसार विद्यमान रहती है जो योग-निमित्त से हीनाधिक होती रहती है। इन योग निमित्त बन्ध कारणों में कषाय का स्थान सर्वोपरि है। कर्मो की प्रकृति सामान्य है और अनुभाग विशेष है। शुभ-अशुभ कर्मो का फल अनुभागबंध से ही मिलता है।

जीव और कर्म दोनों स्वतन्त्र द्रव्य हैं। जीव में स्पर्श गुण नहीं हैं जो दूसरे द्रव्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के साथ सम्बन्ध स्थापित करने के लिए एक आवश्यक तत्त्व है। जीव और कर्म का सम्बन्ध अनादि काल से है। कर्म के निमित्त से जीव में योग और कषाय रूप परिणमन होता है जो स्पर्शगुण का काम करता है। इसीसे जीव का कर्म और नोकर्म के साथ बन्ध होता है – रत्तो बंधदि कम्मं मुंचादि कम्मं विरागसंपत्तो। पर जीव का यह योग और कषाय रूप परिणमन नैमित्तिक होता है, स्वाभाविक नहीं। इसलिए कषाय रूप निमित्त के रहने तक ही उसका बन्ध होता रहता है, बाद में समाप्त हो जाता है। इस बन्ध को दो भागों में विभक्त किया जाता है – स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध। स्थितिबन्ध में कर्म का सम्बन्ध जीव के साथ कितने काल तक रहता है, इस पर विचार किया जाता है। और अनुभागबन्ध उस स्थिति का वर्णन करता है जब कर्म आत्मा से अलग होने लगते हैं और हलन-चलन करते हैं। इस हलन-चलन को उदीरणा कहा जाता है। आचार्य उमास्वामी ने इसी को ''विपाकोऽनुभवः'' कहकर व्याख्यायित किया है।

यह अनुभाग बन्ध की अपेक्षा दो प्रकार का है – मूल प्रकृति अनुभागबन्ध और उत्तरप्रकृति अनुभागबन्ध। मूल प्रकृति अनुभागबन्ध में आठों मूलप्रकृतियों को प्राप्त होने वाले अनुभाग पर विचार किया जाता है और बन्ध के समय उत्तर प्रकृतियों को होने वाले अनुभाग पर उत्तरप्रकृति अनुभागबन्ध में विचार किया जाता है। इस तृतीय अनुभागबन्ध अधिकार में इसी अनुभाग पर विविध अधिकारों के माध्यम से विचार किया गया है। इन अधिकारों में विशेष रूप से प्रथमतः दो अधिकार हैं –

**निषेक प्ररूपणा और स्पर्धक प्ररूपणा**

निषेक का तात्पर्य है स्थिति की अपेक्षा प्रत्येक समय में प्राप्त होने वाला कर्मपुंज जो विभाजित होता रहता है, मात्र आबाधाकाल में निषेक रचना नहीं होती। जघन्य अनुभाग शक्त्यंश के अविभाग प्रतिच्छेद कहते हैं। ऐसे अनन्तानन्त अविभाग प्रतिच्छेद एक वर्ग में पाये जाते हैं। उन वर्गों से मिलकर एक वर्गणा बनती है और ऐसी अनन्तानन्त वर्गणाएं मिलकर एक स्पर्धक होता है। अर्थात् कर्मवृद्धि रूप अनुभाग शक्ति से संपन्न अन्तर रहित वर्गणाएं जहां तक पाई जाती हैं उसे स्पर्धक कहा जाता है। ये स्पर्धक देशघाति और सर्वघाती दो प्रकार के होते हैं। देशघाति, स्पर्धक आठों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कर्मों के होते हैं और सर्वघाति स्पर्धक केवल चार घाति कर्मो के होते हैं।

अनुभागबन्ध का विचार संज्ञादि चौबीस अनुयोगद्वारों द्वारा किया जाता है –

संज्ञा–संज्ञा के दो भेद हैं, घातिसंज्ञा और स्थानसंज्ञा। आठ कर्मों में से चार कर्म घाती हैं और चार अघाती हैं। घातिकर्म के भी दो भेद हैं, सर्वघाती और देशघाती। जो जीव के ज्ञानादि गुणों को पूरी तरह से घातते हैं उन्हें सर्वघाती कर्म कहते हैं और जो एकदेशघात करते हैं उन्हें देशघाती कहते हैं। चार घातिकर्मों का उत्कृष्ट अनुभागबन्ध सर्वघाती होता है। अनुत्कृष्ट अनुभागबन्ध सर्वघाती और देशघाती होता है। जघन्य अनुभागबन्ध देशघाती होता है तथा अजघन्य अनुभागबन्ध देशघाती और सर्वघाती होता है। शेष चार कर्मों का उत्कृष्ट अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य अनुभागबन्ध घाती से सम्बद्ध अघाती होता है। घातिसंज्ञा में यह कथन किया गया है।

घातिकर्मों में लता, दारु, अस्थि और शैल की उपमा को लिये हुए चार प्रकार का अनुभाग माना गया है। जिसे चतुःस्थानिक अनुभाग कहते हैं। जिसमें शैल के बिना शेष तीन प्रकार का अनुभाग होता है उसे त्रिस्थानिक अनुभाग कहते हैं। जिसमें लता और दारुरूप अनुभाग होता है उसे द्विस्थानिक अनुभाग कहते हैं। और जिसमें लता और दारुरूप अनुभाग होता है उसे द्विस्थानिक अनुभाग कहते हैं। और जिसमें केवल लता रूप अनुभाग होता है उसे एकस्थानिक अनुभाग कहते हैं। चारों घातिकर्मों का उत्कृष्ट अनुभागबन्ध चतुःस्थानिक होता है। अनुत्कृष्ट अनुभागबन्ध त्रिस्थानिक, द्विस्थानिक और एकस्थानिक होता है। जघन्यअनुभागबन्ध एकस्थानिक होता है, और अजघन्य अनुभागबन्ध एकस्थानिक, द्विस्थानिक, त्रिस्थानिक और चतुःस्थानिक होता है।

अघातिकर्म दो प्रकार के होते हैं – प्रशस्त और अप्रशस्त। प्रशस्त कर्मों के अनुभाग की उपमा गुड़, खाण्ड, शक्कर और अमृत से दी जाती है। और अप्रशस्त कर्मों के अनुभाग की उपमा नीम, कांजीर, विष और हालाहल से दी जाती है। इसमें भी पूर्ववत् चतुःस्थानिक आदि पर विचार किया गया है घातिसंज्ञा के अन्तर्गत।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सर्व–नोसर्वबन्ध – सब अनुभागों के बन्ध को सर्वबन्ध और उससे कम अनुभाग बन्धको नो सर्वबन्ध कहते हैं।

उत्कृष्ट अनुत्कृष्टबन्ध – सबसे उत्कृष्ट अनुभागबन्ध को उत्कृष्ट अनुभागबन्ध और उससे कम अनुभागबन्ध को अनुत्कृष्ट अनुभागबन्ध कहते हैं।

जघन्य–अजघन्य अनुभागबन्ध – सबसे कम अनुभागबन्ध को जघन्य अनुभागबन्ध कहते हैं। और उससे अधिक अनुभागबन्ध को अजघन्य अनुभागबन्ध कहते हैं।

सादि–अनादि ध्रुवाध्रुवबन्ध – किसी कर्म का बन्ध न होकर पुनः बन्ध होवे तो उसे सादि बन्ध कहते हैं। जो जीव अनादि काल से पहले ही गुणस्थान में वर्तमान है उसका बन्ध अनादिबन्ध है। अभव्य का बन्ध ध्रुव है और भव्य का कर्मबन्ध अध्रुव है। ऊपर जो उत्कृष्ट आदि चार प्रकार का बन्ध कहा है वह सादि है अथवा अनादि, इसका कथन इन अनुयोगद्वारों में किया गया है।

स्वामित्व – इसका कथन तीन अनुयोगद्वारों की अपेक्षा किया गया है वे तीन अनुयोगद्वार हैं – प्रत्ययानुगम, विपाकदेश और प्रशस्ताप्रशस्तप्ररूपणा। प्रत्यय कहते हैं कारण को कर्मबन्ध के चार प्रत्यय हैं– मिथ्यात्व, असंयम, कषाय और योग। इन चारों में से किसके निमित्त से किस कर्म का बन्ध होता है इसका विस्तार प्रत्ययानुगम में किया गया है।

कर्म के अनुभाग का विपाक जीव में, पुद्गल में, क्षेत्र में या भव में होता है। तदनुसार कर्मों के चार भेद किये गये हैं – जीवविपाकी, भवविपाकी, पुद्गलविपाकी और क्षेत्रविपाकी।

प्रशस्ताप्रशस्तप्ररूपणा में कहा है कि चार घातिकर्म अप्रशस्त हैं और अघातिकर्म प्रशस्त भी हैं अप्रशस्त भी। इन तीन अनुयोगद्वारों का कथन करने के बाद उसके आधार से स्वामित्व का कथन विस्तार से किया गया है।

**भुजगारबन्ध** – भुजगार से यहाँ भुजगार, अल्पतर, अवस्थित और अवक्तव्य बन्ध लिये गये हैं। वर्तमान समय में पिछले समय से अधिक भागबन्ध होना भुजगार बन्ध है। और कम अनुभागबन्ध होना अल्पतरबन्ध है। तथा पिछले समय में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जितना अनुभागबन्ध हुआ हो, वर्तमान में भी उतना ही अनुभागबन्ध होना अवस्थितबन्ध है। तथा पिछले समय में बन्ध न होकर वर्तमान में बन्ध होने को अवक्तव्यबन्ध कहते हैं। इन चारों प्रकार के बन्धों की अपेक्षा अनुभागबन्ध का विचार इस अनुयोगद्वार में किया गया है। इसमें तेरह अवान्तर अधिकार हैं – समुत्कीर्तना, स्वामित्व, काल, अन्तर, नाना जीवों की अपेक्षा भंगविचय, भागाभाग, परिणाम, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व।

पदनिक्षेप – इस अनुयोगद्वार में अनुभागबन्ध सम्बन्धी उत्कृष्ट वृद्धि, उत्कृष्ट हानि, उत्कृष्ट अवस्थान, जघन्यवृद्धि, जघन्य हानि और जघन्य अवस्थान का समुत्कीर्तना, स्वामित्व और अल्पबहुत्व इन अवान्तर अधिकारों के द्वारा कथन किया गया है।

वृद्धि – वृद्धिबन्ध में छह वृद्धि, छह हानि, अवस्थित और अवक्तव्य पदों का समुत्कीर्तना, स्वामित्व काल, अन्तर, नानाजीवों की अपेक्षा भंग विचयानुगम भागाभाग, परिणाम, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व, इन तेरह अनुयोगों के द्वारा कथन किया गया है।

अध्यवसान समुदाहार – इसमें ये बारह अनुयोगद्वार हैं – अविभाग प्रतिच्छेद, स्थान, अन्तर, काण्डक, ओजयुग्म, षट्स्थान, अधस्तन स्थान, समय, वृद्धि, यवमध्य पर्यवसान और अल्पबहुत्व प्ररूपणा। चतुर्थ वेदना खण्डके अन्तर्गत वेदनाभाव विधान नामक अनुयोगद्वार की द्वितीय चूलिका का परिचय कराते हुए इन सबका परिचय करा दिया गया है।

**जीवसमुदाहार** – इसमें आठ अनुयोगद्वार हैं – एक स्थान जीव स्थान प्रमाणानुगम, निरन्तर स्थान–जीव प्रमाणानुगम, सान्तर स्थान जीव प्रमाणानुगम, नानाजीव काल प्रमाणानुगम, वृद्धि प्ररूपणा, यवमध्य प्ररूपणा, स्पर्शन प्ररूपणा और अल्पबहुत्व। उक्त वेदना भाव विधान के परिचय से इनका परिचय भी ज्ञात किया जा सकता है।

इस प्रकार मूलप्रकृति अनुभागबन्ध का कथन करके पश्चात् उत्तर प्रकृति अनुभागबन्ध का कथन उक्त अनुयोगों के द्वारा किया गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## प्रदेशबन्ध

यह महाबन्ध का अन्तिम भाग प्रदेशबन्ध है। इसमें प्रत्येक समय में बन्ध को प्राप्त होने वाले मूल और उत्तर कर्मों के प्रदेशों के आश्रय से मूल प्रकृतिप्रदेशबन्ध और उत्तरप्रकृतिप्रदेशबन्ध का विचार किया गया है।

भागाभागसमुदाहार – मूल में सर्वप्रथम आठ कर्मों का बन्ध होते समय किस कर्म को कर्मपरमाणुओं का कितना भाग मिलता है, इसका विचार करते हुए बतलाया गया है कि आयुकर्म को सबसे स्तोक भाग मिलता है। उससे नामकर्म और गोत्रकर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है। उससे ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय कर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है। उससे मोहनीय कर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है। तथा उससे वेदनीय कर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है।

उत्तर प्रकृतियों में कर्म परमाणुओं का विभाजन भी यहां बतलाया है कि आठ प्रकार के कर्मों का बन्ध होते समय जो ज्ञानावरणीय कर्म को एक भाग मिलता है, वह चार भागों में विभक्त होकर आभिनिबोधिकज्ञानावरण, श्रुतज्ञानावरण, अवधिज्ञानावरण और मनःपर्ययज्ञानावरण इन चार कर्मों को प्राप्त होता है। यहाँ जो सर्वघाति प्रदेशाग्र है, वह भी इसी क्रम से बँट जाता है। केवलज्ञानावरण सर्वघाति प्रकृति है, इसलिए उसे केवल सर्वघाति द्रव्य ही मिलता है, किन्तु देशघाति प्रकृतियों को दोनों प्रकार का द्रव्य मिलता है। दर्शनावरण में तीन देशघाति और छह सर्वघाति प्रकृतियाँ हैं। इसलिए देशघाति द्रव्य देशघातियों को और सर्वघाति द्रव्य देशघाति और सर्वघाति दोनों प्रकार की प्रकृतियों को मिलता है।

## चौबीस अनुयोगद्वार

भागाभागसमुदाहार का कथन करने के बाद चौबीस अनुयोगद्वारों के अर्थ पद के रूप में मूल में दो गाथाएँ आती हैं।

स्थानप्ररूपणा – इस अनुयोगद्वार के दो भेद हैं – योगस्थानप्ररूपणा और प्रदेशबन्धप्ररूपणा। योगस्थानप्ररूपणा में पहले उत्कृष्ट और जघन्य योगस्थानों का चौदह जीवसमासों के आश्रय से अल्पबहुत्व व प्रदेशअल्पबहुत्व का विचार करके दश अनुयोगद्वारों के आश्रय से योगस्थानों का विशेष विचार किया है। वे दश

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनुयोगद्वार ये हैं – अविभागप्रतिच्छेदप्ररूपणा, वर्गणाप्ररूपणा, स्पर्धक-प्ररूपणा, अन्तरप्ररूपणा, स्थानप्ररूपणा, अनन्तरोपनिधा, परम्परोपनिधा, समयप्ररूपणा, वृद्धिप्ररूपणा और अल्पबहुत्व।

सर्व-नोसर्वप्रदेशबन्ध – ज्ञानावरणादि कर्मो का प्रदेशबन्ध होने पर वह सर्वबन्धरूप है या नोसर्वबन्धरूप है, इसका विचार इन दोनों अनुयोगद्वारों में किया गया है।

उत्कृष्ट-अनुत्कृष्टप्रदेशबन्ध – ज्ञानावरणादिका प्रदेशबन्ध होने पर वह उत्कृष्टरूप है या अनुत्कृष्टरूप, इसका विचार इन दो अनुयोगद्वारों में किया गया है। जहाँ मूल और उत्तर प्रकृतियों का ओघ और आदेश से यथासम्भव उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध होता है, वहाँ उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध कहलाता है और मूल व उत्तर प्रकृतियों का इससे न्यून प्रदेशबन्ध होता है वह अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध कहलाता है।

जघन्य-अजघन्यप्रदेशबन्ध – ज्ञानावरणादि मूल व उत्तर प्रकृतियों का प्रदेशबन्ध होने पर वह जघन्य है या अजघन्य, इसका विचार इन दो अनुयोगद्वारों में किया गया है। बन्ध के समय ओघ और आदेश से यथासम्भव सबसे कम प्रदेशबन्ध होने पर वह जघन्य प्रदेशबन्ध कहलाता है और उससे अधिक प्रदेशबन्ध होने पर वह अजघन्य प्रदेशबन्ध कहलाता है।

सादि-अनादि-ध्रुव-अध्रुवप्रदेशबन्ध – इन चारों अनुयोगद्वारों में जो उत्कृष्ट आदि चार प्रकार का प्रदेशबन्ध बतलाया गया है वह सादिआदि किस रूप है, इस बात का विचार किया गया है।

स्वामित्वप्ररूपणा – इसमें ओघ और आदेश से मूल व उत्तर प्रकृतियों के उत्कृष्ट और जघन्य प्रदेशबन्ध के स्वामी का निर्देश किया गया है।

कालप्ररूपणा – इस अनुयोगद्वार में ओघ व आदेश से मूल व उत्तर प्रकृतियों के जघन्य और उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध के काल का विचार किया गया है। उदाहरणार्थ ज्ञानावरण का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध दशवें गुणस्थान में होता है और वहाँ उत्कृष्ट योग का जघन्य काल एक समय और उत्कृष्ट काल दो समय है, इसलिए इसका जघन्य काल एक समय और उत्कृष्ट काल दो समय कहा है। तथा इसके अनुत्कष्ट प्रदेशबन्ध के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

तीन भाग प्राप्त होते हैं – अनादि-अनन्त, अनादि-सान्त और सादि-सान्त। यहाँ ओघादि से ज्ञानावरण के उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध के काल का विचार कया। अन्य मूल व उत्तर प्रकृतियों के उत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य प्रदशबन्ध के काल का विचार ओघ और आदेश से इसी प्रकार मूल के अनुसार कर लेना चाहिए।

अन्तरप्ररूपणा – इस अनुयोगद्वार में ओघ और आदेश से मूल व उत्तर प्रकृतियों के उत्कृष्टादि के अन्तरकाल का विचार किया गया है। उदाहरणार्थ – ज्ञानावरण का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध एक समय के अन्तर से भी सम्भव है और कुछ कम अर्धपुद्गल परिवर्तन काल के अन्तर से भी सम्भव है, इसलिए इसके उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध का जघन्य अन्तर एक समय और उत्कृष्ट अन्तर कुछ कम अर्धपुद्गल परवर्तनप्रमाण कहा है।

सन्निकर्षप्ररूपणा – सन्निकर्ष के दो भेद हैं – स्वस्थान सन्निकर्ष और परस्थान सन्निकर्ष। स्वस्थान सन्निकर्ष में प्रत्येक कर्म की विवक्षित एक प्रकृति के साथ बन्ध को प्राप्त होनेवाली उसी कर्म की अन्य प्रकृतियों के सन्निकर्ष का विचार किया जाता है और परस्थान सन्निकर्ष में विवक्षित प्रकृति के साथ बन्ध को प्राप्त होनेवाली सब उत्तर प्रकृतियों के सन्निकर्ष का विचार किया जाता है। यहां ओघ और आदेश से सब सन्निकर्ष घटित करके बतलाया गया है।

यहाँ उत्कृष्ट सन्निकर्ष के अन्त में सन्निकर्ष की सिद्धि के कुछ उदाहरण देते हुए मूल प्रकृतिविशेष, पिण्डप्रकृति विशेष और उत्तर प्रकृति विशेष का परिणाम आवलि के असंख्यातवें भागप्रमाण बतलाकर 'पवाइज्जमाण' और 'अपवाइज्जमाण' उपदेश के अनुसार इन तीन विशेषों के अल्पबहुत्व का निर्देश किया है।

भंगविचयप्ररूपणा – उस अनुयोगद्वार में ओघ और आदेश से सब मूल व उत्तर प्रकृतयों के उत्कृष्ट व जघन्य प्रदेशबन्ध के भंगों का नाना जीवों की अपेक्षा विचार किया गया है।

भागाभागप्ररूपणा – मूल प्रकृतियों की अपेक्षा भागाभागप्ररूपणा भी नष्ट हो गई है। उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा ओघ से भागाभाग का निर्देश करते हुए तीन आयु,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वैक्रियिक छह और तीर्थंकर प्रकृति का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव इनका बन्ध करनेवाले जीवों के असंख्यातवें भागप्रमाण और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात बहुभागप्रमाण बतलाये हैं।

परिणामप्ररूपणा – उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा ओघ से परिमाण का निर्देश करते हुए बतलाया है कि तीन आयु और वैक्रियिक छहका उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं। आहारद्विक का उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव संख्यात हैं। तीर्थंकर प्रकृति का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव संख्यात हैं और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं। तथा शेष प्रकृतियों का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव अनन्त हैं।

क्षेत्रप्ररूपणा – ओघ से उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा निर्देश करते हुए बतलाया है कि तीन आयु, वैक्रियिकषट्क, आहारद्विक और तीर्थंकर प्रकृति का उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का क्षेत्र लोक के असंख्यातवें भागप्रमाण है और शेष प्रकृतियों का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का क्षेत्र लोक के असंख्यातवें भागप्रमाण है और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का क्षेत्र सर्वलोकप्रमाण है।

स्पर्शनप्ररूपणा – ओघ से उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा निर्देश करते हुए बतलाया है कि पाँच ज्ञानावरण, चार दर्शनावरण, सातावेदनीय, चार संज्वलन, पुरुषवेद, मनुष्यगति, चार जाति, औदारिकशरीर आंगोपांग, असम्प्राप्तासृपाटिका-संहनन, मनुष्यगत्यानुपूर्वी, त्रस, बादर, यशःकीर्ति, उच्चगोत्र और पाँच अन्तराय का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों ने लोक के असंख्यातवें भागप्रमाण क्षेत्र का स्पर्शन किया है। तथा इनका अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों ने सर्व लोक का स्पर्शन किया है। इसी प्रकार अन्य प्रकृतियों का उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का अपने-अपने स्वामित्व के अनुसार स्पर्शन कहा है। तथा सब मार्गणाओं में भी अपनी-अपनी बन्ध योग्य प्रकृतियों का आश्रय लेकर स्पर्शन कहा है।

नाना जीवों की अपेक्षा काल – यहा मात्र जघन्यकाल प्ररूपणा उपलब्ध होती है। आठों मूलप्रकृतियां का जघन्य प्रदेशबन्ध योग्य सामग्री के सद्भाव में सूक्ष्म

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

एकेन्द्रिय अपर्याप्त जीव करते हैं, इसलिए नाना जीवों की अपेक्षा इनके जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध का काल सर्वदा पाये जाने से वह सर्वदा कहा है। इसी प्रकार मार्गणाओं में भी अपने-अपने स्वामित्व के अनुसार काल का विचार किया है।

नाना जीवों की अपेक्षा अन्तर - जघन्य और उत्कृष्ट के भेद से अन्तर प्ररूपणा भी दो प्रकार की है। ओघ से मूल प्रकृतियों की अपेक्षा उत्कृष्ट अन्तरकाल का कथन करते हुए बतलाया है कि आठों कर्मो के उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध का जघन्य अन्तर एक समय है और उत्कृष्ट अन्तर जगश्रेणि के असंख्यातवें भाग प्रमाण है। अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध का अन्तर काल नहीं है। उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा भी यही काल है।

भावप्ररूपणा - सब प्रकृतियों का बन्ध औदयिक भाव से होता है, इसलिए यहाँ सब मूल और उत्तर प्रकृतियों का जघन्य और उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का औदायिक भाव कहा है।

अल्पबहुत्वप्ररूपणा - अल्पबहुत्व के दो भेद हैं - स्वस्थान अल्पबहुत्व और परस्थान अल्पबहुत्व। मूल प्रकृतियों में स्वस्थान अल्पबहुत्व सम्भव नहीं है, इसलिए इनका जघन्य और उत्कृष्ट दोनों प्रकार का परस्थान प्रदेश अल्पबहुत्व ही कहा है। उत्तर प्रकृतियों का स्वस्थान और परस्थान दोनों प्रकार का अल्पबहुत्व सम्भव है, क्योंकि यहाँ प्रत्येक कर्म के अलग-अलग अनेक भेद हैं, इसलिए प्रत्येक कर्म की अवान्तर प्रकृतियां का स्वस्थान अल्पबहुत्व बन जाता है और सब कर्मो की अवान्तर प्रकृतियों को एक पंक्ति में रखने पर उनमें परस्थान अल्पबहुत्व भी बन जाता है।

**भुजगार बन्ध**

इस प्रकरण में मूलप्रकृतिबन्ध और उत्तरप्रकृतिबन्ध पर विचार किया गया है। दोनों पर विचार करने की पद्धति एक ही है। इसमें भुजगार, अल्पतर, अवस्थित और अवक्तव्यबन्धों का कथन है। पिछले समय की अपेक्षा वर्तमान में अधिक प्रदेशों का बन्ध करना भुजगार बन्ध है, कम प्रदेशों का बन्ध करना अल्पतरबन्ध है, पिछले समय में जितना प्रदेश बन्ध किया था वर्तमान समय में भी उतना ही प्रदेशबन्ध होना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अवस्थितबन्ध है, और बन्ध न करके बन्ध करना अवक्तव्यबन्ध है। इन बन्धों का कथन तेरह अनुयोगों के द्वारा किया गया है – समुत्कीर्तना, स्वामित्व, काल, अन्तर, नाना जीवों की अपेक्षा भंगविचय, भागाभाग, परिमाण, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर भाव और अल्पबहुत्व। ताड़पत्र के नष्ट हो जाने से इस प्रकरण का कुछ भाग लुप्त हो गया है।

यहाँ भी मूल प्रकृतियों में ओघ से अवस्थित पद के काल का कथन करते हुए पवाइज्जंत तथा अपवाइज्जंत उपदेश का निर्देश किया है।

### पदनिक्षेप

उक्त भुजगार अल्पतर आदि पद उत्कृष्ट भी होते हैं और जघन्य भी होते हैं। अतः इस प्रकरण में भुजगार के उत्कृष्ट वृद्धि और जघन्य वृद्धि ये दो भेद करके अल्पतर के उत्कृष्ट हानि और जघन्य हानि ये दो भेद करके तथा अवस्थित पद के उत्कृष्ट अवस्थान और जघन्य अवस्थान ये दो भेद करके कथन किया गया है। अतः पदनिक्षेप के समुत्कीर्तना, स्वामित्व और अल्पबहुत्व अनुयोगद्वारों में से प्रत्येक के उत्कृष्ट और जघन्य ये दो भेद करके कथन किया है।

इस प्रकरण का भी ताड़पत्र नष्ट हो जाने से कितना ही अंश लुप्त हो गया है।

### वृद्धि

वृद्धि पद से यहाँ वृद्धि, हानि, अवस्थित और अवक्तव्य इन चारों का ग्रहण होता है। इन चारों के अवान्तर भेद बारह हैं – अनन्त भाग वृद्धि, अनन्तभाग हानि, असंख्यातभागवृद्धि, असंख्यातभागहानि, संख्यातभागवृद्धि, संख्यातभागहानि संख्यातगुणवृद्धि, संख्यातगुणहानि, असंख्यातगुणवृद्धि, असंख्यातगुणहानि, अवस्थित और अवक्तव्य। यहाँ इन पदों की अपेक्षा समुत्कीर्तना आदि तेरह अनुयोगों का ओघ और आदेश से मूल तथा उत्तर प्रकृतियों में कथन किया है। यहाँ भी मूल प्रकृतियों की अपेक्षा वृद्धि अनुयोगद्वार का कथन करने वाला प्रकरण ताड़पत्र के नष्ट हो जाने से नष्ट हो गया है। केवल उत्तर प्रकृतियों का प्रकरण अवशिष्ट है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

### अध्यवसानसमुदाहार

अध्यवसान समुदाहार के अन्तर्गत दो अनुयोगद्वार हैं – प्रमाणानुगम और अल्पबहुत्व। प्रमाणानुगम में योगस्थानों और प्रदेशबन्धस्थानों के प्रमाण का कथन करते हुए बतलाया है कि ज्ञानावरणीय कर्म के असंख्यात प्रदेशबन्धस्थान है जो योगस्थानों से संख्यातवें भाग प्रमाण अधिक है। इसका कारण भी बतलाया है।

### जीवसमुदाहार

जीवसमुदाहार के अन्तर्गत भी दो अनुयोगद्वार हैं – प्रमाणानुगम और अल्पबहुत्व। प्रमाणानुगम में चौदह जीवसमासों के आश्रय से जघन्य और उत्कृष्ट योगस्थानों को कथन करने के बाद, उन्हीं चौदह जीवसमासों के आश्रय से जघन्य और उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध स्थानों के अल्पबहुत्व का कथन किया है। तथा अल्पबहुत्व में उसके जघन्य उत्कृष्ट और जघन्योत्कृष्ट भेद करके ओघ व आदेश से सब मूल व उत्तर प्रकृतियों के प्रदेशों के बन्धक जीवों के अल्पबहुत्व का कथन किया है।

इस प्रकार महाबन्ध के अन्तर्गत प्रकृतिबन्ध, स्थितिबन्ध, अनुभागबन्ध और प्रदेशबंधाधिकारों के विषय का यह सामान्य परिचय है। चारों अधिकारों की शैली तथा अनुयोगद्वार आदि सब समान है। केवल आधारभूत प्रकृतिबन्ध, स्थितिबन्ध आद बन्धों को लेकर ही विषय भेद पाया जाता है। इनका विवेचन ओघ और आदेश के आधार पर किया गया है।

महाबन्ध के उपर्युक्त वस्तु-विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि इस सिद्धान्त-ग्रन्थ में अनुयोगद्वार पूर्वकबन्ध के भेदों का विवेचन किया गया है। इस विवेचन-सन्दर्भ में जिन भुजगार आदि बन्ध-विकल्पों का कथन आया है उनका उत्तरकालीन साहित्य पर पूरा प्रभाव दिखायी पड़ता है। वास्तव में बन्ध का ऐसा सूक्ष्म और विस्तृत प्रतिपादन अन्यत्र दुर्लभ है। वैदिक साहित्य में तो कर्म का विवेचन अधिक नहीं मिलता। बौद्ध साहित्य में अवश्य अभिधर्मशास्त्र में कर्म की अच्छी मीमांसा की गई है पर जो गाम्भीर्य जैन कर्म मीमांसा में है वह बौद्ध कर्म मीमांसा में नहीं है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

धरसेन के गुरु कौन थे इस विषय में कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता । हां, नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली के आधार पर माघनन्दि को उनका गुरु और अर्हद्बलि को दादागुरु कहा जा सकता है । पुष्पदन्त और भूतबलि उनके ही शिष्य थे । जम्बुद्दीवपण्णत्ति (गाथा १३.१५४,१५६) में भी ऐसा ही उल्लेख मिलता है । इन्द्रनन्दि ने अर्हद्बलि, माघनन्दि और धरसेन के बीच गुरु-शिष्य परम्परा का कोई उल्लेख नहीं किया उसमें तो उन्होंने यहां तक स्पष्ट गुरुपरम्परा उन्हें ज्ञात नहीं है, क्योंकि उसका वृत्तान्त न तो उन्हें किसी आगम में मिला और न किसी मुनि ने बतलाया -

धरसेन एकांगधारी आचार्य थे । वीर निर्वाण सं. ५८३ तक आचार्य परम्परा में माघनन्दि का समय रहा और उसके बाद ६१४ तक धरसेन ने संघ का नेतृत्व किया । उनके बाद ही पुष्पदन्त का ६३३ तथा भूतबलि का ६६३ तक कार्यकाल रहा है । नन्दिसंघ प्राकृत पट्टावली के इस आधार पर इन सभी आचार्यों का समय ई. की प्रथम शताब्दी निश्चित किया जा सकता है ।

कषायपाहुड में इन अधिकारों में गुणधर ने पेज्जदोस विहत्ति, ठिदि, अणुभाग और बंधक इन चार नामों का संकेत मात्र किया है, उनका स्पष्ट विभाजन नहीं किया है । यतिवृषभ ने यह विभाजन स्पष्ट कर दिया और वेदक अधिकार के उदय और उदीरणा ये दो भेद करके संख्या बराबर कर दी । इसी तरह यतिवृषभ ने संयमासंयम लब्धि को तो स्वतन्त्र अधिकार मान लिया पर संयम पद को उपशामना और क्षपणा के साथ जोड़ दिया । और इस संख्या की पूर्ति परिमाण निर्देश का १५ वां अधिकार मानकर कर दी । यह विभाजन मात्र सुझाव था । इस तरह से अधिकारों का विभाजन अन्य प्रकार से भी किया जा सकता है । यही कारण है कि यतिवृषभ ने अधिकार विवेचन गुणधरानुसार ही किया है। हां, यह अवश्य है कि यतिवृषभ ने अधिकार के लिए ''अनुयोग द्वार'' शब्द का प्रयोग किया है । यतिवृषभ ने २३३ गाथाओं को ६००० प्रमाण चूर्णिसूत्रों में स्पष्ट किया । उसी पर उच्चारणाचार्य ने १२००० प्रमाण उच्चारणावृत्ति लिखी और वीरसेन ने ६०००० प्रमाण जय धवला टीका की रचना की । वीरसेन ने चूर्णिसूत्रों को 'देशामर्षक' कहा है (क.पा. भा. २ पृ. १४) और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विशिष्ट जानकारी के लिए उच्चारणावृत्ति का उल्लेख किया है। उनकी यह शैली संक्षिप्त होने पर भी विशदता को प्रगट करती है । यह भी उल्लेखनीय है कि यतिवृषभ ने १८० मूलगाथाओं तथा ५३ सम्बन्ध गाथाओं में से मात्र तीन पर चूर्णिसूत्र लिखे हैं । ५० गाथाओं पर उन्होंने कोई चूर्णिसूत्र नहीं लिखे हैं । चूर्णिसूत्र के साथ उन्होंने विभाषा, परिभाषा, वृत्ति, व्याख्यान आदि शब्दों की भी अपने ढंग से परिभाषाएँ दी हैं। इसका विवेचन हम पीछे कर चुके हैं।

डॉ. सागरमल जैन ने अपने ग्रन्थ जैनधर्म का 'यापनीय सम्प्रदाय' में दिगम्बर जैन परम्परा के लगभग सभी प्रमुख आचार्यों को यापनीय सम्प्रदाय का सिद्ध करने का अथक प्रयत्न किया है। इसी श्रृंखला में उन्होंने छक्खंडागम को भी यापनीय कह दिया। इस मन्तव्य में उनके मुख्य तर्क हैं –

१) धरसेन के जोणिपाहुड का उल्लेख श्वेताम्बर परम्परा में अधिक आया है। २) नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली यापनीय संघ की है जिसमें धरसेन का नामोल्लेख है। ३) षड्खण्डागम का आधारभूत ग्रन्थ महाकर्म प्रकृतिप्राभृत सचेलाचेल-यापनीय मातृपरम्परा का ग्रन्थ है। धरसेन भी उसी से सम्बद्ध थे। ४) धरसेन, पुष्पदन्त, भूतबलि कल्पसूत्र स्थविरावली के क्रमशः वज्रसेन, पुसगिरी और भूतदिन्न होना चाहिए। ५) षड्खण्डागम में 'मणुसिणी' को संयत गुणस्थानी माना गया है। मणुसिणी का अर्थ द्रव्यस्त्री है। उसे भावस्त्री वाचक नहीं माना जा सकता है। यह सिद्धान्त स्त्रीमुक्ति का समर्थन करता है जिसका सम्बन्ध यापनीय सम्प्रदाय से है।

ये तर्क निस्संदिग्ध नहीं हैं। इनका विशेष सम्बन्ध इन आचार्यों के काल-निर्णय से जुडा हुआ है। उनका काल हम पीछे ईसापूर्व प्रथम द्वितीय शताब्दी सिद्ध कर चुके हैं। कुन्दकुन्द का समय उनके बाद ही आता है। कुन्दकुन्द ने षड्खण्डागम पर 'परिकर्म' नामक व्याख्या ग्रन्थ भी लिखा था और उसके 'जीवस्थान' के प्रथम सूत्र में निबद्ध पंचणमोकार मन्त्र का उल्लेख प्रवचनसार की चतुर्थ गाथा में किया है। कुन्दकुन्द के बाद आचार्य उमास्वामी का काल आता है। उनके तत्त्वार्थसूत्र में तीर्थंकर प्रकृति के बन्ध के कारण सोलह बताये गये हैं जिनका उल्लेख सर्वप्रथम षड्खण्डागम में हुआ है। ज्ञातृधर्मकथा (अध्ययन ८) में बीस कारणों का उल्लेख उत्तरकालीन है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

तत्त्वार्थसूत्र के बीज षड्खण्डागम में खोजे गये हैं। पीछे हम इस विषय पर विस्तार से लिख चुके हैं। यह भी दृष्टव्य है कि नन्दिसंघ की प्राकृत पट्टावली यापनीय सम्प्रदाय की नहीं है, दिगम्बर सम्प्रदाय की है, उसके मूलसंघ के अन्तर्गत है और उसमें धरसेन, पुष्पदन्त-भूतबली का नामोल्लेख भी है। जोणिपाहुड ग्रन्थ भी दिगम्बर परम्परा का है। धरसेन को पण्णसवण कहा जाना भी दिगम्बर परम्परा में उपलब्ध है। दिगम्बर परम्परा में मणुसिणी शब्द का अर्थ मात्र द्रव्यस्त्री से नहीं, भावस्त्री से भी है। प्रथम से पंचम गुणस्थान तक उसका प्रयोग द्रव्यस्त्री और भावस्त्री दोनों अर्थो में हुआ है और षष्ठ से चौदहवें गुणस्थान तक केवल भावस्त्री अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। सत्प्ररूपणा का ९३ वां सूत्र इसका स्पष्ट प्रमाण है जिसमें 'संजद' शब्द प्रयुक्त हुआ है। इसी तरह षड्खण्डागम में सोलह कल्पों अर्थात् स्वर्गों की मान्यता का उल्लेख है जबकि श्वेताम्बर परम्परा में बारह कल्पों की ही मान्यता मिलती है। अतः षड्खण्डागम को यापनीय ग्रन्थ नहीं माना जा सकता है। वह शतशः दिगम्बर परम्परा का आगम ग्रन्थ है और उसकी रचना ई.पू. प्रथम शताब्दी में हुई है।

### षट्खण्डागम के टीकाकार

आचार्य वीरसेन की जयधवला प्रशस्ति के अनुसार वीरसेन से पूर्व कसापपाहुड और षट्खण्डागम पर टीकाएं लिखी गई थीं। इन्द्रनन्दि ने अपने श्रुतावतार में भी कतिपय टीकाओं का उल्लेख किया है। यहां हम इन टीकाओं का प्राप्त विवरण प्रस्तुत कर रहे हैं।

### आचार्य कुन्दकुन्द की परिकर्म टीका

यह हम भलीभांति जानते हैं कि आचार्य कुन्दकुन्द का अपरनाम पद्मनन्दि रहा है। इन्द्रनन्दि श्रुतावतार (१६०-१६१) के अनुसार कुन्दकुन्दपुर के आचार्य पद्मनन्दि ने षट्खण्डागम के प्रथम तीन खण्डों पर बारह हजार श्लोक प्रमाण परिकर्म नामक टीका लिखी थी जो आज उपलब्ध नहीं है। धवला टीका में इस परिकर्म टीका का बहुविध उल्लेख हुआ है। कहीं उसका उल्लेख कर समर्थन किया गया है और कहीं उसका विरोध भी हुआ है। इसके बावजूद सभी आचार्य उसे प्रमाण सम्मत मानते रहे हैं। सयलाइरिय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सम्मद परियम्मसिद्धन्तादो, धवला अ. पृ. ५४२। यह टीका शौरसेनी प्राकृत में लिखी गई थी जो वृत्ति रूप थी। यतिवृषभाचार्य की कषायप्राभृत टीका भी वृत्ति रूप ही थी (जयधवला , मं. गा. ८)। परिकर्म को इन्द्रनन्दि ने ग्रन्थ की संज्ञा दी है। ग्रन्थ और वृत्ति समानार्थक हैं। वृत्ति ग्रन्थ जीवनयोः - वैजयन्ती कोष।

### शामकुण्ड की पद्धति - टीका

इन्द्रनन्दि के अनुसार आचार्य शामकुण्ड ने कसायपाहुड और षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर पद्धति रूप टीका की रचना की थी। इस पद्धति टीका में वृत्तिगत विषम पदों को स्पष्ट किया जाता है। अधिक संभव है, शामकुण्ड ने इन ग्रन्थों पर प्राप्त वृत्ति टीकाओं पर अपनी पद्धति टीका लिखी हो। यह टीका १२००० श्लोक परिमाण थी जो संस्कृत - प्राकृत और कन्नड मिश्रित भाषाओं में थी। यह पद्धति - टीका भी वर्तमान में उपलब्ध नहीं है।

### तुम्बुलूराचार्य की चूडामणि - टीका

इन्द्रनन्दि ने तुम्बुलूराचार्य की तृतीय टीका चूडामणि का उल्लेख किया है जो कसायपाहुड और षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर ८४००० श्लोक परिमाण वृहत् व्याख्या के रूप में थी। इसके अतिरिक्त छठवें खण्ड पर उन्होंने पंजिका ७००० श्लोक प्रमाण लिखी । इन दोनों टीकाओं में चूडामणि कन्नड में थी और पंजिका शौरसेनी प्राकृत में थी। अकलंक ने अपने कर्णाटक शब्दानुशासन में चूडामणि का उल्लेख किया है।

### समन्तभद्र स्वामी कृत टीका

आचार्य समन्तभद्र ने षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर ४८००० श्लोक प्रमाण टीका लिखी संस्कृत में। इन्द्रनन्दि श्रुतावतार (१६७-६९) को यहां ''तार्किकार्क '' कहा गया है। धवला में भी समन्तभद्र का उल्लेख हुआ है। जिनसेन के हरिवंशपुराण में समन्तभद्र की ''जीवसिद्धि'' ग्रन्थ का भी उल्लेख हुआ है पर अभी तक यह ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उनका ''गन्धहस्तिमहाभाष्य'' का भी उल्लेख आता है जो तत्त्वार्थ सूत्र का व्याख्यान था। यह भी नहीं मिलता है।

बप्पदेवकृत व्याख्याप्रज्ञप्ति

इन्द्रनन्दि श्रुतावतार (श्लोक १७१-१७६) के अनुसार बप्पदेव गुरू ने शुभनन्दि और रविनन्दि से सिद्धान्तग्रन्थों का अध्ययन किया और फिर श्रीमाथि और कृष्णमेघ नदियों के मध्यवर्ती प्रदेश में अवस्थित उत्कलिका ग्राम के समीप मगण वल्ली ग्राम में षट्खण्डागम और कषायप्राभृत पर व्याख्या प्रज्ञप्ति नामक टीका प्राकृत में लिखी। यह प्रदेश आज बेलगाम व धारवाड कहलाता है। षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों तथा कषायप्राभृत की टीका का परिमाण आठ हजार पांच श्लोक प्रमाण था। धवला टीका में इनका उल्लेख हुआ है। वीरसेन ने इस टीका को देखकर ही धवला टीका लिखी थी।

ये सभी टीकाएं प्रथम शताब्दी से लगभग आठवीं शताब्दी के बीच लिखी गई। दुर्भाग्य से अभी तक ये टीकाएं प्राप्त नहीं हुई हैं। वीरसेन ने धवला, जयधवला में इन टीकाओं के अतिरिक्त सम्मइसुत्त, तत्त्वार्थभाष्य, आदि अनेक ग्रन्थों से उदाहरण प्रस्तुत किये हैं। ये उदाहरण कहीं अपने मत की पुष्टि में और कहीं विरोध में आये हैं। सिद्धसेने दिवाकर ( ई. सन. ५८८) का सम्मइसुत्त षट्खण्डागम पर भाष्य जैसा ही है। अकलंक देव ने कर्नाटक शब्दानुशासन में कन्नड में रचित चूडामणि नामक तत्त्वार्थ महाशास्त्र व्याख्यान का उल्लेख किया है। इसका प्रमाण ९६००० श्लोक है। इसी तरह कसायपाहुड के चूर्णि सूत्रों पर उच्चरणाचार्य (दूसरी शताब्दी ) की विस्तृत वृत्ति लिखी गई ।

धवला टीका

आचार्य वीरसेन ने बप्पदेव कृत व्याख्या प्रज्ञप्ति को देखकर षट्खण्डागम पर अपनी धवला टीका लिखी। इसी तरह कसायपाहुड पर उन्होंने जयधवला टीका की रचना की। यह टीका उन्होंने वाटक ग्राम में राजा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अमोधवर्ष के शासन काल में शक सं. ७५९ ( वि.सं. ८९४, ई. सन् ८३७) में समाप्त की । पूर्वार्ध लिखने के बाद ही उनका देहावसान हो गया । उसका उत्तरार्ध उनके शिष्य जिनसेन ने लिखा। पुन्नाटसंधीय जिनसेन ने अपने हरिवंशपुराण (शकसं. ७०५) में वीरसेन और जिनसेन, दोनों का स्मरण किया है। इसका तात्पर्य है कि वीरसेन का निधन शक सं. ७०५ के बाद और जयधवला समाप्तिकाल ७५९ शक सं से पहले हुआ। इसके बाद जिनसेन का अवसान हुआ। जयधवला प्रशस्ति, (६-११, ३६)

आचार्य वीरसेन ने संपूर्ण धवला और जयधवला के पूर्व भाग की रचना की और कदाचित् यतिवृषभ के चूर्णिसूत्रों पर उच्चारणावृत्ति भी लिखी (क. पात्र भाग३, पृ. ३८९ - अम्हेहि लिहिदुच्चारणाए पुण..... उत्तरपुराण की प्रशस्ति (सिद्धभूपद्धति यस्य टीका संविक्ष्य भिक्षुभि :.......... ) से यह आभास होता है कि उन्होंने मुक्तिमार्ग दर्शक सिद्धभूपद्धति नामक ग्रन्थ की भी टीका लिखी थी। यह ग्रन्थ अभी तक अनुपलब्ध है।

आचार्य वीरसेन की यह धवला टीका ७२००० श्लोक प्रमाण है। मणिप्रवाल शैली में लिखित इस टीका में प्राकृत - संस्कृत ऐसी गुथी हुई है जैसे मणियों के बीच मूंगे के दाने। आचार्य ने षट्खण्डागम के हर शब्द की विशद व्याख्या की है इसलिए उसे धवला कहा गया है। अमोघवर्ष की भी धवल उपाधि थी और टीका की समाप्ति भी कार्तिक मास के शुक्ल (धवल) पक्ष की त्रयोदशी को हुई। इन सभी कारणों से धवला नाम बिलकुल सार्थक है। जयधवला की सार्थकता भी इन्हीं सभी कारणों से जुडी हुई है। दृष्टिवाद से सम्बद्ध महाकर्म प्रकृतिप्राभृत तथा कषाय प्राभृत के समूचे ज्ञान सागर को उद्घाटित किया है। इसलिए इन्हें धवल सिद्धान्त की भी संज्ञा दी गई है। आचार्य का यह बहुश्रुतत्व और सैद्धान्तिक अगाध पाण्डित्य का निदर्शन है। एक लम्बे समय के बाद सैद्धान्तिक मतभेदों का उभरना स्वाभाविक है। पर आचार्य ने उनका पूरे मनोयोग से उल्लेख किया है और उन्हें स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। शब्द संयोजना की इतनी सार्थकता है कि यदि एक शब्द

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भी स्खलित हो जाये तो अर्थ का अनर्थ हो जाता है। उदाहरणतः सूत्र क्र ९३ में संजद शब्द लिपिकर्ता के प्रसाद से छूट गया। विप्रतिपत्तियों आने पर जब मूल प्रति देखी गई तो उसमें वह शब्द मिल गया।

विषय परिचय - पुस्तक १-२ खण्ड १

आचार्य वीरसेन ने सर्वप्रथम अनन्त, अनिन्द्रिय, अनुपम, आत्मस्थसुख, अनवद्य केवल जिन सिद्ध को नमस्कार कर द्वादशांग रूप श्रुतदेवता का स्मरण किया, गणधर, आचार्य धरसेन पुष्पदन्त, भूतबलि को नमस्कार किया। फिर कहा कि मंगल, निमित्त हेतु, परिणाम नाम और कर्ता उन छह अधिकारों की व्याख्या करने के बाद आचार्य को शास्त्र की व्याख्या करना चाहीए। यह आचार्य परम्परा है (गा.१)।तिलोयपण्णत्ति में भी लगभग इसी प्रकार की गाथा मिलती है। इसके पूर्व इस प्रकार की आचार्य परम्परागत न्याय प्रक्रिया नहीं मिलती। आचार्य ने यह विवेचन सिद्धसेन के सम्मईसुत्त का आधार लेकर नय- निक्षेप पूर्वक किया है। मंगलकारी णमोकार मन्त्र का स्मरण करते हुए उन्होंने व्याख्या करने की प्रतिज्ञा की। यहां मंगल की व्याख्या करते हुए कर्ता के दो भेद किये- अर्थकर्ता और ग्रन्थकर्ता। अर्थकर्ता तो भगवान महावीर हैं वे ही मूलतन्त्रकर्ता हैं। ग्रन्थकर्ता के क्रम में अनुत्तन्त्रकर्ता गौतम स्वामी है, उपतन्त्रकर्ता भूतबलि, पुष्पदन्त आदि मुनिवर हैं। जिनपालित को श्रुतावतार का निमित्त माना है। अक्षर, पद संघात, प्रतिपत्ति और अनुयोगद्वारों की अपेक्षा श्रुत का परिमाण संख्यात है और अर्थ अर्थात् तद्वाच्य विषय की अपेक्षा अनन्त है। पद की अपेक्षा १८ हजार प्रमाण है। इसके बाद आचार्य परम्परा देते हुए श्रुतावतार का वर्णन किया गया और ''जयउ सुय देवदा'' कहकर उसकी वन्दना कीं।

इसके बाद प्रथमखण्ड जीवस्थान के अवतार की चर्चा की गई। अवतार चार प्रकार का है - उपक्रम, निक्षेप, नय और अनुगम। उपक्रम के पांच भेद है- आनुपूर्वी, नाम, प्रमाण, वक्तव्यता और अर्थाधिकार। जीवस्थान को भाव प्रमाण के अन्तर्गत रखा गया है। इसके बाद निक्षेप, नय, और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनुगम का निरूपण करते हुए चौदह मार्गणाओं का कथन हुआ है। केवली के सात प्रकार हैं - सामान्य, तीर्थकर, अन्तःकृत, उपसर्ग, मुक, समुद्घात और अनुबद्ध।

जीवनस्थान के अतिरिक्त शेष पांच खण्ड इस प्रकार हैं - २) खुद्दाबन्ध (शुद्रकबन्ध) ३) बन्धस्वामित्व विचय, ४) वेदना खण्ड, ५) वर्गणाखण्ड, ६) महाबन्ध। इन खण्डों में महाबन्ध का विस्तार सर्वाधिक है। इसका ग्रन्थ प्रमाण ३०००० श्लोक प्रमाण है। इसमें बन्ध की प्ररुपणा प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेशबन्ध के क्रम से अनेंक अनुयोगद्वारों के आश्रय से बहुत विस्तार से की गई है। इसलिए इसका प्रकाशन पृथक् रुप से हुआ है। इसका विवेचन करना यहां संभव नहीं है। इतना अवश्य है कि यह समूचा षड्खण्डागम जैन कर्मसिधान्त की दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण है। साथ ही भारतीय सांस्कृतिक परम्परा भी उसमें प्रतिबिम्बित हो रही है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ४

# आचार्य यतिवृषभ और उनकी ग्रन्थसंपदा

गुणधर के शिष्य आर्यमंक्षु और नागहस्ती थे। उनका उल्लेख जयधवलाटीका और श्रुतावतार में हुआ है। विशेष बात तो यह है कि वीरसेन ने गुणधर को तो मात्र वाचक कहा है जबकि आर्यमंक्षु और नागहस्ती को महावाचक, खवण और महाखवण जैसे विशेषणों से संमानित किया है। इनमें यतिवृषभ ने नागहस्ती के उपदेशों को तो पवाइज्जमाण कहा पर आर्यमंक्षु के उपदेश को अपवाइज्जमाण कहकर उनकी आलोचना की है। इस आलोचना का आधार क्या है यह स्पष्ट नहीं हो सका। नन्दिसूत्र स्थविरावली में दोनों को सम्मानास्पद माना गया है (२८.३०)।

वाचक शब्द का अर्थ उपाध्याय और आचार्य तो है ही पर उसे 'पूर्ववित्' भी माना जाता है (षट्खण्डागम, पु. १४, पृ. २२)। इसका तात्पर्य है कि गुणधर पूर्ववित् थे और उनकी वाचक परम्परा भी थी। आर्यमंक्षु और नागहस्ती उनके समकालीन ही थे जो उस परम्परा से जुड़े हुए थे उन्हें गुणधर से ही कसायपाहुड की गाथाएं मिलीं।

नागहस्ती से यतिवृषभ ने कसायपाहुड का अध्ययन किया और फिर उस पर चूर्णिसूत्र लिखा। नागहस्ती कर्मप्रकृति के विशिष्ट ज्ञाता थे। कषायप्राभृत भी कर्मप्रकृति से सम्बन्धित ग्रन्थ है। धरसेन से महाकर्मप्रकृति प्राभृत का अध्ययन कर पुष्पदन्त और भूतबलि ने षड्खण्डागम की रचना की। जिनसेन और वीरसेन ने दोनों पर क्रमशः जयधवला और धवला नामक टीकायें लिखीं। वीरसेन ने जयधवला के प्रारम्भ में ही स्पष्टतः गुणधर को कसायपाहुड का रचयिता माना है जो एक महासमुद्र के समान गंभीर और विशाल हैं। गाथासूत्रों की संक्षिप्तता और गम्भीरता के आधार पर भी यह कहा जा सकता है कि आचार्य गुणधर धरसेन के पूर्ववर्ती रहे होंगे। उन्होंने १६ हजार पद प्रमाण पेज्जपाहुड को मात्र १८० गाथाओं में लिख दिया। इसके अतिरिक्त गुणधर के विषय में कुछ भी नहीं मिलता। इन्द्रनन्दी ने अपने श्रुतावतार में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भी दोनों आचार्यों के बीच पूर्वापरता के विषय में अपनी अनभिज्ञता ''न ज्ञायते'' लिखकर अवश्य सूचित की है। पर उपर्युक्त आधार पर गुणधर को धरसेन से पूर्ववर्ती माना जाना चाहिए।

आचार्य यतिवृषभ ने तिलोयपण्णत्ति के अन्त में मंगलाचरण के रूप में जो गाथा दी है उसमें भी उन्होंने गणधर आचार्य को कसायपाहुड का कर्ता माना है –

पणमह–जिणवर–वसहं, गणहर–वसहं तहेव गुणहर–वसहं।
दुसह–परीसह–वसहं, जदिवसहं धम्म–सुत्त–पाढए–वसहं ।।८०।।

इस आधार पर डॉ. नेमिचन्द्र ज्योतिषाचार्य ने गुणधर को धरसेन से लगभग २०० वर्ष पूर्ववर्ती माना है। परन्तु पं. बालचन्द्र जी सि. शास्त्री इस मत के पक्ष में नहीं हैं। उनका कहना है कि धरसेन पेज्जदोस और महाकम्म पयडिपाहुड के कुशल जानकार थे। वे किसी भी तरह गुणधर से अल्पज्ञानी नहीं थे। बल्कि अन्य प्रकीर्णक श्रुत के भी ज्ञाता थे। जब पुष्पदन्त भूतबलि को सूत्रकार कहा गया है तो उनके गुरु धरसेन को सूत्रकार क्यों नहीं माना जा सकता है ? कसायपाहुड के समान षड्खण्डागम में भी बीजपद उपलब्ध हैं। ये बीजपद द्वादशांग श्रुत में ही संभव हैं जिसके प्ररूपक तीर्थंकरों को अर्थकर्ता कहा गया है और गणधरों को उनका व्याख्याता माना गया है। इसमें कसायपाहुड तो निश्चित ही षड्खण्डागम का पूर्ववर्ती है पर गुणधर अर्हद्बली के पूर्ववर्ती हैं यह सिद्ध नहीं होता। गुणधर नामक संघ की स्थापना भी अस्पष्ट है (षट्खण्डागम, पृ. ६७४)।

कसायपाहुड में कुल मूल गाथाएँ १८० हैं जो १५ अधिकारों में विभक्त हैं (मूल ९२ + भाष्य गाथायें ८३ + अधिकार निर्देशक २ गाथायें)। इनके अतिरिक्त १२ गाथायें सम्बन्धज्ञापक, ६ गाथायें अद्धापरिमाण निर्देशक + ३५ गाथाएँ संक्रमवृत्तिरूपक = ५३ गाथायें और हैं। इस तरह कुल २३३ गाथायें हैं। इसके साथ ही १२ गाथायें चूलिका रूपक हैं। ये गाथायें सूत्रात्मक हैं। उनमें कुछ ''सुत्तगाहा'' हैं, कुछ 'गाहा' हैं और कुछ 'सभासगाहा' हैं। वीरसेन और इन्द्रनन्दि ने समूची १८० गाथाओं को सूत्र गाथा माना है। शेष ५३ गाथायें विवरणात्मक हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परन्तु यतिवृषभ ने चरित्रमोहक्षपणा नामक अधिकार में समागत सभाष्य गाथाओं को छोडकर शेष सभी को सूत्रगाथा कहा है । उन्होंने इन गाथाओं का विभाजन भी किया है – पृच्छासुत्त, वागरणसुत्त और सूचणासुत्त । इससे यह कहा जा सकता है कि कसायपाहुड की शैली प्रश्नोत्तर शैली रही है जो प्राचीन परम्परा का पोषक है। संपूर्ण कसायपाहुड १५ अधिकारों में विभक्त है जिसकी मूल गाथाओं की कुल संख्या ९२ है । इसका विवरण हम आचार्य गुणधर और धरसेन वाले अध्याय २ में दे चुके हैं।

## कसायपाहुड की टीकाएँ

इन्द्रनन्दि श्रुतावतार के अनुसार नागहस्ती और आर्यमंक्षु कसायपाहुड का अध्ययन कर उस पर से यतिवृषभ ने ६००० प्रमाण चूर्णिसूत्र रचे, यतिवृषभ से उनका अध्ययनकर उच्चारणाचार्य ने उनपर १२००० प्रमाण उच्चारणा सूत्रों की रचना की । गुरु परम्परा से कसायपाहुड और षड्खण्डागम प्राप्त कर आचार्य कुन्दकुन्द ने षड्खण्डागम के प्रथम तीन खण्डों पर १२००० श्लोक प्रमाण परिकर्म नामक टीका लिखी । इसके बाद शामकुण्ड आचार्य ने महाबन्ध को छोडकर चतुर्थ और पंचम खण्डों पर १२००० श्लोक प्रमाण संस्कृत और कन्नड भाषा मिश्रित शैली में टीका लिखी । उसके बाद आचार्य तुम्बलूर ने षड्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर तथा कसायपाहुड पर कन्नड भाषा में ८४००० श्लोक प्रमाण चूडामणि नामक व्याख्या लिखी । इसके बाद समन्तभद्राचार्य ने भी षड्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर ४८००० श्लोक प्रमाण संस्कृत टीका लिखी। महाबन्ध पर किसी भी आचार्य ने टीका नहीं लिखी । यही क्रम शुभनन्दि और रविनन्दि मुनि के साथ रहा। उन्होंने गुरु परम्परा से उसका अध्ययन किया और उनसे वप्पदेव ने अध्ययनकर षड्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर व्याख्याप्रज्ञप्ति नामक टीका लिखी और कसायप्राभृत पर भी टीका लिखी ।

इसके बाद चित्रकूट निवासी एलाचार्य से सिद्धान्त ग्रन्थों का अध्ययनकर वीरसेन स्वामी ने वाटग्राम में व्याख्याप्रज्ञप्ति के आधार पर षड्खण्डागम पर ७२००० श्लोक प्रमाण धवलाटीका की रचना की । तथा कसायप्राभृत की चार विभक्तियों पर २०००० श्लोक प्रमाण जयधवला टीका लिखी । वीरसेन का अवशिष्ट कार्य फिर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उनके शिष्य जिनसेन ने कषायप्राभृत के शेष भाग पर ४०००० श्लोक प्रमाण टीका लिखकर पूरा किया । ६०००० श्लोक प्रमाण ये दोनों टीकाएँ संस्कृत-प्राकृत मिश्रित भाषा में लिखी गईं ।

उच्चारणा वृत्ति का उल्लेख जयधवला में अनेक बार आया है । यतिवृषभ ने जिन विषयों को छोड दिया था उन पर विशेष रूप से इस वृत्ति में प्रकाश डाला गया है । एक अन्य मूलुच्चारणा वृत्ति का भी उल्लेख आता है । संभवतः यह वृत्ति उच्चारणा वृत्ति के पहले लिखी गई हो । वप्पदेवाचार्य की भी एक उच्चारणा वृत्ति थी जिसका उल्लेख इन्द्रनन्दि श्रुतावतार तथा जयधवला में हुआ है । व्याख्याप्रज्ञप्ति टीका षड्खण्डागम पर लिखी गई होगी । वीरसेन के 'अम्हेहि लिहिदुच्चारणा' जैसे कथन से यह संभावना बलवती हो जाती है कि वीरसेन ने भी कोई स्वतन्त्र उच्चारणा वृत्ति कसायपाहुड पर लिखी होगी । उच्चारणावृत्ति की यह लम्बी परम्परा यही संकेत करती है ।

उच्चारणावृत्ति - गाथासूत्रों के द्वारा सूचित अर्थ के उच्चारण करने की विधि और व्याख्यान करने का प्रकार बतानेवाले आचार्य को उच्चारणाचार्य व्याख्यानाचार्य या वाचक कहा जाता था । कसायपाहुड के सूत्र अत्यन्त गंभीर और अनेकार्थ सूचक हैं । यतिवृषभाचार्य ने यथासम्भव उन अर्थों को उद्घाटित किया है । प्रारम्भ में कुछ संक्षिप्त वर्णनकर विशेष वर्णन करने के लिए उन्होंने समर्पण सूत्र का नियोजन कर उच्चारणाचार्यो को इसकी सूचना दे दी । बाद में जब धारणाशक्ति जैसे जैसे कम होती गई, उच्चारण पूर्वक प्राप्त उस अर्थ को लिपिबद्ध करने की आवश्यकता का भी अनुभव होने लगा । चूंकि ये अर्थ ऐसे लिपिबद्ध करने वाले आचार्यो को गुरु परम्परा से प्राप्त हुए थे इसलिए उन्हें उच्चारणाचार्य कहा गया और उनके द्वारा लिखित वृत्ति को उच्चारणावृत्ति माना गया ।

आचार्य वीरसेन ने इस प्रकार की अनेक उच्चरणा वृत्तियों का उल्लेख किया है, जैसे मूल-उच्चारणा, लिखित उच्चारणा, वप्पदेवाचार्य-लिखित उच्चारणा और स्वलिखित उच्चारणा । इनमें प्राचीनतम उच्चारणावृत्ति को मूल-उच्चारणा कहा गया । धीरे-धीरे उत्तरकाल में लिखित उच्चारणाओं ने उनका स्थान ले लिया । लिखित

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

रूपों के आने पर उनमें मतभेद होना स्वाभाविक जिसका संकेत जय धवलाकार ने यत्र-तत्र किया ही है। कसायपाहुड के प्रस्तुत चूर्णिसूत्रों पर रचित उच्चारणावृत्ति का प्रमाण बारह हजार श्लोक प्रमाण था। दुर्भाग्य से आज वह अनुपलब्ध है। परन्तु जयधवला में उसके उद्धरण अवश्य मिलते हैं।

शामकुण्डाचार्य ने कसायपाहुड पर पद्धति टीका लिखी। वीरसेन ने टीका विधा पर प्रकाश डालते हुए इसे स्पष्ट किया है। उन्होंने लिखा है कि वृत्तिसूत्र वह है जिसमें सूत्र के सभी अर्थों का संग्रह किया गया हो। ऐसे वृत्तिसूत्र के विवरण को टीका कहा जाता है। वृत्तिसूत्रों के विषम पदों का जिसमें विश्लेषण हो वह पंजिका कहलाती है। इसी तरह सूत्र तथा उसकी वृत्ति के विवरण को पद्धति कहा जाता है। शामकुण्डाचार्य की यह पद्धति टीका गाथा सूत्रों और चूर्णिसूत्रों पर रही होगी। तुम्बुलाचार्यकृत चूडामणि टीका भी पद्धति जैसी ही प्रतीत होती है। भट्टाकलंक ने अपने कर्नाटक शब्दानुशासन में इसी का उल्लेख किया है। राजावलिकथे ने भी इसी का संकेत किया है। इनके अतिरिक्त चिरन्तन आदि अन्य टीकाओं का उल्लेख भी वीरसेन ने यथास्थान किया है।

यहां यह भी उल्लेखनीय है कि तुम्बूलूराचार्य ने छठवें खण्ड पर सात हजार श्लोक प्रमाण पंजिका लिखी जिसकी भाषा प्राकृत थी। इसका उल्लेख धवला व जयधवला में नहीं आता पर धवलादि सिद्धान्त ग्रन्थों के प्रशस्तिसंग्रह में इस पंजिका का विवरण दिया हुआ है – वोच्छामि संतकम्मे पंजियरूवेण विवरणं सुमहत्थं। इसमें शेष निबन्धनादि १८ अनुयोगों का एक सुन्दर विवरण है। मोहनीय की अपेक्षा इसे कषायप्राभृत भी कहा गया है। वीरसेनाचार्य द्वारा रचित १८ अनुयोगद्वारों को सत्कर्म कहा गया है। उसी सत्कर्म पर यह विवरण लिखा गया है। इसमें निबन्धन, प्रक्रम, उपक्रम और उदय इन चार अनुयोगद्वारों के दुर्बोध स्थलों को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है।

डॉ. हीरालालजी ने षड्खण्डागम और सत्कर्मप्राभृत को एक ही माना है। परन्तु सत्कर्म प्ररूपणा की टीका में संतकम्मपाहुड और कसायपाहुड के उपदेशों में जिस तरह भेद मिलता है उसी तरह षड्खण्डागम के वेदनाखण्ड आदि में निर्दिष्ट

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्वामित्व आदि के कथन का मेल संतकम्मपाहुड से नहीं मिलता है। अतः ये दोनों ग्रन्थ अलग-अलग होना चाहिए। संतकम्मपाहुड में सत्ता रूप से स्थित कर्म का कथन किया गया है। चौबीस अनुयोग द्वारों में से जिन में सत्ता रूप से स्थित कर्म पुद्गलों का कथन है वे सब संतकम्मपाहुड के अन्तर्गत आते हैं। सभी चौबीस अनुयोगद्वारों को महाकर्मप्रकृति प्राभृत कहा जाता है। महाबन्ध भी इसी के अन्तर्गत आता है। परन्तु संतकम्मपाहुड में महाबन्ध का अन्तर्भाव नहीं होता। इसलिए यह मानना चाहिए कि संतकम्मपाहुड महाकर्मप्रकृति के अन्तर्गत है। यह षड्खण्डागम का दूसरा भाग है।

### यतिवृषभ का समय और उनकी कृतियां

आचार्य यतिवृषभ की दो ही कृतियां मिलती हैं - कसायपाहुड चूर्णिसूत्र और तिलोयपण्णत्ति। चूर्णिसूत्र में तो स्वयं के सम्बन्ध में कुछ भी नहीं लिखा पर तिलोयपण्णत्ति में आचार्य ने स्वयं ही अपने ग्रन्थ के अन्त में निम्न लिखित गाथायें लिखी हैं -

पणमह जिणवर-वसहं, गणहरवसहं तहेव गुणहरवसहं।
दुसह-परीसह-वसहं, जदिवसहं धम्मसुत्त पाढए वसहं ।।
चुण्णसरूवं अट्ठं, कर पदम-पमाण-किंजत्तं।
अट्ठसहस्स-पमाणं, तिलोयपण्णत्त-णामाए ।।

इसमें आचार्य यतिवृषभ ने स्वयं यह कहा है कि जिनवर ऋषभ को, गुणों में श्रेष्ठ गणधर वृषभ को तथा दुस्सह परीषहों को सहन करने वाले एवं धर्म-सूत्र के पाठकों में श्रेष्ठ यतिवृषभ को नमस्कार करो। आठ हजार पद प्रमाण चूर्णिस्वरूप के तुल्य आठ हजार श्लोक प्रमाण यह त्रिलोकप्रज्ञप्ति महान् ग्रन्थ मेरे द्वारा कहा-रचा गया है।

इन पद्यों में दो तथ्य सामने आते हैं - १) पहला तो यह कि आचार्य यतिवृषभ ने स्वयं को नमस्कार करने के लिए कहा है और २) दूसरा कि उन्होंने चूर्णि के समान आठ हजार श्लोक प्रमाण यह त्रिलोकप्रज्ञप्ति रची।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यहां यह बात तर्क संगत लग सकती है कि यतिवृषभ स्वयं के लिए नमस्कार करने की प्रेरणा दे रहे हैं, यह उचित नहीं है। परन्तु तीर्थंकर ऋषभ देव और गणधर ऋषभ के साथ स्वयं को जोड देना यह वस्तुतः अभिमान नहीं बल्कि उनकी विद्वत्ता का प्रमाण है जिसने आठ हजार श्लोक प्रमाण त्रिलोकप्रज्ञप्ति और कसायपाहुड चूर्णिसूत्र जैसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे हैं। यहां अनुप्रासालंकार तो है ही, पर इन सभी को 'जदिवसहं' शब्द का विशेषण मान लिया जाये तो कोई समस्या नहीं उठती। उन्होंने इस गाथा में स्वयं को आचार्य गुणधर के समीप बैठाया है। साथ ही स्वयं को दुस्सह परीषहों के विजेता और धर्मसूत्र के पाठकों में श्रेष्ठ बताया है। यही गाथा जयधवला टीका के सम्यक्त्व अधिकार के प्रारम्भ में भी उपलब्ध होती है। इससे आचार्य वीरसेन के मन में आचार्य गुणधर और यतिवृषभ के प्रति श्रद्धा और भक्ति प्रगट होती है। जयधवला की उत्थानिका में भी ऐसा ही प्रसंग देखने में आता है। ऐसा ही एक अन्य उल्लेख कसायपाहुड भाग ५, पृ. ३८८ से प्रस्तुत किया जा सकता है जहां वीरसेन ने यतिवृषभ के वचनों को तीर्थंकर महावीर की दिव्यध्वनि के साथ प्रस्थापित किया है। जयधवला टीका के प्रारम्भ में वीरसेन ने यतिवृषभ की जो स्तुति की है वह विशेष दृष्टव्य है –

जो अज्जमंखुसीसो अंतेवासी विणागहत्थिस्स।
सो वित्तिसुत्तकत्ता जइवसहो मे वरं देऊ ।। गाथा ८

यह उल्लेख यतिवृषभाचार्य के समय को निश्चित करने की दृष्टि से बडा महत्त्वपूर्ण है। इसमें वीरसेन ने उन्हें आचार्य आर्यमंक्षु और नागहस्ती का शिष्य बताया और यह कहा कि यह परम्परा आचार्य गुणधर से समाप्त हुई है। धर्मसूत्र का सन्दर्भ भी यहां अंगों और पूर्वो से रहा होगा। आचार्य यतिवृषभ ने १४ वें अधिकार के सूत्र ३०४ में 'एसा कम्मपयडीसु' में महाकर्म प्रकृतिप्राभृत का और 'एसा कम्मपवादे' में कर्मप्रवाद का ही उल्लेख किया होना चाहिए। कर्मप्रवाद आठवें पूर्व का नाम है और कर्मप्रकृति दूसरे पूर्व के पंचम वस्तु–अधिकार के अन्तर्गत चतुर्थ प्राभृत का नाम है। अतः यह माना जाना युक्तिसंगत लगता है कि आचार्य यतिवृषभ आचार्य नागहस्ती के समकालीन थे। गुणधर ने कसायपाहुड नागहस्ती को दिया और नागहस्ती से उसे यतिवृषभ ने पढा।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यतिवृषभ के ही ज्येष्ठ समकालीन आचार्य कुन्दकुन्द को होना चाहिए। त्रिलोकप्रज्ञप्ति की कुछ गाथाएँ कुन्दकुन्द के ग्रन्थों में भी उल्लिखित हुई हैं। ये गाथाएँ परम्परागत एक ही मूल स्रोत से आयी होगीं क्योंकि उनका उल्लेख दिगम्बर और श्वेताम्बर ग्रन्थों में समान रूप से आता हुआ दिखाई देता है।

आचार्य यतिवृषभ निश्चित ही कुशाग्रप्रतिभा के धनी थे। उत्तरकाल में उनका उल्लेख दोनों परम्पराओं के आचार्यो ने किया है। उदाहरण के लिए पूज्यपाद ने अपनी सर्वार्थसिद्धि में यतिवृषभ का उल्लेख किया है – अथवा येषां मते सासादन – एकेन्द्रियेषु नोत्पद्यते तन्मतापेक्षया द्वादशभागा न दत्ता'' (सर्वार्थ सिद्धि, १, पृ. ३७)। यह मत यतिवृषभ का रहा है जो कसायपाहुड के १४ वें अधिकार के सूत्र ५४४ में आया है। इसी का उल्लेख आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने अपने लब्धिसार–क्षपणसार की गाथा सं. ३४६ में भी निम्न प्रकार से किया है –

जदि मरदि सासणो सो णिरय–तिरिक्खं णरं ण गच्छेदि।
णियमा देवं गच्छदि जइवसहमुणिंदवयणेणं ।।३४६।।

इसी तरह जिनभद्रगणिक्षमाश्रमण ने भी अपने विशेषावश्यक भाष्य में यतिवृषभ के आदेश कषाय विषयक मत का उल्लेख किया है – ''आदेसकसाएण जहा चित्तकम्मे लिहिदो को को रुसिदो तिवलिद णिडालो भिउडिं काऊण'' (पेज्जदोसविहत्ती, १, सूत्र ५९)। इसे जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण ने विशेषावश्यक भाष्य में 'केइ' कहकर उल्लिखित किया है – आएसओ कसाओ...... (२९८१)। विशेषावश्यक की रचना शक सं. ५३१ (वि. सं. ६६६) में हुई।

पूज्यपाद और जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण के उल्लेख यतिवृषभ के समय की उत्तरावधि है जो उनकी लोकप्रियता का प्रमाण है। उनका समय तो वस्तुतः आचार्य कुन्दकुन्द के पूर्व और भूतबली के बाद होना चाहिए। तिलोयपण्णत्ति में प्रक्षिप्त गाथाएँ बहुत आ गई हैं जो उसकी लोकप्रियता का प्रमाण तो है ही, साथ ही उसके समय के निर्धाण में बाधक भी बन गई हैं। पर यह संभव है कि कुन्दकुन्द के ग्रन्थों में कतिपय गाथायें त्रिलोकप्रज्ञप्ति से आयी हों या वे त्रिलोकप्रज्ञप्ति में प्रक्षिप्त रही हों। अतः उन्हें बाधक नहीं मानना चाहिए। इस प्रकार कुल मिलाकर हम यतिवृषभ का समय ई. सन् की प्रथम – द्वितीय शताब्दी निश्चित कर सकते हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इसके समर्थन में भगवती आराधना में उल्लिखित निम्नलिखित गाथा को प्रस्तुत किया जा सकता जिसमें यतिवृषभ की एक विशेषता का संकेत मिलता है –

अहिमारएण णिवदिम्मि मारिदे महिसमणलिंगेण।
उड्ढाहपसमणत्थं सत्थगहणं अकारि गणी ।।२०७५।।

यहां पं. आशाधर ने अपनी मूलाराधना टीका में गणी का अर्थ आचार्य यतिवृषभ किया है। आशाधर के पूर्ववर्ती आचार्य हरिषेण ने अपने वृहत्कथाकोश की १५६वीं कथा में आचार्य यतिवृषभ का उल्लेख किया है – अन्यदा विहरन क्वापि वृषभो यतिपूर्वकः ।।६।। आचार्य वीरसेन ने जयधवला टीका में आचार्य गुणधर और यतिवृषभ दोनों के प्रति असीम श्रद्धा व्यक्त की है .. पच्चक्खीकयतिहुवणेण तिहुवण परिपालएण गुणहर भडारएण – क.पा. भाग १, पृ. ४) । तथा ङ्गअज्जमंखुणा गहत्थीहिंतो जइवसहमुहणमिय चुण्णिसुत्तायारेण परिणददिव्वज्झुणिकिरणादो णव्वदेङ्क। क.पा. भाग ५, पृ. ३८८।।

इस उल्लेख से पता चलता है कि यह आगम तीर्थंकर महावीर रूपी सूर्य से निकलकर गौतम, लोहार्य, जम्बूस्वामी आदि आचार्य परम्परा से होते हुए आचार्य गुणधर को प्राप्त हुआ जिन्होंने उसे गाथा रूप में लिखा और वहीं आर्यमंक्षु नागहस्ती के द्वारा यतिवृषभ के मुख से चुर्णिसूत्र के रूप में परिणत हुआ। यहां यह उल्लेखनीय है कि वीरसेन ने चूर्णिसूत्र के साथ तिलोयपण्णत्ती का उल्लेख नहीं किया। यह आवश्यक भी नहीं था क्योंकि तिलोयपण्णत्ती का सम्बन्ध जयधवला विषय से मेल नहीं खाता।

हम जानते हैं, श्वेताम्बर परम्परा में आर्यरक्षित, वीर निर्वाणसे लगभग ६०० वर्ष बाद हुए जो साढे नव पूर्वो के ज्ञाता थे और उन्हीं के वंशज नागहस्ती थे जो आठवें कर्मप्रवाद के ज्ञाता थे। आचार्य गुणधर ने नागहस्ती को कसायपाहुड का व्याख्यान किया और गुणधर और नागहस्ति के सान्निध्य में यतिवृषभ ने उसका अध्ययन किया। यतिवृषभ ने अपने कसायपाहुड चुण्णिसुत्त चारित्रमोहोपशमना नामक अधिकार में कर्मप्रवाद और कर्मप्रकृति का उल्लेख किया है जो क्रमशः

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अष्टमपूर्व और द्वितीय पूर्व के पंचम वस्तु अधिकार के अन्तर्गत चतुर्थ प्राभृत का नाम है।

इसका स्पष्ट तात्पर्य है कि आचार्य यतिवृषभ आर्यमंक्षु और नागहस्ति के लघु समकालीन होना चाहिए। विवुध श्रीधर के श्रुतावतार में आर्य मंक्षु का नामोल्लेख अवश्य नहीं है पर यह स्पष्ट है कि यतिवृषभ ने नागहस्ति से उसका अध्ययन किया। महाकर्म प्रकृति प्राभृत तो आचार्य धरसेन के साथ ही चला गया पर कर्म प्रकृति प्राभृत यतिवृषभ के समक्ष अस्तित्व में था। पं. कैलाशचन्द्रजी का यह मत तथ्यसंगत प्रतीत होता है कि इस दृष्टि से आचार्य यतिवृषभ आचार्य कुन्दकुन्दके समकालीन होना चाहिए और उनका समय ई. की लगभग प्रथम शताब्दी निश्चित किया जा सकता है (जैन सा. का इतिहास, भाग १ पृ. २०८)।

तीर्थंकरों की यक्ष-यक्षिणियों के स्पष्ट उल्लेख तिलोयपण्णत्ती में मिलते हैं (४.९४३-८)। इनके होने से यतिवृषभ को लगभग प्रथम शताब्दी में रखने में कोई विरोध नहीं आता। तमिल जैन ग्रन्थ शिलप्पदिकरम् द्वितीय शताब्दी का माना जाता है। उसमें यक्ष संस्कृति, अम्बिका, ज्वालामालिनी के स्पष्ट उल्लेख मिलते हैं। इसी तरह मानस्तम्भ (४.७८५), चैत्यवृक्ष (४.८१३-६;६.२८), स्तम्भ ध्वज (४.८३४-६), स्तूप (४.८५३-५६; ४.१६६६, ४.१९२३-२७), धर्मचक्र (४.८७९), अष्ट प्रातिहार्य (४.९२५-३६), जिनमन्दिर (४.१५६-१६५), अष्ट मंगल द्रव्य (४.१६३, ४.१९०४), गुहा (४.१७८-९), जिनप्रतिमाएं (४.२०२-६, ४.१८९६- ९८; ४.१९०५) आदि का वर्णन भी हमारी काल अवधारणा में बाधक नहीं है। मथुरा के कंकाली टीला में यह सब सामग्री लगभग प्रथम शताब्दी की मिलती है।

तिलोयपण्णत्ती के चतुर्थ अध्याय में शकराजा की उत्पत्ति के विषय में कहा है कि वह तीर्थंकर महावीर के निर्वाण के ४६१ वर्ष के बाद हुआ (४.१५०८)। इसी सन्दर्भ में चार मतान्तरों का भी उल्लेख हुआ है कि शकराजा वीर निर्वाण के ९७८५ वर्ष और पांच वर्ष व्यतीत होने पर हुआ (४.१५०९), अथवा १४७९३ वर्ष बाद हुआ (४.१५१०), अथवा ६०५ वर्ष और पांच माह बाद हुआ । इनमें यतिवृषभ प्रथम मत को मानने वाले थे, आचार्य जिनसेन (हरिवंशपुराण, ६०.५४९), और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती (त्रिलोकसार, गा. ८५०) को अन्तिम मत स्वीकार्य था। वर्तमान में अन्तिम मत ही प्रचलित है। आगे यह बताया गया कि शक राजा का राज्यकाल २४२ वर्ष रहा। बाद में गुप्त राज्यकाल २५५ वर्ष, और चतुर्मुख का राज्यकाल ४२ वर्ष का था। इन सभी को एकत्रितकर १००० वर्ष होते हैं (४६१+२४२+२५५+४२) जिनका लेखा-जोखा तिलोयपण्णत्ती में मिलता है (४.१५१३-१६)। इसी के साथ यह भी वहां लिखा है कि वीर निर्वाण के बाद अवन्ति पुत्र पालक का अभिषेक हुआ था और उसने ६० वर्ष राज्य किया था। बाद में विजयवंशियों का १५५ वर्ष, मुरुण्डवंशियों का ४० वर्ष, पुष्पमित्र का ३० वर्ष, वसुमित्र-अग्निमित्र का ६० वर्ष, गन्धर्व का १०० वर्ष, नरवाहन का ४० वर्ष, भृत्य वंशियों (कुषाणों) का २४२ वर्ष, गुप्तवंश का २३१ वर्ष, चतुर्मुख कल्की का ४२ वर्ष राज्य रहा। इस तरह कुल १००० वर्ष (६०+१५५+४०+ ३०+६०+१००+ ४० + १४२ + २३१ + ४२) की कालगणना का यहां उल्लेख है।

इसके बाद कल्कि के पट्टबन्ध और उसके अत्याचारों का वर्णन मिलता है। यहां तक कि वह मुनिराजों के आहार में से भी शुल्क वसूल करने लगा। तब श्रमण अग्रपिण्ड देकर उसे अन्तराय मानकर निराहारी हो वापिस चले आते थे। लगता है, उसके अत्याचार अधिक बढ गये और किसी ने उसकी हत्या कर दी। बाद में उसका पुत्र अजितंजय किंचित् धर्मपूर्वक राज्य करने लगा (४.१५२२.१५२६)।

कल्कि निस्सन्देह ऐतिहासिक राजा हुआ है। वह हूण राजा तोरमाणका पुत्र था जिसने लगभग ५वीं शताब्दी में मालवा पर अधिकार किया था। उसने महाराजाधिराज की पदवी भी धारण की थी। उसका राज्य मध्यप्रदेश और मध्यभारत तक फैला हुआ था। बहुत बड़ी संख्या में उसके चांदी के सिक्के भी प्राप्त हुए हैं। उसके पुत्र मिहिरकुल को ही कल्कि कहा जाता था। ५०२ ई. में वह उसका उत्तराधिकारी बना। उसने अफगानिस्तान तक अपना शासन फैलाया। उसकी राजधानी पंजाब में साकल अथवा स्यालकोट थी। ५२८ ई. में मगध के राजा बालादित्य और मन्दसौर के राजा यशोधर्मा ने मिलकर उसे पराजित किया। बाद में वह कश्मीर भाग गया। जैनधर्म के समान बौद्धधर्म के प्रति भी उसने अपनी क्रूरता का प्रदर्शन किया था।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

तिलोयपण्णत्ती का यह उल्लेख यह कहने को बाध्य करता है कि यदि ये गाथाएं मूल तिलोयपण्णत्ती की हैं तो यतिवृषभ का समय पंचम शताब्दी के बाद का ही हो सकता है। परन्तु वीरसेन स्वामी ने जयधवला (भाग ५, पृ. ३८) में जिस तरह यतिवृषभ को आर्यमंक्षु-नागहस्ती के समकक्ष रखकर उनके चूर्णिसूत्र को दिव्यध्वनि का रूप देकर उन्हें नमन करने की प्रेरणा दी है उससे लगता है तिलोयपण्णत्ति की ये सभी गाथाएं प्रक्षिप्त हैं। 'धम्मसुत्त पाढरवसह' विशेषण भी यतिवृषभ को प्रथम शताब्दी के आचार्य होने की ओर संकेत करता है। कर्मप्रकृतिप्राभृत का ज्ञान उनके समय तक शेष था।

इतना तो निश्चित है कि तिलोयपण्णत्ति एक काल की रचना नहीं है। मूलाचार, समयसार, पंचास्तिकाय, प्रवचनसार, भगवती आराधना आदि ग्रन्थों में भी तिलोयपण्णत्ति की गाथाएं ज्यों की त्यों मिलती हैं। अधिक संभावना यही है कि इन ग्रन्थों की गाथाओं को तिलोयपण्णत्ति में संग्रहीत किया गया है। मूलाचार का तो नामोल्लेख भी हुआ है - मूलाचारे इरिया एवं णिउणं णिरूवेंति (८.५३४-५३५)। हमने कुन्दकुन्द ग्रन्थावली में तथा मूलाचार पुप्फ हिन्दी टीका की भूमिका में यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि मूलाचार आचार्य कुन्दकुन्द की रचना है और कुन्दकुन्द का समय ईसा की लगभग प्रथम शताब्दी है।

इसी तरह प्रवचनसार की आद्य मंगल गाथा 'एस सुरासुर...' नवम अधिकार की ७७ वीं गाथा है जिसमें वर्धमान तीर्थंकर को नमस्कार किया गया है। प्रथम अधिकार की गाथाएं ९५, ९७ तथा १०१ पंचास्तिकाय की गाथाएं क्रमशः ७५, ८१ और ७८ वीं हैं। प्रथम अध्याय की गाथा ९८ नियमसार की गाथा २६ वीं है - अत्तादिअत्त मज्झं...। चतुर्थ अध्याय की गाथा ६३४ भगवती आराधना की ९१९ वीं गाथा है - वेढेदि विसयहेदुं...।

इस प्रकार की अनेक गाथाएं विद्वानों ने संकलित की हैं जो तिलोयपण्णत्ति में कुन्दकुन्द आदि आचार्यों के ग्रन्थों से इसमें समाहित की गई हैं। प्रसंगों को देखने से इसी की संभावना अधिक लगती है कि इन ग्रन्थों से ही ये गाथाएं तिलोयपण्णत्ति में पहुंची है। अतः यतिवृषभ का समय कुन्दकुन्द के तुरन्त बाद का ही हो सकता है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उत्तरकाल में तिलोयपण्णत्ति का मूल रूप इतना अधिक प्रचलित हो गया कि उसमें यथासमय यथास्थान गाथाओं को जोडा जाता रहा। यहां तक कि श्वेताम्बर मतों का भी आकलन कर दिया गया। उदाहरण के तौर पर छह पृथिवियों की मोटाई का प्रकारान्तर से जो २.२३ गाथा में संकलन हुआ है वह जिनभद्रगणि की वृहत्संग्रहणी (गाथा २४१) में मिलता है, दिगम्बर ग्रन्थों में नहीं। इसी तरह श्वेताम्बर परम्परा द्वारा मान्य बारह कल्पों का उल्लेख भी दिगम्बर परम्परा द्वारा मान्य सोलह कल्पों के साथ किया गया है (८.११५)। इसी प्रकार के अन्य मतान्तरों का भी संकलन विविध प्रसंगों में हुआ है, जैसे - कुण्डविस्तार (४.२२२), गंगाधारामुख (४.२२०), समवशरण (४.७२७; ४-७३३-४), मानस्तम्भ ऊंचाई (४.७८६-९९), पाण्डुक शिला (४.१८४५), बलभद्रकूट विस्तार (४.२००७), भद्रशाला विस्तार (४.२०५४), गजदन्त पर्वत (४.२०५३) आदि। तिलोयपण्णत्ति की भी गाथाएं अन्यत्र संकलित होती रही हैं। उदाहरण के तौर पर नवम अधिकार की गाथा संख्या ५६ परमात्म प्रकाश में ''पुण्णेण होइ विहओ...'' के रूप में उपलब्ध है।

तिलोयपण्णत्ति की यह संग्रह वृत्ति उसकी प्राचीनता में घातक नहीं बन सकती। प्रथम-द्वितीय शताब्दी के बाद करणानुयोग ग्रन्थों में पाठकों की अभिरुचि बढती रही और लिपिकिर्ताओं ने यथासमय मतमतान्तरों का आकलन कर दिया। इतना ही नहीं, उसकी भाषा में भी बहुत परिवर्तन हुआ है। वर्तमान में हमारे समक्ष तिलोयपण्णत्ति का जो रूप उपलब्ध है वह मूल रूप से पर्याप्त भिन्न है। भाषिक और सांस्कृतिक वैविध्य के कारण तिलोयपण्णत्ति का समय निश्चित करना सरल नहीं है। फिर भी हमारी धारणा है कि उसका मूल रूप प्रथम-द्वितीयशताब्दी का होना चाहिए और उसका यह अन्तिम रूप लगभग छठी शताब्दी में स्थिर हुआ है। जिन ग्रन्थों और आचार्यो के मतमतान्तरों का यहां उल्लेख है वे सभी इस समय की परिधि में आ जाते हैं। आचार्य वीरसेन को भी तिलोयपण्णत्ति का यह विवर्धित संस्करण हाथ लगा होगा। पं. फूलचन्द्रजी का अनुमान था कि ऐसा विवर्धित संस्करण तैयार करने में वीरसेन के शिष्य जिनसेन की मुख्य भूमिका रही है पर पं. कैलाशचन्द्रजी ने हरिवंश पुराण (शक सं. ७०५) और तिलोयपण्णत्ति की तुलना प्रस्तुत कर यह मन्तव्य दिया

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है कि हरिवंशपुराण की रचना के समय रचनाकार के समक्ष तिलोयपण्णत्ति का वर्तमान रूप रहा होगा। उदाहरण के तौर पर तत्त्वार्थवार्तिक और हरिवंशपुराण में मध्यलोक का आकार झल्लरी के समान आकार वाला बताया पर ति. प. में ऐसा नहीं है। फिर भी वहां अधोलोक को ति.प. की तरह अर्धमृदंग के आकार और ऊर्ध्वलोक को पूर्ण मृदंग के आकार के समान बतलाया है, साथ ही यह भी निर्दिष्ट किया कि लोक मृदंग की तरह गोल नहीं, किन्तु चौकोर है (किन्त्वेषः चतुरस्रकः)। आयत चतुरस्र लोक स्वरूप का सिद्धान्त वीरसेन स्वामी का है। हरिवंशपुराण में भी यही मिलता है। तत्त्वार्थवार्तिक और हरि.पु. में लोक को पुरुषाकार बताया गया है जबकि ति. प. में यह नहीं है। ऐसे और भी अनेक उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं जिनसे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि वीरसेन और जिनसेन के समक्ष ति.प. का वर्तमान रूप ही रहा होगा। हरिवंशपुराण में भी जयधवला के समान ति.प. का उल्लेख प्रज्ञप्ति के नाम से हुआ है – ''ज्योतिर्लोकः प्रकट पटल स्वर्ग मोक्षोर्ध्वलोकः, प्रज्ञप्त्युक्तं नरवरमया संग्रहात् क्षेत्रमेवं'' (षष्ठसर्ग का अन्तिम पद्य)। तत्वार्थवार्तिक से भी तुलनाकर पं. कैलाशचन्द्र जी इसी निष्कर्ष पर पहुंचे हैं। उन्होंने नाथूराम प्रेमी जी के मत का समर्थन करते हुए यह भी कहा है कि ति. प. में यह मिश्रण बालचन्द्र सैद्धान्तिक ने किया। इसके समर्थन में उन्होंने निम्नलिखित पद्य का उल्लेख किया है–

> घोरट्ठ–कम्म–णियरे दलिदूण लद्धं
> णिस्सेयसा जिणवरा जगवंद–णिच्चा।
> सिद्धिं दिसंतु तुरिदं सिरिबालचंदं
> सिद्धं तियप्पहुदि भव्व जणाण सव्वे ।।४.१२२२।।

ये बालचन्द्र सैद्धान्तिक या तो कम्बदहल्ली के कम्बदराय स्तम्भ में उल्लिखित बालचंद सैद्धान्तिक होना चाहिए जिनका समय शक सं. १०४० (वि. सं. ११७५) है या द्रव्यसंग्रह के टीकाकार बालचन्द्र सैद्धान्तिक हैं जिनका समय शक सं. ११९५ (वि. सं. १३३०) है। यदि इस मन्तव्य पर विचार किया जाये तो फिर यह अवधारणा बनानी होगी कि तिलोयपण्णत्ति का वर्तमान रूप लगभग ग्यारहवीं शताब्दी में स्थिर हुआ है। इस समय तक इसमें मिश्रण भी हुआ है और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

काट–छांट भी हुई है। इसलिए मूल रूप की कल्पना करना सरल नहीं है। अतः यह कथन अधिक उचित लगता है कि यतिवृषभाचार्य का मूलग्रन्थ लगभग प्रथम शताब्दी का है और उत्तरकाल में लिपिकारों ने उसमें अनेक गाथाओं को जोड दिया है जिन्हें प्रक्षिप्त कहा जा सकता है।

कसाय पाहुड का उपयोग आचार्य भूतबलि ने अपने महाबन्ध में बन्ध के प्रसंग में, शिवशर्म ने अपनी कम्मपयडी में बन्ध–संक्रमण और उदय–उदीरणा के प्रसंग में तथा नेमिचन्द्र ने अपने लब्धिसार – क्षपणसार में देशसंयम संयमलब्धि तथा क्षपणा के प्रसंग में किया है । अन्य अधिकारों का उपयोग इसलिए नहीं हो सका कि तब तक अधिकांश ज्ञान विलुप्त हो गया था । फिर भी उत्तरकालीन आचार्यो ने उस पर टीकायें, चूर्णियां आदि लिखकर अपना सम्मान प्रगट किया है । यतिवृषभ की चूर्णि और वीरसेन की जयधवला टीका इसी तरह की कृतियां हैं ।

इसी तरह नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती के लब्धिसारक्षपणसार में तो कसायपाहुड की अनेक गाथाएँ शब्द साम्य और भावसाम्य के साथ उपहृत कर ली गई हैं । माधवचन्द्र त्रैविद्य का संस्कृत में लिखे क्षपणसार' ग्रन्थ भी इसी शैली का उदाहरण है । इसमें चूर्णिसूत्र का उपयोग अधिक किया गया है । श्री चन्द्रर्षि महत्तर ने तो अपने पंचसंग्रह में शतक, सप्ततिका, कषायप्राभृत, सत्कर्मप्राभृत तथा कर्मप्रकृति नामक पांचों ग्रन्थों को संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया है जिसका उल्लेख उन्होंने तथा उनके टीकाकार मलयगिरि ने स्पष्ट रूप से किया है । अधिक सम्भव यह है कि ये पांचों ग्रन्थ मूल रूप से आचार्य यतिवृषभ द्वारा ही रचित हों ।

जहां तक षड्खण्डागम का प्रश्न है वह कसायपाहुड चूर्णिसूत्र के लिए उपजीव्य रहा है । यतिवृषभ ने उसका उपयोग अपने चूर्णिसूत्र में भली प्रकार से किया है । प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश विभक्तियों के स्वामित्व आदि अनुयोग द्वारों का वर्णन षड्खण्डागम के बन्धस्वामित्व नामक दूसरे और वेदना नामक चौथे खण्ड पर आधारित है । वीरसेन ने एक स्थान पर तो षड्खण्डागम को चूर्णिसूत्र के रूप में उल्लिखित किया है ।

तिलोयपण्णत्ति के ''लोयविणिच्छय–गंथे, लोयविभागम्मि सव्वसिद्धाणं''

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(९.१०) में लोकविनिश्चय और लोकविभाग ग्रन्थों का उल्लेख आया है। नियमसार की गाथा क्र. १७ में ''एदेसिं वित्थारं लोयविभागेसु णादव्वं'' में लोकविभाग के लिए बहुवचन का प्रयोग हुआ है। यह बहुवचन का प्रयोग संकेत दे रहा है कि लोकविभाग के नाम के अनेक ग्रन्थ यतिवृषभ के समय रहे होंगे। उन्होंने यहां जिस ग्रन्थ का उल्लेख किया है वह सर्वनन्दि का लोकविभाग नहीं होगा। किसी और प्राचीन लोक विभाग का उल्लेख होना चाहिए। इससे यतिवृषभ के समय निर्धारण में कोई बाधा नहीं आती। उनका समय ई. सन् की प्रथम-द्वितीय शताब्दी ही अधिक युक्तिसंगत दिखाई देता है।

पीछे हमने यतिवृषभ की कृतियों में कसायपाहुड चूर्णिसूत्र तथा तिलोयपण्णत्ति का उल्लेख किया है। तिलोयपण्णत्ति की अन्तिम गाथा ''चूण्णिसरूवछक्करणसरूपपमाण होइ किं जं तं'' से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि आचार्य यतिवृषभ ने 'छक्करणसरूव' नामक कोई एक और ग्रन्थ रचा होगा जो करण सिद्धान्त को स्पष्ट करता हो। ऐसा कोई ग्रन्थ अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है। हो सकता है, इसमें गणित सूत्रों का समावेश रहा हो। यह पं. जुगल किशोर मुख्तार सा. का मन्तव्य रहा है।

पं. हीरालाल सिद्धान्त शास्त्री ने व्याकरणिक नियमों का प्रयोग कर इस 'छक्करण' गाथा के अट्ठकरण मानकर यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि यतिवृषभ ने अट्ठकरण रूप कर्मप्रकृति की भी चूर्णि रची थी। पर इस विचार को पं. कैलाशचन्द्र शास्त्री स्वीकार नहीं करते। उनका कहना है कि आठ करणों के सिवाय उदय और सत्ता का भी कथन किया गया है। अतः ग्रन्थ का नाम 'अट्ठकरणसरूव' कैसे हो सकता है ?

कर्मप्रकृति नामक एक स्वतन्त्र रचना परम्परा से शिवशर्म सूरि कृत मानी जाती है। उनका एक और ग्रन्थ शतक का उल्लेख हुआ है जिनपर चूर्णिसूत्र भी लिखे गये हैं। शिवशर्म सूरि का समय विक्रम की लगभग पांचवीं शताब्दी माना जाता है। मलयगिरि ने इनपर टीकायें लिखी हैं जिनका समय १२-१३ वीं शती है। देवेन्द्र सूरि (१३-१४ वीं शती) ने कर्मप्रकृति और शतक के रचयिता शिवशर्म सूरि को ही माना है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

श्रुतज्ञान के बीस भेदों का वर्णन षट्खण्डागम के वेदनाखण्ड में मिलता है । इन्हीं का वर्णन उत्तरकाल में वृहत्कर्मप्रकृति नामक ग्रन्थ में मिलता है जो उपर्युक्त कर्मप्रकृति से पृथक् रहा है । मलधारी हेमचन्द्र सूरि और देवेन्द्रसूरि ने इस वृहत् कर्मप्रकृति का उल्लेख किया है । इस पर कसायपाहुड और षट्खण्डागम का प्रभाव स्पष्ट रूप से दिखाई देता है । यतिवृषभ ने चूर्णिसूत्र में सम्भवतः ऐसी ही किसी वृहत्कर्मप्रकृति या कम्मपयडि महाग्रन्थ का उल्लेख किया है जिसका आधर अग्रायणी पूर्व के चतुर्थ वस्तु अधिकार के अन्तर्गत कर्मप्रकृति प्राभृत रहा होगा ।

कर्मप्रकृति चूर्णि और कसायपाहुड चूर्णि में साम्य दिखाई अवश्य देता है पर वस्तुतः वे एक ही आचार्य की कृति नहीं हैं । दोनों की शैली और प्रकृति में अन्तर हैं । चूर्णिसूत्र की विभाषा और पदच्छेद की शैली यहां नहीं मिलती । हां, यह अवश्य कहा जा सकता है कि कर्मप्रकृति कार के समक्ष कसायपाहुड और षट्खण्डागम ग्रन्थ रहे अवश्य होंगे क्योंकि उसमें इन दोनो का अनुकरण किया गया है । सैद्धान्तिक भेद भी दोनों ग्रन्थों को अलग कर देते हैं । कर्मप्रकृति चूर्णि के उदीरणा प्रकरण में उत्तरप्रकृति के १५८ भेद बतलाये हैं जबकि कसायपाहुड और गोम्मट्टसार कर्मकाण्ड उनकी संख्या १४८ मानते हैं । कर्मप्रकृति में क्षपकश्रेणी में क्षीणकषाय गुणस्थान में निद्रा और प्रचला का उदय नहीं माना गया जबकि कसायपाहुड चूर्णिसूत्र और भूतबलि ने उनका उदय माना है । भाषागत भेद भी है । यतिवृषभ ने शौरसेनी प्राकृत का उपयोग किया है जबकि कर्मप्रकृति में महाराष्ट्री प्राकृत का उपयोग किया गया है । अतः पं. कैलाशचन्द्रजी शास्त्री का यह मत अधिक युक्तिसंगत लगता है कि यतिवृषभ के चूर्णिसूत्र कर्मप्रकृति और उसकी चूर्णि के रचयिता के समक्ष रहे हों । यह भी संभव है कि कर्मप्रकृति और उसकी चूर्णि के रचयिता एक ही हो ।

### कसायपाहुड चुण्णि सुत्त का विषय – परिचय

साधारण तौर पर भारतीय दर्शनों में आत्मा के अस्तित्व को किसी न किसी रूप में स्वीकार किया गया है और यह माना गया है कि राग–द्वेष रूप कर्मो के कारण यह आत्मा जन्म–जन्मान्तरों में परिभ्रमण करता रहता है। कर्म का नाम कुछ भी हो पर उसका कार्य सभी ने एक स्वर से संसरण कराने वाला माना है । न्याय–वैशेषिक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उसे अदृष्ट कहकर पुकारते हैं और उसे आत्मा का गुण मानते हैं। उनके अनुसार हर अच्छे-बुरे कार्यो के संस्कारों से हमारी आत्मा प्रभावित होती है और उससे आत्मा में अदृष्ट नामक गुण उत्पन्न होता है जो कर्मफल देने तक आत्मा के साथ संलग्न रहता है। सांख्यों की दृष्टि में शुभ-अशुभ कार्यो का संस्कार प्रकृति पर पड़ता है जो सुख-दुःख का कारण बनते हैं। बौद्ध इन संस्कारों को 'वासना' नाम से पुकारते हैं। जैन दर्शन ने इन्हीं संस्कारों को कर्म नाम दिया है। विशेषता यह है कि वह उस संस्कार के साथ ही एक विशेष जाति के सूक्ष्म पुद्गलों का आत्मा से सम्बद्ध होना भी मानता है। यही कर्म आत्मा से बंध जाने पर सुख-दुःख रूप फल देते हैं। कर्मफल देने में ईश्वर नामक कोई भी तत्व कारण नहीं बनता। संसार में राग-द्वेष रूप परिणाम उत्पन्न होते हैं। उन परिणामों से कर्म बंधते हैं आत्मा के साथ और आत्मा परिणामतः देव-मनुष्यादि गतियों में जन्म-मरण करता रहता है और नये-नये देह ग्रहण करता रहता है। देह से इन्द्रियां, इन्द्रियों से विषय-ग्रहण और विषय ग्रहण से राग-द्वेष उत्पन्न होते रहते हैं। इस राग-द्वेष को ही कषाय कहा जाता है जो अज्ञानता अथवा मोह का कारण है। इस प्रकार संसरण का मूल कारण हैं राग, द्वेष और मोह।

कर्म-क्रिया मन, वचन, काय का परिस्पन्दन है जिसे योग कहा जाता है। योग के निमित्त से ही सूक्ष्म पुद्गल रूप कर्म परमाणु आत्मा की ओर आकृष्ट होते हैं और राग-द्वेष रूप कषाय का निमित्त पाकर आत्मा से सम्बद्ध हो जाते हैं। इन कर्म रूप सूक्ष्म परमाणुओं का आत्मा के भीतर आना ही आश्रव है और आत्मा-प्रदेशों के साथ उनका सम्बद्ध हो जाना बन्ध है। इस प्रकार आत्मा की योगशक्ति और कषाय ये दोनों कर्मबन्ध के कारण हैं।

कर्मबन्ध के इन दोनों कारणों में से यदि कषाय आत्मा से दूर हो जाये तो कर्म-परमाणुओं का आगमन योग के रहने के कारण होगा तो अवश्य पर वे आत्मा के अन्दर रुक नहीं सकेंगे। इस संदर्भ में योग को वायु की, कषाय को गोंद की, आत्मा को दीवाल की, और कर्म परमाणुओं को दीवाल की उपमा दी जाती है। यदि दीवाल पर गोंद लगी हो तो बाहर की धूलि आसानी से चिपक जाती है। यदि वह सूखी हो तो धूलि नीचे गिर जाती है। वायु का वेग हीनाधिक हो तो धूलिका परिमाण

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भी उसी रूप में होगा । इसी तरह दीवाल पर धूलिका चिपकना भी पानी या गोंद की शक्ति पर निर्भर करता है । यही बात योग और कषाय के सन्दर्भ में भी है । योगशक्ति की तीव्रता और मन्दता के आधार पर कर्म-परमाणुओं का परिमाण भी हीनाधिक होता है । कषाय भी यदि तीव्र होती है तो आत्मा के साथ कर्म-परमाणु अधिक दिनों तक बंधे रहते हैं और फल भी तीव्र होता है। यदि कषाय मन्द होती है तो कर्मपरमाणुओं का बंध भी आत्मा के साथ कम होता है और उसका फल भी कम होता है ।

कर्म-परमाणुओं का यह बन्ध चार प्रकार का होता है - प्रकृतिबन्ध, स्थितिबन्ध, अनुभागबन्ध और प्रदेशबन्ध । कर्मपरमाणुओं में आत्मा के ज्ञान-दर्शनादि गुणों को घात करने का जो स्वभाव होता है वह प्रकृतिबन्ध कहलाता है । उनकी काल स्थिति को स्थितिबन्ध, फल देने की शक्ति को अनुभागबन्ध और कर्म परमाणुओं के नियत परिमाण में आत्मा से संबद्ध होने को प्रदेश बन्ध कहा जाता है । इनमें प्रकृतिबन्ध और प्रदेशबन्ध का कारण योग है तथा स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध का कारण कषाय है ।

प्रकृतिबन्ध - प्रकृतिबन्ध आठ कर्म के रूप में आठ प्रकार का है । ज्ञानावरण आत्मा के ज्ञानादि गुणों का घात करता है जिससे जीव अल्पज्ञानी या विशिष्टज्ञानी होता है । दर्शनावरण कर्म आत्मा के दर्शन गुण पर आवरण डालता है । वेदनीय कर्म आत्मा को सुख-दुःख का वेदन कराता है । आत्मा में राग, द्वेष, मोह को उत्पन्न करने वाले कर्म को मोहनीय कर्म कहते हैं । मोहनीय कर्म के कारण ही आत्मा को न यथार्थ सुख का भान होता है और न उसपर वह चल पाता है । नियत काल तक रोककर रखने वाले कर्म को आयुकर्म कहते हैं । जन्म-मरण का संबन्ध इसी आयुकर्म से है । अंगोपांगों की रचना करने वाले कर्म को नाम कर्म कहते हैं। अच्छे-बुरे संस्कारों वाले कुल, वंश को देने वाला कर्म गोत्र कर्म है और अभीप्सित वस्तु की प्राप्ति में विघ्न करने वाले कर्म को अन्तराय कर्म कहते हैं । इन आठ कर्मों में से ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय ये चार धातिया कर्म कहलाते हैं और शेष चार कर्म अधातिया कहलाते हैं जो आत्मा के गुणों को घात करने में असमर्थ होते हैं । घातिया कर्म दो प्रकार के हैं । देशघाती तो आत्मा के गुण का एक देश घात करते हैं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और सर्वघाती जो उनका पूर्ण रूप से घात करता है । आघातिया कर्मों के भी दो भेद हैं – पुण्य और पाप कर्म । चारों घातिया कर्म पापरूप ही होते हैं । अघातिया कर्मो में साता वेदनीय, शुभ आयु, नामकर्म की शुभ प्रकृतियां और उच्चगोत्र पुण्यकर्म हैं और शेष प्रकृतियां पापकर्म हैं ।

उपर्युक्त आठ कर्मों को मोहनीय कर्म है सर्वाधिक प्रबल माना गया है । इसलिए सबसे पहले उसी का नाश करने के लिए आचार्यो ने उपदेश दिया है । मोहनीय कर्म के दो भेद हैं – दर्शनमोहनीय और चारित्र मोहनीय। दर्शनमोहनीय के कारण जीव आत्मस्वरूप का ज्ञान नहीं कर पाता । इसमें राग, द्वेष और मोह कारणभूत होते हैं जिन्हें 'मोह' कहा जाता है । चारित्रमोहनीय के कारण जीव सांसारिक वस्तुओं में से किसी से राग करता है और किसी से द्वेष करता है । क्रोध, मान, माया, लोभ रूप कषायों का उदय इसी कर्म के कारण होता है । इन चारों कषायों का विभाजन राग और द्वेष में किया जाता है । चूर्णिकार ने इन कषायों का विभाजन विभिन्न नयों की अपेक्षा से राग–द्वेष में किया है । साधारण तौर पर क्रोध और मान को द्वेष रूप माना गया है क्योंकि इनसे दूसरों को दुःख होता है और माया तथा लोभ को राग रूप माना गया है क्योंकि इससे जीव सुख, आनन्द या हर्ष का अनुभव करता है ।

प्रस्तुत ग्रन्थ कसायपाहुड और कसायपाहुड चुण्णिसुत्त १५ अधिकारों में विभक्त है और उनमें राग–द्वेष–मोह का तथा कषायों की बन्ध, उदय और सत्त्व आदि विविध दशाओं का विस्तृत व्याख्यान किया गया है जो इस प्रकार है ।

१. पेज्जदोसविभक्ति – इसमें कषायों को राग–द्वेष में विभक्त कर उन्हें विभिन्न प्रकार से समझाया गया है और उनके हीनाधिक परिणाम को स्पष्ट किया गया है । इस अधिकार में छह अवान्तर अधिकार हैं – प्रकृति, स्थिति, अनुभाग, प्रदेश, क्षीणाक्षीण और स्थित्यन्तिक विभक्ति । कसायपाहुड में मात्र मोहनीय कर्म का वर्णन है । इस अधिकार में उसकी प्रकृति, स्थिति आदि का व्याख्यान किया गया है । मोहनीय कर्म के मूल दो भेद हैं – दर्शन और चारित्र । दर्शन मोहनीय के ३ भेद हैं – मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व और सम्यक्त्वप्रकृति । चारित्र मोहनीय कर्म के दो भेद

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

हैं – कषायवेदनीय और नोकषाय वेदनीय। कषायवेदनीय के १६ भेद हैं – अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया, लोभ आदि। नोकषाय वेदनीय ९ प्रकार का है – हास्य, रति आदि। इस प्रकार चारित्रमोहनीय के कुल २५ भेद और दर्शनमोहनीय के तीन भेद मिलाकर मोहनीय कर्म के २८ भेद हो जाते हैं। इनमें से अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया, लोभ ये चार प्रकृतियां और दर्शनमोह की तीन प्रकृतियां, ये ७ प्रकृतियां आत्मा के सम्यग्दर्शन गुण का घात करती हैं और उनके विनष्ट हो जाने पर आत्मा के स्वाभाविक गुण प्रगट हो जाते हैं। इसी प्रकार अप्रत्याख्यानावरण कषाय देशसंयम की, प्रत्याख्यानावरण कषाय सकलसंयम की, और संज्वलन कषाय यथाख्यात संयम की घातक हैं। नो कषायों का कार्य चारित्र में अतिचार, मल या दोष उत्पन्न करना है। जब आत्मा के भीतर से कषाय और नोकषाय का अभाव हो जाता है तब आत्मा में वीतराग अवस्था प्रगट हो जाती है। इस अधिकार में इसी का विस्तृत विवेचन किया गया है। बाद के उपर्युकत छह अधिकारों में से प्रारम्भ के दो अधिकारों का वर्णन स्थिति विभक्ति नामक दूसरे अधिकार में किया गया है। और शेष चारों अधिकारों का अन्तर्भाव अनुभागविभक्ति में हुआ है। अतएव दूसरे अधिकार का नाम स्थिति विभक्ति और तीसरे अधिकार का नाम अनुभागविभक्ति माना जा सकता है। शेष अधिकारों का विभाजन भी इसी तरह समझ लेना चाहिए। इनमें पश्चिम स्कन्ध अधिकार में जीव की अन्तिम अवस्था का वर्णन है। सयोगिजिन अवस्था पाने के बाद चार अघातिया कर्म शेष रह जाते हैं। उनके विनष्ट होने पर ही सिद्ध अवस्था प्राप्त हो पाती है। उनके क्षय का विधान चूर्णिकार यतिवृषभ ने इस अधिकार में किया है। यहां उन्होंने स्पष्ट किया है कि सयोगिजिन किस प्रकार से केवलिसमुद्घात करते हुए अघातिया कर्मों का क्षय करते हुए मुक्ति को प्राप्त करते हैं और अजर, अमर बन जाते हैं।

इस प्रकार कसायपाहुड चूर्णिसूत्र में संसार परिभ्रमण का कारण रूप मोहनीय कर्म का सांगोपांग विवेचन कर उनसे विमुक्त होने का मार्ग बताया गया है।

यतिवृषभ ने गुणधर द्वारा निर्दिष्ट इन १५ अधिकारों को एक अन्य प्रकार से संयोजित करने का सुझाव दिया है –

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१. पेज्जदोसे (प्रेयोद्वेष विहत्ति)
२. ट्ठिदि अणु भागे च (प्रकृतिविभक्ति, स्थितिविभक्ति, अनुभाग-विभक्ति, प्रदेशविभक्ति, झीणाझीणा और स्थित्यन्तिक),
३. बंधगेति बंधे च
४. संकमो च (बन्धकपदसे तीसरा बन्धक और चौथा संक्रम अधिकार)
५. वेदएत्ति उदओ च
६. उदीरणा च (वेदकपद से पांचवां उदयाधिकार और छठा उदीरणाधिकार),
७. उवजोगे च (उपयोग),
८. चउट्ठाणे च (चतुः स्थान),
९. वंजणे च (व्यञ्जन),
१०. सम्मत्तेत्ति दंसणमोहणीयस्स उवसामणा च
११. दंसणमोहणीयक्खवणा च (''सम्यक्त्व'' पदसे दर्शन मोहनीय की उपशामना नामक दसवां दर्शनमोहनीय की क्षपणा नामक ग्यारहवाँ अधिकार),
१२. देसविरदी च (देशविरति नामक बारहवां अधिकार)
१३. संजमे उवसामणा च खवणा च चारित्त मोहणीयस्स उवसामणा च,
१४. खवणा च (चारित्र मोहनीय की उपशामना नामक तेरहवां और चारित्र मोहनीय की क्षपणा नामक चौदहवां अधिकार),
१५. अद्धा परिमाणणिद्देसो (और पन्द्रहवां अद्धापरिमाण निर्देश नामक अधिकार ।

इन अधिकारों में गुणधर ने पेज्जदोस विहत्ति, ठिदि, अणुभाग और बंधक इन चार नामों का संकेत मात्र किया है, उनका स्पष्ट विभाजन नहीं किया है । यतिवृषभ ने यह विभाजन स्पष्ट कर दिया और वेदक अधिकार के उदय और उदीरणा ये दो भेद करके संख्या बराबर कर दी । इसी तरह यतिवृषभ ने संयमासंयम लब्धि को तो स्वतन्त्र अधिकार मान लिया पर संयम पद को उपशामना और क्षपणा के साथ जोड़ दिया । और इस संख्या की पूर्ति परिमाण निर्देश का १५ वां अधिकार मानकर कर दी । यह विभाजन मात्र सुझाव था । इस तरह से अधिकारों का विभाजन अन्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रकार से भी किया जा सकता है । यही कारण है कि यतिवृषभ ने अधिकार विवेचन गुणधरानुसार ही किया है । हां, यह अवश्य है कि यतिवृषभ ने अधिकार के लिए ''अनुयोग द्वार'' शब्द का प्रयोग किया है । यतिवृषभ ने २३३ गाथाओं को ६००० प्रमाण चूर्णिसूत्रों में स्पष्ट किया । उसी पर उच्चारणाचार्य ने १२००० प्रमाण उच्चारणावृत्ति लिखी और वीरसेन ने ६०००० प्रमाण जय धवला टीका की रचना की । वीरसेन ने चूर्णिसूत्रों को 'देशामर्षक' कहा है (क.पा. भा. २ पृ. १४) और विशिष्ट जानकारी के लिए उच्चारणावृत्ति का उल्लेख किया है उनकी यह शैली संक्षिप्त होने पर भी विशदता को प्रगट करती है । यह भी उल्लेखनीय है कि यतिवृषभ ने १८० मूलगाथाओं तथा ५३ सम्बन्ध गाथाओं में से मात्र तीन पर चूर्णिसूत्र लिखे हैं । ५० गाथाओं पर उन्होंने कोई चूर्णिसूत्र नहीं लिखे हैं । चूर्णिसूत्र के साथ उन्होंने विभाषा, परिभाषा, वृत्ति, व्याख्यान आदि शब्दों की भी अपने ढंग से परिभाषाएँ दी हैं।

अधिकारानुसार चूर्णिसूत्रों की संख्या इस प्रकार हैं –

| | | |
|---|---|---|
| १ | पेज्जदोसविहत्ती | ११२ |
| २ | प्रकृतिविभक्ति | १३० |
| ३ | स्थितिविहत्ति | ४०७ |
| ४ | अनुभागविभक्ति | १८९ |
| ५ | प्रदेशविभक्ति | २९२ |
| ६ | बन्धक | ११ |
| | झीणाझीण | १४२ |
| | संक्रम | ७४० |
| | झस्थत्यन्तिक | १०६ |
| ७ | वेदक | ६६८ |
| ८ | उपयोग | ३२१ |
| ९ | चतुस्थान | २५ |
| १० | व्यंजन | ० |
| ११ | सम्यक्त्व | १४० |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | |
|---|---|---|
| १२ | संयमासंयमलब्धि | ९० |
| | दर्शनमोहक्षपणा | १२८ |
| १३ | संयमलब्धि | ६६ |
| १४ | चारित्रमोहक्षपणा | ७०६ |
| १५ | चारित्रमोहक्षपणा | १५७२ |
| | पश्चिमस्कन्ध | ५२ |
| | कुल | ५८९७ सूत्र |

## चूर्णिसूत्र परम्परा

चूर्णिसूत्र का मूल सम्बन्ध आगमिक व्याख्या से है। यह परम्परा दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों परम्पराओं में मिलती है। श्वेताम्बर परम्परा में इस प्रकार की व्याख्याओं की पांच कोटियां हैं – निर्युक्तियां, भाष्य, चूर्णियां, संस्कृत टीकाएँ तथा लोक भाषाओं में रचित व्याख्याएँ। निर्युक्तियां और भाष्य पद्यात्मक प्राकृत में हैं पर चूर्णियां प्राकृत संस्कृत मिश्रित गद्य में लिखी गई हैं। आगमोत्तर साहित्य पर भी चूर्णियां लिखी गई हैं पर वे आगमिक चूर्णियों से बहुत कम हैं। उदाहरण के लिए कर्मप्रकृति शतक आदि की चूर्णियां उपलब्ध हैं। श्वेताम्बर साहित्य में लगभग पच्चीस आगमिक चूर्णियां हैं। इस विधा का प्रारम्भ श्वेताम्बर परम्परा में कदाचित् जिनदासगणि से हुआ है। आनन्द सागर सूरि के मत से उनकी इन चूर्णियों का क्रम इस प्रकार हैं – नन्दी चूर्णि, अनुयोगद्वार चूर्णि, आवश्यक चूर्णि, दशवैकालिक चूर्णि, उत्तराध्ययन चूर्णि, आचारांग चूर्णि, सूत्रकृतांग चूर्णि, और व्याख्याप्रज्ञप्ति चूर्णि। अधिकांश चूर्णियां प्राकृत में हैं पर कहीं कहीं संस्कृत मिश्रित प्राकृत भी है। आचार्यो ने व्याख्याक्रम में तत्तद्विषयक कथानक भी दिये हैं। उनमें सैद्धान्तिक नये तथ्य नहीं होते बल्कि स्थापित सिद्धान्तों की ही पुष्टि की जाती है।

दिगम्बर परम्परा में भी चूर्णि साहित्य है पर इस प्रकृति से कुछ भिन्न है। यह चूर्णि साहित्य चूर्णिसूत्र साहित्य है जो वृत्ति का कार्य करते हुए भी अनेक नये तथ्यों को प्रस्तुत करता है। ये वृत्तिसूत्र ही चूर्णिसूत्र हैं। जय धवला में वृत्ति सूत्र का लक्षण इस प्रकार दिया है – सुत्तस्सेव विवरणाए संखित्तसद्दरयणाए संगहिय –

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सुत्तासेसत्थाए वित्तिसुत्तववएसादो, अ. प. ५२ । अर्थात् जिसकी शब्द रचना संक्षिप्त हो और जिसमें सूत्रगत विशेष अर्थों का संग्रह किया गया हो, ऐसे सूत्रों के विवरण को वृत्तिसूत्र कहते हैं। इनमें संक्षिप्तता होने के बावजूद अर्थबहुल पदों का भी समावेश होता है । इस दृष्टि से चूर्णिसूत्र और चूर्णिपद समानार्थक हो सकते हैं। इनमें सूत्रात्मकता होने पर भी नये तथ्यों का उद्‍घाटन होता है । बीजपदों की व्याख्या में सूत्रों की रचना होती चली जाती है और अनेक पद प्रयुक्त होते जाते हैं । कसायपाहुड की गाथाओं पर सूत्र लिखे गये हैं जिन्हें वृत्तिसूत्र भी कहा जाता है । आचार्य वीरसेन ने यतिवृषभ को 'वित्तिसुत्तकत्ता' कहा है । धवला में भी चूण्णि सुत्त का उल्लेख अनेक बार आया है । उन्होंने वृत्तिसूत्र और चूर्णिसूत्र दोनों शब्दों का प्रयोग किया है। त्रिलोकप्रज्ञप्ति की अन्तिम गाथा में भी यति वृषभ के 'चुण्णिसरूव' का उल्लेख आया है । धवला टीका में वीरसेन ने षड्खण्डागम के सूत्रों को भी 'चुण्णिसुत्त' कहा है (पु. १२ पृ. ४१) । इसमें वस्तुतः समास पद्धति होने पर भी व्याख्यापद्धति समाविष्ट है । कसायपाहुड चुण्णिसुत्त के बाद अन्य चूर्णि साहित्य शायद लिखा नहीं गया ।

## चूर्णिसूत्र शैली का वैशिष्ट्य

जैनदर्शन अनेकान्तवादी है । समूचे आगम में अनेकान्तवाद के आधार पर ही वस्तुतत्त्व का विवेचन हुआ है। यतिवृषभ ने भी इसी विवेचन शैली का उपयोग किया है। नय और निक्षेप, द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक आदि का आधार लेकर ही उन्होंने चूर्णिसूत्रों का गठन किया है । उदाहरण के लिए इस ग्रन्थ के दो नाम हैं – पेज्जदोस पाहुड और कसायपाहुड । पेज्ज और दोस ये कषाय हैं । इसलिए कसायपाहुड नाम नयनिष्पन्न है । द्रव्यार्थिक नय की दृष्टि से पेज्ज और दोस को 'कसाय' शब्द से अभिहित कर दिया गया । तथा पेज्जदोसपाहुड अभिव्याहरण निष्पन्न है ।

पेज्ज, दोस, कसाय, पाहुड आदि शब्द विविधार्थक हैं । निक्षेप शैली का आधार लेकर उनको यहां स्पष्ट किया गया है और अनेक उदाहरण देकर इनकी सारी स्थितियों और अवस्थाओं का सुन्दर विवेचन हुआ है । भावकषाय का विवेचन करते हुए आचार्य ने छः अनुयोगद्वारों का कथन किया है । इसी तरह पाहुड शब्द की निरुक्ति वगैरह करते हुए उसके विविध अर्थों को स्पष्ट किया है । यह शैली निश्चित

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ही प्राचीन शैली रही है। पूर्वो का विवेचन भी कदाचित् इसी शैली में रहा होगा।

## तिलोयपण्णत्ति

जैनधर्म का प्रथमानुयोग साहित्य अर्धैतिहासिक और ऐतिहासिक परम्पराओं का प्राचीनतम आधार है। विमलसूरि का पउमचरियं, यतिवृषभ की तिलोयपण्णत्ती, जिनसेन का आदिपुराण, गुणभद्र का उत्तरपुराण, रविषेण का पद्मपुराण, शीलांक का चउवन महापुरिसचरियं, पुष्पदन्त का महापुराण, हेमचन्द्र का त्रिषष्टिशलाकापुरुष चरित्र आदि शताधिक ग्रन्थ हैं जिनमें इतिहास झांकता नजर आता है और परम्परा संबलित होती दिखाई देती है। इन परम्पराओं में थोडा-बहुत मतभेद होना स्वाभाविक है क्योंकि जैसा विमलसूरि ने स्पष्ट किया है, दुष्कालों के कारण स्मरण, चिंतन और परावर्तन के अवसर ही नहीं मिल सके :

**एवं परम्पराए परिहाणी पुव्व-गंथ-अत्थाणं।**
**नाऊण कालभावं, न रूसियव्वं बुहजणेण।।**

इस दृष्टि से तिलोयपण्णत्ती की इस उपस्थापना को हम पांच भागों में विभाजित कर सकते हैं - १) परम्परा, इतिहास और पुरातत्त्व, २) तीर्थंकर ऋषभदेव का काल, और ३) तिलोयपण्णत्ती और उसके रचयिता आचार्य यतिवृषभ का समय, ४) तिलोयपण्णत्ती और जैनधर्म की प्राचीनता, और ५) तिलोयपण्णत्ती का विषय-परिचय।

### १) परम्परा, इतिहास और पुरातत्त्व

सुनिश्चित परम्परा के कारण तीर्थंकरों के माता-पिता, जन्मस्थान, च्यवन, नक्षत्र, स्थल, जन्मनक्षत्र, वर्ण, लक्षण, दीक्षाकाल, साधनाकाल, निर्वाणकाल आदि मान्यताओं में दिगम्बर और श्वेताम्बर परम्पराओं में कोई विशेष मतभेद नहीं दिखाई देते। यहां हम तीर्थंकर ऋषभदेव के कालनिर्णय के सन्दर्भ में विशेष उल्लेख करना चाहेंगे तिलोयपण्णत्ती के आधार पर और उसकी मीमांसा करेंगे अन्य सन्दर्भो के आलोक में।

इन सन्दर्भो में परम्परा और इतिहास संमिश्रित है। परम्पराएं पीढी-दर-पीढी चली आती हैं। उन परम्पराओं में अलिखित इतिहास भरा रहता है। समयानुसार नूतन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परम्पराएं भी निर्मित होती रहती हैं जिन्हें विचारात्मक इतिहास के अभिन्न अंग के रूप में देखा जा सकता है-ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह (अथर्व. ७१, ७-२४) के आधार पर वेद और पुराण ग्रन्थों की रचना हुई। इसी तरह बौद्धों की परम्परा पुराणाचार्यो के आधार पर और जैनों की परम्परा चौदह पूर्वो पर अवलम्बित दिखाई देती है।

इन परम्पराओं में साम्प्रदायिकता की भी पुट जुडी रहती है जिनकी मीमांसा ऐतिहासिक तथ्यों की विवेचना करने पर आवश्यक हो जाती है। उनमें धर्म और संस्कृति के तत्त्व संश्लिष्ट रहते हैं पर उन्हें विवेक और विचार के साथ इतिहास की परिधि में संयोजित करना पड़ता है। जो परम्पराएं निर्विवादी रहती हैं उन्हें ऐतिहासिक मानने में विशेष बाधा नहीं होनी चाहिए। उदाहरण के तौर पर आदि तीर्थंकर ऋषभदेव के समूचे जीवन प्रसंगों में करोड़ों वर्षो की ऐतिहासिक परम्परा संबलित है जिन्हें दिगम्बर और श्वेताम्बर परम्पराएं एक स्वर से स्वीकार करती हैं। उनपर प्रश्नचिन्ह कैसे खड़ा किया जा सकता है ?

परम्परा वस्तुतः अलिखित इतिहास है। प्राचीन काल में इस इतिहास विधा को आख्यान और पुराण जैसे शब्दों में संकलित किया गया है। श्रुति परम्परा के माध्यम से उसे सुरक्षित रखा गया है। पुराण को वंशानुचरित मानना उसी का अंग है। विशुद्ध इतिहास तो शिलालेखों से प्रारम्भ होता है जिन्हें ई.पू. की चतुर्थ शताब्दी से पूर्ववर्ती नहीं माना जा सकता है। कौटिल्य ने इतिहास वेद की गणना अथर्ववेद में की है जिसे हम इस सन्दर्भ में प्राचीनतम कह सकते हैं।

पुराण का तात्पर्य है- प्राचीन पुराणमाख्यानम् अर्थात् प्राचीन आख्यानों का वर्णन पुराणों में किया जाता है। इसी आधार पर विष्णु पुराण में पुराण की विशेषताएं इस प्रकार दी हुई हैं - १) सर्ग या सृष्टि, २) प्रतिसर्ग - सृष्टि का विस्तार, लय तथा पुनः सृष्टि, ३) वंश अर्थात् सृष्टि की वंशावली, ४) मन्वन्तर अर्थात् मनुओं के बीच घटित घटनाओं का विवरण, और ५) वंशानुचरित - सूर्यचन्द्रवंशी राजाओं का वर्णन। इनके साथ ही अन्य सांस्कृतिक सामग्री भी आनुसंगिक रूप से वर्णित हुई है। उनका मूल्यांकन करते समय सुधी अध्येता को उनकी रूपक और अतिशयोक्तिमय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वर्णन शैली पर ध्यान रखना अत्यावश्यक है। लिपिकारों ने भी क्षेपकों में वृद्धि की है। उसकी भी मीमांसा अपरिहार्य हो जाती है।

### जैन पुराण परम्परा

आचार्य जिनसेन ने अपना आदिपुराण इसी पौराणिक परम्परा के आधार पर लिखा है। यह परम्परा तीर्थंकर ऋषभदेव और भरत से चलकर महावीर और गौतम गणधर से होती हुई उत्तरकालीन जैनाचार्यों तक पहुंची (१.९७)। वहां श्रुतस्कन्ध को चार भागों में विभाजित किया गया है – १) प्रथमानुयोग जिसमें तीर्थंकर आदि सत्पुरुषों के चरित्र का वर्णन होता है, २) करणानुयोग जिसमें त्रिलोक का वर्णन किया जाता है, ३) चरणानुयोग जिसमें आचार का व्याख्यान होता है, और ४) द्रव्यानुयोग जिसमें प्रमाण, नय आदि द्वारा द्रव्य व्यवस्था का निर्णय किया जाता है। आदिपुराण, महापुराण, उत्तरपुराण आदि पौराणिक ग्रन्थ प्रथमानुयोग हैं और तिलोयपण्णत्ती आदि ग्रन्थ करणानुयोग की श्रेणी में आते हैं। यह सब सुधर्माचार्य और जम्बुस्वामी श्रुतकेवलियों की गुरुपरिपाटी से सम्बद्ध है (२.१२९)। आचार्य जिनसेन ने इसी को ततः प्रभृत्य–विच्छिन्नगुरुपर्वक्रमागतम्। पुराणमधुनास्माभि र्यथाशक्ति प्रकाश्यते (१.२००) कहकर प्रतिज्ञा की है और उसे पुराणमृषिभिः प्रोक्तं प्रमाणं सूक्तमाञ्जसम् (१.२०४) कहा है। त्रिलोकप्रज्ञप्ति को भी इसी सन्दर्भ में देखना चाहिए।

इन ग्रन्थों में लोकविभाग का उल्लेख नियमसार की टीका में ''लोकविभागाभिधान परमागम'' के नाम से हुआ है। संभव है उसी का संक्षिप्त रूप उपलब्ध संस्कृत लोक विभाग हो। आचार्य अकलंक ने तत्त्वार्थवार्तिक के तृतीय चतुर्थ अध्याय में त्रिलोक विषयक मान्यताओं का जो उल्लेख किया है उसका आधार लोकविनिश्चय रहा है। ऐसा लगता है, आचार्य यतिवृषभ ने लोकविभाग का संक्षिप्तीकरण करने के साथ ही उन्होंने तत्कालीन प्रचलित एतद्विषयक अन्य मान्यताओं का भी समाहरण किया है जिसे उन्होंने 'के वि आइरिया' कहकर उल्लिखित किया है। इतना ही नहीं, 'मूलाचार' का उल्लेख तो स्पष्ट रूप से 'पलिदोवमाणि पंचय..' और 'आरणदुगपरियतं'' इन दो गाथाओं को अष्टम अध्याय की ५३१–

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

५३२ गाथाओं के रूप में हुआ है। ये दोनों गाथाएं मूलाचार के पर्याप्ति अधिकार में ११२२-२३ गाथाओं के रूप में देखी जा सकती हैं। जैसा हम पहले कह चुके हैं, मूलाचार आचार्य कुन्दकुन्द की रचना है, वट्टकेर की नहीं। और कुन्दकुन्द का समय है लगभग प्रथम शताब्दी।

### ४) तिलोयपण्णत्ती और जैनधर्म की प्राचीनता

तिलोयपण्णत्ती को यदि प्रथम शताब्दी के आसपास का ग्रन्थ मान लिया जाय तो जैनधर्म की प्राचीनता के सन्दर्भ में उसका महत्त्व सर्वाधिक हो जाता है। इस काल का यह प्राचीनतम ग्रन्थ कहा जा सकेगा जिसमें जैनधर्म के आदि तीर्थंकर ऋषभदेव से लेकर चौबीस तीर्थंकरों के जन्मस्थान, दीक्षास्थान, निर्वाण स्थान आदि की ओर संकेत किया गया है और विद्याधर संस्कृति पर प्रकाश डाला गया है। इस दृष्टि से उसका चतुर्थ अध्याय अधिक उपयोगी है। यह ग्रन्थ उपलब्ध ग्रन्थों में कदाचित् प्रथम ग्रन्थ होगा जिसमें त्रिलोक का विस्तृत वर्णन मिलता है। जिस तरह मूलाचार ग्रन्थ लिखकर आचार्य कुन्दकुन्द ने आचारपरक ग्रन्थ का सूत्रपात किया था उसी तरह यतिवृषभ ने तिलोयपण्णत्ति की रचनाकर लोकानुयोग ग्रन्थसम्पदा का प्रारम्भ किया था। करणानुयोग के अन्तर्गत जीव और कर्म विषयक साहित्य तथा लोकानुयोग का सम्बन्ध आधुनिक खगोल तथा भूगोल से होता है। इसे दृष्टिवाद के परिकर्म का अंग माना जाता है।

### ५. तिलोयपण्णत्ती का विषय परिचय

यक ग्रन्थ नौ अधिकारों में विभक्त है उनका संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है।

#### प्रथम अध्याय

इसके प्रारम्भ में मंगलाचरण किया गया है सिद्ध के लिए और बाद में अरिहन्त के लिए और फिर आचार्य, उपाध्याय और सर्व साधुओं के लिए। इसके बाद तिलोयपण्णत्ति नामक ग्रन्थ के रचना की प्रतिज्ञा की है और उसे प्रदीप के समान बताया है (१.६-५४) तदनुसार ग्रन्थ के प्रारंभ में मंगल, कारण, हेतु, प्रमाण, नाम और कर्ता का व्याख्यान होना चाहिए (७), पापों का गालन करने वाले मंगल को

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

द्रव्यमंगल और भावमंगल में विभाजित किया और उसके नामादिक छह भेद बताये (१८-३४)। बाद में राजा, तीर्थंकर आदि का लक्षण बताते हुए तिलोयपण्णत्ती लेखन की प्रतिज्ञा की और नव अधिकारों के नामों का उल्लेख किया (३५-९१)। यहीं फिर उपमा, परमाणु, प्रमाण, आत्मांगुल, कोस, योजन, त्रिलोक और घनफल का विस्तृत वर्णन दिया। तिलोयपण्णत्ती की कतिपय अन्य विशेषताओं का भी उल्लेख किया जा सकता है। जैसे - प्रारम्भ में मंगल के समानार्थक शब्द दिये हैं - पुण्य, पूत, पवित्र, प्रशस्त, शिव, भद्र, क्षेत्र, कल्याण, शुभ और सौख्य (गाथा ८)। आगे मंगल की निरुक्ति इस प्रकार दी है - जो मल को गलाता है, विनष्ट करता है, घातता है, दहन करता है, मारता है, शुद्ध करता है, और विध्वंश करता है। मल के दो भेद हैं - द्रव्यमल और भावमल। स्वेद, कर्दम आदि बाह्य द्रव्यमल हैं और ज्ञानावरणादि कर्मरज आभ्यन्तर द्रव्यमल या भावमल है। शास्त्र के आदि मध्य और अन्त में भी मंगल का विधान है (गाथा ९-२९)। आप्तपरीक्षा, धवलाटीका आदि उत्तरकालीन ग्रन्थों पर तिलोयपण्णत्ती का प्रभाव स्पष्टतः लक्षित होता है।

अभ्युदय सुख के प्रसंग में राजा, अधिराजा, अर्धमण्डलीक, मण्डलीक, महामण्डलीक, अर्धचक्री, चक्रवर्ती, तीर्थंकर आदि के लक्षण बताते अठारह श्रेणियों के नाम दिये हैं - हाथी, घोडा, रथादि के अधिपति, सेनापति, पदाति, श्रेष्ठि, दण्डपति, शूद्र, क्षत्रिय, वैश्य, महत्तर, प्रवर (ब्राह्मण), गणमन्त्री, राजमन्त्री, तलवर (कोतवाल), पुरोहित, अमात्य और महामात्य। इन श्रेणियों पर राज्य व्यवस्था निर्भर करती है। आगे परमाणु का स्वरूप बताते हुए अंगुल, पाद, वितस्ति, हाथ, रिक्कू, दण्ड या धनुष, कोश, योजन प्रदेश का माप दिया है (गाथा ९६-११६)। इसमें कुल गाथाएं २८६ हैं।

### द्वितीय अध्याय

इसमें १५ अधिकार हैं और ३७१ गाथाएं हैं। यहां त्रसनाली, सात नरक, उनके बिलों, इन्द्रकों, पटलों, नारकियों के उत्सेध, जीवसमास, पर्याप्ति, मार्गणा, लेश्या, आयु, दुःख, असुरदेव, उत्पन्न होने के कारण, सम्यक्त्व ग्रहण के कारण, आदि का वर्णन है। इस अध्याय में रत्नप्रभा के नीचे शर्करा, वालुका, पंक, धूम, तमः

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और तमस्तम प्रभा इन छह पृथिवियों की मोटाई क्रमशः ३२, २८, २४, २०, १६ और ८ हजार योजन प्रमाण है (२०-२२)। आगे की २३ वीं गाथा में प्रकारान्तर से इन पृथिवियों की मोटाई क्रमशः १३२०००, १२८०००, १२००००, ११८०००, ११६००००, और १०८००० योजन प्रमाण बताया है। यह प्रमाण दिगम्बर ग्रन्थों मे नहीं मिलता, श्वेताम्बर ग्रन्थों में मिलता है। जिनभद्रगणि की वृहत्संग्रहणी (गा. २४१) में यह प्रमाण उपलब्ध है। इसमें कुल ३७१ गाथाएं हैं।

### तृतीय अध्याय

इसमें भवनलोक का निरूपण किया गया है चौबीस अधिकारों के माध्यम से । ये भवनवासी देव रत्नप्रभा पृथिवी में रहते हैं। उनके दस भेद हैं - असुर, नाग, सुपर्ण, द्वीप, उदधि, स्तनित, विद्युत, दिक और अग्निकुमार। उनके मुकुट चिन्ह हैं क्रमशः चूडामणि, सर्प, गरुड, हाथी, मगर, वर्धमान (स्वस्तिक), वज्र, सिंह, कलश, और तुरग (४.१०), इसके बाद उनकी भवन-संख्या, इन्द्रसंख्या, भवन-विस्तार, भवनवेदियां, चैत्यवृक्ष, जिनालय, कूट, स्तूप, श्रुतदेवी, इन्द्र के परिवार-देव, देव-परिषद्, लोकपाल, अनीक देव, परिवार-देवियां, आहार, आयु, स्वभाव, प्रविचार, गुणस्थान, जिनाभिषेक, जिनपूजा, नाटक आदि का वर्णन है। अष्टमंगलद्रव्य के नाम हैं - झारी, कलश, दर्पण, ध्वजा, चामर, छत्र, व्यंजन और सुप्रतिष्ठ (४.४८)। इसमें कुल २५४ गाथाएं हैं।

### चतुर्थ अध्याय

इसमें १६ अधिकार हैं। इस अध्याय का नाम नरजगप्रज्ञप्ति है। इसमें मनुष्य लोक की स्थिति का विस्तृत वर्णन है। उसका क्षेत्रफल १६००९०३२५००० योजन बताया है (गा. ८), उसके बाद जम्बूद्वीप की अवस्थिति (४.११-२४२७) प्रासादों का वर्णन, दृष्टिवाद के अनुसार जम्बूद्वीप का प्रमाण (४.५१-५६), नगर वर्णन, सप्तक्षेत्रवर्णन (४.९२), कुलाचलों का विस्तार (४.१०७), विद्याधरनगरों का विस्तृत वर्णन (४.१२९-१३८), विद्याधरों का वर्णन (४.१३९-१४६१), विजयार्ध वर्णन (४.१४७-१९३), भरतक्षेत्र का वर्णन, गंगा-सिन्धु नदी का वर्णन (४.२१३-२६६), काल का स्वरूप (४.२८०) दस कल्पवृक्ष (४.३४६), कालगणना क्रम

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दिया है - समय, आवलि, उच्छ्वास, स्तोक, लव, नाली, मुहूर्त, दिन, यक्ष, मास, शतु, अयन, वर्ष, युग, पूर्वांग, पूर्व, नियुतांग, नियुत आदि (४.२८५-३०८)। यहीं उत्सर्पिणी - अपसर्पिणी काल को स्पष्ट करते हुए कल्पवृक्षों के भेद-प्रभेद, भोगभूमि, कर्मभूमि, त्रेसठ शलाका पुरुष, अष्ट प्रातिहार्य, समवशरण रचना प्रकार, आचार्य परम्परा आदि का वर्णन है (४.३४६-१५०५)। मनुवर्णन (४.२८-५२१), तीर्थंकरों के जन्मस्थान आदि (४.५३३-५५९-७१८), समवशरण का वर्णन (४.७१९-९०३), नाट्यशाला (४.७६४-७६८), मानस्तम्भ (४.७१९-९०३), गन्धकुटी (८९६-९०३), जन्म के दस अतिशय, केवलज्ञान के ११ अतिशय, देवकृत १३ अतिशय (९०५-९२३), अष्ट प्रातिहार्य (९२४-९३७), तीर्थंकरों के यक्ष यक्षिणियां (९४३-९४८), अष्ट ऋद्धि (९७६-१००२), तीर्थंकरों की गणसंख्या (११०९-१२४९), तीर्थंकरों का अन्तराल काल (१२५०-१२८६), कुमारकाल (१३०८-१०), चक्रवर्तियों का विजयकाल (१३१४-१३८०), चक्रवर्तियों की नवनिधि और चौदह रत्न (१३८१-१४१२), बलदेव, नारायण, प्रतिनारायण आदि का वर्णन (१४१३-१४८४), १६० महापुरुषों को मोक्षपद प्राप्ति, दुःषमा काल का प्रवेश, भ. महावीर के निर्वाण के बाद गौतमादि अनुबद्ध केवली हुए, चौदह पूर्वधारी हुए, दसपूर्वधारी, ग्यारह अंगधारी, इन सभी का प्रमाण लोहाचार्य पर्यन्त ६८३ वर्ष होता है (१४८६-१५०५), शकराजा की उत्पत्ति का समय वीर निर्वाण के ६०५ वर्ष और ५ माह व्यतीत होने पर हुआ (१५१२), गुप्तकाल, पालक काल, मित्रकाल, कल्की काल (१५१३-२७), कल्की द्वारा जैन मुनियों से शुल्क ग्रहण (१५२८-५५), उत्सर्पिणी काल (१५७६-८७), सुषमा तीर्थंकर आदि दुःषमाकाल - (१५८८-१६१६), सुषमाकाल (१६१७-२३), सुषमा सुषमा काल (१६२४-४५), ९ वें से १६ वें तीर्थंकर पर्यन्त सात तीर्थों में धर्म की व्युच्छित्ति (१६४१), यहां भरतक्षेत्र का प्ररूपण समाप्त हो जाता है और हरिवर्ष क्षेत्र का वर्णन प्रारम्भ होता है। हिमवान पर्वत का उत्सेध, विस्तार प्रमाण (१६४६-५३), ११ कूटों के नाम, विस्तार (१९५४-५५), जिनभवन का निरूपण (१९५६-७१), व्यन्तर नगरों का निरूपण (१६७२-७९),पद्मद्रुह (१६८०-८८), पद्मद्रहस्थ कमल (१६८९-९३), कमलस्थ श्रीदेवी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और उसके तनुरक्षक देव (१६९४-१७१४), जिनमन्दिर (१७१५-१७), रोहितास्या नदी (१७१८-२०), हैमवत क्षेत्र का निरूपण (१७२१-३९), महाहिमवान कुलाचल (१७४०-४९), ह्री देवी (१७५०-५२), कूट (१७५३-५७), रोहित महानदी (१७५८), हरिक्षेत्र (१७६१-६८), हरिकान्ता नदी (१७६९-७२), निषध पर्वत (१७७३-७८), उपवन खण्ड (१७७९-८०), कूट (१७८१-८४), धृतिदेवी (१७८५-८६), जिनभवन एवं कूट (१७८७-९२), हरितनदी (१७९३-९६), महाविदेह क्षेत्र (१७९७-१८०२), मन्दार महामेरु (१८०३-२४), मेरु की परिधियां (१८२५-३१), मेरु सम्बन्धी चार वन (१८३२-४१), पाण्डुकशिला (१८४२-५०), जन्माभिषेक (१८५१-५९), पंच कल्याणकों से मुक्ति प्राप्ति, प्रासाद आदि (१८६०-७८), जिनेन्द्र प्रासाद (१८७९-१९०३), अष्ट मंगल द्रव्य (१९०४) यक्षादि से युक्त जिनप्रतिमाएं (१९०५), जिनमन्दिर १९०६-(४), मुखमण्डप (१९१५-१९), पीठ (१९२०-२२), स्तूप (१९२३-२७), चैत्यवृक्ष (१९२८-३९), प्रासाद (१९४०-५१), मानस्तम्भादि (१९५२-६०), सौमनस-वन (१९६१-७४), सौधर्म इन्द्र और उसके परिवार के आसन (१९७५-१९८७), ईशानेन्द्र के प्रासाद आदि (१९८८-२००२), बलभद्रकूट (२००३-९), सौमनसवन का विस्तार (२०००-१२), नन्दनवन (२०१३-२५), भद्रशालवन (२०२६-३६), गजदन्त पर्वत (२०३७-६९), विद्युत्प्रभ गजदन्तों के कूट (२०७०-८४), माल्यवान पर्वत (२०८५-८९), सीतोदा नदी (२०९०-९९), यमक पर्वत (२१००-२११२), जिनभवन (२११३-१८), कांचनशैल (२११९-२४), दिव्यवेदी और दिग्गजेन्द्र पर्वत (२१२५-२१३६), शैल (२१३७-३८), भद्रशाल की वेदी (२१३९-४०), सीतानदी (२१४१-४७), यमकगिरि एवं द्रुह (२१४८-५८), पद्मोत्तर-नीलगिरि (२१५९-६२), देवकुरु क्षेत्र (२१६३-७०), शाल्मली वृक्ष (२१७१-८४), जिनभवन एवं प्रासाद (२१८५-९१), वेदी (२११२-२२१६), उत्तर कुरु (२२१७-१९), जम्बूवृक्ष (२२२०-२४), पूर्वापर विदेह क्षेत्र (२२२५-३१), विदेहस्थ बत्तीस क्षेत्र (२२३२-५), गजदन्त (२२३६-४०), विभंगनदियां (२२४१-४५), वन और क्षेत्रों का विस्तार (२२४६-५८) कृच्छ देश (२२५९-२३१४)। यहां आर्यखण्ड की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विवेचना समाप्त हो जाती है, म्लेच्छखण्ड की विवेचना प्रारम्भ हो जाती है और म्लेच्छ (२३१५-१६), वृषभगिरि (२३१७-१८), नगरियां (२३१९-२४), अपर विदेह (२३२५-३१), सीता-सीतोदा नदी और उसके किनारों के तीर्थक्षेत्र (२३३२-८), बारह विभंगनदियां (२३३९-४१), देवारण्य (२३४२-५३), (विदेहक्षेत्र वर्णन समाप्त)। नीलगिरि (२३५४-६१), रम्यक क्षेत्र (२३६२-६६), रुक्मिगिरि (२३६७-७६), हैरण्यवत क्षेत्र (२३७७-८१), शिखरीगिरि (२३८२-९१), ऐरावत क्षेत्र (२३९२-२४००), भरतक्षेत्रादि का प्रमाण (२४०१-२७)। (जम्बूद्वीप का वर्णन समाप्त)। लवण समुद्र (२४२८-७४), नगरियां (२४७५-८३), पर्वत (२४८४-९७), सूर्य द्वीपादि (२४९८-२५२३), कुभोगभूमि में उत्पन्न मनुष्यों की आकृतियां (२५२४-५५), मत्स्यादिकों की अवगाहना (२५५६-५८), लवण समुद्र का क्षेत्रफल (२५५९-६६) धातकीखण्ड १६ अन्तराधिकार (२५६७-७०), जगती-इष्वाकार पर्वत (२५७१-७९), जिनभवन (२५८०), मेरु पर्वत आदि (२५८१-९५), कुलपर्वत (२५९६-२६०२), परिधि-प्रमाण (२६०३-५), भरतादि क्षेत्रों का विस्तार (२६०६-१४), मंदार-मेरु पर्वतों का निरूपण (२६१५-३२), कुरुक्षेत्र (२६३३-४३), विस्तार (२६४४-५७), कच्छ और गन्धमालिनी देश (२६५८-२७०६, मंगलावती, पद्म देशों का प्रमाण आदि (२७०७-५९), भरतादि क्षेत्रों के अधिकार (२७६०-६१) (धातकीखण्ड द्वीप वर्णन समाप्त)। कालोद समुद्र का विस्तार आदि (२७६२-८७), पुष्करवर द्वीप के १६ अधिकार (२७८८-९१), मानुषोत्तर पर्वत (२७९२-२८२७,) पुष्करार्ध (२८२८-२९६९), मनुष्यों के भेद (२९७०), संख्या (२९७१-७५), अल्पबहुत्व (२९७६-७९), गुणस्थान (२९८०-८८), गत्यन्तर प्राप्ति (२९८९-९०), आयुबन्ध (२९१-९२), योनियां (२९९३-९८), सुख-दुःख (२९९९), सम्यक्त्व प्राप्ति (३०००-१), मुक्तिगमन (३००२), मुक्तजीवों का प्रमाण (३००३-६)। इसमें कुल गाथाएं ३००६ हैं।

मनुवर्णन (४.२८-५२१), तीर्थंकरों के जन्मस्थान आदि (४.५३३-५५९-७१८), समवशरण का वर्णन (४.७१९-९०३), नाट्यशाला (४.७६४-७६८), मानस्तम्भ (४.७१९-९०३), गन्धकुटी (८९६-९०३), जन्म के दस अतिशय,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

केवलज्ञान के ११ अतिशय, देवकृत १३ अतिशय (९०५-९२३), अष्ट प्रातिहार्य (९२४-९३७), तीर्थंकरों के यक्ष यक्षिणियां (९४३-९४८), अष्ट ऋद्धि (९७६-१००२), तीर्थंकरों की गणसंख्या (११०९-१२४९), तीर्थंकरों का अन्तराल काल (१२५०-१२८६), कुमारकाल (१३०८-१०), चक्रवर्तियों का विजयकाल (१३१४-१३८०), चक्रवर्तियों की नवनिधि और चौदह रत्न (१३८१-१४१२), बलदेव, नारायण, प्रतिनारायण आदि का वर्णन (१४१३-१४८४), १६० महापुरुषों को मोक्षपद प्राप्ति, दुःषमा काल का प्रवेश, भ. महावीर के निर्वाण के बाद गौतमादि अनुबद्ध केवली हुए, चौदह पूर्वधारी हुए, दसपूर्वधारी, ग्यारह अंगधारी, इन सभी का प्रमाण लोहाचार्य पर्यन्त ६८३ वर्ष होता है (१४८६-१५०५), शकराजा की उत्पत्ति का समय वीर निर्वाण के ६०५ वर्ष और ५ माह व्यतीत होने पर हुआ (१५१२), गुप्तकाल, पालक काल, मित्रकाल, कल्की काल (१५१३-२७), कल्की द्वारा जैन मुनियों से शुल्क ग्रहण (१५२८-५५), उत्सर्पिणी काल (१५७६-८७), सुषमा तीर्थंकर आदि दुःषमाकाल - (१५८८-१६१६), सुषमाकाल (१६१७-२३), सुषमा सुषमा काल (१६२४-४५), ९ वें से १६ वें तीर्थंकर पर्यन्त सात तीर्थों में धर्म की व्युच्छित्ति (१६४१), यहां भरतक्षेत्र का प्ररूपण समाप्त हो जाता है और हरिवर्ष क्षेत्र का वर्णन प्रारम्भ होता है। हिमवान पर्वत का उत्सेध, विस्तार प्रमाण (१६४६-५३), ११ कूटों के नाम, विस्तार (१९५४-५५), जिनभवन का निरूपण (१९५६-७१), व्यन्तर नगरों का निरूपण (१६७२-७९),पद्मद्रह (१६८०-८८), पद्मद्रहस्थ कमल (१६८९-९३), कमलस्थ श्रीदेवी और उसके तनुरक्षक देव (१६९४-१७१४), जिनमन्दिर (१७१५-१७), रोहितास्या नदी (१७१८-२०), हैमवत क्षेत्र का निरूपण (१७२१-३९), महाहिमवान कुलाचल (१७४०-४९), ह्री देवी (१७५०-५२), कूट (१७५३-५७), रोहित महानदी (१७५८), हरिक्षेत्र (१७६१-६८), हरिकान्ता नदी (१७६९-७२), निषध पर्वत (१७७३-७८), उपवन खण्ड (१७७९-८०), कूट (१७८१-८४), धृतिदेवी (१७८५-८६), जिनभवन एवं कूट (१७८७-९२), हरितनदी (१७९३-९६), महाविदेह क्षेत्र (१७९७-१८०२), मन्दार महामेरु (१८०३-२४), मेरु की परिधियां (१८२५-३१), मेरु सम्बन्धी चार वन (१८३२-

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

४१), पाण्डुकशिला (१८४२-५०), जन्माभिषेक (१८५१-५९), पंच कल्याणकों से मुक्ति प्राप्ति, प्रासाद आदि (१८६०-७८), जिनेन्द्र प्रासाद (१८७९-१९०३), अष्ट मंगल द्रव्य (१९०४) यक्षादि से युक्त जिनप्रतिमाएं (१९०५), जिनमन्दिर १९०६-(४), मुखमण्डप (१९१५-१९), पीठ (१९२०-२२), स्तूप (१९२३-२७), चैत्यवृक्ष (१९२८-३९), प्रासाद (१९४०-५१), मानस्तम्भादि (१९५२-६०), सौमनस-वन (१९६१-७४), सौधर्म इन्द्र और उसके परिवार के आसन (१९७५-१९८७), ईशानेन्द्र के प्रासाद आदि (१९८८-२००२), बलभद्रकूट (२००३-९), सौमनसवन का विस्तार (२०००-१२), नन्दनवन (२०१३-२५), भद्रशालवन (२०२६-३६), गजदन्त पर्वत (२०३७-६९), विद्युत्प्रभ गजदन्तों के कूट (२०७०-८४), माल्यवान पर्वत (२०८५-८९), सीतोदा नदी (२०९०-९९), यमक पर्वत (२१००-२११२), जिनभवन (२११३-१८), कांचनशैल (२११९-२४), दिव्यवेदी और दिग्गजेन्द्र पर्वत (२१२५-२१३६), शैल (२१३७-३८), भद्रशाल की वेदी (२१३९-४०), सीतानदी (२१४१-४७), यमकगिरि एवं द्रुह (२१४८-५८), पद्मोत्तर-नीलगिरि (२१५९-६२), देवकुरु क्षेत्र (२१६३-७०), शाल्मली वृक्ष (२१७१-८४), जिनभवन एवं प्रासाद (२१८५-९१), वेदी (२११२-२२१६), उत्तर कुरु (२२१७-१९), जम्बूवृक्ष (२२२०-२४), पूर्वापर विदेह क्षेत्र (२२२५-३१), विदेहस्थ बत्तीस क्षेत्र (२२३२-५), गजदन्त (२२३६-४०), विभंगनदियां (२२४१-४५), वन और क्षेत्रों का विस्तार (२२४६-५८) कृच्छ देश (२२५९-२३१४)। यहां आर्यखण्ड की विवेचना समाप्त हो जाती है, म्लेच्छखण्ड की विवेचना प्रारम्भ हो जाती है और म्लेच्छ (२३१५-१६), वृषभगिरि (२३१७-१८), नगरियां (२३१९-२४), अपर विदेह (२३२५-३१), सीता-सीतोदा नदी और उसके किनारों के तीर्थक्षेत्र (२३३२-८), बारह विभंगनदियां (२३३९-४१), देवारण्य (२३४२-५३), (विदेहक्षेत्र वर्णन समाप्त)। नीलगिरि (२३५४-६१), रम्यक क्षेत्र (२३६२-६६), रुक्मिगिरि (२३६७-७६), हैरण्यवत क्षेत्र (२३७७-८१), शिखरीगिरि (२३८२-९१), ऐरावत क्षेत्र (२३९२-२४००), भरतक्षेत्रादि का प्रमाण (२४०१-२७)। (जम्बूद्वीप का वर्णन समाप्त)। लवण समुद्र (२४२८-७४), नगरियां

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(२४७५-८३), पर्वत (२४८४-९७), सूर्य द्वीपादि (२४९८-२५२३), कुभोगभूमि में उत्पन्न मनुष्यों की आकृतियां (२५२४-५५), मत्स्यादिकों की अवगाहना (२५५६-५८), लवण समुद्र का क्षेत्रफल (२५५९-६६) धातकीखण्ड १६ अन्तराधिकार (२५६७-७०), जगती-इष्वाकार पर्वत (२५७१-७९), जिनभवन (२५८०), मेरु पर्वत आदि (२५८१-९५), कुलपर्वत (२५९६-२६०२), परिधि-प्रमाण (२६०३-५), भरतादि क्षेत्रों का विस्तार (२६०६-१४), मंदार-मेरु पर्वतों का निरूपण (२६१५-३२), कुरुक्षेत्र (२६३३-४३), विस्तार (२६४४-५७), कच्छ और गन्धमालिनी देश (२६५८-२७०६, मंगलावती, पद्म देशों का प्रमाण आदि (२७०७-५९), भरतादि क्षेत्रों के अधिकार (२७६०-६१) (धातकीखण्ड द्वीप वर्णन समाप्त)। कालोद समुद्र का विस्तार आदि (२७६२-८७), पुष्करवर द्वीप के १६ अधिकार (२७८८-९१), मानुषोत्तर पर्वत (२७९२-२८२७,) पुष्करार्ध (२८२८-२९६९), मनुष्यों के भेद (२९७०), संख्या (२९७१-७५), अल्पबहुत्व (२९७६-७९), गुणस्थान (२९८०-८८), गत्यन्तर प्राप्ति (२९८९-९०), आयुबन्ध (२९९१-९२), योनियां (२९९३-९८), सुख-दुःख (२९९९), सम्यक्त्व प्राप्ति (३०००-१), मुक्तिगमन (३००२), मुक्तजीवों का प्रमाण (३००३-६)। इसमें कुल गाथाएं ३००६ हैं।

### पंचम अधिकार

स्थावर लोक का प्रमाण (५.५), त्रसलोक का प्रमाण (६), द्वीप और सागरों की संख्या और विस्तार (७-३६), अधिपति देवों के नाम और आयु (३७-५१), नन्दीश्वर द्वीप की अवस्थिति एवं व्यास (५२-६), अंजनगिरि पर्वत (५७-६४), दधिमुख पर्वत (६५-६६), रतिकर पर्वत (६७-६९), जिनालय और उनकी पूजा-विधि (७०-११६), कुण्डल पर्वत और उसका विस्तार (११७-१४०), रुचकवर पर्वत और उसका विस्तार (१४१-१६४), सिद्धकूट (१६५-१७९), द्वितीय जम्बूद्वीप और उसका विस्तार आदि (१८०-२४२), जम्बूद्वीप का विस्तार, समुद्र आदि (२४३-२७९), तिर्यंचजीवों के भेद-प्रभेद (२८०-२८२), तेजस्कायिक जीव राशि (गद्य), पृथ्वीकायिक जीवराशि (गद्य), सामान्य वनस्पति कायिक जीव (गद्य),

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

द्वीन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय जीवों का प्रमाण (गद्य), स्थावर और तिर्यंचों की आयु (२८३-२९१), बंधक भाव (२९३-४), तिर्यंचों की उत्पत्ति योनियां (२९५-२९९), उनका सुख-दुःख (३००), तिर्यंचों के गुणस्थान-जीवसमास (३०१-३०९), तिर्यंचों में सम्यकत्व ग्रहण के कारण (३१०-११), तिर्यंच जीवों की गति-आगति (३१२-३१६), प्रमाण का अल्पबहुत्व (गद्य), अवगाहना (३१०-३२३) है। इसमें कुल गाथाएं ३२३ हैं।

**षष्ठ अधिकार**

अन्तराधिकार (२-५), व्यन्तरदेवों का वर्णन (६-२६), जिनेन्द्र भवनों का निरूपण (११-२०), भवनपुर (२१-२२), आवास (२३-२४), चैत्यवृक्ष (२५-२९), व्यन्तर देवों के कुल भेद (३२-३५), किन्नर (३४-३५), किंपुरुष (३६-३७), महोरग (३८-३९), गन्धर्व (४०-४१), यक्ष (४२-४३), राक्षस (४४-४५), भूतदेव (४६-४७), पिशाच (४८-४९), गणि का महत्तरि (५०-५४), व्यन्तरों का शरीर-वर्ण (५५-५८), नगर (६०-६६), परिवार (६७-६८), प्रतीन्द्र एवं सामानिक (६९-७०), अनीक (७१-७५), प्रकीर्णक (७६-७९), निवास क्षेत्र (८०-८२), आयु (८३-८६), आहार (८७-८८), उच्छ्वास (८९), अवधिज्ञान (९०-९१), शक्ति (९२-९७), उत्सेध (९८), संख्या (९९), जन्म-मरण (१००-१०१), जिनभवन (१०२-१०३)। इसमें कुल गाथाएं १०३ हैं।

**सत्तम अधिकार**

अन्तराधिकार (२-४), ज्योतिषदेवों का निवास क्षेत्र (५-६), अन्तराल (७-१०), संख्या (११), प्रमाण (१२), अठासी ग्रह (१५-२४), नक्षत्र (२५-३०), तारा (३१-३५), चन्द्र मण्डल (३६-७५), सूर्य मण्डल (७६-८१), ग्रह (८२), बुध नगर (८३-८८), शुक्रग्रह नगर (८९-८२), गुरु-ग्रहनगर (९३-९५), मंगलग्रह नगर (९६-९८), शनिग्रहनगर (९९-१००), शेष ८३ ग्रहों की प्ररूपणा (१०१-१०३), नक्षत्र नगर (१०४-११३), नगर प्रमाण (११४-११५), चन्द्र विमानों की संचार भूमि (११६-११८), विस्तार (११९८-१२१), ध्रुवराशि (१२२-१२३), अन्तराल (१२४-१२६), गमनक्षेत्र (१२७-१४२), पारस्परिक अन्तर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(१४३-१६०), वीधि-परिधि (१६१-२००), राहु विमान (२०१-२०४), राहुभेद (२०५), पूर्णिमा (२०६), कृष्णपक्ष होने का कारण (२०६-२११), अमावस्या (२१२), चन्द्रकला की हानि का कारण (२१४-२१५), चन्द्रग्रहण (२१६), सूर्य की संचार भूमि (२१७-२२१), ध्रुव राशि (२२२), अन्तर (२२३-२२४), गमनक्षेत्र (२२५), विधि अन्तर (२२६-२२७), मेरु से सूर्य का अन्तर (२२८-२३३), सूर्यों का अन्तराल (२३४-२४२), सूर्य मार्ग (२४३-२४५), मेरुपरिधि (२४६), अयोध्या आदि नगरों की परिधि (२४७-२५४), सूर्य की परिधि (२५५-२६६), सूर्य का गगनखण्ड (२६७-२७२), केतु बिम्ब (२७३-२८९), रात-दिन प्रमाण (२९०-९२), आतप तम क्षेत्र और विधि (२९३-३०६), ताप क्षेत्र परिधि (३०७-३०८), प्रमाण और विधि (३०९-३७४), तम क्षेत्र (३७६-४२४), हरिवर्ष क्षेत्र प्रमाण आदि (४२५-४३०), निषध पर्वत का प्रमाण (४३१-४३३), सूर्य बिम्ब में जिन बिम्ब दर्शन (४३४-३६), रात्रि-दिन विभाग (४३७-४५८), ग्रहों का निरूपण (४५९-४६०), नक्षत्र संचारण (४६१-४६४), तारासंख्या (४६५-६), तारा का आकार (४६७), नक्षत्रों का गगनखण्ड (४७२-४७९), गमन क्षेत्र (४८०-४९२), अवस्थिति (४९३-४९५), तारा-प्ररूपण (४९७-९९), दिन-रात की संख्या ५००-५०२, गगन खण्ड (५०३-५१६), मुक्ति काल (५१७-५२५), योग (५२६-५२८), अयन तिथि आदि (५२८-५५३), चन्द्रबिम्ब (५५४-५६६), अन्तराल (५६७-५७४), लवणसमुद्रादि में सूर्यों का प्रमाण (५७५-५९८), ग्रह संख्या (५९९-६००), नक्षत्र संख्या (६०१-६०३), तारा प्रमाण (६०४-६१६), विन्यास विधि (६१७-६१८), जय का प्रमाण, अन्तर प्रमाण गच्छादि के लक्षण (गद्य), आयु (६१९-६२०), आहार प्ररूपणा (६२१-६२४)। इसमें कुल गाथाएं ७२४ हैं।

**अष्टम अधिकार**

अन्तराधिकार (२-५), देवों का निवास क्षेत्र (६-७), ६३ इन्द्रक विमान (९२-९६), श्रेणी बद्ध विमान (९७-१०९), प्रकीर्णक विमान (११०-११३), कल्प-कल्पातीत विमान (११४-१२२), नाम (१२३-१२८), स्थिति (१२९-१३६), निर्देश (१३७-१५४), संख्या-गच्छ आदि (१५५-१५९), धनप्राप्ति विधि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(१६०), विमानों का प्रमाण (१६१-२०२), विमानों का वर्ण (२०३-२१३), इन्द्र परिवार (२१४-२३४), अनीक देव (२३५-२५४), वृषभादि सेना की शोभा का वर्णन (२५५-२८६), लोकपाल (२८७-३०४), इन्द्र देवियां (३०५-३१९), लोकपाल देवियां (३२०-३३२), देवियों की उत्पत्ति (३३३-३३७), प्रवीचार (३३८-३४०), निवास स्थान (३४१-३८१), देवियों का प्रमाण (३८२-३९०), सेवा विधि (३९१-३९८), प्रासाद (३९९-४००), स्तम्भ (४०१-४०७), न्यग्रोध वृक्ष (४०८-४०९), सुधर्मा सभा (४१०-४२३), द्वितीयादि वेदी कथन (४२५-४३१), उपवन (४३२-४३५), क्रीडानगर (४३६-४०), यान-विमान (४४१-४५०), मुकुट-चिन्ह (४५१-४५४), अहमिन्द्र (४५५-४६०), देवों की आयु (४६१-५४४), विरह काल (५४५-५५३), आहार काल (५५४-५६२), श्वासोच्छ्वास काल (५६३-५६४), शरीर का उत्सेध (५६५-५६७), देवायु बन्धक परिणाम (५६८-५९३), विविध क्रियाकलाप (५९४-६१९), तमस्काय (६२०-६३१), कृष्ण राजियों का अल्पबहुत्व (६३२-३३६), लौकान्तिकदेव (६३७-६७४), ईषत् प्राग्भार पृथ्वी (६७५-६८५), वीस प्ररूपणा (६८६-६९९), सम्यक्त्व ग्रहण के कारण (७००-७०२), वैमानिकदेव (७०३-७०७), अवधिज्ञान (७०८-७१३), प्रमाण (७१४-७१९), शक्ति (७२०-७२२), योनि (७२३-७२४), स्वर्गसुख के भोक्ता (७२५-७२६)। इसमें कुल गाथाएं ७२६ हैं।

**नवम अधिकार**

अन्तराधिकार (२), सिद्धों का निवास क्षेत्र (३-४), संख्या, अवगाहना (५-१६), सुख (१७-२१), सिद्धत्व के कारण (२२-६९), तीर्थंकरों का स्तवन (७०-७७), पंचपरमेष्ठी को नमस्कार (७८), चतुर्विंशति जिनों को नमन (७९-८०), ग्रन्थ प्रमाण, नामादि (८१-८२)।

आचार्य यतिवृषभ कुन्दकुन्द के ज्येष्ठ समकालीन रहे हैं। डॉ. सागरमल जैन ने उनकी तिलोयपण्णत्ती को भी यापनीय कहकर दिगम्बर परम्परा से बाहर कर दिया। उनके मुख्य तर्क ये हैं - १) भाष्य-चूर्णि की परम्परा श्वेताम्बरीय है, दिगम्बरीय नहीं, २) तिलोयपण्णत्ती में उल्लिखित सर्वनन्दी शिवार्य के गुरु सर्वनन्दी जैसे ही

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यापनीय रहे होंगे। ३) यतिवृषभ का आदि शब्द यति यापनीय समर्थक होना चाहिए, ४) यतिवृषभ के चूर्णिसूत्रों में न स्त्री मुक्ति का निषेध है और न केवलिमुक्ति का ।

तिलोयपण्णत्ती के अध्ययन से ये तर्क निस्तेज हो जाते हैं। उसमें सवस्त्रमुक्ति और स्त्री मुक्ति का निषेध स्पष्ट रूप से हुआ है। वहां कहा गया है कि श्रावक और स्त्रियां सवस्त्र होने के कारण अच्युत स्वर्ग तक ही जा पाते हैं जबकि निर्वस्त्र मुनि सर्वार्थसिद्धि और चरम भव में मोक्ष प्राप्त करते हैं (गाथा ८.५८२-८४)। स्त्री तीर्थंकर का भी यहां कोई उल्लेख नहीं है। गृहस्थमुक्ति निषेध (८.५८२) अन्य लिंग मुक्ति निषेध (८.५८५), केवल मुक्तिनिषेध (१.५९, ६४) आदि का भी वर्णन दिगम्बर परम्परानुसार हुआ है। आचार्य परम्परा और गुणस्थान निर्देश (४.२९८०-८१) भी दिगम्बर परम्परानुसार मिलता है। इन सभी कारणों से यह स्पष्ट है कि तिलोयपण्णत्ती दिगम्बर परम्परा का ग्रन्थ है, यापनीय परम्परा का नहीं।

दिगम्बर जैन परम्परा में धवल, जयधवल और महाधवल नामक सिद्धान्तग्रन्थों को बड़ी श्रद्धा और भक्ति के साथ आगम के रूप में सम्मान दिया जाता रहा है। आचार्य वीरसेन द्वारा षड्खण्डागम पर लिखी टीका को धवल, कसायपाहुड पर लिखी टीका को जयधवल और षट्खण्डागम के अन्तिम खण्ड महाबन्ध को महाधवल की संज्ञा दी गई है। आचार्य पुष्पदन्त ने मात्र १७७ गाथाओं में षड्खण्डागम के प्रथम जीवट्ठाणनामक अध्याय के प्रारम्भिक सत्प्ररूपणा नामक अधिकार की रचना की थी और शेष भाग को आचार्य भूतबलि ने पूरा किया था। षट्खण्डागम का अन्तिम छठा भाग महाधवल (महाबन्ध) भी उन्हीं की रचना है ऐसा धवला टीका के अवतरण से निश्चित होता है - एदेसिं चदुण्हं बंधाणं भूतबलिभडारएण माहबंध सप्पवंचेठा लिहिदं ति। यह महाबंध लगभग ४० हजार श्लोक प्रमाण ग्रन्थ है जिसपर कोई टीका नहीं मिलती। आचार्य वीरसेन ने षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर धवला नामक लगभग साठ हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखी। पर महाबन्ध पर उन्होंने अपनी कोई लेखनी नहीं चलाई। महाबन्ध में आचार्य भूतबलि ने अपने प्रतिपाद्य विषय को बडी विशदता पूर्वक प्रस्तुत

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

किया है इसलिए इसे महाधवल भी कहा गया है। शायद इसीलिए इस पर किसी टीका की आवश्यकता प्रतीत नहीं हुई। इस महाधवल के अध्ययन से कर्मों की निर्जरा होने में भी सहायता मिलती है।

महावीर निर्वाण के बाद होनेवाली आचार्य परम्परा ६८३ वर्ष के बीच समाप्त हो जाती है। धवला और जयधवला टीका के अनुसार लोहाचार्य के बाद अंग और पूर्वों का एकदेश ज्ञान आचार्य परम्परा से गुणधराचार्य और धरसेन को मिला और धरसेन ने अपना श्रुतज्ञान आचार्य पुष्पदन्त-भूतबलि को दिया। इन आचार्यों के समय में अधिक अन्तर नहीं रहा। विद्वानों ने आचार्यों का समय ई.पू. प्रथम शताब्दी से लेकर ई. प्रथम शताब्दी के बीच रखा है।

आचार्य धरसेन अंग तथा पूर्व के एकदेश के ज्ञाता थे और सौराष्ट्र के गिरिनगर पत्तन की चन्द्रगुफा में ध्यान करते थे। उन्होंने आचार्य महासेन की अध्यक्षता में महिमानगरी में हो रहे मुनिसम्मेलन को पत्र लिखकर दो मुनियों को निमन्त्रित किया और उनकी परीक्षा लेकर उन्हें सिद्धान्त ग्रन्थों का अध्ययन कराया। वे दोनों मुनि पुष्पदन्त-भूतबलि के नाम से प्रसिद्ध हुए। यही गिरिनगर सौराष्ट्र की राजधानी के रूप में प्रसिद्ध रहा है। यहां मौर्य क्षत्रप और गुप्तकाल के महत्त्वपूर्ण अभिलेख पाये जाते हैं। तीर्थंकर नेमिनाथ ने यहीं से मोक्ष प्राप्त किया था। इसी को प्राचीन काल में ऊर्जयन्त कहा जाता था। आज वही जूनागढ के नाम से जाना जाता है। जूनागढ की इन गुफासमूह में कुछेक चैत्यगुफाएं हैं जो बौद्ध सम्प्रदाय से सम्बद्ध हैं और दूसरी ऐसी गुफाएं और शालाग्रह हैं जिनमें जैनधर्म के स्वस्तिक, मीनयुगल, भद्रासन, नन्दीपद, कलश जैसे प्रशस्त चिन्ह पाये जाते हैं। ऐसे ही चिन्ह मथुरा के जैन स्तूप की खुदाई से प्राप्त आयागपट्टों पर उपलब्ध होते हैं। यहीं एक शिलालेख पर केवली देवासुरनागयक्षराक्षस जरामरण आदि जैसे जैन पारिभाषिक शब्दों को पढा गया है। लिपि और इतिहास के आधार पर इसे प्रथम शताब्दी के आसपास का माना गया है। यही समय धरसेनाचार्य का माना जाता है। ये

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गुफाएं ''बाबा प्यारा मठ' की समीपवर्ती गुफाएं हैं जो चन्द्रगुफा के नाम से प्रसिद्ध हैं। सम्भवतः उपर्युक्त शिलालेख धरसेनाचार्य के समाधिमरण का उल्लेख कर रहा होगा। श्रुतावतार में इस घटना का विस्तृत वर्णन मिलता है। षट्खण्डागम के पूर्ण होने के उपलक्ष में ही श्रुतपंचमी पर्व मनाया जाता है।

### आगम ग्रन्थ प्रकाशन

धवल, जयधवल, महाधवल (महाबंध) आदि जैसे शौरसेनी प्राकृत आगमों के संरक्षण में श्रवणबेलगोल और मूडबिद्री जैसे संस्थानों का बडा योगदान रहा है। प्रारम्भ में इन ग्रन्थों की पाण्डुलिपियां श्रवणबेलगोल जैन मठ में सुरक्षित थीं। बाद में उन्हें मूडबिद्री में स्थानान्तरित कर दिया गया। इनकी एक मात्र प्रति यहीं थी, अन्यत्र नहीं। इसलिए उनके दर्शन भी दुर्लभ थे। ताडपत्र प्रति पुरानी हळे कन्नड लिपि में थी। व्यवस्थापकों की असावधानीवश उसका प्रारम्भिक भाग नष्ट हो गया।

संयोग से सन् १८८३ में सेठ हीराचन्द सोलापुर और माणिकचन्द जैन बम्बई से जैन बिद्री (श्रवणबेलगोल) पहुंचे। उन्होंने पं. ब्रह्मसूरि शास्त्री के माध्यम से इन ग्रन्थों का स्वाध्याय किया और उनकी उपयोगिता समझकर सेठ नेमिचन्द्र सोनी (अजमेर) और पं. गोपालदास वरैया के सहयोग से इन ग्रन्थों को मुद्रित कराने की योजना बनाई। पं. ब्रह्मसूरि शास्त्री और गजपति उपाध्याय से इन ग्रन्थों की देवनागरी लिपि में प्रतिलिपि कराई जो १६ वर्षों में पूरी हो सकी। इस बीच श्री देवराज सेट्टि, शान्तप्पा उपाध्याय और ब्रह्मराज इन्द्र ने कन्नड भाषा में भी एक प्रतिलिपि कर ली। इसी तरह पं. गजपति उपाध्याय ने अपनी विदुषी पत्नी लक्ष्मीबाई के सहयोग से भी एक कन्नडी प्रतिलिपि गुप्त रूप से करा ली। उपाध्यायजी ने यह प्रति श्री जम्बूप्रसाद रईस, सहारनपुर को बेच दी। उन्होंने पं. विजय चन्द्रैय्या और सीताराम शास्त्री से देवनागरी में प्रतिलिपि कराई जो सात वर्षों में पूरी हो सकी। सीतारामजी शास्त्री ने भी एक प्रति गुप्त रूप से कर ली जिसके आधार पर अन्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रतिलिपियां तैयार कराकर आरा, सागर, सिवनी, दिल्ली, बम्बई, कारंजा, इन्दौर, व्यावर, अजमेर, झालरापाटन आदि स्थानों पर पहुंचा दी गईं। यह तो कहानी हुई धवल और जयधवल की।

सेठ हीराचन्द्र जी के प्रयत्न से महाबंध की प्रतिलिपि करने का उत्तरदायित्व पं. लोकनाथ शास्त्री को सौंपा गया। यह कार्य सन् १९१८ से १९२२ तक चला। पं. नेमिराज जी ने इसकी एक प्रति कन्नड में भी कर ली। उस जमाने में इन तीनों महाग्रन्थों की प्रतिलिपि कराने में लगभग बीस हजार रुपये व्यय हुए और छब्बीस वर्ष लगे।

महाबन्ध की प्रतिलिपि कराने में सेठ रावजी सखाराम दोशी और पं. सुमेरुचन्द्र दिवाकर का विशेष योगदान रहा। इसके साथ ही पण्डिताचार्य भट्टारक चारुकीर्तिजी श्रवणबेलगोल, पं. शान्तराज शास्त्री, सेठ हुकुमचन्द्र इन्दौर, मंजैय्या हेगडे धर्मस्थल, रधुचन्द्र बल्लाल मेंगलोर, सेठ भागचन्द्र सोनी, जिनराज हेगडे, धर्मपाल श्रेष्ठि मूडबिद्री, गुलाबचन्द, हीराचन्द सोलापुर, ब्र. जीवराजजी आदि महानुभावों का भी सहयोग रहा। इन सभी के सहयोग से पं. लोकनाथ शास्त्री, नागराजजी, और देवकुमारजी के सान्निध्य में महाबन्ध की प्रतिलिपि का कार्य ३० दिसम्बर १९४१ को प्रारम्भ हुआ और एक वर्ष में वह पूरा हो गया। बाद में उसका प्रकाशन भारतीय ज्ञानपीठ की ओर से सात भागों में हुआ। सन् १९४७ में प्रथम भाग का सम्पादन और हिन्दी अनुवाद पं. सुमेरुचन्द्रजी दिवाकर ने किया और शेष भागों का उत्तरदायित्व पं. फूलचन्द्रजी ने वहन किया।

### सम्पादन प्रक्रिया

महाबन्ध की मूल प्रति ताडपत्र पर कन्नडलिपि में है। भाषा शौरसेनी प्राकृत है। यह कन्नडलिपि पुरानी हळे कन्नड लिपि है। इसके २१९ ताडपत्र हैं। इसके प्रारम्भ के २६ ताडपत्रों का महाबन्ध से कोई सम्बन्ध नहीं है। उनमें सत्कर्मपंजिका नामक षड्खण्डागम की टीका विद्यमान है। महाबन्ध का प्रारम्भिक ताडपत्र अनुपलब्ध है। सम्पूर्ण ग्रन्थ के १४ पत्र नष्ट हो चुके हैं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और उनमें लिखित लगभग तीन-चार हजार श्लोक प्रमाण शास्त्र सदा के लिए विलुप्त हो गये हैं। पू. आचार्य शान्तिसागरजी के सत्प्रयत्नों से उपर्युक्त तीनों ग्रन्थों को सेठ गेंदनमल की ओर से ताम्रपत्रों में सुरक्षित किया गया।

महाबन्ध की ताडपत्र प्रति लगभग ८०० वर्ष पुरानी है। उसमें १७८ पत्र हैं। इनकी जैसे-जैसे प्रतियां होती गईं, अशुद्धता बढती गई। प्राकृत व्याकरण की दृष्टि से उन्हें शुद्ध नहीं कहा जा सकता। इन ग्रन्थों की एक प्रतिलिपि लगभग ८०० वर्ष पूर्व महारानी मल्लिका देवी ने पंचमीव्रत के उद्यापन के उपलक्ष में कराई थी जिसे उन्होंने मुनिराज मेघनन्दि महाराज को समर्पित की थी। इन प्रतिलिपियों में स्वभावतः नये-नये प्राकृत पाठों का आहरण होता रहा। इससे नये और पुराने पाठ मिश्रित हो गये। षड्खण्डागम में यह मिश्रण अधिक दिखाई देता है।

कहा जाता है, महाबन्ध पर तुम्बलूर नामक आचार्य ने एक कन्नड टीका लिखी थी जो आज उपलब्ध नहीं है। पं. फूलचन्द्र जी ने पं. सुमेरुचन्द्र शास्त्री तथा पं. लोकनाथ शास्त्री की प्रतिलिपियों का जब अध्ययन किया तो उन्हें उनमें अनेक पाठान्तर मिले जो प्रमादवश रह गये। पं. जी ने उसकी एक सूची भाग २ की प्रस्तावना में दी है। उन्होंने पाठ संशोधन की कतिपय विशेषताओं की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट किया है-

१) स्खलित पाठों को अर्थ और प्रकरण की दृष्टि से विचारकर, कोष्ठक के भीतर रखा गया है।
२) असंगत पाठों को टिप्पणी में देकर मूल में संशोधित कर दिया गया है।
३) ह्रस्व और दीर्घ इकार को यथावश्यक ठीक किया गया है।
४) अशुद्ध लेखन को शुद्ध कर दिया गया है।
५) वाक्य या शब्द की पूर्ति ० बिन्दु रखकर की गई है।
६) पं. जी ने इसी प्रकार के अन्य संशोधन भी किये हैं जिनका उल्लेख उन्होंने महाबंध भाग २ की प्रस्तावना में किया है। हमने भी सम्पादन की इसी प्रक्रिया को यथावत् स्वीकार किया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

महाबन्ध की ताम्रपत्र प्रति का प्रकाशन जिनवाणी जीर्णोद्धार संस्था की ओर से हुआ था। पं. जी को उसमें अनेक त्रुटियां दिखाई दीं। पं. नागराजजी शास्त्री के सहयोग से उन्हें कुछ पाठान्तर मिले जिन्हें उन्होंने अपनी सम्पादन प्रक्रिया में सम्मिलित कर लिया। इस तरह पं. जी ने अपनी प्रति को आदर्श प्रति मानकर उसका संकेताक्षर 'आ' दिया और ताम्रपत्र प्रति को 'ता' से संकेतित किया। वही क्रम हमने भी यहां रखा है।

पं. जी ने इस संदर्भ में यह भी सूचित किया है कि मूडबिद्री की कन्नड प्रति के अनुभागबन्ध का प्रारम्भिक भाग त्रुटित मिला जिसकी पूर्ति उन्होंने प्रकृति अनुभाग बन्ध के प्रारम्भिक स्थल के आधार पर की है। इस जोडे हुए अंश को, ब्रेकिट में दिया गया है। समग्र ग्रन्थ में किसी वाक्य या शब्द की पूर्ति बिन्दु रखकर की गई है। इस तरह पं. जी की समग्र सम्पादन प्रक्रिया को हमने साभार स्वीकार किया है।

### प्रशस्ति

महाबन्ध के प्रकृतिबन्धाधिकार के अन्त में कोई प्रशस्ति नहीं है। पर स्थितिबन्ध, अनुभागबन्ध, तथा प्रदेशबन्ध, इन तीन अधिकारों के बाद अन्त में एक प्रशस्ति उपलब्ध होती है। यह प्रशस्ति मल्लिकादेवी ने लिखाई थी जिन्होंने अपने पंचमीव्रत के उद्यापन में मुनिराज माघनन्दि को इस महाबन्ध ग्रन्थ की प्रतिलिपि समर्पित की थी। यह प्रशस्ति इस प्रकार है।

स्थितिबन्धाधिकार के अन्त की प्रशस्ति<br>
नमस्सिद्धेभ्यः नमो वीतरागाय शान्तये<br>
यो दुर्जयस्मरमदोत्कटकुम्भिकुम्भसंचोदनोत्सुकतरोग्रमृगाधिराजः।<br>
शल्यत्रयादपगतस्त्रयगौरवारिः संजातवान्स भुवने गुणचन्द्रसूरिः।।१।।<br>
दुर्वारमारमदसिन्धुरसिन्धुरारिः शल्यत्रयाधिकरिपुस्त्रयगुप्तियुक्तः।<br>
सिद्धान्तवार्धिपरिवर्धन-शीतरश्मिः<br>
श्रीमाघनन्दिमुनिपोऽजनि भूतलेऽस्मिन्।।२।।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्रग्धरावृत्तम् (कन्नड़)

वरसम्यक्त्वद-देशसंयमद-सम्यग्बोधदत्यन्तभासुरहारत्रिकसौख्यहेतु -वेनिसिर्दा- दानदौदार्यदेल्तरदिं गी (दी) तने जन्मभूमि येनुतं सानंददिंक्कर्तुभूभरमेल्लं पोगकुत्तमिर्पुदभिमानाधीननं सेननम्।।३।। सुजनते सत्यमोलपुदयेशील-गुणोन्नति पेंपु जैन-मार्गज गुणमेंब सद्गुणमिवत्यधकं तनगोप्पनूतनधर्मजनिवनेंदुं कित्ते सुमतीधरे मेदिनि गोप्पे तोर्ब्बेचित्तजसमरूपनं नेगत्नद 'सेनन' नुद्धगुणप्रधानम्।।५।।

कन्नड़ कन्दपद्य

अनुपमगुणगणदतिवर्मन शीलनिदानमेसेव जिनपदसत्को-
कनद-शिलीमुखियेने मांतनदिदं 'मल्लिकब्बे ललनारत्नम्'।।६।।
आवनिता रत्नदो, पेंपावंगं पोगललरिदु जिनपूजये नान।
विधद-दानदमलिन-भावदोला 'मल्लिकब्बेयं' पोल्ववरार
श्री पंचमियं नोंतुद्यापनमं माडि बरेसि रांद्धांतगना (राद्धांतमना)।
रूपवती 'सेनवधू' जितकोपं श्रीमाघनंदियतिपति-गित्तल्।।७।।
अनुभागबन्धाधिकार के अन्त की प्रशस्ति

स्रग्धरावृत्तम्

जितचेतोजातनुर्वीश्वर-मुकुटतटोद्घृष्टपादारविन्द-द्वितयं वाक्कामिनी-पीवरकुचकलशालंकृतोदारहार- प्रतिमं दुर्द्धोरसंसृत्यतुल-विपिनदावानलं माघनन्दि-व्रतिनाथं शारदाभ्रोज्ज्वलविशदयशोराजिता शान्तकान्तम्।।१।।

कन्दपद्य

भावभवविजयि-वरवाग्देवीमुखनूत्नरत्नदर्पनान-म्नावनि-पालकनेनिसिद-नला विश्रुतकित्ते माघनंदिमुनीन्द्रम्।।२।।

महास्रग्धरावृत्तम्

वृरराद्धान्तांमृताम्भोनिधि-तरल-तरंगोत्कर-क्षालितान्त :-

करणं श्रीमेघचन्द्रव्रतिपतिपदपंकेरुहासक्तसत्स (त्ष) ट्चरणं तीव्र प्रतापोद्धृत-विततबलोपेत-

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पुष्पेषुभृतसं हरणं सैद्धान्तिकाग्रेसरनेने नेगल्दं माघनन्दिव्रतीन्द्रम्।।३।।
कन्दपद्य
महनीय गुणनिधानं, सहजोन्नतबुद्धिविनयनिधियेन नेगब्दं
महि बिनुतकित्ते कित्तित (मही) महिमानं मानिताभिमानं सेनम्।।४।।
विनयद-शीलदोल गुणदोलादिय पेंपिन पुड्डिजंमनो -
जनरतिरूपि नोल्यनिलिसिर्द-मनोहरमप्पुदोंदु-
रूपिनमने दानदा (सा) गरमेमिप्प बधूत्तमे यप्प संदसे-
नन सति मल्लिकब्बेगे धरित्रियोलादोरे सद्गुणंगलिं।।५।।
सकलधरित्रीविनुत-प्रकटितयशे मल्लिकब्बे बरेयिसि सत्पु-ण्याकर
महाबन्धद पुस्तकमं श्रीमाघनंदि मुनिपति गित्तल्।।६।।
प्रदेशबन्धाधिकार के अन्त की प्रशस्ति
कन्दपद्य
श्रीमलधारिमुनीन्द्रपदामलसरसीरुहभृंगनमलिकित्ते।
प्रेमं मुनिजन कैरवासोमनेनल्माघनंदियतिपतियेसेदं।।१।।
जितपपंचेषु-प्रतापानलमलतरोत्कृष्टचरित्रराराः-
जितंतेतं भारती-भासुर-भासुरकुचकलशालीढ-भाभारनूत्ना।
यत् तारोदारहारं समदमनियमालंकृतं माघनंदि-
व्रतिनाथं शारदाभ्रोज्ज्वलविशदयशो-वल्लरी-चक्रवालम्।।२।।
जिनवक्त्रांभोज-नीनिर्गत-हितनुतराद्धान्तकिंजल्कसुस्वादन-
... ... ... ... जपदनत भूपेन्द्रकोटीरसेना।
तिनिकायभ्राजितांघ्रिद्वयनखिल-जगद्भव्यनीलोत्पलाल्हादन-
ताराधीशनें केवलमें भुवनदोल् माघनंदिव्रतीन्द्रम्।।३।।
वरराद्धान्तरामृतांभोनिधितरलतरंगोत्करक्षालितांतः-
करणं श्रीमेघचंद्रव्रतपतिपपंकेरुहासक्तषट्चरणं।।
... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... त्स।
च्चारणं सैद्धान्तिकाग्रेसरनेने नेगदंमाघनंदिव्रतीन्द्रम्।।४।।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

श्री पंचमियं नोंतुद्यापनमं माडि बरेसि राद्धांतमना।
रूपमती सेनवधू जितकोपं श्रीमाघनंदियतिपतिगित्तल्।।५।।

कर्मबन्धमीमांसा

''जह भारवहो पुरिसो वहइ भरं गेहिऊण कावडियं।
एमेव वहइ जीवो कम्मभरं कायकावडियं ।।'' - गो. जी., गा. २०१

मंगलाचरण

जहां तक मंगलाचरणका प्रश्न है वह षट्खण्डागम के जीवस्थान और वेदनाखण्ड में ही मिलता है, अन्यत्र नहीं। पं. सुमेरुचन्द्र जी ने उस मंगलसूत्र को अनिबद्ध माना है पर ऐतिहासिक दृष्टि से उसे हम अनिबद्ध नहीं कह सकते। वे ४४ सूत्र वस्तुतः आचार्य पुष्पदन्त द्वारा रचित होना चाहिए। इन्हीं को उन्होंने वर्गणा और महाबन्ध का भी मंगलाचरण मान लिया है। वेदनाखण्ड में समागत मंगलाचरण ही महाबन्ध का मंगलाचरण है। इसे हमने उसके प्रारम्भ में समाहित कर दिया है।

महाबन्ध की रचना आचार्य भूतबलि ने (ध. टीका १.६७) सूत्र में न कर गद्य में की है।

महाबन्ध और उसका विषय परिचय

महाबन्ध का प्रारम्भ प्रकृतिबन्ध से होता है।

यह महाबन्ध षट्खण्डागम का छठा खण्ड है। अग्रायणी पूर्व के १४ अधिकारों में से पांचवें चयन

लब्धि नामक अधिकार के चतुर्थ कर्मप्रकृतिप्राभृत (कस्मपयडि) के २४ अधिकार (अनुयोगद्वार) हैं -

१. कृति, २. वेदना, ३. स्पर्श, ४. कर्म, ५. प्रकृति, ६. बन्धन, ७. निबन्धन, ८. प्रक्रम, ९. उपक्रम, १०. उदय, ११. मोक्ष, १२. संक्रम, १३. लेश्या, १४. लेश्याकर्म, १५. लेश्यापरिणाम, १६. सातासात, १७. दीर्घह्रस्व, १८. भवधारणीय, १९. पुद्गलत्व, २०. निधत्त-अनिधत्त, २१.निकाचित-अनिकाचित, २२.कर्मस्थिति, २३.पश्चिमस्कन्ध, २४.अल्पबहुत्व।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इन चौबीस अनुयोगद्वारों से षट्खण्डागम के चार खण्डों का निर्माण किया गया - वेदना, वर्गणा, खुद्दाबन्ध

और महाबन्ध। इनमें से बन्ध और बन्धनीय अधिकारों की प्ररूपणा वर्गणा खण्ड में और बन्धक अधिकार की प्ररूपणा खुद्दकबन्ध में की गई है। बन्धक अनुयोगद्धार के अन्यतम भेद बन्ध विधान से जीवट्ठाण का बहुभाग और बन्ध सामित्त विचय निकले। इसी तरह ज्ञानप्रवाद नामक पंचमपूर्व के दशम वस्तु के अन्तर्गत तीसरे 'पेज्जदोसपाहुड' से कसायपाहुड' की रचना हुई। इन दोनों ग्रन्थों का सीधा सम्बन्ध द्वादशांगवाणी से स्थापित होता है। महाबन्ध को छोडकर षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर आचार्य वीरसेन की टीका उपलब्ध है पर महाबन्ध पर कोई टीका नहीं मिलती।

इन अधिकारों मे ंसे महाबन्ध का सम्बन्ध बन्धन नामक अनुयोगद्वार से है। यह बन्धन अनुयोगद्वार चार अवान्तर अनुयोगद्वारों में विभक्त है - बन्ध, बन्धनीय, बन्धक और बन्धविधान। षट्खण्डागम का विषय यहां कृत, वेदना, स्पर्श, कर्म और प्रकृति इन पांच अनुयोगद्वारों में समाप्त हो जाता है। शेष १८ अनुयोगद्वारों की चर्चा आचार्य वीरसेन ने अपनी धवलाटीका (पृ. १५-१६) में संक्षेप में कर दी है। इसका नाम सत्कर्म (संतकम्मपंजिका) है।

बन्धन नामक अनुयोगद्वार की प्ररूपणा इन चार अनुयोगद्वारों के माध्यम से की गई है - १. प्रकृतिबन्ध, २. स्थितिबन्ध, ३.अनुभाग बन्ध और ४. प्रदेशबन्ध। बन्धक खुद्दाबंध नामक द्वितीय खण्ड में इनका वर्णन संक्षेप में कया गया है। यहां महाबन्ध में उसी को विस्तार से समझाया गया है। खुद्दाबंध में १५७९ सूत्र हैं जबकि महाबन्ध का ग्रन्थ-प्रमाण लगभग ४०००० श्लोक है। इसीलिए उसे महाबन्ध कहा गया है। बाद में यही महाबंध महाधवल के नाम से भी प्रख्यात हुआ है। इसके अध्ययन से व्यक्ति की आत्मा महाधवल हो जाती है। इसलिए इसे महाधवल कहा गया है। विशद विवेचन के कारण भी महाधवल शब्द का प्रयोग हुआ होगा। प्राकृत पाठों का आहरण होता रहा। इसलिए प्राचीन और अर्वाचीन पाठों का मिश्रण इन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रतियों में दिखाई देता है। कहा जाता है, तुम्बलूर नामक आचार्य ने महाबन्ध पर सात हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखी थी पर यह टीका आज उपलब्ध नहीं है।

आचार्य भूतबलि चतुर्थ वेदनाखण्ड के प्रारम्भ में ४४ सूत्रों के द्वारा जो मंगलाचरण किया है उसे टीकाकार वीरसेन ने शेष तीनों खण्डों का अर्थात् वेदना, वर्गणा और महाबन्ध का मंगल माना है। उसे हमने महाबन्ध के प्रारम्भ में पुनः दे दिया है।

इस महाबन्ध की मात्र एक प्रति ही उपलब्ध हुई है जा मूडबिद्री के सिद्धान्तवसदि भण्डार में सुरक्षित है। उसके भी प्रारम्भ के १४ पत्र नष्ट हो चुके हैं इसलिए आचार्य भूतबलि ने उसका प्रारम्भ किस तरह किया होगा अज्ञात है। उपलब्ध भाग अवधिज्ञान का निरूपण करने वाली गाथाओं से प्रारम्भ होता है। अर्थात् उसका प्रारम्भ प्रकृति अनुयोगद्वार से होता है जिसे महाबन्ध में 'प्रकृतिसमुत्कीर्तन निरूपण' कहा है। इसमें अवधि ज्ञानावरण के पूर्व मतिज्ञानावरण और श्रुतज्ञानावरण का वर्णन रहा होगा।

वर्गणाखण्ड के विषय को यहां संक्षिप्त कर दिया गया है। बन्धस्वामित्व विचय के स्वरूप का भी संक्षिप्त विवेचन ही है। आगे का ताडपत्र त्रुटित होने से बन्धस्वामित्व का आदेशकथन अधूरा ही रह गया है। आगे कालप्ररूपणा भाग का भी आरम्भिक भाग उपलब्ध नहीं है।

### विषय परिचय

पं. सुमेरुचन्द्रजी एवं पं. फूलचन्द्रजी ने प्रारम्भिक रूप में महाबन्ध का सम्पादन किया है और उसका विषय परिचय भी विशद रूप से प्रस्तुत किया है। इसे हम इस प्रकार समझ सकते हैं -

### १. प्रकृतिबन्धाधिकार

प्रकृतिबन्ध (पयडिबंधाहियारो) में कर्मप्रकृतियों के स्वरूप का निरूपण किया गया है जिसे प्रकृतिसमुत्कीर्तन

कहा जाता है। इसमें जीवस्थान खण्ड की प्रथम प्रकृति समुत्कीर्तन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

नामक चूलिका में ज्ञानावरणीय कर्म की पांच उत्तरप्रकृतियों का पंचम वर्गणाखण्ड के अन्तर्गत प्रकृति अनुयोगद्वार में ज्ञानभेदों और उत्तर प्रकृतियों की अवान्तर प्रकृतियों का उल्लेख किया गया है। महाबन्ध के इस प्रथम अधिकार में इन दोनों के विषयों को विस्तार से ग्रहण किया गया है। गाथा सूत्रों (३.१७) का भी उपयोग उसी रूप में हुआ है।

जीव और कर्म दो स्वतन्त्र द्रव्य है। एक अमूर्तिक है और दूसरा मूर्तिक है। अनादि काल से इन दोनों के बीच द्रव्यात्मक और भावात्मक सम्बन्ध है। प्रकृति का अर्थ स्वभाव है। जीव या आत्मा का स्वभाव ज्ञान-दर्शन है। कर्म का स्वभाव उस ज्ञानादि स्वभाव को आच्छादित करता है। कर्म के आठ प्रकार हैं और उनके अपने-अपने स्वभाव हैं। जैसे घटादिक पदार्थ की प्रकृति मिट्टी है, पुद्गल की प्रकृति पूरन-गलन है वैसे ज्ञानावरणादि कर्मों की भी प्रकृति ज्ञान-दर्शनादि का आवरण करना है। ज्ञानावरण की पांच प्रकृतियां हैं - मतिज्ञानावरण, श्रुतज्ञानावरण, अवधिज्ञानावरण, मनःपर्यय ज्ञानावरण और केवल ज्ञानावरण। मिथ्यात्व आदि के उदय होने के कारण इन कर्मों का बन्ध होता है। प्रथम तीन ज्ञान कुज्ञान भी होते हैं। कर्म की द्रव्यार्थिकनय मूलप्रकृति है और पयायार्थिकनय रूप निमित्तक प्रकृति को उत्तरप्रकृति कहा जाता है। प्रकृतियों के स्वरूप का निरूपण प्रकृति समुत्कीर्तन कहलाता है।

ज्ञानावरण कर्म की ५ प्रकतियां हैं - अभिनिबोधिका श्रुतज्ञानावरण, अवधिज्ञानावरण, मनःपर्याय ज्ञानावरण और केवलज्ञानावरण। अभिनिबोधिक ज्ञान (मतिज्ञान) पांच इन्द्रियों और मन के निमित्त से मात्र अवग्रह रूप होता है। वह दो प्रकार का है - अर्थावग्रह और व्यंजनावग्रह। अर्थावग्रह व्यक्त वस्तु को ग्रहण करता है जो इन्द्रिय और मन के द्वारा होता है। ईहा, अवाय, धारणा भी पंचेन्द्रियों और मन से होने के कारण छह-छह भेद वाला है। इन चौबीस भेदों में व्यंजनावग्रह के चार भेद मिलाने पर अभिनिबोधिक ज्ञानावरण कर्म के २८ भेद हो जाते हैं। इसके बहु-बहुविध आदि बारह बारह प्रकार के भेद होने से उसके २८ ग १२ = ३३६ भेद हो जाते हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

श्रुतज्ञान मतिज्ञान पूर्वक मन के अलम्बन से होता है। छद्मस्थों में मतिज्ञान और श्रुतज्ञान नियमतः होते हैं। श्रुतज्ञान अक्षरात्मक और अनक्षरात्मक अथवा द्रव्य-भाव के भेद से दो प्रकार का होता है। आचारांगादि आगमों को द्रव्यश्रुत कहा जाता है जो अक्षरात्मक है। उनका अध्ययन करने से जो स्वसंवेदनात्मक ज्ञान होता है वह अवश्रुत है। उसी को दर्शन भी कहा गया है।

अवधिज्ञान एक सीमित ज्ञान है। वह प्रत्यक्ष रूप से जीवों की विविध पर्यायों को जानता है। उसके मुख्यतः दो भेद हैं - भवप्रत्यय और गुणप्रत्यय। देशावधि आदि भेद से यह ज्ञान अनेक प्रकार का है। इन ज्ञानों पर आवरण डालने वाला ज्ञान अवधिज्ञानावरण है। इसकी असंख्यात कर्म प्रकृतियां होती हैं।

मनःपर्ययज्ञान दूसरे के मन की बात को जानता है। वह ऋजुमति और विपुलमति के भेद से दो प्रकार का होता है। ऋजुमति में इन्द्रियों और मन की अपेक्षा होती है और विपुलमति में उनकी अपेक्षा नहीं होती। यह केवलज्ञान ज्ञानावरण के क्षय से उत्पन्न होता है।

कर्म की सामान्य प्रकृतियां १४८ हैं। ओघ से ५ ज्ञानावरण तथा ५ अन्तराय की प्रकृतियों का सर्वबन्ध होता है। आयुकर्म को छोडकर शेष सातों कर्मों का निरन्तर बन्ध होता है। शुभाशुभ कर्मों का फल प्रकृति, स्थिति आदि के अनुसार विभक्त होता है। धर्मध्यान असंयत सम्यग्दृष्टि के होता है। प्रथमोपशम सम्यक्त्व में मिथ्यात्व गुणस्थान सम्बन्धी १६ और सासादन गुण सम्बन्धी २५ प्रकृतियों का अभाव होने से बन्ध योग्य २७ प्रकृतियां होती हैं। द्वितीयोपशम सम्यक्त्व में भी इतनी ही प्रकृतियों का बन्ध होता है। दर्शनावरण, मिथ्यात्व, अनन्तानुबन्धी, तिर्यंचगति त्रिक का जघन्य बन्धकाल अन्तर्मुहूर्त है। अनन्ता-नुबन्धी का सासादन पर्यन्त बन्ध होता है पर मिथ्यात्व का प्रथम गुणस्थान पर्यन्त ही बन्ध होता है।

इस प्रकृतिबन्ध की प्ररूपणा २४ अनुयोगद्वारो ंके माध्यम से की गई है जो इस प्रकार है -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१. प्रकृति समुत्कीर्तन - इस अनुयोगद्वार में कर्म की मूल और उत्तरप्रकृतियों की प्ररूपणा है।

२-३. सर्वबन्ध - नोसर्वबन्ध - सर्वबन्ध का तात्पर्य है कर्म की अधिकाधिक प्रकृतियों का एक साथ बन्ध होना। जैसे ज्ञानावरण की ५ प्रकृतियां और अन्तराय कर्म की ५ प्रकृतियाँ अपनी बन्ध व्युच्छित्ति होने तक सूक्ष्मसांपराय संयत गुणस्थान तक एक साथ बंधती हैं। यही सर्वबन्ध है। पर जब उनमें एक समय में एक प्रकृति का ही बन्ध होता है तो वह नोकसर्वबन्ध कहलाता है। जैसे दर्शनावरण की ९ प्रकृतियां दूसरे गुणस्थान तक एक साथ बंधती हैं यह सर्वबन्ध है। पर दूसरे गुणस्थान में निद्रा-निद्रा, प्रचला-प्रचला और स्त्यानमृद्ध इन तीन की बन्धव्युच्छित्ति हो जाने पर अपूर्वकरण गुणस्थान के प्रथम भाग तक छह प्रकृतियों का बन्ध होता है इसलिए उसका यह नो-सर्वबन्ध है। इसी तरह प्रथम भाग में निद्रा और प्रचला इन दोनों के व्युच्छिन्न हो जाने से सूक्ष्मसांपराय तक उसकी चार प्रकृतियां बंधती हैं यह भी उसका नोसर्वबन्ध है। इस प्रकार दर्शनावरण का सर्वबन्ध भी होता है और नोसर्वबन्ध भी होता है। वेदनीय, आयु और गोत्र ये तीन बन्ध एक समय में संभव हैं। मोहनीय और नामकर्म का सर्वबन्ध और नोसर्वबन्ध दोनों होते है।

४-७. उत्कृष्टबन्ध, अनुत्कृष्टबन्ध, जघन्यबन्ध और अजघन्यबन्ध ये प्रकृतिबन्ध में सम्भव नहीं हैं।

८-९. सादि-अनादिबन्ध-किसी कर्मप्रकृति के बन्ध का अभाव हो जाने पर पुनः उसका बन्ध होना सादिबन्ध कहा जाता है। जैसे कि ज्ञानावरण की ५ प्रकृतियों का बन्ध सूक्ष्मसाम्पराय तक होता है। जो जीव इस गुणस्थान में बन्ध-व्युच्छित्ति करके उपशान्तकषाय हुआ है, उसके वहां उनके बन्ध का अभाव हो गया। परन्तु जब उपशान्तकषाय से गिरकर सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान में आता है, तब उन प्रकृतियां का पुनः बन्ध होने लगता है। इसे सादिबन्ध कहते हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जब तक जीव श्रेणिपर आरोहण नहीं करता, तब तक उसके अनादिबन्ध होता रहता है। सूख्मसाम्पराय गुणस्थान तक अनादिबन्ध कहा गया है। इसी प्रकार अन्य कर्मों के सम्बन्ध में भी सादि-अनादि बन्ध का विचार किया गया है।

१०-११. ध्रुव-अध्रुवबन्ध-अभव्य जीव के जो बन्ध होता है वह ध्रुवबन्ध है, क्योंकि उसके अनादिकाल से होने वाले उस कर्मबन्ध का कभी अभाव होने वाला नहीं है। किन्तु भव्य जीवों का कर्मबन्ध अध्रुवबन्ध है, क्योंकि उनके कर्मबन्ध का अभाव हो सकता है।

१२. बन्ध-स्वामित्वविचय- इस प्रकरण का ओघ तथा आदेश से दो प्रकार का निर्देश किया गया है। ओघ की अपेक्षा मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोगकेवली पर्यन्त चौदह जीव-समास-गुणस्थान होते हैं। इनमें प्रकृतिबन्ध की व्युच्छित्ति कही गई है। बन्ध-व्युच्छित्ति प्राप्त प्रकृतियाँ इस प्रकार हैं -

मिथ्यात्व में १६, सासादन में २५, अविरत में १०, देशविरत में ४, प्रमत्तसंयत में ६, अप्रमत्तसंयत में १, अपूर्वकरण में ३६, अनिवृत्तिकरण में ५, सूक्ष्मसाम्पराय में १६, सयोगकेवली में १ - इस प्रकार इन १० गुणस्थानों के जीव बन्धक हैं, शेष अबन्धक हैं।

इसके अतिरिक्त बारह अनुयोगद्वारों का भी उल्लेख किया गया है। उन अनुयोगद्वारों के नाम इस प्रकार हैं -

१३. एक जीव की अपेक्षा काल-प्ररूपणा
१४. एक जीव की अपेक्षा अन्तरानुगम प्ररूपणा,
१५. सन्निकर्ष - प्ररूपणा,
१६. भंगविचय-प्ररूपणा,
१७. भागाभागानुगम-प्ररूपणा,
१८. परिमाणानुगम-प्ररूपणा,
१९. क्षेत्रानुगम-प्ररूपणा,
२०. स्पर्शनानुगम-प्ररूपणा,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

२१. अनेक जीवों की अपेक्षा कालानुगम प्ररूपणा,
२२. नाना जीवों की अपेक्षा अन्तरानुगम प्ररूपणा,
२३. भावानुगम-प्ररूपणा,
२४. अल्पबहुत्वानुगम-प्ररूपणा

२. स्थितिबन्धाधिकार

कर्मबन्ध होने के बाद जितने समय तक कर्म जीव के साथ संबद्ध रहते हैं उसका नाम स्थितिबन्ध है। इसे पूर्वोक्त २४ अनुयोगद्वारों के माध्यम से स्पष्ट किया गया है। इतना अवश्य है कि यहां प्रकृति समुत्कीर्तन के स्थान पर 'अद्धाच्छेद' शब्द का प्रयोग किया गया है। यहां स्थितिबन्ध भी दो प्रकार का है - मूल प्रकृति स्थितिबन्ध और उत्तरप्रकृति स्थितिबन्ध मूलप्रकृति स्थितिबन्ध को चार प्ररूपणाओं के माध्यम से स्पष्ट किया गया है - स्थितिबन्धस्थान प्ररूपणा, निषेक प्ररूपणा, आबाधाकाण्डक प्ररूपणा और अल्पबहुत्व। इनका संक्षिप्त वर्णन वेदनाखण्ड में वेदना अनुयोगद्वार की प्रथम चूलिका में किया गया है।

१. स्थितिबन्ध स्थान प्ररूपणा - कुल संसारी जीवराशि चौदह जीवसमासों में विभक्त है। इनमें से एक-एक जीवसमास में अलग-अलग कितने स्थिति-विकल्प होते हैं; स्थितिबन्ध के कारणभूत संक्लेशस्थान और विशुद्धिस्थान कितने हैं और सबसे जघन्य स्थितिबन्ध से लेकर उत्तरोत्तर कितना-कितना अधिक स्थितिबन्ध होता है; इन तीन का उत्तर अल्पबहुत्व की प्रक्रिया द्वारा स्थितिबन्धस्थानप्ररूपणा नामक पहले अनुयोगद्वार में दिया गया है।

२. निषेक प्ररूपणा - निषेक का अर्थ है कर्म परमाणुओं का निक्षेपण। इसे दो अनुयोगद्वारों के माध्यम से स्पष्ट किया गया है-अनन्तरोपनिधा और परम्परोपनिधा। अनन्तर का अर्थ व्यवधानरहित और उपनिधा का अर्थ प्ररूपणा है। जिस प्रकरण में अव्यवधान रूप से वस्तु का विचार किया जाता है वह अनन्तरोपनिधा अनुयोगद्वार है। यहां यह स्पष्ट किया गया है कि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रतिसमय जो कर्म बंधते हैं वे अपनी स्थिति के अनुसार किस क्रम से निक्षिप्त होते हैं। आयुकर्म की आबाधा स्थितिबन्ध में सम्मिलित नहीं है इसलिए कर्म द्रव्य का विभाग आयुकर्म के स्थितिबन्ध के सब समयों में होता है। परम्परोपनिधा में यह विचार कया गया है कि प्रथम निषेक के द्रव्य से कितने स्थान जाने पर वह उत्तरोत्तर आधा-आधा रहता जाता है।

३. आबाधा काण्डक प्ररूपणा - यहां कितनी स्थिति की कितनी आबाधा होती है, इसका विचार किया गया है। एक आबाधा-काण्डक यहां पल्य के असंख्यातवें भाग प्रमाण बतलाया है।

४. अल्पबहुत्व प्ररूपणा - यहां पूर्वोक्त तीन प्ररूपणाओं में जिन विषयों की चर्चा की गई है उनमें कौन-कितना अल्प है और कितना बहुत है, इसे तुलनात्मक ढंग से स्पष्ट किया गया है।

इस प्रकरण को भी २४ अनुयोगद्वारों के माध्यम से विवेचित किया गया है -

१. अद्धाच्छेद प्ररूपणा - अद्धा का अर्थ है काल। इसमें यह प्ररूपणा की गई है कि कर्म का उत्कृष्ट और जघन्य बन्ध कितना होता है, उसका आबाधाकाल कितना है तथा निषेक रचना किस प्रकार होती है। ओघ और आदेश के माध्यम से इसे स्पष्ट किया गया है।

२-३. सर्वबन्ध-नोसर्वबन्ध - विवक्षित कर्मप्रकृति की जितनी उत्कृष्ट स्थिति नियमित है उसके बन्ध को सर्वबन्ध और उससे कम के बन्ध को नोसर्वबन्ध कहा जाता है। इन दोनों की प्ररूपणा विभिन्न कर्म प्रकृतियों के आश्रय से यहां की गई है।

इसी प्रकार उत्कृष्ट-अनुत्कृष्ट बन्ध प्ररूपणा, जघन्य-अजघन्यबन्ध प्ररूपणा आदि अनुयोगद्वारों के माध्यम से भी विषय का प्रतिपादन किया गया है। इसके बाद भुजगार बन्ध, पदनिक्षेप, वृद्धिबन्ध, अध्यवसान समुदाहार, जीवसमुदाहार इन प्रकरणों द्वारा भी मूल-प्रकृति स्थितिबन्ध का विचार किया गया है। भुजगारबन्ध के १३ अनुयोगद्वार, पदनिक्षेप के ३ अनुयोगद्वार,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वृद्धिबन्ध के १३ अनुयोगद्वार और अध्यवसान समुदाहारक के ३ अनुयोगद्वार हैं। जीवसमुदाहार का पृथक् कोई अनुयोगद्वार नहीं है।

आगे उत्तर प्रकृतिस्थितिबन्ध का विचार भी इसी प्रक्रिया से किया गया है। मूलप्रकृति स्थितिबन्ध में आठमूल प्रकृतियों के आश्रय से और उत्तर प्रकृति स्थितिबन्ध में १२० उत्तर प्रकृतियो के आश्रय से विचार किया गया है। इसमें दर्शनमोहनीय आदि कर्मों की २८ प्रकृतियां कम हो जाती हैं। स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध का कारण कषाय होता है। कषाय के विविध भेदों को कषायाध्यवसान कहा जाता है। ये कषायाध्यवसान स्थान दो प्रकार के होते हैं - संक्लेश रूप और विशुद्धिरूप। आगे निषेक, आबाधाकाण्डक तथा अल्पबहुत्व प्ररूपणा का कथन किया गया है। इसके बाद २ अनुयोगद्वारों के माध्यम से उसे पुनः स्पष्ट किया गया है।

३. अनुभागबन्ध

अनुभाग का तात्पर्य है कर्मों की विपाकशक्ति जो शुभाशुभ कर्मों के अनुसार अभिव्यक्त होती है। यह शक्ति प्रत्येक कर्म में उसकी प्रकृति के अनुसार विद्यमान रहती है जो योग-निमित्त से हीनाधिक होती रहती है। इन योग निमित्त बन्ध कारणों में कषाय का स्थान सर्वोपरि है। कर्मों की प्रकृति सामान्य है और अनुभाग विशेष है। शुभ-अशुभ कर्मों का फल अनुभागबंध से ही मिलता है।

जीव और कर्म दोनों स्वतन्त्र द्रव्य हैं। जीव में स्पर्श गुण नहीं हैं जो दूसरे द्रव्य के साथ सम्बन्ध स्थापित करने के लिए एक आवश्यक तत्त्व है। जीव और कर्म का सम्बन्ध अनादि काल से है। कर्म के निमित्त से जीव में योग और कषाय रूप परिणमन होता है जो स्पर्शगुण का काम करता है। इसीसे जीव का कर्म और नोकर्म के साथ बन्ध होता है - रत्तो बंधदि कम्मं मुंचादि कम्मं विरागसंपत्तो। पर जीव का यह योग और कषाय रूप परिणमन नैमित्तिक होता है, स्वाभाविक नहीं। इसलिए कषाय रूप निमित्त के रहने तक ही उसका बन्ध होता रहता है, बाद में समाप्त हो जाता है। इस बन्ध को

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दो भागों में विभक्त किया जाता है - स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध। स्थितिबन्ध में कर्म का सम्बन्ध जीव के साथ कितने काल तक रहता है, इस पर विचार किया जाता है। और अनुभागबन्ध उस स्थिति का वर्णन करता है जब कर्म आत्मा से अलग होने लगते हैं और हलन-चलन करते हैं। इस हलन-चलन को उदीरणा कहा जाता है। आचार्य उमास्वामी ने इसी को "विपाकोऽनुभवः" कहकर व्याख्यायित किया है।

यह अनुभाग बन्ध की अपेक्षा दो प्रकार का है - मूल प्रकृति अनुभागबन्ध और उत्तरप्रकृति अनुभागबन्ध। मूल प्रकृति अनुभागबन्ध में आठों मूलप्रकृतियों को प्राप्त होने वाले अनुभाग पर विचार किया जाता है और बन्ध के समय उत्तर प्रकृतियों को होने वाले अनुभाग पर उत्तरप्रकृति अनुभागबन्ध में विचार किया जाता है। इस तृतीय अनुभागबन्ध अधिकार में इसी अनुभाग पर विविध अधिकारों के माध्यम से विचार किया गया है। इन अधिकारों में विशेष रूप से प्रथमतः दो अधिकार हैं -

निषेक प्ररूपणा और स्पर्धक प्ररूपणा

निषेक का तात्पर्य है स्थिति की अपेक्षा प्रत्येक समय में प्राप्त होने वाला कर्मपुंज जो विभाजित होता रहता है, मात्र आबाधाकाल में निषेक रचना नहीं होती। जघन्य अनुभाग शक्त्यंश को अविभाग प्रतिच्छेद कहते हैं। ऐसे अनन्तानन्त अविभाग प्रतिच्छेद एक वर्ग में पाये जाते हैं। उन वर्गों से मिलकर एक वर्गणा बनती है और ऐसी अनन्तानन्त वर्गणाएं मिलकर एक स्पर्धक होता है। अर्थात् कर्मवृद्धि रूप अनुभाग शक्ति से संपन्न अन्तर रहित वर्गणाएं जहां तक पाई जाती हैं उसे स्पर्धक कहा जाता है। ये स्पर्धक देशघाति और सर्वघाती दो प्रकार के होते हैं। देशघाति, स्पर्धक आठों कर्मों के होते हैं और सर्वघाति स्पर्धक केवल चार घाति कर्मों के होते हैं।

अनुभागबन्ध का विचार संज्ञादि चौबीस अनुयोगद्वारों द्वारा किया जाता है -

संज्ञा-संज्ञा के दो भेद हैं, घातिसंज्ञा और स्थानसंज्ञा। आठ कर्मों में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

से चार कर्म घाती हैं और चार अघाती हैं। घातिकर्म के भी दो भेद हैं, सर्वघाती और देशघाती। जो जीव के ज्ञानादि गुणों को पूरी तरह से घातते हैं उन्हे सर्वघाती कर्म कहते हैं और जो एकदेशघात करते हैं उन्हें देशघाती कहते हैं। चार धातिकर्मों का उत्कृष्ट अनुभागबन्ध सर्वघाती होता है। अनुत्कृष्ट अनुभागबन्ध सर्वघाती और देशघाती होता है। जघन्य अनुभागबन्ध देशघाती होता है तथा अजघन्य अनुभागबन्ध देशघाती और सर्वघाती होता है। शेष चार कर्मों का उत्कृष्ट अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य अनुभागबन्ध घाती से सम्बद्ध अघाती होता है। घातिसंज्ञा में यह कथन किया गया है।

घातिकर्मों में लता, दारु, अस्थि और शैल की उपमा को लिये हुए चार प्रकार का अनुभाग माना गया है। जिसे चतुःस्थानिक अनुभाग कहते हैं। जिसमें शैल के बिना शेष तीन प्रकार का अनुभाग होता है उसे त्रिस्थानिक अनुभाग कहते हैं। जिसमें लता और दारुरूप अनुभाग होता है उसे द्विस्थानिक अनुभाग कहते हैं। और जिसमें लता और दारुरूप अनुभाग होता है उसे द्विस्थानिक अनुभाग कहते हैं। और जिसमें केवल लता रूप अनुभाग होता है उसे एकस्थानिक अनुभाग कहते हैं। चारों घातिकर्मों का उत्कृष्ट अनुभागबन्ध चतुःस्थानिक होता है। अनुत्कृष्ट अनुभागबन्ध त्रिस्थानिक, द्विस्थानिक और एकस्थानिक होता है। जघन्यअनुभागबन्ध एकस्थानिक होता है, और अजघन्य अनुभागबन्ध एकस्थानिक, द्विस्थानिक, त्रिस्थानिक और चतुःस्थानिक होता है।

अघातिकर्म दो प्रकार के होते हैं - प्रशस्त और अप्रशस्त। प्रशस्त कर्मों के अनुभाग की उपमा गुड़, खाण्ड, शक्कर और अमृत से दी जाती है। और अप्रशस्त कर्मों के अनुभाग की उपमा नीम, कांजीर, विष और हालाहल से दी जाती है। इसमें भी पूर्ववत् चतुःस्थानिक आदि पर विचार किया गया है घातिसंज्ञा के अन्तर्गत।

सर्व-नोसर्वबन्ध - सब अनुभागों के बन्ध को सर्वबन्ध और उससे कम अनुभाग बन्धको नो सर्वबन्ध कहते हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उत्कृष्ट अनुत्कृष्टबन्ध - सबसे उत्कृष्ट अनुभागबन्ध को उत्कृष्ट अनुभागबन्ध और उससे कम अनुभागबन्ध को अनुत्कृष्ट अनुभागबन्ध कहते हैं।

जघन्य-अजघन्य अनुभागबन्ध - सबसे कम अनुभागबन्ध को जघन्य अनुभागबन्ध कहते हैं। और उससे अधिक अनुभागबन्ध को अजघन्य अनुभागबन्ध कहते हैं।

सादि-अनादि ध्रुवाध्रुवबन्ध - किसी कर्म का बन्ध न होकर पुनः बन्ध होवे तो उसे सादि बन्ध कहते हैं। जो जीव अनादि काल से पहले ही गुणस्थान में वर्तमान है उसका बन्ध अनादिबन्ध है। अभव्य का बन्ध ध्रुव है और भव्य का कर्मबन्ध अध्रुव है। ऊपर जो उत्कृष्ट आदि चार प्रकार का बन्ध कहा है वह सादि है अथवा अनादि, इसका कथन इन अनुयोगद्वारों में किया गया है।

स्वामित्व - इसका कथन तीन अनुयोगद्वारों की अपेक्षा किया गया है वे तीन अनुयोगद्वार हैं - प्रत्ययानुगम, विपाकदेश और प्रशस्ताप्रशस्तप्ररूपणा। प्रत्यय कहते हैं कारण को कर्मबन्ध के चार प्रत्यय हैं- मिथ्यात्व, असंयम, कषाय और योग। इन चारों में से किसके निमित्त से किस कर्म का बन्ध होता है इसका विस्तार प्रत्ययानुगम में किया गया है।

कर्म के अनुभाग का विपाक जीव में, पुद्गल में, क्षेत्र में या भव में होता है। तदनुसार कर्मों के चार भेद किये गये हैं - जीवविपाकी, भवविपाकी, पुद्गलविपाकी और क्षेत्रविपाकी।

प्रशस्ताप्रशस्तप्ररूपणा में कहा है कि चार घातिकर्म अप्रशस्त हैं और अघातिकर्म प्रशस्त भी हैं अप्रशस्त भी। इन तीन अनुयोगद्वारों का कथन करने के बाद उसके आधार से स्वामित्व का कथन विस्तार से किया गया है।

भुजगारबन्ध - भुजगार से यहाँ भुजगार, अल्पतर, अवस्थित और अवक्तव्य बन्ध लिये गये हैं। वर्तमान समय में पिछले समय से अधिक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भागबन्ध होना भुजगार बन्ध है। और कम अनुभागबन्ध होना अल्पतरबन्ध है। तथा पिछले समय में जितना अनुभागबन्ध हुआ हो, वर्तमान में भी उतना ही अनुभागबन्ध होना अवस्थितबन्ध है। तथा पिछले समय में बन्ध न होकर वर्तमान में बन्ध होने को अवक्तव्यबन्ध कहते हैं। इन चारों प्रकार के बन्धों की अपेक्षा अनुभागबन्ध का विचार इस अनुयोगद्वार में किया गया है। इसमें तेरह अवान्तर अधिकार हैं - समुत्कीर्तना, स्वामित्व, काल, अन्तर, नाना जीवों की अपेक्षा भंगविचय, भागाभाग, परिणाम, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व।

पदनिक्षेप - इस अनुयोगद्वार में अनुभागबन्ध सम्बन्धी उत्कृष्ट वृद्धि, उत्कृष्ट हानि, उत्कृष्ट अवस्थान, जघन्यवृद्धि, जघन्य हानि और जघन्य अवस्थान का समुत्कीर्तना, स्वामित्व और अल्पबहुत्व इन अवान्तर अधिकारों के द्वारा कथन किया गया है।

वृद्धि - वृद्धिबन्ध में छह वृद्धि, छह हानि, अवस्थित और अवक्तव्य पदों का समुत्कीर्तना, स्वामित्व काल, अन्तर, नानाजीवों की अपेक्षा भंग विचयानुगम भागाभाग, परिणाम, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व, इन तेरह अनुयोगों के द्वारा कथन किया गया है।

अध्यवसान समुदाहार - इसमें ये बारह अनुयोगद्वार हैं - अविभाग प्रतिच्छेद, स्थान, अन्तर, काण्डक, ओजयुग्म, षट्स्थान, अधस्तन स्थान, समय, वृद्धि, यवमध्य पर्यवसान और अल्पबहुत्व प्ररूपणा। चतुर्थ वेदना खण्डके अन्तर्गत वेदनाभाव विधान नामक अनुयोगद्वार की द्वितीय चूलिका का परिचय कराते हुए इन सबका परिचय करा दिया गया है।

जीवसमुदाहार - इसमें आठ अनुयोगद्वार हैं - एक स्थान जीव स्थान प्रमाणानुगम, निरन्तर स्थान-जीव प्रमाणानुगम, सान्तर स्थान जीव प्रमाणानुगम, नानाजीव काल प्रमाणानुगम, वृद्धि प्ररूपणा, यवमध्य प्ररूपणा, स्पर्शन प्ररूपणा और अल्पबहुत्व। उक्त वेदना भाव विधान के परिचय से इनका परिचय भी ज्ञात किया जा सकता है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इस प्रकार मूलप्रकृति अनुभागबन्ध का कथन करके पश्चात् उत्तर प्रकृति अनुभागबन्ध का कथन उक्त अनुयोगों के द्वारा किया गया है।

४. प्रदेशबन्ध

यह महाबन्ध का अन्तिम भाग प्रदेशबन्ध है। इसमें प्रत्येक समये में बन्ध को प्राप्त होने वाले मूल और उत्तर कर्मों के प्रदेशों के आश्रय से मूल प्रकृतिप्रदेशबन्ध और उत्तरप्रकृतिप्रदेशबन्ध का विचार किया गया है।

भागाभागसमुदाहार - मूल में सर्वप्रथम आठ कर्मों का बन्ध होते समय किस कर्म को कर्मपरमाणुओं का कितना भाग मिलता है, इसका विचार करते हुए बतलाया गया है कि आयुकर्म को सबसे स्तोक भाग मिलता है। उससे नामकर्म और गोत्रकर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है। उससे ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय कर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है। उससे मोहनीय कर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है। तथा उससे वेदनीय कर्म को विशेष अधिक भाग मिलता है।

उत्तर प्रकृतियों में कर्म परमाणुओं का विभाजन भी यहां बतलाया है कि आठ प्रकार के कर्मों का बन्ध होते समय जो ज्ञानावरणीय कर्म को एक भाग मिलता है, वह चार भागों में विभक्त होकर आभिनिबोधिकज्ञानावरण, श्रुतज्ञानावरण, अवधिज्ञानावरण और मनःपर्ययज्ञानावरण इन चार कर्मों को प्राप्त होता है। यहाँ जो सर्वघाति प्रदेशाग्र है, वह भी इसी क्रम से बँट जाता है। केवलज्ञानावरण सर्वघाति प्रकृति है, इसलिए उसे केवल सर्वघाति द्रव्य ही मिलता है, किन्तु देशघाति प्रकृतियों को दोनों प्रकार का द्रव्य मिलता है। दर्शनावरण में तीन देशघाति और छह सर्वघाति प्रकृतियाँ हैं। इसलिए देशघाति द्रव्य देशघातियों को और सर्वघाति द्रव्य देशघाति और सर्वघाति दोनों प्रकार की प्रकृतियों को मिलता है।

चौबीस अनुयोगद्वार

भागाभागसमुदाहार का कथन करने के बाद चौबीस अनुयोगद्वारों के अर्थ पद के रूप में मूल में दो गाथाएँ आती हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्थानप्ररूपणा - इस अनुयोगद्वार के दो भेद हैं - योगस्थानप्ररूपणा और प्रदेशबन्धप्ररूपणा। योगस्थानप्ररूपणा में पहले उत्कृष्ट और जघन्य योगस्थानों का चौदह जीवसमासों के आश्रय से अल्पबहुत्व व प्रदेशअल्पबहुत्व का विचार करके दश अनुयोगद्वारों के आश्रय से योगस्थानों का विशेष विचार किया है। वे दश अनुयोगद्वार ये हैं - अविभागप्रतिच्छेदप्ररूपणा, वर्गणाप्ररूपणा, स्पर्धकप्ररूपणा, अन्तरप्ररूपणा, स्थानप्ररूपणा, अनन्तरोपनिधा, परम्परोपनिधा, समयप्ररूपणा, वृद्धिप्ररूपणा और अल्पबहुत्व।

सर्व-नोसर्वप्रदेशबन्ध - ज्ञानावरणादि कर्मों का प्रदेशबन्ध होने पर वह सर्वबन्धरूप है या नोसर्वबन्धरूप है, इसका विचार इन दोनों अनुयोगद्वारों में किया गया है।

उत्कृष्ट-अनुत्कृष्टप्रदेशबन्ध - ज्ञानावरणादिका प्रदेशबन्ध होने पर वह उत्कृष्टरूप है या अनुत्कृष्टरूप, इसका विचार इन दो अनुयोगद्वारों में किया गया है। जहाँ मूल और उत्तर प्रकृतियों का ओघ और आदेश से यथासम्भव उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध होता है, वहाँ उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध कहलाता है और मूल व उत्तर प्रकृतियों का इससे न्यून प्रदेशबन्ध होता है वह अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध कहलाता है।

जघन्य-अजघन्यप्रदेशबन्ध - ज्ञानावरणादि मूल व उत्तर प्रकृतियों का प्रदेशबन्ध होने पर वह जघन्य है या अजघन्य, इसका विचार इन दो अनुयोगद्वारों में किया गया है। बन्ध के समय ओघ और आदेश से यथासम्भव सबसे कम प्रदेशबन्ध होने पर वह जघन्य प्रदेशबन्ध कहलाता है और उससे अधिक प्रदेशबन्ध होने पर वह अजघन्य प्रदेशबन्ध कहलाता है।

सादि-अनादि-ध्रुव-अध्रुवप्रदेशबन्ध - इन चारों अनुयोगद्वारों में जो उत्कृष्ट आदि चार प्रकार का प्रदेशबन्ध बतलाया गया है वह सादिआदि किस रूप है, इस बात का विचार किया गया है।

स्वामित्वप्ररूपणा - इसमें ओघ और आदेश से मूल व उत्तर प्रकृतियों के उत्कृष्ट और जघन्य प्रदेशबन्ध के स्वामी का निर्देश किया गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कालप्ररूपणा - इस अनुयोगद्वार में ओघ व आदेश से मूल व उत्तर प्रकृतियों के जघन्य और उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध के काल का विचार किया गया है। उदाहरणार्थ ज्ञानावरण का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध दशवें गुणस्थान में होता है और वहाँ उत्कृष्ट योग का जघन्य काल एक समय और उत्कृष्ट काल दो समय है, इसलिए इसका जघन्य काल एक समय और उत्कृष्ट काल दो समय कहा है। तथा इसके अनुत्कष्ट प्रदेशबन्ध के तीन भाग प्राप्त होते हैं - अनादि-अनन्त, अनादि-सान्त और सादि-सान्त। यहाँ ओघादि से ज्ञानावरण के उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध के काल का विचार कया। अन्य मूल व उत्तर प्रकृतियों के उत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य प्रदशबन्ध के काल का विचार ओघ और आदेश से इसी प्रकार मूल के अनुसार कर लेना चाहिए।

अन्तरप्ररूपणा - इस अनुयोगद्वार में ओघ और आदेश से मूल व उत्तर प्रकृतियों के उत्कृष्टादि के अन्तरकाल का विचार किया गया है। उदाहरणार्थ - ज्ञानावरण का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध एक समय के अन्तर से भी सम्भव है और कुछ कम अर्धपुद्‌गल परिवर्तन काल के अन्तर से भी सम्भव है, इसलिए इसके उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध का जघन्य अन्तर एक समय और उत्कृष्ट अन्तर कुछ कम अर्धपुद्‌गल परवर्तनप्रमाण कहा है।

सन्निकर्षप्ररूपणा - सन्निकर्ष के दो भेद हैं - स्वस्थान सन्निकर्ष और परस्थान सन्निकर्ष। स्वस्थान सन्निकर्ष में प्रत्येक कर्म की विवक्षित एक प्रकृति के साथ बन्ध को प्राप्त होनेवाली उसी कर्म की अन्य प्रकृतियों के सन्निकर्ष का विचार किया जाता है और परस्थान सन्निकर्ष में विवक्षित प्रकृति के साथ बन्ध को प्राप्त होनेवाली सब उत्तर प्रकृतियों के सन्निकर्ष का विचार किया जाता है। यहां ओघ और आदेश से सब सन्निकर्ष घटित करके बतलाया गया है।

यहाँ उत्कृष्ट सन्निकर्ष के अन्त में सन्निकर्ष की सिद्धि के कुछ उदाहरण देते हुए मूल प्रकृतिविशेष, पिण्डप्रकृति विशेष और उत्तर प्रकृति

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विशेष का परिणाम आवलि के असंख्यातवें भागप्रमाण बतलाकर 'पवाइज्जमाण' और 'अपवाइज्जमाण' उपदेश के अनुसार इन तीन विशेषों के अल्पबहुत्व का निर्देश किया है।

भंगविचयप्ररूपणा - उस अनुयोगद्वार में ओघ और आदेश से सब मूल व उत्तर प्रकृतयों के उत्कृष्ट व जघन्य प्रदेशबन्ध के भंगों का नाना जीवों की अपेक्षा विचार किया गया है।

भागाभागप्ररूपणा - मूल प्रकृतियों की अपेक्षा भागाभागप्ररूपणा भी नष्ट हो गई है। उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा ओघ से भागाभाग का निर्देश करते हुए तीन आयु, वैक्रियिक छह और तीर्थंकर प्रकृति का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव इनका बन्ध करनेवाले जीवों के असंख्यातवें भागप्रमाण और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात बहुभागप्रमाण बतलाये हैं।

परिणामप्ररूपणा - उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा ओघ से परिमाण का निर्देश करते हुए बतलाया है कि तीन आयु और वैक्रियिक छहका उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं। आहारद्विक का उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव संख्यात हैं। तीर्थंकर प्रकृति का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव संख्यात हैं और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं। तथा शेष प्रकृतियों का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव अनन्त हैं।

क्षेत्रप्ररूपणा - ओघ से उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा निर्देश करते हुए बतलाया है कि तीन आयु, वैक्रियिकषट्क, आहारद्विक और तीर्थंकर प्रकृति का उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का क्षेत्र लोक के असंख्यातवें भागप्रमाण है और शेष प्रकृतियों का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का क्षेत्र लोक के असंख्यातवें भागप्रमाण है और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का क्षेत्र सर्वलोकप्रमाण है।

स्पर्शनप्ररूपणा - ओघ से उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा निर्देश करते

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

हुए बतलाया है कि पाँच ज्ञानावरण, चार दर्शनावरण, सातावेदनीय, चार संज्वलन, पुरुषवेद, मनुष्यगति, चार जाति, औदारिकशरीर आंगोपांग, असम्प्राप्तासृपाटिकासंहनन, मनुष्यगत्यानुपूर्वी, त्रस, बादर, यशःकीर्ति, उच्चगोत्र और पाँच अन्तराय का उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों ने लोक के असंख्यातवें भागप्रमाण क्षेत्र का स्पर्शन किया है। तथा इनका अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों ने सर्व लोक का स्पर्शन किया है। इसी प्रकार अन्य प्रकृतियों का उत्कृष्ट और अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का अपने-अपने स्वामित्व के अनुसार स्पर्शन कहा है। तथा सब मार्गणाओं में भी अपनी-अपनी बन्ध योग्य प्रकृतियों का आश्रय लेकर स्पर्शन कहा है।

नाना जीवों की अपेक्षा काल - यहा मात्र जघन्यकाल प्ररूपणा उपलब्ध होती है। आठों मूलप्रकृतियां का जघन्य प्रदेशबन्ध योग्य सामग्री के सद्भाव में सूक्ष्म एकेन्द्रिय अपर्याप्त जीव करते हैं, इसलिए नाना जीवों की अपेक्षा इनके जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध का काल सर्वदा पाये जाने से वह सर्वदा कहा है। इसी प्रकार मार्गणाओं में भी अपने-अपने स्वामित्व के अनुसार काल का विचार किया है।

नाना जीवों की अपेक्षा अन्तर - जघन्य और उत्कृष्ट के भेद से अन्तर प्ररूपणा भी दो प्रकार की है। ओघ से मूल प्रकृतियों की अपेक्षा उत्कृष्ट अन्तरकाल का कथन करते हुए बतलाया है कि आठों कर्मों के उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध का जघन्य अन्तर एक समय है और उत्कृष्ट अन्तर जगश्रेणि के असंख्यातवें भाग प्रमाण है। अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध का अन्तर काल नहीं है। उत्तर प्रकृतियों की अपेक्षा भी यही काल है।

भावप्ररूपणा - सब प्रकृतियों का बन्ध औदयिक भाव से होता है, इसलिए यहाँ सब मूल और उत्तर प्रकृतियों का जघन्य और उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवों का औदायिक भाव कहा है।

अल्पबहुत्वप्ररूपणा - अल्पबहुत्व के दो भेद हैं - स्वस्थान अल्पबहुत्व और परस्थान अल्पबहुत्व। मूल प्रकृतियों में स्वस्थान अल्पबहुत्व सम्भव नहीं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है, इसलिए इनका जघन्य और उत्कृष्ट दोनों प्रकार का परस्थान प्रदेश अल्पबहुत्व ही कहा है। उत्तर प्रकृतियों का स्वस्थान और परस्थान दोनों प्रकार का अल्पबहुत्व सम्भव है, क्योंकि यहाँ प्रत्येक कर्म के अलग-अलग अनेक भेद हैं, इसलिए प्रत्येक कर्म की अवान्तर प्रकृतियां का स्वस्थान अल्पबहुत्व बन जाता है और सब कर्मों की अवान्तर प्रकृतियों को एक पंक्ति में रखने पर उनमें परस्थान अल्पबहुत्व भी बन जाता है।

भुजगार बन्ध

इस प्रकरण में मूलप्रकृतिबन्ध और उत्तरप्रकृतिबन्ध पर विचार किया गया है। दोनों पर विचार करने की पद्धति एक ही है। इसमें भुजगार, अल्पतर, अवस्थित और अवक्तव्यबन्धों का कथन है। पिछले समय की अपेक्षा वर्तमान में अधिक प्रदेशों का बन्ध करना भुजगार बन्ध है, कम प्रदेशों का बन्ध करना अल्पतरबन्ध है, पिछले समय में जितना प्रदेश बन्ध किया था वर्तमान समय में भी उतना ही प्रदेशबन्ध होना अवस्थितबन्ध है, और बन्ध न करके बन्ध करना अवक्तव्यबन्ध है। इन बन्धों का कथन तेरह अनुयोगों के द्वारा किया गया है - समुत्कीर्तना, स्वामित्व, काल, अन्तर, नाना जीवों की अपेक्षा भंगविचय, भागाभाग, परिमाण, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर भाव और अल्पबहुत्व। ताड़पत्र के नष्ट हो जाने से इस प्रकरण का कुछ भाग लुप्त हो गया है।

यहाँ भी मूल प्रकृतियों में ओघ से अवस्थित पद के काल का कथन करते हुए पवाइज्जंत तथा अपवाइज्जंत उपदेश का निर्देश किया है।

पदनिक्षेप

उक्त भुजगार अल्पतर आदि पद उत्कृष्ट भी होते हैं और जघन्य भी होते हैं। अतः इस प्रकरण में भुजगार के उत्कृष्ट वृद्धि और जघन्य वृद्धि ये दो भेद करके अल्पतर के उत्कृष्ट हानि और जघन्य हानि ये दो भेद करके तथा अवस्थित पद के उत्कृष्ट अवस्थान और जघन्य अवस्थान ये दो भेद करके कथन किया गया है। अतः पदनिक्षेप के समुत्कीर्तना, स्वामित्व और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अल्पबहुत्व अनुयोगद्वारों में से प्रत्येक के उत्कृष्ट और जघन्य ये दो भेद करके कथन किया है।

इस प्रकरण का भी ताड़पत्र नष्ट हो जाने से कितना ही अंश लुप्त हो गया है।

वृद्धि पद से यहाँ वृद्धि, हानि, अवस्थित और अवक्तव्य इन चारों का ग्रहण होता है। इन चारों के अवान्तर भेद बारह हैं - अनन्त भाग वृद्धि, अनन्तभाग हानि, असंख्यातभागवृद्धि, असंख्यातभागहानि, संख्यातभागवृद्धि, संख्यातभागहानि संख्यातगुणवृद्धि, संख्यातगुणहानि, असंख्यातगुणवृद्धि, असंख्यातगुणहानि, अवस्थित और अवक्तव्य। यहाँ इन पदों की अपेक्षा समुत्कीर्तना आदि तेरह अनुयोगों का ओघ और आदेश से मूल तथा उत्तर प्रकृतियों में कथन किया है। यहाँ भी मूल प्रकृतियों की अपेक्षा वृद्धि अनुयोगद्वार का कथन करने वाला प्रकरण ताड़पत्र के नष्ट हो जाने से नष्ट हो गया है। केवल उत्तर प्रकृतियों का प्रकरण अवशिष्ट है।

### अध्यवसानसमुदाहार

अध्यवसान समुदाहार के अन्तर्गत दो अनुयोगद्वार हैं - प्रमाणानुगम और अल्पबहुत्व। प्रमाणानुगम में योगस्थानों और प्रदेशबन्धस्थानों के प्रमाण का कथन करते हुए बतलाया है कि ज्ञानावरणीय कर्म के असंख्यात प्रदेशबन्ध स्थान है जो योगस्थानों से संख्यातवें भाग प्रमाण अधिक है। इसका कारण भी बतलाया है।

### जीवसमुदाहार

जीवसमुदाहार के अन्तर्गत भी दो अनुयोगद्वार हैं - प्रमाणानुगम और अल्पबहुत्व। प्रमाणानुगम में चौदह जीवसमासों के आश्रय से जघन्य और उत्कृष्ट योगस्थानों को कथन करने के बाद, उन्हीं चौदह जीवसमासों के आश्रय से जघन्य और उत्कृष्ट प्रदेशबन्ध स्थानों के अल्पबहुत्व का कथन किया है। तथा अल्पबहुत्व में उसके जघन्य उत्कृष्ट और जघन्योत्कृष्ट भेद करके ओघ व आदेश से सब मूल व उत्तर प्रकृतियों के प्रदेशों के बन्धक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जीवों के अल्पबहुत्व का कथन किया है।

इस प्रकार महाबन्ध के अन्तर्गत प्रकृतिबन्ध, स्थितिबन्ध, अनुभागबन्ध और प्रदेशबंधाधिकारों के विषय का यह सामान्य परिचय है। चारों अधिकारों की शैली तथा अनुयोगद्वार आदि सब समान है। केवल आधारभूत प्रकृतिबन्ध, स्थितिबन्ध आद बन्धों को लेकर ही विषय भेद पाया जाता है। इनका विवेचन ओघ और आदेश के आधार पर किया गया है।

महाबन्ध के उपर्युक्त वस्तु-विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि इस सिद्धान्त-ग्रन्थ में अनुयोगद्वार पूर्वकबन्ध के भेदों का विवेचन किया गया है। इस विवेचन-सन्दर्भ में जिन भुजगार आदि बन्ध-विकल्पों का कथन आया है उनका उत्तरकालीन साहित्य पर पूरा प्रभाव दिखायी पड़ता है। वास्तव में बन्ध का ऐसा सूक्ष्म और विस्तृत प्रतिपादन अन्यत्र दुर्लभ है। वैदिक साहित्य में तो कर्म का विवेचन अधिक नहीं मिलता। बौद्ध साहित्य में अवश्य अभिधर्मशास्त्र में कर्म की अच्छी मीमांसा की गई है पर जो गाम्भीर्य जैन कर्म मीमांसा में है वह बौद्ध कर्म मीमांसा में नहीं है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ५

# आचार्य कुन्दकुन्द और उनकी ग्रन्थसंपदा

आचार्य कुन्दकुन्द जैन परम्परा के प्रमुख श्रुतधर आध्यात्मिक सन्त और मनीषी हुए हैं। दिगम्बर परम्परा में उनका मंगल स्मरण तीर्थंकर महावीर और गौतम गणधर के बाद ही आता है। उनके नाम से प्रस्थापित अन्वय 'कुन्दकुन्दान्वय' के नाम से प्रसिद्ध है ही। ये दोनों तथ्य इस तथ्य के प्रमाण हैं कि आचार्य कुन्दकुन्द जैनधर्म के वरिष्ठ चिन्तक रहे हैं। यहां हम उनके काल एवं प्रदेय पर विशेष रूप से विचार करेंगे।

विडम्बना यह है कि अन्य प्राचीन आचार्यो के समान कुन्दकुन्द का काल भी विवादास्पद बना हुआ है। विद्वानों ने उनका काल प्रथम शताब्दी से लेकर छठी शताब्दी तक नियोजित करने का प्रयत्न किया है। काल-निर्णय के समान ही जीवनगत घटनाओं पर भी विचारों में मतभेद बने हुए हैं। यहां हम उपलब्ध प्रमाणों के आधार पर इन दोनों बिन्दुओं पर विचार कर रहे हैं और यह मान रहे हैं कि कालक्रम की दृष्टि से उन्हें पुष्पदन्त, भूतबलि और यतिवृषभ के बाद का होना चाहिए।

### जीवनगत घटनाएं

आचार्य कुन्दकुन्द ने अपने ग्रन्थों में स्वयं के विषय में कुछ भी नहीं लिखा, मात्र बारस अणुवेक्खा तथा बोध पाहुड (गाथा ६१-६२) में अपने गुरु का नाम भद्रबाहु बताया। टीकाकार अमृतचन्द्र ने भी कोई जानकारी नहीं दी। इन्द्रनन्दी श्रुतावतार (पद्य १६०-१६१) में यह अवश्य कहा है कि षड्खण्डागम और कसायपाहुड परम्परा से कौण्डकुन्दपुर में मुनि-पद्मनन्दि को प्राप्त हुए और उन्होंने षड्खण्डागम के प्रारम्भिक तीन खण्डों पर छः हजार श्लोक प्रमाण परिकर्म नामक ग्रन्थ की रचना की - ग्रन्थ परिकर्मकर्ता षड्खण्डाद्यत्रिखण्डस्य। इसके अतिरिक्त जयसेन ने समयसार की टीका के अन्त में चर्चा करते हुए विदेहगमन की भी बात कही। जयसेन ने तो पंचास्तिकाय की टीका के प्रारम्भ में कुन्दकुन्द के पद्मनन्दि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आदि अनेक नामों का उल्लेख करते हुए उन्हें कुमारनन्दि का शिष्य बताया तथा शिवकुमार महाराज का नामोल्लेख करते हुए उन्हें प्रतिबोध करने के उद्देश्य से इस ग्रन्थ –रचना की ओर संकेत किया।

शिलालेखों के अनुसार कुन्दकुन्द का जन्म कर्नाटक, द्रविड और आन्ध्र की सीमा से लगे अनन्तपुर जिले की गुटी तालुका में अवस्थित गुण्टकल रेलवे स्टेशन से छह कि.मी. दूर कोनकोण्डल नामक ग्राम में हुआ था जिसे शिलालेखों में कोण्डकुन्द कहा गया है।

कुन्दकुन्द के पिता का नाम कर्मण्डु तथा माता का नाम श्रीमती था। कहा जाता है, किसी ऋषि के आशीर्वाद से माता श्रीमती को इस पुत्र रत्न की प्राप्ति हुई। वाल्यावस्था से ही कुन्दकुन्द कुशाग्र प्रतिभा के धनी थे और अध्यात्म की ओर झुके हुए थे। फलतः उन्होंने प्रारम्भिक अवस्था में ही जिनदीक्षा ले ली और युवावस्था में ही आचार्य बन गये। आचार्य कुन्दकुन्द के अन्य नामों का भी उल्लेख मिलता है। श्रुतसागर सूरि (वि. सं १६ वीं शती) ने अपनी षट्प्राभृत टीका के अन्त में उनके पांच नामों का स्मरण कराया है – पद्मनन्दि, कुन्दकुन्द, वक्रग्रीव, एलाचार्य और गृद्धपिच्छाचार्य) जो विजयनगर अभिलेख (शक सं. १३०७) में भी मिलते हैं। नन्दिसंघ की पट्टावली तथा श्रवणवेलगोल के शिलालेखों (४२, ४३, ४७, ५०) से भी इन नामों की पुष्टि होती है। परन्तु अन्य शिलालेखों में विशेष रूप से दो नामों का उल्लेख प्राप्त है – पद्मनन्दि और कुन्दकुन्द (कोण्डकुन्द)। दर्शनसार (वि. सं. ९९०) में मात्र पद्मनन्दि का उल्लेख मिलता है। संभवतः मूल नाम यही हो और बाद में जन्मस्थान के आधार पर कुन्दकुन्द ने विशेष लोकप्रियता प्राप्त कर ली हो। शेष नाम वस्तुतः उत्तरकाल में उनके नाम से मिश्रित हो गये। इन नामों के अतिरिक्त गृद्धपिच्छ और वक्रग्रीव नाम भी मिलते हैं। परम्परागत कथानक के आधार पर कहा जाता है कि विदेहगमन काल में मयूर पिच्छ के नीचे गिर जाने से कुन्दकुन्द ने गृद्धपिच्छ ग्रहण कर लिया और अधिक अध्ययन करने पर ग्रीवा के वक्र हो जाने पर वक्रग्रीव नाम हो गया। यह स्मरणीय है कि श्रवणवेलगोला शिलालेख में उमास्वामी को भी गृद्धपिच्छ कहा गया है। एक और नाम एलाचार्य भी आता है। पर इन तीनों नामों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

का सम्बन्ध कुन्दकुन्द से जोडना समुचित नहीं लगता । गृद्धपिच्छ के प्रति आसक्ति होने के कारण यह नाम दिया गया था। परन्तु मयूरपिच्छ के बिना निर्वाण प्राप्त होता नहीं – णिपिच्छे णत्थि णिव्वाणं (मूलाचार), (गो. जीवकाण्ड गाथा २३६)।

कुन्दकुन्द की शिक्षा–दीक्षा के विषय में विशेष कुछ भी नहीं मिलता । हां, उनके गुरु का नाम जयसेनाचार्य ने पंचास्तिकाय टीका में कुमारनन्दि सिद्धान्तदेव लिखा है और नन्दिसंघ की पट्टावलि में माघनन्दि के शिष्य जिनचन्द्र का नाम सूचित किया है । यदि सिद्धान्तदेव को उपाधि मान लिया जाये तो कुमारनन्दि को श्रमण वेलगोल के शिलालेख नं. २२७ में आये कुमारनन्दि से पहचाना जा सकता है । संभव है, कुन्दकुन्द ने दोनों से शिक्षा ग्रहण की हो । यह उल्लेखनीय है कि कुन्दकुन्द ने स्वयं कहीं भी इन दोनों गुरुओं के नामों का उल्लेख नहीं किया । बोध पाहुड की निम्नलिखित दो गाथाओं में उन्होंने श्रुतकेवली भद्रबाहु को अपने गमकगुरु के रूप में अवश्य स्मरण किया है –

**सद्द–वियारो हूओ भासासुत्तेसु जं जिणे कहियं ।**
**सो तहकहियं णायं सीसेण य भद्दबाहुस्स ।।६१।।**
**बारस अंगवियाणं चउदसपुव्वंग विउलवित्थरणं ।**
**सुयणाणि भद्दबाहु गमयगुरु भयवओ जयऊ ।।६२।।**

समय प्राभृत की गाथा नं. १ में भी उन्होंने भद्रबाहु का उल्लेख किया है । अतः यह स्पष्ट है कि वे अपने को श्रुतकेवली भद्रबाहु का गमक–परम्परागत शिष्य मानते थे। यह श्रुतकेवली भद्रबाहु उनके गमकगुरु थे अर्थात् कुन्दकुन्द उनकी ही परम्परा से संबद्ध थे । यह परम्परा गुप्तिगुप्त, माघनन्दी और जिनचन्द्र से जुडी हुई है और जिनचन्द्र ही उनके साक्षात् गुरु थे । जयसेनाचार्य ने पंचास्तिकाय की टीका में जिन कुमारनन्दी का उल्लेख किया है संभवतः वे माघनन्दी रहे हों । यदि उन्हें माधनन्दी मान लिया जाये तो इन दोनों को साक्षात् गुरु माना जा सकता है और श्रुतकेवली भद्रबाहु को फिर गमकगुरु के रूप में स्वीकार करने में कोई कठिनाई नहीं दिखाई देती । तब बोध पाहुड की दोनों गाथायें भी सुसम्बद्ध मानी जानी चाहिए । श्रवणबेलगोला के शिलालेख नं. ४० में भी कुन्दकुन्द को श्रुतकेवली भद्रबाहु और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

चन्द्रगुप्त के बाद समायोजित किया गया है । अतः ये भद्रबाहु श्रुतकेवली भद्रबाहु ही हैं, द्वितीय भद्रबाहु नहीं हैं ।

### विदेह गमन

जहां तक विदेहगमन का प्रश्न है, उनमें कोई ऐतिहासिक तथ्य दिखाई नहीं देता । कुन्दकुन्द के विदेहगमन का प्राचीनतम उल्लेख दर्शनसार (वि. सं ९९०) की गाथा सं. ४३ में मिलता है । उसके बाद जयसेनाचार्य (१२ वीं शती) ने पंचास्तिकाय टीका में और श्रुतसागर सूरि ने षट्प्राभृत की संस्कृत टीका में विदेहगमन की सूचना देकर इस प्रसिद्ध कथा का समर्थन किया है । जैन साहित्य में वर्णित ऋद्धियों में भी आकाशगामी चारण आदि ऋद्धियों का पता चलता है और शिलालेखों में कुन्दकुन्द को चारण ऋद्धिधारी भी बताया है । पर इसका समर्थन कुन्दकुन्द के किसी ग्रन्थ से नहीं होता है । उमास्वामी (शिलालेख संग्रह, भाग १ क्र. १०८) और पूज्यवाद (राजबलि कथे, १८ वीं शती) के विषय में भी कहा गया है कि वे विदेह गये थे । अतः लगता है कुन्दकुन्दाचार्य के प्रभाव के कारण यह परम्परा शुरू हुई होगी । उत्तरकाल में ज्ञानप्रबोध में भी इस कथा को अपने ढंग से समाविष्ट कर लिया गया है ।

### श्वेताम्बर सम्प्रदाय से सम्बन्ध

आचार्य कुन्दकुन्द के समग्र ग्रन्थों के अध्ययन से यह स्पष्ट हो जाता है कि वे मूलागमों के विशिष्ट ज्ञाता और सम्यक् चरित्र के कुशल अनुशास्ता रहे हैं । उन्होंने श्रमण संस्था के अन्तर्गत पनपते शिथिलाचार को जड़मूल से दूर करने का अथक प्रयत्न किया और समाज में व्याप्त बाह्य विचारों को प्रशान्त करने का बीड़ा उठाया । उन्होंने व्यवहारनय से स्त्री मुक्ति निषेध तथा वस्त्रों को मोक्ष-प्राप्ति में बाधक कहा है (सुत्तपाहुड, गा. २३-२४) । उनके समय तक श्वेताम्बर संघ अस्तित्व में आ चुका था । कहा जाता है, गिरनार पर्वत पर श्वेताम्बर सम्प्रदाय से उनका शास्त्रार्थ भी हुआ था । उन्होंने मूल दिगम्बर सम्प्रदाय के अस्तित्व के लिए अपना सारा जीवन लगा दिया । इसीलिए उनके नाम से मूलसंघ और कुन्द-कुन्दान्वय आज भी समाज और साहित्य में लोकप्रिय बने हुए हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## कुन्दकुन्द का समय

कुन्दकुन्द के समय के विषय में बहुत ऊहापोह हुआ है । नन्दिसंघ पट्टावलि के अनुसार कुन्दकुन्द वि. सं. ४९ में पट्टासीन हुए । जैसा हम पीछे लिख चुके हैं, वे माघनन्दि और जिनचन्द्र के साक्षात् शिष्य थे और उसी परम्परा के पूर्ववर्ती श्रुतकेवली भद्रबाहु उनके गमक गुरु थे । भद्रबाहु के बाद लोहाचार्य और अर्हद्बलि तथा माघनन्दि हुए । माघनन्दि का समय तीर्थंकर महावीर के परिनिर्वाण के ५९३ वर्ष बाद आता है। माघनन्दि के बाद धरसेन, पुष्पदन्त और भूतबलि का समय क्रमशः १९, ३०, २० वर्ष है जिनका कुल समय ६९ वर्ष आता है । ये एकांगधारी आचार्य थे । माघनन्दि के समय में ही जिनचन्द्र हुए जो एकांगधारी नहीं थे । वे इन्हीं एकांगधारियों के समकलीन रहे होंगे और उनके गुरु रहे होंगे जो एकांगधारी नहीं थे जैसे कुन्दकुन्द । अर्थात् कुन्दकुन्द का समय महावीर निर्वाण के ६८३ वर्ष बाद या उसी के आसपास होना चाहिए इस दृष्टि से उनका यह समय ई. की प्रथम – द्वितीय शताब्दी माना जा सकता है । इस सन्दर्भ में विद्वानों के बीच मतवैभिन्न्य है ।

१) पं. नाथूराम प्रेमी जी ने इन्द्रनन्दि श्रुतावतार को सामने रखकर कुन्दकुन्द का कालनिर्धारण किया और उन्हें विक्रम की तीसरी शताब्दी के अन्तिम चरण (२१८–२४३ ई. के बीच) में रखा।

२) डॉ. पाठक ने कुन्दकुन्द का समय वि.सं. ५८५ के आसपास तय किया। इनके अनुसार कोण्डकुन्दान्वयी मुनि तोरणाचार्य शाल्मली ग्राम में रुके । उनके शिष्य पुष्पनन्दि और पुष्पनन्दि के शिष्य प्रभाचन्द्र हुए । तदनुसार प्रभाचन्द्र के दादागुरु तोरणाचार्य शक सं. ६०० के आसपास रहे होंगे और चूंकि तोरणाचार्य कुन्दकुन्दान्वय में हुए हैं, अतएव कुन्दकुन्द का समय उनसे १५० वर्ष पूर्व अर्थात् शक सं. ४५० के आसपास होना चाहिए । लगभग इसी समय कदम्बवंशी महाराज शिवमृगेशवर्मा राज्य करते थे जिनके प्रतिबोध के लिए ही संभवतः पंचास्तिकाय की रचना कुन्दकुन्द ने की थी । पंचास्तिकाय के कन्नडी टीकाकार बालचंद्र तथा संस्कृत टीकाकार जयसेनाचार्य ने यह सूचना दी है। प्रतिबोधार्थी शिवकुमार शिवमृगेशवर्मा होना चाहिए । अतः कुन्दकुन्द का समय शक सं. ४५० (ई. सन्. ५८५) निश्चित किया जा सकता है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पर डॉ. पाठक का यह मत माना नहीं जा सकता । तोरणाचार्य का आधार लेकर उन्हें इतने बाद का आचार्य मानना ऐतिहासिक तथ्य नहीं होगा । पूज्यपाद देवनन्दि (५ वीं शती) ने अपनी सर्वार्थ सिद्धि (२.१०) में कुन्दकुन्द के बारस अणुवेक्खा से 'उक्तं च' कहकर गाथायें उद्धृत की हैं । अतः कुन्दकुन्द उनके काफी पूर्ववर्ती होना चाहिए।

३) प्रो. चक्रवर्ती पंचास्तिकाय की प्रस्तावना में कुन्दकुन्द का समय नन्दिसंघ की पट्टावली के आधार पर प्रथम शताब्दी माना है । उन्होंने लिखा है कि कुन्दकुन्द द्रविडदेशवासी थे । उनका नाम एलाचार्य तथा एलासिंघ था और वे तमिल ग्रन्थ कुरलकाव्य के रचयिता थे । यह काव्य उन्होंने तिरुवल्लवर के लिए लिखा था जिसे उसने मदुरासंघ को भेंट किया । मंत्र लक्षण के निम्नलिखित पद्य को चक्रवर्तीने अपने मत का आधार बनाया –

**दक्षिणदेशे मलये हेमग्रामे मुनिर्महात्मासीत् ।**
**एलाचार्योनामा द्रविडगणाधीश्च धीमान् ।।**

चक्रवर्ती ने यह भी स्थापित किया कि कुन्दकुन्द का जन्म ई. पू. ५२ में हुआ था और वि. सं. ४९ (ई. पू. ८) में आचार्यं पद पर प्रतिष्ठित हुए थे। उस समय उनकी अवस्था ४४ वर्ष की थी । ५१ वर्ष ३ माह तक वे इस पद पर रहे । उनकी कुल आयु ९५ वर्ष १० माह १५ दिन थी।

कुरलकाव्य शिलप्पदिकारम् तथा मणिमेखला से प्राचीन है । उन्होंने पाठक के मत का निराकरण करते हुए यह कहा कि कदम्बनरेश शिवमृगेश कुन्दकुन्द के बहुत बाद में हुए हैं । उनका, यह भी मन्तव्य है कि पंचास्तिकाय के शिवकुमार पल्लववंश के शिवस्कन्द हो सकते हैं । स्कन्द और कुमार समानार्थक हैं । शिवस्कन्द थोण्डमण्डलम् पर राज्य करते थे जिसकी राजधानी थी कांजीपुरम्। यह राजा जैनधर्म का संरक्षक और पालक रहा है । कांजीवरम जैनधर्म का केन्द्र भी था। इसके अतिरिक्त मयिबोलु पत्र की भाषा प्राकृत है जिसमें शिवस्कन्दवर्मा द्वारा प्रदत्त दान का उल्लेख है। इस दानपत्र का प्रारंभ 'सिद्धाणं' से होता है । पल्लव नरेशों की राजभाषा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भी प्राकृत थी । अतः कुन्दकुन्द का समय प्रथम शताब्दी माना जाना चाहिए । उनके सारे ग्रन्थ शौरसेनी प्राकृत में हैं ।

४) पं. जुगल किशोर मुख्तार सा. ने प्रेमीजी के मत का समर्थन करते हुए कुन्दकुन्द का समय वि. सं. २१३ के बाद ही माना है। उन्होंने 'समन्तभद्र' पुस्तक में इन्द्रनन्दि श्रुतावतार को अपना आधार मानते हुए लिखा कि कुन्दकुन्द वी. नि. सं. ६८३ के बाद ही हुए । तदनुसार लोहाचार्य के बाद चार अरातीय आचार्यो का समय २० वर्ष का और अर्हद्वली, माघनन्दि, धरसेन, पुष्पदन्त, भूतबली और फिर कुन्दकुन्द का समय ६० वर्ष मान लिया जाये तो कुन्दकुन्द का समय वी. नि. सं. ७६३ (६८३+२०+६०) वर्ष बाद अर्थात् वि. की तीसरी शती माना जा सकता है । वे बोधपाहुड में उल्लिखित भद्रबाहु को द्वितीय भद्रबाहु मानते हैं और शिवकुमार को शिवस्कन्दवर्मा के साथ समीकरण का समर्थन करते हैं ।

५) डॉ. ए. एन उपाध्ये ने प्रवचनसार की प्रस्तावना में इन सभी मतों की गंभीर समीक्षा करते हुए यह स्थापित किया कि कुन्दकुन्द वी. नि. सं. ६८३ के तुरन्त बाद ही अर्थात् ई. की प्रथम - द्वितीय शताब्दी में हुए हैं। अतः उनका समय विक्रम की तीसरी शताब्दी का पूर्वार्ध अथवा ई. सन की दूसरी शताब्दी का उत्तरार्ध ही समुचित है। उन्होंने पूर्वोल्लिखित मतों में निम्नलिखित पांच मुद्दों पर चर्चा की है -

१) कुन्दकुन्द दिगम्बर-श्वेताम्बर संघ-भेद के बाद हुए, यह निश्चित है । डॉ. उपाध्ये ने प्रो. चक्रवर्ती के ही मत को प्रबलतर प्रमाणों से पुष्ट किया है । प्रो. चक्रवर्तीने श्रुतावतार पर ध्यान नहीं दिया पर डॉ. उपाध्ये ने उस पर भी विचार किया है । परन्तु वे परिकर्म को कुन्दकुन्द का ग्रन्थ नहीं मानते जबकि परिकर्म का उल्लेख धवला में अनेक बार आया है ।

इतना ही नहीं, शुभचन्द्राचार्य ने पाण्डवपुराण में लिखा है कि कुन्दकुन्दगणी ने ऊर्जयन्तगिरि पर अपने प्रभाव से पाषाण निर्मित सरस्वती को शास्त्रार्थ कर्त्री बना दिया था । इसी तरह के उल्लेख शुभचन्द्र की गुर्वावली आदि में भी मिलते हैं जिनसे पता चलता है कि कुन्दकुन्द का शास्त्रार्थ श्वेताम्बर सम्प्रदाय के साधुओं से गुजरात में हुआ जिनमें कुन्दकुन्द विजयी हुए । यह संभव है क्योंकि कुन्दकुन्द ने अपने ग्रन्थों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में श्वेताम्बर सम्प्रदाय की मान्यताओं की आलोचना की है। और यह समय ई. सन् की प्रारम्भिक शताब्दी ही होना चाहिए।

२) वे श्रुतकेवली भद्रबाहु के शिष्य थे। भद्रबाहु को दोनों परम्परायें मानती हैं। दिगम्बर परम्परा मानती है कि वे दुर्भिक्षकाल में मौर्यसम्राट् चन्द्रगुप्त के साथ दक्षिणवर्ती प्रदेशों में भ्रमण करते हुए श्रवणबेलगोला पहुंचे जहां कटवप्र (चन्द्रगिरि) पर्वत पर उनकी समाधि हुई। परन्तु श्वेताम्बर परम्परा यह मानती है कि वे दुर्भिक्षकाल में महाप्राण साधनार्थ नेपाल चेल गये थे। दुर्भिक्ष समाप्त होने के बाद साधुसंघ पाटलिपुत्र वापिस आया जहां ग्यारह अंगों का तो संकलन हो गया पर बारहवां अंग दृष्टिवाद का संकलन नहीं हो सका क्योंकि उसके ज्ञाता मात्र भद्रबाहु थे जो वाचना में उपस्थित नहीं हो सके। यह घटना दोनों सम्प्रदायों में मान्य है। संघभेद भी इसी समय हुआ, यह निश्चित है। संघभेद का मुख्य कारण सवस्त्रमुक्ति और स्त्रीमुक्ति रहा है जिसपर कुन्दकुन्द ने अपने ग्रन्थों में चर्चा की है। दर्शनसार (गाथा ११) में विक्रम की मृत्यु से १३६ वर्ष बाद श्वेताम्बर संघ की उत्पत्ति मानी गई है और श्वेताम्बर परम्परा इस घटना को वी. नि. सं. ६०९ वर्ष बाद अर्थात् वि. सं. १३९ वर्ष बीतने पर बोटिकों (दिगम्बरों) की उत्पत्ति बताती है। यहां मात्र तीन वर्ष का अन्तर है। पर यह संघभेद वस्तुतः भद्रबाहु के समय में ही हो गया था (ई. पू. तीसरी शती में) वि. सं. १३६ में तो ४०० वर्षों के दौरान इस संघभेद की स्थिति दृढतर हो गई थी। इसके बाद वि. सं. २०५ में यापनीय संघ की स्थापना हुई जिसने दोनों सम्प्रदायों में समन्वय करने का प्रयत्न किया। कुन्दकुन्द ने भी इसकी चर्चा की। उन्होंने नग्नता का तो समर्थन स्पष्ट रूप से किया पर स्त्री को दीक्षित करने का भी निषेध किया। बोटिक शब्द का प्रयोग दिगम्बरों के लिए ही हुआ हो यह निश्चित नहीं कहा जा सकता है।

३) कुन्दकुन्द का अपर नाम पद्मनन्दि भी था। इन्द्रनन्दि श्रुतावतार के अनुसार कुन्दकुन्दपुरके पद्मनन्दि को दोनों श्रुतावतारों की प्राप्ति हुई। वहां यह भी सूचित किया गया है कि उन्होंने षट्खण्डागम के आद्य तीन खण्डों पर ''परिकर्म'' नामक ग्रन्थ लिखा। इस ग्रन्थ का उल्लेख धवला में अनेक स्थानों पर हुआ है और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उसे 'सर्वाचार्य सम्मत' माना गया है । इसमें द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव इन चारों प्रमाणों का वर्णन रहा होगा । सारे उद्धरणों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि परिकर्म पर षड्खण्डागम के सूत्र आधारित रहे हैं । यह वस्तुतः स्वतन्त्र ग्रन्थ रहा होगा जो १२००० श्लोक प्रमाण था ।

४) यह तथ्य भी दृष्टव्य है कि टीकाकार जयसेन (१२ वीं शती) ने पंचास्तिकाय टीका में यह सूचित किया कि यह ग्रन्थ कुन्दकुन्द ने शिवकुमार महाराज के लिए बनाया जबकि कुन्दकुन्द ने कहीं भी उसका उल्लेख नहीं किया उन्होंने मात्र यही कहा है कि ''प्रवचन'' की भक्ति से प्रेरित होकर मार्ग की प्रभावना के लिए मैंने पंचास्तिकाय की रचना की। ऐसी स्थिति में शिवराज से संबद्ध समस्या अर्थहीन हो जाती है । इसी तरह कुरल के कर्ता के रूप में एलाचार्य हो सकते हैं पर एलाचार्य कुन्दकुन्द का नाम है इसका समर्थन किसी अन्यप्रमाण से होता दिखाई नहीं देता। कुन्दकुन्द के काल-निर्णय के संदर्भ में बहुत समय बाद लिखे गये विद्वज्जन बोधक में उद्धृत निम्न पद्य उपेक्षणीय नहीं है ।

**वर्षेसप्तशते चैव सप्तत्या च विस्मृतौ ।**
**उमास्वामि मुनि र्जातः कुन्दकुन्दस्तथैव च ।।**

यहां कुन्दकुन्द को उमास्वामी के बाद नियोजित किया गया है जो ऐतिहासिक दृष्टि से अवश्य सही नहीं है। उमास्वामी वस्तुतः कुन्दकुन्द अन्वय में हुए हैं । नन्दिसंघ पट्टावली तथा शिलालेख भी इसी तथ्य के पोषक हैं । यह अधिक संभव है कि कुन्दकुन्द और उमास्वामी के बीच समय का अधिक अन्तराल नहीं रहा होगा इसलिए ऐसा उल्लेख कर दिया गया । इस तरह कुन्दकुन्द का समय डॉ. उपाध्ये की दृष्टि में ई. सन् की प्रथम शताब्दी होना चाहिए जो सही लगता है।

६) पं. कैलाश चन्द्र शास्त्री, प्रेमीजी और मुख्तार सा. के विचारों से सहमत दिखाई देते हैं और कुन्दकुन्द को वे वीर निर्वाण सं. ६५० से ७०० (वि. सं. १८० से २३० तक) के बाद मानते हैं । उनकी दृष्टि में पुष्पदन्त भूतबली से थोडे ही समय बाद कुन्दकुन्द हुए हैं । इसमें वे इन्द्रनन्दी के श्रुतावतार को अधिक प्रामाणिक मानते प्रतीत होते हैं । यह समय डॉ. उपाध्ये द्वारा अनुमानित समय से भी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मेल खाता है जहां वे कुन्दकुन्द को ई. सन् की प्रथम दो शताब्दी में नियोजित करते हैं । उन्होंने सभी दृष्टियों से इस पर विस्तार से चर्चा की है ।

**समीक्षा**

हम यह जानते हैं कि मूल दिगम्बर परम्परा का उल्लेख पालि त्रिपिटक में निर्ग्रन्थ परम्परा के रूप में मिलता है । उत्तर काल में इसी शब्द को शिलालेखों में भी स्थान मिला है । धारवाड जिले से प्राप्त कदम्बवंशी नरेश शिवमृगेश वर्मा के शिलालेख नं. ९८ में श्वेतपट महाश्रमण और निर्ग्रन्थ महाश्रमण के रूप में पृथक् रूप से उल्लेख प्राप्त हुआ है। इसका तात्पर्य यह है कि दिगम्बर परम्परा मूल निर्ग्रन्थ परम्परा के रूप में प्रचलित हो चुकी थी । गंगवंशी नरेश माधव वर्मा द्वितीय (ई. सन् ४०० के आसपास) तथा उसके पुत्र अविनीत के शिलालेख नं. ९० और ९४ में मूल संघ का उल्लेख मिलता है। वह भी मूल संघ से सम्बद्ध रहा है । मूलाचार भी कुन्दकुन्द का ही ग्रन्थ है, वट्टकेर का नहीं । इस स्थिति में मूलसंघ का निर्माण कुन्दकुन्द काल में मान लेना निरर्थक नहीं होगा।

कुन्दकुन्दान्वय का प्राचीन उल्लेख कोंगणि महाराजा अविनीत के मर्करा ताम्रपत्र (ई. ४६६) में भी हुआ है – जिसपर संवत्सर ३८८ अंकित है । ''श्रीमान् कोङ्गणि महाराज अविनीत नामधेय दत्तस्य देसिगगणं कोण्डकुन्दान्वय गुणचन्द्र भट्टार शिष्यस्य अभयणंदि भटार तस्य शिष्यस्य शीलभद्र भटारशिष्यस्य जयणन्दि भटारशिष्यस्य गुणणन्दि भटारशिष्यस्य चन्दणंदि भटारर्गेअष्टा–असीति–उत्तरस्य त्रयो–स(श) तस्य संवत्सरस्य माघमासं सोमवारं खातिनक्षत्र सुद्ध पचमी अकालवर्ष – पृथुवीवल्लभमन्त्री तळवननगर श्रीविजयजिनालयक्के पूनाडुच्द (च्छट्) सहस्रएडेनाडुसप्तरिमध्ये बदणेगुप्पे नाम अविनीतमहाधिराजेन दत्तेन पडिये आर्रोळमूरू....'' आदि अंश में देसिगगण कोण्डकुन्दान्वय के ६ आचार्यो का उल्लेख (जैन शिलालेख संग्रह, भाग २. पृ. ६३–६४) देखकर डॉ. उपाध्ये आदि विद्वानों ने कुन्दकुन्द को प्रारंभ में ईसा की तृतीय शताब्दी निश्चित कर ली थी । पर डॉ. गुलाबचंद्र चौधरी ने उसे जाली सिद्धकर इस तथ्य का खण्डन किया है । (जैन शिलालेख संग्रह भा. ३, प्रस्तावना पृ. ४६–५०) ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यहां यह स्मरणीय है कि मर्करा का यह ताम्रपत्र शिलालेख नं. ९४ नोणमंगल ताम्रपत्र से बिलकुल मिलता-जुलता है जिसमें मूलसंघ के प्रमुख चन्द्रनंदि आचार्य को भूमिदान दिया है - नाय कोरिकुन्द - विषये वेन्नैल्करनिग्रामः पेरूरेवानि-अडिगलर्हदायतनाय शुल्क-बहिश्क्रर्षापणेषु पादश्च देव-भोगक्रमेणाभिर्द्दत्तः योऽस्य लोभाद् प्रमादाद्वापि हर्त्ता स पच-महा-पातक-संयुक्तो भवति अपि चात्र मनुगीताः श्लोकाः..... और उन्हें देशीयगण कुन्दकुन्दान्वय का बतलाया है । इसका समय पांचवी शताब्दी का प्रथम चरण है । इस समय कोंगुणिवर्मा विद्यमान था इस शिलालेख में दी गई चन्द्रनन्दि की गुरु परम्परा को अस्वीकार नहीं किया जा सकता है जो इस प्रकार थी - गुणचन्द्र, अभयनन्दि-शीलभद्र-जयनन्दि-गुणनन्दि-चन्द्रनन्दि । कुन्दकुन्द का नाम भी पद्मनन्दि था । इस गुरु परम्परा के साथ कुन्दकुन्दान्वय का उल्लेख होना भी संभव है । अर्थात् इस समय तक कुन्दकुन्द परम्परा प्रचलित हो चुकी थी। पं. कैलाशचन्द्र जी का यह विचार सही लगता है।

कोंगुणिवर्मा अविनीत का पुत्र दुर्विनीत पूज्यपाद स्वामी का शिष्य था । पूज्यपाद ने सर्वार्थसिद्धि में कुन्दकुन्द की वारस अणुवेक्खा से कुछ गाथायें उद्धृत की हैं। उन्होंने श्वेताम्बर सम्प्रदाय की वहां आलोचना भी की है और साथ ही केवली के कवलाहार विषय को भी ले लिया है । ऐसी स्थिति में कोंगुणिवर्मा के शिलालेख में कुन्दकुन्दान्वय का उल्लेख होना न असंगत है और न असंभव ही । तब यदि शिलालेख में उल्लिखित छह आचार्यो का समय सौ वर्ष भी मान लिया जाये तो चतुर्थ शताब्दी में कुन्दकुन्दान्वय और मूलसंघ का प्रचलन समकालीन सिद्ध हो जाता है।

जहां तक यतिवृषभ का प्रश्न है, कुन्दकुन्द उनके अन्तिम समकालीन हैं । जयधवला और श्रुतावतार में यतिवृषभ को आर्यमंक्षु और नागहस्ति का शिष्य बताया है । उन्हीं से यतिवृषभ ने गुणधर रचित गाथा सूत्रों का अध्ययन किया और फिर उनपर चूर्णिसूत्र लिखे । आर्यमंक्षु और नागहस्ति का उल्लेख दिगम्बर साहित्य में नहीं मिलता। श्वेताम्बर परम्परा में उन दोनों के बीच लगभग दो शताब्दियों का अन्तर है । परन्तु मथुरा से प्राप्त कुषाणकालीन शिलालेख नं. ५४ में दोनों का उल्लेख है और उस पर कुषाण सं. ५४ भी उत्कीर्ण है जो वी. नि. सं. ६५९ माना जा सकता है। अतः

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यह कहा जा सकता है कि नागहस्ति ६५९-४०=१८९ वि. सं. में विद्यमान थे। नन्दिसूत्र की स्थविरावली में नागहस्ति को 'कम्मपयडिप्रधान' के रूप में स्मरण किया गया है। यतिवृषभ ने भी 'एसा कम्मपयडीसु' लिखकर उससे परिचित होने का संकेत किया है। यही समय षड्खण्डागम का रचना काल है। महाकर्मप्रकृति प्राभृत भी उस समय उपलब्ध था। उसके लोप के भय से धरसेन ने उसे पुष्पदन्त भूतबली को पढाया था। चूर्णिसूत्रकार यतिवृषभ उससे सुपरिचित थे। अतः उनका समय विक्रम की दूसरी शताब्दी का उत्तरार्ध होना चाहिए।

मर्करा के ताम्रपत्र काल में कुन्दकुन्दान्वय प्रचलन में आ चुका था। इतनी लोकप्रियता के लिए दो-चार शताब्दियों का समय लग जाना स्वाभाविक है। अतः कुन्दकुन्द का समय ईसा की प्रथम शताब्दी मानना न्यायसंगत लग रहा है।

७) मुनि कल्याणविजय, पण्डित सुखलाल संघवी, दलसुख मालवणिया, एम. ए. ढाकी, सागरमल जैन आदि जैसे मान्य श्वेताम्बरीय विद्वान कुन्दकुन्द को प्रथम द्वितीय शताब्दी में रखने के पक्षधर नहीं है। वे उन्हें लगभग छठी शताब्दी से आठवीं शताब्दी के बीच का विद्वान मानते हैं। प्रो. ढाकी एवं सागरमल जैन इसी मत के विद्वान हैं। प्रो. एम. ए. ढाकी ने ोचमबजे र्वा श्रंपदवसवहल टवसण ३ में जीम कंजम र्वा ज्ञनदकांनदकंबींतलं ;च्ण १८७द्ध शीर्षक आलेख में प्रस्तुत किये गये तर्क इस सन्दर्भ में निम्न लिखित हैं -

१. आचार्य पद्मनन्दि या कुन्दकुन्द के ग्रन्थों का न तो प्रभाव स्वामी समन्तभद्र, पूज्यपाद, देवनन्दि और भट्ट अकलंक जैसे दिगम्बर महनीय आचार्यो पर दिखाई देता है और न उनके ग्रन्थों में उनके उद्धरण ही मिलते हैं। इसी तरह मल्लवादी क्षमाश्रमण, जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण, सिंह सूर क्षमाश्रमण, गन्धहस्ति सिद्धसेन और याकिनीसूनु हरिभद्र जैसे श्वेताम्बर आचार्य भी कुन्दकुन्द से अपरिचित दिखाई देते हैं।

२. समन्तभद्र, पूज्यपाद, अकलंक जैसे प्रतिष्ठित आचार्यो ने कुन्दकुन्द के ग्रन्थों पर टीकायें भी नहीं लिखीं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३. कुन्दकुन्द के ग्रन्थों पर सर्वप्रथम अमृतचन्द्र ने टीका लिखी जो नवीं-दशवीं शताब्दी के माने जाते हैं।

४. पुन्नाटगणि जिनसेन हरिवंश पुराण में समन्तभद्र, सिद्धसेन दिवाकर को तो स्मरण करते हैं पर कुन्दकुन्द का उल्लेख नहीं करते। इसी तरह पचस्तूपान्वयी जिनसेन ने कसायपाहुडसुत्त की टीका जयधवला में समन्तभद्र और सिद्धसेन का तो उल्लेख किया है पर कुन्दकुन्द का स्मरण उन्हें नहीं आया। इतना ही नहीं, कुन्दकुन्द के विदेह-गमन का वृत्तान्त भी दसवीं शताब्दी के पूर्ववर्ती साहित्य में नहीं मिलता।

५. कुन्दकुन्दाचार्य का उल्लेख कर्नाटक के कदम्बवंशीय शिलालेख (कुप्पतूर, १०७५ ई.) और शान्तर शिलालेख (१०७७ ई.) में सर्वप्रथम आया है, इनके पहले नहीं। कर्नाटक के गंगवाडी में प्राप्त ई. ७९७, ८०२ और ८०८ के राष्ट्रकूट शिलालेखों में कोण्डकुन्दान्वय का उल्लेख मिलता है। यदि वे इतने लोकप्रिय थे तो इसके पहले के भी शिलालेखों में उनका उल्लेख होना चाहिए था। मर्करा ताम्रपत्र (शक सं. ३८८) में कोण्डकुन्दान्वय का उल्लेख अवश्य है पर उसे डॉ. गुलाबचन्द्र चौधरी ने जाली सिद्ध करने का प्रयत्न किया है यह कहकर कि इसमें पुराना सं. मिटाकर शक सं. ३८८ उत्कीर्ण कर दिया गया है। यह राजपत्र वस्तुतः राष्ट्रकूट वंश का है। इसमें उल्लिखित मान्यपुर या मान्यनगर का विजय जिनालय विजय द्वारा स्थापित हुआ था जो गंग मारसिंह द्वितीय का सेनापति था। अतः यह ताम्रपत्र लगभग आठवीं शती का होना चाहिए।

६. जयसेन (१२ वीं शती) ने प्राभृतत्रय की टीका में कुन्दकुन्दाचार्य के गुरु का नाम कुमारनन्दि सिद्धान्तदेव बताया है और कहा है कि उन्होंने प्रवचनसार की रचना शिवकुमार के प्रबोधन के लिए की। यह शिवकुमार गंग राजा शिवमार द्वितीय होंगे जिनका समय आठवीं शती का अन्तिम भाग है।

७. कोण्डकुन्दान्वय लगभग छठी शताब्दी के बाद के ही आचार्य का होना चाहिए। उनके जन्मस्थान और पर्वत पर प्राप्त शिलालेख भी संदेहास्पद है। अष्टप्राभृत के लेखक के रूप में भी प्रश्नचिन्ह लगा हुआ है। लिंग पाहुड में निर्ग्रन्थ मुनि खेती करते दिखाई देते हैं। क्या यह संभव है?

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

षड्खण्डागम भी लगभग छठी शती की रचना है । मूलाचार और प्रवचनसार में भी पउमचरिय आदि की गाथायें दिखाई देती हैं । श्वेताम्बर सम्प्रदाय भी कुन्दकुन्द के ग्रन्थों से छठी-सातवीं शताब्दी के पूर्व परिचित नहीं रहा । उनका आर्याछन्द भी उत्तरवर्ती लगता है । कुन्दकुन्द के समय प्राभृत में सिद्धसेन दिवाकर के सन्मति प्रकरण से गाथायें संकलित की गई हैं। साथ ही यह भी एक तथ्य है कि कुन्दकुन्द के ग्रन्थों पर वेदान्त का प्रभाव अधिक है कदाचित् शंकराचार्य (७८०-८१२ ई.) का।

**समीक्षा**

प्रो. ढाकी के इस लम्बे आलेख का मूल मुद्दा यह है कि कुन्दकुन्द यदि इतने प्रभावक आचार्य थे तो उनका उल्लेख समन्तभद्र, पूज्यवाद, अकलंक जैसे प्रमुख दिगम्बराचार्यो ने क्यों नहीं किया और उनके ग्रन्थों पर लगभग दसवीं शताब्दी के पूर्व टीकायें क्यों नहीं लिखी गईं ?इस प्रश्न का उत्तर तो यही है कि कुन्दकुन्द अन्तर्मुखी आध्यात्मिक सन्त थे । उन्होंने अपनी आध्यात्मिक और दार्शनिक दृष्टि को संयुक्त रूप से उकेरा है । समन्तभद्र आदि आचार्य दार्शनिक थे, आध्यात्मिक नहीं । इसलिए उन्होंने कुन्दकुन्द का उल्लेख करना आवश्यक नहीं समझा ।

फिर आचार्य शिवार्य जैसे प्राचीन आचार्य ने अपनी भगवती आराधना में कुन्दकुन्द के प्रवचनसार, समयसार, मूलाचार आदि ग्रन्थों का नामोल्लेख किया है -

**जदि पवयणस्स सारो....(गा. १८) ।**

**एवं पवयणसारसुय - पारगो सो चरित्तसोधीए (गा. ६२७) ।**

**णाणम्मि दंसणम्मि य चरणम्मि य तीसु समयसादेसु। गा.२८८,२८९।**

**मूलट्ठाणं पत्तो मूलोत्ति य समणोपल्लो सो ।। गा. २९० ।।**

हम जानते हैं, शिवार्य का समय आचार्य कुन्दकुन्द के बाद ही आता है । डॉ. हीरालाल जैन ने उनका समय ई.सन् की द्वितीय-तृतीय शताब्दी सिद्ध किया है । मर्करा के ताम्रपत्रों में उनका उल्लेख है ही। इस दृष्टि से हम यह नहीं कह सकते कि आचार्य कुन्दकुन्द का उल्लेख किसी ने किया ही नहीं है ।

जहां तक मर्करा ताम्रपत्र का प्रश्न है वह आज जिस रूप में मिलता है उससे पता चलता है कि उसमें गंगवंशी नरेश कोंगुणी प्रथम से लेकर अविनीत तक की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वंशावली दी गई है। तदनुसार अविनीत महाराज से देसिग (देसीय) गण कोण्डकुन्दान्वय के गुणचन्द्र भटार के शिष्य अभयनन्दि भटार, उनके शिष्य शीलभद्र भटार, उनके शिष्य जयणन्दि भटार, उनके शिष्य गुणनन्दि भटार, उनके शिष्य चन्द्रनन्दि भटार को तलवन नगर के श्री विजय जिनालय के मन्दिर के लिए बदणेगुप्पे नाम का सुन्दर गांव दान में प्राप्त कर अकालवर्ष पृथ्वी बल्लभ के मन्त्री ने संवत्सर ३८८ के माघ माह की शुक्ल पंचमी सोमवार को स्वातिनक्षत्र के समय इसे भेंट किया (जैन शिलालेख संग्रह, भाग २, पृ. ६३)

डॉ. गुलाबचंद्र चौधरी का कथन है कि कोण्डकुन्दान्वय के साथ देशीय गण का सर्वप्रथम प्रयोग लेख नं. १५० (सन् ९३१) में हुआ है और मर्करा के ताम्रपत्र में अविनीत के साथ अकालवर्ष के मन्त्री का उल्लेख है। अकालवर्ष राष्ट्रकूट नरेश था। इस पर से उन्होंने अनुमान किया कि मर्करा के ताम्रपत्र को उक्त राजा के काल में पुनः लिखा गया तभी उसमें कुन्दकुन्दान्वय के साथ देशीयगण के आचार्यों के नाम लिख दिये गये। इसी आधार पर प्रो. ढाकी और सागरमल जैन ने उसे जाली मानकर कुन्दकुन्द के उल्लेख को नकार दिया।

परन्तु डॉ. चौधरी का विचार अधिक तर्कसंकत नहीं लगता। इस मर्करा ताम्रपत्र में गंगनरेश कोंगुणि प्रथम से लेकर अविनीत कोंगुणि तक की वंशपरम्परा दी गई है और उसके द्वारा कोण्डकुन्दान्वयी भटारों को दान दिया गया है। और अन्त में राष्ट्रकूटवंशी अकालवर्ष का उल्लेख हुआ है। यहां सन्देह इसलिए पैदा हुआ कि इस ताम्रपत्र में गंगवंश और राष्ट्रकूटवंश का संयुक्त रूप से उल्लेख हुआ है। तथ्य यह है कि गंगवंश और राष्ट्रकूट वंश में पारस्परिक सम्बन्ध रहा है। गंगवाडि का प्रथम अधिपति माधव कोंगुणि वर्म प्रथम था (१८९-२२० ई.)। उसके बाद हरिवर्मन, पृथ्वीगंग, तदंगल माधव और उसका पुत्र अविनीत कोंगुणि था। उसने ४००-४८२ ई. पर्यन्त राज्य किया। शिलालेखों में उसे शतजीवी कहा गया है। ४६६ ई. में अविनीत की राजधानी तालवन नगर की प्रसिद्ध जैन वसदि के लिए उसने दान दिया था जिसकी सूचना मर्करा ताम्रपत्र में दी गई है। इसके बाद कोण्डकुन्दान्वय के शिष्य प्रशिष्य भटारों का नामोल्लेख करते हुए अकालवर्ष का नामोल्लेख किया गया है। इस

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

बीच लगभग तीन शताब्दियां बीत गईं । गंग राज्य से चालुक्यों का भी अच्छा सम्बन्ध था । चालुक्य नरेश गंगराजाओं का सम्मान किया करते थे। गुणनन्दि आदि आचार्यो को गंगराजाओं से सम्मान मिला है। ध्रुव आदि राष्ट्रकूट राजाओं के साथ गंगराजा शिवमार का सम्बन्ध अवश्य अच्छा नहीं था पर बाद में उसने वैवाहिक सम्बन्ध स्थापितकर उन्हें मित्र बना लिया । आगे दोनों राजवंशों के सम्बन्ध काफी समय तक मधुर बने रहे । राष्ट्रकूटों ने चालुक्य वंश से लोहा लिया और पृथ्वीवल्लभ दन्तिदुर्ग के बाद अकालवर्ष शुभतुंग ने ७७३ ई. तक राज्य किया । इन्हीं मधुर सम्बन्धों का प्रतीक यह मर्करा ताम्रपत्र है जिसमें दोनों वंशों का उत्तरकाल में एक साथ उल्लेख किया गया है । इसमें कोई भूल दिखाई नहीं देती । इस दृष्टि से कोण्डकुन्दान्वय का उल्लेख सही है । उसे पुनः नहीं लिखा गया है । उसकी प्राचीनता खण्डित नहीं है ।

इससे मिलता-जुलता नोणमंगल से प्राप्त ताम्रपत्र (क्र. ९४) भी इस तथ्य का समर्थन कर रहा है जो अविनीत द्वारा ही जैन मन्दिर को दिये गये दान का उल्लेख करता है। यह उल्लेख वि. सं. दूसरी-तीसरी शती का है । नोणमंगल ताम्रपत्र में चन्द्रनन्दि को मूलसंघ का बतलाया है और इसी चन्द्रनन्दि को ताम्रपत्र ९५ वें में कुन्दकुन्दान्वय का बतलाया है । अतः कुन्दकुन्दान्वय और मूलसंघ का प्रारम्भिक सम्बन्ध रहा है ।

कुर्ग इन्सक्रिप्संस में मर्करा के इस ताम्रपत्र में उत्कीर्ण संवत् के संदर्भ में मुनि कल्याण विजयजी ने यह कहा कि या तो यह कोई अर्वाचीन संवत् है या फिर यह ताम्रपत्र ही जाली है । पर यह कहना सही नहीं है । उस समय के शिलालेखों में शक सं. ही अधिक प्रचलित था । अतः यह शक सं. ही होना चाहिए । जब शक सं. ३८८ के ताम्रपत्र में 'भट्टार' शब्द का प्रयोग हुआ है तो उसे यह कहकर नकारना कि विक्रम की सातवीं शताब्दी के पहले 'भट्टार' शब्द आदर सूचक शब्द के रूप में व्यवहृत ही नहीं होता था, गलत है । कुमार गुप्त (विक्रम की पांचवीं शताब्दी) के सिक्कों में उन्हें परम भट्टारक कहा गया है । आचार्य गुणधर को भी भट्टारक कहा जाता है। इस शब्द का प्रयोग पूज्य अर्थ में लगभग प्रथम शताब्दी से हो रहा है । अतः मर्करा ताम्रपत्र को न जाली कहा जा सकता है और न ही अर्वाचीन।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इसी तरह कुन्दकुन्द के ग्रन्थों में विष्णु, शिव जैसे वैदिक देवताओं के उल्लेख मात्र से कुन्दकुन्द को छठी शताब्दी में डालना युक्तिसंगत नहीं है । यहां वैष्णव या शैव सम्प्रदाय का उल्लेख नहीं है बल्कि विष्णु, शिव वैदिक देवता के रूप में उल्लिखित हुए हैं । तमिल प्रदेश में तो इन देवों की लोकप्रियता ईसवीं शताब्दी के पूर्व ही हो चुकी थी । चैत्यगृह, आयतन, प्रतिमा आदि का प्रचलन भी ई. पू. शताब्दियों में हो चुका था । खारवेल शिलालेख का उदाहरण हमारे सामने है ही ।

मर्करा ताम्रपत्र में स्पष्टतः सम्वत् ३८८ (ई. ४६६) उत्कीर्ण है और उसमें गुणचन्द्र, अभयनन्दि, शीलभद्र, जयणन्दि, गुणनन्दि और चन्द्रणन्दि इन छह कुन्दकुन्दान्वयी आचार्यों का उल्लेख है। ये आचार्य या तो समसामयिक होंगे या क्रमिक परम्पराबद्ध होंगे । यदि इन छह आचार्यों का समय अधिकाधिक २०० वर्ष भी मान लिया जाये तो ताम्रपत्र में उल्लिखित अन्तिम आचार्य गुणनन्दि का समय शक सं. १८८ (वि. सं. ३२३) के आसपास होना चाहिए । यह कुन्दकुन्दान्वय इस ताम्रपत्र के पूर्व से ही प्रचलित होना चाहिए ।

नियमसार की गाथा क्र. १७ में ''एदेसिं वित्थारं लोयविभागेसु णादव्वं'' में बहुवचन का प्रयोग यह संकेत कर रहा है कि लोकविभाग नाम के अनेक ग्रन्थ या कम से कम दो ग्रन्थ तो उस समय विद्यमान रहे होंगे, मात्र तिलोयपण्णत्ति नहीं । तिलोयपण्णत्ति में भी ऐसे अनेक उल्लेख लोकविभाग और संगाइणी लोकविभाग से दिये गये हैं । इसलिए कुन्दकुन्द को सर्वनन्दी आचार्य द्वारा शक सं. ३८० में लिखित लोकविभाग का उत्तरवर्ती आचार्य नहीं माना जा सकता है ।

इस दृष्टि से यदि विचार किया जाये तो कुन्दकुन्द का समय प्रथम-द्वितीय शताब्दी सही लगता है । और उसके बाद उनकी लोकप्रियता भी स्थापित हुई और उनके नाम से कुन्दकुन्दान्वय तथा मूलसंघ की स्थापना हुई । इनका उल्लेख भी उत्तरकाल में होता रहा है । मर्करा और नोणमंगल ताम्रपत्र इसके उदाहरण हैं ।

प्रोफेसर ढाकी के तर्क यह यक्ष प्रश्न अवश्य खडा कर देते हैं कि उनके व्यक्तित्व और कर्तृत्व को प्रारम्भिक शताब्दियों में क्यों नहीं पहचाना जा सका ?इसका यथार्थ कारण यह समझ में आ रहा है कि कुन्दकुन्दाचार्य मूलतः विशुद्ध

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आध्यात्मिक सन्त थे जिन्होंने अपनी आध्यात्मिक यात्रा के साथ साहित्यिक यात्रा को भी जोड दिया। उनका साहित्य उनकी विचारधारा को व्यक्त करता है और उनकी विचारधारा तत्कालीन सामाजिक परिस्थिति के सन्दर्भ में देखी जा सकती है । अन्तर्मुखी व्यक्तित्व होने के कारण यह साहित्य शताब्दियों तक भण्डारों में पडा रहा। आचार्य अमृतचन्द्र और जयसेन जैसे विद्वानों ने जब उस पर टीकायें लिखीं तब कहीं उसके महत्त्व को समाज समझ सकी । इसके बीच छुटपुट उल्लेख होते रहे हैं पर वे बहुत अधिक महत्त्वपूर्ण नहीं हैं । समन्तभद्र, अकलंक आदि आचार्यो के हाथ तब तक कुन्दकुन्द के ग्रन्थ नहीं आये होंगे इसलिए उन्होंने उनका उल्लेख नहीं किया । और फिर समन्तभद्र, अकलंक आदि आचार्य दार्शनिक थे और कुन्दकुन्द पूर्णतः आध्यात्मिक थे। इस दृष्टि से वे यदि उनका उल्लेख करते तो यह अप्रासंगिक-सा भी होता । शिवकुमार कोई राजा ही रहा हो यह आवश्यक नहीं । वह एक साधारण श्रावक या श्रेष्ठी भी रह सकता है । इसके अतिरिक्त कुन्दकुन्द की जो परम्परा उन्हें जिनचन्द्र या भद्रबाहु से जोडती है उसका भी तो कोई मूल्य होगा ही । उसका हम अपलाप भी नहीं कर सकते । द्वितीय - तृतीय शताब्दी में हुए शिवार्य ने अपनी भगवती आराधना में उनका उल्लेख किया ही है किसी न किसी रूप में इसलिए कुन्दकुन्द की तिथि ई. प्रथम-द्वितीय शताब्दी ही मानी जानी चाहिए । शेष प्रश्नों के उत्तर में व्यावहारिकता के आधार पर यदि हम विचार करें तो यही लगता है कि आचार्य कुन्दकुन्द किसी भी कीमत पर इस समय से बाहर नहीं रखे जा सकते । सरस्वती गच्छ की पट्टावली में कुन्दकुन्द का नाम माघनन्दि और जिनचन्द्र के बाद आया है । यह माघनन्दि यदि धरसेनाचार्य के पूर्वज हैं तो कुन्दकुन्द पुष्पदन्त-भूतबली के लगभग समकालीन माने जा सकते हैं । अर्थात् लगभग वी. नि. सं. ७०० (वि. सं. २३०) कुन्दकुन्द का समय है ।

### गुणस्थान सिद्धान्त

डॉ. सागरमल जैन ने ''गुणस्थान सिद्धान्त और विश्लेषण'' पुस्तक (पृ. १२) में गुणस्थान के विकासक्रम का निर्धारण करते हुए आचार्य कुन्दकुन्द को उमास्वाति का परवर्ती मानकर उन्हें लगभग छठी शताब्दी का आचार्य माना है । वे लिखते हैं -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मुझे लगता है कि कसायपाहुड, तत्त्वार्थसूत्र एवं उसके भाष्य के काल में आध्यात्मिक -विशुद्धि या कर्म-विशुद्धि का जो क्रम निर्धारित हो चुका था, वही आगे चलकर गुणस्थान सिद्धान्त के रूप में अस्तित्व में आया । यदि कसायपाहुड और तत्त्वार्थ सूत्र चौथी शती या उसके पूर्व की रचनाएँ हैं तो हमें यह मानना होगा कि गुणस्थान की सुव्यवस्थित अवधारणा चौथी और पाँचवीं शती के बीच ही कभी निर्मित हुई होगी, क्योंकि लगभग छठी शती से सभी जैन विचारक गुणस्थान सिद्धान्त की चर्चा करते प्रतीत होते हैं । इसका एक फलितार्थ यह भी है कि जो कृतियाँ गुणस्थान की चर्चा करती हैं, वे सभी लगभग पाँचवीं शती पश्चात् की हैं । यह बात भिन्न है कि तत्त्वार्थसूत्र और कसायपाहुड को प्रथम-द्वितीय शताब्दी का मानकर इन ग्रन्थों का काल तीसरी-चौथी शती माना जा सकता है । किन्तु इतना निश्चित है कि षट्खण्डागम, भगवती-आराधना एवं मूलाचार के कर्ता तथा आचार्य कुन्दकुन्द उमास्वाति से परवर्ती ही हैं, पूर्ववर्ती कदापि नहीं । आचार्य कुन्दकुन्द की विशेषता यह है कि उन्होंने अपने पूर्ववर्ती इन जैन चिन्तकों, माध्यमिकों एवं प्राचीन वेदान्तियों विशेष रूप से गौड़पाद के विचारों का लाभ उठाकर जैन अध्यात्म को एक नई ऊँचाई पर पहुँचाया । मात्र यही नहीं, उन्होंने अपने पूर्ववर्ती आचार्यो की गुणस्थान, जीवस्थान, मार्गणास्थान आदि अवधारणाओं से पूर्णतया अवगत होकर भी शुद्धनय की अपेक्षा से आत्मा के सम्बन्ध में इन अवधारणाओं का स्पष्ट रूप से खण्डन किया है। यह प्रतिषेध तभी सम्भव था, जब उनके सामने ये अवधारणाएँ सुस्थिर होती ।

डॉ. जैन का यह मत प्रस्थापन निश्चित ही गंभीर विचारमन्थन की अपेक्षा रखता है । मात्र गुणस्थान के उल्लेख का आधार लेकर आचार्यो के कालक्रम का निर्धारण किया जाये तो समूचे आगम और निर्युक्ति साहित्य पर पुनर्विचार करना पड़ेगा जिससे परम्परागत स्थापनाएं विश्रृंखलित हो जायेंगी। अतः अधिक सयुक्तिक यह लगता है कि हम प्रस्तुत ग्रन्थ के अभिधेय पर विचार पहले करें और फिर उसके आधार पर ग्रन्थ के कालक्रम की स्थापना की ओर आगे बढें ।

डॉ. जैन ने गुणस्थान के विकासक्रम में आचार्य भद्रबाहु की आचारांग निर्युक्ति को विशेष महत्त्व दिया है । उसमें गाथासंख्या १२८७ के बाद की दो

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गाथाओं में चौदह गुणस्थानों का उल्लेख हुआ है पर उन्हें प्रक्षिप्त मानकर इस उल्लेख को नकारने का प्रयत्न किया गया है जो सही नहीं माना जा सकता । यह ग्रन्थ आचार्य भद्रबाहु का है जिन्हें लगभग छठी-सातवीं शताब्दी का माना जाना चाहिए।

इस प्रकार समीक्षात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह कहना युक्तिसंगत नहीं लगता कि गुणस्थान का विकास छठी शताब्दी के बाद हुआ है । सच तो यह है कि ईसवी सन् की प्रारम्भिक शताब्दियों में ही गुणस्थान सिद्धान्त की परम्परा पूर्ण विकसित रूप में मिलने लगती है । षड्खण्डागम इसका उदाहरण है । अतः उसे छठी शताब्दी के आसपास नहीं माना जा सकता है। वह तो लगभग ईसा की प्रथम शताब्दी की रचना मानी जाती है । कुन्दकुन्द के ग्रन्थ भी लगभग उसी समय के हैं। अतः उनपर शंकराचार्य का प्रभाव मानना भी गलत है । तथ्य तो यह है कि शंकराचार्य ने कुन्दकुन्द से बहुत कुछ आदान किया है ।

श्वेताम्बर सम्प्रदाय में 'जीवसमास' नामक ग्रन्थ का प्रकाशन अज्ञातकर्तृक के रूप में सामने आया है । वह 'पूर्व' पर आधारित अवश्य रहा है पर वह षड्खण्डागम का ही संक्षिप्त रूप है । उत्तरकालीन महाराष्ट्री प्राकृत में लिखा यह ग्रन्थ षड्खण्डागम का पूर्ववर्ती कैसे हो सकता है ?'बहुभंगदिट्ठियाए' कहकर ग्रन्थकर्ता ने उसे दिगम्बर परम्परा की ओर संकेत किया है । वह षड्खण्डागम का उपजीव्य नहीं, बल्कि षड्खण्डागम उसका उपजीव्य है ।

अतः गुणस्थान का आधार लेकर कुन्दकुन्द को छठी शताब्दी के बाद का आचार्य सिद्ध करना मात्र पक्षव्यामोह की बलबत्ता को प्रदर्शित करना है । कुन्दकुन्द ने जीवस्थान, मार्गणास्थान और गुणस्थानों का वर्णन कहीं स्वतन्त्र रूप से और कहीं पारम्परिक सम्बद्ध रूप से किया है । इस दृष्टि से उन्हें इतना पीछे नहीं ढकेला जा सकता है ।

षट्खण्डागम के बाद तो दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों परम्पराओं में समान रूप से गुणस्थान पर अनेक ग्रन्थ लिखे गये । मूलाचार (पर्याप्ति अधिकार), कार्तिकेयानुप्रेक्षा (९.१०६-१०८), आचारांग निर्युक्ति, पंचसंग्रह, बन्धद्वार, आदि ग्रन्थों में गुणस्थानों का वर्णन खूब मिलता है । जहां तक तत्त्वार्थ सूत्र का प्रश्न है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उसके विवेचन का उद्देश्य जीव की आध्यात्मिक विकास मात्रा का वर्णन करना रहा ही नहीं । इसलिए वहां गुणस्थान का क्रमिक वर्णन नहीं मिलता । फिर भी यथाप्रसंग उसके नवम अध्याय में लगभग सभी गुणस्थानों के उल्लेख दिखाई दे जाते हैं । इसलिए उसे गुणस्थान का मूल स्रोत बताना इतिहास और परम्परा को झुठलाना होगा । इस वर्णन में गुणस्थान की विविध अवस्थाओं के सन्दर्भ में मतभेद हो सकता है पर इसका तात्पर्य यह नहीं कि उतने मात्र से अन्य सभी ग्रन्थों के उल्लेखों को नकार दिया जाये और उन्हें यापनीय आदि की संज्ञा देकर उत्तरकालीन कह दिया जाये। इस पर हमें अधिक गम्भीरता पूर्वक विचार करने की आवश्यकता है । इसी तरह आचार्य कुन्दकुन्द के समय को पांचवीं–छठी शताब्दी कह देना नितान्त भ्रामक है । इस सन्दर्भ में आचारांग निर्युक्तिकार भद्रबाहु को तत्त्वार्थ सूत्र के समकक्ष बैठाकर आचारांग निर्युक्ति को पूर्वतर सिद्ध करने का प्रयत्न करना भी एक दुस्साहस ही होगा ।

तत्त्वार्थ सूत्र में जिन दस आध्यात्मिक अवस्थाओं का वर्णन मिलता है वह सूत्र उल्लेखनीय है सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानन्तवियोजकदर्शनमोहक्ष पकोपशमकोपशान्त मोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः क्रमशोऽसंख्येय गुण निर्जराः (सूत्र ९.४५) । ये अवस्थाएं कर्म निर्जरा के प्रसंग में निर्दिष्ट हैं । यहां गुणस्थान में निर्दिष्ट शब्दों का प्रयोग तो अवश्य मिलता है पर इसे पूरी तरह से गुणस्थान का पर्यायार्थक नहीं कहा जा सकता । गुणस्थान शब्द का प्रयोग भी उमास्वामी ने नहीं किया है। उन्हें उसकी आवश्यकता भी नही थी ।

ये सारे सन्दर्भ हमें यह कहने को बाध्य करते हैं कि मात्र तत्त्वार्थ सूत्र के आधार पर न गुणस्थान का विवेचन किया जा सकता है और न इतिहास और परम्परा को विघटित किया जा सकता है ।

## उपसंहार

इस प्रकार अबतक प्रमुख विचारों की समीक्षा करने के बाद यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि आचार्य कुन्दकुन्द ई. सन् की प्रथम–द्वितीय शताब्दी के दिगम्बर जैनाचार्य थे जैसा डॉ. ए. एन. उपाध्ये एवं पं. कैलाशचन्द्र शास्त्री की अवधारणा है । उन्होंने स्थूलभद्र के समय पनपी आचार शिथिलिता को दूरकर मूल

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

निर्ग्रन्थ परम्परा को पुनः स्थापित किया । इसे हम यों कह सकते हैं कि मूल निर्ग्रन्थ परम्परा का युग तीर्थंकर ऋषभदेव से प्रारम्भ हुआ और महावीर तक चला । दूसरे युग में धीरे-धीरे श्रुतविच्छिन्नता का क्रम आया जो अंगपाठी आचार्यो तक बना रहा। तीसरे युग का प्रारम्भ आचार्य कुन्दकुन्द से हुआ जिसे मूलसंघ और कुन्दकुन्दान्वय कहा गया। श्वेताम्बर संघ की स्थापना को हम जैन इतिहास का चतुर्थ युग कह सकते हैं । इसी क्रम से जैनसंघ के और भी विकासात्मक सोपान निर्धारित किये जा सकते हैं ।

## आचार्य कुन्दकुन्द की ग्रन्थसम्पदा

दिगम्बर जैन साहित्य परम्परा कसायपाहुड और षड्खण्डागम से प्रारम्भ होती है जो मूलतः कर्मग्रन्थ हैं । अध्यात्म की दृष्टि से कुन्दकुन्द आद्य आचार्य कहे जा सकते हैं जिन्होंने अपने ग्रन्थों में आत्मतत्त्व का गंभीर विवेचन किया है । समयसार, प्रवचनसार और पंचास्तिकाय तो एक प्रकार से उपनिषद्, ब्रह्मसूत्र और भगवद्गीता है । ये सभी ग्रन्थ शौरसेनी प्राकृत में लिखे गये हैं।

कुन्दकुन्द के ग्रन्थों को 'प्राभृत' की संज्ञा दी गई है । प्राभृत के अनेक अर्थ हैं और वे ये हैं - भेंट, पदों से स्फुट (जम्हा पदेहि फुडं तम पाहुडं), तथा तीर्थंकर द्वारा प्रस्थापित । इनसे भी एक और विशेष अर्थ है - जो प्रकृष्ट आचार्यो द्वारा व्याख्यायित है । समयसारादि ग्रन्थ इसी श्रेणी में आते हैं । श्रमण जैन साधुओं की दृष्टि से इन ग्रन्थों की रचना हुई है । निश्चय और व्यवहारनय की दृष्टि से इनमें सुन्दर विवेचन उपलब्ध होता है । इनमें रत्नत्रय की सार्थकता पर विचार किया गया है । सम्यग्दर्शन, सम्यक्ज्ञान और सम्यक् चारित्र पर संयुक्त रूप से पहली बार यहां विवेचन हुआ है।

षट्खण्डागम (सू. ५.५.५०) में श्रुतज्ञान के ४१ पर्यायों में प्रवचनसार भी एक पर्याय है जिसका प्रयोग आचार्य कुन्दकुन्द ने किया है । अर्थात् कुन्दकुन्द के ग्रन्थ श्रुतज्ञान रूप हैं -

### १. परिकर्म

कदाचित् यह कुन्दकुन्द का आद्यग्रन्थ रहा है । इन्द्रनन्दि के अनुसार यह षड्खण्डागम के प्रारम्भिक भाग पर टीकात्मक ग्रन्थ था जो आज उपलब्ध नहीं है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परन्तु धवला में इसे अनेक बार उद्धृत किया गया है । इन्द्रनन्दी ने भी इसका उल्लेख किया है । इसका तात्पर्य है कि वह ११ वीं शताब्दी तक विद्यमान था ।

परिकर्म नामक यह टीका आचार्य कुन्दकुन्द ने अपनी जन्मभूमि कोण्डकुन्दपुर में रहकर ही लिखी थी । वह षट्खण्डागम के प्रथम तीन खण्डों पर १२००० श्लोक प्रमाण ग्रन्थ था । वीरसेन ने धवला टीका में परिकर्म से अनेक उद्धरण दिये हैं । ये उल्लेख जीवट्ठाण में अधिक मिलते हैं जिनका सम्बन्ध गणित से अधिक है । यह टीका गद्य और पद्य का मिश्रित रूप रहा होगा ।

### २. मधलाचार

मूलाचार वस्तुतः कुन्दकुन्द का ही ग्रन्थ होना चाहिए । वट्टकेर उनका विशेषण रहा होगा। ग्रन्थ की अन्तिम पुष्पिका में भी इसे कुन्दकुन्द रचित माना गया है – ''इति मूलाचारविवृतौ द्वादशोऽध्यायः । कुन्दकुन्दाचार्यप्रणीत मूलाचाराख्य विवृत्तिः । कृतिरियं वसुनन्दिनः श्रीश्रमणस्य । डॉ. एन. एन. उपाध्ये ने दक्षिण में मूलाचार की प्रतियां देखी थीं जिनमें कुन्दकुन्दाचार्य को ही उसका लेखक माना गया है। श्री फडकुले शास्त्री ने भी उसका सम्पादन और अनुवाद ऐसी ही प्रति को सामने रखकर किया था । मूडबिद्री के सूचीपत्र में भी उसका उल्लेख है पर न जाने उसकी प्रतियां अब कहां खो गई हैं । प्रयत्न करने पर भी मुझे देखने नहीं मिल सकीं । जुगल किशोर मुख्तार, हीरालाल सिद्धान्तशास्त्री, और परमानन्द शास्त्री जैसे विद्वानों ने भी मूलाचार को कुन्दकुन्द की ही कृति माना है । परन्तु नाथूराम प्रेमी ने उसे वट्टकेर नामक पृथक् आचार्य की कल्पना कर उसे उनकी रचना मान ली है । वट्टकेर नामक आचार्य की और कोई भी कृति हमारे सामने नहीं है । तिलोयपण्णत्ति आदि ग्रन्थों में वट्ट शब्द का प्रयोग वर्तुल आदि अर्थो में हुआ है। उसे वस्तुतः कुन्दकुन्द का विशेषण ही माना जाना चाहिए। इस पर हम पृथक् रूप से मूलाचार की भूमिका में विचार कर रहे हैं ।

मूलाचार आचारांग का अंग माना गया है । यह १२ अधिकारों में विभक्त हैं – १) मूलगुणधिकार, २) वृहत् प्रत्याख्यान – संस्तरस्तवाधिकार, ३) संक्षेप प्रत्याख्यानाधिकार, ४) समाचाराधिकार, ५) पंचाचाराधिकार,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

६) पिंडशुद्धि अधिकार, ७) षडावश्यकाधिकार, ८) द्वादशानुप्रेक्षाधिकार, ९) अनगारभावनाधिकार, १०) समयसाराधिकार, ११) शीलगुणाधिकार, और पर्याप्त्यधिकार ।

इन अधिकारों में मुनि के आचार का विस्तृत वर्णन उपलब्ध है । इस ग्रन्थ पर आचार्य वसुनन्दि की संस्कृत टीका है और मेघन्द्राचार्य की कन्नड टीका है । संस्कृत टीका के अनुसार इसमें १२५२ प्राकृत गाथाएँ हैं । पण्डित जिनदास फडकुले ने अपनी हिन्दी प्रस्तावना में इसे आचार्य कुन्दकुन्द कृत माना है और लगभग १५० अधिक गाथाओं का उल्लेख किया है । कन्नड टीका के आधार पर उन्होंने उसका सम्पादन और हिन्दी अनुवाद किया था । परन्तु मूडबिद्री में यह कन्नड प्रति प्रयत्न करने के बावजूद प्राप्त नहीं हो सकी । इसके अध्यायों में क्रमभंग भी हुआ है । हमने वसुनन्दि संस्कृत टीका साहित्य हिन्दी संस्करण को अपना आधार बनाया है ।

मूलाचार की अनेक गाथाएँ परम्परागत दिखाई देती हैं । दशवैकालिक, आवश्यक सूत्र आदि ग्रन्थों में भी मूलाचार की गाथाएँ उपलब्ध हैं । इसकी गाथाएँ प्रवचनसार, समयसार, पंचास्तिकाय आदि ग्रन्थों में भी मिलती हैं । अतः यह ग्रन्थ कुन्दकुन्दाचार्य का ही होना चाहिए।

### ३. समयसार

यह एक विशुद्ध आध्यात्मिक ग्रन्थ है । समय का तात्पर्य है – पदार्थ, समय, लोक, शास्त्र और आत्मा । इन सभी तत्त्वों का विवेचन इस ग्रन्थ में मिलता है । फिर भी यहां 'समयते एकत्वेन युगपज्जानाति गच्छति च' इस निरुक्ति के अनुसार 'समय' शब्द का अर्थ प्रधानतः जीव होता है और प्राभृत का अर्थ होता है शास्त्र – (प्रकर्षेण आसमन्तात् भृतम् इति प्राभृतम्) अर्थात् समय प्राभृत आत्मा का शास्त्र है । इसे ही प्रवचनसार के आधार पर समयसार कहा जाने लगा।

आचार्यो ने वस्तु तत्त्व का विवेचन दो दृष्टियों से किया है – शास्त्रीय दृष्टि और आध्यात्मिक दृष्टि । शास्त्रीय विवेचन दृष्टि में नैगमादिनय और द्रव्यार्थिक – पर्यायार्थिकनय का आधार लिया जाता है और आध्यात्मिक दृष्टि निश्चय नय–व्यवहारनय से निरूपण करती है । यहां निश्चयनय में द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दोनों नयों का समावेश हो जाता है । व्यवहारनय में मात्र उपचार कथन रह जाता है। अर्थात् आध्यात्मिक दृष्टि में आत्मा के शुद्ध स्वरूप का ही कथन प्रमुखता से किया जाता है । इसे हम यों कह सकते हैं कि शास्त्रीय दृष्टि में निमित्त और उपादान दोनों कारणों का समान मूल्य है । मिट्टी और कुम्हार, चाक, जल, वायु आदि सभी का सहयोग समान रूप से घडे के उत्पन्न होने में कार्यकारी है । अतः शास्त्रीय दृष्टि में मूल उद्देश्य जीवादि पदार्थो का विवेचन रहता है जबकि आध्यात्मिक दृष्टि में उस नय विवेचन से आत्मा के शुद्ध स्वरूप को प्राप्त करने का लक्ष्य रहता है । शास्त्रीय दृष्टि में जीवादि सभी पदार्थ का विवेचन व्यवहार मूलक है । सभी आचार्यो ने प्रायः इसी आधार पर उनका विवेचन किया है । मात्र कुन्दकुन्द का समयपाहुड ही है जिसमें निश्चयनय के आधार पर उनका विवेचन विशेष हुआ है ।

समयसार पर प्रमुखतः दो टीकायें मिलती हैं – अमृतचन्द्रसूरि की और जयसेन की । अमृतचन्द्राचार्य के अनुसार समयसार की कुल गाथाएँ ४१५ हैं जबकि जयसेनाचार्य ने यह संख्या ४३८ बतलाई है – १) जीव अधिकार (६७ गाथाएं), २) अजीव अधिकार (६८ गाथाएं), ३) कर्ता और कर्म अधिकार (७६ गाथाएं), ४) पुण्य-पाप अधिकार (१९ गाथाएं), ५) आश्रव अधिकार (१७ गाथाएं), ६) संवर अधिकार (१२ गाथाएं), ७) निर्जरा अधिकार (४४ गाथाएं), ८) बंधाधिकार (५१ गाथाएं), ९) मोक्ष अधिकार (२० गाथाएं) और १०) सर्वविशुद्ध ज्ञानाधिकार (१०८ गाथाएं)।

समयसार अथवा समयपाहुड विशुद्ध आध्यात्मिक ग्रन्थ है । इसमें आत्मा को आधार मानकर निश्चयनय से चिन्तन किया गया है । समय का अर्थ ही आत्मा है अर्थात् जो सब को एक साथ जानता है (सम अयति) वह समय है । पंचास्तिकाय (गा. ३) में जीव, अजीव, धर्म, अधर्म और आकाश इन पांच द्रव्यों के समवाय को समय कहा गया है । अर्थात् ये सभी द्रव्य समय की अर्थ-सीमा में आ जाते हैं ।

नय विभिन्न दृष्टिकोणों का समन्वय करते हुए एक दृष्टि से वस्तुतत्त्व का विवेचन करता है । सापेक्ष कथन न होने पर वह दुर्नय कहलाता है । तत्त्वार्थसूत्र में द्रव्यार्थिक-पर्यायार्थिक नय जैसे भेद तो नहीं हैं पर नय के नैगमादि भेद अवश्य किये

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गये हैं (१.३३) । कुन्दकुन्द ने निश्चयनय को भूतार्थ और व्यवहारनय को अभूतार्थ कहा है । अभूतार्थ का तात्पर्य है वस्तु का स्वस्वरूपात्मक रूप न होना। कर्मबन्धात्मक रूप अभूतार्थ है, अशुद्ध है क्योंकि वह आत्मा का मूल स्वरूप नहीं है । फिर भी वह अभूतार्थक स्वरूप संसार में दिखाई तो देता ही है इसलिए व्यवहारनय की आवश्यकता होती है । व्यवहारनय के बिना परमार्थ का उपदेश संभव भी नहीं है । इसलिए कुन्दकुन्द ने दोनों नयों से आत्मतत्त्व का विवेचन किया है ताकि साधक आत्मतत्त्व की यथार्थ स्थिति से परिचित हो सके ।

आत्मतत्त्व प्रारम्भ से ही एक विवादग्रस्त विषय रहा है । जैन दर्शन में मूल द्रव्य छह माने जाते हैं । उनमें धर्म, अधर्म, आकाश और काल अपने शुद्ध स्वरूप में कार्य करते रहते हैं पर जीव और पुद्गल परस्पर सम्बद्ध होकर संसार में अनादिकाल से भटक रहे हैं ।

अद्वैतवादी एक ही मूल तत्त्व को मानते हैं और उसीसे जड़ और चेतन की सृष्टि को स्वीकार करते हैं । वे संसार को स्वप्नवत् मिथ्या मानते हैं और परिणामवाद के आधार पर पुनर्जन्म को स्पष्ट करते हैं । सांख्य दर्शन जड़ तत्त्व को तो परिणामी मानता है पर चेतनतत्त्व को कूटस्थ नित्य और अपरिणामी स्वीकार करता है । इसलिए वहां चेतन कर्ता नहीं, मात्र भोक्ता है । वह स्वभावतः विशुद्ध है, अपरिणामी है, अविकृत है, कर्ता तो जडतत्त्व है जो विकारग्रस्त होता है, परिणामी है । इसलिए संसार और मोक्ष प्रकृति या प्रधान नामधारी जड़ तत्त्व का होता है, चेतन तत्त्व का नहीं। चेतन तत्त्व न बंधता है, न मुक्त होता है। बौद्धादि दर्शनों में भी इसी तरह आत्मतत्त्व को अनेक रूपों में माना जाता है।

साधारण जनता आत्मा के इस विवाद को समझ नहीं पाती और वह व्यर्थ में उलझ जाती है । आचार्य कुन्दकुन्द ने इस समस्या को व्यावहारिक रूप से सुलझाने का प्रयत्न किया और कहा कि यह स्थिति वस्तुतः व्यवहारमूलक है जो बाह्य रूप से हमें दिखाई देती है । इसलिए व्यवहारनय अभूतार्थक है । जीव का शुद्ध स्वरूप तो निश्चयनय से ही ज्ञातव्य है । इसलिए उसे भूतार्थ कहा जाता है । भूतार्थ को समझने के लिए अभूतार्थ का आश्रय लेना पड़ता है । इसलिए निश्चयनय और व्यवहारनय,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दोनों का आधार लिये बिना आगम और सिद्धान्त को नहीं समझा जा सकता है। अनार्य पुरुष को समझाने के लिए अनार्य भाषा का उपयोग करना ही पडेगा (समयसार, गाथा ८)।

इस तरह समयसार आत्मा की शुद्धावस्था का वर्णन करता है। समपूर्वक आचरण ही समयसार है जो निश्चय चारित्र रूप शुद्धोपयोगी आत्मा की शुद्धावस्था को प्राप्त कराता है। समयसार का प्रयोजन ही है एकत्व विभक्त आत्मा का दर्शन कराना। यहां निश्चयनय के साथ ही व्यवहारनय की उपयोगिता को भी स्पष्ट किया गया है। शुद्धनय का उपदेश उन्हीं जीवों के लिए उपादेय है जो परम भाव अर्थात् उत्कृष्ट अवस्था में अवस्थित हैं।

**४. प्रवचनसार**

प्रवचनसार (पवयणसार) तीन श्रुतस्कन्धों या अधिकारों में विभाजित है ज्ञान, ज्ञेय और श्रमणाचार। ग्रन्थ रचना के पीछे कदाचित् श्रमणों को वीतराग चरित्र में स्थापित करने का उद्देश्य रहा है। ज्ञानाधिकार के प्रारम्भ में चारित्र को धर्म कहकर साम्यभाव का नाम ही धर्म माना है। जीव के तीन भाव-प्रकार होते हैं - शुभ, अशुभ और शुद्ध। शुभभाव से स्वर्ग, अशुभ भाव से नरक और शुद्ध भाव से मोक्ष प्राप्त होता है। इन्हें उपयोग भी कहा जाता है। शुद्धोपयोगी सर्वदर्शी होता है। आत्मा ज्ञान स्वरूप है। और ज्ञान ज्ञेय बराबर है। ज्ञेय लोकालोक में व्याप्त है। अतः ज्ञान भी सर्वगत है। इसमें ज्ञानी न तो ज्ञेयों से आविष्ट होता है और न ज्ञेय ही ज्ञान में प्रविष्ट होते हैं। फिर भी ज्ञानी इन्द्रियों की सहायता के बिना ही संपूर्ण जगत को जानता है (गा. २८-२९)। यह केवलज्ञान सुख स्वरूप है और इन्द्रियजन्य सुख हेय है (गा. ७६)। तृतीय अधिकार श्रमणाचार से संबद्ध है। इसमें २८ मूलगुणों का वर्णन है और संवर के भंग होने पर उसका संधारण करना चाहिए आदि मूल मुद्दों पर विचार किया गया है।

प्रवचनसार वस्तुतः चारित्रप्रधान ग्रन्थ है। इसमें श्रमण के लिए सम्यक् चारित्र का वर्णन किया गया है। शुद्धोपयोग ही उसका चारित्र है। इसीसे वह परमात्म भाव को प्राप्त करता है। यही जिनशासन है, यही प्रवचनसार है (३.७५)। इसमें सागार और अनगार चर्या का निश्चय-व्यवहार की दृष्टि से वर्णन किया गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उसकी दृष्टि में गृहस्थों का शुभोपयोग शुद्धोपयोगोन्मुखी होना चाहिए। तभी निर्वाण की प्राप्ति होती है।

**तेसिं विसुद्धदंसणणाणपहाणासमं समासेज्ज ।**
**उवसंपयामि सम्मं जत्तो णिव्वाण संपत्ती ।।**

प्रवचनसार में निश्चय के साथ व्यवहार का भी आश्रय विषय के प्रतिपादन के लिए लिया गया है। श्रमणावस्था के बिना मोक्षप्राप्ति नहीं हो सकती पर व्यवहार की दृष्टि से सागारावस्था को उसके सोपान के रूप में स्वीकार किया जा सकता है। इस दृष्टि से ज्ञान, ज्ञेय और चारित्र इन तीन अधिकारों में ग्रन्थ को विभक्त किया गया है। 'धम्मो त्ति विसेसिदो समणो' कहकर आचार्य ने श्रमण की सुन्दर परिभाषा दी है –

**समसत्तुबंधुवग्गो समसुहदुक्खो पसंसणिदसमो ।**
**समलोट्ठु कंचणो पुण जीविदमरणे समो समणो ।।३.४१ ।।**

आचार्य ने प्रवचनसार में पर्याय दृष्टि से भी विचार किया है। अशुभ और शुभ भाव विभाव पर्याय हैं। ये वैभाविक परिणमन रत्नत्रय के परिपालन से ही दूर हो सकते हैं। आत्मा की शुभ पर्याय की स्थिति केवलज्ञान से पूर्व की अवस्था हैं। आत्मा की शुभ पर्याय की स्थिति केवलज्ञान से पूर्व की अवस्था है। अतीत और अनागत पर्याय असद्भूत पर्याय हैं परन्तु केवलज्ञान में प्रतिबिम्बित होने की दृष्टि से उन्हें सद्भूत पर्याय भी कहा गया है। आत्मा की मानव पर्याय अघातिया कर्मो के नष्ट होने तक ही रहती है। उसके बाद सिद्ध अवस्था आ जाती है और पर्याय जगत समाप्त हो जाता है। यही स्वभाव पर्याय है। इसी को ध्रौव्य कहते हैं। तात्पर्य यह है कि शुद्धोन्मुखी शुभोपयोग ही उपादेय है। निरपेक्ष शुभोपयोग संस्तरण का कारण है।

शुभोपयोग व्यवहार है और शुद्धोपयोग निश्चय है। व्यवहार पूर्वक ही निश्चय होता है। वीतरागचारित्र के समान सरागचारित्र भी मान्य है पर वह वीतरागचारित्रोन्मुखी होना चाहिए। इसीलिए 'चारित्तादो णिव्वाणं' कहा गया है। अशुभोपयोग पूर्णतःहेय है पर शुभोपयोग कथंचित् है। शुद्धोपयोग की प्राप्ति के लिए वह नितान्त उपयोगी है। कर्मबन्ध की दृष्टि से शुभोपयोग को भले ही अशुभोपयोग

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के समान त्याज्य माना गया हो (१.७२) पर निर्वाण प्राप्ति के लिए वह अपरिहार्य है । शुभोपयोगी व्यक्ति पंच परमेष्ठियों के स्वरूप को भलीभांति जानता - समझता है और जीवमात्र पर अत्यन्त दयालु रहता है । अशुभोपयोग हिंसादि पापकार्यो में मग्न रहता है और शुद्धोपयोगी व्यक्ति माध्यस्थ भाव को धारण करता हुआ निरन्तर ज्ञान स्वरूप आत्मा का ही ध्यान करता है । शुभोपयोगी मुनि आश्रव सहित है और शुद्धोपयोगी मुनि आश्रवरहित होता है । कुन्दाकुन्दाचार्य ने उपयोग की दृष्टि से शुद्धोपयोगी मुनि का निर्देश किया है।

प्रवचनसार पर दो संस्कृत टीकायें मिलती हैं और उनमें गाथा-संख्या का भेद है । अमृतचन्द्राचार्य ने उसमें कुल २७५ (९२+१०८+७५) गाथाएँ मानी हैं जबकि जयसेन के अनुसार उसमें ३११ (१०१+११३+९७) गाथाएँ हैं।

### ५. नियमसार

यह ग्रन्थ १२ श्रुतस्कन्धों में विभाजित है - जीव, अजीव, शुद्ध भाव, व्यवहारचरित्र, निश्चय प्रतिक्रमण, निश्चयप्रत्याख्यान, निश्चय आलोचना, निश्चय प्रायश्चित्त, परम समाधि, परम भक्ति, निश्चय आवश्यक और शुद्धोपयोग । इस पर पद्मप्रभ मलधारी की संस्कृत टीका है जिसके अनुसार आचार्य कुन्दकुन्द ने इसे १८७ गाथाओं में रचा है । नियम पूर्वक जो किया जाये वह नियम है । सम्यक्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र का समन्वित रूप मोक्ष का मार्ग है और उसी को नियम कहा जाता है । उसका फल है परमनिर्वाण । उसी का वर्णन संक्षेप में इस ग्रन्थ में किया गया है । सम्यग्दर्शन का तात्पर्य है अर्थ, आगम और तत्त्वों का श्रद्धान । आप्त वचनों को आगम तथा आगमों में कथित वचनों को तत्त्वार्थ कहा जाता है । जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, काल और आकाश ये तत्त्वार्थ हैं ।

जीव का लक्षण उपयोग है जो दो प्रकार का है - ज्ञानोपयोग और दर्शनोपयोग। ये दोनों उपयोग स्वभाव और विभाव के भेद से दो प्रकार का माना जाता है । केवलज्ञान, केवलदर्शन स्वभाव रूप हैं, शेष मतिज्ञान आदि विभावात्मक हैं । आगे पुद्गल द्रव्यों को और फिर निश्चय और व्यवहार चरित्र को स्पष्ट किया गया है । व्यवहारचारित्र में पांच महाव्रतों, पांच समितियों और तीन गुप्तियों का वर्णन है (गा.

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

५६-५८) । निश्चय चारित्र में आत्मा को समस्त परभावों से भिन्न चिन्तन करने का उपदेश दिया गया है कि मैं मार्गणा, गुणस्थान, जीवस्थान रूप नहीं हैं और न मैं उनका कर्ता, कारयिता या अनुमत्ता हूँ। इस चारित्र को दृढ करने के लिए प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान आलोचना, प्रायश्चित्त आदि षडावश्यकों का स्वरूप निश्चयनय से बतलाया है (गा. ७६-१५३) । बाद में निर्वाण के स्वरूप को स्पष्ट किया गया है (गा. १७७-१८३) ।

नियमसार का तात्पर्य है रत्नत्रय रूप नियम से । इसे पाने के लिए मिथ्यादर्शन आदि का परिहार करने के लिए 'सार' पद का प्रयोग हुआ है । यहां भी निश्चयनय को उपादेय और मोक्ष का प्रत्यक्ष मार्ग माना गया है तथा वयवहार को उसकी प्राप्ति में सहायक कहा गया है । स्व-पर का भेदविज्ञान पैदा करना उसका मुख्य प्रयोजन रहा है । इस दृष्टि से स्व द्रव्य उपादेय और पर द्रव्य हेय है । यह उपादेय ही योग है (गा. १३९) । योगी सदैव यह चिन्तन करता है कि नित्य तथा ज्ञान-दर्शन लक्षण वाला एक आत्मा ही मेरा है, इसके अतिरिक्त परद्रव्य के संयोग से होने वाले समस्त भाव बाह्य हैं और वे मुझ से पृथक् हैं (गा. १०२) । इस दृष्टि से यहां षड्द्रव्यों का विस्तार से वर्णन किया गया है और फिर रत्नत्रय, भेदविज्ञान, षडावश्यक, केवलि, निर्वाण, आत्मत्रय आदि का गंभीर विवेचन हुआ है । इस विवेचन में आचार्य ने निश्चयनय, निर्वाण और व्यवहारनय का भरपूर उपयोग किया है ।

### ६. पंचास्तिकाय

अस्तिकाय का तात्पर्य है कि द्रव्य दिशाओं में प्रसरण करने की क्षमता रखता है । प्रसारण ही उसका कायत्व है । जैनधर्म ऐसे पांच द्रव्य माने जाते हैं जो अस्तिकायिक हैं । इन पंचास्तिकायों में जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म और आकाश इन पांच अस्तिकायों का वर्णन मार्ग-प्रभावना के उद्देश्य से किया गया है । अस्तिकाय का तात्पर्य है कि ये द्रव्य अणु अर्थात् प्रदेशों की अपेक्षा बहुप्रदेशी हैं । इस ग्रन्थ पर दो संस्कृत टीकाएँ उपलब्ध हैं - १) अमृतचन्द्र टीका जिसमें गाथाओं की कुल संख्या १७३ है और दूसरी जयसेन टीका जिसमें १८१ गाथाएँ हैं । अमृतचन्द्राचार्य ने इसे चार भागों में विभाजित किया है - १) पीठिका (२६ गाथाएँ), २-३) दो श्रुतस्कन्ध

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(७८+४९ गाथाएँ), और ४) चूलिका (२० गाथाएँ)। पांचों द्रव्यों के समवाय को समय अथवा लोक कहते हैं । लोक के बाहर का भाग अलोक है । द्रव्य पर्यायवान् और सत्ता सम्पन्न होता है । उत्पाद, व्यय, ध्रौव्य तत्त्वों से युक्त होता है । यहां आचार्य ने कदाचित् वैशेषिक दर्शन को सामने रखकर द्रव्य का लक्षण किया है क्योंकि वहां द्रव्य को सत्ता से पृथक् रखा है । अनेकान्त को स्पष्ट करते हुए आचार्य ने कहा कि ''नासतो विद्यते भावो'' आदि द्रव्य दृष्टि से तो ठीक है पर पर्याय दृष्टि से भी हमें विचार करना पडेगा । (गा. १-१९) । इसके बाद जीवादि द्रव्यों का वर्णन किया गया है (गा. २०-१०४) ।

द्वितीय श्रुतस्कन्ध में नव पदार्थो का वर्णन है - जीव, अजीव, पुण्य, पाप, आश्रव, संवर, निर्जरा, बन्ध और मोक्ष। इसमें निश्चय नय और व्यवहार नय का सुन्दर सामंजस्य बैठाया है । अमृतचन्द्राचार्य ने यह कहकर उसका समारोप किया है - अतएवोभयनयायत्ता परमेश्वरी तीर्थप्रवर्तनेति। निश्चय मोक्षमार्ग के साथ व्यवहार मोक्षमार्ग परम्परा से कार्य का जनक होता है। अर्थात् निश्चय के साथ व्यवहार तो नियम से होता ही है पर व्यवहार के साथ निश्चय हो भी और न भी हो । परम्परा से होने के कारण व्यवहार को भी मोक्षमार्ग स्वीकृत किया गया है ।

### ७. रयणसार

रयणसार जिस रूप में आज उपलब्ध है उस रूप में उसे कुन्दकुन्द की कृति मान लेना सरल नहीं है। लगता है, उसकी लोकप्रियता के कारण उसमें गाथाओं और भाषिक रूपों का मिश्रण अधिक हो गया है । प्रामाणिक रूप से स्थापित होना चाहिए कि यह कृति कुन्दकुन्द की है । फिर उसे पाण्डुलिपियों के आधार पर या भाषिक आधार पर ठीक किया जाना चाहिए । मा. ग्र. माला बम्बई से प्रकाशित षट्प्राभृतादि संग्रह में यह ग्रन्थ मुद्रित हुआ है । इसलिए हमने इसे कुन्दकुन्द के ग्रन्थों में संमिलित किया है । आचार्य जुगल किशोर मुख्तार साहब ने भी उसे कुन्दकुन्द की ही रचना के रूप में स्वीकार किया है ।

रयणसार में श्रावक और मुनियों के कर्तव्यों का आख्यान है । इसमें कहीं १५५ गाथाएँ हैं तो कुछ प्रतियों में १६७ गाथाएँ मिलती हैं । प्रारम्भिक गाथाओं में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कहा गया है कि निर्दोष सम्यग्दर्शन के साथ बाह्य चारित्र भी मुक्ति कारण है (२-१०) क्योंकि वह भय, व्यसन, मद, शंका और भोगाशक्ति से मुक्त रहता है। उसके ये सब ७० गुण हैं। इनमें श्रावक के दान और पूजा मुख्य कर्तव्य हैं। मुनिधर्म में ध्यान और अध्ययन को प्रमुख माना जाता है। पात्र-अपात्र का विचार किये बिना ही जिन-लिंग को देखकर आहारदान देना चाहिए (गा. १५)। सुपात्र को आहार दान दिया जाये तो और भी अच्छा है। सप्तांग राज्य, नवनिधि, आदि की प्राप्ति सुपात्रदान का फल है।

धर्मद्रव्य के भोग का दुष्परिणाम चिन्तनीय है। जीर्णोद्धार, प्रतिष्ठा, जिनपूजा और तीर्थयात्रा के के लिए संकलित धन का उपभोग करने वाला नरक में जाता है। पूजा, दान आदि द्रव्य का अपहरण करने वाला तरह-तरह के दुःखों का भाजक होता है (गा. ३२-३३)। दुष्ट और असहिष्णु व्यक्तियों को सम्यक्त्व विरहित कहा गया है (गा. ४७) और यह माना गया है कि सम्यग्दृष्टि जीव वैराग्य और ज्ञानभाव से समय व्यतीत करता है (गा. ५३)। मिथ्यादृष्टि जीव बाह्यक्रियाकाण्ड करता हुआ जन्म-मरण के चक्कर में पडा रहता है (गा. ६४) आत्मज्ञान के बिना बाह्य लिंग निरर्थक है (गा. ८४)। दान, दया, धर्म के बिना गृहस्थ की शोभा नहीं (गा. ८७)।

''अज्झयणमेव झाणं'' कहकर यहां आचार्य ने प्रवचनसार के अभ्यास करने की सलाह दी है (गा. ९०)। श्रुतज्ञान के अभ्यास का महत्त्व बताते हुए मुनि के स्वरूप पर चिन्तन किया है (गा. ९३) और फिर जैनधर्म के विराधक साधुओं के लक्षण दिये हैं (गा. ९४-१०६)। मुनि-चर्या के भेद (गा. १०८) बताते हुए निश्चय-व्यवहार रूप रत्नत्रय का ज्ञान होना आवश्यक माना है (गा. ११९), और कहा है कि विषयों से विरक्त मुनि ही मुक्त हो पाता है (गा. १२५)।

डॉ. उपाध्ये ने इस ग्रन्थ को उसकी गाथा संख्या भेद, पुनरावृत्ति, अपभ्रंश पद्यों की उपलब्धि एवं, गण गच्छ आदि का उल्लेख आदि होने से उसे कुन्दकुन्द के ग्रन्थ होने में आशंका प्रकट की है, पर यह सही नहीं लगता। अपभ्रंश का प्रभाव तो वस्तुतः लिपिकारों की देन है और शेष मुद्दे तो प्राचीनता के ही पोषक हैं। गण, गच्छ आदि के उल्लेख तो पालि-साहित्य में भी आते हैं। इसपर कन्नड टीका भी है। डॉ.

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

देवेन्द्र कुमार शास्त्री ने इसका सम्पादन और अनुवाद किया है।

### ८. तिरुक्कुरल

स्व. प्रो. चक्रवर्ती ने तमिल भाषा के प्राचीनतम काव्य तिरुक्कुरल को एलाचार्य कुन्दकुन्द की रचना के रूप में प्रस्थापित किया है । कोई इसे तिरुवल्लुवर विरचित मानता है । यदि एलाचार्य और तिरुवल्लुवर अभिन्न व्यक्तित्व हैं तो यह ग्रन्थ जैन ग्रन्थ होना चाहिए और उसके रचयिता आचार्य कुन्दकुन्द हो सकते हैं – उसके मंगलाचरण में ही आदि भगवान (ऋषभदेव) का उल्लेख आया है । आगे अष्टगुणी सिद्ध भगवान को भी नमस्कार किया गया है। इसमें तीन कांड है – धर्म, अर्थ और काम जिनमें १३३० सूक्तियां हैं । ये सूक्तियां दस-दस द्विपदी (कुरल) के हिसाब से १३३ अध्यायों में विभाजित हैं ।

### ९. अष्टपाहुड

कहा जाता है, आचार्य कुन्दकुन्द ने ८४ पाहुडों की रचना की थी पर वे उपलब्ध नहीं होते। आचार्य श्रुतसागर सूरि को छह पाहुड प्राप्त हुए – दंसण, चरित्त, सुत्त, बोध, भाव और मोक्ख पाहुड। इन पाहुडों पर उन्होंने संस्कृत टीका लिखी और षट्प्राभृत के नाम से उन्हें संकलित कर दिया । बाद में शील और लिंग पाहुड भी मिल गये तो फिर उन्हें अष्टपाहुड के नाम से प्रकाशित किया गया । यहां हम उनकी विषय सामग्री को संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत कर रहे हैं –

#### १) दंसण पाहुड

दंसण पाहुड में सम्यग्दर्शन के स्वरूप का वर्णन किया गया है । इसमें ३६ गाथाएँ हैं । आचार्य का कहना है कि सम्यग्दर्शन से विहीन व्यक्ति की वन्दना नहीं करनी चाहिए । चारित्र से भ्रष्ट व्यक्ति निर्वाण प्राप्त कर लेते हैं पर सम्यग्दर्शन से भ्रष्ट व्यक्ति निर्वाण को प्राप्त नहीं करता दंसणभट्टा-ण सिज्झन्ति (गा. ३) । उन्हें रत्नत्रय की प्राप्ति नहीं होती और न वे श्रेय-अश्रेय को समझ पाते हैं । जिनशासन के तीन लिंग अर्थात् वेष हैं – १) दिगम्बर मुद्रा, २) उत्कृष्ट श्रावक, और ३) आर्यिका । आचार्य ने यहां श्वेताम्बर सम्प्रदाय को परिग्रहत्यागी होने पर भी सवस्त्र होने के कारण जिनसम्मत नहीं माना । आचार्य कुन्दकुन्द ने व्यवहारनय से जीवादि तत्त्वों के श्रद्धान

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

को सम्यग्दर्शन कहा है और निश्चयनय से आत्मा का श्रद्धान करना सम्यक्त्व माना है (गा. २०) । असंयमी की वन्दना नहीं करनी चाहिए। ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप को संयम गुण माना है (गा. ३०) । इनसे ही निर्वाण की प्राप्ति होती है । क्रिया, ज्ञान और श्रद्धा इन तीनों की एकता ही निर्वाण प्राप्ति का कारण है (गा. ३२)

### २) चारित्त पाहुड

इसमें ४४ गाथाएँ हैं । इन गाथाओं में आचार्य ने कहा है कि ज्ञान और दर्शन के संयोग से चारित्र होता है – वह दो प्रकार का है । शुद्ध सम्यक्त्वचरण चारित्र और संयमचरण चारित्र। सम्यग्दर्शन के २५ दोष हैं – ३ मूढता, ८ मद, ६ अनायतन, और शंकादि ८ दोष । इन दोषों से मुक्त होने पर ही सम्यक्त्वी मोक्षमार्ग पाता है निर्मोही होकर। चारित्र के दो भेद हैं । सागर और अनगार चारित्र । सागार के लिए बारह अणुव्रतों और ११ प्रतिमाओं का निर्धारण हुआ है । चार शिक्षाव्रतों में आचार्य कुन्दकुन्द ने सामायिक, प्रोषधोपवास, अतिथिसंविभाग और सल्लेखना को संमिलित किया है । इस विषय में उत्तरकालीन आचार्यो में मतभेद हैं । पंचेन्द्रियों को वश में करना, पंच महाव्रत धारण करना, पंच समितियों का पालन करना और तीन गुप्तियों को धारण करना, यह अनगार का चारित्र है । इनकी रक्षा के लिए पच्चीस भावनायें होती है । यहां यह स्मरणीय है कि आचार्य कुन्दकुन्द ने आदान और निक्षेप को पृथक्-पृथक् समिति मानकर उत्सर्ग समिति को निक्षेप समिति में गर्भित किया है । बाद में आचार्यो ने आदान निक्षेपण और उत्सर्ग समिति संयुक्त कर दिया और प्रतिष्ठापन और व्युत्सर्ग नामक समिति को पृथक् समिति कर दिया । उत्तरकाल में शिक्षाव्रतों में यथासमय अन्तर आता रहा है ।

### ३) सुत्तपाहुड

इसमें २७ गाथाएँ हैं । यहां सुत्त का अर्थ आगम और आगम में प्रतिपादित अर्थ की खोज है । जैसे धागेसे रहित सुई गुम जाती है वैसे ही आगम से रहित व्यक्ति भी नष्ट हो जाता है (गा. ४)। आगम को जानने वाला, व तत्त्व के यथार्थ रूप को जानने वाला ही सम्यग्दृष्टि है । यह आगम सूत्र व्यवहार एवं निश्चय नयात्मक है । निर्ग्रन्थ मार्ग ही सही मोक्ष मार्ग है । संयमी और निष्परिग्रही मुनि ही बन्दनीय है (गा.

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

११) । परीषही, पाणिपात्री, पूर्ण दिगम्बरी, केशलुची आदि मूलगुणधारी साधु ही पूज्य हैं (गा. २३) । स्त्रीलिंगी मोक्ष को प्राप्त नहीं करती ।

**४) बोह पाहुड**

इसमें ६२ गाथायें हैं । इनमें आयतन, चैत्यगृह, जिनप्रतिमा, दर्शन, वीतराग जिनबिम्ब, जिनमुद्रा, ज्ञान, देव, अर्हन्त तथा प्रव्रज्या का स्वरूप वर्णित है । इन सभी का यहां विस्तार से वर्णन किया गया है । जिन बिम्ब का प्रतिरूप मुनिमुद्रा को ही जिनमुद्रा कहा है । दया से विशुद्ध धर्म, सर्वपरिग्रह से रहित प्रव्रज्या और मोह से रहित देव ये तीनों कल्याणकारी होते हैं (गा. २५)। इन सभी तत्त्वों का विवेचन करने के बाद आचार्य कुन्दकुन्द ने प्रव्रज्या का स्वरूप विस्तार से वर्णित किया है । तदनुसार मुनि को शून्यघर में, वृक्ष के मूल में, उद्यान में, श्मसान में, पर्वत की गुफा में, पर्वत के शिखर पर, भयंकर वन में अथवा वसतिका में निवास करना चाहिए । (४२-६०) । इनमें रहकर मुनि स्वाधीन बना रहता है । उसे यहां रहकर स्वाध्याय, ध्यान करना चाहिए । महाव्रती मुनि को बाईस परीषह सहन करना पडता है । समभाव और पूर्णतः निष्परिग्रही होना ही प्रव्रज्या है ।

**५) भावपाहुड**

इसमें १६३ गाथायें हैं । यहां भाव को ही गुण-दोषों का कारण माना है, द्रव्यलिंग को नहीं। द्रव्यलिंग परमार्थ सिद्धिकारक नहीं है । बाह्य रूप से परिग्रह का त्याग करना निरर्थक है जब तक अन्तरंग कषायादि के परिग्रह का त्याग न किया जाये। अन्तरंग परिग्रह त्याग न करने के कारण इस जीव ने चतुर्गतियों के दुःखों को भोगा है । यहां विस्तार से चतुर्गतियों के दुःखों का वर्णन किया गया है । इसी क्रम में बाहुबली, मधुपिंग, बाहुमुनि, द्वैपायन, शिवकुमार, भव्यसेन, शिवभूति आदि मुनियों का उदाहरण देकर भावों की प्रधानता को स्पष्ट किया है । अतः मुनि को आत्मज्ञानी और आत्मदर्शी होना चाहिए । धर्म से दूर रहने वाला मुनि नग्न रूप में नट ही है - णउसवणो णग्गरूपेण (गा. ७१) । भाव तीन प्रकार के होते हैं - शुभ, अशुभ और शुद्ध । इनमें शुद्ध भाव आत्मलीनता है और उसे ही सर्वोत्कृष्ट माना गया है । यही जिनलिंग है । मोहक्षोभ से रहित परिणाम ही आत्माका धर्म है - मोहक्खोहविहीणो

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिणामो अप्पणो धम्मो (गा. ८३)। आत्म स्वरूप की प्रतीति के बिना कोई भी व्यक्ति सिद्ध नहीं हो पाता (गा. ८६) । यहां चौदह जीवसमास और चौदह गुणस्थान का शब्दोल्लेख एक साथ आया है (गा. ९७) । मिथ्यादृष्टियों के ३६३ भेदों का भी उल्लेख है (गा. १३६)। दर्शन से विहीन जीव चलता हुआ शव है (गा. १४२)। चारों पुरुषार्थ भावों की शुद्धि में हैं (गा. १६३)।

### ६) मोक्खपाहुड

इसमें १०६ गाथाएँ हैं । यहां आत्मा के तीन भेद बताकर उनका विस्तार से वर्णन किया गया है – परमात्मा, अभ्यन्तरात्मा और बहिरात्मा । इन्द्रियां बहिरात्मा हैं, आत्मा का संकल्प अभ्यन्तरात्मा है और कर्मकलंक से रहित आत्मा परमात्मा है (गा. ५) । भेदज्ञान के द्वारा अन्तरात्मा का अवलम्बन लेकर परमात्मा का ध्यान किया जाता है। ऐसे आत्मस्वभाव में लीन योगी निर्वाण को प्राप्त करता है। बहिरात्मा मिथ्यादृष्टि होता है, पर – द्रव्यों में रत रहता है और शरीर–आत्मा को एक मानता है । पर सम्यग्दृष्टि पर–द्रव्यों से विरत होता हुआ सम्यक्तपादि करता है और आत्मा से परमात्मा बन जाता है । सम्यग्दर्शन से शुद्ध व्यक्ति ही शुद्ध कहलाता है (गा. ३९) । चारित्र आत्मा का धर्म है, धर्म आत्मा का समभाव है और समभाव राग–द्वेष से रहित जीव का अभिन्न परिणाम है (गा. ५०) । दिगम्बर मुनि का वेष यथाजात बालक के समान होता है, निष्परिग्रही और संयमी होता है (गा. ९१) । शास्त्राभ्यास होने के बावजूद यदि कोई साधु आत्मस्वभाव से विपरीत कार्य करता है तो वह बालश्रुत और बालचरित्र कहलाता है (गा. १००)।

### ७) लिंगपाहुड

इसमें २२ गाथाएँ हैं । इनमें श्रमण की पहचान और उसकी विशेषतायें बताई गई हैं । भाव ही धर्म है, लिंग मात्र धर्म नहीं है । परिग्रही मुनि पशु है (गा. ५) । कुकृत्यी मुनि पापी है, रसलोलुपी मुनि जिनमार्गी नहीं है, कामासक्त और महिलाओं से सम्पर्क रखने वाला द्रव्यलिंगी है, परमार्थ मुनि नहीं है (गा. २०) ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

### ८) सील पाहुड

इसमें ४० गाथायें हैं। शील और ज्ञान का विरोध नहीं, समभाव है। शील के बिना ज्ञान पंगु है (गा. २)। चारित्रहीन ज्ञान, दर्शन विहीन लिंग-वेश, और संयम हीन तप निरर्थक है (गा. ५)। ज्ञान जल से जीव शुद्ध हो जाता है (गा. ११)। जीवदया, इन्द्रियदमन, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य, सन्तोष, रत्नत्रय, तप ये सब शील के ही परिवार हैं (गा. १९)। पचाचार से कर्म दग्ध होते हैं (गा. ३४)।

### १०. बारसाणुवेक्खा

इसमें ९१ गाथाएँ हैं। अन्तिम गाथा में लेखक ने अपना नाम कुन्दकुन्द लिखा है - यदि णिच्छयववहारं जं भणियं कुदकुंदमुणिणाहे (गा. ९१)। कुन्दकुन्द के अनुसार बारह अनुप्रेक्षाएँ इस प्रकार हैं - अध्रुव, अशरण, एकत्व, अन्यत्व, संसार, लोक, अशुचित्व, आश्रव, संवर, निर्जरा, धर्म और बोधि। तत्त्वार्थसूत्रकार ने इनका क्रम कुछ भिन्न रखा है - अनित्य, अशरण, संसार, एकत्व, अन्यत्व, अशुचि, आश्रव, संवर, निर्जरा, लोक, बोधिदुर्लभ और धर्म। उत्तरकाल में आचार्यो ने यही क्रम अधिक स्वीकारा है। इनके माध्यम से साधक पदार्थ के स्वरूप पर चिन्तन करता हुआ वैराग्य की ओर उन्मुख होता है।

कुन्दकुन्द की बारसाणुवेक्खा की ये गाथायें उत्तरकालीन आचार्यो ने अपने ग्रन्थों में उद्धृत की हैं जो उनकी लोकप्रियता को सूचित करती हैं। कुछ गाथायें (२५-२९) पूज्यपाद स्वामी ने तत्त्वार्थसूत्र के 'संसारिणो मुक्ताश्च' (२.१०) की सर्वार्थसिद्धि टीका में तथा गाथा ३५ ''सचित्तशीतसंवृत्ताः सेतरा मिश्राश्चैकशस्तद्योनयः'' (२.३२) की टीका में उद्धृत की हैं। इसी तरह स्वामी कार्तिकेय ने गाथा ६७ को १०४ वीं गाथा का रूप दिया है। जीवकाण्ड, त्रिलोकसार आदि ग्रन्थों में भी ऐसी गाथाएँ उद्धृत हुई हैं।

### ११. भक्ति संगहो

आचार्य प्रभाचन्द्र ने सिद्धभक्ति की संस्कृत टीका में लिखा है कि पूज्यपाद ने संस्कृत भक्तियां और कुन्दकुन्द ने प्राकृत भक्तियां लिखी हैं - संस्कृताः सर्वा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भक्तयः पूज्यपाद स्वामी कृताः प्राकृतास्तु कुन्दकुन्दाचार्यकृता। इसी आधार पर ही ये आठ प्राकृत भक्तियां कुन्दकुन्द लिखित मानी जाती हैं – सिद्ध भक्ति, श्रुत भक्ति, चारित्र भक्ति, योगि भक्ति, आचार्य भक्ति, निर्वाण भक्ति, पंचपरमेष्ठी भक्ति और तीर्थंकर भक्ति । इनमें नन्दीश्वर भक्ति और शान्तिभक्ति मिला देने से इनकी संख्या दस हो जाती है । इन भक्तियों का विषय उनके नाम से ही स्पष्ट है।

## कुन्दकुन्दाचार्य का प्रदेय

षट्खण्डागम की रचना के बाद कुन्दकुन्द का समय आता है । कर्म की विविध अवस्थाओं का सयुक्तिक वर्णन हो जाने के बाद आवश्यकता थी आत्मा की स्वतन्त्र अस्तित्व–सिद्धि की । आचार्य कुन्दकुन्द के ग्रन्थों से इस आवश्यकता की पूर्ति हो गई । कुन्दकुन्द ने आत्मा की सिद्धि और उसके साथ कर्मो की विविध रूपता का सुन्दर चित्रण किया है । संसारी और सिद्ध आत्मा का वर्णन निश्चयनय और व्यवहारनय की दृष्टि से कर के उन्होंने एक ओर आचार की व्यवस्था दी है तो दूसरी ओर द्रव्य के साथ उसकी पर्याय परम्परा को भी स्पष्ट किया है । इस दृष्टि से हम यहां उनके चार योगदानों पर ही चर्चा करेंगे – १) धर्म का यथार्थ–स्वरूप २) आत्म प्ररूपणा ३) नय–प्ररूपणा और ४) श्रमण स्वरूप ।

### १) धर्म का यथार्थ स्वरूप

आचार्य कुन्दकुन्द ने धर्म का सम्बन्ध शुभाचरण और शुभ प्रवृत्ति से स्थापित किया है । उनकी दृष्टि में धर्म आत्मा की निर्मल परिणति का नाम है । वे चारित्र को ही धर्म मानते हैं और वह धर्म तब तक सही नहीं माना जा सकता जब तक धार्मिक की दृष्टि समतामयी न हो (चारित्तं खलु धम्मो – प्रवचनसार, गाथा ७) दर्शनपाहुड में आचार्य ने सम्यक् दृष्टि किं वा सम्यक् विचारधारा को धर्म कहा है (गा. २ – दंसणमूलो धम्मो) । बोध–पाहुड में उसी धर्म को दया से जोडा है – (धम्मो दयाविसुद्धो, गाथा २४) ।

धर्म की ये सारी परिभाषाएँ व्यक्ति की समता मूलक प्रवृत्ति से सम्बद्ध है । उनमें व्यक्ति की भावात्मक शुद्धि और सामाजिक एकता के तत्त्व भरे हुए हैं । जीवन के पवित्र आंगन में जबतक समता के फूल नहीं खिलेंगे तब तक सामाजिक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

समरसता नहीं आ सकती । इसलिए आचार्य कुन्दकुन्द ने धर्म को एक व्यापक परिप्रेक्ष्य में देखा है और उसे सामाजिक शान्ति और एकता के साथ अनुबद्ध कर दिया है जिसे आधुनिक वातायन में हम यों समझ सकते हैं ।

### २) आत्म-प्ररूपणा

आचार्य कुन्दकुन्द ने आत्मा के दोनों स्वरूपों का वर्णन किया है – संसारी और मुक्त । कर्मो के जाल में फंसा जीव संसारी है और उनसे मुक्त होने पर वह मुक्त कहलाता है । जो कर्मो से मुक्त होने की क्षमता रखता है वह भव्य है । ऐसा जीव सम्यक् श्रद्धा संपन्न होता है, शुभोपयोगी होता है। पर जो जीव शुद्धोपयोग पर विश्वास नहीं करते, मिथ्यात्वी होते हैं, मोक्ष तत्त्व पर श्रद्धा नहीं करते हैं, वे अभव्य होते हैं (भाव पाहुड गा. १३८) । आचार्य ने अपने सभी ग्रन्थों में आत्मप्ररूपणा को ही प्रमुख माना है । कहीं उन्होंने षड्द्रव्यों के रूप में वर्णन किया है तो कहीं पंचास्तिकाय के रूप में, कहीं सप्त तत्त्वों के अन्तर्गत उसे रखा है तो कहीं नव पदार्थो में उसे संमिलित कर दिया है । निश्चयनय और व्यवहारनय की दृष्टि से आत्म तत्त्व की प्ररूपणा की गई है । आत्मत्रय और उपयोगत्रय की व्याख्या भी इसी सन्दर्भ में मिलती है । यहां रत्नत्रय की प्रमुखता का आधार लेकर निश्चयनय और व्यवहारनय में समन्वय प्रस्थापित किया है। इसी तत्त्व को हम यहां तत्त्वज्ञान – दर्शन की दृष्टि से इसकी मीमांसा कर सकते हैं –

### आत्मा और तत्त्वज्ञान दर्शन

आत्मज्ञान तत्त्व ज्ञान दर्शन है, जीवन की सफलता है । इस कला में जीवन दृष्टि एक तत्त्व है जो ज्ञान और आचरण का समन्वित रूप है । 'णाणस्स सारो आयारो' कहकर तीर्थंकर महावीर ने जीवन में उस आचरण के महत्त्व को स्पष्ट कर दिया है जो सही ज्ञान और दृष्टि पर आधारित हो । तत्त्व जगत पर विचार करने के बाद ही जीवन व्यवहार में आचार की अभिव्यक्ति होती है । आध्यात्मिकता की चरमावस्था को पाने में दर्शन और आचरण एक साथ चलते हैं । ज्ञान, अनुभूति और क्रिया को समाहित किये बिना परमात्मदशा प्राप्त की ही नहीं जा सकती है। उनकी व्याख्या भले ही अलग-अलग हो पर उनको एक साथ मिलाये बिना, एक मार्ग की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कल्पना किये बिना मोक्ष फल नहीं पाया जा सकता है । व्यावहारिक स्तर पर भी यही अनुभव किया जाता है कि शुभ संस्कारों के निर्माण में तत्त्वदर्शन का सम्यक् ज्ञान कितना आवश्यक है और तदनुसार आचरण कितना फलदायी है । जैनदर्शन इस दृष्टि से समन्वयवादी है। वह दर्शन, ज्ञान और चारित्र को समान महत्त्व देकर उसके एकीकृत रूप को स्वीकार करता है ।

## सत्यसंधान और तर्क

तत्त्व मीमांसा वि-व की व्याख्या है तो तर्क युक्ति पर प्रतिष्ठित है। यह व्याख्या जीव और अजीव नामक तत्त्वों पर आधारित है । सभी तत्त्वों का समावेश इन दोनों तत्त्वों में हो जाता है। तत्त्वचिन्तन की भूमिका में द्रव्य, आत्मा और कर्म के स्वरूप पर विचार किया जाता है । ज्ञेय, हेय और उपादेय की दृष्टि से पारमार्थिक और व्यावहारिक धरातल पर उनका मूल्यांकन किया जाता है । आश्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष तत्त्व भी फिर उसमें जुड जाते हैं । इन तत्त्वों के चिन्तन का लक्ष्य रहता है व्यक्ति को दुःख से परम सुख की ओर ले जाना । यही मोक्ष है । ये सभी पदार्थ ज्ञेय हैं । आत्मा के साथ विजातीय तत्त्व कर्म हेय हैं और हेय ही उपादेय है । यही सत्य है । इस गूढ सत्य का साक्षात्कार करने वाला परम वीतराग आप्त जिन ही हो सकता है, अन्य कोई नहीं । राग, द्वेष, मोह से पूर्णतः विमुक्त हुए बिना उसका सही साक्षात्कार नहीं किया जा सकता है । दशवैकालिक के अनुसार मोक्षयात्रा का प्रथम सोपान तत्त्वज्ञान है उसके बिना निर्वाण नहीं हो सकता ।

## द्रव्य का स्वरूप

विश्व की व्याख्या आचार्यो ने द्रव्य के आधार पर की और द्रव्य का वर्गीकरण किया अस्तिकाय और अनस्तिकाय के आधार पर। जैनधर्म-दर्शन में द्रव्यों की संख्या छह है । उनमें धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल और जीव को अस्तिकाय तथा काल को अनस्तिकाय माना । सत् शब्द सामान्य सता का सूचक है और द्रव्य शब्द से विशेष सत्ता की सूचना मिलती है । आचार्य कुन्दकुन्द और उमास्वामी ने सत् उसे कहा है जो उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य युक्त है । ध्रौव्य को 'द्रव्य' कहते हैं और उत्पाद-व्यय को 'गुण' कहा जाता है। ध्रौव्य नित्यता, सदृशता और एकता का

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रतीक है जबकि गुण-पर्याय अनित्यता, विसदृशता और अनेकता को स्पष्ट करता है। अर्थात् अनन्त गुणों के अखण्ड पिण्ड को 'द्रव्य' कहा जाता है । उसमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य ये तीन त्रिपदी के रूप में रहते हैं। उदाहरण के तौर पर मिट्टी ध्रौव्य है, घटादिक पर्यायें उत्पाद और व्यय हैं । इस आधार पर जैन दर्षन सदसत्कार्यवादी है । कोई भी द्रव्य न सर्वथा नित्य है, न सर्वथा अनित्य, किन्तु परिणामी नित्य है। इसमें द्रव्य की आगमकालीन दोनों परिभाषाओं का समन्वय किया गया है । गुण का आश्रय रूप द्रव्य और अनन्त गुणों का अखण्ड पिण्ड रूप द्रव्य समूचा जीव-जगत इस त्रिपदी के खाचे में समाहित है ।

### आत्मवाद

आगमों में साधारणतः जीव शब्द का प्रयोग संख्या गणन के संदर्भ में अधिक हुआ है । व्यवहारनय से जीव इन्द्रिय प्राण, बलप्राण, आयुप्राण और श्वासोछ्वासप्राण द्वारा स्वयं को संचालित करता है पर निश्चयनय से वह चेतना या उपयोगमयी है । शुद्धावस्था या मुक्तावस्था में जीव में ये प्राण नहीं रहते, फिर भी वह अस्तित्व में रहता है (प्रवचनसार, २.५५) । जैन दर्शन में जीव अथवा आत्मा का स्वतन्त्र अस्तित्व है । उसके स्वरूप में समग्र आत्मवादों का सुन्दर समन्वय है । कुन्दकुन्द की दृष्टि में वह उपयोगमयी है दर्शन-ज्ञानात्मक है, अमूर्तिक है, कर्ता है, स्वदेह परिमाणवान् है, भोक्ता है, संसारस्थ है, सिद्ध है और ऊर्ध्वगत स्वभावी है । अनन्त ज्ञान-दर्शन-सुख-वीर्य रूप अनन्तचतुष्टयात्मक है । अहं प्रतीति द्वारा वह ज्ञेय है (समय. २९७) ।

आत्मा देह और इन्द्रिय से भिन्न है । इन्द्रियों के नष्ट होने या विकृत होने की स्थिति में भी पूर्व-ज्ञान विकृत नहीं होता । उन्मत्त अवस्था में यह ज्ञान-शक्ति विफल हो जाती है अवश्य पर नष्ट नहीं होती । मस्तिष्क के विकृत होने पर भी आहार हलन-चलन, श्वासोच्छ्वास आदि प्राण क्रियायें बनी ही रहती हैं । इससे यह पता चलता है कि मस्तिष्क के अतिरिक्त भी कोई दूसरी शक्ति है जिससे शरीर के अनुभव और प्राण की क्रिया होती है । वही आत्मा है । यह आत्मा असंख्य प्रदेशी है, स्थायी और अभौतिक है, अरूपी है । उसमें संघात-विघात नहीं होता । वह तो असंख्य चेतन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रदेशों की एक पिण्ड है । वह कभी चेतन और कभी अचेतन नहीं होता । चैतन्य आत्मा का एक विशिष्ट गुण है । वह स्वतन्त्र द्रव्य है जिसमें सत् और अर्थक्रियाकारित्व ये दोनों तत्त्व रहते हैं । अमूर्त होने का कारण अदृष्य है ।

## जीव वर्गीकरण

इस आधार पर जैन दर्शन में प्राणियों को दो प्रकारों में विभाजित किया गया है – चर और अचर–प्राणी पांच प्रकार के होते हैं – पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्कास, वायुकाय और वनस्पतिकाय। चर प्राणियों के आठ भेद होते हैं – अण्डज, पोतज, जरायुज, रसज, संस्वेदज, सम्मूर्च्छिन, उद्भिद् और उपपातज । इन प्राणियों के उत्पत्ति स्थान ८४ लाख हैं । इसलिए जैन साहित्य में ८४ लाख योनियों की चर्चा आती है । यहां जैनधर्म सम्मत जीव वर्गीकरण को आधुनिक विज्ञान के परिप्रेक्ष्य में देखा जा सकता है।

पुद्गल द्रव्य रूपी अर्थात् मूर्तिक है । वह इन्द्रियों के द्वारा ग्रहण किया जाता है । शरीर, वचन, मन आदि उसके उपकार हैं । कार्माण शरीर भी निराकार होने पर भी मूर्तिक है क्योंकि वह मूर्तिमान् पुद्गलों के सहयोग से ही फल देता है । कर्म, सुख, दुःख, जीवन, मरण, शब्द, बन्ध, तम, छाया आदि ये सभी पुद्गल के ही कार्य है । स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण ये चारों गुण पुद्गल में पाये जाते हैं ।

यह पौद्गलिक जगत परमाणु से संबलित है । परमाणुओं से स्कन्ध बनते हैं और स्कन्धों से स्थूल पदार्थ। पुद्गल में संघात, विघात की प्रक्रिया होती ही रहती है। कभी वह स्वभावतः (वैस्रसिक) होती है तो कभी व्यक्ति के प्रयोग से होती है । पर यह उसकी प्रक्रिया सादि सान्त होती है, अनादि अनन्त नहीं। उसमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य ये तीनों तत्त्व रहते हैं । इनसे उसमें सूक्ष्म और स्थूल दोनों तरह के परिणमन होते हैं। परमाणुओं से स्कन्ध बनता है और स्कन्ध भेद से परमाणुओं का निर्माण होता है। यही प्रक्रिया अनादिकाल से चली आ रही है । जगत् की सृष्टि भी इसी प्रक्रिया से होती रहती है । इसमें षड्द्रव्यों की व्यवस्था होती है ।

## आत्मा और कर्म

जैन दर्शन पुनर्जन्मवादी है । उसके अनुसार कर्मलिप्त आत्मा जन्म और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मृत्यु के चक्कर लगाता रहता है । क्रोधादि कशायों के कारण वह जन्म-मृत्यु की परम्परा से आबद्ध है । नव-शिशु के हर्ष, भय, शोक आदि भाव उसकी पूर्वजन्म की स्मृति है। उसका स्तनपान पूर्वजन्म के लिये हुए आहार का अभ्यास है । वर्तमान सुख-दुःख का अनुभव, मोह-मृत्यु, पुनर्जन्म स्मृति आदि जैसे कारण भी पुनर्जन्म को सिद्ध करते हैं । यह जन्मान्तरण एक प्रकार का परिवर्तन है जो एक स्थान से दूसरे स्थान में होता रहता है । यह परिवर्तन कराने वाला आत्मा है जो अतीत और भविश्य की कडियों को जोड देता है।

जन्म और मृत्यु के बीच के काल को जैनदर्शन में 'अन्तरकाल' कहा जाता है । इस अन्तरकाल में स्थूल रहित आत्मा की गति दो प्रकार की होती है - ऋजु और वक्र । ऋजुगति में एक समय लगता है पर वक्रगति में उसे घुमावदार पथ से गुजरना पडता है इसलिए कई समय जन्म ग्रहण में लग जाता है । यह जन्मग्रहण वह आत्मा ऊर्ध्व, अधः और तिर्यक् लोक में लेती रहती है । सूक्ष्म शरीर रूप कर्म के माध्यम से । उसकी यह अवस्था 'संक्रान्तिकाल' के नाम से जानी जाती है । इस काल में नेत्रादि इन्द्रियां अवश्य नहीं रहतीं पर ज्ञानेन्द्रिय शक्ति रहती है जिससे स्वसंवेदन का अनुभव होता रहता है। स्थूल शरीर रचना के बाद सहायक इन्द्रियों की रचना शरीराकार के अनुसार होती है । और यह शरीराकार उसके कर्म के अनुसार मिलता है ।

कर्म के अनुसार ही जीवों में भाव व्यक्त होते हैं । जीव का अनादि अनन्त शुद्ध चैतन्य भाव है जिसे पारिणामिक भाव कहा जाता है । कर्म-मल के कारण जीव का यह स्वभाव धूमिल हो जाता है और संसरण की ओर झुक जाता है । इसी को औदयिक भाव कहते हैं । संसार में रमण करने पर भी उसका विवेक जब जागृत होता है तब वह अपने पुरुषार्थ से कशायादि को वश में कर लेता है । और भेदविज्ञान पा लेता है । इस अवस्था को यहां औपशमिक कहा गया है । इस स्थिति तक आते-आते जीव अपने विकार भावों को नष्ट करता जाता है और विशुद्ध अवस्था की ओर बढता जाता है । उसके कर्मो का आंशिक क्षय और आंशिक उपशम होता है । इसी को क्षायोपशमिक कहा जाता है । इसी अवस्था में उसे केवलज्ञान की प्राप्ति होती है। ये

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भाव मोक्ष की ओर जाने वाले जीवों की अवस्था के सूचक हैं । इसे हम इस प्रकार भी कह सकते हैं कि जीव की तीन अवस्थायें होती हैं – बहिरात्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा । बहिरात्मा में जीव शरीर को ही आत्मा समझता है और उसके नष्ट होने पर अपने को नष्ट मानता है । पंचेन्द्रियों में आसक्त रहकर वह संसार में जन्म-मरण करता रहता है । अन्तरात्मा अवस्था में जीव निरासक्त होकर भाव-बन्धन को काटने में संनद्ध हो जाता है। परमात्मा जीव की चरम विशुद्धावस्था है जिसमें उसके विकारभाव नष्ट हो जाते हैं और अनन्त चतुष्टय की प्राप्ति हो जाती है । प्रत्येक जीव में यह क्षमता होती है कि वह अपने मूल स्वभाव रूप पूर्ण ज्ञान, दर्शन, सुख और बल को प्राप्त कर सके ।

### ३. निश्चयनय और व्यवहारनय किंवा अनेकान्तवाद

आचार्य कुन्दकुन्द ने जैनागमों का मन्थनकर अनेकान्तवाद और उसके निश्चयनय और व्यवहारनय को स्पष्ट करने की आवश्यकता समझी और उस आवश्यकता को अपनी कृतियों से पूरा किया । इन कृतियों में द्रव्य, नय और सप्तभंगियों की सुन्दर व्याख्या हुई है । इस व्याख्या में नय व्यवस्था ही सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है । माइल्ल धवल ने नयचक्र में नय को नेत्र की उपमा देकर (णयपमाणपयणेहिं गाथा ३) इसी तथ्य को द्योतित किया है । षट्खण्डागम और कषायप्राभृत में ओघ और निर्देश नयों का प्रयोग हुआ है जो कुन्दकुन्दाचार्य के व्यवहारनय और निश्चयनय के समानार्थक हैं । उपनिषदों और ब्रह्मसूत्रों में इन्हीं को व्यावहारिक दृष्टि और पारमार्थिक दृष्टि कहा है, बौद्ध संस्कृति में इन्हीं को लोकसंवृति और परमार्थसत्य नाम दिया गया है । उत्तरकालीन जैन साहित्य में ये ही नय पर्यायार्थिक और द्रव्यार्थिक नय के रूप में प्रयुक्त हुए हैं ।

निश्चयनय और व्यवहारनय को प्रमाण का अवयव माना गया है अतः वह प्रमाणैकदेश कहलाता है । उसके माध्यम से ज्ञात पदार्थ तदनुरूप सत्य होता है । जैसे आत्मा का चैतन्य गुण निश्चय नय की दृष्टि से है पर उसके दर्शन, ज्ञान, चारित्रादि विशिष्ट स्वभाव व्यवहार सत्य के अन्तर्गत आता है। सोमदेव आचार्य ने इसी व्यवहार सत्य को लोकव्यवहार की संज्ञा देकर उसकी उपयोगिता को स्वीकार किया है । इन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दोनों की पारस्परिक सापेक्षता स्वतःसिद्ध है। यह सापेक्षता ही जैन दर्शन का अनेकान्तवाद है जो जैनधर्म का आधारभूत सिद्धान्त है । इसी के आधार पर उपदेश दिया गया है । यह लोकव्यवहार ही असद्भूत व्यवहारनय कहा जाता है ।

निश्चयनय और व्यवहारनय की यह सापेक्षता न हो तो आत्मा को शरीर और शरीर को आत्मा समझ लिया जायेगा । कर्मबन्ध का अभाव होगा और मोक्ष का भी प्रसंग समाप्त हो जायेगा । शुभोपयोग तक व्यवहारनय ही रहता है । उसी के सतत् अभ्यास से शुद्धोपयोग की प्राप्ति होती है । निश्चयनय के बिना शुद्धोपयोग भी होता नहीं । निश्चयनय से रागादि की उत्पत्ति हिंसा है परन्तु व्यवहारनय पर-प्राणव्यपरोपण को हिंसा मानता है । निश्चयनय मूर्च्छा को परिग्रह कहता है जबकि व्यवहारनय पर-द्रव्य के संग्रह को परिग्रह की संज्ञा देता है । यह वस्तुतः सापेक्षता के आधार पर दोनों नयों की अपनी - अपनी सीमा है । उनकी अपनी-अपनी उपयोगिता है । दोनों में भेद किये बिना उन्हें समान नहीं कहा जा सकता अन्यथा शुभोपयोग और शुद्धोपयोग की साधना एक साथ होने लगेगी जो संभव नहीं है । दोनों में सापेक्षता का भाव आवश्यक हो जाता है । सापेक्षता के बिना जगत का सारा व्यवहार लुप्त और असाध्य हो जायेगा। समाज और परिवार के सम्बन्धों का भी निर्वाह नहीं हो पायेगा । इस दृष्टि से अनेकान्तवाद सबकी धुरी है । वह समूचे जगत् का गुरु है, अनुशास्ता है । यह कहकर अनेकान्तवाद को नमस्कार किया गया है ।

**जेण विणा लोगस्स ववहारो सव्वहा ण निव्वडइ ।**
**तस्स भुवणेक्क गुरुणो णमो अणेगंतवायस्स ।।**

प्रत्येक तत्त्व में तीन विशेषताएँ होती है - उत्पाद, विनाश और ध्रुवत्व । उत्पाद और विनाश अशाश्वतता के प्रतीक हैं । इसलिए शाश्वत और अशाश्वत ये दो ही तत्तव बन जाते है। ये दोनों परस्पर विरोधी तत्तव हैं । प्रत्येक तत्त्व का एक विरोधी तत्त्व अवश्य रहता है । सारी दुनियां पक्ष और प्रतिपक्ष से चलती है । चेतन का प्रतिपक्ष अचेतन होगा ही, अस्तित्व का प्रतिपक्ष नास्तित्व होगा ही । एक तत्त्व में यह विरोधी तत्त्व समाविष्ट है । वे दोनों एक साथ रहते हैं । हिंसा - अहिंसा, लोक-अलोक, सत्य-असत्य, प्राण-अपान, ज्ञान-अज्ञान, सुख-दुःख,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

शुभ-अशुभ आदि युगलों से सारा व्यवहार जगत भरा हुआ है । इससे यह तथ्य उद्घाटित होता है कि विरोधी या प्रतिपक्ष के अस्तित्व को किसी भी स्थिति में अस्वीकार नहीं किया जा सकता। यही अनेकान्तवाद है ।

अनेकान्तवाद के अनुसार किसी भी पक्ष का सर्वथा अपलाप नहीं किया जा सकता है । प्रत्येक पक्ष में सत्यांश रहता है । उस सत्यांश का आदर किया जाना चाहिए । सत्यांश को भी सर्वथा सत्य नहीं कहा जा सकता । सर्वथा सत्य कहने पर ही तो संघर्ष होते हैं । यदि सापेक्षता के आधार पर उसे सत्य कह दिया जाये तो संघर्ष होने का प्रश्न ही नहीं उठता । विरोधी तत्त्वों का सह अस्तित्व बना रहता है । जीवन और मृत्यु जैसे विरोधी तत्त्व एक साथ चलते रहते हैं ।

## १. निश्चयनय

निश्चयनय में वस्तु का मूल गुण और उसका असाधारण स्वभाव देखा जाता है। वह आत्माश्रित होता है आत्मा का असाधारण विशेष स्वभाव चैतन्यभाव है, ज्ञान-दर्शन है । पुद्गल के निमित्त से उत्पन्न होने वाले जीव के पुण्य, पाप, आश्रव, संवर आदि नैमित्तिक या औपाधिक भाव हैं। इन्हीं को पर्याय कहा जाता है। यही व्यवहारनय है जो पराश्रित होता है । निश्चयनय से इसे अभूतार्थ कहा जाता है जो पदार्थ के मूल रूप तक पहुंचा देता है । आचार्य कुन्दकुन्द ने आत्मा के सन्दर्भ में उसके मूल रूप चैतन्य स्वभाव को इसी दृष्टि से अबद्ध-स्पष्ट, अनन्य, नियत, अविशेष, और असंयुक्त कहा है और उसकी देव, नारक आदि पयार्यो को असत्य या मिथ्या कहा है । इसी दृष्टि से शरीर और आत्मा को पृथक् - पृथक् माना गया है।

**जो पस्सदि अप्पाणं अबद्धपुट्ठं अणण्णयं णियदं ।**
**अविसेसमसंजुत्तं तं सुद्धणयं वियाणाहि । - समयसार गा. १४**
**ववहारणयो भासदि जीवो देहो य हवदि खलु नक्को ।**
**ण दु णिच्छयस्स जीवो देहो य कदावि एकट्ठो ।।**

निश्चय नय पर ही जब हम विचार करते हैं तो पाते हैं कि आत्मा के साथ पुद्गल कर्म निमित्तक रागादिभावों का न स्वस्वामि सम्बन्ध है और न तादात्म्य सम्बन्ध है (समय. गा. ५७-६०)। वर्णादि से लेकर गुणस्थान पर्यन्त सभी भाव जीव

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के व्यवहार नय से ही सिद्ध होते है । निश्चय नय से तो वह मात्र चैतन्य स्वभावी है । वही उसका नियत स्वभाव है । ज्ञायक भाव है (वही, गा. २०७, २९७) । इसी सन्दर्भ में कुन्दकुन्दाचार्य ने व्यवहारनय से ही निम्न वस्तुओं में कर्ता-कर्म भाव माना है । निश्चय नय से एक ही वस्तु कर्ता और कर्म हो जाती है। जीव न घटादि का कर्ता है न पटादि का। उसके योग - उपयोग इनके निमित्त कर्ता हो जाते हैं (वही, गाथा १००, १०१, ८०-८१) । भोक्ता-भोग्य सम्बन्ध भी नहीं रहता (वही, ८०-८२) वह तो निजस्वभाव का ही भोक्ता होता है । निश्चय नय में पर-द्रव्य के सम्बन्ध को नकार दिया गया है । उसमें निमित्त नैमित्तिक सम्बन्ध का भी निषेध किया गया है। ज्ञेयज्ञायक सम्बन्ध भी वहीं नहीं रहता। आत्मा पदार्थ को जानता है पर वह उसमें तन्मय नहीं होता । केवली भी व्यवहारनय से ही सर्वज्ञ माने जाते हैं । वे पर पदार्थो को जानते हैं पर उनमें तन्मय नहीं होते । वे तो मात्र आत्मज्ञ हैं ।

### २. व्यवहारनय

व्यवहारनय का सम्बन्ध उपचार और पर द्रव्य से है । पराश्रित भाव के आधार पर वस्तु स्वरूप का जो निर्णय किया जाता है वह व्यवहारनय है । इसमें ज्ञान और ध्यान पदार्थ के स्थूल सत्य पर अटका रहता है । उसे पदार्थ की व्यक्त पर्यायें ही दिखती हैं । अव्यक्त पर्यायों पर, सूक्ष्म सत्य पर उसका ध्यान नहीं जाता । उसे कौये का कालापन ही दिखता है, भीतर की सफेदी, पीलापन आदि नहीं। अतः व्यवहारनय एकांशग्राही होता है, समग्रग्राही नहीं । इसका मूल कारण है अध्यवसाय - राग द्वेषादि । इसके दो भेद हैं - असद्भूत व्यवहारनय और सद्भूत व्यवहार नय।

### व्यवहारनय का उद्देश्य

इस प्रकार और भी अनेक प्रकार के सम्बन्ध पर द्रव्यों के साथ उपचार से देखे जा सकते हैं। उपचार से जीव के साथ सम्बन्ध दिखाने का उद्देश्य यह है कि जीव के निरुपाधिक स्वभाव को प्राप्त करना । मोहरागादिक के वशीभूत होकर जीव सांसारिक दुःखों में घूमता रहता है । सोपाधाधिक पदार्थावलम्बी असद्भूत व्यवहार दृष्टि से जीव की यह संसार पर्याय दृष्टि में आ पाती है । जीव उस पर विचार कर अपने मूल स्वरूप रूप मोक्ष को पाने का पुरुषार्थ करता है । इसी से जीव और शरीर के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

संश्लेषात्मक आदि सम्बन्धों पर ध्यान जाता है और वह फिर तपादि करने में लीन हो जाता है ।

आचार्य कुन्दकुन्द ने संसारी जीव के लिए शरीर और रागादि भावों से जीव के कथंचित् अभेद की प्रतीति कराने के उद्देश्य से ही व्यवहारनय का उपदेश दिया है। ये रागादि अध्यवसानादि भाव मूलतः जीव के नहीं है । इन बाह्य सम्बन्धों से अलग होकर उस मूल स्वभाव को पाने का प्रयत्न किया जाना चाहिए । यदि व्यवहारनय के आधार पर उपदेश न दिया जाये तो जीव और शरीर की मौलिक भिन्नता ही दृष्टि में आयेगी । हिंसा के अभाव का प्रसंग आयेगा। उससे बन्ध का अभाव होगा, फिर मोक्ष नामक तत्त्व भी नहीं रहेगा । इसी तरह सारे सांसारिक सम्बन्धों का भी निषेध होगा, पापादि कार्य भी असत् हो जायेंगे । बन्ध और मोक्ष की प्रक्रिया मात्र निश्चयनय से नहीं हो सकती, उसके लिए व्यवहारनय का आधार लेना ही पडेगा । आचार्य कुन्दकुन्द ने व्यवहार नय को अभूतार्थ कहा है – ववहारोऽभूयत्थो (समयसार, ११)। इसमें असद्भूत व्यवहारनय का भी समावेश हो जाता है । इस से यह सिद्ध हो जाता है कि सोपाधिक पदार्थ सम्बन्ध यथार्थ सम्बन्ध नहीं है । उसका और पर-द्रव्यों का सम्बन्ध यद्यपि वास्तविक है, असद्भूत व्यवहारनय से सही है पर उससे मूल स्वभाव का पता नहीं चल पाता जो भूतार्थ का स्वरूप है । उसी को समझाना और प्राप्त कराना इस नय का उद्देश्य है । इस दृष्टि से कुन्दकुन्द का यह दृष्टिकोण बडा महत्त्वपूर्ण है कि जो व्यक्ति कर्मफल को भोगता हुआ सुखी- दुःखी बनता है वह पुनः आठ कर्मो को बांध लेता है । अतः व्यक्ति को व्यवहारनय और निश्चयनय को भलीभांति समझ लेना चाहिए –

**वेदंतो कम्मफलं सुहिदो दुहिदो य हवदि जो चेदा ।**
**सो तं पुणो वि बंधदि बीयं दुक्खस्स अट्ठविहं ।। समय. ३८९ ।।**

### ३. निश्चयनय और व्यवहारनय की परस्पर सापेक्षता

पिछले पृष्ठों में हमने निश्चयनय और व्यवहारनय के स्वरूप को समझने का प्रयत्न किया है जिससे यह तथ्य स्पष्ट हो जाता है कि वस्तु का स्वरूप अनेकान्तात्मक है । उसे किसी एक ही दृष्टि से नहीं देखा जा सकता है । जैन दर्शन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के अनुसार वस्तु में उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य ये तीन तत्त्व रहते हैं । उत्पाद – व्यय अशाश्वत तत्त्व हैं और ध्रौव्य शाश्वत तत्त्व है । संसार में दो तत्त्वों का युगल रहता है – सकारात्मक – नकारात्मक, अस्ति–नास्ति, शाश्वत–अशाश्वत, प्रकाश–तमस, दिन–रात, स्त्री–पुरुष आदि । ये दो तत्त्व पक्ष–प्रतिपक्ष के रूप में रहते हैं । प्रतिपक्ष या विरोधी होने पर ही अस्तित्व की संभावना रहती है । विरोधी युगल जीवन के अस्तित्व का भी सूचक है । सुख–दुःख, जन्म–मृत्यु जैसे युगल तत्त्व सर्व व्यापक हैं ।

इन विरोधी तत्त्वों के साथ ही संसार का, व्यक्ति का हित जुडा हुआ है । सभी के स्वार्थ भिन्न–भिन्न होते हैं और फिर स्वार्थ–सिद्धि के लिए संघर्ष एक अनिवार्य और अपरिहार्य तत्त्व बन जाता है । संघर्ष के साथ शक्ति भी अन्तर्निहित है । संघर्ष विकास का सूचक है । पर यदि शक्ति को संयमित न किया जाये तो महाविनाश भी हो सकता है। अतः इस महाविनाश को रोकने के लिए कोई ऐसा प्रशस्त मार्ग होना चाहिए जिसमें विरोधी और अविरोधी दोनों तत्त्व समान रूप से अपना जीवन यावन कर सकें ।

अनेकान्त ने ऐसा प्रशस्त पथ हमारे सामने प्रस्तुत किया है जिसपर सह–अस्तित्व के पुष्प लहरा उठते हैं जहां विरोधी भी हंसी – खुशी के साथ रह सकते हैं। यह प्रकृति का नियम है कि वहां ये दोनों युगल एक साथ बने रहते हैं । जन्म और मृत्यु एक साथ चलते रहते हैं । सह–अस्तित्व का भी नियम प्राकृतिक है । अनेकान्तवाद ने इस प्राकृतिक नियम को एक व्यावहारिक रूप दिया है । उसके अनुसार विरोधी तत्त्वों का सहानवस्थान हो सकता है । आवश्यकता है वस्तु–सत्य को विभिन्न दृष्टियों से देखना – समझना ।

यह प्राकृतिक नियम है कि पदार्थ में विरोधी तत्त्व एक साथ रहते हैं । यह हमारी दृष्टि है कि हम उनमें से किस तत्त्व को कितना महत्त्व देते हैं । राग–द्वेष–मोहादि भावों के कारण व्यक्ति अपने विचार बदलता रहता है वह यथार्थता का भी अपलाप करने लगता है । इसलिए अनेकान्त यह दृष्टि देता है कि सर्व प्रथम विरोधी युगल के सहानवस्थान को स्वीकार करना सीखो और फिर अहिंसक होकर उसपर चलने लगो ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दर्शन के आधार पर यदि हम यहां बात कहें तो निश्चयनय और व्यवहारनय की दृष्टि इसी सहानवस्थान की ओर संकेत करती है जहां परस्पर विरोधी तत्त्व एक साथ रह सकते हैं। पूर्व और पश्चिम, उत्तर और दक्षिण जैसे एक साथ रहते हैं उसी तरह एक ही वस्तु में अविनाभाव रूप से दो विरोधी तत्त्व मुख्य और गौण रूप से एक साथ रहते हैं, रह सकते हैं। दोनों विरोधी तत्त्वों में सापेक्षता होने पर ही यह संभव है। आत्मा निश्चय नय से अबद्ध है तो व्यवहारनय से वह बद्ध है (समयसार, ६०)। इस सापेक्षवाद को यदि नहीं स्वीकार करेंगे तो सांख्य के समान यह आत्मा सदैव क्रोधादि से भिन्न रहेगी और उसमें क्रोधादि घटित नहीं होंगे। सांख्यों में नय व्यवस्था नहीं है। वे शुद्धनिश्चय और व्यवहारनय को एक ही मानते हैं।

जैन दर्शन सापेक्षता पर बल देता है। यदि नय कथन निरपेक्ष हैं तो वे मिथ्या होंगे – निरपेक्षा नया मिथ्या। विरोधी नय के न होने पर स्वयं का अस्तित्व भी नहीं रह पाता। प्रतिपक्ष की स्वीकृति यथार्थ की स्वीकृति है। आचार्य समन्तभद्र ने स्वयंभू स्तोत्र में इसी परस्पर सापेक्षता को स्पष्ट किया है (श्लोक ६१)। इससे एकान्त मिथ्यात्व और अज्ञान दूर हो जाता है और सत्य प्रमाण का अवयव बनकर सार्थक हो जाता है। आचार्य कुन्दकुन्द का यह कथन भी सही सिद्ध हो जाता है कि व्यवहारनय अभूतार्थ है और निश्यनय भूतार्थ है। भूतार्थ का आश्रय लेने वाला जीव ही सम्यग्दृष्टि होता है (समयसार, गाथा ११)।

हम व्यक्त या स्थूल पर्यायों के आधार पर अपना मन्तव्य बना लेते हैं, उनकी सदृशता या असदृशता पर सोचने लगते हैं और सत्य का दावा करने लगते हैं। पर अनेकान्त कहता है कि अव्यक्त या सूक्ष्म पर्यायों पर भी हमें चिन्तन करना चाहिए। कोई भी वस्तु सर्वथा समान या असमान, अच्छी या बुरी नहीं होती। अव्यक्त पर्याय में विरोधी तत्त्व दिखाई नहीं देता। हमारे भीतर अनन्त संभावनाएं छिपी हुई हैं। हर व्यक्ति में सर्वोच्च पद पाने की क्षमता रहती है जिसे उद्घाटित किये जाने की आवश्यकता होती है। हां, यह अवश्य है कि चेतन अचेतन नहीं हो सकता और अचेतन चेतन नहीं हो सकता। परन्तु जो अनन्त शक्ति हमारे भीतर छिपी पडी है उनकी अभिव्यक्ति के साधन ध्यान आदि जैसे माध्यमों पर विचार करना होगा।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

संसार में कोई भी वस्तु न सर्वथा विरोधी है और न सर्वथा अविरोधी । एकता में अनेकता और अनेकता में एकता छिपी हुई है । अद्वैत में द्वैत है और द्वैत में अद्वैत है। यह सब पर्यायों का विश्लेषण है जिन्हें व्यवहारनय से जाना जाता है । सूक्ष्म पर्यायों और उनकी यथार्थता तक पहुंचने के लिए निश्चयनय ही एक विशेष माध्यम है । इसीलिए अस्तित्व और नास्तित्व भिन्न – भिन्न नहीं हैं बल्कि वे समन्वित अवस्था में एक साथ रहते हैं ।

चिन्तन और अभिव्यक्ति दो पक्ष हैं । चिन्तन में अनेकान्तवाद और अभिव्यक्ति में स्याद्वाद सापेक्षता के ही अंग हैं । भाषा और शब्द की अपनी सीमा होती है । पूर्ण सत्य की अभिव्यक्ति भाषा की शक्ति से परे है । भाषा सापेक्ष सत्य को ही व्यक्त कर सकती है । वह एक क्षण में एक ही सत्य को व्यक्त कर पाती है । शेष सत्य अव्यक्त रह जाते हैं । इन अव्यक्त पर्यायों की ओर संकेत करने के लिए 'स्यात्' शब्द का प्रयोग किया जाता है जो यह कहता है कि मैं पूर्ण सत्य जानने में असमर्थ हूं। इसलिए सत्य का मात्र एक पर्याय प्रस्तुत कर रहा हूं । 'स्यात्' का अर्थ है कथंचित् जो अपनी अक्षमता स्वीकारता है और अव्यक्त पर्यायों के अस्तित्व को नकारता नहीं है । अनाग्रह और कदाग्रह से मुक्त होने के लिए ही इसका प्रयोग किया जाता है । इसमें संशय या शायद नहीं झांकता बल्कि जिस सीमा तक उसकी पहुंच है उस सीमा तक वह निश्चित रहता है । अतः उसे शायदवाद या संशयवाद नहीं कहा जा सकता ।

अनेकान्त का प्रबलतम महत्त्वपूर्ण सूत्र है – वस्तु तत्त्व में एक मुख्य होगा और दूसरा गौण होगा । द्वन्द्वअर्थात् दो । दो जहां होंगे वहां संघर्ष होंगे ही । संघर्ष दूर करने के लिए सत्य का एक होना आवश्यक है । पर वस्तु में अनन्त गुण होते हैं जिनकी अभिव्यक्ति एक साथ भाषा के माध्यम से नहीं की जा सकती । एक समय एक ही गुण का वर्णन किया जा सकता है जो स्यात् लगाकर होता है । उस समय अन्य गुण गौण हो जाते हैं । अव्यक्त रहते हैं । प्रकृति में भी यही व्यवस्था देखी जाती है । व्यक्ति का एक पैर आगे बढेगा और दूसरा पीछे रहेगा । एक में गति होगी तो दूसरा स्थिति में रहेगा । इस तथ्य को आचार्य अमृतचन्द्र ने एक उदाहरण देकर स्पष्ट किया है कि ग्वालिन जब नवनीत निकालती है तब उसका एक हाथ आगे बढता है और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दूसरा पीछे रहता है । तभी मक्खन निकल पाता है । एक साथ दोनों हाथ आगे या पीछे करने पर मक्खन नहीं निकल सकता ।

**एकेनाकर्षयन्ती श्लथयन्ती वस्तुतत्त्वमितरेण ।**
**अन्तेन जयति जैनी नीति र्मन्थाननेत्रमिव गोपी ।।**

इस प्रकार आचार्य कुन्दकुन्द ने अनेकान्तवाद के निश्चयनय और व्यवहारनय के माध्यम से वस्तु तत्त्व पर तटस्थता पूर्वक विचार किया है । इस विचार में समता और स्वतन्त्रता बनी रहती है। प्रतिपक्ष की दृष्टि को पूरा सम्मान देना तभी संभव होता है जब विचारक सापेक्ष दृष्टि से विचार करे। अध्यात्म क्षेत्र में निश्चय मोक्षमार्ग साध्य है और व्यवहार मोक्षमार्ग साधक है । व्यवहार मोक्षमार्ग में साधक सर्वप्रथम पापकार्यो से विनिवृत्त होता है । फिर उससे मन्द कषाय होने पर परिणामों की विशुद्धि की ओर बढता है । अशुभोपयोग से शुभोपयोग रूप व्यवहारचारित्र का परिपालन करता है । शुभोपयोग से साधक के मिथ्यात्व और अनन्तानुबन्धी कषायों का उपशम होता है और वह सम्यग्दृष्टि हो जाता है । यह शुभोपयोग शुद्धोपयोग की उत्पत्ति में उपादान कारण तो नहीं हो पाता पर उसकी उत्पत्ति में क्षमता तो पैदा कर ही देता है । आत्मा जब शुभोपयोग को छोडकर शुद्धोपयोग का प्रयत्न करता है तब वह शुद्धोपयोग का उपादान होता है ।[१]

समासतः हम कह सकते हैं कि अनेकान्तवाद वस्तुतः सह-अस्तित्व और समन्वय का सिद्धान्त है । सापेक्षता और स्वतन्त्रता उसका मूल आधार है । कोई भी सांसारिक व्यक्ति न पूर्ण है और न पूर्ण सत्य का दृष्टा है । भाषा में पूर्ण सत्य की अभिव्यक्ति का सामर्थ्य नहीं है । इसलिए विराट सत्य को अभिव्यक्त करने के लिए 'स्यात्' शब्द का प्रयोग किया जाता है । यह शब्द सापेक्षता और अनाग्रहवृत्ति का द्योतक है । महावीर का यह कथन बिलकुल सही है कि जहां वास्तविक सत्य है वहां से भाषा लौट आती है । वहां बुद्धि और चिन्तन दोनों असमर्थ हो जाते हैं । इसलिए मुख्य और गौण के आधार पर तत्त्व की व्याख्या की जाती है । ध्यानकाल में ''अर्धनेत्र उन्मीलन'' का तात्पर्य भी यही है कि इससे ध्याता अन्तर और बाहर दोनों के सम्पर्क में बना रहता है । इसे सापेक्षतावाद कहा जाता है । आइन्स्टीन ने इसी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सिद्धान्त का प्रयोग विज्ञान के क्षेत्र में किया है । समय की व्याख्या के लिए भी सापेक्षवाद की आवश्यकता पडती है ।

सापेक्षवाद होने के बावजूद अनेकान्तवाद को दार्शनिकों ने संशयवाद और अनिश्चिततावाद कहकर दोषारोपित किया है । वे यह भूल जाते हैं कि अनेकान्तवाद के चार आधार हैं – द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव । व्यवहार में हम वर्तमान पर्याय के आधार पर निर्णय लेते हैं और भविष्य की संभावनाओं के द्वार बन्द नहीं करते । पुरुषार्थ के आधार पर जो आज रोगी है, कल के दिन वह स्वस्थ हो सकता है । अतः वर्तमान पर्याय को शाश्वत नहीं मानना चाहिए ।

प्रत्येक द्रव्य अपने आप में स्वतन्त्र होता है । दूसरा द्रव्य उसके अस्तित्व में हस्तक्षेप नहीं कर सकता । न कोई किसी को परतन्त्र कर सकता है और न कोई परतन्त्र हो सकता है । यह द्रव्य–सापेक्ष निर्णय है ।

क्षेत्र के आधार पर निर्णय लेना क्षेत्र सापेक्ष निर्णय है । वर्तमान सापेक्ष निर्णय काल–सापेक्ष होता है । धर्मकीर्ति ने स्याद्वाद का मखोल उडाते हुए कहा कि ऊँट दही हो सकता है और दही ऊँट हो सकता है। पर वे यह भूल गये कि वर्तमान का व्यवहार वर्तमान पर्याय के आधार पर चलता है । दही की जगह ऊँट काम नहीं करेगा और ऊँट की जगह दही काम नहीं करेगा । दही दही रहेगा, ऊँट, ऊँट रहेगा । हां, ऊँट और दही के परमाणुओं में बदलाहट अवश्य आ सकती है । काल के अन्तराल में वे ऊँट के शरीर की रचना कर सकते हैं । यह संभावना अस्वीकार नहीं की जा सकती। वर्तमान अतीत से प्रभावित होता है और भविष्य को प्रभावित करता है । अतीत और भविष्य के बीच की कडी है वर्तमान जिसे विपाककाल या निर्माणकाल कह सकते हैं । पुरुषार्थ का भी काल वर्तमान ही है । आनुवंशिकता का सम्बन्ध अतीत से है ।

भाव का अर्थ है परिस्थिति । परिस्थिति के आधार पर निर्णय लिया जाता है । अनेकान्तवाद के अनुसार कोई भी निर्णय द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव के अनुसार लिया जाना चाहिए । सापेक्ष निर्णय ही सत्य होते हैं । निरपेक्षता संघर्ष का कारण होती है । सापेक्षता सत्य का पोषक है । उसके बिना अनन्त पर्यायों के जगत को छुआ नहीं जा सकता । एकांगी दृष्टि में संभावना समाप्ति हो जाती है और सत्य के द्वार बन्द हो

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जाते हैं। दृष्टियों में सन्तुलन होने से उनकी सापेक्षता होने से, समस्यायें स्वतः सुलझ जाती हैं । परिस्थिति को अस्वीकार नहीं किया जा सकता पर वही सब कुछ नहीं है ।

संयम और समता अनेकान्तवाद की देन है । विरोधी युगल का अस्तित्व एक स्वाभाविक सत्य हैं । लाभ-अलाभ एक साथ जुडे हुए हैं । रहट की घडियां अलग - अलग नहीं हैं । वे मालावत् एक दूसरे से जुडी हैं । एक पानी खाली करती हैं दूसरी पानी भरती हैं । यह अस्तित्व और नास्तित्व का प्रतीक है । सारी यौगिक पर्यायें या नैमित्तिक अवस्थायें बदली जा सकती हैं । अध्यवसाय, चित्त, मन बदला जा सकता है पर स्वाभाविक पर्याय नहीं बदली जा सकती ।

अनेकान्तवाद तटस्थ और समतामयी दृष्टिकोण है । उसकी चेतना सम्यग्दृष्टि की चेतना है। राग-द्वेष से परे जब प्रज्ञा जाग्रत होती है तो अनेकान्तवाद की किरणें प्रस्फुटित होती हैं । आचार्य हरिभद्र ने कहा है कि अनेकान्त के बिना यह निष्पक्ष दृष्टि नहीं आ सकती ।

**पक्षपातो न मे वीरे, न द्वेषः कपिलादिषु ।**
**युक्तिमद् वचनं यस्य, तस्य कार्यः परिग्रहः ।।**

आचार्य कुन्दकुन्द ने निश्चयनय को दो भागों में विभाजित किया है - अशुद्ध निश्चय दृष्टि और शुद्ध निश्चय दृष्टि । अशुद्ध निश्चय दृष्टि व्यवहार और परमार्थ की मध्यस्थिति का द्योतक हो सकता है । और उसके बाद ही व्यवहार दृष्टि होती है । दोनों में कोई विशेष अन्तर नहीं है। जैनेतर दर्शनों में इन दोनों नयों का विविध नामों से प्रयोग हुआ है जैसा हमने पीछे संकेत किया है ।

जैनेतर दर्शनों में बौद्धों का नेय्यार्थ (व्यवहार भाषा) और नीतार्थ (परमार्थ भाषा) अथवा नागार्जुनीय लोक संवृति सत्य और परमार्थ सत्य तथा शंकर का प्रातिभासिक सत्य - व्यावहारिक सत्य और पारमार्थिकसत्य जैन दर्शन के निश्चयनय और व्यवहारनय सिद्धान्त का ही अनुकरण करते हैं । अन्तर यह है कि जैनेतर दर्शन व्यवहार दृष्टि को परमार्थ की अपेक्षा निम्नस्तरीय मानते हैं जबकि जैन दर्शन उनपर सापेक्षिक दृष्टि से विचार करता हैं, इसलिए समस्तरीय हैं । इतना ही नहीं, यह निश्चय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दृष्टि विशुद्ध अनुभूति का विषय है, बौद्धिकता का नहीं, ज्ञान का नहीं। ज्ञान अपनी पूर्णता में दर्शन या अनुभूति से पूर्ण तादात्म्य कर लेता है, उसे विकल्प जाल से मुक्त होकर स्वभाव मात्र की अनुभूति होने लगती है, तब निश्चयनय भी छूट जाता है (समयसार टीका, कलश ९०-९१)।

**४. श्रमण स्वरूप**

आचार्य कुन्दकुन्द के प्रदेय में चौथा विशेष उल्लेखनीय प्रदेय है जैन श्रमण के स्वरूप की मीमांसा। उनके समग्र ग्रन्थों के अध्ययन से यह स्पष्ट हो जाता है कि आचार्य के काल तक संघ भेद हो चुका था और श्रमण संघ में शिथिलाचार का प्रवेश हो चुका था। इसलिए कुन्दकुन्द ने श्रमण के स्वरूप की यथार्थता को अभिव्यक्ति दी और शिथिलाचार पर अंगुलि उठाकर उसकी मीमांसा की।

परम्परा के आधार पर आचार्य कुन्दकुन्द ने जैन मुनि को श्रमण की संज्ञा दी है। उसे निर्ग्रन्थ, मुनि, ऋषि, अचेलक, साधु, भिक्षु जैसे शब्दों से भी अभिहित किया गया है। प्रवचनसार (गा. १४) में उन्होंने श्रमण का अर्थ ''समणो समसुहदुक्खो'' कहकर मुनि के समता भाव की ओर संकेत किया है और अचेल कहकर उसकी निर्ग्रन्थवृत्ति को आवश्यक माना है (प्रवचनसार, चा. ८)। इस शब्द से जैन मुनि की समता, कर्मोपशमता और श्रमशीलता द्योतित होती है। इसका उपयोग जैनेतर सम्प्रदायों में भी खूब हुआ है।

आचार्य कुन्दकुन्द के समक्ष साधु परम्परा में निश्चित ही शिथिलाचार बढ चुका था। तभी उन्होंने द्रव्यलिंग और भावलिंग की गहरी मीमांसा की। उन्होंने अचेलकत्व, केशलोंच, शरीर संस्कार का त्याग, और पिच्छि-कमण्डलु को द्रव्यलिंग का चिन्ह माना है तथा मूर्च्छा और आरम्भरहित, उपयोग और योग से शुद्ध लिंग को भावलिंग स्वीकारा है। भाव लिंग ही मोक्ष में साक्षात् कारण होता है। लिंग पाहुड, भावपाहुड आदि में इन दोनों लिंगों पर सयुक्तिक विवेचन मिलता है। बाह्यलिंग के साथ ही अन्तरंग लिंग की भी पवित्रता होना आवश्यक है। वस्तुतः अन्तरंग की पवित्रता और भावों की विशुद्धि ही मोक्ष का कारण बनती है। मात्र बाह्यलिंग तो श्रमणाभास हो जायेगा।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आचार्य कुन्दकुन्द ने सचेल परम्परा का स्पष्ट उल्लेख किया है और कहा है कि सचेल साधु को खेल में भी पाणि-पात्र में भोजन नहीं करना चाहिए (सुत्त पाहुड, गाथा ७) । निश्चेल अर्थात् अचेल मुद्रा और पाणिमात्र ही सही मोक्षमार्ग है। और अन्य सब अमार्ग हैं (सुत्त १०, २०, २३) । श्वेताम्बर सम्प्रदाय में मल्लि को स्त्री तीर्थंकर माना गया है । इसी को लक्ष्यकर आचार्य ने कहा कि वस्त्रधारी यदि तीर्थंकर भी हो तो वह मोक्ष प्राप्त नहीं कर सकता - ण वि सिज्झइ वत्थधरो जिणसासणे जइवि होइ तित्थयरो, सुत्त २३ । उन्होंने यह भी कहा कि सम्यग्दृष्टि स्त्री सोलहवें स्वर्ग तक ही जा सकती है, आगे नहीं । अतः उसे मोक्षोपमार्गी दीक्षा का विधान नहीं है। इसी प्रकार के अन्य कारणों का भी यहां परिगणन किया गया है ।

ऐसा लगता है, शिथिलाचारी श्वेताम्बर सम्प्रदाय के मुनिवर्ग को 'पार्श्वस्थ' की संज्ञा सर्वप्रथम आचार्य कुन्दकुन्द ने दी है। (भावपाहुड, १४) । कदाचित् इसलिए कि पार्श्वनाथ और महावीर के बीच का समय शिथिलाचार का समय आ गया था। और उसी शिथिलाचार को दूर करने के लिए महावीर को अपरिग्रहव्रत में से ब्रह्मचर्यव्रत को पृथक् कर पंचयामव्रत करना पडा था। वही शिथिलाचार परम्परा श्वेताम्बर सम्प्रदाय से भी जुड गई । भावपाहुड में इसी पृष्ठभूमि में आचार्य ने यह कह दिया कि जो पंचप्रकार के वस्त्रों का त्याग करता है, जमीन पर सोता है, दो प्रकार का संयम धारण करता है, भिक्षा पूर्वक आहार ग्रहण करता है और शुद्ध भावों पर विचार करता है वहीं निर्मल जिनलिंग है (भाव. ८१)।

आचार क्षेत्र में भी नय दृष्टि का प्रयोग आचार्य कुन्दकुन्द ने किया है । तदनुसार दृष्टि ज्ञान है और आचार ज्ञान की परिणति है जो यथार्थता की उपलब्धि कराता है । विकल्प जाल से मुक्त होकर ही निर्विकल्प समाधि की प्राप्ति होती है, सत्य का साक्षात्कार होता है । कुन्दकुन्द के शब्दों में जिस प्रकार अनार्य जन को उसकी भाषा का अवलम्बन लिये बिना वस्तु-स्वरूप को नहीं समझाया जा सकता उसी तरह व्यवहार दृष्टि के बिना निश्चय दृष्टि का बोध नहीं कराया जा सकता है (समयसार ८) । आचार्य कुन्दकुन्द ने यह भी स्पष्ट किया है कि निश्चय दृष्टि शुद्ध नय का कथन करती है । आत्मा का बन्धन और मुक्ति यह व्यवहार सत्य है । परमार्थ

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

की दृष्टि से तो आत्मा बन्धन और मुक्ति से परे है । बन्धन और मुक्ति सापेक्ष पद हैं (समयसार, १४१-१४२)। इसका तात्पर्य यह है कि समस्त नैतिक आचरण व्यवहार के क्षेत्र में आ जाता है।

अपवाद मार्ग परिस्थिति सापेक्ष था । परन्तु स्थविरकल्प ने उसे अनुज्ञात्मक बना दिया । इसी अनुज्ञा ने बाद में विधि रूप ले लिया । धीरे-धीरे संयम की डोर ढीली होती गई । उसमें प्रायश्चित्त का भी विधान किया गया । हिंसा और अब्रह्मचर्य से बचने के लिए साधारण तौर पर अपवादात्मक स्थिति को स्वीकार नहीं किया गया। अचेलकता का जहां तक प्रश्न है, श्वेताम्बर आगमों में भी उसकी मौलिकता को स्वीकार किया है । परन्तु मध्यकाल में धीरे-धीरे भिक्षु-जीवन में वस्त्रादि ग्राह्य वस्तुओं की संख्या बढती रही, कठोर आचार व्यवस्था शिथिल होती रही और अकरणीय कार्यो को भी विहित माना जाने लगा । आचार्य कुन्दकुन्द ने ऐसे ही शिथिलाचार पर प्रश्न खडा किया है ।

## आचार्य कुन्दकुन्द और वेदान्त

हम जानते हैं, उपनिषद् और वेदान्त में ब्रह्म और जगत पर पारमार्थिक और व्यावहारिक दृष्टि से विचार किया गया है । बौद्ध दर्शन में इसे ही परमार्थ सत्य और लोकसंवृतिसत्य कहा गया है। इस स्थिति में जब चतुष्कोटिकों का प्रयोग उपनिषद् काल से ही मिलता है तब कुन्दकुन्द पर गौडपाद और शंकराचार्य का प्रभाव खोजना नितान्त भ्रामक और अतथ्यपरक है ।

इसके विपरीत हम यह कह सकते हैं कुन्दकुन्दाचार्य ने जिस स्पष्टता पूर्वक पारमार्थिक और व्यावहारिक नय का प्रयोग कर वस्तु तत्त्व की यथार्थ स्थिति को अभिव्यक्त किया है उसका प्रभाव गौडपाद, शंकराचार्य और उनके शिष्य-प्रशिष्यों पर निश्चित रूप से पडा है । षड्खण्डागम में ओघ और निर्देश नयों का प्रयोग मिलता है जिसका ही विकास कुन्दकुन्दाचार्य ने व्यवहारनय और निश्चयनय के रूप में किया है । उत्तरकाल में इन्हीं को द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नय कहा गया है ।

जैसा हम पीछे देख चुके हैं, आचार्य कुन्दकुन्द ने तत्त्व पर विचार करने के लिए निश्चयनय और व्यवहारनय का प्रयोग किया है, मुख्य और गौण की विवक्षा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

से उसके समग्र स्वरूप को समझाया है । फिर भी दोनों में निश्चयनय प्रधान है, व्यवहारनय के माध्यम से द्रव्य और उसके गुणों में रहने वाला भेद जाना जाता है, ज्ञाता, ज्ञेय तथा कर्ता और कर्म के बीच अन्तर समझा जाता है तथा उपादान कारण और उसके कार्य का बोध हो जाता है । आत्मा की संसारी अवस्था का चित्रण और जीव और शरीर में भेद का स्पष्टीकरण भी व्यवहारनय से ही हो पाता है । सारी शुभोपयोगी क्रियायें व्यवहारनय की परिधि में आती हैं । आत्मा की अशुद्धावस्था व्यवहारनय से ही जानी जाती है और उसकी शुद्धावस्था का ज्ञान निश्चयनय से हो पाता है । इसी शुद्धावस्था की प्राप्ति व्यवहार नय के माध्यम से हो पाती है ।

आचार्य कुन्दकुन्द ने निश्चयनय और व्यवहारनय का प्रयोग आध्यात्मिक सन्दर्भ में किया है। इसी सन्दर्भ में व्यवहारनय को हेय माना गया है । पर वह अवास्तविक नहीं है । अद्वैतवादी शंकराचार्य आत्मा की व्यवहारिक अवस्था को मिथ्या मानते हैं पर कुन्दकुन्दाचार्य ऐसा नहीं मानते हैं । कुन्दकुन्दाचार्य ने व्यवहारनय का आश्रय लेकर ही संसारी आत्मा को चित्रित किया है, उसकी वैभाविक स्थिति को स्पष्ट किया है । यह वैभाविक परिणमन सुख-दुःख के अनुभव करने में उपादान कारण है तथा पौद्गलिक कर्मो का आत्मा से पृथक् होना एक निमित्त कारण मात्र है। यह भी यहां ध्यान रखना अत्यावश्यक हे कि व्यवहारनय नयाभास नहीं है, वास्तविक है । वह मुक्ति-प्राप्ति में सहायक होता है । कुन्दकुन्दाचार्य का व्यवहारनय भेद दृष्टिप्रधान है और निश्चयनय अभेदत्व पर बल देता है । यह व्यवहारनय अभूतार्थ है और निश्चयनय भूतार्थ है ।

इस पृष्ठभूमि में आचार्य कुन्दकुन्द की दार्शनिक विचारधारा पर अद्वैतवादी शंकराचार्य का प्रभाव देखना किसी भी दृष्टि से तथ्यसंगत नहीं माना जा सकता है ।

यहां यह उल्लेखनीय है कि आचार्य कुन्दकुन्द का मूलसंघ बाद में कुन्दकुन्दान्वय के नाम से विख्यात हुआ। उसी मूलसंघ को श्रुतावतार के अनुसार १० वीं शताब्दी में नन्दि, सेन आदि संघों में विभाजित किया गया। यह विभाजन अर्हद्बलि के नाम से हुआ लगभग हजार वर्ष बाद। परम्परा के नाम पर अर्हद्बलि को जोडना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ऐतिहासिक सम्मत नहीं माना जा सकता। ये सभी पट्टावलियां उत्तरकालीन होने से यह सोचने को विवश करती हैं कि अन्ततः उनके लेखकों ने इन पट्टावलियों में मुनियों और भट्टारकों को एक साथ क्यों जोडा। इसका कारण कदाचित् यह होना चाहिए कि भट्टारक परम्परा का पतनोन्मुखी चरित्र स्वयं को मूलसंघीय परम्परा से जोड़ना चाहता रहा होगा। इसका तात्पर्य यह नहीं कि पट्टावलियों में उल्लिखित प्राचीन आचार्य अर्हद्बलि, कुन्दकुन्द, उमास्वामी आदि आचार्य भट्टारक थे। भट्टारक परम्परा का तो उद्भव लगभग बारहवीं शताब्दी में हुआ। इसके पूर्व भट्टार या भट्टारक शब्द का प्रयोग पूज्य और सम्मानास्पद अर्थ में हुआ करता था। बाद में भट्टारक शब्द का अर्थापकर्ष हो गया और पृथक् रूप से भट्टारक परम्परा का प्रारम्भ हो गया।

प्राचीनकाल में रचनाकार अपना नाम स्पष्ट रूप से कम दिया करते थे। आचार्य कुन्दकुन्द ने भी अपना नाम अपने किसी भी ग्रन्थ में नहीं दिया। इसलिए उत्तरकालीन आचार्य उमास्वामी, यतिवृषभ, पूज्यपाद, जोइन्दु, अपराजित सूरि, वीरसेन आदि आचार्यो ने अपने ग्रन्थों में कुन्दकुन्द के ग्रन्थों से गाथाएं उद्धृत की हैं और उनकी गाथाओं में थोडा बहुत परिवर्तनकर नवीन गाथाओं का सृजन किया है। इसी आधार पर सर्वप्रथम जयसेन ने कुन्दकुन्द को ग्रन्थकार के रूप में प्रस्तुत किया है। इसलिए यह कथन युक्ति संगत नहीं लगता कि कुन्दकुन्द के ग्रन्थों का उल्लेख उत्तरकालीन आचार्यो ने नहीं किया। उनके ग्रन्थ आध्यात्मिक श्रेणी के अधिक हैं इसलिए दार्शनिक क्षेत्र द्वारा उनका उल्लेख किया जाना अप्रासंगिक होता है।

कुन्दकुन्द के समय निर्धारण में राजा शिवकुमार का उपयोग भी कम नहीं हुआ। इसका मुख्य कारण था जयसेनाचार्य द्वारा पंचास्तिकाय की टीका में यह लिखा जाना कि उसकी रचना शिवकुमार महाराज के प्रतिबोधन के लिए हुई थी। तथ्य यह है कि कुन्दकुन्द ने स्वयं इसका कोई उल्लेख नहीं किया। जयसेन के उल्लेख ने ही विद्वानों को दिग्भ्रमित कर दिया। कभी उन्होंने उसका सामंजस्य कदम्बवंशी शिवमृगेश वर्मा से की तो कभी पल्लव राजा शिवस्कन्द वर्मा से की। वस्तुतः जयसेन द्वारा उल्लिखित शिवकुमार कोई महाराजा नहीं थे बल्कि वे वीतराग चरित्र के आराधक मुनिराज थे। इसी के साथ यह भी दृष्टव्य है कि सभी पट्टावलियों से भरपूर हैं। अतः

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उन्हें पूरी तरह से प्रामाणिक नहीं माना जा सकता।

डॉ. सागरमल जैन जैसे कतिपय विद्वानों ने कुन्दकुन्द के मूलाचार को भी यापनीय ग्रन्थ मानने की उद्‌भावना की है। जैसा हम पीछे स्पष्ट कर चुके हैं, मूलाचार आचार्य कुन्दकुन्द की रचना है, वट्टकेर की नहीं। उसे यापनीय ग्रन्थ बताना तथ्यसंगत नहीं है। मूलाचार दिगम्बर परम्परा का आचार सम्मत मूल ग्रन्थ है। उसमें २८ मूलगुणों का वर्णन (गाथा २-३) वही है जो प्रवचनसार (३.८-९) में मिलता है। पूर्ण अचेलकता के बिना संयत गुणस्थान की प्राप्ति असंभव है (गाथा १, ७८३, ७९८)। २८ मूलगुणों का विधान यापनीय सिद्धान्त के प्रतिकूल है। उनके बिना मुक्ति की प्राप्ति असंभव है। अतः स्त्रीमुक्ति का विधान मूलाचार में प्राप्य नहीं है। जैनेतरलिंग (गाथा ११७४-७६) या गृहिलिंग (गाथा ५३२, ११७६) से मुक्ति प्राप्त नहीं हो सकती। मूलाचार में सोलह कल्पों का वर्णन है (गाथा ११४१-४४), वेदत्रय का अस्तित्व है (गाथा १२३४-३५), आर्यिकाएं सौधर्मादि सुखों का उपभोगकर ही जन्मान्तर में मोक्ष प्राप्त कर सकती हैं (गाथा १९६) अर्थात् वे तद्‌भवमोक्षगामी नहीं होती, मूलाचार में पारम्परिक गाथाएं बहुत हैं जो श्वेताम्बर ग्रन्थों में भी मिलती हैं। भगवती आराधना के समान मूलाचार में भी 'आचार' और 'जीतकल्प' जैसे शब्दों से श्वेताम्बर ग्रन्थों का उल्लेख नहीं माना जा सकता, बल्कि वे तो 'आचरण' एवं 'जीत' और 'कल्प' नामक प्रायश्चित्त का उल्लेख कहा जा सकता है। इसी तरह आराधनानिर्युक्ति, मरणविभक्ति, प्रत्याख्यान, आवश्यकनिर्युक्ति, स्तुतिग्रन्थ, धर्मकथा ग्रन्थ आदि उल्लिखित ग्रन्थ दिगम्बर परम्परा के ग्रन्थों में से ही हैं। उनका सम्बन्ध श्वेताम्बर ग्रन्थों से नहीं है। वसुनन्दि टीकाकार ने इसे स्पष्ट किया है (गाथा २७९)। ये सारे प्रमाण यह सिद्ध करते हैं कि मूलाचार यापनीय ग्रन्थ नहीं है वह शुद्ध दिगम्बर परम्परा का ग्रन्थ है, आचार्य कुन्दकुन्द विरचित ग्रन्थ है जिसमें दिगम्बर परम्परा का ही मूलाचार वर्णित हुआ है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ६

# आचार्य शिवार्य और उनकी भगवती आराधना

आचार्य शिवार्य द्वारा रचित भगवती आराधना जैन आचार शास्त्र परम्परा का प्रमुख ग्रन्थ है। इसमें मरणकाल में आराधना के स्वरूप का विस्तृत विवेचन है। मरणकाल के पूर्व का जीवन सम्यक् चारित्रिक अभ्यास से भरा होना चाहिए। तभी आराधना में परिपक्वता आ पाती है। इसे मरणसमाधि कहा गया है। यही यथार्थ साधना है। इसमें विफल होने पर जीवन की समूची साधना निष्फल हो जाती है।

सल्लेखना या समाधिमरण की पृष्ठभूमि में मुख्य उद्देश्य रहता है सांसारिक वासनाओं से मुक्त होकर जीवन के अन्तिम समय को आत्मसाधना में लगाना और रत्नत्रय का परिपालन करते हुए शरीर को छोड़ना। यह एक लम्बी दुस्साध्य प्रक्रिया है जिससे कर्मों से निवृत्त होकर मोक्ष पद प्राप्त किया जा सकता है। इस साध्य की प्राप्ति के लिए जैनाचार्यों ने शरीर की अनित्यता और अशुचिता को व्यक्त करते हुए उसके प्रति साधक के मन में वितृष्णा और विरागता को जाग्रत करने का सफल प्रयास किया है। इस सन्दर्भ में उन्होंने बहिरात्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा के स्वरूप का दिग्दर्शन कराते हुए समाधि के स्वरूप को स्पष्ट किया है और स्वानुभूति के माध्यम से सिद्धत्व की प्राप्ति का मार्ग दिखाया है। इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए मिथ्यात्व का त्यागकर, स्व-पर भेदविज्ञान के साथ संपूर्ण परिग्रह से दूर होकर दिगम्बर मुद्रा धारण करना आवश्यक है।

## १. आराधना

आचार्य शिवार्य ने इस ग्रन्थ का नाम 'आराधणा' ही कहा है - वोच्छं आराधणां, गाथा १; आराधणा सिवज्जेण, गाथा २१६०। उन्होंने आराधना को समस्त प्रवचन का सार कहा है (गाथा १४९७)। टीकाकार अपराजित सूरि ने भी अपनी टीका के अन्त में इसे आराधना टीका ही कहा है (आराधणा भगवदी, गाथा २१६२)। उत्तरकाल में इसके आधार पर लिखे गये ग्रन्थ भी आराधना के नाम से जाने

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जाते हैं, जैसे देवसेन का आराधनासार, अमितगति की आराधना, आशाधर का मूलाराधना दर्पण। आराधना के आधार पर कुछ कथा ग्रन्थों की भी रचना हुई है। जैसे प्रभाचन्द्र का आराधना कथा प्रबन्ध, ब्रह्मनेमिदत्त का आराधना कथाकोश, कन्नड आचार्य शिवकोटि की वड्ढाराधने। परन्तु गाथा २१६२ में 'आराधना भगवदी एवं भत्तीए वण्णिदा सन्ति' के आधार पर इस ग्रन्थ का नाम 'भगवती आराधना' अधिक प्रचलित हो गया। हमने भी इसे भगवदी आराधणा ही स्वीकारा है। शौरसेनी प्राकृत व्याकरण में भी ध का ह वैकल्पिक होता है।

जिनरत्नकोश में आराधना पर उपलब्ध साहित्य की एक सूची दी गई है जो इस प्रकार है –

१) आराधनासार – आचार्य देवसेन (१० वीं शती) द्वारा लिखित इस ग्रन्थ में ११५ प्राकृत गाथाएं हैं जिनमें चारों प्रकार की आराधनाओं का वर्णन किया गया है। इस पर रत्नकीर्ति ने संस्कृत टीका लिखी है। गुणभद्र के आत्मानुशासन, अमृतचन्द्र के समयसारकलश, शुभचन्द्र के जिनार्णव आदि ग्रन्थों से इसमें उद्धरण दिये गये हैं।

२) आराधना माला – इसे 'संवेगरंगशाला' भी कहा जाता है। इसमें १००५३ प्राकृत गाथाएं हैं। जिनेश्वर सूरि के शिष्य जिनचन्द्रसूरि ने यह ग्रन्थ प्रसिद्ध वृत्तिकार अभयदेव की प्रार्थना पर लिखा था। इसकी रचना सं. ११२५ (१०६८ ई.) में हुई। डॉ. उपाध्ये ने कुछ गाथाओं के उद्धरण देकर यह विचार व्यक्त किया है कि जिनचन्द्रसूरि के समक्ष भगवती आराधना रही है। ३) देवभद्र की आराधना, ४) आराधना विधि, ५) देवभद्र का आराधनासार, ६) कुलप्रभ की आराधना सत्तरी, ७) रविचन्द्र, जयशेखर, नागसेन और लोकाचार्य द्वारा लिखित आराधनासार, ८) आराधनास्तव, ९) आराधना स्वरूप, १०) आराधना प्रकरण, ११) आराधना पताका – वीरभद्रसूरि (सं. १०७८) द्वारा रचित इस ग्रन्थ में ९९० गाथाएं हैं। १२) आराधना कुलक – इस नाम से चार ग्रन्थ मिलते हैं जिनके लेखक हैं – अभयदेवसूरि (११वीं शती) आदि आचार्य। १३) आराधना पंचक १४) आराधना (पर्यन्त) – सोमसूरि द्वारा रचित यह ग्रन्थ ७० प्राकृत गाथाओं में है। १५) आराधना श्रावक – समयसुन्दरसूरि (सं. १६६९) द्वारा रचित १६६९ में, १६) आराधना – अजितदेवसूरि द्वारा लिखित (१६२९ सं.)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## २. भगवती आराधना

भगवती आराधना में कुल २१७० गाथाएं हैं। इसकी भाषा शौरसेनी प्राकृत है। इसकी टीकाओं में गाथासंख्या में मतैक्य नहीं है। अपराजित सूरि द्वारा मान्य कतिपय गाथाएं (क्र. १५१,३४३ आदि) अमितगति और आशाधर ने स्वीकृत नहीं की। आशाधर ने बहुत सारी ऐसी गाथाओं का उल्लेख किया है जिनपर अपराजित ने टीका नहीं लिखी (गाथा क्र. ११७-९, १७८, १३५४, १४३२, १५५६, १६०५-७, १६३९-४०, १९७८, २१११, २१३५ आदि)। पं. कैलाशचन्द्रजी ने शोलापुर की मुद्रित प्रति और हस्तलिखित प्रतियों के आधार पर तुलनात्मक दृष्टि से २१७० के स्थान पर २१६५ गाथाओं का नियोजन किया है। आशाधर ने अपने मूलाराधना दर्पण को आठ आश्वासों में विभक्त किया है पर मूल ग्रन्थ में ऐसा कोई विभाजन नहीं है।

## ३. भगवती आराधना की टीकाएं

भगवती आराधना की लोकप्रियता उसकी टीकाओं से आंकी जा सकती है। अवन्ती सुकुमाल, चाणक्क, चिलादपुत्त, सुकोशल आदि में इसकी अनेक गाथाएं यथावत् मिलती हैं। उपलब्ध टीकाओं का विवरण इस प्रकार है-

१) **विजयोदया टीका** - यह एक विस्तृत संस्कृत टीका है जिसमें साधुओं की आचार प्रक्रिया का विस्तार से व्याख्यान किया गया है और अपने कथन को संस्कृत-प्राकृत के उद्धरणों से पुष्ट किया गया है। अपराजितसूरि अथवा श्रीविजय की यह टीका कदाचित् प्राचीनतम टीका है। टीकाकार ने अपनी टीका में जिन पाठान्तरों का उपयोग किया है वे भाषाविज्ञान की दृष्टि से अधिक प्राचीन कहे जा सकते हैं। हमने उसीका अनुकरण करने का प्रयत्न किया है। दशवैकालिकसूत्र पर भी उन्होंने टीका लिखी थी। प्रशस्ति के अनुसार अपराजितसूरि बलदेवसूरि के शिष्य और महाकर्म प्रकृत्याचार्य तथा बलदेव सूरि के प्रशिष्य थे। वे आरातीय साधुओं के प्रमुख थे। आचार्य नागनन्दी की प्रेरणा से उन्होंने यह टीका लिखी थी। पं. आशाधर के पूर्ववर्ती विद्वान के रूप में उनका स्मरण किया जा सकता है जिन्होंने अपनी अनागार धर्मामृत टीका सं. १३००-५७=१२४३ ई. में पूरी की थी। उस टीका में अपराजित

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सूरि का अनेक बार उल्लेख हुआ है। अपराजित सूरि आचारांग, सूत्रकृतांग, कल्पसूत्र दशवैकालिक आदि प्राचीन ग्रन्थों से भलीभांति परिचित थे। इसी के साथ ही उन्होंने कुन्दकुन्द, उमास्वाति, समन्तभद्र, पूज्यपाद और जटसिंहनन्दि के ग्रन्थों को भी उद्धृत किया है। अतः आचार्य अपराजितसूरि का समय ८ से १०वीं शती के बीच होना चाहिए। वे कदाचित् यापनीय संघ के आचार्य थे। यह उल्लेखनीय है कि उनकी इस टीका में आचेलक्य कल्प का वर्णन है और वस्त्रपात्रवाद की समीक्षा भी। जिनकल्प का उच्छेद हुआ इसे टीकाकार ने स्वीकार नहीं किया।

२) दूसरी टीका आशाधर का मूलाराधना दर्पण है। उन्होंने अपराजित सूरि का अनुकरण इस टीका में किया है और उसे श्रीविजय के नाम से उद्धृत किया है। उन्होंने 'टीकाकारौ व्याचक्रतुः' कहकर यह भी संकेत किया है कि मूलाचार पर उस समय अनेक टीकाएं प्रचलित थीं। उनमें कदाचित् एक प्राकृत टीका भी थी (पृ. ६४३, ७४४, ७६३)। इसी संदर्भ में उन्होंने जयनन्दी और श्रीचन्द्र के नामों का भी उल्लेख टिप्पणकारों के रूप में किया है। अमितगति की संस्कृत आराधना उनके समक्ष थी ही। दोनों आराधनाओं में से शिवार्य की आराधना का पाठ उन्हें अधिक अनुकूल लगा। रामसेन के तत्त्वानुशासन और शुभचन्द्र के ज्ञानार्णव से भी उन्होंने कुछ पद्य उद्धृत किये हैं। सिद्धान्तरत्नमाला और विदग्धप्रीतिवर्धिनी से भी उन्होंने उद्धरण दिये हैं पर ये ग्रन्थ शायद अभी तक उपलब्ध नहीं हुए।

३) किसी अज्ञात लेखक की आराधना पंजिका (लगभग १५वीं शती)

४) भावार्थदीपिका शिवजित् अरुण की (सं. १८१८)

५) प्राकृत टीका किसी दिगम्बराचार्य की है जो आज उपलब्ध नहीं है।

६) पं. आशाधर स्थान-स्थान पर 'अन्ये' और 'अपरे' शब्दों का प्रयोग करते हैं जिससे ऐसा आभास होता है कि भगवती आराधना पर कुछ और भी संस्कृत टीकाएं थीं जो आज उपलब्ध नहीं हैं।

७) अमितगति का संस्कृत पद्यानुवाद तो उपलब्ध है ही। इसके अतिरिक्त भी दो संस्कृत पद्यानुवाद और भी होने चाहिए जिनका उल्लेख आशाधर ने किया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

८) जयनन्दि और श्रीचन्द्र कृत दो टिप्पणों का भी उल्लेख आशाधर ने किया है। इनमें श्रीचन्द्र कदाचित् वही हों जिन्होंने पुष्पदन्त के उत्तरपुराण तथा रविषेण के पद्मचरित पर टिप्पण लिखे थे। ये भोजदेव कालीन (१०वीं शती) थे।

**४. आराधना कथाकोश**

भगवती आराधना की विजयोदया टीका में अनेक कथाएं दी गई हैं जिनका सम्बन्ध आराधक की मरणावस्था से विशेष रहा है। विभिन्न गण-गच्छ के साधु इन कथाओं को मरणासन्न व्यक्ति को समाधिमरण काल में सुनाया करते थे ताकि वह विकथाओं और सांसारिक आसक्तियों से बच सके (गा. ६५१-६५५)। इन कथाओं को उत्तराध्ययन और निर्युक्तियों में खोजा जा सकता है। हरिषेण, प्रभाचन्द्र, नयनन्दि, नेमिदत्त और श्रीचन्द्र के कथाकोशों में तो आराधना की गाथाओं को उद्धृत करते हुए कथाएं दी गई हैं। आशाधर ने भले ही उनका उल्लेख नहीं किया हो पर उन्होंने प्राकृत टीका और उसमें उल्लिखित कथाओं की ओर संकेत अवश्य किया है (गा. ३५-४४)। हरिषेण आदि कथाकारों ने कदाचित् वहीं से कथा स्रोत लिये हों।

श्रीचन्द्र (११ वीं शती) ने अपने अपभ्रंश कथाकोश में यह संकेत किया है कि ये कथाएं जिनेन्द्र से गणधर, और गणधर से श्रेणिक और श्रेणिक से परम्परागत रूप से शिवकोटि मुनीन्द्र तक पहुंची। मूलाराधना में इन कथानकों का उपयोग बडे सुन्दर ढंग से हुआ है। श्रीचंद्र ने गाथाओं को स्पष्ट करने में इन कथाओं का उपयोग किया है। वे पहले गाथा का अर्थ देते हैं और फिर कथा देकर उसकी व्याख्या करते हैं। इसलिए उन्होंने ऐसी गाथाओं को चुना है जिन्हें कथा के माध्यम से व्याख्यापित किया जा सकता है। इसमें संस्कृत का भी उपयोग किया गया है।

प्रभाचन्द्र (११ वीं शती) का कथाकोश संस्कृत गद्य में है और संस्कृत-प्राकृत के उद्धरणों से भरा हुआ है। इसमें ऐसी धर्मकथाएं दी गई हैं जिनमें चारों तरह की आराधनाओं के आराधकों का वर्णन है। इसे ''आराधना सत्कथा प्रबन्ध'' कहा गया है। इसमें भगवती आराधना की गाथाओं के साथ पात्रकेशरी, अकलंक, सनत-कुमार, समन्तभद्र और संजयन्त की कथाएं दी गई हैं और सम्यक्त्व के आठ गुणों का वर्णन किया गया है। इसमें प्रभाचन्द्र पण्डित और प्रभाचन्द्र भट्टारक का नाम आया

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है। कभी कभी ऐसा लगता है कि इस ग्रन्थ की रचना इन दोनों लेखकों ने अलग-अलग की हो। नेमिदत्त (१६ वीं शती) का आराधना कथाकोश प्रभाचन्द्र के कथाकोश पर आधारित है। अन्तर यह है कि प्रभाचन्द्र ने १२२ कथाएं दी हैं जबकि नेमिदत्त ने ११४। उन्होंने कथाओं की पुनरावृत्ति छोड दी है। लेखक ने विद्यानन्दि, मल्लिषेण, सिंहनन्दि और श्रुतसागर भट्टारकों का उल्लेख किया है। नयनन्दि की आराधना अपभ्रंश में है और उसके दो भाग हैं – एक भाग में ५६ सन्धियां हैं और दूसरे भाग में ५८ सन्धियां हैं।

बड्ढाराधने नामक एक कथाकोश कन्नड भाषा में उपलब्ध है। मूडबिद्री प्रतिलिपि के अनुसार इसे शिवकोट्याचार्य की कृति कहा गया है । कोल्हापुर की ताडपत्र प्रति (क्र. ४५) में भी लगभग यही नाम मिलता है। इसमें १९ कथाएं दी गई हैं (गा. क्र. १५३९-१५५७) – ई पेल्द पत्तोवत्तु कथेगल (१) शिवकोट्याचार्यद् पेल्द बोड्डाराधनेय कवचवु मंगल महा श्री। मन्त्रशास्त्र में 'कवच' शब्द का प्रयोग आराधक को आपदाओं से सुरक्षित रखने के लिए एक माध्यम के अर्थ में प्रयुक्त होता है। जैन परम्परा में साधारणतः इस शब्द का प्रयोग नहीं मिलता फिर भी उसका सम्बन्ध पद्मावती, ज्वालामालिनी जैसी देवियों के साथ जोडा जा सकता है। 'पद्मावती कवच' शीर्षक से मन्त्रशास्त्रों का उल्लेख मिलता है जिनका उपयोग परीषहों पर विजय प्राप्त करने से रहा होगा। जीतकल्पसूत्र भाषा में कवच द्वार का उल्लेख आता है (गाथा – ४७६-४९०)। इसके अतिरिक्त प्रकीर्णकों में कवचद्वार नामक प्रकीर्णक भी हैं। भगवती आराधना के रचयिता (शिवार्य) के साथ ' कवच' शब्द जुडा रहने से ऐसा आभास होता है कि भ. आराधना में (गाथा १५०९-१६८२) इस कवच को उपन्यस्त किया गया है जिससे साधक विपदाओं से बच सके। कथा भाग की प्रारम्भिक प्राकृत गाथाओं से भी स्थिति स्पष्ट हो जाती है। श्रीचन्द्र ने वृषभसेन कथा के बाद ' कवचा ही यारो...' वाक्य लिखा है जिससे पता चलता है कि १९ कथाओं के बाद कवच भाग क्यों समाप्त होता है। 'वड्डाराधना' भी भगवती आराधना का ही एक कन्नड रूप है। पाठक ने जिन रेवाकोट्याचार्य का उल्लेख किया है वे शिवकोट्याचार्य ही होना चाहिए।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## ५. आचार्य शिवार्य और उनका समय

आचार्य शिवार्य ने स्वयं को 'पाणिदल-भोई' कहा है। उन्होंने आर्य जिननन्दि, सर्वगुप्त गणि और आर्य मित्रनन्दि के पादमूल में रहकर सम्यक् रूप से श्रुत और उसके अर्थ को जानकर पूर्वाचार्यों के द्वारा रचित आराधना को आधार बनाकर 'भगवदी आराधना' की रचना की (गाथा २१६०-६२)। शिवकोटि (शिवार्य) का उल्लेख जिनसेन ने अपने आदिपुराण (१.४९) में और श्रीचन्द्र ने अपने कथाकोश में किया है। श्रवणबेलगोल शिलालेख क्र. १०५ (१३९८) में शिवकोटि को आचार्य समन्तभद्र का शिष्य बताया। हस्तिमल्ल के नाटक विक्रान्त कौरव ने भी इस तथ्य का समर्थन किया है। प्रभाचन्द्र के कथाकोश के अनुसार यह शिवकोटि मूलतः बाराणसी का शैव राजा था। समन्तभद्र के भक्ति-माहात्म्य से शिवलिंग को चंदप्रभ स्वामी की मूर्ति के रूप में बदलता देखकर वह जैन बन गया था। उसने जैनागम का गहन अभ्यास किया और लोहाचार्य की ८४ हजार प्राकृत गाथाओं में रचित आराधना को संक्षिप्त कर २५०० गाथाओं में मूलाराधना की रचना की। भगवती आराधना में भले ही इस परम्परा का कोई उल्लेख न हो पर 'पूर्वाचार्य परम्परा' के माध्यम से वहां कदाचित् यही संकेत किया गया है। रत्नमाला में शिवकोटि का उल्लेख हुआ है। जिनसेन द्वारा उल्लिखित होने से वे उनके पूर्ववर्ती तो सिद्ध होते ही हैं। आराधना निर्युक्ति की ओर भी यहां संकेत समझा जा सकता है। उत्तराध्ययन निर्युक्ति, पइण्णा, मूलाचार आदि ग्रन्थों में भी भगवती आराधना की गाथाएं यथावत् उपलब्ध होती हैं। डॉ. उपाध्ये ने यह सब प्रमाणित करने के लिए कुछ और भी साक्ष्य प्रस्तुत किये हैं जिनके आधार पर यह कहा जा सकता है कि भगवती आराधना उस समय की रचना है जब दिगम्बर-श्वेताम्बर के रूप में जैनसंघ का विभाजन नहीं हुआ था। विजहना सल्लेखना का ही रूप हैं। धन्न और शालिभद्र के कथानक यह स्पष्ट संकेत देते हैं कि श्वेताम्बर सम्प्रदाय में भी सल्लेखना प्रचलित थी। भवन्ती सुकुमाल, चाणक्क, चिलादपुत्त आदि कथानक भी यही पुष्ट करते हैं। वहां इस विषय पर अच्छा साहित्य भी मिलता है। भगवती आराधना के टीकाकार अपराजित सूरि का समय चूर्णिसूत्रों और धवलाटीका से भी मेल खा जाता है। इससे ऐसा लगता है कि शिवार्य का समय आचार्य कुन्दकुन्द

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के आसपास होना चाहिए। उन्हें हम द्वितीय–तृतीय शताब्दी में स्थापित कर सकते हैं।

'पुव्वाइरियणिबद्धा उपजीवित्ता' तथा 'ससत्तीए' (गाथा २१६०) शब्दों का प्रयोगकर आचार्य शिवार्य ने यह सूचित किया है कि उन्होंने भगवती आराधना को किसी पूर्व कृति के आधार पर यथाशक्ति रचा है। संभव है, लोहाचार्य विरचित ८४००० श्लोक प्रमाण वाली आराधना उनके समक्ष रही हो और उसी को उन्होंने संक्षिप्त रूप दिया हो। आज यह ग्रन्थ अनुपलब्ध है। भगवती आराधना के विषय को देखने से भी ग्रन्थ की प्राचीनता अभिव्यक्त होती है। मरणोत्तर विधि इसी प्राचीनता को द्योतित करती है। बौद्धधर्म की महायान परम्परा में भी इसी विधि को अपनाया जाता था।

भगवती आराधना को कतिपय विद्वानों ने यापनीय ग्रन्थ कहा है। दर्शनसार में यापनीय संघ की स्थापना का श्रेय किसी कलश नामक श्वेताम्बर साधु को दिया है। अधिक संभव यह है कि यह साधु श्वेताम्बर सम्मत वस्त्र और पात्र का पोषक नहीं रहा हो। भ. आराधना में अचेलकता की भरपूर प्रशंसा की गई है और उसे साधु का मूलगुण माना गया है और कमण्डलु और पीछी को उसके अनिवार्य उपकरण के रूप में स्वीकारा गया है। स्त्रीमुक्ति और केवली कवलाहार वाले प्रसंग मुझे यहां दिखाई नहीं दिये। एक क्षणके लिए शिवार्य और अपराजित सूरि को यापनीय मान भी लिया जाये तो यह तथ्य भी प्रच्छन्न नहीं है कि यापनीय सम्प्रदाय दिगम्बर परम्परा का ही एक संघ था, श्वेताम्बर परम्परा का नहीं। लगभग १३–१४ वीं शती तक उसके शिलालेख भी मिलते हैं जिनसे यह प्रमाणित होता है कि यापनीय पूर्णतः निर्ग्रन्थ–अचेलक रहा करते थे और नग्न दिगम्बर मुद्रा की पूजा किया करते थे। दक्षिण में उन्होंने शताधिक दिगम्बर जैन मन्दिरों का निर्माण कराया था। अन्त में यह सम्प्रदाय दिगम्बर सम्प्रदाय में अन्तर्गर्भित हो गया।

### टीकाकार अपराजितसूरि

टीकाकार अपराजितसूरि प्रमुख आरातीय आचार्य थे। उनके विद्यागुरु नागनन्दि और बलदेव सूरि थे और बलदेवसूरि के गुरु चन्द्रनन्दि थे। नागनन्दि गणि की प्रेरणा से ही अपराजित सूरि ने भगवती आराधना पर श्रीविजयोदया नामक टीका की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

रचना की थी। श्रीविजय कदाचित् उनका अपर नाम था। उन्होंने दशवैकालिसूत्र पर भी एक टीका लिखी थी जो वर्तमान में उपलब्ध नहीं होती। आरातीय चूडामणि अपराजित सूरि का प्रकाण्ड पाण्डित्य उनकी विजयोदया टीका में प्रतिबिम्बित होता है। वे संस्कृत और प्राकृत के गंभीर विद्वान और दिगम्बर-श्वेताम्बर दोनों परम्पराओं के निष्णात पण्डित थे। अचलेकत्व की प्रतिष्ठा में उनका महनीय योगदान रहा है। पण्डित आशाधर (१२वीं शती) ने विजयोदया टीका का अनेक बार उल्लेख किया है और विजयोदया टीका में जटासिंहनन्दि के वरांगचरित का उल्लेख हुआ है। अतः अपराजित सूरि नवीं-दसवी शताब्दी के विद्वान होना चाहिए। संभवतः वे यापनीय सम्प्रदाय के आचार्य रहे होंगें यह यापनीय सम्प्रदाय निश्चित रूप से दिगम्बर सम्प्रदाय का ही एक अभिन्न संघ था जो लगभग १४वीं शती में निःशेष हो गया। अपराजित सूरि के गुरु का नाम शाकटायन द्वारा स्मृत सर्वगुप्त रहे होंगे।

'आयारजीदकप्प..'(गाथा १३२) के आधार पर प्रेमीजी ने शिवार्य को यापनीय कह दिया। यह गाथा मूलाचार के पंचाचार अधिकार (५.३८७) में भी है। जीतकल्प भाष्य में इस गाथा का नं. है १८७२। इस गाथा के आधार पर ही निर्णय लेना उपयुक्त नहीं है। यह तो प्राचीन परम्परा से समागत गाथा है जिसे दोनों परम्पराओं ने यथावत् ग्रहण कर लिया है। दस कल्प दिगम्बर परम्परा के प्रतिकूल भी नहीं है। जहां तक आराधना की गाथा नं. ६६२-६६३ का प्रश्न है, वे भी दिगम्बर सम्प्रदाय के प्रतिकूल नहीं हैं । यह तो उस स्थिति के लिए है जब समाधिमरणासन्न साधु स्वयं आहारचर्या के लिए नहीं जा सकता। यहां आहार बनाने की बात नहीं है बल्कि निर्दोष आहार लाकर खिलाने की बात है। यह सम्बन्ध क्षपक की वैयावृत्य से है। इसी तरह गाथा नं. १५३९ में भद्रबाहु के समाधिमरण का उल्लेख है जिसे उन्होंने दक्षिणापथ में ग्रहण किया था। श्वेताम्बर परम्परा इसे नहीं मानती। अतः यह टीका यापनीय सम्प्रदाय से सम्बद्ध नहीं है और यदि है भी तो उसे हम दिगम्बर परम्परा से बाहर की नहीं कह सकते। हां, उसे हम दोनों परम्पराओं में समन्वय स्थापित करने वाला ग्रन्थ अवश्य कह सकते हैं।

पं. नाथूरामजी प्रेमी ने आचार्य शिवार्य और उनके टीकाकार अपराजित

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सूरि को यापनीय कहकर उन्हें स्त्रीमुक्ति का समर्थक बताया और पं. कैलाशचन्द्रजी शास्त्री ने उनके इस मत का संयुक्तिक खण्डन किया। हमें भी कैलाशचन्द्रजी के तर्क सही प्रतीत होते हैं। उनका अध्ययन करने से ऐसा आभास होता है कि यापनीय सम्प्रदाय भले ही स्त्रीमुक्ति समर्थक रहा हो पर बाद में उसने इस मत पर जोर नहीं दिया। शिलालेखों में भी यापनीयों के इस मत का समर्थन दिखाई नहीं देता।

१) औत्सर्गिक लिंग के लिए चार बातें नितान्त आवश्यक होती हैं - अचेलकता, केशलौंच, शरीर से ममत्व त्याग, और पीछी (गाथा ७९)। यही गाथा मूलाचार के मूलगुणाधिकार में अन्य प्रकार से दी गई है जिसमें अचेलकता को जगत् पूज्य माना गया है (गाथा ३०)। आचार्य कुन्दकुन्द ने भी प्रवचनसार के चारित्राधिकार में अचेलकता को मूलगुण के रूप में स्वीकारा है (गाथा ३.९)। भक्तप्रत्याख्यान की व्याख्या करते समय आचार्य शिवार्य ने यह कहा है कि इस अचेलकता को महिला वर्ग भी ग्रहण कर सकता है। उनके अनुसार अचेलकता का तात्पर्य है निष्परिग्रही होना। पुरुषों की तरह स्त्री भी औत्सर्गिक लिंग एकान्त में अन्तिम समय धारण कर सकती हैं। अपराजित सूरि ने इसे स्पष्ट करते हुए कहा है कि स्त्री एकान्त में सकल परिग्रह के त्याग रूप उत्सर्ग लिंग को धारण कर सकती है, वस्त्र त्याग भी कर सकती है। गाथा में समागत 'इतरेफका तात्पर्य है श्राविका भी इस रूप को ग्रहण कर सकती है (गाथा ८० टीका)। इसका तात्पर्य स्पष्ट है कि आचार्य शिवार्य और अपराजित सूरि, दोनों को सवस्त्र स्त्री मुक्ति मान्य नहीं थी। श्वेताम्बर परम्परा में भक्तप्रत्याख्यान में औत्सर्गिक लिंग का विधान नहीं है।

२) आगे की गाथाओं में आचार्य ने लिंग-ग्रहण के फल तथा अचेलकता के गुणों का आख्यान किया है और कहा है कि सकल परिग्रह का त्याग करने पर ही अपवाद लिंग का धारी साधक शुद्ध होता है। यहां भी दोनों आचार्यों ने अचलेकता को मूलगुण के रूप में स्वीकारा है (गाथा ८१-८५)।

३) आचार्य ने दस प्रकार के कल्पों का वर्णन किया है जिनमें आचेलक्य को प्रथम स्थान दिया गया है (गाथा ४२३) मूलाचार में भी मूलगुणों में अचलेकता को प्रमुख स्थान दिया गया है। श्वेताम्बर आगमों में भी अचलेकता के गुणों की भरपूर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रशंसा की गई है, जिनकल्प को अच्छा माना गया है। टीकाकार ने आचारांग, उत्तराध्ययन आदि आगमिक ग्रन्थों से जिनकल्प की पुष्टि भी की है। यहां यह उल्लेखनीय है कि चेल शब्द का उपलाक्षणिक अर्थ है परिग्रह। अर्थात् समस्त परिग्रह का त्याग ही अचेलकता है। उत्तरकाल में श्वेताम्बर परम्परा में अचेल का अर्थ अल्पचेल आदि कर दिया गया और ओमचेल, सान्तरोत्तर आदि शब्दों का प्रयोग होने लगा। वहां अचेलकता के गुणों का भी कथन किया गया है और कारण विशेष होने पर ही वस्त्र-पात्र ग्रहण करने का विधान हुआ है। परन्तु दिगम्बर परम्परा में वस्त्र-पात्र ग्रहण करने का विधान किसी भी स्थिति में नहीं है। यह विधान शिवार्य और अपराजितसूरि को भी मान्य है।

३) इन कल्पों का वर्णन दिगम्बर परम्परा में भले ही न मिलता हो पर मूलाचार (१०.१७), अनागारधर्मामृत (९.८०-८१) आदि ग्रन्थों में जो चार प्रकार का लिंग कल्प आया है उसमें आचेलक्य को प्रथम स्थान दिया गया है और इसे शिवार्य तथा अपराजित सूरि ने पूरी भक्ति और श्रद्धा के साथ स्वीकार किया है।

अतः आचार्य शिवार्य और अपराजितसूरि को यापनीय सम्प्रदाय का आचार्य कहना तथ्यसंगत नहीं लगता। यह भी संभव है कि उत्तरकाल में यापनीय सम्प्रदाय ने स्त्रीमुक्ति प्रकरण को छोड दिया हो क्योंकि शिलालेखो में इस प्रकार का कोई विषय उपलब्ध नहीं होता। यापनीय सम्प्रदाय दिगम्बर सम्प्रदाय से बिलकुल विपरीत नहीं रहा। शिलालेखीय प्रमाणों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि यापनीय सम्प्रदाय दिगम्बर सम्प्रदाय का ही एक अभिन्न अंग था। अन्य संघों की तरह वैचारिक मतभेद ने उसे भले ही पृथक् सम्प्रदाय का रूप दिया हो जो स्वाभाविक था पर वह अन्त तक दिगम्बर सम्प्रदाय का ही अंग बनकर रहा है। अन्ततः वह दिगम्बर सम्प्रदाय में अन्तर्भुक्त भी हो गया।

### ६. आराधना विषयक श्वेताम्बर साहित्य

आराधना जीवन रूपी रंगशाला का उपसंहार है। वह वैराग्य मूलक ऐसा महाद्वार है जिसमें प्रवेश कर आराधक अपनी जीवन लीला को परम शान्ति की खोज

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में समर्पित कर देता है। दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों परम्पराओं में उसे समान रूप से महत्त्वपूर्ण स्थान मिला है। दिगम्बर सम्प्रदाय में मूलाचार आचार परक ग्रन्थ है। उसमें समाधिमरण पर विशेष व्याख्यान नहीं मिलता पर भगवती आराधना में मुनि आचार और मरणसमाधि दोनों का कथन उपलब्ध होता है। दिगम्बर परम्परा में भगवती आराधना के अतिरिक्त अन्य कोई विशेष मूल ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं। जो भी हैं, प्रायः टीका रूप में हैं। इनमें अपराजितसूरि की विजयोदया, और पं. आशाधर का मूलाराधना दर्पण विशेष उल्लेखनीय हैं।

श्वेताम्बर परम्परा में आराधना पर अपेक्षाकृत अधिक साहित्य मिलता है। आगमिक ग्रन्थों में आचारांग, सूत्रकृतांग, उत्तराध्ययन, दशाश्रुतस्कन्ध, वृहत्कल्प, जीत कल्प, व्यवहार, निशीथ आदि ग्रन्थों में मुनि आचार के साथ ही समाधिमरण की साधना का वर्णन हुआ है। निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि आदि में भी उस पर चिन्तन किया गया है। उत्तराध्ययन के पांचवें अध्ययन में इसकी विस्तृत चर्चा है।

प्रकीर्णक ग्रन्थों में विशेष रूप से इस पर विवेचन किया गया है। मुनि पुण्य विजयजी द्वारा संपादित पण्णयसुत्ताइं में संकलित ३३ प्रकीर्णकों में से २२ प्रकीर्णक समाधिमरण से संबन्धित हैं। १. चन्द्रा वेध्यक, २. मरणसमाधि, ३. आतुर प्रत्याख्यान, ४. महाप्रत्याख्यान, ५. संस्तारक, ६. चतुःशरण, ७. आतुरप्रत्याख्यान, ८. भक्तपरिज्ञा, ९. वीरभद्राचार्यकृत आतुरप्रत्याख्यान, १०. आराधनापताका, ११. वीरभद्राचार्य कृत आराधनापताका, १२. पर्यन्ताराधना, १३. आराधना पंचकम्, १४. आतुरप्रत्याख्यान, १५. आराधना प्रकरण, १६. जिनशेखर श्रावक प्रति सुलस श्रावक आराधित आराधना, १७. नन्दन मुनि आराधित आराधना, १८. आराधनाकुलकम्, १९. मिथ्यादुष्कृतकुलकम्, २०. आलोचा कुलकम्, और २१. आत्मविशोधि कुलकम्।

अन्य प्रकीर्णक ग्रन्थ हैं – वीरभद्रकृत आराधनापताका (१००० गाथाएं), आराधना कुलक, आलोचनाकुलक, मिथ्यादुष्कृत, आत्मविशोधि, चतुःशरण, आतुरप्रत्याख्यान, आराधना, संस्तार का महाप्रत्याख्यान, भक्तपरिज्ञा, आराधनासार, आराधनापंचक, मरणविभक्ति, आराधनापताका (८८६ गाथाएं)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रकीर्णक साहित्य से प्रभावित एक संवेगरंगशाला नामक ग्रन्थ भी उपलब्ध होता है जिसके लेखक हैं खरतरगच्छीय जिनचन्द्र सूरि। उन्होंने वि. सं. ११२५ में छत्रावली (छात्राल) नगर गुजरात में इसकी रचना की। वे चैत्यवासी परम्परा से भिन्न संविग्न या सुविहित परम्परा में दीक्षित थे। इस ग्रन्थ में १००५४ गाथाएं हैं। इस ग्रन्थ का प्रकाशन वि. सं. २०२५ में बंबई से हुआ था। इसमें गौतम स्वामी के माध्यम से महासेन राजा का वैराग्य वर्धक चरित्र वर्णित है। इसमें आराधना के चार मूलद्वारों का वर्णन है – १. परिकर्मविधि, २. परगणसंक्रमण, ३. ममत्व उच्छेद, और ४. समाधि। इन चारों द्वारों में अनुक्रम से १५,१०,९ और ९ प्रतिद्वार हैं। यहां हम संवेगरत्नशाला पर समीक्षात्मक दृष्टि से भगवदी आराधणा के परिप्रेक्ष्य में विशेष विचार करेंगे।

### ९. आराधना

सल्लेखना के लिए भगवती आराधना में आराधना शब्द का प्रयोग हुआ है। आराधना का तात्पर्य है – जिनभक्ति, रत्नत्रयपालन, तप, वीतरागता, इन्द्रियसंयमन आदि सद्गुणों में व्यस्त रहना। इन व्रतों के साथ हुए मरण को आराधना मरण कहा जाता है। स्तुति के रूप में इसे भगवती आराधना कहते हैं। भगवती सूत्र में आराधना तीन प्रकार की मिलती है – ज्ञानाराधना, दर्शनाराधना और चारित्राराधना। साधक आराधना की पूजा भी करता है इसलिए लोहाचार्य द्वारा ८४००० गाथाओं में लिखी आराधना को शिवार्य ने मूलाराधना में उसे २५०० गाथाओं में संक्षिप्त किया। बाद में और भी संक्षिप्तीकरण होता रहा। लगभग ३० आराधना ग्रन्थ ऐसे ही मिलते हैं। शिवार्य की भगवती आराधना (२१६६–२१७० गाथा), जिनचन्द्रसूरि की आराधना माला या संवेगरंगशाला (१००५४ गाथाएं), आराधनापंचक उनमें मुख्य हैं। वीरभद्रसूरि की आराधना पताका (९९० गाथाएं) मध्यम श्रेणी की है। शेष बहुत छोटी–छोटी हैं।

आराधना पर टीकाएं, लिखी जाना भी पुण्य का कार्य माना गया है (सवयधम्म संघ गाथा, १९३)। भगवती आराधना पर शायद इसीलिए लगभग आधा दर्जन टीकाएं लिखी गई हैं। इनमें आराधना तीन प्रकार की वर्णित हैं – १) उत्कृष्ट जो केवलि द्वारा प्राप्त की जाती है, २) मध्यम जो शुक्ल–पद्म लेश्या का

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं, और ३) जघन्य जो परिग्रही साधकों द्वारा की जाती है।

शिलालेखों में आराधना पूर्वक मरण के उल्लेख मिलते हैं। श्रवणबेलगोल में कटवप्र पर आचार्य प्रभाचन्द्र ने आराधना-समाधिमरण ग्रहण किया। बाद में ७०० ऋषियों के आराधना मरण का उल्लेख मिलता है। ७ वीं शदी में कनकसेन और बलदेव तथा गुणदेव ने समाधिमरण लिया। पुष्पनन्दि, भारसिंह, शशिमति, नागियक्का, चैचेगौडी के भी उल्लेख आये हैं।

### १२. भगवती आराधना का विषय परिचय

भगवती आराधना का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है सल्लेखना और मरण के प्रकार। यद्यपि मरण के १७ भेद हैं पर ग्रन्थकार ने इसमें पांच प्रकार के ही मरणों का वर्णन किया है। १) पण्डित-पण्डित मरण २) पण्डितमरण, ३) बाल पण्डित मरण, ४) बाल मरण, और ५) बालबाल मरण। पण्डित मरण के तीन भेद हैं - भक्तप्रतिज्ञा, प्रायोपगमन और इंगिनीमरण। इन मरण प्रकारों का यहां विस्तार से वर्णन किया गया है।

डॉ. सेट्टर की दो महत्त्वपूर्ण पुस्तक कर्णाटक विश्वविद्यालय धारवाड से प्रकाशित हुई हैं - १) Inviting Death (१९८६ अ.ऊ), और २) Pursuing Death (१९९० अ.ऊ) पहली पुस्तक में उन्होंने श्रवणबेलगोल और उसमें हुई सल्लेखना का ऐतिहासिक दृष्टि से वर्णन किया है और दूसरी पुस्तक में उनहोंने भगवती आराधना के आधार पर सल्लेखना या मरणसमाधिका विवेचन किया है। हमने अपने विवेचन में इन दोनों पुस्तकों का भी आधार लिया है । यहां हम भगवती आराधना का विषय परिचय देते हुए उसका तुलनात्मक मूल्यांकन भी करते चलेंगे।

### सल्लेखना या आराधना का स्वरूप

जैन परम्परा में सल्लेखना पूर्वक मरण को सर्वोत्तम मरण माना गया है और भगवती आराधना में सल्लेखना के लिए आराधना शब्द का प्रयोग हुआ है। आराधना की एक लम्बी प्रक्रिया है। उसे हम एक आध्यात्मिक साधना कह सकते हैं जिसका उद्देश्य केवली या सिद्ध अवस्था प्राप्त करना रहा है। आचार्य शिवार्य ने आराधना का अर्थ दिया है- सम्यक्दर्शन, सम्यक्ज्ञान सम्यक्चारित्र और सम्यक्त्व का उद्योतन,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उद्यवन, निर्वहन, साधन और निस्तरण (गाथा २)। इसमें सम्यक्त्व के विषय में शंका दोष या संशय को दूर किया जाता है (उद्योतन), आत्मचिन्तन और आत्म दर्शन किया जाता है (उद्यवन)। इस प्रक्रिया में किसी भी प्रकार की आकुलता नहीं होना चाहिए (निर्वहन) और निराकुलन पूर्वक परीषहों को सहते हुए परिणामों को निर्मल बनाये रखना चाहिए (निस्तरण)। इस प्रक्रिया से साधक परमात्म अवस्था को प्राप्त कर लेता है।

इस प्रक्रिया में साधक दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप की सम्यक् आराधना के लिए शरीर की अशुचिता और अनित्यता पर चिन्तन करता है, आत्मा की परम विशुद्धता पर मन्थन करता है, आर्त-रौद्र ध्यान से मुक्त होकर धर्मध्यान और शुक्लध्यान की ओर चरण बढाते हुए सिद्धत्व का अनुभव करता है। इस अनुभूति में सांसारिक पर पदार्थो से मन पीछे हट जाता है और स्वतत्त्व पर प्रतिष्ठित हो जाता है। वह मन से भी अचेलक हो जाता है, और परिग्रह से सर्वथा मुक्त हो जाता है। सल्लेखना का यही उद्देश्य होता है।

**मरण प्रकार**

मरण, विगम, विनाश, विपरिणाम ये सभी शब्द समानार्थक हैं। उत्पन्न हुई पर्याय के विनाश का नाम मरण है अथवा प्राण विसर्जन का नाम मरण है। भगवती आराधना में इसके १७ प्रकारों का उल्लेख है (गाथा, २५) । भवगती सूत्र में यह संख्या १४ है। वहां मूल भेद दो हैं - बाल मरण और पण्डित मरण। बालमरण के १२ भेद हैं और पण्डितमरण के दो भेद हैं - पादोपगमन मरण और भक्तप्रत्याख्यानमरण। इन सत्तरह प्रकार के मरणों में तीन मरण उत्तम माने जाते हैं - प्रायोगपगमन, इंगिणी और भक्त प्रत्याख्यान (गा. २५)। आचार्य शिवार्य ने १७ मरण प्रकारों में से पांच प्रकारों का विशेष उल्लेख किया है - १) पण्डित पण्डित मरण, २) पण्डित मरण, ३) बाल पण्डित मरण, ४) बालमरण और ५) बालबालमरण (गाथा २६)।

१-२) बालमरण और बालबाल मरण - इन मरणों में बालमरण सर्वाधिक निन्दनीय है। जो आग, शस्त्र, विषपान, पर्वत से पतन, रस्सीसे, भूख-प्यास से जीभादि उखाडने से मरण किया जाता है वह बाल मरण है। ऐसे जीव अत्यन्त

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

योगासक्त, अज्ञानी और विषय लोलुपी होते हैं और वे इच्छा-पूर्ति न होने के कारण निराश होकर आत्महत्या कर लेते हैं। यह आत्महत्या साधारणतः निदानपूर्वक होती है जिसमें आसक्ति के साथ यह इच्छा की जाती है कि आगामी काल में यही होना चाहिए। यह निदान प्रशस्त, अप्रशस्त और भोगकृत होता है। यह मरण आर्त और रौद्रध्यान पूर्वक होता है। इसे वसट्टमरण कहा जाता है। अविरत सम्यग्दृष्टि का मरण बालमरण है और मिथ्यादृष्टि का मरण बालबालमरण है। (गाथा २९)। इसके बाद पण्डितमरण के प्रसंग में सम्यक्त्व की आराधना का वर्णन किया गया है और वहां 'वर्णजननफशब्द का नया प्रयोग महत्ता प्रदर्शित करने के अर्थ में हुआ है (गाथा ४५-४६)। फिर मिथ्यात्व के तीन भेद किये गये हैं - संशय, अभिगृहीत और अनभिगृहीत (गाथा ५५)।

**पण्डितमरण - १) भक्तप्रत्याख्यान**

प्रशस्त मरणों में पण्डित मरण के तीन भेदों का उल्लेख आता है - प्रायोपगमन, इंगिनी और भक्त प्रत्याख्यान। इनमें भक्तप्रत्याख्यान विशेष आकलनीय है। इसके दो भेद हैं - सविचार और अविचार। जब मरण सहसा न आया हो तो पूरे साहस और धैर्य के साथ उसका सामना करना सविचार भक्त प्रत्याख्यान है और जब वह सहसा आ जाता है और साहस धैर्य नहीं रहता तो वह अविचार भक्त प्रत्याख्यान है (गाथा ६४) । इसकी तैयारी इस प्रकार की जाती है -

**१) सविचार भक्त प्रत्याख्यान**

सविचार भक्त प्रत्याख्यान की प्राथमिक तैयारी में साधक समता और शुभोपयोग के साथ मरण की तैयारी करता है। भयंकर दुर्भिक्ष हो, घनघोर जंगल में पथ अज्ञात हो जाये, इन्द्रियां बिलकुल दुर्बल हो गई हों, असह्य और असाध्य रोगाक्रान्त से पीडित इतना हो कि आध्यात्मिक साधना का चलना असंभव-सा हो तब भक्त प्रत्याख्यान मरण स्वीकार किया जाता है (गाथा ७१-७६)। समन्तभद्र ने भी रत्नकरण्डक श्रावकाचार में ''उपसर्गेदुर्भिक्षे०' आदि कहकर इसी विचार का समर्थन किया है (पद्य ११२)। श्रवणबेलगोल में इन्हीं परिस्थितियों में वृषभनन्दि, शशिमति, महादेव, विनयदेवसेन (७ वीं शती), मेघचन्द्रदेव, देमियक्का आदि सन्तों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ने भक्त प्रत्याख्यान मरण का वरण किया था (एल खख ८५, ८६, १५६ आदि)। इसी तरह अक्षय कीर्तिमुनि, बालचन्द्र, श्रितमुनि, नन्दिसेन के उदाहरण भी प्राप्त हैं। मुनि या श्रावक कोई भी साधक इस मरण को स्वीकार कर सकता है (गा. ७३)। इसे हम तीन चरणों में विभाजित कर सकते हैं।

**१) प्रथम चरण** – यहां आचार्य ने भक्त प्रत्याख्यान ग्रहण करने वाले साधक की योग्यता पर विचार किया है। साधक को अपरिग्रही और अचेलक अवस्था ग्रहण करनी पडती है (औत्सर्गिक लिंग)। इसमें केशलुंचन, शरीर से ममत्व त्याग और प्रतिलेखन भी होता है। श्रावक अवस्था में सवस्त्र लिंग अवस्था भी हो सकती है। स्त्रियों को अल्पपरिग्रही रखा जाना चाहिए (गाथा ८०)। यहां लिग ग्रहण के लाभों का परिगणन किया गया है, अचेलता का भी (८१-८५)। केशलुंचन मयूर पिच्छ धारण आदि के गुणों का यहां आलेखन मिलता है (८६-९७)। इस अवस्था में निर्ममत्व में सघनता लाने के लिए साधक श्रुताध्ययन, स्वाध्याय (९८-११०), विनय-ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप और उपचार, समाधि, अनियतवास, ध्यान, उपाधित्याग, श्रुति (संयम), भावना, सल्लेखना आदि धारण करता है (७६-२७२)। भगवती आराधना में विस्तार से इन सभी बिन्दुओं पर विचार किया गया है और कहा गया है कि सल्लेखना धारी अपरिग्रही साधु राग-द्वेष को इस प्रक्रिया से जीत लेते हैं (२६६-२७२)। यहां गाथा २५१ में भिक्षुप्रतिमाओं का निर्देश हुआ है। मूलाचार में इसका कथन नहीं है।

मूलाचार (१.२-३), प्रवचनसार (तृतीय अध्याय), सुत्त पाहुड (१०.२१), बोध पाहुड (५१-५७), भावपाहुड (५४-५५) में भी अचेलकता को विस्तार मिला है। अचेलकता की सभी ग्रन्थों में प्रशंसा की गई है (मूला. २८-३०; ६५०-६५२; आचारांग १६.३) । भाव पाहुड में कहा है कि साधक जब तक अन्तरंग से निरासक्त होकर अचेलक नहीं होता, वह सही साधना नहीं कर पाता (५४, ५५, ७३)। अचेलकता या जिनमुद्रा धारण करने के भी कतिपय नियम हैं। साधक का शरीर निर्दोष हो, चारित्र निर्मल हो और मन अपराधशून्य हो (प्र. सा. ९२)। महिला वर्ग को शारीरिक और मानसिक कारणों से जिनमुद्रा ग्रहण करने की अनुमति जैन परम्परा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में नहीं दी गई (सुत्तपाहुड, २२-२५)। अचेलक साधु पाणिपात्री होता है, सवस्त्र साधु का जीवन न उतना पवित्र रहता है और न उन्हें हार्दिक सम्मान मिलता है (सुत्त पाहुड)। अनियतवास या पैदल भ्रमण यात्रा में वह अनपेक्षित व्यक्तियों से नहीं मिलता, एकान्तवास करता है, पर्वत, गुहा या वृक्ष के नीचे रुकता है, उसी के निमित्त निर्मित भवनों में नहीं रुकता, क्षितिशयन करता है, या पाषाण या काष्ठफलक पर सोता है, दिन में एक बार भोजन ग्रहण करता है, वह भी ऊनोदर (प्र. सा. २९.१८-१९)।

श्रवणबेलगोल के इतिहास में तीन प्रकार के मुनि मिलते हैं १) निर्ग्रन्थ, २) सवस्त्र भट्टारक, और ३) गण-गच्छ, आचार्य जो संघ के प्रशासन में जुटे रहते थे और निर्ग्रन्थ रहते थे। श्रुतमुनि दिगम्बर मुद्रा में थे और मयूरपिच्छ रखते थे। कुछ साधु गृद्ध और बलाक पिच्छ भी रखा करते थे। कुन्दकुन्दाचार्य को वहां गृद्धपिच्छाचार्य कहा जाता है (एल खख, ७१, ७३, १३५, १५६) लिंगमुद्रा के साथ मलधारण भी एक विशेषता मानी जाती है साधु की। मलधारी देव ऐसे आचार्य थे जो अपने शरीर का मैल कभी अलग नहीं करते थे। ऐसे आचार्यो में कुक्कुटासन मलधारिदेव का नाम विशेष उल्लेखनीय है (१२वीं शती) (एल खख ४८४)।

२. **द्वितीय चरण** - इसके बाद सल्लेखना धारण करने वाला साधक अपने शरीर को अशुचि और भारभूत मानता है और उसे छोड़ने का निश्चय कर लेता है। सल्लेखनाधारी साधकों के मूलतः दो वर्ग होते हैं - आचार्य और साधु। सल्लेख्ना अधिक से अधिक बारह वर्ष की होती है जिसमें क्रम से शारीरिक ममता को तिलांजलि देते रहना पड़ता है। उसमें आचार्य को इन दस तत्त्वों का पालन करना पडता है सल्लेखना लेने पर (गाथा २९८-३८५)।

१. दिसा - आचार्य समस्त संघ को बुलाकर बालाचार्य की नियुक्ति करता है और गण की बागडोर उसे सौंप देता है ताकि साधना में कोई व्यवधान न आये (२७४-७)।

२. क्षमा ग्रहण - साधक संघ से क्षमायाचना करता है और संघ भी उससे क्षमा भाव की प्रार्थना करता है (२७९-८०)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३. अनुशासन – आचार्य फिर संघ के नव नियुक्त आचार्य को उपदेश देता है। भगवती आराधना में यह उपदेश लगभग ८८ गाथाओं में दिया गया है जिसका सारांश यह है – शीलगुणों का पालन करना, निरतिचार पूर्वक रत्नत्रय का पालन करना, आहार, उपकरण और वसति का शोधन करना, संयमी रहना, दुःसह परीषहों को सहना, वैयावृत्य करना, पार्श्वस्थ साधुओं की संगति नहीं करना, आवश्यक कर्म करना (गाथा २८१-३८५)।

४. परगण-गमन – अनुशासन देकर आचार्य साधक अपना गण छोडकर दूसरे गण में जाने का विचार करता है। भगवती आराधना में अपने गण में रहने के नव दोष गिनाये हैं – आज्ञा कोप, कठोर वचन, कलह, दुःख आदि, निर्भयता, स्नेह, करुणा, ध्यान में विघ्न और असमाधि (आ. ३८७)। साधक ५ से ७०० योजन दूरवर्ती गण में सम्मिलित हो सकता है।

५. मार्गणा – क्षपक साधक निर्यापकाचार्य (पथदर्शक) को खोजता है और निर्यापकाचार्य क्षपक की परीक्षा लेता है, उसके चारित्र आदि की जांच करता है। जब दोनों परस्पर में संतुष्ट हो जाते हैं तो उसे मार्गणा कहा जाता है (४०४)।

६. सुस्थित – इसमें क्षपक और निर्यापकाचार्य के गुणों का उल्लेख है। पर गण के साधु क्षपक को समुचित आदर देते हैं और संयमी तथा आगमज्ञ निर्यापकाचार्य आवश्यक, प्रतिलेखन आदि के माध्यम से उसकी परीक्षा कर गण की सहमति पूर्वक उसे स्वीकार करता है। क्षपक के उपसर्पण (प्रार्थना) के साथ प्रक्रिया का प्रारम्भ होता है। इस प्रसंग में आचेलक्य, औद्देशिक का त्याग, कृतिकर्म आदि दस कल्पों का विधान है (५१०-५२३)।

७. आलोचना – क्षपक अपने दोषों की आलोचना करता है और निर्यापकाचार्य के समक्ष उनका प्रायश्चित्त करता है (५२४-६३१)।

८. वसति – गाथा ५२८ में आचार्य के ३६ गुण गिनाये गये हैं। इसके बाद अनुकूल वसति की खोज की जाती है जहां साधना में किसी प्रकार का व्यवधान न हो। वह गुहा या झोपडी भी हो सकती है पर उसे स्वच्छ और निर्दोष होना चाहिए (६३८-६४५)। इसके लिए पृथक् मण्डप या साधारण घर भी बनाया जा सकता है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

९. संस्तर – सल्लेखनाधारी साधक के लिए ऐसी वसतिका में संस्तरण लगाया जाना चाहिए। वह संस्तरण निर्दोष पृथ्वी पर, शिला पर, फलकपर या तृणों पर होना चाहिए। उसका शिर पूर्व या उत्तर दिशा में हो, शरीर प्रमाण हो। ऐसे संस्तरण पर क्षपक आहार को त्यागकर शरीरादि की सल्लेखना करता है (६३१–६४५)।

१०. प्रकाशन – निर्यापकाचार्य इसके बाद क्षपक की देखभाल के लिए दो से ४८ संख्या तक साधुओं को या निर्यापकों को नियुक्त करता है (६४७–६६९)। ये साधु उसे धार्मिक ग्रन्थों और कथाओं का श्रवण कराते हैं और उसकी सेवा में रत रहते हैं। इस समय निर्यापकाचार्य क्षपक को आहार के प्रति निरासक्त रखने का प्रयत्न करते हैं और अशन, खाद्य और स्वाद्य तीनों प्रकारों का आहार छोडने के लिए प्रेरित करते हैं और मात्र पानक आहार में उसे सीमित कराते हैं (६९४–६९८)।

भगवती सूत्र में भी सल्लेखना का इसी प्रकार वर्णन मिलता है (१३.६.४९१)। मूलाराधना, अनागार धर्मामृत, आचारांग सूत्र, उत्तराध्ययन, रत्नकरण्डक श्रावकाचार संवेगरंगशाला आदि ग्रन्थों में भी सल्लेखना की इसी तरह प्रक्रिया का विस्तृत विवरण उपलब्ध होता है। भगवती सूत्र में श्रमण निर्ग्रन्थ धर्म का मूल रूप निर्वेद बताया है और कहा है कि सल्लेखना का साधक व्रती अपराध–स्वीकृति, पश्चात्ताप करता हुआ ध्यान और प्रत्याख्यान करता है। वहां दीक्षा का भी चित्रण हुआ है और निर्ग्रन्थ धर्म को लोहा जैसा कठिन और धूलि जैसा निस्स्वाद माना है (१३.६.४९१)। इसी ग्रन्थ में स्कन्दक को महावीर द्वारा दिया गया सल्लेखना व्रत का भी वर्णन मिलता है (२.१.९४–९५)।

श्रवण बेलगोला में सल्लेखना की इस प्रक्रिया को पाषाण पर उत्कीर्णकर उसे मूर्तरूप दिया गया है। वहां श्रितमुनि को सल्लेखना लेते हुए चित्रित किया गया है। इसी तरह अजितसेन मुनि से गंग मारसिंह द्वारा समाधिव्रत लिए जाने का भी विषय उत्कीर्णन हुआ है ( ३६४)। इन उदाहरणों में दिसा, मार्गणा, आलोचना आदि का सुन्दर रूपायण मिलता है। मेघचन्द्र त्रैविद्य देव ने इसी प्रक्रिया से समाधिव्रत लिया और प्रभाचन्द्र सिद्धान्तदेव को अपना उत्तराधिकारी बनाया। अनुशासन का भी चित्रण हुआ है। वादीभसिंह अजितसेन और श्रितमुनि को उपदेश देते हुए चित्रित

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

किया गया है (वही, ७७, ३८९, ३६४)। क्षपक का स्व-गण परित्याग और पर-गण प्रवेश का भी ऐतिहासिक चित्रण हुआ है। आचार्य अरिष्टनेमि उत्तरसे दक्षिण अपने शिष्यों के साथ आये और कटवप्र पर्वत पर समाधिमरण व्रत लिया (वही १३)। इसी तरह आचार्य प्रभाचन्द्र का भी उल्लेख मिलता है (वही, ३६४)। परगण के आचार्य द्वारा समाधिमरण दिये जाने का विवरण यहां नहीं मिलता। श्रावक अवश्य अपने आचार्य के निर्देशन में समाधिमरण लेते हुए चित्रित हुए हैं। गंग मारसिंह, लक्ष्मीमती और माचिकव्वे के उदाहरण ऐसे ही हैं (वही, ६४, १५७, १७३)।

श्रवणबेलगोल आचार्य भद्रबाहु के ही काल से समाधिमरण के लिए सर्वोत्तम स्थान माना जाता रहा है। पहले तो वह सर्प, भालु, सिंह आदिसे व्याप्त था। बाद में वह तीर्थस्थल बन गया और गुफायें, मंदिर, निसिधि-मण्डप आदिका निर्माण हो गया। गुणकीर्ति, अनन्तमतिगन्ति, प्रभाचन्द्र चन्द्रदेवाचार्य, कनकसेन आदि साधक मुनियों ने पर्वत का कोई भाग अपने मरणान्तिक तप के लिए चुना और समाधिमरण पाया। अजितकीर्तिदेव और मल्लिषेणदेव ने भद्रबाहुगुफा में अपना प्राणविसर्जन किया। मलधारिदेव ने पार्श्वनाथ वसदि और चारुकीर्ति पण्डितदेव ने सिद्धर वसति का चुनाव किया।

१०-११वीं शती में समाधिमरण व्रत का परिपालन करने के लिए पृथक् रूप से मण्डप बनाये जाने लगे। ये मण्डप, प्राथमिक स्तर पर साधारण तौर पर बना लिये जाते थे और बाद में उन्हें पाषाण-निर्मित कर लिया जाता था। इन्हें साधक के सम्बन्धी बनवाते थे या गणाचार्य। चन्द्रगिरि पर ऐसे अनेक मण्डप विद्यमान हैं। निर्यापकाचार्य, उनका संघ और दर्शनार्थी इन मण्डपों में जाया-आया करते थे। निर्यापकाचार्य के निर्देशन में समाधिमरण की सारी प्रक्रिया पूरी की जाती थी। कुमारसेन, मलधारिदेव, प्रभाचन्द्र, चारुकीर्ति, अभिनव पण्डितार्य, देवकीर्ति, शुभचन्द्रदेव आदि अनेक ऐसे आचार्यो का उल्लेख श्रवणबेलगोल के शिलालेखों में आता है जो निर्देशन के साथ ही उपदेश भी देते थे। संघ और श्रावकगण साधक की वन्दना करने जाया करता था। ऐसे साधकों को अन्तिम समय दीक्षा भी दे दी जाती थी और अन्तरंग एवं बाह्य तप को धैर्य के साथ पूरा करने का उपदेश दिया जाता

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

था। माचिकव्वे और शान्तिकव्वे को इसी तरह दीक्षा दी गई थी। प्रभाचन्द्रदेव ने उनके गंगराज और लक्ष्मीमती आदि जेसे अभिभवकों को निसिदि, मण्डप आदि बनाने की भी प्रेरणा दी।

साधक समाधिमरण काल में कुक्कुटासन, पल्यंकासन, कायोत्सर्ग या एकपार्श्व ग्रहण करते थे। इनमें मलधारिदेव ने कुक्कुटासन, मेघचन्द्रदेव ने पल्यंकासन और चतुर्मुख ने कायोत्सर्ग को स्वीकार किया था। माचिकव्वे ने सन्यास ग्रहण किया और जिनेन्द्र का स्मरण करते हुए णमोकार मन्त्र के उच्चारण के साथ अपना जीवन समाप्त किया। श्रितमुनि ने भी इसी तरह अर्धोन्मीलित मुद्रा में सिद्धावस्था का ध्यान करते हुए समाधिमरण पूरा किया। अनुप्रेक्षाओं का चिन्तन उनकी साधना का सम्बल रहा।

३. अन्तिम चरण – इस अवस्था में प्रत्याख्यान के माध्यम से साधक शरीरादि से ममता का त्याग करता है और निम्नलिखित दस बिन्दुओं को स्वीकार करता है ताकि सांसारिक अवस्था से पूर्णतः निर्मोही बना जा सके। ये दस बिन्दु हैं – क्षमा, कर्मक्षपण, अनुश्रुति, सारणा, कवच, समभाव, ध्यान, लेश्या, फल और बीजहण (६९९–७०८)।

१. क्षमा – क्षपक साधक सर्वप्रथम समस्त मुनि संघ से अपने कृत अपराधों के प्रति क्षमायाचना करता है और वैराग्य भाव के कारण कर्म निर्जरा करता है (७०९–७१४)।

२. कर्मक्षपण – संस्तर पर आरूढ क्षपक प्रतिक्रमण, कायोत्सर्ग, विनय, स्वाध्याय और बारह भावनाओं के चिन्तन से कर्मो की निर्जरा करता है।

३. अनुश्रुति – इसी समय निर्यापकाचार्य उसे कान में रत्नत्रय का परिपालन करते हुए सल्लेखना लेने के लिए आदेश देता है। तथा मिथ्यादर्शन, माया और निदान इन तीनों शब्दों से मुक्त होकर महाव्रतों का पालन, कषायों का निग्रहण, जिन भक्ति, नमस्कार मन्त्र की आराधना, ज्ञानोपयोग में लीन होने आदि के लिए प्रेरित करता है, ध्यान का वर्णन करते हुए द्वादश अनुप्रेक्षाओं का उपदेश देता है (७१९–१४८४)। गाथा १०५७–१०५९ में संसार रूपी वृक्ष का चित्रण है जिसमें एक पुरुष वृक्ष की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

डाल पकडकर मोहवश लटका हुआ है और दो चूहे उस डगाल को काट रहे हैं। इसे 'मधुबिन्दु' कहा जाता है। अनेक कथाओं का भी इस सन्दर्भ में कथन हुआ है।

४. सारण - समाधिमरण स्वीकार करने के बाद साधक के सामने अनेक समस्याएं ऐसी आती हैं जिनसे उसका मन विचलित (सारण) हो सकता है। ऐसी स्थिति में निर्यापकाचार्य का कर्तव्य है कि वह उसे विचलित होने से रोके। उसे अनुकूल पानक दे, रोग की चिकित्सा करे, आहारादि के प्रति उसकी आसक्ति को उपदेश देकर दूर करे और कटुक वचन न बोले (१४८५ १५०७)।

५. कवच - यदि साधक कठिनाइयों से मुक्त होकर आगे बढ जाये तो निर्यापकाचार्य उसे उपदेश का ऐसा कवच दे जो परीषहों का निवारण कर सके, व्याधि और वेदना को दूर कर सके, निरासक्ति को दूरकर रत्नत्रय के प्रति राग पैदा कर सके। आचार्य शिवार्य ने लगभग २०० गाथाओं में उपमा और उत्प्रेक्षा के साथ इस प्रकार के उपदेश की रूपरेखा दी है (१५०८- १५१७)।

६. समभाव - कवच से साधक संक्लेश परिणामों को दूरकर समभाव में प्रतिष्ठित होता है (१५१८-१६८१)।

७-८. ध्यान और लेश्या - साधक आर्त और रौद्र ध्यान से मुक्त होकर धर्मध्यान और शुक्लध्यान की ओर आगे बढता है। ये शुभ ध्यान उसे इन्द्रिय और कषाय विजयी बनाते हैं।

९. फल - धर्मध्यान में आज्ञाविचय, अपाय विचय,विपाकविचय और संस्थान विचय पर चिन्तन करने से तथा अनुप्रेक्षाओं पर भावना भाने से वीतरागता बढती है (१६८२-१८६७)। शुक्ल ध्यान में मन और गहराई से एकत्रित होने लगता है और सभी प्रकार की क्रियाओं से वह मुक्त हो जाता है (१६६८- १८९९)। गाथा १७०३ में धर्मध्यान का वर्णन हुआ है।

१०. विजहण - सल्लेखना पूर्वक मरण होने पर जलाने की क्रिया विजहण है। साधक की इस आध्यात्मिक यात्रा से उसकी आराधना सफल हो जाती है। यह आराधना तीन श्रेणियों से गुजरती है, १) उत्कृष्ट जिससे सिद्धत्व प्राप्त हो जाता है, २) मध्यम जिससे वह अनुत्तर विमान में पैदा होता है। और ३) जघन्य जिससे

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सौधर्मेन्द्र और अन्य स्वर्गों में साधक जन्मग्रहण करता है। यदि साधक किसी कारणवश विचलित होता है तो वह फिर विराधकों की श्रेणी में आ जाता है (१८६५-१८६६)। इसे असमाधिमरण कहा जाता है जो बालमरण के समान होता है (१९५६-५८)।

साधक का यह कठिन समय अल्पकालीन रहता है, तीन दिन, २१ दिन या एक माह। निर्यापकाचार्य इस काल में साधक को अडिग रहने की प्रेरणा देता है। अन्य साधु-श्रावक गण भी उसे संबोधन करते रहते हैं। साधक भी इन्द्रियसंयमी होने का प्रयत्न करता है, ध्यान-साधना करता है, त्रिशल्यों को दूर करता है, वह जिन, अर्हत् और निजात्मा पर विचार करता है। इससे वह सिद्धत्व प्राप्त कर लेता है। शिलालेखों में श्रितमुनि, प्रभाचंद्र, वूचण, मारसिंह, माचिकब्बे आदि साधक-साधिकाओं के उल्लेख मिलते हैं।

**मरणोत्तर कार्य (विजहण)**

साधक के समाधिमरण हो जाने के बाद उसके शरीर को जलाने की विधि को 'विजहण' कहा जाता है और जहां जलाते हैं उसे निसीधिका कहा जाता है। इस सम्बन्ध में दिगम्बर-श्वेताम्बर परम्पराएं लगभग समान हैं। वैयावृत्य करने वाले ही उनका यह अन्तिम कार्य करते हैं (१९६१-६७)। इसके लिए निषद्या एकान्त स्थान में हो, नगर से अधिक दूर न हो, शुद्ध हो। वह क्षपक के संस्तरण से पश्चिम-दक्षिण दिशा में, या दक्षिण दिशा में या पश्चिम दिशा में हो (१९६५-६६)।

मरणोत्तर विधि - साधक के मरने के बाद शव को वहां से तुरन्त अलग कर देना चाहिए। यदि असमय में मरा हो तो उसे जागरण, बंधन या छेदन करना चाहिए अन्यथा देवादिगण उससे क्रीडा कर सकते हैं (१९६७-७२)। यदि आर्यिका या गृहस्थ हो तो उसकी शिविका बनाना चाहिए और उसे संस्तर के साथ बांध देना चाहिए और शिविका को लेकर बिना रुके सीधे जाना चाहिए। उसके आगे एक व्यक्ति कुश लेकर जाये और संस्तर बनाये जो सम हो, विषम न हो। चौक भी पूरा जाता है। शव का सिर गांव की ओर हो। पीछी उपकरण भी शव के साथ रखा जाता है संघ की रक्षा के लिए तृणों का एक पुतला बनाकर भी वहां रखा जाता है और 'क्त' लिखा जाता है। मृतक की शैय्या के लिए गृहस्थ से लिया गया वस्त्र उसे लौटा दिया जाता है जिसे पाडिहारिक कहते हैं (१९८७)। बाद में संघ उस दिन कार्योत्सर्ग करता

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है, उपवास करता है और स्वाध्याय से विरत रहता है। तीन दिन के बाद उस शव को देखते हैं। यदि गीदड आदि से वह शव बच जाता है तो शुभ माना जाता है। जिस दिशा में पशु पक्षी उसे ले जायें उस दिशा में विहार किया जाता है (१९८८-९३)। बाद में क्षपक की स्तुति और निर्यापकाचार्य की प्रशंसा की जाती है। शव दाह के विषय में कोई विधान दिखाई नहीं दिया पर लगता है, शवदहन भी किया जाता है। वहां स्मारक बनाने की भी परम्परा है। यह उसके प्रति परोक्ष विनय की एक अभिव्यक्ति है।

**२) अविचार भक्तप्रत्याख्यान**

यदि सहसा मरण उपस्थित हो जाये तो साधक अविचार भक्त प्रत्याख्यान स्वीकार करता है। वह तीन प्रकार का है - निरुद्ध, निरुद्धतर और परमनिरुद्ध। चलने में असक्त होने पर निरुद्ध भक्त होता है। इसमें साधक अपनी परिचर्या स्वयं करता है और आवश्यकता होने पर ही दूसरे की सहायता लेता है। सर्पादि के ढंस से सहसा मरण आने पर साधक आचार्य से आलोचना प्रतिक्रमण करता है (२००६-२०१५)।

**२) इंगिनीमरण**

इंगिनीमरण वही साधक करता है जिसने आत्मस्वरूप का स्वानुभव कर लिया हो और मृत्यु की इच्छा करता हो। भक्तप्रत्याख्यान में और इंगिनीमरण में अन्तर यह है कि भक्त प्रत्याख्यान में साधक दूसरे से सेवायें ले सकता है जबकि इंगिनी मरण में उसे सब कुछ स्वयं करना पडता है। प्रायोपगमन में इन दोनों तत्त्वों की अनुमति नहीं है। इगिनीमरण में अंगोपांग चला सकता है जबकि प्रायोपगमन में ध्यानमुद्रा अचल रहती है।

भगवती आराधना में ३३ गाथाओं में इंगिनीमरण की व्याख्या की है। तदनुसार इस मरण की भी विधि भक्त प्रत्याख्यान जैसी ही है। इसमें साधक निर्ग्रन्थ अवस्था धारण कर श्रुताभ्यास, विनय और समाधि में स्थिर रहता है। संघ को सूचितकर आलोचना, प्रत्याख्यान, तप, इन्द्रियसंयम आदि करता हुआ संघ से निकलकर गुफा आदि में तृणादिका संस्तरण लगा कर जीवन पर्यन्त आहारादि का त्याग कर धर्मध्यान करता है, अनुप्रेक्षाओं का चिन्तन करता है, और सभी प्रकार के उपसर्ग और परीषह सहता है (२०२३-५५)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इंगिनीमरण के साहित्यिक उल्लेख कम मिलते हैं। त्रिषष्ठिशलाकापुरुषचरित में कुमारनन्दिन और नागिल का उल्लेख आता है। कुमार अग्निदाह करना चाहता था पर नागिल ने उसे इंगिनीकरण की ओर प्रेरित किया। शिवकोट्याचार्य की कन्नड वड्ढाराधने (पृ. ३४३) में चाणक्य का उदाहरण दिया गया है जिसने इंगिनीमरण स्वीकार किया था। कन्नड शिलालेख (ई. १०००) में मुनि सिंहनन्दि का नाम आता है जिन्होंने इंगिनीमरण स्वीकार किया। उनकी स्मृति में वहीं स्मारक भी बनाया गया।

### ३) प्रायोपगमन मरण

प्रायोपगमन या पादोपगमन मरण भी पण्डितमरण का ही भेद है। इसमें साधक दूसरे की सेवा भी स्वीकार नहीं करता। वह कटे हुए वृक्ष की तरह अचल रहता है। यह मरण वही स्वीकार कर पाता है जिसके वज्रवृषभ नाराच संहनन होता है। आचारांग सूत्र में भी इसका वर्णन मिलता है (१.७.८.१९-२४) । भगवती आराधना में पन्द्रह गाथाओं में इसका वर्णन हुआ है (२०५६-७०) । इस मरण का वरण करने वालों में अयोध्या का धर्मसिंह राजा, पाटलिपुत्र का ऋषभसेन श्रेष्ठी और शकटाल का उदाहरण दिया गया है। यहां गाथा २०६९ की कथा (क्र. १५६) में यतिवृषभ का उल्लेख हुआ है। इन कथाओं में विविध उपसर्गों का उल्लेख हुआ है।

कन्नड लेखकों में शिवकोट्याचार्य, पम्प, पोन्न, चामुण्डराय, नागवर्मा द्वितीय, कर्णपार्य, शान्तिनाथ, बन्धुवर्म, अग्गल आदि कवियों ने इस मरण पर विचार किया है। प्रायोपगमन और वीर प्रायोपगमन का भी उल्लेख आता है। प्रतिमायोग और कायोत्सर्ग जैसी आसनों का उपयोग किया जाता है। भगवान बाहुबली ने कायोत्सर्ग मुद्रा में खडे रहकर चीटियों, सांपों आदि के आक्रमण झेले। प्रायोपगमन में नीहार (अनियत स्थान मृत्यु का) और अनिहार (निश्चित स्थान मृत्यु का) ये दो प्रकार की मृत्यु होती हैं।

### ४) बालपण्डितमरण

जो समस्त व्रतों का एकदेश पालन करता है, गृहस्थ धर्म का पालन एकदेश रूप में करता है वह देश संयमी है। ऐसा देशसंयमी श्रावक पांच अणुव्रत, तीन गुणव्रत और चार शिक्षाव्रतों का पालन करता है। सहसा मरण उपस्थित होने पर अपने दोषों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

की आलोचना पूर्वक शल्य रहित होकर अपने घर पर ही संस्तरण लगाकर वह श्रावक मरण को वरण करता है। उसका यह मरण बालपण्डितमरण है। शेष विधि भक्तप्रत्याख्यान मरण के समान है। वह श्रावक मरकर वैमानिक देवों में उत्पन्न होता है और सात भावों में मुक्ति प्राप्त करता है (२०७२-८०)।

**५. पण्डित-पण्डित मरण**

पण्डित मरण में साधु क्षपक श्रेणी पर आरूढ होने की इच्छा से अप्रमत्त गुणस्थान में धर्मध्यान करता है, एकपार्श्व से लेटकर श्रुतस्मरण करता है, अनन्तानुबन्धी कषायों का क्षयकर मिथ्यात्व, सम्यक् मिथ्यात्व और सम्यक्त्व प्रकृतियों का क्षयकर क्षायिक सम्यक्दृष्टि होकर अप्रमत्त गुणस्थान में अधःप्रवृत्तकरण करता है। बाद में क्रमशः अपूर्वकरण, सूक्ष्मसांपराय, क्षीणकषाय आदि गुणस्थानों को प्राप्त करता हुआ घातियाकर्मो का विनाशकर केवलज्ञान प्राप्त करता है और फिर अघातिया कर्मो का भी विनाश करने के लिए सत्यवचन योग, अनुभयवचन योग, सत्यमनोयोग आदि के निग्रह का प्रारम्भ करता है (२०८१-२१०२)।

भ. आराधना के अन्त में समुद्घात प्रक्रिया दी हुई है। समुद्घात का तात्पर्य है जीव के प्रदेशों का शरीर से बाहर दण्ड आदि के आकार रूप से निकलना। वही केवलज्ञानी समुद्घात क्रिया करते हैं जिनकी आयु छह माह शेष रह जाती है। शेष समुद्घात करते भी हैं, नहीं भी करते हैं। वे सयोग केवली जिन समुद्घात किये बिना शैलेशी अवस्था को प्राप्त कर लेते हैं जिनकी नाम, गोत्र और वेदनीय कर्म की स्थिति आयुकर्म के समान होती है । जिनकी स्थिति असमान होती है वे समुद्घात करके ही शैलेशी अवस्था पाते हैं। समुद्घात करने से स्थितिबन्ध का कारण जो स्नेह गुण है वह नष्ट हो जाता है और फलतः शेष कर्मो की स्थिति घट जाती है उसी तरह जैसे गीले कपडे को फैलाकर सुखा दिया जाता है। बाद में शुक्लध्यान के द्वारा योगनिरोधकर अयोगकेवली गुणस्थान को प्राप्त कर मुक्ति प्राप्त कर लेते हैं, सिद्ध हो जाते हैं (२१०३-२१२७)।

**३) समाधियोग**

मरण समाधि की सार्थकता समाधि योग से है। समाधियोग का तात्पर्य है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मन वचन काय को एकाग्र करना। इसे शुद्धोपयोग और ध्यान कहा जाता है। यह ध्यान शुभोपयोग और अशुभोपयोग से हटकर है। यह समाधि दो श्रेणियों में विभाजित है – पहली श्रेणी में साधक किसी वस्तु विशेष पर ध्यान करता है और दूसरी श्रेणी में वह वस्तु भी अलग हो जाती है। इसे शुक्लध्यान कहा जा सकता है।

समाधि का अभ्यास शिक्षाव्रतों से होता है। सामायिकव्रत उनमें प्रमुख है। सामायिक में साधक आत्मचिन्तन करता हुआ अपना ध्यान अशुभोपयोग से हटाकर शुभोपयोग में केन्द्रित करता है। पूज्यपाद ने इसे एकत्वगमन कहा है (त. सू. ७.२१)। सामायिक षडावश्यकों में प्रथम आवश्यक है। चतुर्विंशतिस्तव, वन्दना, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और कायोत्सर्ग समाधि के ही अंग हैं। सामायिक से ही सम्यग्दर्शन की प्राप्ति होती है। सामायिक करने वाले को समन्तभद्र ने ऐसा मुनि माना है जिसे लोगों ने वस्त्र से आवृत कर दिया हो (रत्नकरण्ड. १०२)।

सामायिक आर्त-रौद्र ध्यान से साधक को मुक्त कर शुक्लध्यान की ओर ले जाती है। श्रुति और वन्दना उसें सहयोग करती है। आचार्य कुन्दकुन्द ने परमभक्ति, निवृत्ति भक्ति, योगभक्ति का विधान किया है (नियमसार १३५)। उन्होंने प्रतिक्रमण में भी व्यवहार और निश्चय प्रतिक्रमण का क्रम देकर साधक को प्रत्याख्यान और कायोत्सर्ग करने की प्रेरणा दी है (वही, ८३-९१)। दशवैकालिक सूत्र में समाधि को विनय, श्रुत, तप और आचार पर आधारित बताया है।

समाधि के लिए तप करना नितान्त अनिवार्य है। तप यदि सम्यक् है तो वह कर्म रूपी ईन्धन को जला देता है, अन्यथा मात्र शरीर को सुखाना बालतप होगा। बाह्यतप के साथ ही अभ्यन्तर तप करने से मन केन्द्रित हो जाता है, संलीनता की स्थिति आ जाती है और ध्यान की प्राप्ति होती है। जब ध्यान में विषय-विषयी एक हो जाते हैं तो उसे समाधि कहा जाता है। आचार्य शुभचन्द्र ने ध्यान को शुभ, अशुभ और शुद्ध में वर्गीकृत किया है। कतिपय आचार्यो ने उसे प्रशस्त और अप्रशस्त में विभाजित किया है। अप्रशस्त ध्यान में आर्त और रौद्र ध्यान आते हैं और प्रशस्त ध्यान में धर्म ध्यान और शुक्लध्यान का अन्तर्भाव होता है। शुक्ल ध्यान वज्रवृषभ नाराचसंहनन वाले ही कर पाते हैं। इसमें चौदहपूर्वो का गहन अभ्यास और आत्मचिन्तन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

होता है। यहां तक साधक बारहवें गुणस्थान में पहुंच जाता है। बाद में वह केवली बनकर मुक्त हो जाता है। योगशास्त्र और ज्ञानार्णव में ध्यान के चार भेद किये गये हैं – पिण्डस्थ, पदस्थ, रूपस्थ और रूपातीत। द्रव्यसंग्रह में इसे पंचपरमेष्ठियों का ध्यान बताया है।

कायक्लेश समाधि का ही एक भाग है। समाधि में आसनों का भी बहुत महत्त्व है। सर्वप्रथम समाधि के लिए स्थान का चुनाव किया जाता है। यह स्थान निष्कंटक होना चाहिए जहां न दुष्ट राजा हो न जुआरी-शराबी हों। वह स्थान भीड मुक्त हो, न अधिक उष्ण और न अधिक ठण्डा हो। जिनसेनाचार्य ने ऐसे समाधि योग्य स्थानों की सूची दी है जिनमें प्रमुख हैं – श्मसान, उजडे घर या उद्यान, नदी का किनारा, पर्वत, गुफा, जंगल, जिनालय। वृक्ष के नीचे ध्यान करना सर्वाधिक अनुकूल होता है (पूर्वपुराणम् २१.५७-५८)।

समाधियोग्य आसनों में शुभचन्द्र ने ज्ञानार्णव में निम्नलिखित आसनें विशेष उयोगी बतायी हैं – पर्यंकासन, अर्धपर्यंकायन, वज्रासन, वीरासन, सुखासन, पद्मासन और कायोत्सर्ग। इनमें पर्यंकासन और कायोत्सर्ग आसनें अधिक अनुकूल होती हैं (२८.१०-१२)। प्राणायाम समाधि में उपयोगी नहीं होता। कायोत्सर्ग आदि करते समय ललाट और नासिकाग्र पर चित्त को केन्द्रित करना चाहिए। आसनों के साथ साहित्य में विविध योगों का वर्णन मिलता है – क्रियायोग, प्रतिमायोग, त्रिकालयोग, नित्ययोग, आतप योग, एकपादतप, एक शैयासनतप, कायक्लेशतप, पंचाग्नि तप, परमयोग, प्रतिमानियोग, सूक्ष्म शरीरयोग, सूर्य प्रतिमा योग, स्थान योग आदि। इन आसनों में पल्यंकासन, पद्मासन, कायोत्सर्ग और प्रतिमायोग, वीरासन, कुक्कुटासन अधिक लोकप्रिय रही हैं। भ. बाहुबली का कायोत्सर्ग प्रसिद्ध ही है। अधिकांश प्रतिमाएं पर्यंकासन में मिलती हैं। शुभोपयोग के लिए ये दोनों आसनें अच्छी मानी जाती हैं।

समाधिमरण के सन्दर्भ में वड्ढाराधने में उसे सद्धर्म, उपशमन, परित्याग आदि शब्दों का उपयोग हुआ है। उसमें इसके लिए पर्यंकासन, कायोत्सर्ग, वीर शैय्यासन और एकपार्श्वनियम अधिक उपयोगी माना है। साधक की इच्छा शक्ति

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और रत्नत्रय के प्रति भक्ति उसमें सभी तरह के परीषहों को सहन करने का अदम्य साहस भर देती है। वह ''समाधिमरण भवतु'' सोचता रहता है और मुक्ति प्राप्ति का लक्ष्य बनाये रखता है।

दक्षिण में समाधिमरण के शिलालेखीय प्रमाण बहुत मिलते हैं। ये उल्लेख ६०० ई. से १५१७ ई. तक के शिलालेखों में उत्कीर्ण हैं। लगभग ११० शिलालेखों में ११५ साधकों के नामोल्लेख हैं जिन्होंने समाधिमरण पूर्वक अपने प्राण त्यागे थे। श्रवणबेलगोल में ऐसे उल्लेख बहुत हैं जो समाधिमरण की ओर संकेत करते हैं। समाधि के साथ ही वहां सन्यास, आराधना, सल्लेखना, पंचपद आदि शब्दों का भी प्रयोग हुआ है । यहां के साधकों में गृहस्थ और मुनि, उपासिकायें और आर्यिकाएं सभी संमिलित हैं। श्रवणबेलगोल ही नहीं, समूचे कर्णाटक में इसके शिलालेखीय प्रमाण मिलते हैं। शिभोग, मैसूर, धारवाड और बीजापुर उनमें प्रमुख हैं। इन साधकों में मूलसंघ, द्रविडसंघ, यापनीयसंघ के साधु अधिक रहे हैं। ये उल्लेख सातवीं शती से ही मिलने लगते हैं। इन साधकों में माचिकब्बे, बालचन्द्र श्रितमुनि, के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं जिन्होंने संसार की नश्वरता और जीवन का अन्तिम काल जानकर समाधिमरण ग्रहण किया। प्रभाचन्द्रदेव, रामचन्द्र मलधारी देव, मल्लिषेण, सकलचन्द्र, शान्तकरसी, आर्यदेव आदि साधकों के नाम भी स्मरणीय हैं।

## पंचपद के उच्चारण के साथ समाधिमरण

अरिहन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु इन पंच परमेष्ठियों का प्रतिनिधित्व करनेवाले णमोकारमन्त्र की आराधना के माध्यम से भी समाधिमरण की प्रक्रिया पूरी की जाती है। आचार्य कुन्दकुन्द ने प्राकृत पंचपरमेष्ठी भक्ति और पूज्यपाद ने संस्कृत पंच परमेष्ठी भक्ति में इन पंच परमेष्ठियों के स्वरूप को स्पष्ट किया है। ब्रह्मदेव ने ''पंचनमस्कार'' में १२००० पद्यों में यही कार्य विस्तार से किया है (द्रव्यसंग्रह, पृ. ११३)। अरिहन्त और सिद्ध की भक्ति से भी गृहस्थों को सिद्धि मिल सकती है। जीवन में समागत कठिनाइयों को दूर करने के लिए भी पंच परमेष्ठियों का जप किया जाता है। दर्शन प्रतिमा में यही कहा जाता है कि पंच परमेष्ठियों की शरण

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में जाने से मुक्ति भी प्राप्त हो सकती है (रत्न. श्राव. १३७)। इसे नामस्मरण भी कहा जाता है। सालम्बन ध्यान भी यही है।

"णमो अरिहंताणं, णमो सिद्धाणं, णमो आइरियाणं, णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं" इसे णमोकारमन्त्र कहते हैं। इसमें ३५ अक्षर हैं। इसके संक्षिप्त उच्चारण से भी सिद्धि प्राप्त हो सकती है। जैसे "अरिहंत सिद्ध आइरिय, उवज्झाय-साधु" (१६ अक्षर), अरिहंत सिद्ध, "ओं णमो सिद्धाणं", "अ सि आ सा", "अरिहंत सिस", "अरिहंत", अ सि साहु", "सिद्ध" या "ओं" का भी जप किया जा सकता है। ओम् पद अर्हत्, अशरीर, आचार्य, उपाध्याय और मुनि पदों से प्रथम अक्षर लेकर बनाया गया है। जिनसेनाचार्य ने पूर्व पुराण (२४५-२५०) में किस पद का उच्चारण या ध्यान कहां पर किया जाना चाहिए, यह भी बताया है। जैसे-सिद्ध परमेष्ठी का ललाट में, अरिहन्त परमेष्ठी का हृदय में, आचार्य को शिर में, उपाध्याय और साधु को दोनों भुजाओं में। इनका उच्चारण या ध्यान करने से भवबाधा दूर हो जाती है।

इस णमोकार मन्त्र को पंचनमस्कार, पंचगुरुस्मरण, पंच परमेष्ठी नमस्कार, पंचपरमेष्ठीपद, पंचाक्षरपद आदि नामों से भी अभिहित किया जाता है। यह सकल मंगल का कारण है। अनुपम निश्रेयस साधन करण है, अखिलमलहारी है, अक्षय मन्त्र पदंगलु है। चावुण्डराय ने कुछ ऐसे साधकों के उदाहरण दिये हैं जिन्होंने पंचपदनमस्कार का उच्चारण-ध्यानकर अपनी आपत्तियों को दूर किया है। जैसे जयकुमार की पत्नी ने अपने पति को मुक्त कराया। नयसेन ने चन्द्रलेखा, वरांग, धन्यकुमार, कंस, सीता के भी उदाहरण दिये हैं। नागचन्द्र, पार्श्वपण्डित, पम्प, नागवर्म आदि आचार्यों ने पंचपदों पर चिन्तन किया है और किसी भी स्थिति में उसका उच्चारण या ध्यान करने की सलाह दी है।

महाकवि पम्प ने इस सन्दर्भ में अपने आदिपुराण में महाबल की कथा विस्तार से दी है जिसमें पंचनमस्कार का जप करते हुए उसने प्रायोपगमन मरण के माध्यम से अपना शरीर त्याग किया। आचण्ण ने वर्धमान महावीर का उदाहरण भी विस्तार से दिया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दक्षिणवर्ती जैन शिलालेखों में इस प्रकार के अनेक उदाहरणों का उल्लेख है जिनमें पंचनमस्कार का ध्यानकर साधकों ने मरण प्राप्त किया। डॉ. सेट्टर ने ऐसे लगभग एक शतक उदाहरण साहित्य और शिलालेखों से खोज निकाले हैं जिनमें साधकों ने पंचपद के उच्चारणपूर्वक समाधि ली, सल्लेखना धारण की। उनकी निषद्याएं भी मिलती हैं जो स्मारक के रूप में लगभग ११ वीं से १४वीं शताब्दी में निर्मित की गई थीं।

शिवार्य की भगवती आराधना और उसके टीकाकार अपराजितसूरि को यापनीय सम्प्रदाय का आचार्य मानने वालों में श्री नाथूरामजी प्रेमी और डॉ. सागरमल जैन के नाम विशेष उल्लेखनीय है। उनके मुख्य तर्क हैं –

१) शिवार्य का नाम दिगम्बर पट्टावलियों में नहीं है। २) भगवती आराधना की कतिपय गाथाएं श्वेताम्बर ग्रन्थों में मिलती हैं। ३) यापनीय आचार्य शाकटायन ने शिवार्य के गुरु सर्वगुप्त का उल्लेख किया है, ४) शिवार्य का विशेषण 'पाणितलभोजी' मिलता है, ५) क्षपक के लिए चार मुनियों द्वारा आहार लाये जाने का उल्लेख है, ६) मुनि के लिए अपवाद के रूप में सवस्त्र होने का विधान है, ७) आचार, जीतशास्त्र आदि श्वेताम्बर ग्रन्थों का उल्लेख है, ८) मृत मुनि के शव-संस्कार की 'विजहना विधि' दिगम्बर सिद्धान्त के प्रतिकूल है, ९) आर्यान्त और नन्द्यन्त नाम यापनीय सम्प्रदाय में ही मिलते हैं।

यापनीय सम्प्रदाय का तात्पर्य है ऐसे ग्रन्थ जिनमें सवस्त्रमुक्ति, स्त्रीमुक्ति, गृहस्थमुक्ति, परतीर्थिकमुक्ति, केवलिमुक्ति आदि सिद्धान्तों का प्रतिपादन हो। भगवती आराधना में सवस्त्र मुक्ति और स्त्रीमुक्ति का निषेध किया गया है। वहां मुनि का अनिवार्य लक्षण अचेलकता का प्रतिपादन है (गाथा ४२२-३)। अचेलकता का तात्पर्य है – समस्त परिग्रहों से मुक्त अवस्था। इसी को कल्प अर्थात् साध्वाचार में गिना गया है। अचेलकता, केशलोंच, शरीर से ममत्वभाव त्यागना तथा प्रतिलेखन ये उत्सर्ग लिंग के लक्षण हैं (गाथा ७९) जो मुनि को गृहिलिंग से पृथक् अस्तित्व की सूचना देते हैं। इसका अपवाद लिंग मुक्ति का बाधक है। आर्यिका और श्राविका लिंग अपवाद लिंग माना गया है। भगवती आराधना की विजयोदया टीका में सचेल लिंग

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

को सदोष माना गया है (गाथा ८२)। वहां अचेल लिंग से ही मुक्ति प्राप्ति संभव बतायी गई है (गाथा ८४, ८६)। वस्त्र त्याग के बिना वहां संयत गुणस्थान की प्राप्ति संभव नहीं मानी गई (गाथा १११८)। केवलिमुक्ति का भी निषेध किया गया है (गाथा ४३, २१४८)। सर्वगुप्त दिगम्बराचार्य ही थे (श्रवण. शिलालेख नं. १०५)। अपराजितसूर्य भी दिगम्बराचार्य थे। लोहार्य, देवनन्दी आदि आर्यान्त और नन्द्यन्त नाम दिगम्बराचार्य होते थे। अपराजित सूरि भी दिगम्बराचार्य थे, यापनीय नहीं। अतः भगवती आराधना और उसके टीकाकार अपराजित सूरि को यापनीय कहना तर्क संगत नहीं है। विजहना विधि का सम्बन्ध यापनीय से नहीं है। उसे हम महायान बौद्धधर्म का प्रभाव भले ही कह सकते हैं। अपराजितसूरि ने सवस्त्रमुक्ति का निषेध स्पष्ट रूप से किया है (गा. ८४ की टीका) और स्त्री मुक्ति का भी (गाथा १११८, १२१८ आदि)। केवलिमुक्तिनिषेध भी वहां मिलता है (गाथा ४३ की टीका)

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ७

# आचार्य कार्तिकेय और उनकी कट्टिगेयाणुवेक्खा

स्वामी कुमार कार्तिकेय का बारसाणुवेक्खा या कत्तिगेयाणुप्पेक्खा एक लोकप्रिय शौरसेनी प्राकृत ग्रन्थ है जो साधुओं और श्रावकों के लिए आध्यात्मिक प्रेरणा का स्रोत बना रहा है। पाठक इसे कार्तिकेयानुप्रेक्षा के नाम से अधिक जानते हैं। लोकप्रियता का प्रमाण यह है कि इस ग्रन्थ की पाण्डुलिपियां मन्दिरों और भण्डारों में बहुत अधिक मिलती हैं। जिनरत्नकोश में डॉ. वेलंकर ने इसका विवरण दिया है। श्री पन्नालाल बाकलीवाल ने जयचन्द्र की हिन्दी टीका और संस्कृत छाया सहित जैन ग्रन्थ रत्नाकर कार्यालय बम्बई से सन् १९०४ में प्रकाशित की थी और फिर बिना संस्कृत छाया के भारतीय जैन सिद्धान्त प्रकाशिणी संस्था कलकत्ता से सन् १९२० में और हिन्दी अनुवाद सहित महेन्द्र कुमार जैन मारोठ (राजस्थान) ने सन् १९५० में प्रकाशित किया था। इसके बाद इसके अनेक संस्करण प्रकाशित हुए। प्रोफेसर ए.एन. उपाध्ये ने अनेक पाण्डुलिपियों के आधार पर इसका सम्पादन किया और शुभचन्द्र की संस्कृत टीका तथा पण्डित कैलाश चन्द्र शास्त्री की हिन्दी टीका के साथ श्री परमश्रुत प्रभावक मण्डल आगास से ई. सन् १९५९ में प्रकाशित किया। डॉ. उपाध्ये ने उसकी विस्तृत प्रस्तावना भी लिखी है।

### अनुप्रेक्षा का तात्पर्य और क्षेत्र

अनुप्रेक्षा का वर्णन किसी न किसी रूप में सभी अंगोपांग साहित्य में उपलब्ध होता है। ठाणांग (सुत्तागम, भाग १, पृ. २२४) में धर्मध्यान और शुक्लध्यान के सन्दर्भ में आठ भावनाओं का और औपपातिक सूत्र (३१) में चार भावनाओं का उल्लेख है। उत्तराध्ययन सूत्र (३०.३०,३४) में स्वाध्याय के प्रसंग में अनुप्रेक्षा का विषय ग्रहीत हुआ है और षड्खण्डागम तथा धवला में आठ भावनाओं पर विचार किया गया है। महानिषीथसूत्र प्रज्ञापनासूत्र और मरणसमाधि में भी अनुप्रेक्षा पर चिन्तन हुआ है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इनके अतिरीक्त वरांगचरित (७ वीं शती), कुवलमाला (७ वीं शती), जिनसेन का महापुराण (९ वीं शती), यशस्तिलकचम्पू (१० वीं शती), पुष्पदन्त का महापुराण (१० वीं शती), करकण्डचरिउ (११ वीं शती), क्षत्रचूडामणि (११ वीं शती), कुमारपाल प्रतिबोध (१२ वीं शती), प्रशमरतिप्रकरण, चारित्रसार (१० वीं शती), अमितगति श्रावकाचार (१०-११ वीं शती), आचारसार, प्रवचनसारोद्धार (१२वीं शती), धर्मामृत (१३ वीं शती) आदि शताधिक ग्रन्थ हैं जिनमें भावनाओं का वर्णन मिलता है।

अनुप्रेक्षा का तात्पर्य है - पुनः पुनः प्रकृष्ट रूप से देखना या विचार करना (अनु+प्र+ईक्षण)। प्राकृत में अणुप्पेहा, अणुपेहा, अणुवेहा, अणुप्पेक्खा, अणुपेक्खा, अणुवेक्खा आदि शब्द मिलते हैं जिनके अर्थ में कोई भिन्नता नहीं है। तत्त्वार्थसूत्र में उमास्वामी ने "अनित्याशरण संसारैकत्वाशुच्याश्रव-संवर-निर्जरा-लोक-बोधिदुर्लभ-धर्मस्वाख्यात-तत्त्वानुचिन्तनमनुप्रेक्षा" (सूत्र ९.७) लिखकर तत्त्वानुचिन्तन को अनुप्रेक्षा कहा। सर्वार्थसिद्धि में पूज्यपाद ने उसे और स्पष्ट करके शरीरादि के स्वभाव का अनुचिन्तन बताया (९.२) । आगे उसी को मन में अभ्यास करना कहा (९.२५)। धवलाकार ने उसे श्रुतज्ञान का परिशीलन माना (९.४.१.५५)। तत्त्वार्थभाष्य टीका में सिद्धसेन ने उसे "वासना" से जोडा (९.२५)। उत्तरकालीन सभी आचार्यो ने अनुप्रेक्षा का सम्बन्ध मन के सतत् अभ्यास को स्वीकार किया। दशवैकालिक, योगशास्त्र आदि ग्रन्थों में भी इसी अर्थ का अनुकरण किया। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में भी उसे "सुतत्तचिंता अणुप्पेहा" (९७) कहकर इसी अर्थ को स्वीकार किया।

इन सभी आचार्यो ने अनुप्रेक्षा का सम्बन्ध चिन्तन और स्वाध्याय से जोडा है। इसका विश्लेषण यदि और भी किया जाये तो यों कह सकते हैं कि अनुप्रेक्षा का मूल सम्बन्ध तत्त्वचिन्तन से था जिसे स्वाध्याय, ध्यान और परिणामतः संवर के हेतु के रूप में माना जाने लगा। ललितविस्तरा में आचार्य हरिभद्र और उनके टीकाकार ने तत्त्वार्थ चिन्तन पर अधिक जोर दिया - अनुप्रेक्षा नाम तत्त्वार्थनुचिन्ता, ८२। बाद में अनुप्रेक्षा को ही 'भावना' की संज्ञा दी गई। सिद्धसेन ने अनुप्रेक्षा को वासना जनित संवर के लिए उपयोगी माना (का. १८१ टीका)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्वाध्याय को जैन परम्परा में आभ्यन्तर तप के अन्तर्गत संयोजित किया गया है और उसे ज्ञान की आराधना माना गया है (स.सि. ९.२०.४३९)। वाचना, पृच्छना, अनुप्रेक्षा, आम्नाय और धर्मोपदेश ये पांच भेद स्वाध्याय के हैं (त.सू. ९.२५)। उत्तराध्ययन में आम्नाय के स्थान पर परिवर्तना शब्द दिया हुआ है (३०.३४)। श्वेताम्बर परम्परा में आगे उत्तराध्ययन का ही अनुकरण अधिक हुआ है। यहां परिवर्तना का अर्थ है उपयुक्त ज्ञान का अभ्यास। आशाधर ने स्वाध्याय के इन पांचों भेदों को अन्तर्जल्प और बहिर्जल्प में विभाजित कर दिया है (अन. धर्मा ७.८६)। मूलाचार में परिवर्तना के स्थान पर 'ग्रन्थपाठ' को संयोजित किया गया है।

अनुप्रेक्षा को ध्यान के अन्तर्गत भी रखा गया है। इस पर चिन्तन करते हुए मन एकाग्र होने लगता है। प्रशस्त ध्यान में इसे धर्मध्यान में गर्भित किया गया है। भगवती आराधना में इसके चार आलम्बनों का उल्लेख है – वाचना, पृच्छना, परिवर्तना और अनुप्रेक्षा। ठाणांग में अनुप्रेक्षाओं को दो भागों में विभाजित किया गया है – १) धर्मध्यान के अन्तर्गत एकत्व, अनित्य, अशरण और संसार भावनाओं को रखा गया है और शुक्लध्यान के अन्तर्गत अनन्तवर्तित विपरिणाम, अशुभ और अपाय भावनाओं को समाहित किया गया है (४.१.२४७.१४०-१४२)। ज्ञानार्णव, तत्त्वानुशासन, यशस्तिलकचम्पू आदि ग्रन्थों में भी भावनाओं का वर्णन इसी तरह उपलब्ध होता है।

अनुप्रेक्षाओं का चिन्तन संवर और निर्जर के लिए किया जाता है। उनके चिन्तन से कर्मों का आश्रव रुक जाता है और उनकी निर्जरा प्रारम्भ हो जाती है। तत्त्वार्थसूत्र (९.२) और कार्तिकेयानुप्रेक्षा (का. ९६) में संवर के कारणों में गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परीषहजय और उत्कृष्ट चारित्र की गणना की गई है। तत्त्वार्थसार (६.३.१३१) और द्रव्यसंग्रह (२.३५.६७) में क्रमशः तप और महाव्रत को संमिलितकर सात हेतुओं का उल्लेख मिलता है।

### जैन परम्परा में अनुप्रेक्षा का स्थान

जैन परम्परा में अनुप्रेक्षा या भावना को कर्मक्षय का कारण और वैराग्योत्पादन का मूल हेतु के रूप में स्वीकारा गया है। आचारांगसूत्र में इसके महत्त्व

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि सम्यक् प्रकार से अनुप्रेक्षा करने वाला, ज्ञान, दर्शन एवं चारित्र रूप रत्नत्रय का आराधक, शरीर पर ममत्त्व न रखने वाला और हिंसादिक पाप कार्यो से निवृत्त साधक नरकादि गतियों में नहीं जाता (५.२.३०.१८२-१८३)। प्रश्नव्याकरणांग में अनुप्रेक्षा को संवर रूपी वृक्ष की छाल कहा गया है जो साधक को लोभ, मोह आदि नाशक तत्त्वों से बचाता है (२.१०.७७९-८०)। औपपातिक सूत्र में इसे कर्मनिर्जरा का मुख्य हेतु माना है (सू. ३०)। उत्तराध्ययन सूत्र के अनुसार साधक आयुकर्म को छोडकर शेष सात कर्मों की प्रकृतियों के प्रगाढ बन्धन को शिथिल करता है (२९.२३.२९४.३२०) और भावनाओं की भक्ति करते हुए मुक्ति प्राप्त करता है (१४.५२.१३२-१४३)। अनुप्रेक्षा का भावन एक ओर उत्तम क्षमादि दशधर्मो के पालन की ओर साधक को बढाता है और दूसरी ओर परीषहों को सहन करने की शक्ति देता है (त.रा.९.७)। अनुप्रेक्षा का यह कार्य संवर का निमित्त बनता है (स.सि.९.७) । ज्ञानार्णव में इन अनुप्रेक्षाओं को मोक्ष रूपी प्रासाद पर चढने के लिए सोपान पंक्ति माना गया है (२.६.१४.१६) और कषायाग्नि को शमनकर अज्ञानान्धकार को विगलित करने वाला ज्ञानदीपक बताया गया है (२.५५-५७)। शिवार्य ने इन द्वादशानुप्रेक्षाओं को धर्मध्यान का आधार माना है (का. १८८२)। कुमार कार्तिकेय ने उन्हें जिनागम का सार कहकर उत्तम सुख को प्राप्त करने का माध्यम माना है (का. ४८९)। आचार्य हेमचन्द्र ने भी योगशास्त्र में द्वादशानुप्रेक्षाओं का वर्णन किया है। उन्होंने भी अनुप्रेक्षा के स्थान पर भावना शब्द का प्रयोग किया है।

यहां यह उल्लेखनीय है कि अनुप्रेक्षा और भावना इन दोनों शब्दों का समानार्थक प्रयोग प्रायः एक साथ मिलता है। आचारांग, उत्तराध्ययन, रयणसार आदि ग्रन्थों में दोनों शब्द मिलते हैं पर तत्त्वार्थसूत्र और उसके टीका ग्रन्थों तथा भगवदी आराहणा, बारसा अणुवेक्खा, कट्टिगेयाणुवेक्खा आदि ग्रन्थों में अनुप्रेक्षा शब्द का प्रयोग अधिक हुआ है। उत्तरकाल में अनुप्रेक्षा के स्थान पर 'भावना' शब्द का प्रयोग विविध सन्दर्भो में होने लगा। प्रश्नव्याकरण और ज्ञानार्णव में भावना शब्द का प्रयोग हुआ है। रयणसार में दोनों शब्दों का प्रयोग मिलता है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में भी दोनों शब्दों का प्रयोग मिलता है पर अनुप्रेक्षा शब्द की प्रधानता दिखाई देती है। अभयदेव के शिष्य मलधारी हेमचन्द्र की भवभावना (१२ वीं शती) भी उल्लेखनीय है जो ५३१ गाथाओं में लिखी गई है।

### अनुप्रेक्षाः प्रकार और स्वरूप

साधारणतः अनुप्रेक्षा के बारह प्रकारों का निर्देश हुआ है। पर ठाणांग (४.१.२४७, १४०-१४२) में आठ भेद हैं - चार धर्मध्यान और चार शुक्लध्यान की भावनाएं। उववाइयसुत्त में भी भावनाओं के आठ भेदों का उल्लेख है (२०.१४४-१४८) अनित्य, अशरण, संसार, एकत्व, अशुभ, अपाय, अनन्तवर्तित और विपरिणाम। इसके बाद तत्त्वार्थसूत्र में उनकी संख्या बारह हो गई - अनित्य, अशरण, संसार, एकत्व, अन्यत्व, अशुचि, आश्रव, संवर, निर्जरा, लोक, बोधिदुर्लभ और धर्म स्वाख्यात। उत्तरकालीन सभी ग्रन्थों ने इन्हीं बारह भावनाओं का अनुशरण किया है पर उनके क्रम में थोडा अन्तर हुआ है। उदाहरणार्थ - भगवती आराधना में यह क्रम इस प्रकार है - अध्रुव, अशरण, एकत्व, अन्यत्व, संसार, लोक, अशुचि, आश्रव, संवर, निर्जरा, धर्म और बोधिदुर्लभ। यह क्रम कुन्दकुन्दाचार्य के बारसाणुवेक्खा तथा मूलाचार पर आधारित है। तत्त्वार्थसूत्र का अनुशरण उसके सभी टीकाकारों तथा आशाधर, शुभचन्द्र, अमितगति, और स्वामी कीर्तिकेय ने किया है।

ठाणांग में प्रथमतः धर्मध्यान के चार भेद (वायणा, पडिपुच्छणा, परियट्टना और अणुप्पेहा) और फिर चार उनकी सहयोगी अनुप्रेक्षाओं का उल्लेख है - एकत्व, अनित्य, अशरण और संसार। इसी तरह शुक्लध्यान की चार सहयोगी अनुपेक्षाओं का वर्णन है - अणतवत्तिय, विपरिणाम, अशुभ और अवाय (४.१.२४७, १४०-१४२)। आचारांग में स्पष्टतः वर्णन नहीं दिखाई देता है पर नरकादि गतियों में जाने से बचाने वाले उपायों में अनुप्रेक्षा की गणना हुई है। वैसे संसार, अशरणता, शरीर की नश्वरता, एकत्व आदि भावनाओं का वर्णन मिलता है (५.२.२०; २.१.३ आदि)। औपपातिकसूत्र ने ठाणांग का ही अनुकरण किया है (२०.८.१३९; २०.१४५-१४८)। दशवैकालिक में तप के अन्तर्गत उन्हें समाहित किया गया है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(१.१.५) और उत्तराध्ययन में स्वाध्याय तप के अन्तर्गत रखकर जीव की अशरणता, संसार की अनित्यता, एकत्व, काय अशुचि, धर्म, बोधिदुर्लभ और लोक अनुप्रेक्षा का वर्णन हुआ है (३०.३०.३४)। इसी तरह महानिशीथ सूत्र, नायाधम्मकहाओ आदि अन्य आगम ग्रन्थों में भी इनका वर्णन मिलता है। प्रकीर्णकों में से अन्यतम मरणसमाधि में बारह अनुप्रेक्षाओं का स्पष्टतः वर्णन मिलता है। स्फुट रूप में आगमों में इनका विस्तृत वर्णन मिलता है।

बारसाणुवेक्खा आचार्य कुन्दकुन्द की प्रथम ऐसी स्वतन्त्र रचना है जिसमें लगता है, परम्परागत गाथाएं अधिक संकलित हुई हैं। मूलाचार भी मेरी दृष्टि में उन्हीं का ग्रन्थ है। उसमें भी अध्याय ८ में उन्होंने २५-२९ तक की पांच गाथाएं यथावत् समायोजित की हैं। पूज्यपाद ने भी उसी क्रम में सर्वार्थसिद्धि में उनको उद्धृत किया है (२.१०)। मूलाचार में ७४ गाथाओं में अनुप्रेक्षा का वर्णन मिलता है। यह वर्णन भी परम्परागत सा लगता है। मरणसमाधि में भी अनेक गाथाएं इन दोनों ग्रन्थों से उद्धृत हुई हैं। भगवती आराधना में १६० गाथाओं में अनुप्रेक्षा का विवेचन बडे सुन्दर ढंग से हुआ है धर्मध्यान के आलम्बन के रूप में। उसमें आचार्य शिवार्य ने उपमा और रूपकों का आकर्षक प्रयोग किया है एक उच्चकोटि के कवि के समान। उन्होंने इसमें आत्मानुभूति का उद्देश्य लेकर एक नई दिशा दी है। उनकी दृष्टि में अर्थ और काम अशुभ है और मात्र धर्म शुभ है। उसी से कर्माश्रव के कारण निरुद्ध किये जा सकते हैं। इन तीनों ग्रन्थों में अनेक गाथाएं समान रूप से मिलती हैं। डॉ. उपाध्ये ने ऐसी गाथाओं का उल्लेख किया है।

आचार्य कुन्दकुन्द ने बारसाणुवेक्खा में ९१ गाथाओं में बारह अनुप्रेक्षाओं को स्पष्ट किया है और मूलाचार में ६९२ गाथा से ७६२ गाथाओं में उन्हें विवेचित किया है। षड्खण्डागम के वेदना के अनुयोगद्वार में तथा धवला में निर्जरा के अन्तर्गत अनुप्रेक्षाओं को अन्तर्भुक्त किया गया है। भगवती आराधना में १५९ गाथाओं (१७२४-१८८२) में यह वर्णन मिलता है। तत्त्वार्थसूत्र में संवर का हेतु मानकर नवम अध्याय में उसका वर्णन हुआ है और उसे स्वाध्याय का आलम्बन माना गया है (९.२५)। तत्त्वार्थसूत्र की टीकाकारों ने भी उसका पूरा अनुकरण किया

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है। जैसे अकलंक ने राजवार्तिक में, सिद्धसेन ने भाष्यानुसारिणी में, विद्यानंद ने श्लोकवार्तिक में और श्रुतसागर ने तत्त्वार्थवृत्ति में। इनके अतिरिक्त तत्त्वार्थसार (छठा अधिकार) यशस्तिलकचम्पू (उपासकाध्ययन, ३९.८.२०५) अमित गति श्रावकाचार (१३.८१; १४.९-२४ आदि), ज्ञानार्णव (२.१४.५७), वृहद्द्रव्यसंग्रह (९०.१३१), पद्मनन्दि पंचविंशतिका (२०८-२१६), अनगारधर्मामृत (७.८६; ६.५७-८२) आदि ग्रन्थों में भी बारह अनुप्रेक्षाओं का वर्णन मिलता है।

## विषय परिचय

जैन परम्परा में अनुप्रेक्षा पर पर्याप्त लिखा गया है। संस्कृत, प्राकृत आदि सभी प्राच्य भाषाओं में कहीं ग्रन्थों के अन्तर्गत उस पर विचार किया गया है तो कहीं स्वतन्त्र ग्रन्थों में आचार्यो ने अनुप्रेक्षा का व्याख्यान किया है। यहां हम मात्र प्राकृत ग्रन्थों के आधार पर उसका विश्लेषण करेंगे। प्राकृत ग्रन्थों में आचार्य कुन्दकुन्द का बारसाणुवेक्खा और उन्हीं का मूलाचार, शिवार्य की भगवती आराधना और कार्तिकेय स्वामी की कत्तिगेयाणुप्पेक्खा प्रमुख हैं जिनमें अनुप्रेक्षा का वर्णन मिलता है। इनमें कार्तिकेयानुप्रेक्षा प्रथम प्राकृत ग्रन्थ है जिसमें ४९१ गाथाओं के माध्यम से विस्तृत वर्णन अनुप्रेक्षाओं पर हुआ है। उसे हम इस प्रकार संक्षेप में समझ सकते हैं। यह क्रम तत्त्वार्थसूत्र का अनुकरण करता है।

### १) अनित्यानुप्रेक्षा

आचार्य कुन्दकुन्द ने बारसाणुवेक्खा में इसे अध्रुव नाम दिया है और मूलाचार में अनित्य संज्ञा से व्याख्यायित किया है। उत्तरकाल में इन दोनों शब्दों का प्रयोग हुआ है। शिवार्य ने अध्रुव शब्द लिया है और कार्तिकेय ने अनित्य शब्द का प्रयोग किया है। बारसाणुवेक्खा में ५ गाथाओं द्वारा अनित्यानुप्रेक्षा को समझाया गया है। प्रथम चार गाथाओं में सांसारिक पदार्थो की अनित्यता को बताते हुए अन्तिम गाथा में आत्मा की नित्यता का उल्लेख है। मूलाचार में मात्र दो गाथाओं में इसका वर्णन मिलता है। भगवती आराधना में इसके लिए १३ गाथाएं दी गई हैं जिनमें सांसारिक अनित्यता को जल का फेन, स्वप्नज्ञान, विद्युत्वंचलता, बुलबुले, चंचल तरंगें, नौकायात्रिओं जैसा संयोग, धूल-आकार आदि जैसी उपमाओं से

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्पष्ट किया गया है और अन्तिम गाथा में जीव की अज्ञानता को दर्शाया गया है।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा में अनित्यानुप्रेक्षा को १९ गाथाओं में समाहित किया गया है। प्रारम्भ में संसार की अनित्यता को बताते हुए धन की तीन अवस्थाओं का चित्रण किया है - दान, भोग और नाश। फिर उसकी चंचलता को बताते हुए दान के लिए प्रोत्साहित किया और अन्तिम गाथा में निर्मोही होकर उत्तम सुख प्राप्त करने का उपदेश दिया (का. गा. ४.२२)।

आचार्य कार्तिकेय ने प्रथम गाथा में ''वोच्छं अणुपेहाओ'' और गाथा क्र. ४९० में 'बारस अणुवेक्खाओ भणिया' कहकर ग्रन्थ का नाम ''बारस अणुवेक्खा'' संकेत किया। पर आचार्य कुन्दकुन्द के बारसाणुवेक्खा से पृथक् पहचान बनाये रखने के लिए संस्कृत टीकाकार आचार्य शुभचन्द्र ने उसमें स्वामीकार्तिकेय और जोड दिया और हिन्दी वचनिकाकार जयचन्द्र ने शुभचन्द्र का ही अनुकरणकर उसे स्वामी कार्तिकेयानुप्रेक्षा बना दिया। शुभचन्द्र ने इसमें कुल ४९१ गाथाओं का उल्लेख किया है। यहां कार्तिकेयानुप्रेक्षा में संसार की परिणमनशीलता, लक्ष्मी की क्षणिकता और जीव की उसके प्रति मोहासक्ति का वर्णन करते हुए मोह से विमुक्त होने का उपदेश दिया गया है। मूलाचार में संसार की अनित्यता और भगवती आराधना में जीव की अज्ञानता का वर्णन है। अनित्यता की उपमा जल के बुलबुले, इन्द्रधनुष, विद्युत और मेघ से दी गई है।

### २) अशरणानुप्रेक्षा

आचार्य कुन्दकुन्द ने बारस अणुवेक्खा में अशरणानुप्रेक्षा के लिए ६ गाथाएं दी हैं जिनमें प्रारम्भिक तीन गाथाओं में जीव की अशरणता और अन्तिम तीन गाथाओं में जीव की यथार्थ शरण को स्पष्ट किया है। मणि, मन्त्र, औषधि, विद्याएं, इन्द्रादि देव आदि कोई भी जीव के लिए शरण नहीं दे सकता। सर्वोत्तम शरण देने वाला यदि कोई है तो वह है आत्मा। शुद्ध आत्मा ही उत्तम शरण है जो पंच परमेष्ठिओं में अधिवास करती है (गा. ८-१३)। मूलाचार में कुन्दकुन्द ने मात्र तीन गाथाओं में अशरणानुप्रेक्षा को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया और मात्र जिनमत को श्रेष्ठ रक्षक और उत्तम गति देने वाला बताया (गा. ६९५-६९७)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भगवती आराधना में शिवार्य ने १८ गाथाओं में इस अनुप्रेक्षा की व्याख्या की है। उन्होंने कहा कि अशुभ कर्मोदय के कारण अमृत भी विष बन जाता है, मित्र भी शत्रु हो जाता है जबकि शुभ कर्मोदय के परिणाम स्वरूप विष भी अमृत बन जाता है, मित्र भी शत्रु हो जाता है जबकि शुभ कर्मोदय के परिणाम स्वरूप विष भी अमृत बन जाता है, गुणहीन ही यशोभागी हो जाता है। कर्म संसार को उसी प्रकार मसल देता है जैसे निरंकुश हाथी कमलिनी को मसल देता है (गाथा, १७३८-१७५५)। उत्तम शरण तो रत्नत्रय और सम्यक् तप है। कर्मों की उदीरणा ही जीव के लिए एक शरण है। इस तथ्य को अनेक उदाहरणों द्वारा स्पष्ट किया गया है।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा में इस अनुप्रेक्षा के लिए ९ गाथाएं मिलती हैं। वहां कहा गया है कि जब हरिहर ब्रह्मा आदि भी मृत्यु से नहीं बच सके तो फिर और कौन बच सकता है। सिंह रूपी मृत्यु से ग्रसित हरिण के समान जीव सर्वत्र असुरक्षित है। सुरक्षित है तो वह जो रत्नत्रय और क्षमादि भावों से तीव्र कषायों को स्वयां हनन करता है (गा. २३-३१)। यहां जीव की अशरणता को मृत्यु के माध्यम से व्यक्त किया गया जबकि भगवती आराधना में कर्मफल का माध्यम लिया गया है। इसी तरह भगवती आराधना में रत्नत्रय और तप को एक मात्र शरण माना है जबकि कार्तिकेयानुप्रेक्षा में क्षमादि भावों को भी समाहित किया गया है और मणि, मन्त्रादिकों की शरण को व्यर्थ माना गया है।

### ३) संसारानुप्रेक्षा

संसार का तात्पर्य है जन्म-जन्मान्तरों में संसरण करना, चारों गतियों में भिन्न-भिन्न स्थितियों में भटकना। इस संसरण का कारण है मिथ्यात्व और कषाय। इस पर चिन्तन करना संसारानुप्रेक्षा है। बारस अनुप्रेक्षा में आचार्य कुन्दकुन्द ने १५ गाथाओं में द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव और भव रूप संसार का वर्णन जाति, जरा, मरण, रोग और भय के माध्यम से किया है। इस संसरण के कारणों में पाप बुद्धि, मिथ्यात्व, कषाय, कर्म आदि प्रमुख हैं जिनपर अनुप्रेक्षण किया जाता है। इसी तथ्य को उन्होंने मूलाचार में आठ गाथाओं में प्रस्तुत किया है। भगवती आराधना में संसारानुप्रेक्षा के लिए २८ गाथाएं दी गई हैं। आचार्य शिवार्य ने इसे स्पष्ट करने के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

लिए महा अटवी, महासमुद्र, भंवर, महाद्वीप, महामच्छ, कर्म-काण्ड, घटीयन्त्र, नट, गिरगिट जैसे रूपकों का उपयोग किया है और संसार रूपी सर्प, दुःख रूपी भंवर, विषय रूपी धारा, सुख रूपी कील, अज्ञान रूपी तुम्ब, कषाय रूप पट्टिका, सहस्रमार्ग, संसार चक्र, देह रूप भार आदि की उपमाओं द्वारा सांसारिक दुःखों का वर्णन किया है (गाथा १७७७-१८०४)।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा में संसारानुप्रेक्षा के लिए ४२ गाथाओं का उपयोग किया गया है। इनमें चतुर्गतियों के दुःखों का वर्णन है। नरक और तिर्यंच गति के दुःखों के वर्णन के बाद मनुष्य गति के दुःखों का वर्णन विशेष विस्तार से किया गया है। इष्ट वियोग और अनिष्ट संयोग का दुःख भोगता हुआ जीव कषायों के वशीभूत होकर धर्माराधना नहीं कर पाता। वही जीव देवगति में ईर्ष्यादि के कारण दुःख सहता है। इन सभी दुःखों के पीछे मिथ्यात्व और कषायों का हाथ अधिक रहता है (गाथा ३२-७३)। यहां संसार के पांच भेद किये गये हैं - द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव और भव (गाथा ६६)। कर्मबन्ध के पांच कारण हैं - मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग। जीव का प्रत्येक समय इन कर्म पुद्गलों और नोकर्म पुद्गलों को ग्रहण करना द्रव्य संसार है। जीव का प्रत्येक प्रदेश में जन्म-मरण करना क्षेत्र संसार है। अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी काल में जन्म-मरण करना काल संसार है। नरकादि चारों गतियों में जन्म-मरण करना भव संसार है और समस्त कर्मो की स्थिति को भोगने को भाव संसार कहते हैं (गाथा ६७-७३)। इन सभी तत्त्वों पर चिन्तन करना संसारानुप्रेक्षा है। इससे साधक को वैराग्य पैदा होता है।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा में इसे तृतीय स्थान मिला है जबकि अन्य प्राकृत ग्रन्थों में इसका विचार पंचम स्थान पर हुआ है। सभी ग्रन्थों में संसार के पंच परावर्तन का वर्णन मिलता है पर भगवती आराधना में उपमाओं का माध्यम अधिक लिया गया है। संसारिक दुःखों का वर्णन सभी ने किया है पर भगवती आराधना में अटवी, समुद्र, सर्प, चक्रादि की उपमाएं देकर उसको स्पष्ट किया गया है।

### ४) एकत्वानुप्रेक्षा

एकत्व का तात्पर्य है अकेलापन। जीव इस संसार में अकेला ही आता है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और अकेला ही जाता है। धन, ऐश्वर्य, परिवार आदि कोई भी तत्त्व उसका साथ नहीं देता। इस भावना के आने से साधक को स्वजनों से न राग रहता है और न परजनों से द्वेष होता है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में इसे चतुर्थ स्थान दिया गया है। शेष अन्य ग्रन्थों में उसे तृतीय स्थान मिला है। मूलाचार में २, बारसाणुवेक्खा तथा भगवती आराधना में सात-सात और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में ९ गाथाओं में इसका वर्णन हुआ है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में कहा है कि जीव को सब कुछ अकेले ही भोगना पडता है। पाप, पुण्य, रोग सहन आदि भोगने में और कोई दूसरा नहीं आता। दशलक्षण धर्म ही उसका सहायक बनता है। तदर्थ साधक को जीव और शरीर की भिन्नता पर विशेष विचार करना चाहिए। आचारांग में भिक्षु को सलाह दी गई है कि वह एकत्व भावना को भाता हुआ आत्मज्ञ होकर तप के सम्मुख हो (८.६.९७.२९०-९१)। बारसाणुवेक्खा में एकत्व की व्याख्या करते हुए कहा गया है कि दर्शन से रहित जीव सर्वथा भ्रष्ट है। उसे निर्वाण प्राप्त नहीं हो पाता। चरित्र से भ्रष्ट जीव तो फिर भी निर्वाण प्राप्त कर लेता है। अतःसंयमी जीव ही एकत्व की अनुभूति कर पाता है (गाथा १४-२०)। भगवती आराधना में भी धर्म को ही विशेष उपयोगी माना गया है (गाथा, १७५६-१७६२)। भगवती आराधना में कर्म पर अधिक बल दिया गया है जबकि कार्तिकेय ने दश धर्मो का विशेष विवेचन किया है और उन्हें सच्चा मित्र माना है।

### ५. अन्यत्वानुप्रेक्षा

माता-पिता, धन-धान्य आदि सब कुछ भिन्न हैं, अन्य हैं, इसका चिन्तन करना अन्यत्वानुप्रेक्षा है। सभी बाह्य द्रव्य जीव से भिन्न हैं। फिर भी यह संसारी जीव इस पर चिन्तन किये बिना ही राग-द्वेष करता रहता है। राजवार्तिक में अन्यत्व को चार प्रकार से समझाया गया है - नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव।

बारसाणुवेक्खा में कहा गया है कि सभी बाह्य द्रव्य जीव से अन्य हैं, भिन्न हैं। आत्मज्ञान ही दर्शन रूप है (गाथा २१-२३)। मूलाचार में भी लगभग यही मिलता है (गाथा ७००-७०२)। भगवती आराधना में अन्यत्वानुप्रेक्षा का वर्णन १४ गाथाओं में किया गया है। वहां कहा है कि स्वजन संयोग वृक्ष पर बैठे पक्षियों के समान क्षणिक हैं। सभी सम्बन्ध स्वार्थवश होते हैं। उपकार-अपकार से ही लोग मित्र

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और शत्रु बन जाते हैं। बान्धव ही असंयमी बनाने में कारण बनते हैं परन्तु साधु पुरुष तीव्र असंयम को दूर करा देते हैं (गाथा, १७६३-७६) । वहां कहा गया है कि जीव का शरीर माता-पिता के शरीर से भिन्न है, अनय है। ऐसा चिन्तन करते हुए आत्मा का ध्यान करना अन्यत्वानुप्रेक्षा है। सभी ग्रन्थों में इसी तरह शरीर से भिन्न आत्मा का ध्यान करने का उद्देश्य बताया गया है।

### ६. अशुचित्वानुप्रेक्षा

अशुचित्व का तात्पर्य है अपवित्रता। शरीर की अपवित्रता को स्पष्ट करते हुए उससे वैराग्य उत्पन्न करना इसका उद्देश्य है। नव द्वारों से इस शरीर से मल बहा करता है। उससे राग क्यों किया जाये ? कार्तिकेयानुप्रेक्षा में इसे छठा स्थान मिला है जबकि अन्य ग्रन्थों में उसे सप्तम स्थान दिया गया है। भगवती आराधना में अशुचि के स्थान पर अशुभ शब्द का प्रयोग हुआ है।

शरीर अशुचित्व का आगार है। ऐसे शरीर से सम्पर्क करना भी अशुचिता को बढावा देना है। अशुचिता के साथ ही काम की अशुचिता का भी वर्णन हुआ है। अशुचिता के कारणों में चतुर्गतियों के दुःख भी अन्यतम कारण हैं (मूला. ७२१-७२२)। भगवती आराधना में अनेक उपमाओं के माध्यम से शरीर की अपवित्रता को स्पष्ट किया गयाहै। अर्थ, काम, देह, अशुभ हैं और मात्र धर्म शुभ है। शरीर तो वस्तुतः दुर्गन्ध युक्त कुटी है। वह तो मल का घड़ा है। मात्र धर्म ही पवित्र है (भगवती १८२०-२७)। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में शरीर की अपवित्रता को बडे आकर्षक ढंग से स्पष्ट किया गया है और कहा गया है कि शरीर से विरक्त साधक आत्मा के शुद्ध चिद्रूप पर ध्यान करता है। यही अशुचित्वानुप्रेक्षा है (गाथा ८३-८६)। मूलाचार में देह की अशुचिता के साथ अर्थ और काम की भी अशुचिता का वर्णन है। भगवती आराधना में इसी को अर्गला, अपवित्र कुटी आदि उपमाओं के माध्यम से स्पष्ट किया गया है।

### ७. आश्रवानुप्रेक्षा

आश्रव का अर्थ है कर्मो का आना। जैसे तालाब में जल के आने के लिए जल का द्वार कारण है उसी प्रकार आत्मा के साथ बंधने के लिए कर्म योग रूपी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

नाली के द्वार आते हैं। मिथ्यात्व, अविरति, कषाय और योग ये चार उसके कारण होते हैं। (स.सि. ६.१-२) उसके कारण होते हैं। बारसाणुवेक्खा में इसका वर्णन १४ गाथाओं में भगवती आराधना में १५ गाथाओं में और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में ७ गाथाओं में आश्रवानुप्रेक्षा का वर्णन हुआ है।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा में योग को आश्रव का कारण कहा है यह योग तीन प्रकार का है – मनोयोग, वचनयोग और काययोग। इनके निमित्त से ही आत्मा के प्रदेशों में हलन-चलन होता है। कर्म दो तरह के होते हैं – पुण्य और पाप। इन्हें क्रमशः शुभाश्रव और अशुभाश्रव कहा जाता है। बाद में मन्द और तीव्र कषायी जीवों के लक्षण बतलाये हैं। फिर कहा है कि जो मिथ्यात्व कषायादि को नहीं छोडता उसकी आश्रवानुप्रेक्षा निरर्थक होती है और जो मुनि साम्य भाव में तीन होकर मोहादि भावों को त्याग देता है उसकी आश्रवानुप्रेक्षा सार्थक होती है (गाथा ८८-९४)।

कार्तिकेय ने इसे सप्तम स्थान पर रखा है जबकि अन्यत्र उसे अष्टम स्थान दिया गया है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में आश्रव की परिभाषा देकर उसके मात्र प्रकार बताये गये हैं, मूलाचार और भगवती आराधना में उसकी अनेक उपमाओं के माध्यम से वर्णन हुआ है जैसे राख के लिए चन्दन वृक्ष लगाना और नन्दनवन में अमृत की जगह विषपान करना।

### ८. संवरानुप्रेक्षा

आश्रव का निरोध संवर है। वह दो प्रकार का है भावसंवर और द्रव्यसंवर। सम्यक्त्व, महाव्रत, कषायों को जीतना, और योगों का अभाव ये संवर के पर्यायार्थक हैं। बारस अणुवेक्खा में ५ गाथाओं में मूलाचार में ६ गाथाओं में भगवती आराधना में १० गाथाओं में और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में ७ गाथाओं में इस अनुप्रेक्षा का वर्णन हुआ है। गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परीषहजय और उत्कृष्ट चारित्र ये संवर के कारण हैं। इन संवरों के हेतुओं पर विचार करते हुए भी जो इनका आचरण नही करता वह संसार में भ्रमण करता रहता है और जो उनपर अनुप्रेक्षा करते हुए आचरण करता है उसकी संवरानुप्रेक्षा होती है (गाथा ९५-१०१)। भगवती आराधना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में अनेक सुन्दर उपमाओं द्वारा आश्रवों के कारणों और उसके निरोध को स्पष्ट किया गया है।

अन्य ग्रन्थों में इसे नवम स्थान मिला है जबकि कार्तिकेय ने इसे आठवें स्थान पर रखा है और उसके कारणों पर विचार किया है। भगवती आराधना में संवर को उपमाओं के माध्यम से अधिक सफलता पूर्वक स्पष्ट किया गया है, जैसे सम्यक्त्व की दृढ कपाट से, दृढ व्रत की अर्गला से।

### ९. निर्जरानुप्रेक्षा

कर्मों का निर्जीर्ण होना निर्जरा है। सर्वार्थसिद्धि में इसे स्पष्ट करते हुए कहा है कि जिस प्रकार भोजन का फल निवृत्त होकर निर्जीर्ण हो जाना है, उसी प्रकार आत्मा का भला-बुरा करके, पूर्व प्राप्त स्थिति का नाश हो जाने से, स्थिति न रहने के कारण कर्म की निवृत्ति होना निर्जरा है। बारसाणुवेक्खा में दो गाथाओं में, मूलाचार में ९ गाथाओं में, भगवती आराधना में १२ गाथाओं में और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में १३ गाथाओं में निर्जरानुप्रेक्षा को स्पष्ट किया गया है।

निर्जरा का मूल कारण तप है। कर्मों की यह निर्जरा दो प्रकार की होती है - सविपाक और अविपाक। सविपाक में पूर्वबद्ध कर्म अपनी स्थिति पूरी होने पर अपना फल देते हैं और अविपाक में तप के द्वारा स्थिति पूरी होने के पूर्व ही कर्मफल निर्जीर्ण हो जाता है। बारह प्रकार के तप द्वारा कर्मों की निर्जरा होती है। यहां निर्जरा के ११ स्थानों का उल्लेख है। तदनन्तर निर्जरा किसकी होती है, इसका विवेचन हुआ है। अन्त में बतलाया गया है कि जो मुनि समता सुख में लीन, बार-बार आत्मा का स्मरण करता है, इन्द्रियों और कषायों को जीतने वाला है उसी साधु के उत्कृष्ट निर्जरा होती है (गाथा १०२-११४)।

अन्य ग्रन्थों में इसे दशम स्थान पर जबकि कार्तिकेयानुप्रेक्षा में उसे नवम स्थान पर संयोजित किया गया है। यहां निर्जरा के ११ स्थानों का वर्णन है जो अन्यत्र नहीं मिलता (का. १०६-१०८)। भगवती आराधना में सुन्दर रूपकों द्वारा मोक्ष-लक्ष्मी को पाने का उपाय बताया गया है (गाथा, १८६२-६४)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

### १०. लोकानुप्रेक्षा

जीवादि पदार्थों का समवाय लोक कहलाता है। बारसाणुवेक्खा में ४ गाथाओं में, मूलाचार में ९ गाथाओं में, भगवती आराधना में १५ गाथाओं में और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में स्वामी कार्तिकेय ने १६९ गाथाओं में इस अनुप्रेक्षा पर विचार किया गया है। यहां लोक के तीन भाग बताये हैं - अधोलोक, मध्यलोक और ऊर्ध्वलोक। इस सन्दर्भ में जीवों की परिभाषा, उनके भेद, पर्याप्ति के भेद और लक्षण, प्राण की परिभाषा और जीवों की संख्या, निवास स्थान, संख्या, सान्तर मार्गणा, अल्पबहुत्व, अवगाहना, द्रव्य, ज्ञान आदि का विस्तृत वर्णन है। जो उपशम परिणामी इस लोक स्वरूप का ध्यान करता है वह कर्म समूहों को नष्ट कर लोक के शिखर पर प्रतिष्ठित हो जाता है।

अन्य ग्रन्थों में इसे षष्ठ स्थान दिया गया है जबकि कार्तिकेयानुप्रेक्षा में उसे दशम स्थान मिला है। इस अनुप्रेक्षा के वर्णन में आचार्यों में साम्य नहीं दिखाई पडता। भगवती आराधना में लोक का वर्णन विभिन्न जन्मों के सन्दर्भ में सोदाहरण किया गया है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में इसके लिए सर्वाधिक गाथाएं दी गई हैं। इसमें जीवों का विस्तृत विवेचन, द्रव्य विवेचन, तत्त्वश्रवण और त्रय उपयोगों का वर्णन किया गया है।

### ११. बोधिदुर्लभ धर्मानुप्रेक्षा

इस अनुप्रेक्षा में बोधि-धर्म की दुर्लभता और उसपर चिन्तन किया जाता है। सर्वार्थसिद्धि में इस दुर्लभता का क्रम इस प्रकार दिया हुआ है - चतुर्गतियों में मानवयोनि अत्यन्त दुर्लभ है, उसमें भी उत्तम कुल, देश, नीरोगता, समीचीन धर्म, समीचीन दृष्टि, विषय सुख-निवृत्ति, तपो भावना, धर्म प्रभावना, समाधि और फिर बोधि लाभ दुर्लभ है। इसी पर चिन्तन करना बोधि दुर्लभ अनुप्रेक्षा है (स. सि. ९.७)।

बारसाणुवेक्खा में ४ गाथाओं में, मूलाचार में १२ गाथाएं, भगवती आराधना में ८ गाथाएं और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में १८ गाथाओं में वर्णन हुआ है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में स्वामी कार्तिकेय ने प्रारंभ में बोधि दुर्लभता को स्पष्ट करते हुए जीव के विभिन्न

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जन्मों का वर्णन किया और फिर बोधिदुर्लभता को स्पष्ट किया (का. २८४-३०१)। अन्य ग्रन्थों में इसे द्वादश स्थान पर जबकि कार्तिकेयानुप्रेक्षा में एकादश स्थान पर इसे रखा गया है। सभी ग्रन्थों में मनुष्य जन्म और बोधि दुर्लभता की बात विविध उपमाओं के साथ कही गई है।

### १२) धर्मानुप्रेक्षा

बारसाणुवेक्खा में १५ गाथाओं द्वारा मूलाचार में ५ गाथाओं द्वारा, भगवती आराधना में ९ गाथाओं द्वारा और कार्तिकेयानुप्रेक्षा में १९१ गाथाओं में वर्णन हुआ है। कार्तिकेयानुप्रेक्षा में धर्म के दो भेद किये गये हैं - गृहस्थ धर्म और मुनिधर्म। गृहस्थधर्म के १२ भेद हैं - १) शुद्ध सम्यग्दृष्टि, २) मद्यादि स्थूल दोषों से रहित सम्यग्दृष्टि (दार्शनिक श्रावक), ३) व्रतधारी, ४) सामायिकव्रती, ५) पर्वव्रती, ६) प्रासुकाहारी, ७) रात्रिभोजनत्यागी, ८) मैथुनत्यागी, ९) आरम्भ त्यागी, १०) परिग्रहत्यागी, ११) कार्यानुमोदविरत और १२) उद्दिष्ट आहारव्रत (गा. ३०५-६)। इसके बाद इनकी विस्तृत व्याख्या की गई है (गाथा ३०७-४३७)। आगे धर्मानुप्रेक्षा की चूलिका में कार्तिकेय स्वामी ने बारह प्रकार के तप का व्याख्यान किया है (गा. ४३८-४९१)।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा गृहस्थों और मुनियों, दोनों के उद्देश्य से लिखी गई है विशेष रूप से गृहस्थों को सामने रखकर। भगवती आराधना कर्म को प्रधान मानकर चलती है जबकि का. मृत्यु को अवश्यम्भावी मानकर उसका वर्णन करती है। मूलाचार में जिनधर्म की शरण को मुख्य माना गया है जबकि का. में आत्मा की शरण लेने की सलाह दी गई है। इसलिए यहां धर्म की व्याख्या विशेष रूप से की गई है। संवर निर्जरा की व्याख्या के प्रसंग में कवि आचार्य ने जीव, द्रव्य, पुद्गल, ध्यान, नय, सागारधर्म, व्रत, गुणस्थान, रत्नत्रय, अनागारधर्म आदि का भी विवेचन किया है। अन्य ग्रन्थों में इसे एकादशम स्थान दिया गया है जबकि कार्तिकेय ने इसे द्वादशम माना है। उन्होंने सर्वाधिक १९१ गाथाओं द्वारा इसका वर्णन किया गया है। इसमें श्रावक धर्म का विवेचन विशेष रूप से हुआ है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**कार्तिकेयानुप्रेक्षा के रचयिता**

कार्तिकेयानुप्रेक्षा के रचयिता स्वामी कुमार या कार्तिकेय थे। उनके विषय में कोई विशेष जानकारी नहीं मिलती। कार्ति. के संस्कृत टीकाकार आचार्य शुभचन्द्र कदाचित् प्रथम व्यक्ति हैं जिन्होंने श्री कुमार या कार्तिकेय को इस ग्रन्थ के रचयिता के रूप में प्रस्थापित किया है। लेखक ने स्वयं के विषय में अधिक कुछ भी नहीं लिखा। ग्रन्थ की अन्तिम निम्न गाथाओं में इतना अवश्य मिलता है कि जिनागम की भावना से स्वामी कुमार ने अपने चंचल मन को रोकने के लिए यह अनुप्रेक्षा ग्रन्थ लिखा है। जो भी इसका अध्ययन करेगा वह उत्तम सुख को प्राप्त करेगा।

**जिण-वयण-भावणट्ठं सामि-कुमारेण परम-सद्धाए ।**
**रइया अणुवेहाओ चंचल-मण-रुंभणट्ठं च ।।४८९।।**
**बारस-अणुवेक्खाओ भणिया हु जिणागमाणुसारेण ।**
**जो पढइ सुणइ भावइ सो पावइ सासयं सोक्खं ।।४९०।।**

आचार्य शुभचन्द्र ने अपनी टीका में इन दोनों गाथाओं को स्पष्ट करते हुए लिखा है कि स्वामी कुमार आजन्म बालब्रह्मचारी थे। चौबीस तीर्थंकरों में वासुपूज्य, मल्लिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ और महावीर ये पांच तीर्थंकरों ने कुमारावस्था में ही तपश्चरण किया। इसलिए वे इन पांचों बालब्रह्मचारी तीर्थंकरों का स्तवन किया करते थे। टीकाकार ने श्री कुमार के साथ ही कार्तिकेय और जोड दिया। भण्डारकर ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट पूना की पाण्डुलिपि के अन्त में लिखा है – श्री स्वामिकार्तिकेय कृतानुप्रेक्षा समाप्ता। यही तथ्य शुभचन्द्र ने गाथा क्र. २८३ की टीका में भी लिखा है – एवं स्वामिकार्तिकेयोक्तद्वादशानुप्रेक्षासु...। इस आधार पर इस ग्रन्थ का नाम डॉ. उपाध्ये ने ''स्वामी कार्तिकेयानुप्रेक्षा'' रखा। कार्तिकेय कुमार का ही पर्यायार्थक है।

गाथा क्र. ३९४ की टीका में आचार्य शुभचन्द्र ने पुनः इसी नाम का उल्लेख किया है। उन्होंने लिखा है – स्वामि कार्तिकेय मुनि ने क्रौंच राजा द्वारा किये गये उपसर्ग को साम्यभाव से सहनकर देवलोक प्राप्त किया – स्वामिकार्तिकेयमुनिः

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

क्रौञ्च राजकृतोपसर्ग सोढ्वा साम्यपरिणामेन समाधिमरणेन देवलोक प्राप्तः। इसमें यद्यपि कहीं भी ग्रन्थकार कार्तिकेय और मुनि कार्तिकेय की एकात्मकता स्थापित नहीं की गई है पर यह अनुमान तथ्यहीन नहीं होगा कि कुमार ही मुनि अवस्था में कार्तिकेय हो गये थे और वे दोनों नामों से जाने जाते थे।

कार्तिकेय की इस साधना कालीन उपसर्ग का उल्लेख कथाकोशों में भी हुआ है। भगवती आराधना गाथा क्र. १५४९ में आचार्य शिवार्य ने इस घटना का उल्लेख ''कोंचेण अग्गिदइदोवि'' कहकर किया है। ऊिजयोदया टीका में इसे 'अग्निराजसुतः'' कहा है और आशाधर ने मूलाराधनादर्पण में ''अग्निराजनाम्नः पुत्र कार्तिकेय संज्ञः'' लिखा है। प्रकरण दशकम् के ङ्गसंथारगङ्ग (गाथा, ६७-६९) में कत्तिय और वृहत् कथाकोश (कथा क्र. १३६) में कार्तिक के रूप में उसका उल्लेख है, कार्तिकेय के रूप में नहीं। इन मुनिवर का विस्तृत जीवन वृत्तान्त हरिषेण, श्रीचन्द्र, प्रभाचन्द्र, नेमिदत्त आदि आचार्यो के कथाकोशों (पृ. ३२४) में वर्णित है। इस वर्णन से, लगता है, स्वामी कार्तिकेय की जीवन-घटना का ही वर्णन हुआ है।

जहां तक कुमार कार्तिकेय के समय निर्धारण का प्रश्न है, उसका अनुमान ही लगाया जा सकता है। आचार्य शुभचन्द्र ने कत्तिगेयाणुप्पेक्खा की संस्कृत टीका सं. १६१३ (१५५६ ई.) में समाप्त की। इसकी प्राचीनतम पाण्डुलिपि सं. १६०३ (१५४६ ई.) की पूना में उपलब्ध है। आचार्य श्रुतसागर (१६वीं शती) ने 'उक्तं च' कहकर कार्ति. की गाथा क्र. ४७८ को उद्धृत किया है। ब्रह्मदेव (१३ वीं शती)। ने भी इसी गाथा को अपनी टीका प्रकाश (२.६८) में उद्धृत किया है। इससे इतना तो सिद्ध होता है कि कार्तिकेय १३वीं शताब्दी से पूर्ववर्ती आचार्य होने चाहिए।

दूसरी ओर कार्तिकेय पर आचार्य कुन्दकुन्द और शिवार्य का गंभीर प्रभाव है। पूज्यपाद की सर्वार्थसिद्धि पर कार्तिकेय की गाथा क्र. ८८ का प्रभाव दिखाई देता है जब वे "आत्म प्रदेश परिस्पन्दो योगः" कहते हैं। इसी तरह कार्ति. की गाथा क्र. ९५ त.सू. के ९.१४ सूत्र से प्रभावित होती दिखाई देती है। इतना ही नहीं, कार्ति. की गाथाओं पर जोइन्दु और आचार्य नेमिचन्द्र के गोम्मटसार का भी प्रभाव दिखाई देता है। डॉ. उपाध्ये ने विस्तार से यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि कुमार

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कार्तिकेय का समय आचार्य कुन्दकुन्द-वट्टकेर, शिवार्य, उमास्वाति, पूज्यपाद, जोइन्दु और नेमिचन्द्र के बाद अर्थात् दशमी शताब्दी और ब्रह्मदेव के पूर्व १३ वीं शताब्दी के बीच रखा जा सकता है। कार्ति. की गाथा नं. २७९ में णिसुणहि और भवहि जैसे अपभ्रंश शब्दों का प्रवेश दिखाई देता है जो योगीन्दु की गाथा नं. ६५ का परिवर्तित रूप है। अतः कार्तिकेय का समय जोइन्दु (छठी शताब्दी) के बाद ही होना चाहिए। मुख्तार सा. डॉ. उपाध्ये के इस अभिमत के पक्ष में नहीं हैं।

डॉ. जगदीशचन्द्र जैन ने कुमार कार्तिकेय को उच्चनागरी शाखा के आचार्य कुमारनन्दि के साथ समीकरण जोडकर उनका समय प्रथम-द्वीतीय शताब्दी ई.पू. निश्चित किया है। मथुरा के एक अभिलेख में संख्या ६४ में उनका उल्लेख हुआ है। वे लोहाचार्य के समकालीन हो सकते हैं। कदाचित् आचार्य कुन्दकुन्द के गुरु भी रहे हों। मथुरा के एक अन्य अभिलेख नं. १२१ में भी कुमारनन्दि का उल्लेख आया है। उच्च नागरी शाखा के आचार्यो ने सरस्वती आन्दोलन में प्रशंसनीय योगदान दिया है। अतः आचार्य कार्तिकेय का समय प्रथम-द्वितीय शताब्दी ई. माना जा सकता है।

### बौद्ध साहित्य में अनुप्रेक्षा

जैनधर्म के समान बौद्धधर्म में भी अनुप्रेक्षा का सिद्धान्त मिलता है। वहां इसे अनुविच्च, अनुपेक्खिनो (धम्मपद, ३४६-३४७) और अनुस्सति जैसे शब्दों से अभिव्यक्त किया गया है। अनुस्सति की संख्या विसुद्धिमग्ग में दस बताई गई है - १) बुद्ध अनुस्सति, २) धम्म, ३) संघ, ४) सील, ५) चाग, ६) देवता, ७) मरण, ८) कायगता, ९) आनापान और १०) उपसम अनुस्सति बौद्धधर्म में भावना शब्द का भी प्रयोग हुआ है। अनुप्रेक्षा से मिलता-जुलता एक और शब्द प्रयुक्त हुआ है धम्मपद के कोधवग्ग में। वह है अनुविच्च -

> **"यञ्चे विञ्ञू पसंसन्ति अनुविच्च सुवे सुवे ।**
> **अच्छिद्दवुत्तिं मेधाविं पञ्ञासीलसमाहितं ।।२२९।।"**

इसी तरह धम्मपद के तण्हावग्ग में अनपेक्खिनो शब्द का प्रयोग हुआ है जो अनुप्रेक्षा के ही अर्थ में उपलब्ध है -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**"एतं दळ्हं बन्धनमाहुधीरा ओहारिनं सिथिलं दुप्पमुञ्चं।**
**एतम्पि छेत्वान परिब्बजन्ति अनपेक्खिनो कामसुखं पहाय"।।३४६।।**

इन सभी का सम्बन्ध ध्यान से है जिसे समाधि भावना कहा गया है। दोनों परम्पराओं में इसका सम्बन्ध चिन्तन और स्वाध्याय से है, अनुप्पेहा से है। बौद्धधर्म की १) बुद्ध, २) धम्म, उपसमन, संघ ३) सील, चाग ४) देवता ५) आनापान, मरण, और कायगता स्मृति को जैनधर्म की क्रमशः १) अशरण, २) धर्म, बोधि दुर्लभ, संवर, ३) निर्जरा, ४) लोक संसार, ५) एकत्व-अन्यत्व, ६) अनित्य, आश्रव, और ७) अशुचि भावना के साथ रखा जा सकता है। राग-द्वेष-मोह को विनष्ट करने के लिए इनकी भावना की जाती है। समूचे बौद्धसाहित्य में इनकी व्याख्या हुई है। उदाहरणार्थ -

१) बौद्धधर्म में सभी पदार्थों को अनित्य, दुःख और अनात्म माना है - सब्बे, संखारा अनिच्चा, धम्मपद २७७। संयुत्तनिकाय, अंगुत्तरनिकाय, थेर-थेरी गाथा आदि पिटक साहित्य में इसकी विस्तृत व्याख्या मिलती है। जैनधर्म में मात्र पर्याय की दृष्टि से अनित्यता है जबकि बौद्धधर्म में समूचा पदार्थ ही अनित्य बताया है। यहां अध्रुव, अनित्य, क्षणभंगुर जैसे शब्दों का प्रयोग बहुत हुआ है। अनित्य, दुःख और अनात्म पर चिन्तन करते हुए साधक विपश्यना तक पहुंचता और प्रज्ञा, शील और समाधि की साधनाकर निर्वाण प्राप्त करने का प्रयत्न करता है (धम्मपद २७७-२७९)। नागार्जुन का शून्यतावाद भी इसी का विकसित रूप है।

२) दर्शन-ज्ञान-चरित्र की शरण में जाना (का.गा. ३१) इस तत्त्व को बौद्धधर्म में क्रमशः धम्म, बुद्ध और संघ में देखा जा सकता है। इसे त्रिशरण कहा जाता है। दोनों धर्मों में सृष्टि के कर्ता हर्ता, धर्ता के रूप में ईश्वर के अस्तित्व को स्वीकार नहीं किया। दोनों में मृत्यु को ध्रुव माना है और कर्म को सर्वोपरि रखा है। (धम्मपद, २०३-४; थेर. १४३)।

३) संसार दुःखों का सागर है। स्कन्ध, धातु और आयतन की निरन्तरता ही संसार है। बौद्धधर्म में चतुरार्यसत्यों में प्रथम सत्य है। सांसारिक दुःख - जन्म, मृत्यु, जरा आदि। अनेकजातिसंसार संघाविस्सं अनिव्वसं आदि रूप से चतुर्गतियों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

का परिभ्रमण संसार है। संसार का कारण है राग द्वेष-मोह (विसुद्धिमग्ग, १७; अं.नि. २, पृ. १९; महावग्ग ४१,३१ थेर, १७, २१५, ४५५-६)।

४-५) एकत्व और अन्यत्व का सम्बन्ध आनापानसति से है, स्वानुभूति से है, कायगतासति से है। खग्गविसाणसुत्त (सुत्तनिपात) में इसकी व्याख्या अधिक अच्छी हुई है। पारिवारिक सदस्य हमारे दुःखों को बांट नहीं सकते। उन्हें स्वयं को ही भोगना पडेगा। उनसे असक्ति छोडकर व्यक्ति को स्वयं का चिन्तन करना चाहिए (थेर गाथा ७८,१७१, ५१२, ६७०, १४९-१५०)। यहां आत्मसिद्धान्त की भी मीमांसा की जा सकती है।

६) शारीरिक अशुचि का वर्णन बौद्धधर्म में बहुत मिलता है। मज्झिमनिकाय (३.२.९), जातकट्ठकथा (२.२४७), थेरगाथा (२७९, १९, ४५३-५४, ५६७-६९, ११५३-५६ आदि), बोधिचर्यावतार (५.६२-६३), विसुद्धिमग्ग (१.६), इतिवुत्तक (पृ.११४) आदि ग्रन्थों में शरीर की अपवित्रता पर अच्छा चिन्तन हुआ है। कायगतासति का सम्बन्ध भी इसी से है।

७) बौद्धधर्म में भी आश्रव का स्वरूप लगभग वही है जो जैनधर्म में है। वहां आश्रव के चार प्रकार मिलते हैं - कामाश्रव, भवाश्रव, दृष्टि आश्रव और अविद्याश्रव (विसुद्धि. १.१५)। आश्रव का मूल कारण है मोह जो राग-द्वेषाविष्ट रहता है (अभिधम्मत्थ संगहो)। मनोकर्म, वचीकर्म और कायकर्म उसी से सम्बद्ध है। दुःखसमुदय आर्यसत्य आश्रव ही है।

८-९) संवर-निर्जरा का सिद्धान्त भी दोनों धर्मों में समान रूप से है। दससील इसी से संबद्ध हैं। समूचे बौद्ध साहित्य में संवर-निर्जरा पर गंभीर चिन्तन हुआ है। महाकरुणा, समता, परीषहजय, अनुस्सति, शील, तप, अप्रमाद आदि संवर-निर्जरा के कारण हैं।

१०) लोकानुप्रेक्षा में जीव के जन्म-भ्रमण का वर्णन होता है, षड्द्रव्यों की विवेचना होती है, स्वर्ग-नरक आदि की चर्चा होती है। बौद्धधर्म में अपायभूमि, कामसुगतभूमि, रूपावचरभूमि, अरूपावचरभूमि, इद्धिविध, दिव्वसोतधातु, चेतोपरिञ्ञाण, पुब्बेनिवासानुस्सतिञ्ञाण, दिव्वचक्खु, आसवक्खयञ्ञाण,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनीश्वरवाद आदि तत्त्वों पर बौद्धधर्म में विचार हुआ है।

११-१२) बोधिदुर्लभ और धर्मानुप्रेक्षा का रूप बौद्धधर्म में देखिए। धम्मपद के बुद्धवग्ग में कहा गया है - किच्छो मनुस्सपटिलाभो...। किच्छं सद्धम्मसवणं। बोधि और समाधि का भी ''चित्तं मे सुसमाहितं'' आदि जैसा वर्णन बहुत मिलता है। चित्तस्स एकग्गता समाधि। विपस्सना, मग्ग, फल आदि भी इसी के अन्तर्गत आते हैं। विस्तारमय से यह तुलना मात्र संकेतात्मक है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ८

# षट्खण्डागम के टीकाकार

आचार्य वीरसेन की जयधवला प्रशस्ति के अनुसार वीरसेन से पूर्व कसायपाहुड और षट्खण्डागम पर टीकाएं लिखी गई थीं । इन्द्रनन्दि ने अपने भ्रुतावतार में भी कतिपय टीकाओं का उल्लेख किया हैं । यहां हम टीकाओं का प्राप्त विवरण प्रस्तुत कर रहें हैं ।

## आचार्य कुन्दकुन्द की परिकर्म टीका

यह हम भलीभांति जानते हैं कि आचार्य कुन्दकुन्द का अपर नाम पद्मनन्दि रहा हैं । इन्द्रनन्दी भुतावतार (१६०-१६१) के अनुसार कुण्ड कुन्दपुर के आचार्य पद्मनन्दि ने षट्खण्ड्यम के प्रथम तीन खण्डों पर बारह हजार श्लोक प्रथम परिकर्म नामक टीका लिखी थी जो आज उपलब्ध नहीं हैं । धवला टीका में इस परिकर्म टीका का बहुविध उल्लेख हुआ है । कहीं उसका उल्लेख कर समर्थन किया गया है और कहीं उसका विरोध भी हुआ हैं । इसके बावजूद सभी आचार्य उसे प्रमाण-सम्मत मानते रहें हैं । सयला (सयलास्तिय सम्मद-परियम्मसिध्दान्ताझे, धवला, अ.पृ. ५४२) । यह टीका शैरसेनी प्राकृत में लिखी गई थी । जो वृन्ति रूप थी । यति वृषभाचार्य की कषायप्रामृत टीका भी वृति रूप ही थी। (जयधवला, मृंगाृ गाृ ४)। परिकर्म को इन्द्रनन्दि ने ग्रंथ की संज्ञा दी हैं । ग्रन्थ और वृति समानार्थक है - वृत्ति ग्रन्थ जीवनयोः वैजयन्ती कोष ।

## शामकुण्ड की पध्दति-टीका

इन्द्रनन्दि के अनुसा आचार्य शामकुण्ड ने कसायपाहुड और षट्खण्डागम के प्रथम पांच खंण्डों पर पध्दति रूप टीका की रचना की थी । इस पध्दति टीका में वृत्तिगत विषम पदों को स्पष्ट किया जाता है । अधिक संभव हैं, शामकुण्ड ने इन ग्रन्थों पर प्राप्त वृत्ति टीकाओं पर अपनी पध्दति-टीका लिखी हो । यह टीका

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१२००० श्लोक परिमाण थी । जो संस्कृत, प्राकृत और कन्नड मिश्रित भाषाओं में थी । यह वध्दति भी वर्तमान में उपलब्ध नहीं हैं ।

## तुम्बुलूराचार्य चूडामणि-टीका

इन्द्रनन्दि ने तुम्बुलूराचार्य की तृतीय टी चूडामणि का उल्लेख किया है जो कसायपाहुड और षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर ८४००० श्लोक परिमाण वृहत व्याख्या के रूप में थी । इसके अतिरिक्त छटवें खण्ड पर उन्होंने पंजिका ७००० श्लोक के प्रमाण लिखी । इन दोनों टीका में चूडामणि कन्नड में थी और पंजिका शौरसेनी प्राकृत में थी । अकलंक ने अपने कर्णाटक शब्दनुश्नसन में चूडामणि का उल्लेख किया हैं ।

## समन्तभद्र स्वामी कृत टीका

आचार्य समन्तभद्र ने षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों पर ४८००० श्लोक के प्रमाण टीका लिखी संस्कृत में (इन्द्रनन्दि भ्रुतावतार ६७-६९) । उन्हें यहां तार्किकार्क कहा गया है । धवला में भी समन्तभद्र का उल्लेख हुआ है । जिनसेन के हरिवंशपुराण में समन्तभद्र की जीवसिध्दि का भी उल्लेख हैं पर अभी तक यह ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ । उनका ग्रन्थ हस्तिमहामाष्य का भी उल्लेख आता है जो तत्वार्थसूत्र का व्याख्यान था । यह भी नहीं मिलता हैं ।

## बप्पदेव कृत व्याख्याप्रज्ञप्ति

इन्द्रनन्दि श्रुतावतार (श्लोम १७१/१७६) के अनुसार बप्पदेव गुरु ने षुभनन्दि और रविनन्दि से सिद्धान्त ग्रन्थों का अध्ययन किया और फिर भीमरथि और कृष्ण मेघ निदयों के मध्यवर्ती प्रदेष में अवस्थित उत्कलिका ग्राम के समीप मगण वल्ली ग्राम में षट्खण्डागम और कसाय प्राभृत पर व्याख्या प्रज्ञप्ति नामक टीका प्राकृत में लिखी। यह प्रदेष आज बेलगाम व धारवाड कह लाता है। षट्खण्डागम के प्रथम पांच खण्डों तथा कशाय प्राभृत की टीका का परिमाण साठ हजार और महाबन्ध टीका का परिमाण आठ हजार पांच ष्लोक प्रमाण था। धवला टीका में इनका उल्लेख हुआ है। वीरसेन ने इस टीका को देखकर ही धवला टीका लिखी थी।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ये सभी टीकाएं प्रथम शताब्दी से लगभग आठवीं शताब्दी के बीच लिखी गईं। दुर्भाग्य से अभी तक ये टीकाए ंप्राप्त नहीं हुई हैं। वीरसेन ने धवला जयधवला में इन टीकाओं के अतिरिक्त सम्मइसुत्त, तत्त्वार्थभाष्य, आदि अनेक ग्रन्थो ंसे उद्धरण प्रस्तुत किये हैं। ये उद्धरण कहीं अपने मत की पृष्टि में और कहीं विरोध में आये हैं। सम्मइसुत्त षट्खण्डागम पर भाष्य जैसा ही है। सिद्धसेन दिवाकर (ई. सन् ५८८) का। अकलंक देव ने कर्नाटक शब्दानुशासन में कन्नड में रचित चूडामणि नामक तत्त्वार्थ महाशास्त्र व्याख्यान नका उल्लेख किया है। इसका प्रमाण ९६००० श्लोक हैं। इसी तरह कसाय प्राभृत के चूर्णि सूत्रोंपर उच्चारणाचार्य (दूसरी शताब्दी) की विस्तृत वृत्ति लिखी गई।

**धवला टीका**

आचार्य वीरसेन ने वप्पदेव कृत व्याख्या प्रज्ञप्ति को देखकर षट्खण्डागम पर अपनी धवला टीका लिखी। इसी तरह कसायपाहुड पर उन्होंने जयधवला टीका की रचना की। यह टीका उन्होंने वाटक ग्राम में राजा अमोधवर्ष के शासनकाल में शक सं. ७५९ (वि. सं. ८९४ ई. सन् ८३७) में यमाप्त की। पूर्वार्ध लिखने के बाद ही उनका देहावसान हो गया। उसका उत्तरार्ध उनके शिष्य जिनसेन ने लिखा। पुन्नाटसंघीय जिनसेन ने अपने हरिवंशपुराण (शक सं. ७०५) में वीरसेन और जिन सेन, दोनों का स्मरण किया है। इसका तात्पर्य है कि वीरसेन का निधन शक सं. ७०५ के बाद और जयधवला समाप्ति काल ७५९ शक सं. से पहले हुआ। इसके बाद जिनसेन का अवसान हुआ। जय धवला प्रशस्ति, ६-११, ३६)।

आचार्य वीरसेन ने संपूर्ण धवला और जयधवला के पूर्व भाग की रचना की और कदाचित् यतिवृषभ के चूर्णि सूत्रों पर उच्चारणावृत्ति भी लिखी (क.पा. भाग ३, पृ. ३९८ - अम्हेहि लिहि दुच्चारणाए पुण...)। उत्तरपुराण की प्रशस्ति (सिद्धमूपद्धतिं यस्य टीकां संविक्ष्य भिक्षुभिः...६) से यह आभास होता है कि उन्होंने मुक्ति मार्ग दर्शक सिद्धभूपद्धति नामक ग्रन्थ की भी टीका लिखी थी। यह ग्रन्थ अभी तक अनुपलब्ध है।

आचार्य वीरसेन की यह धवला टीका ७२००० श्लोक प्रमाण है। इतनी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विस्तृत टीका वस्तुतः टीका नहीं, पद्धति है। मणिप्रवाल शैली में लिखित इस टीका में प्राकृत-संस्कृत ऐसी गुथी हुई है जैसे मणियों के बीच मूंगे के दाने। आचार्यने षट्खण्डागम के हर शब्द की विशद व्याख्या की है इसलिए उसे धवला कहा गया है। अमोध वर्ष की भी 'धवल' उपाधि थी और टीका की समाप्ति भी कार्तिक मास के शुक्ल (धवल) पक्ष की त्रयोदशी को हुई इन सभी कारणों से 'धवला' नाम बिलकुल सार्थक है। 'जय धवला' की सार्थकता भी इन्हीं सभी कारणों से जुडी हुई है। दृष्टिवाद से सम्बद्ध महाकर्म प्रकृति प्राभृत तथा कषाय प्राभृत के समूचे ज्ञान-सागर को उद्घाटित किया है। इसलिए इन्हें धवल सिद्धान्त की भी संज्ञा दी गई है। आचार्य का यह बहुश्रुतत्त्व और सैद्धान्तिक अगाध पाण्डित्य का निदर्शन है। एक लम्बे समय के बाद सैद्धान्तिक मतभेदों का उभरना स्वाभाविक है। पर आचार्य ने उनका पूरे मनोयोग से उल्लेख किया है और उन्हें स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। शब्द-संयोजना की इतनी सार्थकता है कि यदि एक शब्द भी स्खलित हो जाये तो अर्थ का अनर्थ हो जाता है। उदाहरणतः सूत्र क्र. ९३ में संजद शब्द लिपिकर्ता के प्रमाद से छूट गया। विप्रतिपत्तियों आने पर जब मूल प्रति देखी गई तो उसमें वह शब्द मिल गया।

### विषय परिचय- पुस्तक १-२ खण्ड

आचार्य वीरसेन ने सर्वप्रथम अनन्त, अनिन्द्रिय, अनुपम, आत्मस्थसुख, अनवद्य केवल जिन सिद्ध को नमस्कार कर द्वादश्नंग रूप श्रुतर्दवता को स्मरण किया, गणकट, अचार्य घरसेन पुष्पदन्त, भूत-बलि को नमस्कार किया (१-४) कहाकि फिर मंगल निमित, हेतु, परिभाषा नाम और कर्या इन छह अधिकारों की व्याख्या करने के बाद आचार्य श्नस्म की व्याख्या करना चाहिए। यह आचार्य परम्परा है (गा. १)। तिलोयपण्णत्ति में भी लगभग इसी प्रकार की गाथा मिलती है। इसके पूर्व इस प्रकार की आचार्य परम्परागत न्याय प्रक्रिया नहीं मिलती। आचार्य ने यह विवेचन सिद्धसेन के सम्मइ सुत्त का आधार लेकर नय-निक्षेप पूर्वक किया है। मंगलार्थक णमो कार मन्त्र का स्मरण करते हुए उन्होने व्यास्था करने की प्रतिज्ञा की है। यहा मंगल की व्याख्या करते हुए कर्ता के दो ीद किये अर्थ कर्ता और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ग्रन्थकर्ता। अर्थकर्ता तो भगवान महावीर हैं, वे ही मूलतन्त्रकर्ता हैं। ग्रन्थकर्ता के क्रम में अनुतन्त्रकर्ता गौतम स्वामी है, उपतन्त्रकर्ता भूतबलि, पुष्पदन्त आदि मुनिवर हैं। जिनपालित को श्रुतावतार का निमित्त माना है। अक्षर, पद, संघात, प्रतिपत्ति और अनुयोग द्वारों की अपेक्षा श्रुत का परिमाण संख्यात है और अर्थ अर्थात तद्वाच्य विषय की अपेक्षा अनन्त है। पद की अपेक्षा १८ हजार प्रमाण हैं। इसके बाद आचार्य परम्परा देते हुए श्रुतावतार का वर्णन किया गया और जपउ सुय देवदा कहकर उसकी वन्दना की।

इसके बाद जीवस्थान के अवतार की चर्चा की गई। अवतार चार प्रकार का है – उपक्रम, निक्षेप, नय और अनुगम। उपक्रम के पांच भेद हैं – अनुपूर्वी, नाम, प्रमाण, वक्तव्यता और अर्थाधिकार (१.१.२)। जीवस्थान को भाव प्रमाण के अन्तर्गत रखा गया है। इसके बाद निक्षेप, नय और अनुगम का निरूपण करते हुए चौदह मार्गणाओं का कथन हुआ है। केवली के सात प्रकार हैं – सामान्य, तीर्थंकर, अन्तःकृत, उपसर्ग, मूक, समुद्घात और अनुबद्ध।

सत्प्ररूपणा – सत् का अर्थ है अस्तित्व। तीन लोक में जीवों का अस्तित्व कहां कहां है, किस प्रकार है, इस प्रश्न का उत्तर ही सत्प्ररूपणा का विषय है। इसे ओघ और आदेश के माध्यम से स्पष्ट किया गया है। ओघ का अर्थ है सामान्य, संक्षेप गुणस्थान और आदेश का अर्थ है सामान्य, संक्षेप, गुणस्थान और आदेश का अर्थ है विस्तार, विशेष या मार्गणा स्थान। सभी संसारी जीव गुणस्थानों में रहते हैं और मुक्त जीव गुणस्थानातीत होकर सिद्धालय में रहते हैं। इन्हीं गुणस्थानों की दृष्टि से जब जीवों की परीक्षा की जाती है तब उसे प्ररूपणा कहते हैं ये प्ररूपणाएं २० हैं – गुणस्थान, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, चौदह मार्गणा और उपयोग। यहां चौदह गुणस्थानों का वर्णन तथा मार्गणाओं में गुणस्थान का विस्तार से निरूपण किया गया है।

सत्प्ररूपणा में कुल १७७ सूत्र हैं जिनकी व्याख्या प्राकृत-संस्कृत में की गई है। इसमें २२१ पद्य उद्घृत किये गये जिनमें १७ संस्कृ में और शेष प्राकृत में हैं। यह उल्लेखनीय है कि बीस प्ररूपणाओं का विभाग पूर्वोक्त सत्प्ररूपणा के सूत्रों में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राप्त नहीं है। पर उनका अन्तर्भाव गुणस्थानों और मार्गणाओं में हो जाता है। बीस प्ररूपणा रूप विभाग वस्तुतः पुष्पदन्त कृत नहीं है। उन्होंने जो गाथा उद्घृत की है वह प्राकृत पंचसंग्रह के जीवसमास नामक प्रथम प्रकरण की दूसरी गाथा है। संभवतः उसी आधार पर उनका विवेचन हुआ हो। वैसे बीस प्ररूपणा का कथन करने वाली प्राचीनतम गाथा तिलोयपण्णत्ति में इस प्रकार मिलती है –

**गुण–जीवा पज्जत्ती पाणा सण्णा य मग्गणा कमसो।**
**उवजोगा कहिदव्वा णारइयाणं जहाजोग्गं ।।२७३।।**

आगे के भागों में इन्हीं गुणस्थानों और मार्गणाओं का विशेष विवरण दिया गया है। पुस्तक नं. २ में उनके भेद–प्रभेदों का विशिष्ट जीवों की अपेक्षा से सामान्य पर्याप्त औरर अपर्याप्त रूप प्ररूपण करने से आलापों की संख्या सैकडों तक पहुंच जाती है। गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति आदि प्ररूपणाओं द्वारा यहां जीवों की परीक्षा की है।

पुस्तक तीन में जीव द्रव्य के प्रमाण का निर्देश है। इसे द्रव्यप्रमाणानुगम कहा गया है। यह विभाग कम्मपयडि पाहुड के बंधक अधिकार के ग्यारह अनुयोग द्वारों में से पांचवे अनुयोगद्वार द्रव्य प्रमाण से आकृत है। यह प्रमाण चार अपेक्षाओं से स्पष्ट किया गया है – द्रव्य, काल, क्षेत्र और भाव। चौदह मार्गणा स्थानों में जीवराशियों के प्रमाण की संदृष्टियां यहां दी गई है। इसका सम्बन्ध गणित शास्त्र से है। वीरसेन ने इस भाग में मंगलाचरण में ही इसका संकेत कर दिया – णमिऊण जिणं भणिमो दव्वणिओगं गेणीयसारं। गणित शास्त्र की दृष्टि से इसस भाग का विशेष महत्त्व है। इसमें सातवीं शताब्दी के पूर्व का भारतीय गणित उपलब्ध होता है।

इसी प्रसंग में पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, उपयोग प्ररूपणा का वर्णन किया गया। सातों प्रकार के संमुद्घातों का भी विस्तृत वर्णन है। मुहूर्त, तिथि, काल, अध्रपुद्गल परावर्तन, जीवों का उत्कृष्ट और जघन्य काल, प्रमाण स्वरूप आदि जैसे महत्त्वपूण्र विषयों की भी सुन्दर व्याख्या मिलती है।

पुस्तक ४ खण्ड १, भाग ३,४,५ में जीवस्थान संबन्धी तीन प्ररूपणाओं पर विचार किया गया है – क्षेत्रानुराम, स्पर्शानानुगम और कालानुगम।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

क्षेत्र प्रमाण के सन्दर्भ में कहा है कि जगत श्रेणी के धन को लोक और सात राजू प्रमाण आकाश प्रदेशों की लम्बाई को जगत श्रेणी कहते हैं। तिर्यक् लोक के मध्यम विस्तार को राजू कहते हैं। असंख्यात द्वीपों और समुद्रों के व्यास से जितने योजन रूके हुए हैं उससे संख्यात गुणा तिर्यग्लोक का अन्त होता है। तिलोयपण्णत्ति से इसका समर्थन होता है। वीरसेन ने आगम के आधार पर ऐसा प्ररूपण किया है। इस प्ररूपण से अन्य आचार्यो की कल्पित विचारधारा का खण्डन होता है।

वीरसेन की दृष्टि से लोकाक जो आकार अर्धा भाग में वेत्रासन, मध्य में झल्लरी और ऊर्ध्व भाग में मृदंग के समान माना गया है वह सही नहीं है। गणित शास्त्र की दृष्टि उन्होंने यह सिद्ध किया कि लोक का आकार पूर्व-पश्चिम दिशा में तो घटता-बढता है पर उत्तर-दक्षिण दिशा में सर्वत्र सात राजू की रहता है। इस रीति से उसका क्षेत्रफल ३४३ राजू सही ठहरता है तथा दो दिशाओं से उसका आकार वेत्रा सन झल्लरी और मृदंग के आकार का भी दिखाई देता है। उनके अनुसार लोक का आकार आयत चतुष्कोण है न कि अन्य आचार्यो द्वारा प्ररूपित १७४, ३२८, १२५६।

## धनराजू प्रमाण मृदंग के आकार

यह दृष्टव्य है कि क्षेत्र प्ररूपणा केवल वर्तमान काल की अपेक्षा रखती है जबकि स्पर्शन प्ररूपणा में अतीत और अनागत कालका भी अर्थात् तीनों कालों का क्षेत्रमान ग्रहण किया जाता है। यहां यह भी कहा गया है कि एक चन्द्र के परिवार में एक सूर्य अठासी ग्रह, २८ नक्षत्र, छयासठ हजार नौसो पचहत्तर कोडाकोडी तारे होते हैं। कालानुगम के सन्दर्भ में वीरसेन का मन्तव्य है कि जो जिन या तीर्थंकर तद्भवगामी होते हैं वे तीर्थंकरादि की अनुप स्थिति में तथा तीसरे काल में भी दर्शनमोह का क्षपण करते हैं। यह अपवाद कथन धवला के सिवाय अन्यत्र दिखाई नहीं देता। पुस्तक पांच, खण्ड १, भाग ६७८ में शेष प्ररूपणाओं का वर्णन मिलता है।

जीवस्थान की आठ प्ररूपणाओं में से जीवसमास प्ररूपणा, पर्याप्तिरूपणा, प्राण प्ररूपणा, संज्ञा प्ररूपणा और उपयोग प्ररूपणा इन पांच प्ररूपणाओं का वर्णन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

धवला के चार भागों में हुआ है। शेष तीन प्ररूपणाएं पंचम भाग में समाविष्ट हैं – अन्तरानुगम, भावानुगम, और अल्प बहुव्वानुगम। पुस्तक ६ षट्खण्डागम के प्रथम खण्ड जीवस्थान का अन्तिम भाग है जिसे धवलाकार ने चूलिका कहा है। इसमें अनुयोगों के कतिपय विषय स्थलों का विशेष विवरण प्रस्तुत किया गया है। इस चूलिका में ९ अवान्तर विभाग किये गये हैं –

१. प्रकृति समुत्कीर्तन चूलिका – इसमें ४६ सूत्र हैं जिनका विषय महाकर्म प्रकृति प्राभृत के सष्टम अधिकार बंधन के बन्ध विधान नामक विभागान्तरर्गत समुत्कीर्तना अधिकार से लिया गया है। इसमें जीव के क्षेत्र व काल सम्बन्धी नाना परिवर्तनों को स्पष्ट किया गया है जो अष्टकर्मो की १४८ प्रकृतियों के कारण होते हैं।

२. स्थान समुत्कीर्तन चूलिका – इसकी सूत्र संख्या ११७ है। इस चूलिका का विषय भी महाकर्मप्रकृति–प्राभृत के बंधविधान के समुत्कीर्तन अधिकार से लिया गया है। इसमें प्रत्येक मूलकर्म की कितनी उत्तर प्रकृतियां एक साथ बांधी जा सकती हैं और उनका बंध कौन–कौन से गुण स्थानों में संभव हैं, इस विषय का वर्णन किया गया है। यहां इस सन्दर्भ में प्रथम पांच गुणस्थान हैं और अन्तिम छठे गुणस्थान में शेष सभी गुणस्थानों का अन्तर्भाव है।

३. प्रथम महादण्डक चूलिका – इसमें मात्र दो सूत्र हैं जिनमें पहले में ऐसी प्रकृतियों का वर्णन है जिनमें प्रथम सम्यक्त्व को ग्रहण करने वाला जीव बांधता है और दूसरे में वे प्रकृतियां गिनाई गई है। जिनका स्वामी मनुष्य या तिर्यंच होता है।

४. द्वितीय महादंडक चूलिका – इसमें भी मात्र दो सूत्र हैं

५. तृतीय महादण्डक चूलिका – इसमें नार की जीवों की प्रकृतियों को स्पष्ट किया गया है।

६. उत्कृष्ट स्थिति चूलिका – इसमें ४४ सूत्र हैं। इनमें कर्मो की स्थिति का चित्रण है।

७. जघन्य स्थिति चूलिका – इस चूलिका में ४३ सूत्र हैं। इनमें कर्मो की जघन्य स्थिति एवं अबाधा आदि का ज्ञान कराया गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

८. सम्यक्त्वोत्पत्ति चूलिका – इसमें १६ सूत्र हैं जिन्हें चार अधिकारों में विभाजित किया गया है।

९. गत्यागत्ति चूलिका – इसमें २४३ सूत्र है जिनमें चतुर्गतियों में जीव के प्रवेश करते समय और वहां से निकलने के समय कौन–कौन गुणस्थान होना संभव है, इसे स्पष्ट किया गया है।

पुस्तक सात से द्वितीय खण्ड प्रारम्भ हुआ जिसका नाम 'खुद्दाबंध है। बन्धक अधिकार से इसकी उत्पत्ति हुई है। इसमें बन्धक, अनुयोग का व्याख्यान हुआ है। 'खुद्दाबंध' यह सापेक्षिक कथन है। इसी का विस्तार से व्याख्यान छठे खण्ड महाबंध में हुआ है तीस हजार ग्रंथ रचना रूप से। खुद्दाबंद में क्षुद्र अर्थात संक्षिप्त रुप से बंध अर्थात कर्मबन्ध का प्रतिपादन किया गया है। भूतबलि आचार्य ने प्रस्तुत खंड में बन्धक अनुयोग का व्याख्यान केवल १५८९ सूत्रों में किया है जब कि उन्होंने बंधविधान का विस्तार से व्याख्यान छठवें खंड महाबन्ध में किया है। इन्हीं दोनों खंडों की परस्पर विस्तार व संक्षेप की अपेक्षा से छठा खंड महाबंध कहलाया और प्रस्तुत खंड खुद्दाबंध या क्षुद्रकबन्ध। आठवे खंड में ३२४ सूत्र हैं। प्रथम ४२ सूत्रों में ओघ अर्थात केवल गुणस्थानानुसार प्ररूपण है, और शेष सूत्रो में आदेश अर्थात मार्गणानुसार गुणस्थानों का प्ररूपण किया गया है।

पुस्तक ९ खण्ड ४ में कृति अनुयोग द्वार की प्ररूपणा है..। यह खण्ड तीर्थंकर महावीर के जीवनकाल की दृष्टि से बहुत उपयोगी है। अंग और अंगबाह्य ग्रन्थों का भी उल्लेख है। पुस्तक १० खण्ड ४, भाग १ से ४ में वेदना अनुयोग द्वार का वर्णन है। वेदना खण्ड के वेदनाकाल विधान में आचार्य वीरसेन ने इसे अधिक स्पष्ट किया है ।

पुस्तक ११ खण्ड ४ भाग ५,६ में वेदना क्षेत्र विधान और वेदनकाल विधान इन दो अनुयोगद्वारों को समाहित किया गया है। इनमें पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व की दृष्टि से विवेचना हुई है। आगे इसकी दो चूलिकाएं दी गई हैं। प्रथम चूलिका में चार अनुयोगद्वार हैं – स्थितिबन्ध स्थान, निषेक, आबाधाकाण्उ और अल्पबहुत्व। द्वितीय चूलिका में तीन अनुयोगद्वारों का वर्णन है – जीवसमुदाहार, प्रकृति वमुदाहार और स्थितिसमुदाहार।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पुस्तक १२, खण्ड ४ भाग ७ में वेदना अनुयोगद्वार का वर्णन हैं । इस अनुयोग द्वार के मुख्य अधिकार १६ हैं। उनमे से जिन अन्तिम दस अधिकारों की इस पुस्तक में प्ररूपणा की है। उनके नाम ये हैं - वेदनाभावविधान, वेदनाप्रत्ययविधान, वेदनास्वामित्व विधान, वेदनावेदनाविधान, वेदनागतिविधान, वेदनाअनन्तरविधान, वेदनासन्निकर्षविधान, वेदनापरिमाणविधान, वेदनाभागाभागविधान और वेदनाअल्पबहुत्वविधान।

पुस्तक १३, खण्ड ५ से वर्गणा खण्ड प्रारम्भ होता है। भाग १-२-३ में स्पर्श, कर्म और प्रकृति इन तीन अधिकारों के साथ बन्धन अनुयोगद्वार के बन्ध और बन्धनीय इन दो अधिकारों का विस्तार के साथ विवेचन किया गया है। कर्म अनुयोगद्वार के प्रसंग में प्रयोगकर्म, ईर्यापथकर्म, तपःकर्म, क्रियाकर्म और भावकर्म का सुन्दर विवेचन हुआ है। प्रकृति अनुयोगद्वार में चौदह पूर्वो तथा श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्याय ज्ञान और केवलज्ञान का विस्तार से वर्णन किया गया है, अष्ट कर्मो का भी।

पुस्तक १४, खण्ड ५, भाग ४-५-६ में वर्गणा का वर्णन है। इस अनुयोगद्वार में बन्ध और बन्धनीय पर विशेष विचार किया गया है। षट्खण्डागम में २४ अनयोगद्वारों में से प्रथम छह अनुयोग द्वारों की प्ररूपणा यद्यपि मूल षट्खण्डागम में नहीं की गई है। फिर भी वर्गणा खण्ड के अन्तिम सूत्र को दशामर्शक मानकर विचार किया गया है।

पुस्तक १५-१६ खण्ड ५ भाग ७,८,९,१० में उनकी प्ररूपणा वीरसेनाचार्य ने संक्षेप में कर दी है। उसका नाम सत्कर्म है। उन शेष अनुयोगद्वारों में से निबन्धन, प्रक्रम, उपक्रम और उदय ये ४ (७-१०) अनुयोगद्वार पुस्तक १५ में समाविष्ट हैं। शेष १४ (११-२४) अनुयोगद्वार पुस्तक १६ में संयोजित हुए हैं।

निबन्धन, प्रक्रम, उपक्रम और उदय इन पूर्वोक्त चार अनुयोगद्वारों के ऊपर एक पंजिका (संतकम्मपंजिया) भी उपलब्ध है। उसके लेखक का नाम अज्ञात है। इससे इतना तो निश्चित हो रहा है कि षड्खण्डागम में २४ अनुयोगद्वारों में से प्रथम छह अनुयोगद्वारों की ही प्ररूपणा की गई है। शेष १८ अनुयोग द्वारों की प्ररूपणा वीरसेन स्वामी ने स्वयं ही की है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**जय धवला**

जयधवला कसायपाहुड की वृहद्टीका है जैसा वीरसेन ने प्रथम और अन्तिम गाथा में लिखा हैं – ''जय धवला सण्णिया टीका''। कसायपाहुड की रचना ज्ञान प्रवाद नामक पांचवें पूर्व के दसवें वस्तु अधिकार के अन्तर्गत तीसरे पेज्जदोसप्राभृत से हुई है। इसका सम्बन्ध किसी न किसी रूप में आरातीत आचार्य भद्रबाहु श्रुतकेवली से रहा है। मप्रबाहु ही ऐसे महान् आचार्य हुए हैं जिन्हें दिगम्बर और श्वेताम्बर परम्पराएं समान रूप से मानती है। फिर भी श्वेताम्बर परम्परा अपनी परम्परा भद्रबाहु सेन मानकर सभूति विजय स्थविर के नाम से प्रारम्भ करते हैं।

कसाय प्राभृत का एक ओर नाम है पेज्जदोस प्राभृत। चूर्णिसूत्रकार ने भी इसका उल्लेख किया है – (पृ. १, पृ. १८१)। फिर भी कषाय प्राभृत नाम ही अधिक लोकप्रिय हुआ है। धवला टीका (पृ, १. पृ. २१७) और लब्धिसार टीका (गा. १) में भी यही नाम उपलब्ध होता है। इसका कारणयह है कि पेज्ज का अर्थ है राग और दोस का अर्थ है द्वेष। राग और द्वेष कषायक अर्न्तगत आ जाते हैं द्रव्यार्थिकनय की दृष्टि से। इसकी रचना गाथासूत्रों में हुई है। कसायपाहुड में १६ हजार मध्यमपद थे जिन्हें मात्र २३३ गाथाओं में समाहित करना सरल नहीं था। यह दुष्कर कार्य गुणधराचार्य ने करके दिखा दिया। इसलिए इसे 'सुत्तगाहा' कहा गया है संक्षिप्तता की दृष्टि से (गा. २)। फिर भी उसे पन्द्रह अधिकारों में विभक्त किया गया है। इसमें केवल मोहनीय कर्म का विवेचन है। यह विवेचन बडा विशद, स्पष्ट और गंभीर है इसलिए इसे 'जय धवला' कहा गया है। धवला से पृथक् करने के लिए इसमें 'जय' विशेषण का संयोजन किया गया। टीका के प्रारम्भ में चन्द्रप्रभ स्वामी को नमस्कार किया गया है। इनका रंग धवल है। उनकी जय कामना करने की भी भावना इस नामकरण की पृष्ठभूमि में सन्निहित है।

इसमें प्रश्नात्मक शैली का प्रयोग हुआ है। टीकाकार 'कुदो' द्वारा प्रश्न उठाते हैं और उसका संयुक्तिक उत्तर देते हुए आगे बढते जाते हैं। इसकी शैली मणिप्रवाल है जिसमें प्राकृत-संस्कृत मिश्रित है। वस्तुत प्राकृत बहुल है (ज.प्र.प.३७)। सैद्धान्तिक विवेचन में प्राकृत का उपयोग अधिक हुआ है और दार्शनिक विवेचन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

संस्कृत में किया गया है। विषय प्रस्तुति प्रभावक है, दुर्गम विषय को भी सरल ढंग से प्रस्तुत किया गया है। इसमें कसायपाहुड, चूर्णिसूत्र और उच्चारणा वृत्ति के लगभग सभी विषयों का समावेश हुआ है। पदों और अंकों को स्पष्ट करते हुए आचार्यों के मतों को भी व्याख्यायित किया है उनका नामोल्लेख करते हुए। इस जीव और कर्म के सम्बन्ध का विस्तृत विवेचन है।

वीरसेन ने जयधवला की समाप्ति वाटकग्रामपुर में की शक सं. ७५९ (नि. सं. ८९४) में। उन्होंने गुर्जरार्य नरेन्द्र की प्रशंसा प्रशस्ति में बहुत अधिक की है। यह गुर्जरार्य राष्ट्र कूट नरेश अमोघवर्ष होना चाहिए। अमोघवर्ष जिनसेन का भक्त भी था। वाटग्राम बडोदा का प्राचीन नाम वप्पद्र होना चाहिए। राष्ट्रकूट नरेश कर्क ने शक सं. ७३४ में भानुपट्ट नामक ब्राह्मण को चौरासी ग्राम विषयक वटपद्रक गांव दान में दिया था। यह गांव अंकोटक के अन्तर्गत था। आज भी बडोदा के समीप दक्षिण की ओर अंकोटक ग्राम है। यहां हुए उत्खनन में कांस्य जैन मूर्तियां प्राप्त हुई हैं। राष्ट्र कूटों की राजधानी मान्यखेट थी। अमोघवर्ष के पिता गोविन्दराज ने शक सं. ७३५ में लाट-गुजरात के मध्य-दक्षिणी भाग को जीतकर अपने छोटे भाई इन्द्र राज को समर्पित किया था। इन्द्रराज ने यहां राष्ट्रकूटों की दूसरी शाखा स्थापित की थी। शक सं. ७५० का एक ताम्रपत्र भी यहां मिला है जहां ध्रुवराज राष्ट्र कूट का राज्य था।

जय धवला के अन्त में एक लम्बी प्रशस्ति है जिसके अनुसार वीरसेन जैन सिद्धान्त और दर्शन के उद्‌भट विद्वान थे। षट्‌खण्डागम आदि ग्रन्थों में सिद्धहस्त होने के कारण उन्हें श्रुतकेवली और प्रज्ञाश्रमण जैसे गंभीर विशेषणों का प्रयोग किया जाता था। वीरसेन के शिष्य जिनसेन भी इसी तरह अगाध पाण्डित्य के धनी थे। प्रशस्ति की रचना भी उन्हीं ने की थी। श्रुतावतार के अनुसार वीरसेन ने चार विभक्तियों पर बीस हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखी और शेष भाग पर जिनसेन ने चालीस हजार श्लोक प्रमाण पद्धति-टीका लिखी (पद्य १८२-१८४)। इस ग्रन्थ में तीन स्कन्ध हैं - प्रथम स्कन्ध में पेज्जदोष विभक्ति, स्थिति विभक्ति, अनुभागविभक्ति और प्रदेश विभक्ति का अन्तर्भाव है। संभवतः यहीं तक वीरसेन की रचना है। द्वितीय स्कन्ध में संक्रम, उदय और उपयोगाधिकार है। शेष भाग तृतीय

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्कन्ध में है। द्वितीय और तृतीय स्कन्धों के रचयिता जिनसेन हैं। वीरसेन और जिनसेन के इस रचनाकाल को विद्वानों ने क्रमशः शक सं. ७४५ और ७६० माना है।

## कषायप्राभृत और षट्खण्डागम

कषायप्राभृत पंचम पूर्व से उद्भूत है और षट्खण्डागम द्वितीय पूर्व से। षट्खण्डागम में आठों कर्मों के बन्ध बन्धक आदि का विस्तृत वर्णन है गद्य सूत्रों में जबकि कषाय प्राभृत मात्र मोहनीय कर्म का वर्णन करता है गाथा सूत्रों में। दोनों ग्रन्थों में कतिपय प्रसंगों में मतभेद हैं। जैसे चूर्णिसूत्र दोष का उत्कृष्ट और जघन्य काल अन्तर्भुहूर्त बतलाया है। जयधवला में इसे किसी अन्य आचार्य का मत बताया है (पु. १. पृ. ३५१-२) और धवला में उसे संतकम्मपाहुड का उपदेश माना है (षट् पु. १ पृ. २१०)। क.पा. के अनुसार आठ कषायों का क्षपणकर सोलह प्रकृतियों का क्षपण करता है (गा. १२८)। इसे गोमट्टसार कर्मकाण्ड में 'केई' कहकर मतभेद का उल्लेख किया है (गा. ३९१)।

## कषाय प्राभृत और कर्म प्रकृति

कर्मप्रकृति श्वेताम्बर आचार्य शिवकर्मसूरि की कृति है जिसमें ४७५ गाथाएं हैं। उसका उद्धार उन्होंने कर्मप्रकृतिप्राभृत से किया। टीकाकार मलय गिरि ने उसका आधार अग्रायणी पूर्व के कर्मप्रकृति नाम चतुर्थ प्राभृत से माना है। इसके संक्रम करण नामक अधिकार में ११२ से ११४ तक कषायप्राभृत के बंधक अधिकार के अन्तर्गत संक्रम अनुयोग द्वार की २७ से ३९ तक की १३ गाथाएं अनुक्रम से उद्धृत हैं। ऐसे अनेक प्रसंग हैं जहां कर्मप्रकृति कार ने कसायपाहुड और षट्खण्डागम से बहुत कुद आहृत किया है।

कसायपाहुड पर अनेक ओकाएं लिखी गई जिनका विवरण हम, कसायपाहुड चूर्णिसूत्र के प्रसंग में लिख चुके हैं। जयधवलाकार ने उनमें से उच्चारणावृत्ति का पचासों बार उल्लेख किया है। दुर्भाग्य से यह आज भी अनुपलब्ध है। किन्हीं भट्टाकलंक ने एक अन्य कर्णाटक शब्दानुशासन (१६०४ ई.) में कन्नड भाषा में रचित चूडामणि नामक महाशास्त्र का उल्लेख किया है और उसे तत्त्वार्थ महाशास्त्र का व्याख्यान बतलाया है। इसका परिमाण ९६ हजार श्लोक प्रमाण कहा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है। यह उल्लेखनीय है कि कसाय प्राभृत को तत्त्वार्थसूत्र भी कहा जाता था तत्त्वार्थ विषयक होने से वीरसेन ने जयधवला में लगभग सभी उपलब्ध टीकाओं का उल्लेख किया है।

कसायपाहुड पर यतिवृषभ ने चूर्णिसूत्र लिखा यह स्पष्ट रूप से उन्होंने अपने ग्रन्थ तिलोयपण्णत्ति में सूचित किया है। वीरसेन ने उसे वृत्तिसूत्र और दशामर्शक कहने का संकेत किया संक्षिप्त शैली होने के कारण। उसी पर उन्होंने उच्चारणा शैली में विस्तार से जयधवला टीका की रचना की। जयधवलाकार ने कसायपाहुड को स्पष्टतः पन्द्रह अधिकारों में विभक्त किया है और तदनुसार गाथाओं का विभाजन भी किया है। अधिकारों में कुछ अन्तर भी उन्होंने किया है। उन्होंने दो परम्पराओं का उल्लेख किया है एक पवाइज्जंत जो सर्वाचार्य सम्मत रही और दूसरी अपवाइज्जंत जिसमें मतभेद पैदा हुए। कहीं कहीं चूर्णिसूत्रकाल और जयधवलाकार के बीच सैद्धान्तिक मतभेद भी दिखाई देते हैं। चूर्णिसूत्रकार के समक्षा षट्खण्डागम रहा हो ऐसा कोई उल्लेख विद्वानों को देखने में नहीं आया। अतः मतभेद वीरसेन के अपने थे। जयधवलाकार ने वीरसेन ने जयधवला में अनेक ग्रन्थों का उल्ल्लेख किया है - महाकर्मप्रकृति प्राभृत, सत्कर्मप्राभृत, इस कर्मण संग्रह, परिकर्म, पूज्यपाद का सारसंग्रह, सिद्धसेन का सम्मइसुत्त, अकलंक का तत्त्वार्थवार्तिक आदि।

**विषय परिचय**

यह लगभग सभी सम्प्रदाय मानते हैं कि शुभ-अशुभ कार्यो से आत्मा मे एक संस्कार उत्पन्न होता है। जैनधर्म उन संस्कारों को सूक्ष्म पुद्गल मानता है और उनका आत्मा से बन्ध भी मानता है। उसी से सुख-दुःख रूप फल मिलता है। जीव और कर्म का यह सम्बन्ध अनादिकाल से चला आ रहा है। इस जन्म-मरण चक्र का मूल कारण मोह है जिसे मिथ्यात्व कहा जाता है। बौद्ध दर्शन में इसी को अविद्या कहा है।

मोहनीय कर्म के दो भेद हैं - दर्शन मोहनीय और चारित्र मोहनीय। दर्शनमोहनीय में राग-द्वेष-मोह वाच्य है और चारित्र मोहनीय में कषाय और नोकषायं विभाजित है। कसायपाहुड चुण्णिसुत्त में क्रोध, मान, माया, लोभ इन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

चारों कषायों का नय दृष्टि से राग (पेज्ज) और द्वेष (दोस) में विभाजत कया है। नैगम संग्रहनय की दृष्टि से क्रोध और मन द्वेष रूप हैं तथा माया और लोभ राग रूप हैं। व्यवहार नय में माया को द्वेष रूप माना है। ऋजुसूत्रनय क्रोध को द्वेष रूप तथा लोभ को राग रूप समझता है। तीनों शब्दनय चारों कषायों को द्वेष रूप मानते हैं।

कसायपाहुड चुण्णिसुत्त में कषायों के आठ भेद माने हैं – नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव, प्रत्यय, समुत्पत्ति, आदेश औ रसकषाय। इनमें भाव कषाय ही मुख्य कषाय है। उसके उत्पन्न करने में प्रबल कारण कषाय है। इसी का वर्णन – विवेचन कसाय पाहुड और जयधवला में हुआ है। उसमें चारित्र और दर्शन मोहनीय का विविध अनुयोग द्वारों में प्ररूपणा हुई है। कसाय पाहुड पन्द्रह अधिकारों में विभक्त हैं –

१) पेज्जदोस विभक्ति, २) स्थिति, ३) अनुभाग, ४) प्रदेश – झीणाझीण, स्थित्यन्तिक, ५) बन्धक, ६)वेदक, ७) उपयोग, ८) चतुःस्थान, ९) व्यंजन, १०) दर्शनमेहोपशामना, ११) दर्शनमोहक्षपणा, १२) देश विरत, संयमासंयमलब्धि, १३) चारित्र मोहोपशमना, १४) चारित्रमोहक्षपणा।

प्रथम भाग में पेज्जदोसविहत्ती है। इसमें २१ गाथाओं का विवेचन है। पहली गाथा में ज्ञान के पांच भेदों का उल्लेख करते हुए श्रुतज्ञान आदि का विस्तृत विवेचन है, अंग और अंग बाह्य कथन, ३६३ मतों का उल्लेख, प्रथमानुयोग और पूर्वगत के विषय का कथन है। आगे गाथा और सूत्र का लक्षण, नय का स्वरूप, भेद निक्षेप, पाहुड लक्षण, अद्धापरिमाण निर्देश, केवलज्ञान–दर्शन, कालानुगम आदि का विवेचन यहां हुआ है।

कार्य प्रारम्भ करने के पूर्व मंगल पाठ करना सर्वत्र प्रचलित है चाहे वह मानसिक हो, वाकि हो या कार्मिक हो। आचार्य गुणधर और यतिवृषभ ने कसायपाहुड और चूर्णिसूत्र के आदि में वाचिक मंलग नहीं किया। वीरसेन ने इसे स्पष्ट करते हुए लिखाा कि परमागम के उपयोग से ही यदि विघ्नोपशान्ति हो ाजती है तो वाचिक मंगल करने की आवश्यकता ही नहीं है (जय पृ. ५–९)।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ज्ञान के भेदों के सन्दर्भ में आचार्य वीरसेन ने लिखा है कि जीव में मूलतः एक केवलज्ञान है जिसे सामान्य ज्ञान भी कहा जाता है। इसी के आवरण भेद से मतिज्ञान आदि पांच भेद हैं (जय. पृ. ४४)। आवरण होने पर भी जो ज्ञान रश्मियां बच जाती हैं उसी आधार पर क्षयोपशम के अनुसार अवधिज्ञान आदि ज्ञान उत्पन्न होते रहते है।

श्रुतज्ञान के सन्दर्भ में कहा गया कि पूर्व साहित्य के संकलन का प्रयत्न श्वेताम्बर परम्परा में प्रायः नहीं हुआ जबकि दिगम्बर परम्परा में उनका संकलन ई.पू. में ही प्रारंभ हो गया था। श्वेताम्बर परम्परा में प्राद्धकर्म साहित्य का उद्गम यद्यपि अग्रायणी पूर्व से बताया गया है पर उनके रचयितओंको उस पूर्व का सीधे इनम अया नहीं इसका कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता। सच तो यह है कि श्वे. परम्परा में दृषिृकाद से गंभीर परिचय नहीं रहा । जिन में द्रगणि सअश्रमण ने तो सम्पूर्ण आगम को दृषिृकाद में गर्भित कर दिया ( वि. अस्य,५५९)। ग्यारह अंगों की रचना को वे मन्दबुद्वियों के लिए रचित मानते हैं। केवलइनन के सन्दर्भ में दीरसेन स्वामी ने कहा कि आत्मा इमन स्वरूप होने से 'ज्ञ' है। कर्म का अस्वरण हट लाने से इमन स्वमी की आत्मा में पूर्ण इनन प्रगट हो जाता है। इसलिए उन्होंने केवल इनन को स्वसंवेदन सिद्ध बताया (पृ. ५०-६२)।

'' केवली कवलाहार करते हैं या नहीं'' इस विषय प दोनों परम्पराओं में मतभेद है। यह मतभेद मध्ययुग में अधिक बढ़ा।आगम युग में दोनों परम्पराएं माननी थीं कि सयोग केवली तक जीव आहारी होते हैं। पर प्रश्न यह है किवे कब लाहारी होते हैं या नहीं ? समवायांग ( सू. ३४) के अनुसार केवली के आहार और भी हार चर्मचक्षुओं के अगोचर होते हैं। न्यायकुमुद चन्दु ( पृ. ८५५) आदि ग्रन्थों में भी ऐसा ही मथन मिलता है। सूमकृतांग (आहार परिइन तृ.अ.) आदि आगमिक ग्रन्थों में केवली को कवलाहारी माना गया हैं। दिगम्बर परम्परा में केवली को कवलाहारी नहीं माना है। कुन्दकुन्द ने बोधा पाहुड (गा. ८) में केवली को आहासकीहार से सहित बताया। उत्तरकालीन सभी आचार्यो ने इस कथन का अनुकरण किया पर यहां यह प्रश्न उठता है कि केवली कौन इन आहार लेते थे। न्याय कुमुदचन्द्र ( पृ.८५६) में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

छह आहार में से केवली को नोकर्याहारी और कर्माहारी कहा पर अवलाटीका (षट. टी. पृ. ४०८) में मान नोकर्माहारी माना। श्वे. परम्परा में केवली के शरीर को परमौदारिक न मानकर साधारण औदारिक ही माना है। इस स्थिति में कवलाहार अध्श्य कैसे हो सकता है? लगता है यापनीयोंने दिगम्बर मूल परम्परा में यह मतभेद पैदा कर दिया था।

कसाययाहुड आग दो बाईनों गाथा से प्रारम्भ होता है और इस गाथा का व्याख्यान सपृम आग तक चलता है। इससे उसके महत्व का मूल्यांकन किया जा सकता है। गुणद्यराचार्य ने आग दो अर्थधिकार माने जबकि यतिवृषभ ने उन्हें पृथक-पृथक कर छह अधिकारों की गजना की। वीरसेन ने गुजद्यरीचार्य का ही अनुकरण किया है। उच्चारणचार्य ने इन अधिकारों को और भी विस्तार दिया है।

भाग दो में प्रकृतिविभक्ति का वर्णन है। विभक्ति के अनेक अर्थ है। यहां उनमें से कर्म विभक्ति नाम की द्रव्य विभक्ति का प्रयोजन है। यतिवृषमने यहां प्रथम अधिकार प्रकृति विभक्ति को ग्रहण किया है। प्रकृति विभक्ति के दो भेद हैं भूल और उत्तर। मूल प्रकृति से मोहनीयकर्म और उत्तर प्रकृति से मोहनीय कर्मकी उत्तर प्रकृतियों को ग्रहण किया गया है। इस ग्रन्थमें इन्हीं का वर्णन हुआ है। मूल प्रकृति विभक्ति यतिवृषभ ने मूल प्रकृति विभक्ति का वर्णन आठ अनुयोग द्वारों में किया है स्वामित्व, काल, अन्तर, नानाजीवों की अपेक्षा मंगविचय, काल, अन्तर, भागभाग और अल्पबहुन्व परन्तु उच्चारणाचार्य ने उस के लिए सतरह अनुयोग द्वारा संयोजित किये हैं। वीरसेन ने जयधवला में उच्चारणाचार्य का अनुकरण किया है। तदनुसार १७ अनुयोगद्वार इस प्रकार हैं- १) समुत्की लेना, २) सादि ३) अनादि ४) ध्रुव ५) अध्रुव, ६)स्वामिन्व, ७) काल, ८)अन्तर, ९) मंगविचयानुगम, १०)भागाभागानुगम, ११)परिमाण, १२) क्षेत्र १३)स्वर्शन, १४) काल, १५) अन्तर, १६) भाव, १७)उत्तरप्रकृति विभक्ति- उत्तरप्रकृति विभकित के दो भेद है- एकैक और प्रकृतिस्थान एकैक में मोहनीय की २८ प्रकृतियों का पृथक-पृथक निरूपण किया गया है प्रकृति स्थान में १५ प्रकृतिस्थानों का निरूपण हृआ है। एकैक का कथन २४ अनुयोग द्वारों भी अपेश्न से किया गया है। इनमें १७

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनुयोग द्वार तो मूलप्रकृतिवाले हैं। र्शष हैं–सर्व, नोसर्व, द्वत्कृषृ, अनुत्कृषृ, जघन्य, अजधन्य और सन्निकर्ष विभक्ति। वीरसेन ने इन सभी अनुयोग द्वारों का निरूपण उच्चारणावृत्ति के आधार पर किया है। मोहनीय भी सन्वस्थानों का निरूपण करने के लिए तीन विभाग और भी किये गये हैं– मुजकार पदनिक्षेप और वृद्धि।

तृतीया और चतुर्थ आग में स्थिति विभक्ति पंचम भाग में अनुभाग विभक्ति छठे और सातवे –आठवें भाग में प्रदेश विभक्ति का वर्णन हुआ हैं। नवें में बंधक, १०वें और ११ वें में वेदक, १२वें में उपयोग १३वें में दंसनमोह क्षपया, १४ वें में चारित्र मोहनीय उपशमणा, १५–१६ वें में चारित्र क्षपण प्रकृतियों का वर्णन हृआ है।

यह जयधवला टीका प्रश्नोत्तर शैली में लिखित करण्म नुयोग का ग्रन्थ है जिसमें करण अर्थात् परिणाम को जाग्रत करने का प्रयत्न किया गया है। इससे भी ही और मिथ्यात्दी जीव सम्यक्त्व की और आकर्षित हो सकते है। पंच भावों में से औदंयिक भावों से कर्म बन्ध होता है, और शमिक, क्षायिक, और मिश्र भावों से मोक्ष मार्ग मिलता हैं परन्तु पारिणामिक भाव बन्ध और मोक्ष इन दोनों के कारण नहीं है। जीव के विमान परिणति से होने वाले रागादि भाव बन्ध के कारण है। क्रोधादि परिणाम भाव बन्ध है। कसाय सहित जीव कर्म के योग्य पुद्गलों को ग्रहण करता है वह द्रव्य बंध है। अर्थात् आत्मा और कर्म के प्रदेश्नें का परस्पर मिल जाना द्रव्यबन्ध हैं। यह सब मोह कर्म का विस्तार है। जयधवल में इसी का व्याख्यान किया गया है।

### महाधवल

षट्खण्डागम के छठे खण्ड का नाम महाबन्ध है। इस पर वीरसेन की टीका है जिसे महाधवल कहा गया है। भारतीय ज्ञानपीठ से यह सात भागों में प्रकाशित हुआ है। इसमें कर्मबन्ध का विस्तृत विवेचन है। कर्मबन्ध के चार भेद हैं – प्रकृति, स्थिति, अनुभाग तथा प्रदेश। प्रथम भाग में प्रकृति बन्ध का वर्णन है। इसका नाम है – प्रकृतिबन्धाधिकार (पयडिबन्धाहियारो)। इसमें प्रकृति समुत्कीर्तन, सर्वबन्ध आदि २४ अनुयोगद्वारों के माध्यम से प्रकृति बन्ध पर प्रकाश डाला गया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कर्म की प्रकृति है जव के स्वभाव को आवृत करना। यहां मतिज्ञान आदि ज्ञानों की चर्चा करते हुए केवलज्ञान को त्रिकालज्ञता से जोडा है और उसे परम स्वाधीन माना है। धर्मध्यान कषाय सहित जीवों के होता है। अन्त में पंच संक्रमणों का स्वरूप स्पष्ट किया गया है। अन्य प्रकृति रूप परिणमन को संक्रमण कहते हैं। जिस प्रकृति का बंध होता है उसी प्रकृति का संक्रमण होता है।

दूसरा अधिकार स्थितिबन्ध है। राग-द्वेष-मोह के निमित्त से जो कर्म सम्बन्ध को प्राप्त होते हैं उनके अवस्थान काल को स्थिति कहते हैं। कर्मबन्ध के समय जिस कर्म की जो स्थिति होती है उसे स्थितिबन्ध कहते हैं। इसका कारण कषाय है। इसी तरह अनुभागबन्ध और प्रदेशबन्ध पर भी जयधवलाकार ने गम्भीरता पूर्वक विचारमन्थन किया है। अनुभाग बन्ध में कर्मों की फलदान शक्ति पर विचार किया जाता है। इसमें मुख्य अनुयोग द्वार दो हैं निषेक प्ररूपणा और स्पर्धक प्ररूपणा। यहां भी २४ अनुयोगद्वार द्वारा प्ररूपणा हुई है। प्रदेशबन्ध में क्षेत्र स्पर्शन, काल, भाव आदि का वर्णन किया गया है। चौथी पांचवें भाग में अनुभागबन्ध का वर्णन है और छठे सातवें भाग में प्रदेश बन्ध का वर्णन है। यह सब हम महाबन्ध के प्रसंग में विस्तार से लिख चुके हैं।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त ९

# आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती और उनकी ग्रन्थ सम्पदा

आचार्य नेमिचन्द्र जैन सिद्धान्त ग्रन्थों के गम्भीर अध्येता और विश्रुत चिन्तक थे। कर्म सिद्धान्त के मर्मज्ञ के रूप में उन्होंने अपनी प्रतिष्ठा स्थापित की है। उन्होंने धवला का आधार लेकर गोम्मटसार, जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड तथा जय धवला का आधार लेकर लब्धिसार नामक ग्रन्थों की रचना की। इनके अतिरिक्त तिलोयपण्णत्ति और तत्त्वार्थवार्तिक के आधार पर त्रिलोकसार ग्रन्थ लिखा। क्षपणसार और द्रव्यसंग्रह को भी उनकी रचनाओं में गिना जाता है।

षड्खण्डागम की गंभीरता और अगाधता का अवगाहन विद्वत्ता की पहिचान बन गई थी। आचार्य नेमिचन्द्र ने उसका गहन पारायणकर सिद्धान्तचक्रवर्ती का विरुद प्राप्त किया। आचार्य वीरसेन के समय तक इस प्रकार के विरुद उपाधि का कोई उल्लेख देखने में नहीं आया। आचार्य नेमिचन्द्र कदाचित् प्रथम विद्वान थे जिन्हें इस उपाधि से अलंकृत किया गया। इस तथ्य को उन्होंने स्वयं निम्न गाथा में उल्लिखित किया है –

**जह चक्केण य चक्की छक्खंडं साधिदं अविग्घेण।**
**तह मइचक्केण मया छक्खंडं साधिदं होदि ।।३९७**

आचार्य नेमिचन्द्र कर्णाटक प्रदेशवासी विद्वान थे। उनके विषय में अधिक जानकारी नहीं मिलती। मात्र प्रशस्ति के रूप में जीवकाण्ड में एक गाथा है और कर्मकाण्ड के अन्त में आठ गाथाएं उपलब्ध हैं। इनमें स्वयं के विषय में अधिक कुछ नहीं कहा। अपने आश्रयदाता चामुण्डराय का ही प्रशस्तिगान अधिक है। इनमें गोम्मट चामुण्डराय के गुरु का नाम अजितसेन मिलता है पर स्वयं के गुरु का नामोल्लेख नहीं मिलता। त्रिलोकसार की अन्तिम गाथा क्रम १०१८ में नेमिचन्द्र मुनि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

और उनके गुरु अभयनन्दि का उल्लेख अवश्य हुआ है। कर्मकाण्ड के अन्तर्गत अन्य प्रकरणों में अभयनन्दि के अतिरिक्त वीरनन्दि और इन्द्रनन्दि के भी नामों का उल्लेख हुआ है (गाथा नं. ४३६, ७८५, ८९६) इन गाथाओं में उन्हें 'सुदसायरपाराग' कहा गया है। संभव है उनका यह विरुद रहा हो और इसी आधार पर आचार्य नेमिचन्द्र को सिद्धान्त चक्रवर्ती विरुद देकर उनके प्रति सम्मान प्रगट किया गया हो। इन गुरुओं में अभयनन्दि ज्येष्ठ रहे होंगे। नेमिचन्द्राचार्य के शिष्य माधवचन्द्र त्रैविद्य भी इसी कोटि के विद्वान थे जिन्होंने उनके त्रिलोकसार पर संस्कृत टीका की रचना की थी। इन विद्वानों के विषय में इससे अधिक जानकारी नहीं मिलती। वीरनन्दि चन्द्रप्रभचरित के रचयिता होंगे। आ. नेमचन्द्र देशीयगण के थे।

गंगनरेश राचमल्लदेव का प्रधान सचिव और सेनापति चामुण्डराय आचार्य नेमिचन्द्र सि. च. का परम शिष्य था। उसी की प्रार्थना पर उन्होंने षट्खण्डागम का आधार लेकर जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड का प्रणयन किया और उसी के नाम पर इसका नाम गोम्मटसार रखा। श्रवणबेलगोल की प्रसिद्ध भ. बाहुबलि की ५७ फीट ऊंची अद्वितीय प्रतिमा का निर्माण सेनापति चामुण्डराय ने कराया था और उसके उपनाम के आधार पर उसे गोम्मटेश्वर कहा जाने लगा। वह एक वीर योद्धा और कुशल प्रशासक तो था ही, जैन संस्कृति का मान्य विद्वान भी था। उसने जीवकाण्ड पर कन्नड वृत्ति भी लिखी थी।

**समय**

आचार्य नेमिचन्द्र चामुण्डराय के गुरु थे। चामुण्डराय ने अपना चामुण्डराय पुराण शक सं. ९०० (वि. सं. १०३५) में समाप्त किया। आचार्य नेमिचन्द्र ने कर्मकाण्ड में गोम्मट जिन की मूर्ति-निर्माण का उल्लेख किया है (गाथा ९६८-६९)। पर यह उल्लेख चामुण्डरायपुराण में नहीं मिलता। गोम्मट जिन मूर्ति का निर्माण कब हुआ, इस विषय में विद्वानों में मतभेद है। मूर्ति की प्रतिष्ठा गंगनरेश राजमल्ल द्वितीय के राज्यकाल (वि. सं. १०३१-१०४१) में हुई। बाहुबली चरित के अनुसार यह प्रतिष्ठा वि. सं. १०३७-३८ में हुई। उस समय कल्कि सं. यह प्रतिष्ठा वि. सं. १०३७-३८ में हुई। उस समय कल्कि सं. ६०० चैत्र शुक्ल ५ रविवार था।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**ङ्कल्क्यशब्दे षट्शंताख्ये विनुतविभवसंवत्सरे मासिचैत्रे**
**पञ्चम्यां शुक्लपक्षे दिनमणिदिवसे कुम्भलग्ने सुयोगे।**
**सौभाग्ये मस्तनाम्नि प्रकटितभगणे सुप्रशस्तां चकार**
**श्रीमच्चामुण्डराजो वेल्गुलनगरे गोम्मटेश प्रतिष्ठाम्।।ङ्क**

प्रो. घोषाल ने इस तिथि की गणनाकर उक्त तिथि को २ अप्रेल ९८० निश्चित किया, गोविन्द पै ने इसे १३ मार्च ९८१ तय किया। डॉ. नमिचन्द्र शास्त्री ने भी इसी तिथि का समर्थन किया। डॉ. हीरालालजी ने यह तिथि २३ मार्च १०२८, शामशास्त्री ने ३ मार्च १०२८, श्री कण्ठशास्त्री ने ९०७-८ ई. और प्रेमीजी ने ९८१ ई. की तिथि सुझाई है। इन सभी तिथियों में डॉ. नेमिचन्द्र शास्त्री द्वारा समर्थित तिथि ही आज मान्य है। इसलिए आचार्य नेमिचन्द्र का भी समय यही माना जाना चाहिए। रन्न ने अपना अजितनाथ पुराण शक. सं. ९१५ (वि. सं. १०३५) में समाप्त किया था। गंग राचमल्ल का समय भी वि. सं. १०३१-१०४१ रहा है। अमितगति ने अपने संस्कृत पंचसंग्रह को वि. सं. १०७३ में समाप्त किया जिसमें गोम्मटसार जीवकाण्ड के विषय को आत्मसात किया गया है। अतः नेमिचन्द्र का समय दशमी शताब्दी का उत्तरार्ध होना चाहिए। चामुण्डपुराण में चामुण्डराय ने गोम्मटेश्वर मूर्ति की स्थापना का कोई उल्लेख नहीं किया। परन्तु गोम्मटसार कर्मकाण्ड में इसकी चर्चा हुई है। इसलिए यह सिद्ध होता है कि गोम्मटेश्वर की रचना के पूर्व मूर्ति प्रतिष्ठा हुई है।

चामुण्डराय का एक नाम गोम्मट भी था। इसलिए बाहुबली की मूर्ति को गोम्मटेश्वर कहा गया। चामुण्डराय गंगनरेश राजमल्ल के प्रधान सचिव और सेनापति थे। नेमिचन्द्र सि. च. इन्हीं चामुण्डराय के गुरु थे।

### चामुण्डराय

चामुण्डराय मध्यकाल का एक ऐसा जाज्वल्पमान व्यक्तित्व रहा है जिसमें योद्धा, अध्यात्मवेत्ता, प्रशासन और मनीषी विद्वान की सारी विशेषताएं एक साथ समाहित रही हैं। वे मातृभक्त, जिनभक्त और सरस्वती के महान् उपासक थे जिन्होंने श्रवणबेलगोल में भगवान बाहुबली की ५७ फीट ऊंची भव्य प्रतिमा का निर्माण कराया था।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

चामुण्डराय ने अपने चामुण्डराय पुराण या त्रिषष्टिलक्षण-महापुराण में स्वयं के बारे में जो कुछ भी सूचना दी है उसके अनुसार उनका जन्म ब्रह्मक्षत्रिय परिवार में हुआ था। वे गंगवंशीय नोणम्ब कुलान्तकदेव (मारसिंह) राजा के महामात्य (महामन्त्री) थे (९६४-९७४ ई.स.)। अजितसेन भट्टारक उनके गुरु थे और राचमल्ल (चतुर्थ) उनके उत्तराधिकारी हुए। उसने राजादित्य, गोविन्दरस आदि राजाओं के दांत खट्टे किये और अपने युद्धकौशल से अन्य राजाओं के मन में तीव्र भय पैदा कर दिया था। वज्वलदेव को युद्ध में पराजित कर उसने समरधुरन्धर पदवी प्राप्त की, गोणूर में जगदेकमल्ल से हुए नोलम्ब युद्ध ने उसे वीर मार्तण्ड बनाया, उच्चंगी के किले में राजादित्य के विरुद्ध किये युद्ध से उसे रणरंग सिंग बना दिया। बागेयूर के किले में त्रिभुवनवीर को मारने से उसे वैरिकुल कालदण्ड कहा गया, राज, बास, सिवर, कूणांक और अन्य योद्धाओं को काम राजा के किले में पराजित करने से भुज विक्रम उपाधि मिली, मुण्डराय या चलदंक गंग और गंगरमट को युद्ध में मारने से उसे समयपरशुराम कहा गया। इसी तरह प्रतिपक्ष राक्षस, भटमारि आदि और भी अन्य उपाधियां उसे दी गईं। उसके कुशल समर योद्धा होने के उपलक्ष्य में। इसी क्रम में धार्मिक और नैतिक होने के कारण उसे गुणकाव, सम्यक्त्व रत्नाकर, शौचाभरण, सत्य युधिष्ठिर और सुभटचूडामणि भी कहा गया।

चामुण्डराय को गोम्मट, गोम्मटराय, राय या अण्ण भी कहा जाता था। उनके ही नाम पर भ. बाहुबली की प्रतिमा को गोम्मटेश्वर कहा जाने लगा। इसके अतिरिक्त चन्द्रगिरि पर ही उन्होंने, स्तम्भ, त्यागद ब्रह्मदेव स्तम्भ और चामुण्डराय वसदि (मन्दिर) का भी निर्माण कराया। यहीं स्तम्भ पर चामुण्डराय की प्रशस्ति भी मिलती है। उनके सुपुत्र जिनदेव ने भी यहां एक मन्दिर बनवाया था ।

चामुण्डराय ने अपने त्रिषष्टिलक्षण महापुराण (शक सं. ९०० ई. ९७८) में अपने पूर्ववर्ती आचार्यो और लेखकों का उल्लेख किया है। जैसे -

१) गृद्धपिच्छाचार्य उमास्वाति जिन्होंने तत्त्वार्थसूत्र की रचना की (पद्य ३)

२) सिद्धसेनाचार्य जिन्होंने सन्मतितर्क प्रकरण लिखा (पद्य ४)

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३) समन्तभद्राचार्य जिनका तत्त्वार्थभाष्य या गन्ध हस्तिभाष्य बडा प्रसिद्ध ग्रन्थ रहा है। ९६ हजार पद्यों में रचित इस ग्रन्थ का उल्लेख गुणवर्म के कन्नड पुष्पदन्तपुराण (१.२२) में, हस्तिमल्ल ने विक्रान्तकौरव में।

४) धर्मभूषण ने न्यायदीपिका में और लघु समन्तभद्र ने अष्टसहस्री टिप्पण में गन्धहस्तमहाभाष्य का उल्लेख मिलता है। पर यह ग्रन्थ अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है। इस पर मुख्तार सा. ने विस्तार से विचार किया है पुरातन जैन वाक्य सूची में।

५) पूज्यपाद भट्टारक एक प्रसिद्ध दार्शनिक और वैय्याकरणिक।

६) कवि परमेश्वर जिनका त्रिषष्टिशलाका पुरुषपुराण उपलब्ध है (पद्य ८) और  चामुण्डराय ने जिसका उपयोग किया है अपने कन्नड पुराण में

७) वीरसेन भट्टारक और जिनसेनाचार्य। वीरसेन आर्यनन्दि के शिष्य और चन्द्रसेन के शिष्य थे। ये पंचस्तूप्नन्वयी थे जो बाद में सेनान्वय के नाम से प्रसिद्ध हुआ। उन्होंने एलाचार्य से सिद्धान्त का अध्ययन किया। उनके उपलब्ध ग्रन्थ हैं – १) धवलाटीका ७२ हजार श्लोक प्रमाण और जयधवलाटीका, २० हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखने के बाद उनकी मृत्यु हो गई और फिर जिनसेन ने ४० हजार श्लोक प्रमाण टीका और जोडी ८१७ ई. में। इन ग्रन्थों को सिद्धान्त संज्ञा दी गई। जिनसेन का शिष्य राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्ष था। जिनसेन के दो ग्रन्थ और मिलते हैं – १) पार्श्वाभ्युदय और महापुराण जिसे गुणभद्र ने बाद में पूरा किया (पद्य ११–१३,२५)

८) धर्मसेनाचार्य जो चन्द्रिकावाटवंश के थे (पद्य १४)

९) कुमारसेन (पद्य १६)

१०) नागसेन, वीरसेन और चन्द्रसेन (पद्य १६)

११) आर्यनन्दि या आर्यसेन (पद्य १७)

१२) अजितसेनाचार्य (पद्य १९–२०) चामुण्डराय और उसके पुत्र जिनदेवण के गुरु

१३) कूचि भट्टारक, महापुराण के लेखक (पद्य २४)

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१४) श्रीनन्दि

१५) भूतबलि और पुष्पदन्त षट्खण्डागम के लेखक

१६) गुणधर, कसायपाहुड के रचयिता

१७) नागहस्ति, यतिवृषभ और उच्चारणाचार्य

१८) माघनन्दि

१९) श्यामकुन्द

२०) तम्बूलूराचार्य

२१) समन्तभद्र

२२) शुभनन्दि, रविनन्दि और वप्पदेव

२३) एलाचार्य

२४) अजितसेन।

**गोम्मट**

गोम्मट शब्द का प्रयोग श्रवणबेलगोल, कारकल और वेणूर शिलालेखों में तथा नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवती के पंचसंग्रह या गोम्मटसार में हुआ है। बेलगोल के शिलालेख में बाहुबलि को गोम्मटेश्वर कहा गया है। शिलालेखों में इसे गोम्मटदेव, गोम्मटीशजिन, गोम्मटनाथ आदि जैसे नामों से भी स्मरण किया गया है।

चामुण्डराय ने इस मूर्ति का निर्माण बेलगोल में कराया (एल. II Introduction झ. १५)। चामुण्डराय के लिए नेमचन्द्राचार्य ने गोम्मटसार की चना की।

चामुण्डराय का सम्बन्ध श्रवणबेलगोला की भव्यमूर्ति बाहुबलि स्वामी के साथ तो है ही गोम्मटसार के साथ भी रहा है। गोम्मटसार की अन्तिम गाथाओं (जीवकाण्ड, गाथा ७३३ और कर्मकाण्ड, गाथा ९६५-७२) में चामुण्डराय के दूसरे नाम गोम्मटराय या गोम्मट का उल्लेख हुआ है। इसी तरह चामुण्डराय का इस अपर नाम गोम्मट का उल्लेख श्रवणबेलगोल के एक शिलालेख (११८० ई.) में भी हुआ है (एल. खख २३४)। चामुण्डराय का यह नाम गृहस्थावस्था का अर्थात् घरेलू रहा होगा।

गोम्मट शब्द का प्रयोग दृष्टान्तपाठ (पद्य १०,१३), ज्ञानेश्वरी (पद्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

३.९; ८.२४३; ९.३३२), अमृतानुभाव (पद्य ६.११), भास्कर का शिशुपालवध (पद्य ६५२) आदि जैसे मराठी ग्रन्थों में बहुत हुआ है जिसका अर्थ है आकर्षक, सुन्दर। कन्नड में भी इसका प्रयोग इसी अर्थ में हुआ है (एल. खख छे. २५, ३४५)। तेलगु में 'गुम्मडु' शब्द मिलता है जिसका अर्थ है जो स्वयं को सुसज्जित करता है। दक्षिणी कन्नड में गोम्मटदेव, तमिल में कुम्मट्ट है। यह शब्द प्राकृत व्याकरण के धात्वादेश 'गुम्मड' में खोजा जा सकता है। वस्तुतः यह दक्षिण भारतीय भाषाओं का शब्द होना चाहए। हिन्दी में जो गुम्मट शब्द आया है वह पार्शियन गुम्मद-गुम्मज से आया है। डॉ. उपाध्ये ने भी यही सुझाया है ।

जे. एल जैनी ने गोम्मट का अर्थ दिव्यध्वनि किया है अर्थात् गोम्मटसार का तात्पर्य है - भगवान महावीर की दिव्यध्वनि का सार। गोम्मटदेव का अर्थ कहीं-कहीं महावीर के अर्थ में भी प्रयुक्त हुआ है। डॉ. पाई ने गोम्मट को मन्मथ से जोडा है जो भाषाविज्ञान की दृष्टि से सही नहीं लगता।

आचार्य नेमिचन्द्र सि. च. के सन्दर्भ में हमें पञ्चस्तूपान्वय पर भी विचार कर लेना चाहिए। क्योंकि यह परम्परा उत्तरापथ से लेकर दक्षिणापथ तक प्रचलित रही है। कदाचित् वह मूलसंघ की परम्परा से पूर्ववर्ती हो।

### पञ्चस्तूपान्वय

जैन मुनि सम्प्रदाय किसी न किसी संघ, गण, गच्छ, अन्वय आदि से सम्बद्ध रहा है। इन नामों के पीछे क्या इतिहास रहा है यह अभी भी पूरी तरह से स्पष्ट नहीं है। पर इतना स्पष्ट अवश्य है कि इन संघों और अन्वयों के अनुयायी श्रावक गण हुआ करते थे। धवला टीकाकार वीरसेन स्वयं पञ्चस्तूपान्वयी थे (शक सं. ७३८;८१६ ई.)।

पहाडपुर (राजस्थान) ताम्रपत्र शिलालेख (४७९ ई. गुप्त सं. १५०) में पञ्चस्तूप निकाय का दो बार उल्लेख हुआ है - वटगोहल्यामवास्याङ्काशिक पंचस्तूपनिकायिक - निर्ग्रन्थ-श्रमणाचार्य-गुहनन्दि शिष्य-प्रशिष्याधिष्ठित-विहारे...।

इस शिलालेख में पंचस्तूपनिकाय के आचार्य गुहनन्दि के शिष्य-प्रशिष्यों के विहार का उल्लेख है जो वाटगोहालि में था। यदि काशिका को काशी मान लिया

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जाये तो पंचस्तूपान्वय का सम्बन्ध वाराणसी से प्रस्थापित हो सकता है।

श्रवणबेलगोल के एक टूटे शिलालेख (एल. खख छे. ७५) में 'ममस्तूपान्वय' का उल्लेख है जो पंचस्तूपान्वय होना चाहिए। इसी तरह वीरसेन ने धवलाटीका (८१६ ई.) में और जिनसेन ने जयधवला (शक सं. ७५९, ८३७ ई.) में इसका उल्लेख किया है। जिनसेन ने वीरसेन को पञ्चस्तूपान्वयी माना है पर गुणभद्र ने महापुराण (उत्तरपुराण, पृ. ७५४-५५) में वीरसेन और जिनसेन को मूलसंघ का सेनान्वयी माना है -

**मूलसंघवाराशौ, मणीनामिव सर्चिषाम्।**
**महापुरुषरत्नानां स्थानं सेनान्वयोऽजनि ।।२।।**

इन्द्रनन्दि के श्रुतावतार के अनुसार पुण्ड्रवर्धन के अर्हद्बली ने पञ्चस्तूपनिवास से कुछ मुनियों को आमन्त्रित किया जिनके नाम सेनान्त और भद्रान्त थे। इस सन्दर्भ में उन्होंने एक परम्परागत पद्य उद्धृत किया-

**आयातौ नन्दिवीरो प्रकटगिरिगुहावासतोऽशोकवाटाद्**
**देवाश्चान्योऽपरादिर्जित इतियतिपौ सेनभद्राह्वयौ च।**
**पञ्चस्तूप्यात् सगुप्तो गणधर वृषभः शाल्मलीवृक्षमूलात्**
**निर्यातौ सिंहचन्द्रौ प्रथितगुणगणौ केसरात्खण्डपूर्वात् ।।९६।।**

दो अन्य पद्य भी उद्घृत हुए हैं -

**अन्ये जगु र्गुहाया नन्दिनो महात्मानः।**
**देवाश्चाशोकवनात् पंचस्तूप्यात् ततः सेनः ।।९७।।**
**पंचस्तूप्यास्तु सेनानां वीराणां शाल्मलीद्रुमः।**
**खण्डकेसर नामा च भद्रः सिंहोऽस्य संमतः।।**

इसके अनुसार इन्द्रनन्दि (११ वीं शती) ने सेनान्त और भद्रान्त साधुओं को पञ्चसतूपान्वयी कहा है। पहाडपुर शिलालेख श्रुतावतार के इन उल्लेखो ंसे यही सिद्ध होता है कि यह पंचस्तूपान्वय उत्तरभारत में ४७८ ई. तक बडा प्रसिद्ध रहा है। गुहनन्दि उसके प्राचीनतम आचार्य का नाम था। लगभग ७ वीं शदी से दक्षिण में

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उसका अस्तित्व मिलने लगा। इस अन्वय के एक साधु वृषभनन्दि ने श्रवणबेलगोल में सल्लेखना पूर्ण मृत्युवरण की। बाद में ८१६ ई. में वीरसेन ने स्वयं को पंचस्तूपान्वयी कहा। उनके गुरु आर्यनन्दि और दादागुरु चन्द्रसेन थे। लगता है, इस अन्वय को वीरसेन के बाद सेनान्वय कहा जाने लगा। गुणभद्र ने जिनसेन और वीरसेन को सेनान्वय के अन्तर्गत रखा है। और फिर गुणनन्दी जैसे नाम भी आ गये।

हम जानते हैं वीरसेन और जिनसेन सिद्धान्त मर्मज्ञ थे जिन्होंने धरसेन से सिद्धान्त का ज्ञान प्राप्त किया। पर धरसेन के अन्वय का कोई उल्लेख नहीं मिलता। सेनगण का प्राचीनतम उल्लेख मूलगुण्ड शिलालेख (९०० ई.) में मिलता है। पर पंचस्तूपान्वय के विषय में स्पष्टतः कुछ नहीं कहा जा सकता। अधिक संभव है, यह अन्वय बंगाल में आविर्भूत हुआ और उसने श्रवणबेलगोल तक यात्रा की जिसमें आचार्य तपस्वी के रूप में प्रसिद्ध भी हुए। डॉ. उपाध्ये का भी यही मत है। संभव है, पञ्च्च-परमेष्ठियों के नाम पर पंचस्तूप की परम्परा प्रारम्भ हुई हो और उसी के आधार पर पञ्चस्तूपान्वय की परम्परा आविर्भूत हुई है जिसमें धरसेनादि आचार्य सम्मिलित हुए हैं। बाद में पञ्चस्तूप समाप्त हो गये हों और मथुरा का एक ही विशाल स्तूप शेष रहा हो। फिर भी उत्तरापथ में पञ्चस्तूप किसी तरह चलता रहा और बाद में वह दक्षिण में प्रचलित हो गया। यह भी संभावना हो सकती है कि पञ्चस्तूप परम्परा मूलसंघ की पूर्ववर्ती हो और उसके स्थान पर ही मूलसंघ का प्रवर्तन हुआ है। फिर किसी कारणवश दोनों परम्परायें समवर्ती रूप में प्रचलित बनी रही हों।

## गुरु

आचार्य नेमिचन्द्र ने भिन्न-भिन्न स्थानों पर अपने गुरुओं के रूप में अभयनन्दि, वीरन्दि और इन्द्रनन्दि का स्मरण किया है। कर्मकाण्ड की गाथा क्र. ४३६, ६४८ और ७८५ में उन्होंने तीनों को नमस्कार किया है। पर त्रिलोकसार की गाथा क्र. १०१८ में उन्होंने अपने को अभयनन्दि का वत्स्य शिष्य माना है। इसका तात्पर्य यह हो सकता है कि इन तीनों गुरुओं में उन्हें अभयनन्दि से अधिक सक्हे-वात्सल्य मिला है। ये तीनों गुरु श्रुतसमुद्र के पारगामी रहे हैं। इनमें वीरनन्दि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

चन्द्रप्रभचरित के कर्ता हो सकते हैं और इन्द्रनन्दि ज्वालामालिनीकल्प (वि. सं. ९९६) के रचयिता के रूप में माने जा सकते हैं। अभयनन्दि इन सभी में वयोवृद्ध रहे होंगे।

पं. कैलाशचन्द्रजी ने विस्तर सत्व त्रिभंगी नामक कर्मग्रन्थ के रचयिता के रूप में कनकनन्दि का उल्लेख किया है। इसकी दो प्रतियां जैन सिद्धान्त भवन आरा में सुरक्षित हैं। एक में ४८ गाथाएं हैं और दूसरी में ५१। इन गाथाओं को नेमिचन्द्राचार्य ने अपने कर्मकाण्ड में गाथा क्र. ३५८ से ३९७ तक अन्तर्भूत कर लिया है। संभव है कनकनन्दि ने इन गाथाओं की रचना कर्मकाण्ड के लिए की हो। नेमिचन्द्र ने वहां उन्हें कनकनन्दि गुरु कहा है। कनकनन्दि के गुरु इन्द्रनन्दि थे और इन्द्रनन्दि के गुरु अभयनन्दि थे। अतः नेमिचन्द्र के ज्येष्ठ सहपाठी के रूप में उनका स्मरण यहां किया गया है।

हम जानते हैं, श्रुतावतार में इन्द्रनन्दि ने यह सूचना दी है कि वप्पभट्टि ने षट्खण्डागम से महाबन्ध को पृथक् कर दिया था और व्याख्याप्रज्ञप्ति नामक छठे खण्ड को संक्षिप्त कर उसमें मिला दिया था। वीरसेन ने व्याख्याप्रज्ञप्ति के आधार पर सत्कर्म नामक छठे खण्ड की रचना की और उसे पांच खण्डों के साथ रखकर पुनः छह खण्ड कर दिये। ये अभयनन्दि वप्पदेव के बाद हुए होंगे और वप्पदेव वीरसेन के गुरु एलाचार्य से पूर्व हुए। अभयनन्दि ने पूज्यपाद देवनन्दि के जैनेन्द्र व्याकरण पर महावृत्ति लिखी थी और उनको प्रभेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्र के कर्ता प्रभाचन्द्र (९८०-१०३५ ई.) ने अपने 'शब्दाम्भोज भास्कर' नामक न्यास ग्रन्थ में नमस्कार किया है अतः नेमिचन्द्र के गुरु अभयनन्दि यही हो सकते हैं।

## रचनाएं

आचार्य नेमिचन्द्र की निर्विवाद रचनाएं हैं - गोम्मटसार, लब्धिसार, क्षपणसार और त्रिलोकसार। बाहुबलिचरित में इन्हीं तीनों का उल्लेख है (पद्य ६३)। इसके अतिरिक्त द्रव्यसंग्रह का भी नाम उनकी रचनाओं में संमिलित किया जाता रहा है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## १) गोम्मटसार

गोम्मटसार की रचना आचार्य नेमिचन्द्र ने अपने शिष्य चामुण्डराय के लिए की थी। इसका मूल आधार षट्खण्डागम की धवला टीका है। गोम्मटसार के दो भाग हैं – जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड। जीवकाण्ड में जीव की प्ररूपणा की गई है और कर्मकाण्ड में कर्म विषयक विचारणा को प्रस्तुत किया गया है। यह वस्तुतः संग्रह ग्रन्थ है। आचार्य ने भले ही इसका संकेत नहीं किया हो कि उसका संग्रह किस ग्रन्थ से किया गया है पर षट्खण्डागम का मंथन करने के बाद विद्वानों ने यह निष्कर्ष निकाला है कि यह संग्रह धवलाटीका से किया गया है। इसके साथ ही पंचसंग्रह का भी उपयोग अच्छी तरह से हुआ है।

### जीवकाण्ड

जीवकाण्ड का विषय वीस प्ररूपणाओं से संबद्ध है और कर्मकाण्ड में कर्म का विवेचन किया गया है। सत्प्ररूपणा आचार्य भूतबली की रचना है। यह जीवसमास नामक प्रथम अधिकार है षट्खण्डागम का जो विंशति सूत्रों से निर्मित है। ये बीस सूत्र कौन से हैं इसका पता पंचसंग्रह की दूसरी गाथा से स्पष्ट हो जाता है। तदनुसार गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति प्राण, संज्ञा, और चौदह मार्गणा तथा उपयोग ये बीस प्ररूपणाएं हैं। इनका विवेचन पंचसंग्रह के जीवसमास नामक प्रथम अधिकार में उपलब्ध है। धवलाटीकाकार ने कदाचित् इस प्राकृत पंचसंग्रह का उपयोग किया होगा। इसमें प्राकृत पंचसंग्रह की लगभग १२५ गाथाएं समाहित हैं। जीवसमास नामक कोई ग्रन्थ उपलब्ध भी नहीं है। श्वेताम्बर सम्प्रदाय में अवश्य एक जीवसमास ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है जो लगभग १२ वीं शताब्दी का है। वह जीवसमास पंचसंग्रह के जीवसमास पर आधारित है। जीवसमास की गाथा संख्या ६९ में आर्ष शब्द का प्रयोग हुआ है जो पंचसंग्रह को धवलाटीका से भी पूर्वतर का मानने के लिए बाध्य करता है। आचार्य नेमिचन्द्र ने जीवसमास और जीवट्ठाण का उपयोगकर जीवकाण्ड की रचना की।

जीवकाण्ड, कर्मकाण्ड, लब्धिसार और त्रिलोकसार की रचना श्रवणगेलगोल के चन्द्रगिरि पर चामुण्डराय द्वारा निर्मापित जिनालय में इन्द्रनीलमणि नेमीश्वर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रतिबिम्ब के सान्निध्य में हुई है। उनमें चामुण्डराय का गुणगान किया गया है। जीवकाण्ड की रचना छक्खण्डागम के प्रथम खण्ड जीवस्थान के आधार पर हुई है और कर्मकाण्ड तथा पंचसंग्रह में शेष खण्डों के विषय को समाहित किया गया है। जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड की समन्वित संज्ञा 'पंचसंग्रह' दी गई है। पर ऐसा लगता है, आचार्य नेमिचन्द्र ने पंचसंग्रह नामक ग्रन्थ को स्वतन्त्र रूप से तैयार किया था जिसे हमने यहां सम्मिलित किया है।

जीवकाण्ड में ७३४ गाथाएं हैं। इसमें जीवस्थान, क्षुद्रबन्ध, बन्ध स्वामित्व, वेदना खण्ड और वर्गणाखण्ड, इन पांच विषयों का वर्णन है। गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, चौदह मार्गणा और उपयोग इन बीस प्ररूपणाओं में जीव की विविध अवस्थाओं का प्रतिपादन किया गया है। संभव है पंचसंग्रह की रचना गोम्मटसार के पूर्व हुई है और फिर उसके आधार पर जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड का संग्रह किया गया हो। जीवकाण्ड का संग्रह पंचसंग्रह के जीवसमास अधिकार तथा षट्खण्डागम के प्रथमखण्ड जीवट्ठाण के सत्प्ररूपणा नामक अधिकारों से कया गया है। जीवकाण्ड में पंचसंग्रह की अपेक्षा विस्तार अधिक हुआ है। इसमें गणित विषय अधिक है।

## गोम्मटसार की टीकाएं

गोम्मटसार पर अभी तक ढूंढारी टीका सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका के अतिरिक्त दो महत्त्वपूर्ण संस्कृत टीकाएं प्राप्त हुई हैं – १) अभयचन्द्र की मण्डप्रबोधिका और २) केशव वर्णी की जीवतत्त्वप्रदीपिका। ये दोनों टीकाएं कलकत्ता से गोम्मटसार के साथ प्रकाशित हुई हैं। उसी में पण्डित टोडरमल की सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका भी छपी हुई है। मण्डप्रबोधिका टीका जीवकाण्ड की ३८३ गाथा तक ही उपलब्ध होती है मुद्रण रूप में। जीवतत्त्वप्रदीपिका एक विस्तृत टीका है जिस के ही आधार पर उत्तरकाल में टीकाएं लिखी गईं। जीवतत्त्व प्रदीपिकाकार ने मण्दप्रबोधिका का भी आधार लिया है ३८३ गाथाओं तक और बाद में कर्णाटवृत्ति को सामने रखकर अपनी टीका पूरी की है – श्रीमदअभसचन्द्रसैद्धान्त– चक्रवर्तिविहित–व्याख्यानं विश्रान्तमिति कर्णाटवृत्यनुरूपमयमनुवदति (पृ. ७६०, ६६०)। इस जीवतत्त्वप्रदीपिका के लेखक

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है केशववर्णी। इसे लगभग सभी विद्वान स्वीकार करते हैं। इस विचार के पीछे निम्नलिखित कारिका का आधार है –

**श्रित्वा कर्णाटकी वृत्तिं वर्णिश्रीकशवैः कृतिः।**

**कृतेयमन्यथा किंचिद् विशोधां तद् बहुश्रुतैः।। जीवकाण्ड पृ. १३२९**

जीवतत्त्व प्रबोधिका टीका वस्तुतः केशववर्णी कृत नहीं है, उसके रचयिता नेमिचन्द्र हैं ऐसा डॉ. उपाध्ये का मत रहा है। उनका कहना है कि यह भ्रम टोडरमलजी द्वारा लिखित अपनी ढूंढारी टीका के अन्तिम पद्य से हुआ है –

**केशववर्णी भव्यविचार कर्णाटटीका अनुसार ।**

**संस्कृत टीका कीनी यहु नो अशुद्ध सो शुद्ध करेहु ।।**

यह पद्य जीवतत्त्व प्रदीपिका के अन्तिम पद्य का ही अनुवाद है। वह जिस कर्णाटक वृत्ति पर आधारित रही है वह चामुण्डराय विरचित टीका थी जो आज उपलब्ध नहीं है। उस टीका का नाम था वीरमार्तण्डी। आचार्य नेमिचन्द्र ने भी चामुण्डराय को मार्तण्ड कहा है। इस संस्कृत टीका के रचयिता वस्तुतः नेमिचन्द्र हैं। उन्होंने केशववर्णीकृत कर्णाटकवृत्ति का आधार लेकर यह टीका लिखी थी। केशवर्णीकृत टीका का नाम भी जीवतत्त्वप्रदीपिका था। अभयचन्द्र ने अपनी टीका के मंगलश्लोक में यह लिखा है –

**नेमिचन्द्रं जिनं नत्वा सिद्धं श्री ज्ञानभूषणम् ।**

**वृत्तिं गोम्मटसारस्य कुर्वेकर्णाटवृत्तितः।।**

इसी टीका के अन्त में लिखा मिलता है –

**श्रित्वा कर्णाटिकीं वृत्तिं वर्णिश्री कैशवैः कृताम्।**

**कृतेय मन्यथा किंचित् विशोध्यं तद् बहुश्रुतैः।।**

यहां 'कृताम्' के स्थानपर 'कृतिः' शब्द टोडरमलजी को मिला जिसके कारण यह भूल हो गई। जीवतत्त्वप्रदीपिका टीका संस्कृत कन्नडमिश्रित टीका है जो केशववर्णीकृत है और उसी पर आधारित संस्कृतटीका नेमिचन्द्र की है जिसमें गणितादि प्रक्रिया और जोड दी गई है, नवीन कुछ भी नहीं है। यही टीका अधिक प्रचलित है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राकृत शोध संस्थान श्रवणबेलगोल में कर्णाटकवृत्ति पर काम हो रहा है। प्रकाश में आने पर स्थिति और भी स्पष्ट हो जायेगी।

डॉ. उपाध्ये ने जीवकाण्ड के ही पृ. २०९२-८ को उद्घृतकर यह सिद्ध किया कि जीवतत्त्वप्रदीपिका के लेखक आचार्य नेमिचन्द्र थे। वे मूलसंघ, शारदागच्छ, बलात्कारगण, कुन्दकुन्दान्वय और नन्दि अम्नाय के थे। ज्ञानभूषण भट्टारक के शिष्य थे। प्रभाचन्द्र भट्टारक ने उन्हें आचार्यपद दिया था। कर्णाटक के राजा मल्लिभूपाल की प्रेरणा से उन्होंने वैदिक विद्वान परमेश्वर मुनिचन्द्र से जैन सिद्धान्त का अध्ययन किया। लाला वर्णी की प्रेरणा से वे गुजरात से चित्रकूट आये जहां जिनदास शाह द्वारा निर्मित पार्श्वनाथ मन्दिर में रुके। वहां धर्मचन्द्र, अभयचन्द्र और अन्य धार्मिक लोगों के लाभ की दृष्टि से खण्डेलवाल परिवार के शाह संग और शाह सहेस के निवेदन पर उन्होंने संस्कृत टीका जीवतत्त्वप्रदीपिका त्रैविद्यविद्य विशालकीर्ति की सहायता से और कर्णाटक वृत्ति का आधार लेकर यह टीका लिखी। इस टीका की पहली प्रतिलिपि अभयचन्द्र ने की जिन्हें निर्ग्रन्थाचार्य और त्रैविद्य चक्रवर्तिन कहा गया। यहां यह उल्लेखनीय है कि आचार्य नेमिचन्द्र का नाम गद्य प्रशस्ति में स्पष्टरूप से दिया है - नेमिचन्द्रेणाल्पमेधसा.... यथा कर्णाटवृत्ति व्यरचि। इतना ही नहीं, गोम्मटसार की इस टीका के अन्त में भी यह लिखा मिलता है -

इत्याचार्यश्री नेमिचन्द्र विरचितायां गोम्मटसारापरनाम पंचसंग्रहवृत्तो जीवतत्त्वप्रदीपिकायां....।

जीवतत्त्वप्रदीपिका के लेखक नेमिचन्द्र और नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती दोनों अलग-अलग हैं। अतः यह स्थापित किया जा सकता है कि जीवतत्त्वप्रदीपिका के लेखक केशववर्णी नहीं, नेमिचन्द्र हैं जो सिद्धान्तचक्रवर्ती नेमिचन्द्र से भिन्न हैं। नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने गोम्मटसार की रचना की थी।

केशववर्णी अभयसूरि सिद्धान्त चक्रवर्ती के शिष्य थे। उन्होंने धर्मभूषण भट्टारक की प्रेरणा से कर्णाटवृत्ति सं. १२८१ (१३५९ ई.स.) में लिखी थी। डॉ. उपाध्ये ने लक्ष्मीसेन भट्टारक मठ, कोल्हापुर में इसकी पाण्डुलिपि देखी और उसका अध्ययनकर यह स्पष्ट किया कि इस कन्नडवृत्ति का भी नाम जीवतत्त्वप्रदीपिका है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यह प्रदीपिका संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका से बडी है। कन्नड वृत्तों से यह प्रारम्भ होती है और बीच-बीच में संस्कृत भी है। मणिप्रवालशैली में है। अभयचन्द्र की मण्डप्रबोधिका से भी केशववर्णी ने अपनी वृत्ति को मण्डित किया है। संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका कर्णाटक वृत्ति जीवतत्त्वप्रदीपिका पर पूर्णतः आधारित है। नेमिचन्द्र ने कन्नड में लिखे भाग को संस्कृत में परिवर्तित कर दिया। इसलिए उनका यह लिखना सही है – यथा कर्णाटवृत्ति व्यरचि या कर्णाअवृत्तितः।

इन दोनों वृत्तियों में मण्डप्रबोधिका प्राचीनतर है। अभयचन्द्र ने इस वृत्ति में बालचन्द्र पण्डितदेव का उल्लेख किया है। श्रवणबेलगोल शिलालेख (एल. खख. छे.६५) में उनका उल्लेख बोलेन्दु पण्डित नाम से हुआ है। यह शिलालेख १३१३ ई. का है। अभयचन्द्र की मृत्यु १२७९ ई. में हुई बेलूर शिलालेख (एल. तेश्र. ५ छे. १३१-१३३) के अनुसार।

टोडरमल ने संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका के आधार पर अपनी हिन्दी टीका १७८१ ई. में समाप्त की। नेमिचन्द्र ने कर्णाटक राजा मल्लिभूपाल का उल्लेख किया जिसे जैनोत्तम कहा गया। इस राजा का नाम इतिहास में कहीं दिखाई नहीं देता। संभव है, किसी छोटी स्टेट का राजा रहा हो। एकमल्लि राजा का उल्लेख विजयकीर्ति और विद्यानन्द आचार्यो के सन्दर्भ में अवश्य मिलता है जिसने इन आचार्यो को सम्मान दिया था जो कर्नाटक के एक जिले का छोटा भूपाल सालुव मल्लिराय था जो कर्नाटक के एक जिले का छोटा सा राजा था। ई. सन् १५३० का एक रिकार्ड मिलता है जिसके आधार पर उसे १९ वीं शती के प्रथमचरण में रख सकते हैं।

अन्त में डॉ. उपाध्ये के मन्तव्य को संक्षेप में यही कहा जा सकता है कि केशववर्णी संस्कृत टीका जीवतत्त्वप्रदीपिका के कर्ता नहीं थे। यह टीका चामुण्डराय की कर्णाटक वृत्ति पर भी आधारित नहीं रही। इसके रचयिता नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती से पृथक् नेमिचन्द्र थे जो केशववर्णी द्वारा रचित कन्नड जीवतत्त्व प्रदीपिका के ऋणी थे (१३५९ ई.)। नेमिचन्द्र सालुव मल्लिराय के समकालीन थे अतः उन्हें १६ वीं शती में रखा जा सकता है। मन्द्प्रबोधिका टीका के सन्दर्भ में पं. कैलाशचन्द्रजी ने सारी टीकाओं का मिलानकर यह स्पष्ट कर दिया कि केशववर्णी के सामने

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कर्णाटकवृत्ति लिखते समय मन्दप्रबोधिका वृत्ति विद्यमान थी। उन्होंने कर्णाटकवृत्ति में उसके रचयिता अभयचन्द्र चक्रवर्ती का निर्देश किया है। इसे डॉ. उपाध्ये ने भी उद्धरण देकर सिद्ध किया है –

**देसविरदे पमत्ते इदरे य खओव समिय भावो दु।**
**सो खलु चरित्तमोहं पडुच्च भणियं तहा उवरिं ।।१३।।**

गाथा ३८३ के अन्त में जीवतत्त्वप्रदीपिका देकर मन्द प्रबोधिका के सामने यह वाक्य दिया गया है –

**श्रीमदभयचन्द्र सैद्धान्तचक्रवर्तिविहित व्याख्यानं**
**विश्रान्तमिति कर्णाटवृत्यनुसार मनुवदति।**

केशववर्णी ने अपनी टीका में गोम्मटसार के हर कथन को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। उनके गुरु अभयसिद्धान्तचक्रवर्ती थे। यह टीका बडी वैदुष्यपूर्ण है। मन्दप्रबोधिका टीका के रचयिता अभयचन्द्र ने अपने सखा बालचन्द्र का उल्लेख किया है जिनका उल्लेख श्रवणबेलगोल के शिलालेख (सन् १३१३) में हुआ है। उनकी प्रशंसा बेलूर शिलालेख में भी हुई है। कैलाशचन्द्रजी ने अभयचंद्र का स्वर्गवास सन् १२७९ में तथा बालचंद्र का स्वर्गवास सन् १२०४ में बताया और इस तरह मन्दप्रबोधिका टीका का समय १३वीं शताब्दी का तीसरा चरण स्थापित किया। केशववर्णी ने अपनी वृत्ति धर्मभूषण भट्टारक के अनुसार शक सं. १२८१ (सन् १३५९) में समाप्त की।

संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका केशववर्णी की कर्णाटक वृत्ति का ही संस्कृत रूपान्तरण है। इस संस्कृत टीका के रचयिता नेमिचन्द्र हैं जिन्हें अभयचन्द्र ने 'नमिचन्द्रं जिनं नत्वा' कहकर स्मरण किया है। वे मूलसंघ, शारदागच्छ, बलात्कारगण, कुन्दकुन्दान्वय और नन्दि आम्नाय के थे। उनके गुरु का नाम भट्टारक ज्ञानभूषण था। उन्हें मल्लि भूपाल का सहयोग रहा है। भ. प्रभाचन्द्र ने उन्हें भट्टारक पद दिया था। विशालकीर्ति का भी सहयोग इस वृत्ति के लिखने में उन्हें मिला था। यह रचना उन्होंने चित्रकूट के पार्श्वनाथ जिनालय में रहकर कर्णाटवृत्ति से की। यह पद्यात्मक प्रशस्ति का सार है। गद्यात्मक प्रशस्ति में नेमिचन्द्र ने अपना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

नाम दिया पर रचनाकाल का संकेत नहीं किया। प्रशस्ति में उल्लिखित मल्ल भूपाल का समय १६ वीं शताब्दी है। डॉ. उपाध्ये ने यह सिद्ध किया है।

सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका के रचयिता पं. टोडरमलजी हैं जिसे उन्होंने सं. १८१८ में समाप्त किया। यह टीका गोम्मटसार, जीवकाण्ड, कर्मकाण्ड, लब्धिसार और क्षपणसार पर है। संस्कृत टीका के आधार पर उन्होंने यह टीका लिखी है। संदृष्टियों की दृष्टि से यह टीका बडी उपयोगी है। वे बहुश्रुत और गंभीर विद्वान थे। मोक्षमार्ग प्रकाशक उनकी अद्वितीय कृति है ही। पं. राजमल की प्रेरणा से यह टीका लिखी गई थी। गोम्मटसार पर एक उनकी भाषा पीठिका भी उपलब्ध है।

## गोम्मटसार एक संग्रह ग्रन्थ है

आचार्य नेमिचन्द्र के समय तक धवला और जयधवला जैसे सिद्धान्त ग्रन्थों का पठन-पाठन लोकप्रिय हो चुका था। ये सिद्धान्तग्रन्थ अगाध, गम्भीर और वृहदाकार थे। नेमिचन्द्र स्वयं सिद्धान्त ग्रन्थों के मर्मज्ञ थे। उन्होंने इन ग्रन्थों का संक्षिप्त रूपान्तरण आवश्यक समझा और उसका संग्रह कर उन्हें और भी लोकप्रिय बना दिया। गोम्मटसंगहसुत्त-कर्मकाण्ड, गाथा ९८५, ९६८। इसके पीछे उनके विद्वान शिष्य चामुण्डराय की जिज्ञासा थी। उन्हें गोम्मट कहा जाता था। सो राओ गोम्मटो जयउ (कर्मकाण्ड, गा. ९७१)। उन्होंने इस सन्दर्भ में तीन गोम्मटों को जयवन्त कहा है - १) गोम्मटसंग्रहसूत्र, २) गोम्मट शिखर पर स्थित गोम्मट जिन, और ३) गोम्मटराज के द्वारा निर्मित दक्षिण कुक्कुट जिन अर्थात् भ. बाहुबली की उत्तुंग प्रतिमा (कर्मकाण्ड, गा. ९६८)। इनमें जीवतत्त्वप्रदीपिका के अनुसार प्रथम का सम्बन्ध गोम्मटसार से है, द्वितीय का सम्बन्ध चामुण्डराय द्वारा निर्मित प्रासाद में स्थित नेमीश्वर की इन्द्रनीलमणि की एक हाथ प्रमाण प्रतिमा जो चन्द्रगिरि पर चामुण्डरायवसति में अवस्थित थी। आज वह अनुपलब्ध है। तीसरे का सम्बन्ध उत्तर में भरत द्वारा निर्मित भ. बाहुबली की प्रतिमा जो कुक्कुटों से व्याप्त हो जाने के कारण कुक्कुट जिन कहलाती थी, दक्षिण में दक्षिण कुक्कुट जिन नाम से वैसी प्रतिमा विन्ध्यगिरि पर बनवायी गई। यह गाथा इस प्रकार है -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटसिंहरूवरि गोम्मटजिणोय ।**
**गोम्मटविणिम्मियदक्खिण कुक्कुटजिणो जयउ ।। कर्म. ९६८**

गोम्मटसार की मन्दप्रबोधिनी टीका में गोम्मटसार को 'पंचसंग्रह' अभिधान दिया गया है – गोम्मटसारनामधेय – पंचसंग्रहं शास्त्रं प्रारम्भमाणः, म.प्र.टी. पृ. ३। जीवतत्त्व प्रदीपिका टीकाकार (पृ. २) का भी यही मत है – गोम्मटसार पञ्चसंग्रह प्रपंचमारचयन्। आचार्य नेमिचन्द्र ने कहीं भी अपने ग्रन्थ गोम्मटसार को 'पंचसंग्रह' नहीं कहा। टीकाकारों ने जो यह नाम दिया है वह कदाचित् अमितगति के पंचसंग्रह को ध्यान में रखकर दिया होगा। अमितगति ने दि. प्राकृत पंचसंग्रह के आधार पर संस्कृत पंचसंग्रह की रचना की।

आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती थे। उनके समय तक धवला, जयधवला आदि सिद्धान्तग्रन्थों का पठन-पाठन काफी लोकप्रिय हो चुका था। आचार्य नेमिचन्द्र ने उन ग्रन्थों का आधार लेकर गोम्मटसार जैसे ग्रन्थों की रचना की। इन ग्रन्थों को उन्होंने स्वयं अपनी प्रशस्ति में उपर्युक्त रुप से इसे संग्रह ग्रन्थ माना है ।

गोम्मटसार के टीकाकारों ने इसे 'पंचसंग्रह' की भी संज्ञा दी है – १) गोम्मटसारनामधेय पंचसंग्रहं शास्त्रं प्रारम्भमाणः (मन्द प्र. टीका पृ. ३), २) गोम्मटसार पंचसंग्रह प्रपंचमारचयन् (जीव. केशव टी. वर्णी पृ. २)। मन्दप्रबोधिनी टीकाकार ने इसे जीवस्थान खण्ड में संग्रहीत माना और केशववर्णी ने उसे छहों खण्डों से संग्रहीत कहा। परन्तु इनमें बन्धक, बन्धयमान, बन्ध के स्वामी बन्ध के कारण और बन्ध के भेद इन पांच तत्त्वों पर विचार किया गया है। आचार्य नेमिचन्द्र ने कहीं भी अपने ग्रन्थ गोम्मटसार को 'पंचसंग्रह' का अभिधान नहीं दिया। टीकाकारों ने जो यह नाम दिया है वह कदाचित् अमितगति के पंचसंग्रह को ध्यान में रखकर दिया होगा। उपलब्ध प्राकृत पंचसंग्रह आचार्य नेमिचन्द्र की स्वतन्त्र कृति होनी चाहिए जिसका विषय गोम्मटसार से मिलता जुलता है। इसमें कर्मस्तव, प्रकृतिसमुत्कीर्तन, जीवसमास, शतक और सत्तरी ये पांच प्रकरण हैं। इन प्रकरणों को ४४५ गाथाओं में व्यवस्थित किया गया है जिसपर ८६४ भाष्य गाथाएं भी रची गई हैं। इसमें कुछ अंश प्राकृत गद्य में भी है। श्वेताम्बर सम्प्रदाय में भी एक प्राकृत

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पंचसंग्रह है जो चन्द्रर्षि महत्तर द्वारा रचित है। इसकी रचना लगभग छठी शती की है। इसमें ९६३ गाथाएं हैं जो पांच द्वारों में विभक्त हैं – ग्रन्थशतक, सप्तति, कसायपाहुड,षटकर्म और कर्मप्रकृति। संभवतः इसी प्राकृत पंचसंग्रह को देखकर आचार्य नेमिचन्द्र ने अपना पंचसंग्रह ग्रन्थ तैयार किया हो। इसी पंचसंग्रह के आधार पर अमितगति ने संस्कृत पंचसंग्रह की रचना की।

आचार्य नेमिचन्द्र के ग्रन्थ भले ही संग्रह ग्रन्थ कहे जायें पर उनके वैशिष्ट्य पर विचार करने के बाद ऐसा लगता है कि उन्हें स्वतन्त्र ग्रन्थों की श्रेणी दी जानी चाहिए। यह तथ्य इन ग्रन्थों के वैशिष्ट्य देखने से समझ में आ सकता है। श्री पं. कैलाशचंद्र शास्त्री और बालचन्द्र सिद्धान्तशास्त्री ने षट्खण्डागम, धवला, जयधवला, मूलाचार, तत्त्वार्थकार्तिक, गोम्मटसार, प्राकृत पंचसंग्रह आदि ग्रन्थों का विस्तृत तुलनात्मक अध्ययन किया है। उन्होंने इसी प्रसंग में कर्मकाण्ड की विशेषताओं का भी उल्लेख किया है। इन विशेषताओं को हम संक्षेप में इस प्रकार देख सकते हैं।

### सत्प्ररूपणा और जीवकाण्ड

सत्प्ररूपणा में पहले मार्गणाओं का विवेचन है, बाद में गुण स्थानों का। पंचसंग्रह के जीवसमास में पहले गुणस्थानों को लिया है बाद में मार्गणाओं को। गोम्मटसार में भी पंचसंग्रह का ही क्रम रखा गया है। सत्प्ररूपणा की धवला टीका में बहुत सी गाथाएं पंचसंग्रह के जीवसमास नामक अधिकार से ली गई हैं। जीवकाण्ड का संकलन पंचसंग्रह के जीवसमास नामक अधिकार और षट्खण्डागम के जीवट्ठाण नामक प्रथम खण्ड के सत्प्ररूपणा और द्रव्यप्रमाणानुगम अधिकारों की धवला टीका के आधार पर हुआ है। उसी का विस्तार गोम्मटसार में किया गया है। जीवसमास की २१९ गाथाओं में समाहित विषय को नेमिचन्द्राचार्य ने ७३४ गाथाओं में पूरा किया है। उन्होंने संक्षिप्त जीवसमास और षट्खण्डागम के विस्तृत जीवट्ठाण के विषय को मध्यममार्ग अपनाकर गोम्मटसार के वैशिष्ट्य को प्रस्तुत किया है। सिद्धान्त ग्रन्थों में दो शैलियां प्रचलित रहीं – ओघ (संक्षेप) और आदेश

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(विस्तार)। गुणस्थानों के वर्णन में ओघ का उपयोग हुआ है और मार्गणाओं में आदेश पद्धति का प्रयोग हुआ है।

१) प्रथम गुणस्थान के वर्णन में जीवसमास ने तीन गाथाएं ली हैं जबकि जीवकाण्ड में इस विषय को ११ गाथाओं में गूंथा गया है।

२) जीवसमास में ३१ गाथाओं तक चौदह गुणस्थानों का कथन है जो जीवकाण्ड में ६९ गाथा पर्यन्त है।

३) जीवसमास में ११ गाथाओं में जीवसमास का वर्णन मिलता है जबकि जीवकाण्ड में यह प्रकरण ४२ गाथाओं में पूरा हुआ है।

श्वेताम्बर सम्प्रदाय में भी एक जीवसमास नामक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है जिसका लेखक आज भी अज्ञात है। उसकी विवेचन पद्धति से ऐसा लगता है कि यह ग्रन्थ धवलाटीकाकार का ऋणी है। उसे प्राचीन प्राकृत संग्रह तथा धवला के विषय का आधार लेकर संकलित कर दिया गया। आचार्य नेमिचन्द्र के जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड का भी प्रभाव उस पर दिखाई देता है। जीवसमास शब्द का प्रयोग गुणस्थान के लिए प्रथमतर रहा होगा। आगे दोनों शब्दों का प्रयोग बना रहा है। नेमिचन्द्राचार्य ने भी जीवकाण्ड गाथा ९-१० में जीवसमास शब्द का प्रयोग किया है। इसलिए जीवसमास को गुणस्थान के विकासगत अध्ययन का आधार नहीं बनाया जा सकता है।

### गोम्मटसार कर्मकाण्ड

कर्मकाण्ड में ९ अधिकार हैं और ९७२ गाथाएं हैं। ९ अधिकार इस प्रकार हैं - १) प्रकृतिसमुत्कीर्तन, २) बन्धोदय सत्त्व, ३) सत्त्वस्थानभंग, ४) त्रिचूलिका, ५) स्थान समुत्कीर्तन, ६) प्रत्यय, ७) भावचूलिका, ८) त्रिकरण चूलिका और ९) कर्मस्थितिरचना। इस ग्रन्थ में जैन दर्शन के अनुसार षड्खण्डागम के आधार पर कर्म का विवेचन किया गया है। इसके विषय को हम षड्खण्डागम और महाबन्ध की प्रस्तावना में दे चुके हैं।

भवचक्र की प्रक्रिया कर्मबन्ध के कारण होती है। सांसारिक विषमता का मूल कारण भी कर्म ही है। लगभग सभी दर्शनों ने कर्मवाद के सिद्धान्त को स्वीकार

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

किया है। कर्म के अस्तित्व की मान्यता के साथ आत्मा के अस्तित्व की स्वीकृति भी जुडी हुई है। अनात्मवादी बौद्ध भी उसे अस्वीकार नहीं कर सके। सांख्य, योग, नैयायिक, वैशेषिक, मीमांसक आदि दर्शन तो उसे स्वीकार करते ही हैं। नैयायिक-वैशेषिक कर्म संस्कार को धर्म-अधर्म कहते हैं, योग उसे कर्माशय की संज्ञा दे है और बौद्ध कर्म के साथ ही अनुशय शब्द का प्रयोग करते हैं।

जैनदर्शन में कर्म दो प्रकार के होते हैं - द्रव्यकर्म और भावकर्म। भावकर्म एक प्रकार के संस्कार हैं और द्रव्यकर्म को योग-न्याय दर्शन की वृत्ति और प्रवृत्ति के साथ बैठा सकते हैं। जैन दर्शन में कर्म मात्र संस्कार ही नहीं हैं, वे हमारे राग-द्वेष की प्रवृत्ति से आकृष्ट होकर द्रव्य आत्मा के साथ बंध जाते हैं और समय पाकर शुभ-अशुभ फल देते हैं। इसमें जीव की मन-वचन-काय की प्रवृत्ति मूल कारण बनती है। इसे जीव की क्रिया के साथ पौद्गलिक कर्मबन्ध कहा जाता है। इसे अनादि माना जाता है जिसे रत्नत्रय के पालन करने से समाप्त किया जा सकता है। उसी को निर्वाण या मोक्ष कहते हैं। मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग की समाप्ति ही भवचक्र की समाप्ति है। इसी का विस्तृत विवेचन यहां कर्मकाण्ड में किया गया है।

### २) पंचसंग्रह

सर्वप्रथम हम पंचसंग्रह पर विचार कर लें। पंचसंग्रह नाम से चार ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं - दो प्राकृत में और दो संस्कृत में। प्राकृत में एक दिगम्बर परम्परा का है और एक श्वेताम्बर परम्परा का। संस्कृत में दोनों दिगम्बर परम्परा के हैं - एक लक्ष्मणसुत प्राकृत पंचसंग्रह और दूसरा अमितगतिकृत पंचसंग्रह। इसमें बाधक, बन्धयमान बन्ध के स्वामी, बन्धक कारण और बन्ध के भेद इन पांच तत्त्वों पर विचार किया गया है। दि. प्राकृत पंचसंग्रह आचार्य नेमिचन्द्र की स्वतन्त्र कृति होनी चाहिए। जिसका विषय गोम्मटसार से मिलता-जुलता है। इसमें कर्मस्तव, प्रकृतिसमुत्कीर्तन, जीवसमास, शतक और सत्तरी ये पांच प्रकरण हैं। इन प्रकरणों को ४४५ गाथाओं में व्यवस्थित किया गया है जिसपर ८६४ भाष्य गाथाएं रची गई हैं। इसमें कुछ अंश प्राकृत गद्य में भी है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

श्वेताम्बर सम्प्रदाय का प्राकृत पंचसंग्रह चन्दर्षि महत्तर द्वारा रचित है। इसकी रचना लगभग दशवीं शती की है। इसमें ९६३ गाथाएं हैं जो पांच द्वारों में विभक्त हैं – ग्रन्थशतक, सप्तति, कसायपाहुड, षट्कर्म और कर्मप्रकृति। पंचसंग्रहकार की इस पर स्वोपज्ञ संस्कृत वृत्ति भी है तथा आचार्य मलयगिरि कृत संस्कृत टीका है। यह भी कर्मप्रकृति की तरह प्राकृत गाथाबद्ध है। इसमें पांच अधिकार भी हैं – योगोपयोग विषय मार्गणा, बंधक, बंधव्य, बंधहेतु और बंधविधि।

दि. प्राकृत पंच संग्रह को प्रकाश में लाने का श्रेय पं. परमानन्द जी को जाता है। 'अतिप्राचीन प्राकृत पंचसंग्रह' शीर्षक से उनका लेख अनेकान्त वर्ष ३ कि. ३ में प्रकाशित हुआ था। बाद में पं. हीरालाल द्वारा संपादित होकर भारतीय ज्ञानपीठ से सन् १९६० में प्रकाशित हो चुका है। इस पंचसंग्रह के अन्त में 'इदि पंचसंगहो समत्तो' लिखा मिलता है। इसके अतिरिक्त ग्रन्थकार आदि के विषय में कुछ भी नहीं मिलता। पं. आशाधरजी ने भगवती आराधना की टीका मूलाराधना दर्पण की २१२४ वीं गाथा टीका में 'तदुक्तं पंचसंग्रहे' लिखकर छः गाथाएं उद्घृत की हैं। इससे इतना तो स्पष्ट है कि तेरहवीं शती में यह ग्रन्थ प्राकृत पंचसंग्रह के नाम से प्रसिद्ध हो चुका था। पर उसके रचनाकार के विषय में आशाधरजी भी मौन रहे। पं. कैलाशचन्द्र जी और बालचन्द्रजी ने उसका समय लगभग छठी शती निश्चित कर यह विचार व्यक्त किया है कि आचार्य नेमिचन्द्र जी उसके रचनाकार नहीं है। उनके अनुसार धवलाटीका में वीरसेन ने पंचसंग्रह की गाथाओं को उद्घृत किया है। वीरसेन ने धवला टीका की समाप्ति वि. सं. ८३८ (शक. सं. ७०३) में की और जयधवला टीका वि.सं. ८९४ (शक सं. ७५९) में समाप्त हुई। अतः पंचसंग्रह लगभग छठी शती की रचना होनी चाहिए। उन्होंने प्रबल प्रमाणों के साथ यह समय निश्चित किया है। पर इसकी संभावना अभी भी निरस्त नहीं की जा सकती है कि जिस तरह आचार्य नेमिचन्द्र ने धवला, जयधवला आदि का आधार लेकर गोम्मटसार ग्रन्थ लिखा उसी तरह प्राचीन प्राकृत पंचसंग्रह के आधार पर उसी का संक्षिप्त संस्करण तैयार किया हो जिसे उत्तरवर्ती ग्रन्थकारों ने विशेषतः आशाधरजी ने उद्घृत किया हो। आचार्य अकलंक, वीरसेन आदि के ग्रन्थों में जिस पंचसंग्रह की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गाथाएं उद्घृत हैं वह प्राचीन प्राकृत पंचसंग्रह रहा होगा। आचार्य नेमिचन्द्र के संग्रह का 'पंचसंग्रह' और प्राचीन संग्रह को प्राकृत पंचसंग्रह नाम देकर बाद में विभेदक रेखा खींच दी गई हो। यदि यह संभावना सही हो तो या तो आचार्य नेमिचन्द्र के पंच संग्रह की खोज होनी चाहिए। या फिर प्रस्तुत प्राकृत पंचसंग्रह को आचार्य नेमिचन्द्र सि. च. का संग्रह को ग्रन्थ मान लिया जाना चाहिए। मुझे ऐसा लगता है कि प्रस्तुत प्राकृत संग्रह के संग्रहकार आचार्य नेमिचन्द्र रहे हैं। प्राचीन प्राकृत संग्रह ग्रन्थ को उन्होंने पूरी तरह से इसमें आत्मसात कर लिया और इसी कारण वह आज अनुपलब्ध हो गया। धवलाकार ने जिस प्राकृत संग्रह का उल्लेख किया है वह प्राचीन प्राकृतसंग्रह रहा होगा जो आज उपलब्ध नहीं होता।

**जीवकाण्ड और पंचसंग्रह**

१) जीवकाण्ड में बीस प्ररूपणाओं का कथन किया गया है – गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा १४ मार्गणाएं और उपयोग। इन्हीं प्ररूपणाओं का वर्णन पंचसंग्रह के जीवसमास नामक अधिकार में मिलता है। जीवसमास की अधिकांश गाथाएं जीवकाण्ड में यथावत् मिल जाती हैं। सत्प्ररूपणा में इन वीस प्ररूपणाओं का ऐसा कथन नहीं मिलता।

२) जीवकाण्ड का संकलन षड्खण्डागम के प्रथम खण्ड जीवट्ठाण के सत्प्ररूपणा और द्रव्य परिमाणानुगम नामक अधिकारों की धवलाटीका के आधार पर किया गया है।

३) लगता है, जीवकाण्ड पंचसंग्रह का संक्षिप्तीकरण है। पंचसंग्रह के ही विषय को जीवकाण्ड में विस्तार दिया गया है। इस विस्तार को हम गाथाओं की संख्या के आधार पर इस प्रकार देख सकते हैं –

| | विषय | जीवकाण्डगत गाथाएं | पंचसंग्रहगत गाथाएं |
|---|---|---|---|
| १) | गुणस्थान | ६८ | ३० |
| २) | जीवसमास | ४८ | ११ |
| ३) | पर्याप्ति | ११ | २ |
| ४) | प्राण | ५ | ६ |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५) | संज्ञा | ५ (स्वामीकथन विशेष) | ५ |
| ६) | मार्गणा | जीवों की संख्या का कथन यहां नहीं है | |
| ७) | इन्द्रियमार्गणा | इन्द्रिय विषय का विस्तार यहां नहीं है | |
| ८) | कायमार्गणा | त्रसों का वासस्थान, जीवों से यहां नहीं है अप्रतिष्ठित शरीर, स्थावर जीवों के शरीर का आकार | |
| ९) | कषाय मार्गणा | कषायों का भेद–प्रभेद यहां नहीं है | |
| १०) | ज्ञान मार्गणा | श्रुतज्ञान के वीसभेद, अवधिज्ञान १० गाथाएं के भेद १६६ गाथाएं | |
| ११) | लेश्या मार्गणा | विस्तृत विवरण यहां नहीं है | |
| १२) | सम्यक्त्व मार्गणा | सम्यक्त्व के भेद, छह द्रव्य, यहां नहीं है नव पदार्थ वर्णन | |

यहां यह भी उल्लेखनीय है अमितगति ने अपने संस्कृत पंच संग्रह को लिखते समय प्राकृत पंचसंग्रह तथा गोम्मटसार को गहराई से देखा था और उसका यथावश्यक उपयोग भी किया था। उन्होंने ३६३ मिथ्यामतों का संकलन कर्मकाण्ड से लिया। प्रा. पंचसंग्रह में यह है ही नहीं। जीवकाण्ड के कषाय मार्गणा में पंचसंग्रह की अपेक्षा अधिक विस्तार दिया गया है विषय को। इससे इतना तो स्पष्ट है कि अमित गति का संस्कृत पंचसंग्रह गोम्मटसार और प्राकृत पंचसंग्रह को सामने रखकर संकलित किया गया है। इसी तरह धवला में भी पंचसंग्रह की बहुत–सी गाथाएं उद्घृत हुई हैं। जीवसमास नामक प्रकरण से धवला में 'जीवसमा ए पि उत्तं' कहकर धवलाकार ने पंचसंग्रह का स्वयं उल्लेख भी कर दिया है।

पंचसंग्रह में प्रथम प्रकरण जीवसमास है और षड्खण्डागम के प्रथम खण्ड का नाम 'जीवस्थान' है। दोनों का अर्थ लगभग समान है जो जीवों की विविध जातियों के परिज्ञान से संबद्ध है। यह परिज्ञान सत्प्ररूपणादि आठ अनुयोगद्वारों के माध्यम से कराया गया है। दोनों में प्राचीन गाथाएं समान रूप से उद्घृत हुई हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्राकृत पंचसंग्रह की चौथी गाथा के बाद के गद्य भाग में मूल प्रकृतियों के विवरण पर षडखण्डागम के जीवस्थान की द्वितीय चूलिका का प्रभाव दिखाई देता है। दोनों ग्रन्थों में इस प्रकरण को प्रकृतिसमुत्कीर्तन कहा गया है। षड्खण्डागम की धवलाटीका से प्राचीन गाथाओं की एक लम्बी संख्या पंचसंग्रह के जीवसमास नामक अधिकार में उपलब्ध होती हैं।

**लब्धिसार – क्षपणसार**

इसमें ६४३ गाथाएं हैं। लब्धिसार–क्षपणसार गोम्मटसार का ही उत्तरभाग है। लब्धिसार में कर्मबन्धन से मुक्त होने का उपाय बताया गया है। और यह उपाय है सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्र की प्राप्ति। सम्यग्दर्शन की प्राप्ति की पृष्ठभूमि में पांच लब्धियां होती हैं – क्षयोपशम, विशुद्धि, देशना, प्रायोग्य और करणलब्धि। इनमें करणलब्धि से ही सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है। यह करणलब्धि अधःकरण, अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण की प्राप्ति से होती है। इसी से प्रथमोपशम सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है। दर्शनमोहनीय कर्म का क्षय होने से क्षायिक सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है। क्षायिक सम्यग्दृष्ट जीव उसी भव में या तीसरे/चौथे भव में मोक्ष प्राप्त करता है। क्षायिक सम्यक्त्व के साथ दर्शनलब्धि का वर्णन समाप्त हो जाता है।

चारित्रलब्धि में एकदेशचारित्र को अनादि मिथ्यादृष्टि जीव उपशम सम्यक्त्व के साथ ग्रहण करता है और सादिमथ्यादृष्टि जीव उपशम या वेदक सम्यक्त्व के साथ ग्रहण करता है। सकल चारित्र तीन प्रकार का होता है – क्षायोपशमिक, औपशमिक और क्षायिक। क्षायोपशमिक चारित्र छठे और सातवें गुणस्थान में होता है। वेदक सम्यग्दृष्टि जीव को पहले क्षायिक या द्वितीयोपशम सम्यक्त्व उत्पन्न होता है फिर चारित्रमोह का उपशम करता है। तब वह ग्यारहवें उपशान्त कषाय गुणस्थान में पहुंचता है। अन्तर्मुहुर्तकाल के बाद वहां से उसका पतन हो जाता है। द्वितीयोपशम सम्यक्त्व का काल भी अन्तमुहुर्त है।

चारित्रमोह का क्षय होने पर जीव बारहवें क्षीणमोह गुणस्थान में पहुंचता है। फिर ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय और अन्तराय कर्म को नष्टकर तेरहवें संयोगकेवली गुणस्थान में पहुंचता है और सर्वज्ञ बन जाता है। अन्तर्मुहूर्त प्रमाण आयु शेष रहने

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पर शेष चारों आघातिया कर्मों का नाश करके तीसरे शुक्लध्यान के द्वारा अयोगकेवली हो जाता है और मुक्त बन जाता है।

६४९ गाथाओं में से टीकाकार नेमिचन्द्र ने मात्र ३९१ गाथाओं तक ही टीका लिखी है। यहां तक चारित्रमोह की उपशमना का कथन किया गया है। आगे के चारित्रमोह क्षपणा वाले भाग पर माघचन्द्र त्रैविद्य ने संस्कृत टीका लिखी है और उसे क्षपणसार की संज्ञा दी है।

### द्रव्यसंग्रह

आचार्य श्रुतसागरसूरि के समय तक द्रव्यसंग्रह के कर्ता के रूप में सि.च. नेमिचन्द्र का ही स्मरण किया जाता था। जैसा निम्न श्लोक से पता चलता है – दंसण पुव्वं णाणं, छद्मत्थाणं ण दोण्णि उवओगा। जुगवं जम्हा केवलि णाहे जुगवं तुदे दो वि । पर पं. मुख्तार, द्रव्यसंग्रह (३.६.४४) आदि विद्वानों ने इसे नेमिचन्द्र सिद्धान्तदेव की कृति मानी है। डॉ. दरबारी लाल कोठिया ने द्रव्यसंग्रह की प्रस्तावना में यह सिद्ध किया है कि इसके रचयिता केशोरायपाटन (कोटा) वासी और भोजदेव कालीन (११वीं शती) सिद्धान्तदेव नेमिचन्द्र हैं, सि.च. नेमिचन्द्र नहीं। उन्हें नेमिचन्द्र सिद्धान्तदेव या नेमिचन्द्र मुनि कहा जाता था। वृहद् द्रव्यसंग्रह के टीकाकार ब्रह्मदेव ने उनका परिचय भी दिया है। कोठिया जी ने चार नेमिचन्द्र का उल्लेख किया है प्रथम नेमिचन्द्र सि.च. द्वितीय वसुनन्दि सिद्धान्तदेव, तृतीय नेमिचन्द्र गोम्मटसार की जीवतत्त्वप्रदीपिका संस्कृत टीका के रचयिता और चतुर्थ नेमिचन्द्र द्रव्यसंग्रह के रचयिता। द्रव्यसंग्रहकार के रचयिता नेमिचन्द्र सिद्धान्तदेव थे जिनका समय वि.सं. ११२५ के आसपास होना चाहिए। लघुद्रव्य संग्रह (२५ गा.) और वृहद् द्रव्यसंग्रह (५८ गा.) ये दो ग्रन्थ उन्हीं के हैं। वृहद् द्रव्यसंग्रह पंचास्तिकाय की शैली पर लिखी गई है। इसके बावजूद अभी भी यह प्रश्न यथावत् है कि द्रव्यसंग्रह के रचयिता सिद्धान्तचक्रवर्ती नेमिचन्द्र हैं या सिद्धान्तदेव नेमिचन्द्र। हमने इसीलिए अपने इस संग्रह में द्रव्यसंग्रह को भी समाहित किया है क्योंकि त्रिलोकसार टीका के प्रारम्भ में माधवचन्द्र ने अपने गुरु का नाम नेमिचन्द्र सिद्धान्तदेव लिखा है और अन्तिम गाथा की टीका में स्वकीय गुरु नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रीणां अथवा ग्रन्थकर्तृणां नेमिचन्द्र

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सिद्धान्त देवानाम्, लिखकर सिद्धान्त चक्रवर्ती और सिद्धान्तदेव पद का प्रयोग एक ही व्यक्तित्व के लिए किया गया है।

द्रव्यसंग्रह भी आगमिक ग्रन्थों के द्रव्य विषयक तत्त्व का संग्रह है। साधारण पाठक के लिए यह ग्रन्थ अत्यन्त उपयोगी है। पण्डित प्रवर आशाधर ने अपनी अनगारधर्मामृत टीका में और वसुनन्दि सिद्धान्तदेव ने उपासकाध्ययन में नेमिचन्द्र का उल्लेख बडे आदपूर्वक किया है। इसमें छह द्रव्य, सप्त तत्त्व, नौ पदार्थ, पंच परमेष्ठी, ध्यान आदि के लक्षणों को व्यवहार और निश्चयनय की दृष्टि से प्रस्तुत किया गया है। ये लक्षण सुगम, सुबोध और प्रामाणिक हैं।

## त्रिलोकसार

त्रिलोकसार करणानुयोग का ग्रन्थ है जिसमें लोक-अलोक का विभाग, उत्सर्पिणी आदि रूप से कालभेद, चतुर्गति, गुणस्थान, मार्गणा, जीवसमास आदि का वर्णन है। इसमें कुल १०१८ गाथाएं हैं जो ६ अधिकारों में विभक्त हैं - १) लोकसामान्याधिकार, २) भावनाधिकार, ३) व्यन्तरलोकाधिकार, ४) ज्योतिर्लोकाधिकार, ५) वैमानिक लोकाधिकार और ६) नरकर्तिर्यक्लोकाधिकार। इसका आधार ग्रन्थ हैं तिलोयपण्णत्ति और तत्त्वार्थराज वार्तिक के तृतीय तथा चतुर्थ अध्याय। जैन परम्परा में करणानुयोग के अन्य ग्रन्थ हैं - षड्खण्डागम, तिलोयपण्णत्ति, जम्बूद्वीपपण्णत्ति, सूर्यप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति, ज्योतिषकरण्ड, वृहत् क्षेत्रसमास, वृहत् संग्रहणी आदि।

१. लोकसामान्य व नरक अधिकार इसमें लोक, अलोक आदि की परिभाषा देते हुए मान के लोक और लोकोत्तर के भेद से छह भेद बताये गये हैं - मान, उन्मान, अवमान, गणिमान, प्रतिमान और तत्प्रतिमान। गणना के तीन भेद हैं - संख्यात, असंख्यात, और अनन्त। असंख्यात के तीन भेद हैं - परीतानन्त, युक्तासंख्यात, तथा असंख्यातासंख्यात। इसी तरह अनन्त के भी तीन भेद हैं - परीतानन्त, युक्तानन्त और अनन्तानन्त। संख्यात का कोई भेद नहीं। इस प्रकार गणना के कुल २१ भेद होते है - १+३+७+३=२१। इसी अधिकार में चौदह धाराओं का भी वर्णन मिलता है - १. सर्वधारा २. समधारा ३. विषमधारा

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

४. कृतिधारा ५. अकृतिधारा ६. घनधारा ७. अघनधारा ८. कृतिमातृका या वर्गमातृका ९. अकृतिमातृका या अवर्गमातृका १०. घनमातृका ११. अघनमातृका १२. द्विरूपघनधारा और १४. द्विरूपघनाघनधारा।उपमा प्रमाण के ८ भेद हैं – पल्य, सागर, सूच्यंगुल, प्रतरांगुल, घनांगुल, जगच्छ्रेणी, जगत्प्रतर और लोक। अधोलोक और ऊर्ध्वलोक के क्षेत्रफल भी नरकों के पटल आदि का वर्णन हुआ है। इनके क्षेत्रफल निकालने के लिए सामान्य, ऊर्ध्वायत, तिर्यगायत, यवमुरज, यवमध्य, मन्दर, दूष्य और गिरिकटक इन आठ आकृतियों का चित्रण किया गया है।

### २. भावनाधिकार

इसमें भवनवासी देवों और इन्द्रों तथा उनकी भवन संख्या का वर्णन है। ये देव मुनष्य पर्याय में तपश्चरणकर पुण्य संचय करते हैं, देवायु का बंध करते हैं और सम्यक्त्व से च्युत होकर भवनवासी देव होकर मनोहर इष्ट भोग भोगते हैं। परिषद, अनीक आदि देवों का भी विस्तृत वर्णन किया गया है।

### ३. व्यन्तरलोकाधिकार

व्यन्तर देव आठ प्रकार के होते हैं – किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, भूत और पिशाच। इनके परिवार, प्रासाद, नगर विमान आदि का भी वर्णन मिलता है।

### ४. ज्योतिर्लोकाधिकार

चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, प्रकीर्णकतारा ये ज्योतिषी देवों के पांच भेद हैं। इनसे सम्बद्ध द्वीपों और समुद्रों की चर्चा की गई है। उनका व्यास और उनमें रहने वाले जीवों की अवगाहना आदि का भी कथन है। चन्द्र और सूर्य की अवस्थिति, देवियां, संख्या, आयु आदि का वर्णन है।

### ५. वैमानिक लोकाधिकार

इसमें सोलह स्वर्गो, उनके युगलों और इन्द्रों की विस्तृत चर्चा है। उनके नगर, मुकुट चिन्ह, वन, चैत्यवृक्ष, प्रवीचार, आयु, कुल आदि का वर्णन है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**६. नरक-तिर्यग्लोकाधिकार**

इसमें अढाई द्वीप में तथा नन्दीश्वर, कुण्डलगिरि और रूचकगिरि, मेरु, कुलाचल, सरोवर, नदी, कूट, भोगभूमि-कर्मभूमि का विभाग।

त्रिलोकसार के रचयिता आचार्य नेमिचन्द्र ही हैं। उन्होंने उसकी प्रथम गाथा में ''बलगोबिन्द सिंहामणि किरणकलावरुणचरणणह किरणं' लिखकर एक ओर यह व्यक्त किया है कि तीर्थंकर नेमिचन्द्र को बलदेव और कृष्ण दोनों नमस्कार करते थे वहीं टीकाकार माधवचन्द्र की दृष्टि से यह भी प्रतीत होता है कि आचार्य नेमिचन्द्र को बल अर्थात् चामुण्डराय और गोविन्द अर्थात राचमल्लदेव, दोनों प्रणाम करते थे। इसी तथ्य को आचार्य ने त्रिलोकसार की अन्तिम गाथा में भी कह दिया है कि त्रिलोकसार उन्हीं की रचना है -

**इदि णेमिचंदमुणिणा अप्पसुदेणभयणंदिवच्छेठा।**
**रइयो तिलोयसारो खमंतु तं बहुसुदाइरिया ।।गा. १०१८**

त्रिलोकसार पर आचार्य नेमिचन्द्र के शिष्य माधव चन्द्र ने टीका लिखी है। परन्तु आचार्य नेमिचन्द्र ने कुछ गाथाएं वहां 'माहवचंदुद्धरिया' कहकर माधव चन्द्र द्वारा रचित गाथाओं का भी संकलन किया है। उन्होंने परिकर्म, तिलोयपण्णत्ति तथा लोकविभाग आदि ग्रन्थों से भी गाथाएं आहृत की हैं।

इस तरह आचार्य नेमिचन्द्र सि.च. ने दिगम्बर जैन प्राकृत आगमों का आधार लेकर अपने ग्रन्थों की रचना की है। ये ग्रन्थ भले ही संग्रह ग्रन्थ जैसे लगते हों पर उनकी अपनी मौलिकता भी उनमें परिलक्षित होती है। इस दृष्टि से उन्हें मौलिक ग्रन्थों की श्रेणी में रखा जाना चाहिए।

जीवकाण्ड का विषय

केशववर्णी ने अपनी संस्कृत कन्नड टीका जीवतत्त्वप्रदीपका में तीर्थकरों और गणधरों की स्तुति (१-२६) करने के बाद गंगवंशीय राजमल्लदेव के गुरू सिंहनन्दि का उल्लेख किया है। वहीं उनके माहामात्य चामुण्डराय के प्रश्नों के उत्तर में नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती ने महाकर्म प्रकृति प्राभृत से उद्भूत षट्खण्डागम के आधार पर गोम्मटसार अपरनाम पंचसंग्रह की रचना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

की ( अमित. पंच, २)। इसमें बीस जीव प्ररूपणाओं का वर्णन है- १) १४ गुणस्थान, २) १४ जीव समास, ३) पर्याप्ति, ४) १० प्राण , ५) ४ संज्ञा, ६) ४ गतिमार्गणा, ७) ५ इन्द्रिय मार्गणा, ८) ६ कार्यमार्गणा, ९) १५ योगमार्गणा, १०) तीन वेदमार्गणा, ११) ४ कषायमार्गणा, १२) ८ ज्ञानमार्गणा, १३) सात संयम मार्गणा, १४) ४ दर्शनमार्गणा, १५) छह लेश्यामार्गणा, १६) २ भव्यमार्गणा, १७) ६ सम्यक्त्व मार्गणा, १८) २ संज्ञिमार्गणा, १९) दो आहारमार्गणा, और २०) २ उपयोग।

गुणस्थान को प्रारम्भ काल में जीवसमास की संज्ञा मिली हुई थी। जीवसमास का तात्पर्य हैं। जिन में जीव सम्यक् रूप से रहते है। इसी को गुणस्थान कहा जाता है क्योंकि उसी से जीव के मिथ्यात्व आदि परिणामों को पहचाना जाता है। ये गुणस्थान चौदह हैं - १) मिथ्यादृष्टि, २) सासासन, ३) समयग्मिथ्यादृष्टि (मिश्र), ४) अविरत ( असंयत ) सम्यग्मिथ्यादृष्टि, ५) देशसंयत ( विरताविरत ) ६) प्रमत्तविरत, ७) अप्रमत्त, ८) अपूर्वकरण, ९) अनिवृत्तिकरण, १०) सूक्ष्मसांपशय, ११) उपशान्तकषाय, १२) क्षीणकषाय, १३) सयोगकेवली, और १४) अयोगकेवली।

मिथ्यात्वी के पांच भेद हैं-बौद्ध, यज्ञकर्ता ब्राह्मण, तापसी, इन्द्र नामक श्वेताम्बराचार्य, और मस्करी। मिथ्यात्वी आयु, आगम और पदार्थ के स्वरूप पर श्रद्धान नहीं करता सम्यग्मिथ्यात्व में मिथ्यात्व और सम्यक्त्व का मिश्रित रूप रहता है। दही और गुड जैसा (गाथा - २२)। इसमें मारणान्तिक समुद्घात नहीं होता। असंयत गुणस्थान में सम्यक्त्व चल, मलिन और अगाढ होता है। देश संयत से युक्त जीव पंचम गुणस्थानवर्ती होता है। प्रमत्तविरत में संयम के साथ प्रमाद भी रहता है। कषाय कथा - विकथा से यह स्थिति उत्पन्न होती है (गाथा - ४४)।

अप्रमत्तसंयत सकलसंयमी होता है। इसके दो भेद है- स्वस्थानाप्रमत्त और सातिशय अप्रमत्त। परिणामों की विशुद्धता को समझने के लिए अधः प्रवृत्तिकरण के सन्दर्भ में संदृष्टियों का उपयोग बताया। परिणामों की विशुद्धि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

से साधक अपूर्वकरण गुणस्थान में पहुंच जाता है। यहां आचार्य ने उसे अंकदृष्टि और अर्थसंदृष्टि से समझाया है। इस अवस्था में ज्ञानावरणदि रूप कर्मो का अन्धकार दूर हो जाता है और चारित्रमोहनीय कर्म को क्षय करने तत्पर हो जाता है (५४)। अनिवृत्तिकरण गुणस्थान में विशुद्ध परिणामों में कोई भेद नहीं है। इस से चरित्रमोह का उपशम और क्षय होता है (५७)। सूक्ष्मसांपराय में लोभ कषाय सूक्ष्म रूप में शेष रह जाती है। इस अवस्था में साधक सामासिक और छेदोपस्थापना संयम की विशुद्धि से सम्पन्न हो जाता है। फिर उपशान्त कषाय गुणस्थान में पहुंच की पूर्णतः मोह को उपशान्त कर देता हैं यहा कषाय और नोकषाय पूर्ण रूप से उपशान्त हो जाती है। क्षीणकषायी में वह समस्त मोहनीय कर्म प्रकृतियों से क्षीण होकर क्षीणकषापी बन जाती है। यथाख्यात चरित्र से पवित्र और निष्कलुष हो जाता है (६१)। संयोग केवली अवस्था में केवलज्ञान की प्रखर किरणों को विखेरने वाली दिव्य ध्वनि प्रगट हो जाती है और क्षायिक सम्यक्त्व, क्षायिक चरित्र, केवलज्ञान, केवलदर्शन, दान, लाभ, भोग, उपभोग, वीर्य इन नौ केवल लब्धियों की अभिव्यक्ति से परमात्मावस्था प्राप्त हो जाती है। घातिया कर्मो के निर्मूल हो जाने से जिन बन जाता है। वही साधक बाद में मनोयोग, वचनयोग और काययोग से विरहित होकर अयोगकेवली बनकर परमेष्ठी हो जाता है (६५)।

### जीवसमास प्ररूपणा

जीव समास में जीवों को जानने की प्रक्रिया का वर्णन है। त्रस-स्थावर, वादर-सूक्ष्म, पर्याप्त-अपर्याप्त, प्रत्येक- साधारण ये चार युगल हैं। इन युगलों मे सदृश परिणाम रूप धर्म को देखा जाता है। ये जीवसमास १४ हैं - एकेन्द्रिय के वादर-सूक्ष्म, विकलत्रय के दो -तीन-चार इन्द्रिय जीव, पंचेन्द्रिय के संज्ञी असंज्ञी । ये सात भेद पर्याप्त -अपर्याप्त भेद से गुणाकर १४ हो जाते हैं। विस्तार से यही भेद ५७ हो जाते हैं। इनके अवान्तर भेद भी होते हैं। ये जीवसमास स्थान संसारी जीवों के ही होते हैं, मुक्त जीवों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के नहीं। वे ज्ञान दर्शनोपयोग युक्त होते हैं। उनमें त्रस-स्थावर जैसे भेद नहीं होते। यहां स्थानाधिकार पूर्ण हो जाता है (७०-८१ )।

योनि प्ररूपणा में योनि के आधार पर जीवों का वर्गीकरण हुआ है। शंखावर्त आदि योनियों की चर्चा करते हुए लेखक ने संमूर्छन आदि योनि भेदों को स्पष्ट किया है। संक्षेपतः ९ योनियां हैं और विस्तार से ८४ लाख योनियां निर्दिष्ट है। इसी सन्दर्भ में अवगाहना, उसके स्वामी आदि की भी चर्चा की गई है। (८२-११७)।

पर्याप्ति प्ररूपणा में अलौकिक गणि की व्याख्या करते हुए मान, अनन्तानक्त, असंख्यात, शलाका आदि के स्वरूप को स्पष्ट किया है। उपमान, अंगुल, योजन, पल्य, आदि रूप से उपमा प्रमाण पर विचार किया गया है। शक्ति की निष्पत्ति को पर्याप्ति कहा जाता है (११८-१२८)।

प्राण प्ररूपणा में प्राण की व्याख्या की गई है। पौद्गलिक व्यापार को द्रव्यप्राण कहते हैं और चेतन के व्यापार रूप को भावप्राण कहा जाता है। प्राणों की संख्या दस है-५ इन्द्रियप्राण, मनोबल, बचन बल, कायबल, श्वासोच्छ्वास और आयुप्राण। इन प्राणों की स्वामियों की भी चर्चा हुई है।

संज्ञा प्ररूपणा में आहार, भय, मैथुन और परिग्रह इन चार प्रकार की इच्छाओं का विवरण है। संज्ञा का अर्थ है इच्छा। गुणस्थान की दृष्टिसे इनका वर्णन हुआ है।

गति आदि १४ मार्गणाओं के नाम ये हैं - गति, इन्द्रिय, काय, योग, वेद, कषाय, ज्ञान, संयम, दर्शन, लेश्या, भव्य, सम्यक्त्व, संज्ञी, और आहार (१४२)। इनके आधार पर जीवों को जाना/समझा जाता हैं। गति भवान्तर में गमन का प्रतीक है। ये गतियां चार हैं नरक, तिर्यंच, मनुष्य, और देव। संसार से विलक्षण एक सिद्धगति भी है। यहा आचार्य ने इन गतियों में रहने वाले जीवों की संख्या का परिगणन किया है।

इन्द्रियां आत्मा का चिन्ह है। इन्द्रियां पांच है - स्पर्श, रस, घाण, चक्षु, और श्रोत्र। इन इन्द्रियों के विषय का क्षेत्र दुगना होता जाता है। यहां

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उनके प्रमाण का विस्तृत उल्लेख है। आकार, अवगाहना, संख्या आदि का भी (१६४-१८०)।

काय मार्गणामें जीवों के त्रस और स्थावर के रूप में दो भेद किये गये हैं। इसी को काय कहा है। स्थावर के पांच भेद है- पृथ्वी, अप्, तेज, वायु और वनस्पति। इन सभी के भेद-प्रभेदों का वर्णन यहां हुआ हैं। प्रथम चार वादर और सूक्ष्म में विभाजित है। वनस्पतिकायिक के दो भेद हैं - प्रत्येक शरीर ( एक जीव का एक शरीर ) और सामान्य शरीर । उनके प्रतिष्ठित (अश्रित) और अप्रतिष्ठित (अनाश्रित) ये दो भेद हैं। और भी भेद-प्रभेद हैं उनके त्रस जीव दो इन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक होते हैं। उन सभी की संख्या आदि का भी वर्णन है (१८१-२१५)।

योग मार्गणा में मन, वचन, कायवर्गणा की शक्ति या प्रवृत्तियों से जो कर्मों का ग्रहण होता है और प्रदेशों में हलन-चलन की प्रक्रिया होती है उसका विवेचन है। सत्य, असत्य, उभय, अनुभय रूप पदार्थों में ये सारी प्रवृत्तियां होती ही रहती हैं। सत्यादि के भी भेद-प्रभेदों का विवेचन यहां हुआ है। यहां यह प्रश्न उठाया गया है कि संयोग केवली की दिव्यध्वनि कैसे सत्य और अनुभय वचन योग रूप होती है ? समाधान यह है कि उत्पत्ति के समय वह अनक्षरात्मक होती है अतः वह श्रोता के श्रोत्र प्रदेश तक अनुभय रूप रहती है। उसके बाद संशयादि को दूर करके सम्यग्ज्ञान को उत्पन्न करने वाली होती है इसलिए सत्यवचन सिद्ध होती है। सयोगकेवली में मनोयोग उपचार से माना गया हैं। औदारिक आदि पाचों शरीरों का भी विवेचन हुआ है। (२१६-२७०)

वेद मार्गणा में चारित्र मोहनीय का भेद नोकषाय की पुरूषवेद, स्त्रीवेद, नयुंसकवेद का सयुक्तिक वर्णन हुआ है (२७१-२८१)। कषाय मार्गणा में कषाय प्रामृत के आधार पर कषाय का विवेचन किया गया है (२८२-२९१)। कषाय मोहनीय कर्म रूप है। चारों कषाय क्रमशः पत्थर, पृथ्वी, घूलि और जल रेखा के समान है। ज्ञान मार्गणा में ज्ञान के आधार

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पर विवेचन हुआ है। ज्ञान भूतार्थ (सत्रूपार्थ) का प्रकाशक होता है। तत्त्वश्रद्धा उसका कार्य है। ज्ञान प्रत्येक्ष और परोक्ष के भेद से दो प्रकार का है। वह आठ प्रकार का भी है- मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय, केवलज्ञान, कुमति, कुश्रुत और कुअवधि। इनमें प्रथम पांच सम्यज्ञान है और अन्तिम तीन मिथ्याज्ञान है। केवलज्ञान क्षायिक ज्ञान है और शेष क्षायोपशमिक ज्ञान है। श्रुतज्ञान के दो भेद है- अक्षरात्मक और अनक्षरात्मक। उसक बीस भेदों की भी विस्तृत चर्चा हुई है अर्थसंदृष्टियों आदि के माध्यम से। द्वादशांग पर भी विस्तृत जानकारी मिलती है। अंगबाह्य पर भी। अन्य ज्ञानों पर भी चर्चा हुई है (२९९-४६४)।

संयम मार्गणा में व्रत, समिति, कषाय, आदि का निग्रह, त्याग और जय को संयम बताया है (४६५)। यह संयम तीन प्रकार का है - सामायिक छे दोष स्थापना और परिहारविशुद्धि। सयोगी और अयोगी जिन यथाख्यात संयमी होते हैं।

सामान्य विशेषात्मक पदार्थों का निर्विकल्प स्वरूप मात्र जैसा है वैसा जीव के साथ स्व-पर सत्ता का अवभासन दर्शन है। और इसी से दर्शन मार्गणा फलित होती है। कषायों से अनुरंजित योग प्रवृत्ति लेश्या है जो बन्ध का कारण होती है। इन लेश्याओं म संक्रमण होता रहता है। गति, स्वामी, लघना, क्षेत्र, काल, संख्या आदि की दृष्टि से लेश्या पर यहां विचार किया गया है। भव्यमार्गणा में भव्य-अभव्य के विषय में विचार किया गया है। यही पुद्गलपरिवर्तन के तीन प्रकारों को भी प्रस्तुत किया गया है। सम्यक्त्व मार्गणा में षड् द्रव्यों और नव पदार्थों पर, संज्ञी मार्गणा में संज्ञा - असंज्ञी पर तथा आहार मार्गणा में आहारक और अनाहारक पर चिन्तन प्रस्तुत किया गया है। अन्तिम अधिकारों में उपयोग, ओध और आलाप के सन्दर्भ में विचार हुआ है।

इस प्रकार जीवकाण्ड के बाईस अधिकारों में अशुद्ध जीव का गुणस्थानों तथा मार्गणा स्थानों के माध्यम से विचार किया गया हैं। इसका सम्बन्ध जीव द्रव्य की संसारावस्था से है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

टीकाएं

इन टीकाओं के अतिरिक्त एक पंजिका टीका है जो ५००० श्लोक प्रमाण है। यह संस्कृत-प्राकृत मिश्रित शैली में रचित है। इसके रचयिता है गिरिकीर्ति जिन्होंने उसे शक सं. १०१६ ( वि.सं ११५१) में लिखा था। इसी का आधार लेकर अभयचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने आद्य ३८२ गाथाओं पर संस्कृत टीका लिखी। केशववर्णी ने जीवतत्त्व प्रदीपिका नामक संस्कृत -कन्नड मिश्रित टीका की रचना की सन् १३५९ में, इसके बाद हिन्दी, अंग्रेजी में भी अनेक टीकाएं लिखी गई हैं।

## कर्मकाण्ड का प्रकृति समुत्कीर्तन

कर्मकाण्ड एक अध्यात्मशास्त्र है क्योंकि वह आत्मा के स्वरूप पर विचार करता है। शुद्ध आत्मिक अधिष्ठान को अध्यात्म कहा है (द्रव्य, ५७)। साधारणतः कर्म का तात्पर्य है खाना, पीना आदि क्रिया। दार्शनिक क्षेत्र में इसी का अर्थ विकास हुआ और उसे शुभ-अशुभ रूप अर्थों में प्रयुक्त किया जाने लगा। महापुराण में इसी कर्म को ब्रह्मा कहकर अनेक पर्यायार्थक शब्द दिये, जैसे विधि, सृष्टा, विधाता, दैव, पुराकृत कर्म, ईश्वर। इसका स्पष्ट अर्थ है कि हमारी सारी क्रियायें हमारे कर्म का रूप ले लेती हैं। यही कर्म गरीब, अमीर, सुखी, दुःखी, ज्ञानी-अज्ञानी जैसे भेद कर देते हैं। इसी आधार पर आत्मवाद, परलोकवाद, ईश्वरवाद आदि जैसे सिद्धान्तों का जन्म हुआ और चार्वाक् को छोडकर सभी दर्शनों या धर्मो में किसी न किसी रूप में कर्मवाद को स्थान मिला। यही कर्म संस्कार का रूप ले लेते हैं। नैयायिक - वैशेषिक इसी को धर्म या अधर्म के नाम से पुकारते हैं। बौद्धों ने इसी को वासना या अनुशय कहा है। सांख्यों ने उसे संस्कार की संज्ञा दी, योगदर्शन में उसे वृत्ति या संस्कार कहा जाता हैं। ये शुभ-अशुभ या कुशल-अकुशल रूप संस्कार हमारी वृत्ति और प्रवृत्ति के सूचक हैं जो संसार में जन्म-मरण की प्रक्रिया में लगे रहते हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जैन दर्शन ने इसी संस्कार, वृत्ति या प्रवृत्ति पर गम्भीर चिन्तन-मन्थन किया और उसे हमारी राग ईर्ष्यादिक क्रियाओं से जोड दिया और कहा कि ये कर्म एक वस्तुभूत पदार्थ हैं जो रागी-द्वेषी व्यक्ति की क्रिया से आकृष्ट होकर दूध-पानी की तरह घुल-मिल जाता है और जीव के साथ बंध जाता है। कालान्तर में यही कर्म जीव को अच्छे बुरे फल देने में निमित्त बन जाते हैं। हमारी मन, वचन, काय की प्रवृत्ति का निमित्त पाकर स्वयं परिणमन करते हैं। इसी को पौंद्‌गलिक कर्मबन्ध कहा जाता है जो जैनधर्म की विशेषता है। तत्त्वार्थसूत्र में इसी कर्मबन्ध को पुद्‌गलानादत्ते स बन्धः।

यह कर्म पौद्‌गलिक है। उसे अदृष्ट कहकर आत्मा का गुण नहीं माना जा सकता अन्यथा वह संसार परिभ्रमण में कारण नहीं हो सकेगा। अतः जीव और पुद्‌गल दोनों अनादि हैं। राग-द्वेषादि भाव उस कर्म के कारण हैं। उनमें निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध है, कर्ता-कर्म सम्बन्ध नही हैं। जीव के परिणामों का निमित्त पाकर संसारी आत्मा के विकार भाव तथा चतुर्गति भ्रमण में व्यवहार से निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध है, कर्ता-कर्म सम्बन्ध नहीं है (समयसार, गाथा ८०-८२)। पं. कैलाशचन्द्र जी शास्त्री ने इस सन्दर्भ में बहुत अच्छा लिखा है। उनका कहना है कि अध्यात्म में कर्ता-कर्म भाव दो द्रव्यों में नहीं माना जाता है क्योंकि उनमें व्याप्य-व्यापक भाव नहीं रहता है। जीव और कर्म में उपादानमूलक कर्ता-कर्म भाव कदाचित् किसी भी दर्शन में नहीं माना जाता। फिर भी निमित्त को हेतुकर्ता मानने वालों का ऐसा कथन है कि जीव और कर्म दोनों परस्पर में प्रेरक निमित्त है। अर्थात् जीव के परिणामों से प्ररित होकर पुद्‌गल कर्म रूप परिणमन करता है और पुद्‌गल कर्म से प्ररित होकर जीव रागादि रूप परिणमण करता है (प्रवचनसार, गाथा, ११७)।

यहां यह उल्लेखनीय है कि कर्म सिद्धान्त का वर्णन द्रव्यकर्म के आधार पर किया गया है। प्रकृति अनुयोगद्वार में प्रकृति में निक्षेपों का वर्णन करते हुए नोआगम द्रव्य प्रकृति के दो भेद किये हैं - कर्मप्रकृति और

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

नोकर्मप्रकृति। ज्ञानावरणदि कर्म भेद कर्मप्रकृति के हैं। अतः कर्मसिद्धान्त में पुद्गल द्रव्य कर्म को लेकर ही वर्णन मिलता है। किन्तु आचार्य कुन्दकुन्द ने सर्वप्रथम जीव और कर्म के विवेचन में व्यवहार के साथ निश्चय या परमार्थ स्थिति को स्पष्ट किया है। (पंचास्तिकाय, गाथा ५७-६० ) ।

निश्चयनय और व्यवहारनय वस्तुतः कथन शैली है। एक नय दृष्टि वस्तु के स्वाश्रित मूल रूप को व्यक्त करती है और दूसरी नय दृष्टि पराश्रित है, पर के निमित्त से होने वाले भावों का वर्णन करती है। जैसे - निश्चयनय से जीव और शरीर पृथक्-पृथक् हैं परन्तु व्यवहारनय के अनुसार जीव और शरीर एक है। इसी तरह आत्मा में कर्म का निमित्त पाकर होने वाले जो भावादि हैं वे भी व्यवहार से जीव या जीव के कहे जाते हैं किन्तु यथार्थ में वे जीव नहीं हैं (समयसार, ५६)।

### जीव और कर्म का बन्ध

जीव और कर्म, दोनों स्वतन्त्र द्रव्य हैं। इसीलीए शुद्ध जीव को कर्म का बन्ध नहीं होता किन्तु कर्म-बद्ध अशुद्ध जीव को ही पौद्गलिक कर्म का बन्ध होता है। इस कर्मबन्ध का फल देने वाला कोई ईश्वर नहीं, बल्कि कर्म स्वयं यथासमय फल देते हैं। व्यक्ति कर्म स्वयं करता है और उसका फल भी स्वयं भोगता है। जैनेतर दर्शनों में प्रायः फल भोगने में जीव परतन्त्र है। उनकी दृष्टि से जड्कर्म स्वयं फल नहीं दे सकता। अतः उसे कर्म फल देने वाला ईश्वर होता है। जैनधर्म इसे नहीं मानता। यदि कर्म करते समय जीव के भाव अच्छे होते हैं तो बंधने वाले कर्म परमाणुओं पर उनका प्रभाव अच्छा पडता है और कालान्तर में वे ही परमाणु अच्छा फल मिलने में निमित्त होते हैं। यदि भाव बुरे होते हैं तो उनका प्रभाव भी बुरा पडता है और उसका फल भी बुरा होता है। इसमें ईश्वर की क्या आवश्यकता है?

जैन दर्शन में कर्म सिद्धान्त का महत्त्व सर्वंपरि है क्योंकि यहां ईश्वर के स्थान पर स्वकृत कर्मो का फल दाता कर्मों को ही माना गया है। जीव पुद्गल आदि षड्द्रव्यों में यह संसार मात्र जीव और पुद्गल द्रव्यों के संमिलन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

का फल है, शेष द्रव्य निमित्त मात्र होते हैं। ये सभी द्रव्य नित्य और अवस्थित हैं। पुद्गल द्रव्य २३ वर्गणाओं में विभक्त है जिनमें एक कार्माण वर्गणा है जो सकल लोक में व्यप्त है। जीव के मन, वचन और काय के परिस्पन्द का निमित्त पाकर यह कर्माण वर्गणा जीव के साथ सम्बद्ध हो जाती है। वह आठ वर्गों में विभक्त है। जीव के क्रोधादि कषायों के अनुसार उनका स्थिति बन्ध होता है, आत्मा के साथ उनका बंधाव रहता है और तीव्र या मन्द कषाय भावों के अनुसार उनमें फल देने की शक्ति रहती है जिसे अनुभाग बन्ध कहा जाता है। जीव के कषायादिक भावों का निमित्त पाकर कर्म स्वयं बंधता है आत्मा के साथ और अपना फल स्वयं देता है। इसी कर्मबन्धन से मुक्ति का नाम मोक्ष है। संसार और मोक्ष की यही कहानी है।

आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने गोम्मटसार की रचना चामुण्डराय के लिए की थी षड्खण्डागम के आधार पर वि. सं. १०३७-४० में। गोम्मटसार के दो खण्ड हैं- जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड। प्रस्तुत आलेख मात्र कर्मकाण्ड से सम्बद्ध है। कर्मकाण्ड आठ अधिकारों में विभक्त है - १) प्रकृति समुत्कीर्तन, २) बन्धोदय सत्त्वाधिकार, ३) सत्त्वस्थान भंगाधिकार, ४) त्रिचूलाधिकार, ५) स्थानसमुत्कीर्तनाधिकार, ६) आश्रवाधिकार, ७) भवचूलिकाधिकार, और ८) त्रिकरणचूलिकाधिकार। ये सभी अधिकार गम्भीर और दुष्प्रवेश्य हैं। अतः प्रस्तुत आलेख में हम मात्र प्रकृति समुत्कीर्तन नामक प्रथम अधिकार पर विचार करेंगे। कर्मकाण्ड एक संग्रह ग्रन्थ है जो षड्खण्डागम के आधार पर लिखा गया है।

### प्रकृति समुत्कीर्तन

प्रकृति का अर्थ है स्वभाव। अर्थात्, इस अधिकार में जीव और कर्म के स्वभाव पर विचार किया गया है। जैनदर्शन में जीव अथवा आत्मा का स्वतन्त्र अस्तित्व है, अहं, सुख, दुःख आदि तत्त्वों का वह आधार है। उसके बिना जड तत्त्व की भी सिद्धि नहीं हो सकती। जड तत्त्वों से चेतन तत्त्व की उत्पत्ति नहीं हो सकती। पुनर्जन्म, स्मृति, ज्ञान, संशय आदि जैसी क्रियाएं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भी आत्मा को माने बिना बन नहीं सकती। अतः आत्मा के अस्तित्व को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। वह अनादि और अनन्त है। जीव का मूल लक्षण है उपयोग। उपयोग का तात्पर्य है चेतन तत्त्व जो अनन्त दर्शन, अनन्तज्ञान, अनन्तसुख और अनन्तवीर्य नामक अनन्त चतुष्टय से युक्त है। परन्तु ज्ञानावरणादि अष्टकर्मों के कारण उसका यह स्वरूप आवृत हो जाता है। उसकी विशिष्ट शक्तियां प्रच्छन्न हो जाती हैं ओर वह जन्म- मरण रूप संसार में संसरण करने लगता है।

आत्मा का स्वभाव रागादि रूप परिणमन करना है और कर्म का स्वभाव रागादि उत्पन्न करना है। जैन दर्शन में कर्म को 'कार्माणशरीर' कहा जाता है और उसे पौद्गलिक माना गया है। मूर्त सुख, दुःखादि का वेदना या अनुभव कराने वाला कोई मूर्तिक पदार्थ ही होना चाहिए। यह मूर्तिक पदार्थ हमारा कर्म ही है। उसके संयोग से हमारी कार्मिक वृद्धि होती है। आत्मा और कर्म का सम्बन्ध अनादि है। अमूर्त जीव मूर्त कर्म से कैसे बंध ाता है ? इस प्रश्न के उत्तर में कहा गया है कि जैसे स्वर्ण- पाषाण में स्वर्ण और पाषाण का सम्बन्ध अनादि कालीन है उसी तरह जीव और कर्म का सम्बन्ध अनादि कालीन है (गाथा, १)

आत्मा शुद्ध नय से अनन्त चतुष्टय रूप शुद्ध भावों का कर्ता है पर व्यवहारतः वह ज्ञानावरणादि अष्ट द्रव्यकर्मों, आहारादि छह पर्याप्तियों के योग पुद्गल रूप नोकर्मों तथा बाह्य घट- पटादि द्रव्यों का कर्ता है। वह जीव नोकर्मों का ग्रहण प्रतिसमय करता रहता है सभी प्रदेशों से उसी तरह जिस तरह तपा हुआ लोहपिण्ड सभी प्रदेशों से जल-ग्रहण करता है। योग के अनुसार समय-समय में जो कर्म परमाणुओं का बन्ध होता है उसे 'समयप्रबद्ध' कहा जाता है। ( गाथा ३-४)

सामान्य कर्म द्रव्यकर्म है, वह पुद्गल पिण्ड है और उस पिण्ड में रहने वाली फल देने की शक्ति भावकर्म है। अज्ञानादि भी भावकर्म है। अष्ट कर्मों के यथावत् कार्य हैं। वे घातिया और अघातिया कर्मों में विभक्त हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय ये चार कर्म घातिया कर्म हैं और शेष चार कर्म अघातिया कर्म कहे जाते हैं। घातिया कर्म उन्हें इसलिए कहते हैं क्योंकि वे जीव के गुणों का घात करते हैं। ये गुण हैं - केवलज्ञान, केवलदर्शन, अनन्तवीर्य, क्षायिक सम्यक्त्व, क्षायिक चारित्र, क्षायिकदान आदि क्षायिक गुण, मति, श्रुत, अवधि और मनः पर्ययज्ञान। इनमें मोहनीय कर्म सर्वाधिक घात करने वाला होता है।

अघातिया कर्मों में वेदनीय कर्म साता- असाता रूप रहते हैं। आयुकर्म जीव को अज्ञान, असंयम तथा मिथ्यात्व के कारण चारों गतियों में रोके रहता है। नामकर्म जीव को नरकादि गतियों में, औदारिकादि शरीरों में तथा एक गति से दूसरी गति में परिणमन कराता है। और गोत्र कर्म जीव के आचरण की संज्ञा है। उच्च आचरण को उच्चगोत्र और निम्न आचरण को निम्न गोत्र कहा जाता है।

इन कर्मों के स्वभाव की चर्चा करते हुए आचार्य नेमिचन्द्र ने उपमा के माध्यम से स्पष्ट किया कि जैसे देवता के मुख पर पडा वस्त्र, राजद्वार पर खडा द्वारपाल, शहद लपेटी तलवार, मदिरा, हलि चित्रकार, कुम्हार और भण्डारी का जैसा स्वभाव होता है, वैसा ही स्वभाव इन कर्मों का होता है। (गाथा, ३१)।

इसके बाद ज्ञानावरण आदि के उत्तर भेद क्रमानुसार, ५, ९, २, २८, ४, ९३, अथवा १०३, दो और पांच होते हैं। और फिर उनके कार्यों का उल्लेख है विस्तार से १) इस प्रसंग में एक शंका को उपस्थित कर उसका समाधान किया गया है। शंका है - अभव्य के मनःपर्यय और केवलज्ञान की शक्ति है या नहीं। समाधान में कहा गया है कि द्रव्यार्थिकनय से अभव्य में दोनों शक्तियां विद्यमान हैं परन्तु पर्यायर्थिक नय से उन शक्तियों की अभिव्यक्ति असम्भव होती है। जैसे अन्धपाषाण में द्रव्यदृष्टि से स्वर्णशक्ति है पर वह व्यक्त नहीं हो सकती।

यहां मोहनीय के चार भेद बताये हैं - १) दर्शन मोहनीय जिसके ३

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भेद हैं - सम्यक्त्व, मिथ्यात्व और सम्यक् मिथ्यात्व, २) चरित्र मोहनीय, ३) कषाय वेदनीय और नोकषाय वेदनीय। नाम कर्म के गति आदि ४२ भेद हैं। नाम कर्म की २७ प्रकृतियों का भी उल्लेख है - तीर्थंकर, उच्छ्वास, वादर, सूक्ष्म, पर्याप्त, अपर्याप्त, सुस्वर, दुस्वर, आदेय, अनादेय, यशःकीर्ति, अयशःकीर्ति, त्रस, स्थावर, प्रशस्त, अप्रशस्त, विहायोगति, सुभग, दुर्भग, चार गति और पांच जाति।

इसके बाद श्रोता, निक्षेप, मरण आदि के भेदों-प्रभेदों को स्पष्ट किया गया है। यहीं इन छह आयतनों को नोकर्म द्रव्यकर्म कहा गया - जिन, जिन मन्दिर, जिनागम, जिनागम के धारी, तप तथा तपधारी।

प्रकृति समुत्कीर्तन में आचार्य नेमिचन्द्र ने गाथा क्र. ८ से ३३ तक कुछेक प्रकृतियों का ही विशेष कार्य बतलाया है। लगता है, यहां कुछ विषय लिपिकर्ताकी असावधानी से छूट गया है। इसका स्पष्टीकरण वीर सेवा मन्दिर से प्रकाशित पुरातन जैन वाक्य सूची की प्रस्तावना ( पृ. ७५ आदि) में देखा जा सकता है।

कर्मकाण्ड पर कन्नड भाषा में जीवतत्त्वप्रदीपिका नामक टीका उपलब्ध है। उसी का रूपान्तरण संस्कृत टीका है। दोनों टीकाओं में मूल गाथाओं की संख्या ९७२ है परन्तु मूडबिद्री वाली प्रति में यह संख्या ८७२ बतायी गई है। शायद लिपिकर्ता की यह कोई भूल होगी। परन्तु यह विषय विचारणीय अवश्य है कि आचार्य नेमिचन्द्र ने मूल को टीका कैसे समझा और उसे मूल में सम्मिलित क्यों नहीं किया ?

षड्खण्डागम के प्रथम खण्ड जीव स्थान की चूलिका के तीसरे सूत्र में प्रकृति समुत्कीर्तन का उल्लेख है और वहीं से उसका वर्णन प्रारम्भ हुआ है। इसके मूल सूत्र ४६ हैं। आचार्य नेमिचन्द्र ने ३३ गाथाओं में उसका वर्णन किया है। प्राकृत संग्रह का द्वितीय अधिकार प्रकृति समुत्कीर्तन है। उसमें १२ गाथाएं हैं और कुछ प्राकृत सूत्र हैं। इसके अनुसार भी मूल प्रकृतियां आठ ही हैं। इनमें चार घाति। कर्मों की सर्वघाती और देशघाती प्रकृतियां तथा सभी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कर्मों की पुण्य और पाप या प्रशस्त-अप्रशस्त प्रकृतियां नामोल्लेख पूर्वक गिनायी गई हैं। तथा विपाक की अपेक्षा उनके चार भेद कहे गये हैं - पुद्गल विपाकी, भवविपाकी, क्षेत्रविपाकी, और जीवविपाकी। बाद में कर्म में चार निक्षेपों को घटित किया है।

इस तरह यहां प्रकृति समुत्कीर्तन में जीव और कर्म के स्वभाव पर संक्षेप में विचार किया गया है।

२) बन्धोदयसत्त्वाधिकार -

दूसरे अधिकार के प्रारम्भ में नेमिनाथ भगवान्को नमस्कार करके बन्ध, उदय, सत्त्व से युक्त स्तव को गुणस्थान और मार्गणाओं में कहने की प्रतिज्ञा की है और उससे आगे की गाथा में स्तव, स्तुति और धर्मकथा का स्वरूप कहा है।

इसमें बारह अंगों के उपसंहार को स्तव कहते हैं। बारह अंगों में एक अंगके उपसंहार का नाम स्तुति है। एक अंग के एक अधिकार का नाम धर्मकथा है। कर्मकाण्ड में, बन्ध, उदय, सत्त्वरूप अर्थ का कथन यथायोग्य विस्तार या संक्षेप से कहा गया है अतः उसे स्तव नाम दिया है।

आगे बन्धके चार भेदों के उत्कृष्ट जघन्य भेद किये हैं और उन उत्कृष्ट आदि के भी सादि, अनादि, ध्रुव, अध्रुव भेद हुये है। आगे उनका स्वरूप कहा है।

अनादि अनन्त - जिस बन्ध या उदय की परम्परा का प्रवाह अनादिकाल से बिना किसी रूकावट के चला आता है, मध्य में न कभी व्युच्छिन्न हुआ, न होगा उस बन्ध या उदय को अनादि अनन्त कहते हैं। ऐसा बन्ध या उदय अभंग जीव के ही होता है।

अनादिसान्त - जिस बन्ध या उदय की परम्परा का प्रवाह अनादिकाल से बिना रूके चले आनेपर भी आगे व्युच्छिन्न होनेवाला है उसे अनादिसान्त कहते हैं। यह भव्यके ही होता है।

सादिसान्त - जो बन्ध या उदय बीच में रूककर पुनः प्रारम्भ होता

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है और कालान्तर में व्युच्छिन्न हो जाता है उसे सादिसान्त कहते हैं।

इन प्रकरणमें कर्मोके बन्ध, उदय और सत्वका विवेचन गुणस्थानों और मार्गणाओंमें किया गया है। यह विवेचन आठों कर्मो की उत्तर प्रकृतियों को लेकर हुआ है। भेद विवक्षा से आठों कर्मों की प्रकृति संख्या एक सौ अड़तालीस होती है। किन्तु अभेद विवक्षा से बन्ध प्रकृतियों की संख्या एक सौ बीस और उदय प्रकृतियों की संख्या एक सौ बाईस है। इसका कारण यह है कि स्पर्श, रस, गन्ध, वर्ण नामकर्म के बीस भेदों में से अभेद विवक्षामें चार ही लिये जाते हैं तथा पॉंच बन्धन और पांच संघात नामकर्मों को शरीर नामकर्मं में सम्मिलित कर लेते है। अतः सोलह और दस-छब्बीस प्रकृतियां कम हो जाती हैं। तथा बन्ध केवल एक मिथ्यात्व का ही होने से बन्ध प्रकृतियों की संख्या में से सम्यक्मिथ्यात्व और सम्यक्त्व प्रकृति कम हो जाती है। अतः उदय प्रकृतियां एक सौ बाईस और बन्ध प्रकृतियां एक सौ बीस होती हैं।

प्रत्येक गुणस्थान में प्रकृतियोंकी तीन दशाएं होती हैं - १) बन्ध, अबन्ध, बन्धव्युच्छित्ति २) उदय, अनुदय, उदयव्युच्छित्ति ३) सत्त्व, असत्व, सत्त्वव्युच्छिति।

जिस गुणस्थान में जितनी बन्ध, उदय और सत्ता होती है, उसमें उतना बन्ध, उदय, सत्त्वमें रहता है। जितनेका बन्ध, उदय, सत्त्व नही होता उतनी प्रकृतिया अबन्ध, अनुदय, असत्त्वमें रहती है। और जिन प्रकृतियोंका बन्ध, उदय या सत्ता जिस गुणस्थानसे आगे नही होती, उनकी बन्ध, उदय, सत्त्वव्युच्छित्ति उस गुणस्थानमें होती है। जैसे प्रथम गुणस्थानमें एक सौ बीस बन्ध प्रकृतियां आगे के गुणस्थानोंमें नही बंधती है। अतः एक सौ सतरहका बन्ध, तीनका अबन्ध, सोलहकी बन्धव्युच्छित्ति कही जाती है।

कर्मकाण्डमें त्रिचूलिकानामक अधिकार के अन्तर्गत नौ प्रश्नचूलिका में वीरसेन स्वामी द्वारा उठाये गये तेईस प्रश्नों में से नौ प्रश्नोंका कथन है। शेष में से कुछ का कथन बन्धाधिकार और उदयाधिकार में है।

इस अधिकार के प्रारम्भ में प्रकृतिबन्धके कथन के पश्चात्

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

स्थितिबन्धक कथन है। यह कथन जीवस्थान की चूलिका के अन्तर्गत छठी और सातवीं चूलिका का ऋणी है। छठी चूलिका में मूल प्रकृतियों और उत्तर प्रकृतियों की उत्कृष्ट स्थिति, आबाधा तथा निषेक रचना का कथन है। और सातवीं चूलिका में उनकी जघन्यस्थिति आदि का कथन है।

किन्तु कर्मकाण्ड में संज्ञोपचेन्द्रिय, चौइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, दोइन्द्रिय, एकेन्द्रिय और उनके अवान्तर भेदों में जो स्थिति बन्धका निरूपण है वह यहां नहीं है। और न स्थिति बन्धके स्वामियों का कथन यहां है। कर्मकाण्ड में स्थितिबन्ध के बाद अनुभाग बन्ध और प्रदेश बन्ध का कथन है वह भी यहां नहीं है। इस प्रकार प्रकृतिबन्ध और स्थितिबन्ध के द्वारा यहां चारों ही बन्धका कथन हो जाता है।

उदयप्रकरणमें कर्मोंके उदय उदीरणा आदिका कथन गुणस्थान और मार्गणओं में है। प्रत्येक गुणस्थान और मार्गणा में प्रकृतियों के उदय, अनुदय, उदयव्युच्छित्ति का कथन है। सत्य प्रकरण में भी गुणस्थान और मार्गणाओं में प्रकृतियों के सत्व, असत्व और सत्त्वव्युच्छित्ति का कथन है। मार्गणाओं में बन्ध, उदय, सत्वादि का कथन अन्यत्र नहीं मिलता। आचार्य नेमिचन्द्र ने उसे स्वयं फलित करके प्रतीत होता है।

३. सत्तवस्थान भंगाधिकार

एक समयमें एक जीवके संख्याभेद को लिये हुए जो प्रकृति समूह का सत्त्व पाया जाता है उसे स्थान कहते हैं। और समान संख्यावाली प्रकृतियों में जो प्रकृतियों का परिवर्तन होता है उसे भंग कहते हैं। जैसे किन्हीं जीवों के मनुष्यायु देवायुके साथ एक सौ पैतालिस का सत्त्व पाया जाता है और किन्हीं जींवो के तिर्यंचायु नरकायु के साथ एक सौ पैंतालीस का सत्त्व पाया जाता है। यहां भंगभेद होता है। एक जीव के दो आयु की सत्ता रह सकती है। एक आयु भुज्यमान - जो वह भोग रहा है, एक आयु बध्यमान - जो उसने आगामी भव की बांधी है। जिसने अभी परभव की आयु का बन्ध नहीं किया उसके एक भुज्यमान आयु की सत्ता रहती है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

देवगति में और नरकगति में मनुष्य और तिर्यंच दो ही आयु का बन्ध होता है। मनुष्य और तिर्यचों में चारों आयु का बन्ध हो सकता है। किन्तु सम्यग्दृष्टि मनुष्य और तिर्यंच देवायु का ही बन्ध करते हैं। तथा सम्यग्दृष्टि देव और नारकी मनुष्यायु का ही बन्ध करते हैं।

४. त्रिचूलिकाधिकार

इस अधिकार में तीन चूलिकांए हैं - नवप्रश्नचूलिका, पंचभागहारचूलिका, और दशकरणचूलिका। पहली नौ प्रश्नचूलिका में नौ प्रश्नों का समाधान किया है। ये नौ प्रश्न इस प्रकार हैं - १. उदय व्युच्छित्ति के पहले बन्ध की व्युच्छित्ति किन प्रकृतियों की होती है। २. उदयव्युच्छित्ति के पीछे बन्ध की व्युच्छित्ति किन प्रकृतियो ंकी होती है ? ३. उदयव्युच्छित्ति के साथ बन्धकी व्युच्छित्ति किन प्रकृतियों की होती है। ४. अपने उदय में बंधनेवाली प्रकृतियां कौन है? ५. अन्यके उदय में बंधनेवाली प्रकृतियां कौन है? ६. अपने तथा परके उदय में बंधनेवाली प्रकृतियां कौन है ? ७. निरन्तर बंधनेवाली प्रकृतियाँ कौन हैं ? ८. जिनका सान्तरबन्ध होता है वे प्रकृतियां कौन है ?? ९. जिनका निरन्तर बन्ध भी होता है और सान्तरबन्ध भी, वे प्रकृतियां कौन हैं। इन नौ प्रश्नों का उत्तर इस चूलिका में दिया गया है।

पंच भागहार चूलिका में उद्वेलन, विध्यात, अधःप्रवृत्त, गुणसंक्रम और सर्वसंक्रम इन पॉच भागहारों का कथन है। इन भागहारों के द्वारा शुभाशुभकर्म जीव के परिणमों का निमित्त पाकर अन्य प्रकृतिरूप परिणमन करते है।

तीसरी दशकरण चूलिका में बन्ध, उत्कर्षण, अपकर्षण, संक्रमण, उदीरणा, सत्ता, उदय, उपशम, निवृत्ति, निकाचना इस दस करणों का कथन किया है और बतलाया है कि कौन करण किस गुणस्थान तक होता है। कर्मपरमाणुओं का आत्मा के साथ सम्बद्ध होना बन्ध है। यह सबसे पहली क्रिया है। करण नाम क्रिया का है। इसके बिना आगे का कोई करण नहीं होता । कर्मकी दूसरी क्रिया या अवस्था उत्कर्षण है। स्थिति और अनुभाग

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के बढने को उत्कर्षण कहते हैं। तीसरा करण अपकर्षण उससे विपरीत है, अर्थात् स्थिति और अनुभाग के घटने को अपकर्षण कहते हैं। बन्धके बाद ही ये दोनों करण होते हैं। किसी अशुभकर्म का बन्ध होने के पश्चात् यदि जीव शुभपरिणाम करता है तो पूर्व बद्ध कर्म में स्थिति अनुभाग घट जाता है। इसी तरह अशुभकर्म की जघन्य स्थिति बांधने के बाद कर्मकें सत्ता में रहने को सत्त्वकरण कहते हैं। कर्मका अपना फल देना उदय है। नियत समयमें पूर्वमें फलदान को उदीरणा कहते हैं। उदीरणा से पहले अपकर्षण द्वारा कर्मकी स्थितिको घटा दिया जाता है। यदि कोई व्यक्ति पूरी आयु भोगे बिना असमय में ही मर जाता है तो उसे आयुकर्म की उदीरणा कहते हैं। एक कर्मका दूसरे सजातीय कर्मरूप होने को संक्रमण करण कहते हैं। संक्रमण मूल कर्म-प्रकृतियों में नहीं होता अर्थात् न ज्ञानावरण दर्शनावरणरूप या किसी अन्यकर्मरूप एक भेद अन्या सजातीय प्रकृतिरूप हो सकता है। जैसे सातावेदनीय असातावेदनीयरूप और असातावेदनीय सातावेदनीय रूप हो जाता है। किन्तु आयुकर्म के भेदों में संक्रमण नहीं होता। नरक की आयु बांध लेनेपर मरकर नरक में ही जन्म लेना होगा।

कर्मका उदयमें आनेके अयोग्य होना उपशम है। उसमें संक्रमण और उदय का न हो सकना निधत्ति है। और उत्कर्षण अपकर्षण संक्रमण उदय का न हो सकना निकाचना है। कर्मोमें ये दसकरण होते है। ये सब जीवके भावोंपर ही अवलम्बित है। अन्य किसीका इनमें कर्तृत्व नहीं है।

५. बन्धोदयसत्त्वयुक्तस्थानसमुत्कीर्तन

एक जीव के एक समय में जितनी प्रकृतियों का बन्ध, उदय, सत्त्व सम्भव है उनके समूह का नाम स्थान है। इस अधिकार में पहलें आठों मूलकर्मों को लेकर और फिर प्रत्येक कर्म की उत्तर प्रकृतियों को लेकर बन्ध स्थानों, उदय, स्थानों और सत्व स्थानों का कथन है।

प्रत्येक के कथन के पश्चात् त्रिसंयोगी भंगों का कथन है अर्थात् उदय-सत्त्व, उदय में बन्ध और सत्त्व, और सत्त्व में बन्ध और उदय का

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कथन किया है। फिर बन्धादि में से दो को आधार और एक को आधेय बनाकर कथन किया है।

६. प्रत्ययाधिकार

इस अधिकार में कर्मबन्ध के कारणों का कथन है। मूल कारण चार हैं- मिथ्यात्व, अविरति, कषाय और योग और इनके भेद क्रमसे पाँच, बारह, पच्चीस और पन्द्रह सब मिलाकर सत्तावन होते हैं। इन्हीं मूल और उत्तर प्रत्ययों का कथन गुणस्थानों में किया गया है कि किस गुणस्थान में बन्धके कितने प्रत्यय होते हैं। और उनके भंगोंका भी कथन मिलता है।

प्रथम गुणस्थान में उक्त चारों प्रत्ययों से कर्मबन्ध होता है। बाद के तीन गुणस्थानों में मिथ्यात्व को छोड शेष तीन प्रत्ययों से कर्मबन्ध होता है। पांचवें गुणस्थान में एक देश असंयम कषाय और योग से कर्मबन्ध होता है। उससे ऊपर के पांच गुणस्थानों में कषाय और योग से कर्मबन्ध होता है। ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें, गुणस्थान में केवल योग से कर्मबन्ध होता है।

७. भावचूलिका

इस अधिकार में औपशमिक, क्षायिक, मिश्र, औदयिक और पारिणामिक भावों का तथा उनके भेदों का कथन करके गुणस्थानों में उनके स्वसंयोगी और परसंयोगी भंगों का कथन किया है।

उसके पश्चात् 'असिदि सदं किरियाण' आदि प्राचीन गाथा आती है जिस में कहा है कि क्रियावादियों के एक सौ अस्सी, अकियावादियों के एक सौ चौरासी, अज्ञानवादियों के सडसठ और वैनयिकों के बत्तीस, इस तरह तीन सौ तिरेसठ मतहैं। आगे इन तीन सौ तरेसठ मतों की उपपत्ति दी गयी है।

८. त्रिकरणचूलिका

इस अधिकार में अधः करण, अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण का स्वरूप वर्णित है। जीवकाण्ड के प्रारम्भ में भी इन तीनों का स्वरूप गुणस्थानों के प्रसंग से कहा है। इन तीनों का स्वरूप बतलाने वाली गाथाएं भी वे ही

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

हैं जो जीवकाण्ड में हैं। किन्तु यहां मूलग्रन्थकार ने स्वयं अंकसंदृष्टि के द्वारा इन करणों को समझाया है।

९. कर्मस्थिति रचनाधिकार

प्रति समय बंधनेवाले कर्मपरमाणु आठों कर्मों में या सात कर्मों में विभाजित हो जाते हैं और प्रत्येक कर्म प्रकृति को प्राप्त कर्मनिषेकों की रचना उसकी स्थिति के अनुसार आबाधाकाल को छोडकर हो जाती है, अर्थात् बन्ध को प्राप्त वे कर्मपरमाणु उदयकाल आनेपर क्रमशः प्रति समय एक-एक निषेक के रूप में खिरने प्रारम्भ होते हैं। उनकी रचना को ही कर्मस्थिति रचना कहते हैं। उसीका कथन इस अधिकार में विस्तारसे है। संक्षेप में यह कथन दूसरे अधिकार के अन्तर्गत स्थिति बन्धाधिकार में भी किया है, फलतः इस अधिकार में जो ९१४ से ९२१ तक की गाथाएं हैं वे सब उस अधिकार में आती हैं। वहां उनका क्रमांक १५४-१६२ है।

बंधने के पश्चात् कर्म तत्काल फल नहीं देता, कुछ समय बाद फल देता है और उस समय को आबाधाकाल कहते हैं। यह आबाधाकाल कर्म की स्थिति के अनुसार होता है।

कुछ दिगम्बर-श्वेताम्बर मतभेद

१. कर्मकाण्ड में केवल ध्रुवबन्धिनी और ध्रुवोदयी तथा उसकी विपक्षी प्रकृतियों को ही बतलाया है । किन्तु पंचम कर्मग्रन्थ में ध्रुव सत्ता की और अध्रुव सत्ता का प्रकृतियों को भी गिनाया है।

इसमें ध्यान देने योग्य बात यह है कि ध्रुवबन्धिनी और ध्रुव उदयवाली प्रकृतियों की संख्या अध्रुव बन्धिनी और अध्रुव उदयवाली प्रकृतियों की संख्या से बहुत कम है। किन्तु सत्ता में विपरीत दशा है। इसका कारण यह है कि जो प्रकृति बन्धदशा में है और जिसका उदय हो रहा है उन दोनों की ही सत्ता का होना आवश्यक है। अतः बन्ध और उदय प्रकृतियां सत्ता में रहती ही हैं। तथा मिथ्यात्व दशा में जिनकी सत्ता नियम से नहीं होती, ऐसी प्रकृतियां कम ही हैं। दान कारणों से ध्रुव सत्ता की प्रकृतियों की संख्या

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अधिक है और अध्रुव सत्ता की कम । त्रसादि बीस, वर्णादि बीस और तेजसकार्माण सप्तक की सत्ता सभी संसारी जीवों के रहती है अतः ये ध्रुव सत्ता का है। सैतालीस ध्रुवबन्धिनी ध्रुवसत्ता का है। तीनों वेदों की सत्ता ध्रुव है। क्योंकि उनका बन्ध क्रमशः होता रहता है। संस्थान, संहनन, जाति, वेदनीय द्विक भी ध्रुव सत्ता का है। हास्य, रति और अरति शोक की सत्ता नौवें गुणस्थान तक सभी जीवों के रहती है। इसी प्रकार उच्छ्वास आदि चार, विहायोयुगल, तिर्यग्द्विक और नीच गोत्र की भी सत्ता सर्वदा रहती है। सम्यक्त्व की प्राप्ति होने से पहले सभी जीवों के ये प्रकृतियां सदा रहती हैं। इसी से इन्हें ध्रुव सत्ता का कहा है। शेष २८ अध्रुव सत्ता का है। क्योंकि सम्यक्त्व और मिश्र की सत्ता अभव्यों के तो होती ही नहीं, बहुत से भव्यों के भी नही होती। तेजकाय-वायुकायिक जीव मनुष्यद्विक की उद्वेलना कर देते हैं अतः उनके मनुष्यद्विक की सत्ता नहीं होती। वैक्रियक आदि ग्यारह प्रकृतियों की सत्ता अनादि निगोदिया जीव के नहीं होती। तथा जो जीव उनका बन्ध करके एकेन्द्रिय में जाकर उद्वेलना कर देते हैं उनके भी नहीं होती। सम्यक्त्वके होते हुए भी तीर्थकरनाम किसी के होता है किसी के नही होता। स्थावरों के देवायु-नरकायुका, अहमिन्द्रों के तिर्यगायुका, तेजकाय, वायुकाय और सप्तम नरक के नारकियों के मनुष्यायुका बन्ध न होने के कारण उनकी सत्ता नहीं है। तथा संयम होने पर भी आहारक सप्तक किसी के होते हैं किसी के नहीं होते। तथा उच्चगोत्र भी अनादि निगोदिया जीवोंके नही होता। उद्वेलना हो जाने पर तेजकाय, वायुकाय के भी नहीं होता । अतः ये अटठाईस प्रकृतियां अध्रुव सत्ताका है।

२. कर्मकाण्ड गाथा २६ में कहा है कि प्रथमोपशम सम्यक्त्वरूपी भावयन्त्र के द्वारा मिथ्यात्व प्रकृतिका द्रव्य मिथ्यात्व, सम्यक्मिथ्यात्व और सम्यक्त्व प्रकृतिरूप हो जाता है। श्वेताम्बर परम्परा में कर्मिकों को तो यही मत मान्य है किन्तु सैद्धान्तिकों का मत भिन्न है। तथा श्व. कर्म प्रकृति उसकी चूर्णि और श्व. पंचसंग्रह के रचयिताओं का मत है कि उपशम सम्यक्त्व के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रकट होने से पहले अर्थात् मिथ्यात्वकी प्रथम स्थिति के अन्तिम समय में द्वितीय स्थिति में वर्तमान मिथ्यात्व के तीन पुंज करता है। और लब्धिसार के मत से जिस समय सम्यक्त्व प्राप्त होता है उसी समय तीन पुंज करता है।

३. कर्मकाण्ड गा. ३३३ में सासादन में आहारक का सत्त्व स्वीकार नहीं किया है। किन्तु श्वे. कर्मग्रन्थमें स्वीकार किया है।

४. कर्मकाण्ड गा. ३९१ में 'णत्थि अणं उवसमगे' पदके द्वारा यह बतलाया है कि उपशमश्रेणि में अनन्तानुबन्धी के सत्त्व को लेकर कार्मिकों में मतभेद है। श्वे. परम्परा की कर्मप्रकृति और कर्मग्रन्थ में भी अनन्तानुबन्धी की सत्ता को लेकर मतभेद है।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परिवर्त १०

# आचार्य सिद्धसेन, योगीन्दु आदि अन्य शौरसेनी कवि

## सिद्धसेन

आचार्य सिद्धसेन ऐसे प्रतिभाशाली तार्किक विद्वान रहे हैं जिन्हें दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों सम्प्रदाय समान रूप से सम्मान प्रदान करते हैं। कहा जाता है, श्वेताम्बरीय प्राकृत आगम को संस्कृत में रूपान्तरण करने के प्रयास में सिद्धसेन को संघ से निष्कासित कर दिया गया। निष्कासनकाल में उनका सम्पर्क दिगम्बराचार्यो से हुआ। और वे उनसे इतने प्रभावित हुए कि दिगम्बर मान्यतानुसार उन्होंने जिन स्तुतियों की रचना की। उनका प्रभाव देखकर श्वेताम्बर सम्प्रदाय ने प्रायश्चित्त की शेष अवधि से उन्हें मुक्तकर प्रभावक आचार्य के रूप में उन्हें स्थापित किया। जो भी, सिद्धसेन निश्चित ही असाधारण प्रतिभा के धनी आचार्य हुए हैं।वे उज्जयिनी के ब्राह्मण परिवार में जन्में थे।

श्वेताम्बर परम्परा के अनुसार सिद्धसेन विद्याधर परम्परा के वृद्धवादी के शिष्य थे। कल्पसूत्र स्थविरावली में विद्याधरी शाखा का उद्भव सुहस्ती आचार्य के शिष्य विद्याधर गोपाल से हुआ। उत्तरकाल में एक एक विद्याधर गच्छ का भी प्रारम्भ हुआ। वज्रसेन से।प्रभावक चरित्र (पद्य ४.५) में वृद्धवादी को स्कन्दिलाचार्य का शिष्य बताया और प्रबन्ध चिन्तामणि में सुहस्ती का शिष्य माना। प्रबन्ध कोश में वृद्धवादी के साथ सिद्धसेन के शास्त्रार्थ का विवरण है जिसमें वे वृद्धवादी से पराजित होकर उनके शिष्य बन गये। उस समय उज्जयिनी में विक्रमादित्य का राज्य था। उज्जयनी से वे चित्रकूट की ओर गये। विहार में उनका परिचय कूर्मारग्राम में राजा देवपाल से हुआ। सिद्धसेन ने सर्षप विद्या और स्वर्णसिद्धियोग से देवपाल की रक्षा की। देवपाल ने उन्हें 'दिवाकर' से सम्बोधित किया। बाद में सिद्धसेन मन्त्र सिद्धि की ओर बढ गये और जैनाचार के परिपालन ने शिथिल हो गये। वृद्धवादी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

आचार्य ने उन्हें पथविचलन से बचाकर पुनः गणनायक का पद सौंपा। यह कथा सिद्धसेन को अनेक कालों में प्रतिष्ठित कराती है।

हरिभद्र (७–८ वीं शती) ने 'पंचवस्तु' में सिद्धसेन का उल्लेख 'श्रुतकेवली' जैसे असाधारण विशेषण के साथ किया है। जिनदासगणि (७–८वीं शती) ने अपनी निशीथ चूर्णि में और जिनभट्टगणि सिद्धसेन का उल्लेख षडक्यवादी के रूप में किया का उल्लेख षडक्यवादी के रूप में किया सन्मति प्रकरण के टीकाकार सुमति का उल्लेख शान्तरक्षित (८ वीं शती)। ने किया। इन उल्लेखों से सिद्धसेन का समय चौथी–पांचवी शती माना जा सकता है।

दिगम्बर परम्परा के आचार्य पूज्यपाद (ल. पांचवीं शती) ने अपने जैनेन्द्र व्याकरण में 'वेत्तेः सिद्धसेनस्य' लिखकर सिद्धसेन के अभिमत का उल्लेख किया है और सर्वार्थसिद्धि में उनकी द्वात्रिंशिका के पद्यांश का उल्लेख किया है (९.२२) अकलंकदेव पर सिद्धसेन के अभेदवाद का प्रभाव परिलक्षित होता है। दिगम्बर परम्परा उन्हें सेनगण का आचार्य मानती है। इन उल्लेखों से सिद्धसेन का समय आचार्य पूज्यवाद से पूर्व सिद्ध होता है ४–५ वीं शती। वादिराज ने अपने पार्श्वनाथचरित (शक सं. ९४७) में इसका उल्लेख किया है।

पण्डित मुख्तार सा. ने सिद्धसेन के न्यायावतार में समन्तभद्र के 'आप्तोपज्ञमनुल्लंघ्यम्' पद्य का उल्लेख पाया हैं। उन्होंने अनेक प्रमाण देकर यह सिद्ध किया है कि दो सिद्धसेन हुए हैं – एक समन्तभद्र के पूर्ववर्ती सिद्धसेन जो अभेदवाद के पुरस्कर्ता थे और दूसरे पूज्यपाद के पूर्ववर्ती जिनका उल्लेख पूज्यपाद ने किया। प्रथम सिद्धसेन दिगम्बर परम्परा के थे और द्वितीय सिद्धसेन श्वेताम्बर परम्परा के अनुयायी थे। 'दिवाकर' विशेषण श्वेताम्बर परम्परा में प्रचलित रहा। डॉ. हीरालालजी और पं. सुखलालजी सिद्धसेन को गुप्त कालीन मानते हैं और डॉ. पी. एल. वैद्य उन्हें आठवीं शती का आचार्य स्वीकार करते हैं।

इन सभी मतों की समीक्षा करने पर ऐसा लगता है कि आचार्य सिद्धसेन ई. की चतुर्थ पंचम शताब्दी के विद्वान रहे हैं जो पूज्यपाद की पूर्ववर्ती थे। उनका झुकाव दिगम्बर परम्परा की ओर भी रहा। द्वात्रिंशिका इसका सशक्त प्रमाण है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उन्होंने द्वात्रिंशिका इसका सशक्त प्रमाण है। उन्होंने द्वात्रिंशद् द्वात्रिंशिका की रचना संस्कृत में की है। इन बत्तीसियों में १७ छन्दों का प्रयोग है। इनमें अधिकांशतः स्तुतियां की गई हैं। अश्वघोष, आर्यदेव आदि बौद्ध कवियों की भी इसी प्रकार स्तुतियां मिलती हैं। सिद्धसेन की इन स्तुतियों से उनका कवित्व रूप अभिव्यक्त होता है। साथ ही उनमें उनकी तार्किकता भी प्रतिबिम्बित होती है। उनका कल्याण मन्दिर स्तोत्र भी प्रसिद्ध है जिसमें ४४ पद्य हैं। इसमें रचयिता का नाम कुमुदचन्द्र बताया है जो उनका दीक्षानाम है।

**सम्मइ सुत्त (सन्मतिसूत्र)**

एक न्याय विषयक प्राकृत ग्रन्थ है। उसमें सम्मइसुत्त १६६ गाथाएं हैं जो तीनकाण्ड में विभक्त हैं – १) प्रथम नयकाण्ड – ५४ २) जीवकाण्ड या ज्ञानकाण्ड – ४३, और ३) सामानविशेष काण्ड या ज्ञेयकाण्ड – ६९। दिगम्बर परम्परा में यह 'सम्मइसुत्त' के रूप में प्रचलित है। धवला और जयधवला में इसी नाम से यह उद्घृत है। श्वेताम्बर परम्परा में उसे 'सम्मइपकरण' के नाम से जाना जाता है। सन्मति शब्द लाक्षणिक भी है जो अनेकान्तवाद का सूचक है। महाराष्ट्री और शौरसेनी प्राकृत के साथ ही अन्य प्राकृतों का भी प्रभाव इस ग्रन्थ पर झलकता है। इसमे यश्रुति अधिक मिलती है।

प्रथमकाण्ड नय काण्ड में द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयों का सुन्दर विवेचन हैं जो सामान्य और विशेष रूप के प्रतिपादक हैं। दोनों नयों का समन्वयात्मक रूप ही सत् है। ये दोनों नय क्रमशः अभेद और भेद को ग्रहण करते हैं। इन्हीं नयों से शेष नयों का विकास हुआ है।

द्वितीय काण्ड जीवकाण्ड में प्रारम्भ में जीव द्रव्य का विवेचन है। इसमें ज्ञान और दर्शन का बडा सुन्दर दार्शनिक चिन्तन है। इसमें मनःपर्याय ज्ञान तक कालभेद माना गया है और फिर केवलज्ञान में वे समान हो जाते हैं, एक कालिक हो जाते हैं। सिद्धसेन का यही अभेदवाद है। इसी क्रम में यहां क्रमवादी और सहवादी की समीक्षा की गई है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

तृतीय काण्ड में सामान्य और विशेष रूप का कथन है इसलिए इसे ज्ञेयकाण्ड कहा जा सकता है। इसके अनुसार वस्तु सामान्य-विशेषात्मक होती है। दोनों परस्पर सापेक्ष है। व्यवहार ज्ञानमूलक होता है और व्यवहार की अबाधकता ही ज्ञान की यथार्थता का प्रमाण है।

सन्मति सूत्र पर तीन टीकाएं लिखी गई हैं। प्रथम टीका दिगम्बराचार्य सुमति द्वारा रचित है जो अभी भी अनुपलब्ध है। उसके मात्र उल्लेख शान्तरक्षित ने अपने तत्त्वसंग्रह में उद्‌घृत किये हैं। दूसरे टीकाकार द्वादशनयचक्र के प्रणेता आचार्य मल्लवादी है। प्रभाचन्द्र और हेमचन्द्र ने इस टीका का उल्लेख किया है। परन्तु अभी तक वह भी अनुपलब्ध है। तीसरी टीका अभयदेव (१० वीं शती) विरचित तत्त्वबोधविधायिनी वृत्ति है जो बाद में महार्णव नाम से अधिक प्रख्यात हुई। यह टीका संस्कृत में लिखी गई जो २५००० श्लोक प्रमाण है। ये अभयदेव नवांगी वृत्तिकार अभयदेव से भिन्न है।

सिद्धसेन मूलतः दिगम्बर जैनाचार्य हैं पर उन्हें आधुनिक श्वेताम्बर सिद्वानों ने श्वेताम्बराचार्य के रूप में प्रस्तुत किया है। जैन परम्परा में सिद्धसेन नामक अनेक विद्वान हुए हैं पर यहां हम उन्हीं सिद्धसेन की बात कर रहे हैं जो सन्मतिसूत्र के कर्ता रहे हैं। ज्ञान-दर्शन-उपयोग के बीच उन्हीं ने अभेदवाद की स्थापना की थी। और क्रमवाद का खण्डन किया था। आचार्य अकलंक और जिनभद्र क्षमाश्रमण ने उसका सर्वप्रथम खण्डन किया। उनका समय लगभग छठी-सातवीं शताब्दी माना जाता है। सेनगण की पट्टावली में उन्हें सेनगण का आचार्य माना गया है। सिद्धिविनिश्चय की टीका में अनन्तवीर्य ने बडे आदर के साथ उनका स्मरण किया है। डॉ. सागरमल जैन ने उन्हें यापनीय आचार्य सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। उनका तर्क है कि रविषेण यापनीय परम्परा के हैं। उनके परदादा गुरु के साथ सिद्धसेन का उल्लेख होने से उन्हें भी यापनीय कहा जा सकता है। महाराष्ट्री प्राकृत में लिखा होने के कारण भी यापनीय ग्रन्थ कहा जाना चाहिए। परन्तु ये प्रमाण बडे लचीले हैं। अभेदवाद यापनीयों का सिद्धान्त था यह अन्य प्रमाणों से पुष्ट नहीं होता। और फिर महाराष्ट्री प्राकृत में दिगम्बराचार्यो की भी कृतियां मिलती हैं। इस स्थिति में सिद्धसेन को उत्तर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भारत की सचेलाचेल-निर्ग्रन्थ परम्परा का आचार्य कैसे माना जा सकता है जिस परम्परा का कोई अस्तित्व ही नहीं रहा हो ? यह सब कपोलकल्पित है।

### छेदपिण्ड

इसके कर्ता इन्द्रनन्दी माने जाते हैं। इसमें आलोचना, प्रतिक्रमण, उभय, विवेक, व्युत्सर्ग, तप, छेद, मूल, परिहार एवं पारंचिक, इन दस प्रकार के प्रायश्चित्तों का वर्णन है। अचेलव्रत भंग होने पर उसमें प्रायश्चित्त का विधान किया गया है। (गाथा १२४-५, ६१-६२), २८ मूलगुणों का वर्णन है। अतः यह ग्रन्थ दिगम्बर परम्परा का है, यापनीय परम्परा का नहीं। कल्प व्यवहार का उल्लेख छेदपिण्ड में हुआ है वह भी दिगम्बर ग्रन्थ है।

### कतिपय अपभ्रंश ग्रन्थ

शौरसेनी अपभ्रंश में लिखित कतिपय पुराण आदि ग्रन्थ भी उल्लेखनीय हैं। उदाहरणार्थ स्वयम्भू के पउमचरिउ, रिट्ठणेमिचरिउ या हरिवंशपुराण, धवलाकृत हरिवंशपुराण, महाकवि पुष्पदन्तकृत, तिसट्ठि महापुरिस गुणालंकार, यशःकीर्ति का चंदप्पहचरिउ, महीचन्द्रकृत सांतिनहचरिउ, श्रीधरकृत पासणाहचरिउ, रहधूकृत सम्मइणाह चरिउ, वित्तसार, सिद्धान्तसार आदि पुष्पदन्त कृत, जसहर चरिउ, णाय कुमारचरिउ, कनकामरकृत करकंडचरिउ, धाहिलकृत पउमसिरिचरिउ, नयनंदिकृत जंबूसामिचरिउ, बालचन्द्र कृत सुगंधदसमी कहा आदि। यहां हम इन ग्रन्थों के विषय में कुछ भी नहीं लिख रहे हैं। अपभ्रंश साहित्य के इतिहास में इनकी विस्तृत चर्चा की जायेगी ।

इनमें स्वयंभू का समय लगभग आठवीं शताब्दी है। उन्हें 'आपुलीसंघीय' कहा गया पुष्पदन्त के महापुराण में। इसी आधार पर पं. नाथूराम प्रेमी, डॉ. सागरमल जैन आदि विद्वानों ने स्वयंभू को यापनीय कह दिया। पर यह सही नहीं है। स्वयंभू के पउमचरिउ में सोलह स्वप्नों (१.१.१५.१-८) और सोलह कल्पों (५.८९.११.४) की मान्यता का अनुसरण किया गया है। उसमें कथा का प्रारम्भ गौतम गणधर से हुआ है, सुधर्मा से नहीं। स्त्रीमुक्ति निषेध (९०.१०.१-२), सचेल

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मुक्ति निषेघ (५.८९.३.६-७), चौदह गुणस्थानों का निर्देश (१.३.२.८) आदि हुआ है पउमचरिउ में जो उसे दिगम्बरीय ग्रन्थ सिद्ध करता है।

स्तोत्र साहित्य में उवसग्गहर स्तोत्र को श्रुतकेवलि आचार्य भद्रबाहु द्वारा रचित माना जाता है। आचार्य कुन्दकुन्द का भक्ति साहित्य, निर्वाणकाण्ड, योगीन्दु की अमृताशीति, आचार्य नेमिचन्द्र कृत गोम्मटेस थुदि, सोमसुन्दर सूरि का आदिजिनस्तवन, शान्तिजिनस्तवन, नेमिजिन स्तवन, पार्श्वजिनस्तवन, महावीर जिन स्तवन, इन्द्रनन्दि का चन्द्रप्रभ स्तोत्र, हाथीगुम्फा शिलालेख, भट्टारक शुभचन्द्र की अंगपणात्ति आदि और भी छोटी-मोटी रचनाएं हैं जिनका यहां मात्र उल्लेख किया जा रहा है। यथा समय इन रचनाओं पर विस्तृत प्रकाश डाला जायेगा

## योगीन्दु

योगीन्दु (जोइन्दु) अपभ्रंश के एक मर्मज्ञ और आध्यात्मिक कवि रहे हैं। उनके विषय में अधिक कुछ नहीं मिलता। परमात्मप्रकाश (१.८) और योगसार (गा. १०८) में उन्होंने अपना नाम जोइन्दु (योगचन्द्र) लिखा है और अपने शिष्य का नाम भट्टप्रभाकर उल्लेखित किया है। जयसेन ने समयसार की टीका में, ब्रह्मदेव ने परमात्मप्रकाश की टीका में और श्रुतसागर सूरि ने अपनी चरित्तपाहुड टीका में योगीन्दु अथवा जोइन्दु का नामोल्लेख किया है। वे योगीन्दु मुनि थे। उनका परमात्म प्रकाश का एक दोहा (१.८५) चण्ड ने अपने प्राकृत लक्षण में ''यथा यथा अनयोः'' स्थान के उदाहरण में उद्घृत किया हैं जयसेन ने समयसार की टीका में भी परमात्मप्रकाश को उद्घृत किया है। हेमचन्द्र, मुनि रामसिंह आदि ने योगीन्दु के ग्रन्थों से उदाहरण दिये हैं। इन सभी में चण्ड प्राचीनतम हैं। विद्वानों ने उनका समय लगभग सावतीं शताब्दी निश्चित किया है। अतः योगीन्दु का समय लगभग छठी शताब्दी माना जा सकता है।

योगीन्दु की निम्नलिखित रचनाएं उपलब्ध होती हैं - परमात्मप्रकाश (अपभ्रंश), योगसार (अपभ्रंश), अध्यात्मसन्दोह (संस्कृत), सुभाषित तन्त्र (संस्कृत) और तत्त्वार्थटीका (संस्कृत)। यहां हम प्रथम दो ग्रन्थों पर ही केन्द्रित रहेंगे।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**परमात्मप्रकाश**

यह ग्रन्थ अपने शिष्य मुनि प्रभाकर भट्ट के उद्देश्य से लिखा गया था (१.८.२.११)। यह प्रभाकर पूर्व मीमांसक प्रभाकर भट्ट (ल. ६०० ई.) से पृथक् है। सांसारिक दुःखों से मुक्त होने के लिए आत्मचिन्तन परमावश्यक है। इसलिए योगीन्दु ने आत्मस्वरूप का कथन करते हुए आत्मसाक्षात्कार की आवश्यकता बताई और फिर मुक्ति के उपायों का वर्णन किया। उनकी दृष्टि में आत्मा (ब्रह्म) ही परमात्मा है। निश्चयनय से आत्मा और परमात्मा कोई अन्तर नहीं है।

**जेहउ णिम्मलु णाणमउ सिद्धिहि णिवसइ देउ।**
**तेहउ णिवसइ बंभु परू दे हइं मं करिभेउ ।।१२६**

प्रथमाधिकार में १२६ और द्वितीय में २१९ (कुल ३४५ दोहे हैं। इसमें योगीन्दु ने) बहिरात्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा का वर्णन करते हुए भेदविज्ञान की मुख्यता से आत्मा का कथन किया। द्वितीय अधिकार मोक्षाधिकार में रत्नत्रय को मोक्षमार्ग का कारण बताते हुए। (२.१२) शुद्धोपयोग की मुख्यता को स्थापित किया (२.६७) पंचेन्द्रियों के विषय-कषाय से मुक्त होकर दान-पूजा दि श्रावक धर्म होकर दान-पूजा का कारण माना (२.१६८) निर्विकल्प समाधि की सिद्धि ही परम समाधि है (२.१८९)।

परमात्मप्रकाश में लेखक ने नैतिक और आध्यात्मिक विचारों को अनेक उपमाओं के माध्यम से स्पष्ट किया है। आध्यात्मिक रहस्य को ऐसी उपमाओं से ही प्रस्तुत किया जाता है। जैन सैद्धान्तिक और दार्शनिक मान्यताओं को नयों के माध्यम से प्रस्तुत करते हुए दर्शनान्तरों की मान्यता का भी उल्लेख करते चलते हैं। फिर भी साम्प्रदायिकता से अलिप्त दिखाई देते हैं। आत्मा को ब्रह्म और हंस को परमात्मा कहकर अपने ऊपर वेदान्त के प्रभाव की ओर भी संकेत करते हैं।

परमात्मप्रकाश पर ब्रह्मदेव की संस्कृत टीका प्राप्त है। परमात्म प्रकाश में ३४५ पद्य दोहे हैं। उनमें ५ गाथाएं एक स्रग्धरा और एक मालिनी है जिनकी भाषा अपभ्रंश नहीं है। ३३७ दोहे अपभ्रंश में हैं। इन दोहों में व्यक्त विषय पर आचार्य कुन्दकुन्द और पूज्यपाद का विशेष प्रभाव दिखाई देता है। कुन्दकुन्द के मोक्खपाहुड

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ने योगीन्दु को विशेष प्रभावित किया है। ब्रह्मदेव ने अपनी टीका में मोक्खपाहुड आदि की गाथाओं को भी उद्घृत किया है। पूज्यवाद की समाधि शतक का भी अनुकरण यहां स्पष्टतः दिखाई देता है।

इस प्रस्तुति में योगीन्दु रहस्यवाद की दिशा में बढते दिखाई देते है। काण्ह और सरहपा के गूढवाद से उनकी तुलना की जा सकती है। उपनिषद दर्शन का भी प्रभाव यहां झलकता हैपर कवि ने अपने मूल जैनन रूप को नहीं छोडा। जैसे 'स्वयंभू' शब्द उपनिषदों में 'स्वयं पैदा होने वाला' अर्थ में प्रयुक्त हुआ र जैनधर्म में उसका अर्थ है 'स्वयं परमात्मा होने वाला''। यह जैन रहस्यवाद है जिसमें आत्मा और परमात्मा के स्वरूप पर गहन चिन्तन किया गया है। आत्मा ही परमात्मा है यहां। वह आत्मा वेदान्तियों की तरह ब्रह्म में लीन नहीं होता।

जहां तक परमात्मप्रकाश की अपभ्रंश का प्रश्न है उस पर शौरसेनी का प्रभाव है। सर्वत्र न कोण मिलता है और क ग च ज त द प य और व का प्रायः लोग हो जाता है। अपभ्रंश की अन्य विशेषताएं भी यहां पाई जाती है। हेमचन्द्र ने परमात्मप्रकाश के अनेक पद्य उद्घृत किये हैं। जैसे सूत्र ३८९ के उदाहरण में परमात्मप्रकाश का पद्य (२.१३९) उद्घृत है। इसी तरह सूत्र ४.२२७ के उदाहरण में परमात्म का पद्य २.१४० उद्घृत है।

ब्रह्मदेव (१३ वीं शती) की संस्कृत टीका, मलधारी बालचन्द्र (१४ वीं शती) की कन्नड टीका, पं. दौलतरामजी (१८ वीं शती) की भाषा टीका परमात्मप्रकाश पर लिखी गई टीकाओं में प्रमुख हैं। इनमें ब्रह्मदेव की टीका विषेष उल्लेखनीय है।

### योगसार

योगसार में १०८ दोहे हैं। यह वस्तुतः परमात्मप्रकाश का एक संक्षिप्त रूप है। आत्मतत्त्व का वैसा ही वर्णन है जैसा पर प्र. में मिलता है। योगीन्दु ने भी कुन्दकुन्द की तरह निश्चयनय और व्यवहारनय के माध्यम से आत्मा का विवेचन किया है (गाथा ४३)। इसमें विषय असंबद्ध रूप से संकलित किया गया है। रूपातीत ध्यानों का वर्णन करते हुए (गा. ९८) संयम के स्वरूप को स्पष्ट किया है

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(९९-१०३) और आत्मदर्शन को मुख्य रूप से प्रतिपाद्य माना है।

योगसार पर आचार्य कुन्दकुन्द, पूज्यपाद देवनन्दि जैसे प्राचीन आचार्यो के ग्रन्थों का प्रभाव स्पष्ट रूप से दिखाई देता। उत्तरकालीन हरिभद्रसूरि अमितगति, मुनि रामसिंह, हेमचन्द्र आदि आचार्यो के ग्रन्थ योगसार और परमात्म प्रकाश से प्रभावित हैं।

## मुनि रामसिंह

मुनि रामसिंह एक रहस्यवादी कवि थे। उन्होंने शुद्ध अध्यात्मवाद का प्रचार किया। उनका स्पष्ट मत था कि आध्यात्म (बोधि) के बिना मिथ्यात्व पनपता रहता है (बोधि विवज्जउ जीव तुहुं विवरिउ तच्चु गुणेहि, गाथा २६)। इसमें साधक कर्मकाण्ड से दूर रहकर। मात्र आत्मसाधना करता है। जैन रहस्यवाद में ईश्वर का कोई स्थान नहीं है। वहां आत्मा की ही परमोच्च अवस्था परमात्मपद प्राप्त करने की अभिलाषा बनी रहती है। उसी को शुद्धात्मा कहा जाता है। रहस्यवादी कवि मुनि रामसिंह ने पाहुड दोहा में इसी तत्त्वज्ञान का प्रतिपादन किया है।

पाहुडदोहा के रचयिता के विषय में विद्वानों में मतैक्य नहीं रहा। कभी योगीन्दु को इसका रचयिता माना जाता था। पर डॉ. उपाध्ये ने गहरी छानबीन कर यह सिद्ध किया कि पाहुडदोहा के रचयिता मुनि रामसिंह थे, योगीन्दु नहीं। इसके लिए उन्होंने दो प्रमाण प्रस्तुत किये, एक तो उपलब्ध प्रतियों में उनका नामोल्लेख हुआ है और दूसरा एक प्रति की सन्धि में भी उनका नाम आया है। आचाय्र अमृतचन्द्र (१० वीं शती) ने पंचास्तिकाय की गाथा १४६ की टीका में पाहुडदोहा की गाथा ''अंतोणत्थि सुईणं..'' (क्र. ९९)। जयसेन (१२९२-१३२३ ई.) ने उपर्युक्त गाथा की टीका में इसी गाथा को उद्घृत किया है। अतः मुनि रामसिंह का समय सातवीं से नौवीं शताब्दी के बीच माना जा सकता है।

पाहुडदोहा में २२० गाथाएं हैं दोहे हैं। इन दोहों में कवि ने स्वानुभूति पूर्वक परमात्म अवस्था प्राप्त करने के मार्ग का विवेचन किया है। आत्मानुभव और स्वानुभूति के लिए क्रियाकाण्ड कणरहित घुस और पयाल कूटने के समान निष्फल है (दोहे ८५-८६)। इसके लिए मिथ्यात्व और भ्रान्ति का तिमिर नष्ट किया जाना

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

चाहिए। (दोहा १७०)। सिर मुडाया पर चित्त को नहीं मोडा तो उससे क्या लाभ ? नग्नत्व का मात्र गर्व करने में क्या औचित्य है ? (दोहा १३६, १५५)। समाधिस्थ योगी को यहां 'सन्त' कहा गया है। वही सन्त निर्विकल्प होकर शुद्धात्मा में चित्त को केन्द्रित करता है और अतीन्द्रिय सुख का आनन्द लेता है (दोहा १३४), निर्दोष देवता की ही पूजा करनी चाहिए। सदोष देवता की पूजा करने वाले के घर आहार भी ग्रहण नहीं करना चाहिए। अच्छड भेयणु ताह धरि सिद्धु हरेप्पिणु जेत्थु।ताह समउ जय कारियइं ता मेलियइं संमत्तु ।।२१६।।

## देवसेन

जैन परम्परा में देवसेन नाम के अनेक विद्वान हुए हैं १) एक वे हैं जिनका उल्लेख शक सं ६२२ (वि.सं. ७५७, ई. सन ७००) के चन्द्रगिरि पर्वत पर उत्कीर्ण एक शिलालेख में पाया जाता हैं । २) दूसरे वे हैं जो भट्टारक देवसेन वाणराय के गुरू भवणन्दि भट्टारक के शिष्य थे । उनका उल्लेख लगभग ८८ वीं शती के प्रतिमा पर बल्लीमलै में मिलता है । ३) तीसरे देवसेन का उल्लेख जिनसेनाचार्य की धवला टीका की प्रास्ति के ४४ वें पद्य में हुआ हैं । जिनकी समाप्ति शक सं ७५४ (ई.सन ८३७) में हुई थी। वे जिनसेन, पद्मसेन, श्रीपाल आदि के संधर्मा थे । ४) चतुर्थ देवसेन दर्शनसार (सं. ९९०) के रचयिता थे । उनके अन्य ग्रंथ भी मिलते हैं । तत्त्वसार, आराधना साह नवचक्र आदि । ५) पांचवें देवसेन श्रुतभवन के नय चक्र के कर्ण हैं। संस्कृत में लिखित यह नय चक्र प्राकृत नयचक्र से भिन्न हैं । इसकी रचना व्योम पंण्डित के लिए की गई थी । ६) छटे देवसेन वीरसेन के शिष्य थे । वे माथुर संघ के विद्वान थे । सुभाषित संदोह धर्म परीक्षा आदि ग्रन्थों के रचयिता आचार्य अमितगति प्रथम ने उनका उलेख अपनी गुरु परम्परा में किया है । उनका समय दशम शताब्दी है । ७) सातवें देवसेन लाडवागड संघ के आचार्य थे । उनका उल्लेख दूबकुण्ड में वि.सं. ११४५ के शिलालेख में हुआ है ।८) आठवें देवसेन विमलसेन गणधर के शिष्य थे । उनका सुलोचना चरिउ नामक अपभ्रंश ग्रन्थ उपलब्ध होता है । यह अपभ्रंश ग्रन्थ भी कदाचित् उन्हीं का होगा । ये वि. वी. १० वीं शती के विद्वान थे । ९) नौवे देवसेन का उल्लेख माथुरसंघ के भट्टारक गुणकीर्ति के शिष्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यशः कीर्ति ने वि.सं. १४९७ में रचित पाण्डव पुराण में किया है ।

देवसेन के नामों का आधिक्य उनके कालनिर्णय में बांधक हो गया । विद्वानों में पर्याप्त ऊहापोह हुआ है पर वे किसी निष्कर्श पर नहीं पहुँच सके । अतः यहां हम देवसेन द्वारा रचिता साहित्य पर विचार करते हुए इस समस्या पर चिन्तन करेंगे । देवसेन के नाम पर आलाप पध्दति, लघुनयचक्र, आराधना सार, तत्त्वसार, दर्शनसार, भावसंग्रह, सुलोचनाचरित्र आदि ग्रन्थ उल्लेखनीय है । आलाप पध्दति संस्कृत में लिखित रचना है । इसमें १६ अध्याय हैं जिनमें गुण, स्वभाव, नय और प्रमाण का निर्वचन है । शेष ग्रन्थ शौरसैनी ग्रन्थ प्राकृत अपभ्रंश में है । उन्होंने निश्चय नय व्यवहार को आध्यात्मिक शैली का अंग माना है (नय संग्रह)

इसमें ५१ गाथाएँ हैं जिसमें मिथ्यामतों पर ऐतिहासिक दृष्टि से विचार किया गया है । तीर्थंकर ऋषभदेव के पौत्र मरीची को उनका प्रवर्तक माना है (गा. ३) । बुध्द को पार्श्वनाथ तीर्थ की परम्परा में हुए पिहिताश्रव मुनि का शिष्य महाश्रुत बुद्धकीर्ति बतलाया जिसने उस अक्षुण्ण को भी निष्पाप कह (न ६-८) । आगे श्वेताम्बर मत की उत्पत्ति वि.सं । ३६ में बल्लभीपुर में हूई । इसके अनुसार यदि कृषि, व्यवसाय, वसतिका निर्माण और जलसक्कान करें तो कोई दोष नहीं (गा. - २४-२८) । यापनीय संघ की उत्पत्ति श्री कलश नामक श्वेताम्बर साधु ने वि.स. ७०५ या २०५ में कल्याण नगर में की (गा. २९) । काष्ठा संघ का प्रारम्भ जिनसेन की परम्परा में हुए कुमारसेन ने वागड प्रान्त में किया वि.सं. ७५३ में (गा ३०-३९) । मथुरा संघ वि.स. ५३ में मथुरा में रामसेन अतर स्थापित हूआ । उसने पिच्छी को निर्हेतुक माना (गा ४०-४४) । भिल्लक संघ वि.स. १२०० में दक्षिण भारत में पुष्कर ग्राम में वीरचन्द्र मुनि ने प्रारंभ किया । (गा. ४५-२८) ।

दर्शनसार की रचना देवसेन द्वारा नगरी में वि.सं. ९०९ में की । ये देवसेन विमलसेन गणि के शिष्य थे । यह ग्रंथ पूर्णचार्य द्वारा निर्धारित परम्परा के अनुसार लिखा गया है । (ग्र जह कहियं पुव्वसूरीहिं) १) इसलिए इसमें चिन्हित ऐतिहासिक परम्पराओं की अपना विशेष मूल्य है । आचार्य ने इसमें सारी कालगणना विक्रम की मृत्यु से की है इसलिए कहीं कहीं सामंजस्य नहीं बैठता ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**तत्त्वसार**

इसमें ७५ गाथाएँ हैं जो पूर्वाचार्यो के अनुसार उचित है । यह आध्यात्मिक लघु ग्रन्थ है । इसमें तत्व को निरूपण दो प्रकार से किया गया है – स्वगत रूप से जिसका सम्बन्ध निजात्मा को जानना है और परगत रूप से जिसमें पंच परमेष्ठियों का ध्यान किया जाता है । स्वगततत्त्व दो प्रकार का है – सविकल्प जो कर्माश्रव सहित है और निर्विकल्प तत्त्व जो कर्माश्रव रहित है, मन का निर्विकल्प हो जाता है । (ग्र २-७) इसी स्थिति को प्राप्त करना जीव का उद्देश्य है । निर्विकल्पावस्था से ही मोक्ष प्राप्त होता है । धर्म ज्ञान और शुक्लध्यान उसके साधन है । निश्चय रत्नत्रय व आत्मा एक ही है ।

**जो अप्पा तं णाणं जं णाणं तं च दंसणं ।**
**सा सुद्धचेयणा विजं णिच्छयणयमस्सिए जीवे ।।५७।।**

**आराधनासार**

इसमें ११५ गाथाएँ हैं । इन गाथाओं में सम्यक्दर्शन-ज्ञान-चारित्र-संप रूप चार आराधनाओं का वर्णन है । इन्हीं से मोक्ष प्राप्ति होती है । इसका कथन निश्चय-व्यवहार नय की दृष्टि से किया गया है । निर्विकल्प शुध्द आत्मतत्व का आराधना करना निश्चय आराधना है । व्यवहार आराधना में अंगों-पूर्वो का ज्ञान १३ प्रकार के चरित्र का पालन और १२ प्रकार के तपों का आचरण किया जाता है (२-१६) । आराधक वस्तुतः वह है जिसने क्रोधादि कषायों को नष्ट कर दिया है, जो दर्शन-ज्ञान गुण सम्पन्न हैं, जिसने बाह्रय अभ्यन्तर परिग्रहों को त्याग दिया है (गा. १७) ।

**णिहयकसाओ भव्वो दंसणवंतो हु णाणसंपण्णं ।**
**दुविह परिग्गहचत्तो मरणे आराहओ हवइ ।।१४।।**

सल्लेखना में मूलतः कषायों को नष्ट किया जाता है । कषायों को नष्ट किये बिना सल्लेखना होती नहीं (ग्र. ३५), चित्तवृत्ति विरोध से केवल इतना ही प्राप्ति होती है (ग्र ७३) । शुध्द ध्यान से ही कर्मक्षय होता है (ग्र ८४) । उपशमकषाय जीव का निग्रह करने से ही कर सकता है और मन का निग्रह करने से ही आत्म

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

परमात्मदर्शन को प्राप्त करती है। इस ग्रन्थ पर एक संस्कृत टीका है। जिसकी रचना काष्ठासंघी मुनि क्षेमकीर्ति के शिष्य रत्नकीर्ति हैं।

**नयचक्र या लघुनयचक्र**

इस ग्रन्थ में ८७ गाथाएँ हैं। इसे लघु नयचक्र भी कहा जाता है। पर समाप्ति वाक्य में नयचक्र (णयचक्के. ग्रं ८६) शब्द का ही प्रयोग हुआ है। आचार्य देवसेन ने इस ग्रन्थ में नयों का सुन्दर वर्णन किया है। उनके अनुसार नय श्रुतश्मन का भेद है और वह वस्तु के एक अंश का ग्रहण करता है (जं णाणीण विराप्पं सुयमेयं वत्थुयंससंगहणं, ग्र. २)। नय से वस्तु की अनेकान्तात्मकता का आभास होता है। उसके दो भेद हैं – द्रव्वार्थिक और पर्यायार्थिक। उसी के ७ भेद भी हैं – नैगम, संग्रह आदि। नय दृष्टि विहीन व्यक्ति वस्तुतत्व के स्वरूप को सही ढंग से नहीं जान पाते (जं णयदिट्ठिविहीणा तेरितं ण हु वत्थुरूवडवलध्दि, ग्रं१०)।

द्रव्यार्थिक नय के १०, पर्यासार्थिकनय के ६ नैगमनय के ३, संग्रह व्यवहार और ऋजुसूत्रनय के दो-दो भेद तथा शेष शब्द समनिरूढ और एवं भूतनय के एक-एक भेद। इस प्रकार नय के कुल प्रभेद २८ हुए। इसी तरह उपनय के तीन भेद हैं – सद्भुद और उपचरित। सद्भुत के २, असद्भुत के ३ और उपचरित के भी ३ भेद होते है। इस प्रकार उपनय के कुल प्रभेद ८ हुए। (ग्र १३-१५)।

पं. परमानन्दजी ने नयचक्र के रचयिता किसी अन्य देवसेन को माना है। उसके तीन कारण गिनाये है। १) नयचक्र में ग्रन्थकर्ण का उल्लेख नहीं है २) गाथा नं २१७ में तदुच्यते कहकर दो गाथाओं का उल्लेख किया है। उसमें एक गाथा आचार्य नेमिचन्द्र की कृति द्रव्य-संग्रह की है जो ११वीं शती की है, और ३) दर्शनसार आदि ग्रन्थों के समान नेमिचन्द्राचार्य ने भी अपने ग्रन्थों के नाम सारान्त रखे हैं – लब्धिसार, गोम्मट्टसार आदि। देवसेन का एक अन्य ग्रन्थ हैं श्रुतभवन दीपक नयचक्र जिसका उल्लेख पृं परमानन्दजी ने किया है। इसकी रचना व्योम पण्डित के निमित्त हुई थी। इसमें तीन अधिकार है जो संस्कृत गद्य में है। आलाप पध्दति भी इसी तरह संस्कृत गद्य में रचित एक अन्य लघु रचना है जो सोलह अधिकारों में विभक्त है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

**वृहन्नयचक्र**

इसमें ४२३ गाथाएँ हैं । उसमें नयों और निक्षेपों का विस्तार से वर्णन है । रचना के अन्त में यह कहा गया है कि मूलतः इस ग्रन्थ का नाम 'दव्वसहावपकास' था जिसे दोहाछन्द में रचा गया था । पर शुभंकर ने उसे गाथा में रचने के लिए कहा यह कार्य फिर माइल्लवधवल नामक शिष्य ने किया ।

इसमें ४२३ गाथाएँ हैं । उसमें नयों और निक्षेपों का विस्तार से वर्णन है । रचना के अन्त में यह कहा गया है कि मूलतः इस ग्रन्थ का नाम 'दव्वसहावपकास' था जिसे दोहाछन्द में रचा गया था । पर शुभंकर ने उसे गाथा में रचने के लिए कहा यह कार्य फिर माइल्लवधवल नामक शिष्य ने किया ।

**सुलोचना चरित्र**

इस ग्रन्थ के रचयिता विमलसेन के शिष्य देवसेन थे जो संनगण के कुशल विद्वान थे । ये विमलसेन जिनसेन की परम्परा में हुए थे । उन्होंने अपनी गुरू परम्परा इस प्रकार बतलाई है – मम्मलपुरी (तमिलनाडु) के मूल निवासी थे । उन्होंने सूलोयम चरित्र की रचना प्रशस्ति के अनुसार राक्षस सम्वत्सर १०५८ वि.स. ११ ३२) में हुई थी । देवसेन ने अपने पूर्णवर्ती आचार्योमें बाल्मीकि, व्यास, बाण, मयूर, हलिय, गोविन्द, चतुर्मुख, स्वयंभू और भूपाल कवि का उल्लेख किया है । इनमें पुष्पदन्त और भूपाल ११वीं शती के विद्वान है । अतः प्रस्तुत देवसेन भी इसी शताब्दी का विद्वान होना चाहिए । पूर्वोक्त ग्रन्थों में विमणबाण जैसे शब्दों का प्रयोग प्रारम्भिक गाथा में किया गया है जो कदाचित विमलसेन का प्रतीक हो । परमानन्दजी ने उसे मुनि देवसेन की कृति मानी है ।

इस ग्रन्थ में २८ सन्धियाँ हैं । इन सन्धियों में भरत चक्रवर्ती के सेनापति जयकुमार की पत्नी सुलोचना का चरित अंकित किया गया है । स्वयंवर में सुलोचना ने जय का वरण किया । फलतः कृष्ण चक्रवर्ती भरत के पुत्र अर्क कीर्ति से उसका युद्ध हुआ जिसमें जय की विजय हुई । इस युद्ध का बडा ही सजीव वर्णन कवि ने भुजंगप्रयात छन्द द्वारा किया है ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सुलोचना चरित का आधार आचार्य कुन्दकुन्द द्वारा प्राकृत गाथा निबंध सुलोचने चरित रहा है । ये कुन्दकुन्दाचार्य समयसारादि ग्रन्थों के रचयिता कुन्दकुन्दाचार्य से भिन्न होना चाहिए । इस ग्रन्थ की भाषा लालित्य पूर्ण और शैली प्रभावक है । अपभ्रंश का यह शास्त्रीय महाकाव्य है । इसमें माधुर्य, प्रसाद और ओज गुणों का सुन्दर समन्वय हुआ है । उपर्युक्त छन्दों और अलंकारों में हुई आत्माभिव्यंजना देखते ही बनती है । पद्धतिया छन्द का उपयोग अधिक हुआ है । कवि का समय १२वीं शती जान पडता है ।

**भावसंग्रह**

भावसंग्रह के कर्ता भी विमलसेन के शिष्य पूर्वोक्त देवसेन हैं । ये देवसेन कदाचित दर्शनसार के कर्ता देवसेन से भिन्न होना चाहिए । उनका समय वि. की दशमी शताब्दी है पर अवसंग्रह के कर्ता देवसेन सोमदेव और राजशेखर के बाद के विद्वान हैं ।

भावसंग्रह में ७०१ गाथाएं हैं जिनमें चौदह गुण स्थानों का कार्मिक विवेचन हूआ है। प्रथम मिथ्यात्व गुणस्थान का वर्णन करते हुए वैदिक विचारधारा को विपरीत मिथ्यादृष्टि के अन्तर्गत गणना की है क्योंकि इस दर्शन में मास द्वारा श्राध्द पशुबलि, गोयोनिस्पर्श, जलसक्ान आदि द्वारा मुक्ति प्राप्ति मानी जाती हैं । एकान्त मिथ्यात्व में क्षणमंगवादी बौध्द का खण्डन वैनयिक मिथ्यात्व में यक्षादि पूजन का खण्डन संशय मिथ्यात्व में स्त्री मुक्ति तथा कवलाहार आदि का खण्डन किया गया है । १३७ वीं गाथा में दर्शनसार के समान बलभीनगरी में विक्रमसं १३६ में श्वेताम्बर मत की उत्पत्ति बनाई गई हैं । यह सम्प्रदाय स्थविरकल्पी है जिसे गृहस्थकल्पी कहा जा सकता है । मस्करी पूरण का अज्ञान मिथ्यात्व हैं । इसी तरह चार्वाक् और सांख्यमत की भी समीक्षा की गई हैं । फिर तृतीय गुणस्थान के प्रसंग में ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र की समा लोचना की गई है । चतुर्थ अविरत सम्यग्दृष्टि गुण–स्थान में सप्त तत्त्वों का विवेचन हूआ है ।

पंचम गुणस्थान का स्वरूप २५० गाथाओं में वर्णित हुआ हैं । इसमें श्रावकाचार का विस्तृत वर्णन हुआ है । इसी प्रसंग में आचमन, सकलीकरण,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

यज्ञोपवीत और मृताभिषेक को भी सम्मिलित किया गया है । इसी के साथ ही त्रिवर्णाचार के समान दस दिक्पालों की उपासना आगमान का उवटना करना सकान करना तथा युवति वाहन सहित आह्वान करके बलि चरू आदि पूज्य द्रव्य तथा यज्ञ के भाग को बीजाक्षरयुक्त नाम युक्त मन्त्रों को देने का विधान किया गया हैं (ग्र ४३९-४०) । इस पर उपासकाध्ययन, कर्पूमंजरी आदि ग्रन्थों का प्रभाव दिखाई देता है । पण्डित वामदेव ने अवसंग्रह का संस्कृतिकरण किया हैं । वामदेव का समय धि. की १४ वीं शताब्दि है । अतः परमानन्दजी ने उनका समय १३वीं शताब्दि में नियोजित किया है । इसे वे संग्रह ग्रन्थ मानते हैं । मौलिक ग्रन्थ नहीं, इसमें प्राकृत और अपभ्रंश के पद्यों को एक साथ रचा गया है । यह उसकी अर्वाचीनता का प्रतीक हैं ।

**सावयधम्म दोहा**

डॉ. हीरा लालजी के अनुसार इसके रचयिता आचार्य देवसेन हैं । इसकी रचना वि.सं. ९९० के आसपास धारानगरी में हुई । इसमें २२४ दोहे हैं । जिनमें कवि ने श्रावकों की ग्यारह प्रतिमाओं और बारह व्रतों का स्वरूप विवेचन किया है । प्रत्येक दोहे की प्रथम पंक्ति में धर्मोपादेश है और द्वितीय पंक्ति में उसे सुन्दर दृष्टान्त आदि देकर समझाया गया है । इस ग्रन्थ के रचयिता के सम्बन्ध में विद्वानों में मतैक्य नहीं है । कुछ इसे योगीन्द्र कृत मानते है और कुछ उसे लक्ष्मीचन्द्र कृत सिध्द करते हैं। श्रुतसागर की षट्पाहुडटीका में इसके कुछ दोहे लक्ष्मीचंन्द्र के नाम से उल्लिखित हुए हैं । वि.सं. १५५५ (ई.सन १४९५) की एक प्रति की पुस्तिका में भी इसे लक्ष्मीचन्द्र विरचित माना है । यदि सही माना जायें तो फिर यह रचना १५वीं शताब्दि की मानी जायेगी ।

**द्रव्यसंग्रह**

साधारणतः यह माना जाता रहा है कि द्रव्यसंग्रह या वृहद्द्रव्यसंग्रह के रचयिता नेमिचन्द्र सिध्दान्तचक्रवर्ती हैं । पर पं. दरबारी लाल जी कोठिया ने यह सिध्द करने का प्रयत्न किया है कि उसके रचयिता नेमिचन्द्र सिध्दान्त देव है, नेमिचन्द्र सिध्दान्त चक्रवर्ती नहीं ग्रन्थ की अन्तिम गाथा में द्रव्यसंग्रह ग्रन्थ के रूप

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में नाम और मुनिनाथ कर्ता के रूप में उल्लिखित हुआ है – द्रव्यसंग्रहमिणं मुणिणाहा दोससंचयवुदा सुद' पुण्णा, ५८) ।

द्रव्य संग्रह में मात्र ५८ प्राकृत गाथाएं हैं । उन पर ब्रह्मदेव रचित संस्कृतवृति है जिससे पता चलता हैं कि नेमिचन्द्र सिध्दान्तदेव ने इसे मालव देश की धारा नगरी में भोजदेव के समय मुनिसुव्रत तीर्थंकर चैत्यालय में उसकी रचना की । पहले २६ गाथाओं में लद्यु द्रव्यसंग्रह लिखा गया । बाद में बढाकर ५८ गाथाएं की गई जिसका नाम वृह्द द्रव्यसंग्रह रखा गया ।

द्रव्यसंग्रह तीन अधिकारों में विभक्त हैं । प्रथम अधिकार में २७ गाथाएं है जिसमें द्रव्यों का वर्णन है । मुख्तार खा. को इसकी एक प्रति मिली जिसमें नेमिचन्द्र गणि का नामोल्लेख है । उसकी रचना सोम के लिए कि गई थी । ब्रह्मदेव ने इसी का नाम लद्युद्रव्यसंग्रह किया, और प्रवर्धित भाग के लिए वृह्हद्रव्यसंग्रह नाम दिया । इस पर प्रभाचन्द्र कृत एक संक्षिप्त टीका भी हैं । पर उसमें ब्रह्मदेव द्वारा कथित वक्तव्य का कोई उल्लेख नहीं हैं ।

### लद्यु द्रव्यसंग्रह

इसकी प्रथम गाथाओं में विषय का संकेत हुआ है । तदनुसार इसमें छः द्रव्य, पांच अस्तिकाय, सात तत्व और नव पदार्थो का विवेचन है (गा. २–३) । आगे ११ गाथाओं में द्रव्यों का तथा पांच गाथाओं में तत्चों और पदार्थो का वर्णन है (दो गाथाओं में उत्पाद–व्यय–ध्रौव्य का और अन्य दो गाथाओं में ध्यान का उपदेश है । लगता है इन गाथाओं का संग्रह कुन्दकुन्द के समयसार और नेमिचन्द सिद्धांत चक्रवर्ती के गोमट्टसार जीवकाण्ड से हुआ है ।

### वृहद् द्रव्यसंग्रह

पंचास्तिकाय के समान यह ग्रन्थ तीन अधिकारों में विभक्त है जिनमें क्रमशः द्रव्यों का नौ पदार्थो का और व्यवहार निश्चयनय का विवेचन है । हां यहां पंचास्तिकाय के समान दार्शनिक चर्चा नहीं हैं ।

प्रथम गाथा में ऋषभदेव को नमस्कार किया गया हैं । और फिर दूसरी गाथा से जीव द्रव्य का वर्णन प्रारम्भ होता है । जो १४ गाथाओं तक चलता हैं ।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१५वीं गाथा से २७ गाथाओं तक जीव द्रव्य का वर्णन है । २८ से ३३ तक अकाम निर्जरा का और ३२ -३६ में सकामनिर्जरा और ३७-३८ गाथाओं में पुण्य-पाप का वर्णन हुआ है । तृतीय अधिकार में सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र का विवेचन का ध्यानाभ्यास पर जोर दिया हैं । यही माक्ष का कारण है (३९-५७)

नेमिचन्द मुनि, नेमिचन्द गणी और नेमिचन्द सिद्धान्तदेव एक ही व्यक्ति के नाम हैं । निश्चित ही नेमिचन्द सिध्दान्तचक्रवर्ती से भिन्न हैं । प्रथम का समय ११वीं शती हैं और द्वितीय १०वीं शती के चामुण्डराय कालीन हैं । अश्वघट ने अनेक गाथाएं 'उक्तं च' कहकर द्रव्यसंग्रह से उद्घृत की हैं । इसी तरह नयसेन (१३वीं शती) ने भी पंचास्तिकाय की टीका में उसकी कुछ गाथाओं को उद्घृत किया है । अतः द्रव्यसंग्रह की रचना । प्रभाचन्द्र ने द्रव्यसंग्रह की टीका भेज काल में ही की थी । ये प्रभाचन्द्र माणिक्यनन्दि के शिष्य थे । नयनन्दि भी उन्हीं के शिष्य थे । इन्हीं प्रभाचन्द्र ने प्रमेयकमलमार्तण्ड आदि ग्रन्थों की रचना की । नेमिचन्द के गुरू का नाम नयनन्दि था जिन्होंने अपभ्रंश में सुदर्शन चरित लिखा था । वि.सं. ११०० में धारा नरेश भोजदेव के समय । द्रव्यसंग्रह भी इसी काल की रचना है । इतना सब होने पर भी यह संदेह बना रहता है कि कहीं द्रव्यसंग्रह की रचना कर्तृत्व नेमिचन्द्र सि.च. के साथ तो नहीं जुडा हुआ है ।

## जिनचन्द्राचार्य

सिद्धान्तसार के रचयिता आचार्य जिनचन्द्र कदाचित् धर्म संग्रह श्रावकाचार के कर्ता पं. मेधावी के गुरु थे और शुभचन्द्राचार्य के शिष्य थे। ये शुभचन्द्राचार्य आचार्य पद्मनन्दि के पट्टधर थे और पाण्डवपुराण आदि ग्रन्थों के कर्ता शुभचन्द्र के पूर्ववर्ती थे। पं. मेधावी द्वारा लिखित त्रैलोक्य प्रज्ञप्ति ग्रन्थ की दानप्रशस्ति के अनुसार (वि. सं. १५१९) भट्टारक जिनचन्द्र सैद्धान्तिक विद्वान थे। लगभग इसी समय ज्ञानभूषण (वि.सं. १५३४-१५६१) ने सिद्धान्तसार की संस्कृत टीका लिखी थी। प्रभाचन्द्र द्वारा निर्मित इसकी एक कन्नड टीका भी उपलब्ध है।

सिद्धान्तसार में ७९ गाथाएं हैं। इन गाथाओं में चौदह मार्गणाओं में चौदह जीव समासों का कथन किया गया है (गाथा २-११)। इसी के साथ ही मार्गणाओं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में गुण (१२-२०), पंचदश योग (२१-३१), द्वादश उपयोग (३२-४२), जीवसमासों में योग (४३-४४), उपयोग (४५), गुणस्थानों में योग (४६), उपयोग (४७), मार्गणाओं में प्रत्यय (४८-६८), जीवसमासों में प्रत्यय (६९-७०), और गुणस्थानों में प्रत्यय (७१-७७) का वर्णन हुआ है। ग्रन्थकर्ता ने इसे आगम भक्ति पूर्वक लिखा है।

### योगीन्द्रदेव

योगीन्द्रदेव के योगसार, निजात्माष्टक, अमृताशीति, परमात्म प्रकाश और कदाचित् अध्यात्मसन्दोह जैसे अध्यात्मिक ग्रन्थ मिलते हैं। पद्मप्रभ मलधारिदेव ने अपनी नियमसार टीका (पृ. ५६) पर उनका नामोल्लेख किया है। परमात्मप्रकाश में योगीन्द्रदेव ने किसी प्रभाकर भट्ट का नामोल्लेख किया है जिसकी प्रार्थना पर यह ग्रन्थ लिखा गया। यह प्रभाकर भट्ट प्रसिद्ध नैयायिक प्रभाकर भट्ट से पृथक् रहा है। जयसेन सूरि ने अपनी समयसार की तात्पर्यवृत्ति में योगीन्द्रदेव की एक गाथा उद्घृत की है। जयसेन सूरि का समय १३ वीं शती है अतः योगीन्द्र देव का भी समय १३ वीं शती होना चाहिए। नियमसार की पद्मप्रभमलधारि देवकृत टीका में भी योगीन्द्रदेव के कुछ पद्य उद्घृत किये हैं। उनका समय सं. १२११ है। इस स्थिति में फिर योगीन्द्रदेव का समय भी लगभग यही होना चाहिए। योगसार में १०७ गाथाएं हैं। योगीन्द्रदेव के निजात्माष्टक में मात्र आठ गाथाएं हैं।

### अजित ब्रह्मचारी

कल्याणालोयणा नामक प्राकृत ग्रन्थ के कर्ता अजित ब्रह्मचारी (गा. ५४) का एक और ग्रन्थ मिलता है हनुमच्चरित्र जिसके आधार पर कहा जा सकता है कि वे १६ वीं शती के विद्वान थे और देवेन्द्रकीर्ति के शिष्य थे। उनके पिता का नाम वीरसिंह, माता का नाम वीद्या या पृथ्वी और वंश गोलसिंघारे था (भ. विद्यानन्द के वे परम भक्त थे। उन्हीं के आग्रह पर उन्होंने हनुमच्चरित्र की रचना की थी। एक अन्य ग्रन्थ का भी उल्लेख मिलता है उत्सव पद्धति जो अभी तक अप्रकाशित है।

कल्याणालोयणा में मात्र ५४ गाथाएं हैं। इन गाथाओं में जीव के संसरण का वर्णन है जीव ने असह्य दुःख भोगे हैं फिर भी कभी अणुव्रतों या महाव्रतों का

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

पालन नहीं किया (गा. १३) ३४ गाथाओं तक ''मिच्छा में दुक्कडं हुज्ज'' की पुनरावृत्ति हुई है और बाद में 'सरणं सो एक्क परमप्पा की पुनरावृत्ति गाथा ४६ तक दिखाई देती है और फिर ५४ तक वह अनेक रूपात्मक हो जाता है।

## पद्मनन्दि मुनि

पद्मनन्दि नाम के अनेक मुनि हुए हैं। इस धम्मरसायणं के रचयिता भी पद्मनन्दि मुनि (गा. १९३) हैं। एक पार्श्वनाथ स्तोत्र है जों संस्कृत में ९ पद्यों में है। उसमें पद्मनन्दि के साथ ही पद्मनन्दि शब्द भी प्रयुक्त हुआ है (पद्य ९)। संभव है, दोनों व्यक्तित्व एक ही है। इनके समय आदि के संदर्भ में कोई सूचनाएं नहीं मिल सकीं। लगता है, लगभग १५ वीं शताब्दी के ये विद्वान मुनि रहे होंगे।

धम्मरसायण में १९३ गाथाएं हैं। प्रारंभ में धम्म की महिमा का वर्णन करते हुए धर्म से पतित जीव को किस तरह नरक, तिर्यंच देव, और मनुष्य गतियों में घूमना पडता है इसे स्पष्ट किया है (१-१३)। बाद में सर्वज्ञ की परीक्षा की गई है (९४-१३८)। फिर देव गति और सम्यक्त्व का वर्णन हुआ है (१३९-१९३)।

इसमें कवि ने धर्म को त्रिलोकवत्थु कहा -

**धम्मो तिलोयबन्धु धम्मो सरणं हवे तिहुयणस्स ।**
**धम्मेण पूयणीओ होइ णरो सव्वलोयस्स (धम्म ३)**
**धम्मेण कुलं विउलं धम्मेण य दिव्वरूवमारोग्गं।**
**धम्मेण जए कित्ती धम्मेण होइ सोहग्गं ।। धम्म ४।।**

## पद्मसिंह मुनि

पद्मसिंह मुनि ने वि.सं. १०८६ श्रावण सुदी ९ को अम्बड नगर में णाणसार की रचना की थी। इसमें ६३ गाथाएं हैं। प्रारम्भ में ज्ञान का वर्णन करते हुए ध्यान का वर्णन किया गया है (१-३१) आगे पुनः ध्यान का विषय ले लिया है। शुभचन्द्र के ज्ञानार्णव से यह विषय मिलता-जुलता है। कवि ने स्वयं के प्रतिबोध के लिए इसकी रचना की है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## आचार्य शुभचन्द्र

अंगपण्णत्ति के रचयिता आचार्य शुभचन्द्र कौन हैं इसका निश्चय करना कठिन है। शुभचन्द्र नाम के तीन आचार्य तो हुए ही हैं। सर्वप्रथम ज्ञानार्णव के कर्ता, दूसरे पाण्डव पुराण, कार्तिकेयानुप्रेक्षा के संस्कृत टीकाकार शुभचन्द्र और तीसरे भट्टारक शुभचन्द्र। ज्ञानार्णव के कर्ता शुभचन्द्र और अंगपण्णत्ति के रचयिता शुभचन्द्र में कोई संबन्ध दिखाई नहीं देता। अंगपण्णत्ति के अन्त में शुभचन्द्र ने जो पट्टावली दी है वह भट्टारक सकलकीर्ति से प्रारंभ हुई है। उनके बाद क्रमशः भुवनकीर्ति, कमलभानु, बोधभूषण, विजय-कीर्तिदेव, त्रैविद्य और फिर उनके शिष्य शुभचन्द्र का नामोल्लेख है। संभव है, ये शुभचन्द्र पाण्डव पुराण आदि के रचयिता शुभचन्द्र हों।

अंगपण्णत्ति नाम होने से मुख्यतः बारह अंग तथा दृष्टिवाद के पांच भेदों में कथित परिकर्म, चूलिका, सूत्र, प्रभमानुयोग और पूर्व का वर्णन है, परन्तु सामान्यतः मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान स्वरूप पांचों ज्ञानों का और उनके भेदों का कथन किया गया है। इसी सन्दर्भ में अंगबाह्य का भी कथन हुआ है। इस ग्रन्थ में पर्याय, अक्षर, पद, संघात, प्रतिपत्ति, अनुयोग आदि का वर्णन समुचित दिखाई देता है। अंगबाह्य की संख्याओं का कथन बाह्य भी विशेष रूप से हुआ है।

सर्वप्रथम अंग निरूपण नामक प्रथम अधिकार में ७७ गाथाओं में बारह अंगों का वर्णन है। चतुर्दश पूर्वांग प्रज्ञप्ति नामक द्वितीय अधिकार में ११७ गाथाओं में दृष्टिवाद के परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, चूलिका और पूर्व का कथन किया गया है। तृतीय अधिकार में ५४ गाथाओं के द्वारा १४ अंगबाह्य का सविस्तृत वर्णन किया गया है। तथा अन्त में ग्रन्थकर्ता ने गुरु पट्टावली लिखी है।

श्रुतज्ञान के असंयोगी समस्त वर्णो का प्रमाण ६४ है। इनके निमित्त से जितने संयोगी अक्षर उत्पन्न होते हैं उनमें असंयोगी अक्षरों को मिला देने से श्रुतज्ञान के अक्षरों का प्रमाण होता है। अर्थात् हृस्व, दीर्घ औा प्लुत के भेद से ९ स्वरों के २७ भेद हुए, क वर्ग, च वर्ग, ट वर्ग, ल वर्ग, और प वर्ग के पच्चीस तथा य र ल

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

व श ष स ह ये आठ इस प्रकार कुल मिलाकर ३३ व्यंजन होते हैं। तथा अं अः ऄ क ऄ प ये चार योगवाह होते हैं। सभी का कुल योग ६४ हो जाता है। इनके द्विसंयोगी, त्रिसंयोगी आदि ६४ अक्षरों का प्रमाण निकालकर उनमें ६४ वर्णो को जोड देने से कुल द्रव्य श्रुत अक्षरों का प्रमाण १८४४६७४४०७३७० ९५५१६१५ होता है।

श्रुत के पदों का प्रमाण इस प्रकार है – पद के तीन भेद हैं – प्रमाणपद, अर्थपद, मध्यमपद जो आठ अक्षरों से बनता है उसे प्रमाणपद कहते हैं जैसे धम्मो मंगलमुक्किट्ठं। चार प्रमाणपदों का एक श्लोक होता है। इस प्रमाण पद के द्वारा सामायिक आदि अंगबाह्य ग्रन्थों के पदों की और श्लोकों की संख्या आंकी जाती है।

जितने अक्षरों से अर्थ का बोध होता है उतने अक्षरों के समुदाय को अर्थपद कहते हैं। जैसे 'प्रमाण' के द्वारा ग्रहण किये गये पदार्थ के एक देश के निश्चय करने को नय कहते हैं इस वाक्य से नय का बोध होता है इसलिए यह एक अर्थपद है।

सोलह सौ चौतीस कोटि तिरासी लाख सात हजार आठ सौ अठासी अपुनरुक्त अक्षर हैं। यह मध्यमपद की संख्या हुई। इस मध्यम पद के द्वारा अंग और पूर्वो के पदों की संख्या का प्रमाण कहा जाता है। अर्थात् मध्यमपद के अक्षरों के द्वारा श्रुतज्ञान के संपूर्ण अक्षरों को भाजित करने पर संपूर्ण बारह अंगों के एक सौ बारह करोड, तिरासी लाख, अट्ठावन हजार पांच पद होते हैं। बारह अंगों में निबद्ध अक्षरों से आठ करोड, एक लाख आठ हजार एक सौ पचहत्तर अक्षर शेष बचते हैं। इन अक्षरों को बत्तीस से भाजित करने पर चौदह अंग बाह्य श्लोकों का प्रमाण पच्चीस लाख, तीन हजार तीन सौ अस्सी होता है। शेष अर्थ पद और प्रमाणपद लोक व्यवहार के अनुसार होते हैं।

प्राभृत और अधिकार ये दोनों समानार्थक हैं। प्राभृत के अधिकार को प्राभृत-प्राभृत कहते हैं। चौबीस प्राभृत के प्राभृत के समूह को प्राभृत श्रुतज्ञान कहते हैं। प्राभृत श्रुतज्ञान के पूर्व और प्राभृत-प्राभृत श्रुतज्ञान के ऊपर जितने ज्ञान के विकल्प हैं वे सब ही प्राभृत-प्राभृत समास के भेद हैं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इसी आधार पर अंगपण्णत्ति में २४८ गाथाओं द्वारा विस्तार से श्रुतज्ञान के पदों आदि का विवरण दिया गया है।

### अरहंत स्तवनम्

इस स्तोत्र के रचयिता समन्तभद्र हैं पर ये समन्तभद्र कौन हैं, यह नहीं कहा जा सकता है। प्रसिद्ध समन्तभद्र के अतिरिक्त कोई अन्य समन्तभद्र होना चाहिए। यह स्तोत्र अनेकान्त वर्ष १८ किरण ३ में प्रकाशित हुआ था। इसकी भाषा परिमार्जित है, अलंकारिक है–

**दलिय-मयण-प्पयावा तिकाल विससेहिं तीहि णायणेहि।**
**दिट्ठ-सयलट्ठ-सारा सबद्ध तिउरा मुणिव्वइत्थो।।**

### माइल्लधवल का नयचक्र

माइल्लधवल का नयचक्र नय की अवधारणा को स्पष्ट करने वाला एक सुन्दर प्राकृत ग्रन्थ है। एक मल्लवादी का भी नयचक्र मिलता है जिस पर सिंह सूरि गणि क्षमाश्रमण की टीका है। उसी टीका का आधार लेकर मुनिश्री जम्बूविजयजी ने उसकी पुनर्रचना की द्वादशारनय चक्र के नाम से। इसके अतिरिक्त देवसेन (१० वीं शती) का नयचक्र (८७ गाथाएं) और आलापपद्धति भी एतक विषयक ग्रन्थ हैं।

प्रस्तुत नयचक्र का प्रथम प्रकाशन सन् १९२० में मा.दि. जैन ग्रन्थालय से हुआ था। उसके प्रारम्भ में देवसेन कृत लघु नयचक्र है। उसके बाद उत्थानिका में द्रव्यभाव प्रकाशक नयचक्र दिया हुआ है। उसी को प्रेमीजी ने वृहन्नयचक्र नाम से संबोधित किया है क्योंकि इसमें ४०० से भी अधिक गाथाएं हैं। आचार्य अकलंक और विद्यानन्द द्वारा उल्लेखित नयचक्र अलग ही रहा होगा। द्वादशारनय चक्र में प्रथम छह आरे द्रव्यार्थिक नय के हैं और उत्तरवर्ती छह आरे पर्यायार्थिकनय से संबद्ध हैं। मल्लवादी का समय लगभग सातवीं शती है।

माइल्लधवल का द्रव्य स्वभाव प्रकाशक नयचक्र देवसेन भट्टारक के नयचक्र के बाद की रचना है और पं. आशाधर ने अपने अनगारधर्मामृत में द्रव्य नयचक्र की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गाथा नं. ३४९ वीं गाथा को उद्घृत किया है। अतः माइल्लधवल का समय १० से १३ वीं शती के बीच होना चाहिए।

माइल्लधवल ने नयचक्र के कर्ता देवसेन गुरु को नमस्कार किया है और उससे पूर्व कहा है कि शुभंकर ने दोहाशास्त्र को देखते ही अपनी प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुए कहा कि इसे गाथा के रूप में बांधो (गा. ४२४)। फलतः कवि ने देवसेन के नयचक्र को आत्मसातकर द्रव्यस्वभाव प्रकाशक नयचक्र की रचना की ४२५ गाथाओं में। यह ग्रन्थ १२ अध्यायों अधिकारों में विभक्त है – गुण, पर्याय, द्रव्य, पंचास्तिकाय, सप्ततत्त्व, नव पदार्थ, प्रमाण, नय, निक्षेप, सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र।

**जंबूदीव–पण्णत्ति–संगहो**

जंबूद्वीप प्रज्ञप्ति संग्रह के रचयिता आचार्य पद्मनन्दि है। ग्रन्थकार की प्रशस्ति के अनुसार (१३१५३) उनके गुरु का नाम बलनन्दि और गुरु के गुरु का नाम वीरनन्दि था। सैद्धान्तिक ग्रन्थों का अध्ययन उन्होंने श्री विजय से किया और सकलचन्द्र के शिष्य श्रीनन्दि के लिए इस ग्रन्थ की रचना की। ग्रन्थ रचना पारियत्त देश के वारानगर में हुई जहां शक्तिकुमार राज्य करता था। यह पारियत्त देश विन्ध्याचल से उत्तरवर्ती प्रदेश है और बारानगर राजस्थान के कोटा का समीपवर्ती बारा ग्राम है जहां ११ वीं शती में भट्टारकों की गद्दी रही है। शक्तिकुमार गुहिलोतवंशी राजा था जिसका उल्लेख अटपुर शिलालेख (वि. सं. १०३४) में हुआ है। अतः जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति का समय भी लगभग यही होना चाहिए। गाथा छन्द में रचित इस ग्रन्थ में १३ उद्देश है और कुल २४३९ गाथाएं हैं। उद्देश विभाजन इस प्रकार है – १) उपोद्घात प्रस्ताव (७४ गाथाएं), २) भरतैरावत वर्णन (२१० गा.), ३) पर्वत–नदी भोगभूमिवर्णन (२४६ गा.), ४) महाविकेहाधिकार (२९२ गा.), ५) मंदरगिरिजिन भवन वर्णन (१२५ गा.), ६) देव गुरु–उत्तरकुरु विव्वास प्रस्ताव (१७८ गा.), ७) कच्छा विजय वर्णन (१५३ गा.), ८) पूर्वविदेह वर्णन (१९८ गा.), ९) अपरविदेह वर्णन (१९७ गा.), १०) लवणसमुद्र वर्णन (१०२ गा.), ११) बहिरूपसंहार द्वीप सागर नरकगति देवगति, सिद्धक्षेत्र वर्णन

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

(३६५ गा.), १२) ज्योतिर्लोक वर्णन (११३ गा.) और १३) प्रमाण परिच्छेद (१७६ गा.)।

ग्रन्थकार के अनुसार जम्बूद्वीप में नदियों की संख्या १४५६०९० है। क्षेत्र गोलाकार है इसलिए पर्वत धनुषाकार हैं। नन्दीश्वर द्वीप में ५२ जिनभवन हैं। उत्तरकुरु क्षेत्र मेरु पर्वत के उत्तर और नील पर्वत के दक्षिण में है। जम्बूद्वीप से लेकर पुष्करार्ध पर्यन्त यह क्षेत्र अढाई द्वीप या मनुष्य क्षेत्र के नाम से जाना जाता है। यहां कल्प १२ हैं या १६, यह स्पष्ट नहीं है। तिलोयपण्णत्ति में दोनों का स्पष्ट उल्लेख है और प्राथमिकता दी है १२ कल्पों की मान्यता को। इसके विपरीत सर्वार्थसिद्धि, तत्त्वार्थवार्तिक और हरिवंशपुराण आदि में १६ कल्पों की मान्यता को पुष्ट किया है। इसी तरह तत्त्वार्थ वार्तिक में १४ इन्द्रों की मान्यता मिलती है जो ति.प. से मिलती-जुलती है।

पद्मनन्दि ने अपने इस ग्रन्थ मे ति.प. से लगभग पचास गाथाएं यथावत् संमिलित की है। इसी तरह मूलाचार और त्रिलोकसार से भी गाथाओं को संग्रहीत किया गया है। ज्योतिषकरण्ड और जं.प. की भी गाथाओं में समानता दिखाई देती है। इन सब का उल्लेख पं. बालचन्द्रजी ने अपने संपादकीय वक्तव्य में किया है।

जैन भूगोल की तुलना के लिए वायुपुराण, विष्णुपुराण, कर्मपुराण और मत्स्यपुराण विशेष रूप से दृष्टव्य हैं। दोनों परम्पराओं में बहुत समानता दिखाई देती है। कतिपय विद्वानों ने वर्तमान भूगोल के साथ जैन भौगोलिक मान्यता के बीच सामंजस्य बैठाने का प्रयत्न किया भी है पर वह अधिक सफल नहीं हो पाया।

प्रो. रामकृष्णदास का मन्तव्य है कि सप्टद्वीपिक की अपेक्षा चतुर्द्वीपिक भूगोल की प्राचीनता अधिक है। ये चार द्वीप हैं – जम्बूद्वीप या भरतवर्ष, भद्राश्व के तुमाल और उत्तरकुरु। जम्बूद्वीप के हिमालय के पार किंपुरुष वर्ष है जिसे हम तिब्बत कह सकते हैं। यहीं से सरस्वती का भी उद्गम हुआ है। हरिवर्ष से तात्पर्य हिरात है। उससे सम्बद्ध होकर उत्तरकुरु तीन भागों में विभाजित हो गया – रम्यक, हिरण्मय और उत्तरकुरु। पौराणिक मेरु वर्तमान भूगोल का पामीर प्रदेश है। उसके पूर्व से निकली यारकंद नदी सीता नदी है तथा पश्चिम से निकली आमू दरिया या आक्शस

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

ही सुवंक्षु नदी है जिसे जैन परम्परा में सीतोदा नदी कहा जाता है। इसके दक्षिण में दरद-काश्मीर में बहने वाली कृष्ण गंगा नदी ही पौराणिक गंगानदी है। इसके उत्तर में थिपानसान के अंचल में बसा हुआ देश उत्तरकुरु, पूर्व में मूज-ताग (मूंज) एवं शीतान (शीतान्त) पर्वत, पश्चिम में बदख्शां (वैदूर्य) पर्वत और पश्चिम-दक्षिण में हिन्दूकुश (निषध) पर्वत स्थित हैं।

उत्तरकुरु की अवस्थिति पामीर प्रदेश में है। उसे पश्चिमी तुर्किस्तान माना जा सकता है। सीता नदी यारकंद नदी है जिसे चीन में सी-तो कहा जाता है। पुराणों में इसे शीतान कहा गया है। सुवंशु मेरु की पश्चिमवर्ती नदी है। वर्तमान आभू दरिया या आक्शस ही सुवक्षु है जिसे तिब्बती में पक्शू कहा जाता है। गंगा कश्मीर की कृष्णगंगा है। इसी गंगा की रेत में सोना भी पाया जाता है। इस नदी को जम्बू भी कहा जाता है। निषध का तात्पर्य है हिंदूकुश श्रृंखला। कश्मीर कश्यप का क्षेत्र है।

## दुर्गदेव

जैन परम्परा में दुर्गदेव नाम के तीन विद्वान हुए हैं प्रथम दुर्गदेव श्वेताम्बर परम्परा के हैं जिन्होंने ''षष्ठि संवत्सरी'' की रचना की है। द्वितीय दुर्गदेव कातन्त्रवृत्ति के रचयिता हैं और तृतीय दुर्ग देव रिट्ठ समुच्चय के कर्ता हैं जो निश्चित ही दिगम्बर परम्परा के आचार्य रहें हैं। रिट्ठसमुच्चय की प्रशस्ति के अनुसार दुर्गदेव के गुरू का नाम संयमदेव था जो संयमसेन के शिष्य और माधवचन्द्र के प्रशिष्य थे। इसकी पृष्टि 'वृहट्टिप्पणिका' से भी होती है। तदनुसार दुर्गदेव का समय ११ वीं. शती माना जाता हैं।

आचार्य दुर्गदेव की तीन रचनाएं उपलब्ध हैं - रिष्ट समुच्चय, अर्धकाण्ड, मरणकण्डिका और मन्त्र महोदधि। रिष्ट समुच्चय में २६१ गाथाएं हैं। इन गाथाओं में विविध लक्षणों के आधार पर व्यक्ति की होने वाली मृत्यु का समय बताया गया है। इसमें रिष्टों के तीन भेद बतलाये हैं - पिण्डस्थ, पदस्थ और रूपस्थ (१-९५)। इसके बाद स्वप्नदर्शन द्वारा (९६-१३० वी. गाथाएं ), प्रश्न द्वारा और होरा प्रश्न आदि द्वारा मृत्यु की भविष्यवाणी की गई है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

मरण कण्डिका में १४६ गाथाएं है जो रिष्टसमुच्चय की १६२ गाथाओं से मिलती - जुलती है। रिष्टसमुच्चय में इसके आगे गाथाएं जोडकर उनकी संख्या २६१ कर दी गई । अर्धकाण्ड में १४९ गाथाएं है जिन में तेजी-मन्दी जानने के सूत्र दिये गये है। मन्त्र महादधि मन्त्र शास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थ है जिस पर वैदिक मन्त्र परम्परा का प्रभाव दिखाई देता है।

मुनि पद्मकीर्ति

मुनि पद्मकीर्ति दाक्षिणात्य विद्वान थे। उनके गुरू का नाम जिनसेन, दादागुरू का नाम माधवसेन और परदादागुरू का नाम चन्द्रसेन है। (हिरे -आवलि अभिलेख, सं २८६, जैन शि.सं. सागर. पृ.४३५ )। पासणाहचरिउ की प्रशस्ति से भी पता चलता है कि यह ग्रन्थ शक सं. ९९९ में रचा गया था। अतः पद्मकीर्ति का समय १० वी. शती होना चाहिए। पासणाहचरिउ की सन्धि १४ और १८ वी. में उन्होने स्पष्ट रूप से अपना नामोल्लेख किया है और गुरूपरम्परा का भी।

मुनि पद्मकीर्ति का एक ही ग्रन्थ उपलब्ध होता है पासणाहचरिउ । यह ग्रन्थ १८ सन्धियों में विभक्त है। इसे पुराण की संज्ञा दी गई है। इसमें ३९० (२३+११+१६+१२+१८+१३+२३+१४+१४+१३+१५+ २०+३०+१२+१८+२४+२२ ) कडवक और लगभग ३३२३ पंक्तियां हैं। कवि के अनुसार इस कृति में उन्होंने इस बात का ध्यान रखा है कि तप और संयम का विरोधी कोई भी कथन यहां समाविष्ट नहीं हो सका । इसमें तीर्थकर पार्श्वनाथ के चरित-चित्रण के साथ जैन सिद्धान्तों की भी सुन्दर और प्रभावक प्रस्तुति हुई है। काव्य में ललित्य है।

इन्द्रिनन्दि

इन्द्रनन्दि नाम के अनेक आचार्य हुए है- १) श्रुतावतार के कर्ता, २) ज्वालामलिनीकल्प के कर्ता, ३) गोम्मटसार और मल्लिषेण प्रशस्ति के कर्ता, ४) नीतिसार अथवा समयभूषण के कर्ता, ५) इन्द्रनन्दि संहिता के रचयिता, ६) छेदपिण्ड के रचयिता इन्द्रनन्दि।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

इन इन्द्रनन्दि नाम के विद्वानों में छेदपिण्ड के रचयिता इन्द्रनन्दि यहां उल्लेखनीय हैं। उनके इस ग्रन्थ का प्रथम प्रकाशन माणिकचन्द्र ग्रन्थमाला से वि.सं. १९७८ में हुआ था। जिसमें ३६२ गाथाएं हैं पर गाथा संख्या ३६० में गाथाओं की संख्या ३३३ ही मानी गई है। मुख्तार सा.ने शेष २९ गाथाओं को प्रक्षिप्त माना है। इसमें प्रत्यश्चित्त का विस्तृत विवेचन है।

भट्टवोसरि

भट्टवोसरी ज्योतिष और निमित्तशास्त्र के आचार्य है। वे दामनन्दि के शिष्य थे। उनसे भट्टवोसरि ने ज्ञान प्राप्त कर आप ज्ञानतिलक नामे ग्रन्थ लिखा और उस पर संस्कृत टीका भी लीखी। डॉ नेमिचन्द्र शास्त्री उनका उल्लेख किया है। उनके अनुसार इसमें ४१५ गाथाएं हैं और २५ प्रकरण हैं। प्रश्नशास्त्र की दृष्टि से यह ग्रन्थ महत्त्वपूर्ण है। इसमें ध्वज, धूम, सिंह, गज, खर, श्वान, वृष और ध्वांक्ष इन आठ आयों द्वारा प्रश्नों के फल का सुन्दर वर्णन किया है। आचार्य भट्टवोसरि का समय ११ वी शताब्दी है।

श्रुतमुनि

जैन परम्परा में श्रुतमुनि नाम के १७ आचार्यो का उल्लेख डॉ ज्योतिप्रसादजी ने किया है। उनमें प्रस्तुत श्रुतमुनि मूलसंघ देशीगण पुस्तकगच्छ और कुन्दकुन्द आम्नाय के आचार्य है। वे बालचन्द्र के शिष्य थे। अभयचन्द्र सिद्धान्तदेव, अभयसूरि और प्रभाचन्द्र भी उनके गुरू थे। श्रवणबेलगोल में श्रुतमुनि की निषद्या पर मंगराज कवि का एक ७५ पद्यों का विशाल संस्कृत अमिलेख है। तदनुसार उनका समय १३ वीं शताब्दी है। श्रुतमुनि की तीन प्राकृत रचनाएं मिलती हैं - १) परमागमसार जिसमें २३० गाथाएं हैं, २) आश्रवत्रिभंगी जिसमें ६२ गाथाएं हैं, और ३) भावत्रिभंगी जिसमें ११६ गाथाएं हैं। इन सभी की विषय सामग्री स्पष्ट है।

नयनन्दि

नयनन्दि आचार्य मणिक्यनन्दि त्रैविद्य के शिष्य थ। उन्होंने अपना ग्रन्थ सुदंसणचरिउ की रचना वि.सं. ११०० में धारा नगरी के जैन मन्दिर

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

में बैठकर की। उस समय वहां परमारवंशी नरेश भोजदेव का शासन था । अतएव नयनन्दि का समय ११-१२ वीं. शती है।

नयनन्दि की दो रचनाएं मिलती हैं - सुदंसणचरिउ और सयलविहिविहाणकव्व। सुंदसणचरिउ में णमोकार मन्त्र का फल प्राप्त करने वाले सेठ सुदर्शन के चरित का वर्णन है। यह ग्रन्थ १२ सन्धियों में विभक्त है। इसे महाकाव्य कहा जा सकता हैं। सयलविहिविहाण में कुल ५८ सन्धियों है। इनमें १६ सन्धियों अप्राप्त हैं - १५ से ३१ तक। इस ग्रन्थ में मिथ्यात्व का विस्तृत वर्णन है। कवि ने यहां विलासिनी, भुजंगीप्रिया, मंजरी, चन्द्रलेखा, मौक्तिकमाला, पादाकुला, मदनलीला आदि छन्दों का प्रयोग किया है। अतएव छन्दशास्त्र की दृष्टि से यह कृति महत्त्वपूर्ण है। काव्य में श्रावकाचार का बडा सुन्दर वर्णन है।

माणिक्कराज

पं माणिक्कराज सूरा और दीवा के पुत्र थे। वे जैसवाल कुल में जन्में थें और साहियासपुर (रोहतक) के निवासी थे। उनके गुरू का नाम पद्मनन्दि था। उन्हीं से उन्होंने आजन्म ब्रह्मचर्य व्रत लिया था। वि.सं. १५२५ के आसपास वे ग्वालियर किले के आदिनाथ मन्दिर में रहें हैं।

कवि के द्वारा रचित दो ग्रन्थ मिले हैं - अमरसेनचरिउ और नागसेन चरिउ। अमरसेनचरिउ का लेखनकाल वि.सं. १५७६ है। इसकी रचना उन्होंने रोहतक के पार्श्र्यनाथ जिनालय में की चौधरी देवराज अग्रवाल के अनुरोध पर। इस ग्रन्थ में कुल सात सन्धियां, ११४ कडवक (२२ + १३ + १३ + १३+ २४ + १४ +१५), और १७४१ (३७६ + २११ + १७७ + २५० + ३८७ + १४५ + १९५ ) यभकपद हैं। इसमें पद्धडिया और घत्ता छन्दों का प्रयोग हुआ है। अमरसेनचरिउ में कलिंग देश के दलवट्टण नगर के राजा सूरसेन और रानी विजयादेवी के पुत्र अमरसेन और उसके छोटे भाई वइरसेन का चरित चित्रण हुआ है।

नागसेनचरिउ का लेखनकाल वि.सं. १५७९ है। ग्रन्थकार ने अपनी

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

गुरू परम्परा में पांच निर्ग्रन्थ साधुओं का उल्लेख किया है - खेमकीर्ति, हेमकीर्ति, कुमारसेन, हेमचन्द्र और पद्मनन्दि। ये सभी भट्टारक परम्परा से सम्बद्ध होना चाहिएं जो काष्ठासंघ माथुरगच्छ और पुष्करगणीय रही होगी। इस काव्य में ९ संन्धियां हैं और ३३०० यमक हैं। दोनों रचनाएं काव्य की दृष्टि से उत्तम कोटि की हैं।

यशःकीर्ति

यशःकीर्ति नाम के अनेक विद्वान हुए हैं - जेरहट शाखा के भट्टारक यशःकीर्ति, पद्मनन्दि के शिष्य, २) नेमिचन्द्र के शिष्य यशःकीर्ति, ३) माथुरगच्छीय पद्मनन्दि के शिष्य यशःकीर्ति, ४) रत्नकीर्ति के शिष्य यशःकीर्ति, ५) बलात्कारगणीय रामकीर्ति के शिष्य यशःकीर्ति, ६) माथुरगच्छीय विमलकिर्ती के शिष्य यशःकीर्ति, ७) विजयसेन के शिष्य यशःकीर्ति, ८) चंदप्पहचरिउ के रचयिता यशःकीर्ति, ९) गुणकीर्ति के भाई और शिष्य यशःकीर्ति।

यहां हम गुणकीर्ति के भाई और शिष्य यशःकीर्ति के विषय में विचार करेंगे। गुणकीर्ति काष्ठासंघ के माथुर गच्छ की पुष्कर शाखा के आचार्य थे। यशःकीर्ति इन्हीं गुणकीर्ति के विद्वान शिष्य थे। रइधु के अनुसार गुणकीर्ति यशःकीर्ति के भाई भी थे। यशःकीर्ति प्राचीन ग्रन्थों की प्रतिलिपियां किया करते थे। भविष्पदत्तचरित की प्रतिलिपि की पुष्पिका (वि.सं.१४८६) से पता चलता है कि वे डूंगर सिंह की राज्यकाल तक प्रसिद्ध हो चुके थे। वे अपभ्रश के भी विद्वान थे। उन्होंने चार अपभ्रंश ग्रन्थों की रचना की - १) पाण्डवपुराण - ३४ सन्धियां, २) हरिवंशपुराण-१३ संन्धियां, ३) जिणरत्तिकहा, और ४) रविवयकहा। ये सभी ग्रन्थ भाषा की दृष्टि से उत्तम कोटि के हैं।

मुनि महनन्दि

मुनि महनन्दि बलात्कार गण के सरस्वती गच्छीय विद्वान भट्टारक थे। उन्होंने पाहुडदोहा की रचना चम्पावती के पार्श्वनाथ चैत्यालय में वि.सं.

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१६०२ में की थी। पाहुडदोहा की रचना बारहखडी के क्रम से की गई है। इन बारहखडियों में य, श, ष, ड, त्र और ण वर्णो का समावेश नही है। इसमें कुल ३३३ दोहे हैं। इन दोहों में अहिंसा और अध्यात्म का सुन्दर चित्रण है। अहिंसा जीवन का निष्यन्द है, भावों की विशुद्धि का मूल कारण है, ध्यान का फल है और कर्माश्रवों को नष्टकर मोक्ष प्राप्ति का मूल साधन है।

श्रुतकीर्ति

भट्टारक श्रुतकीर्ति बलात्कारगणीय सरस्वतीगच्छ के विद्वान कवि हैं और त्रिभुवनकीर्ति के शिष्य हैं। उनकी प्रमुख दो रचनाएं उल्लेखनीय हैं - १) हरिवंशपुराण-५७ सन्धियों में भगवान नेमिनाथ के चरित का वर्णन है, और २) धर्मपरीक्षा - १६९ कडवक, वांगशैली में लिखित है। इन ग्रन्थों की भाषा प्रभावक है। श्रुतकीर्ति का समय १६ वीं. शती है। उनका कार्यक्षेत्र माण्डवगढ रहा है। उन्होंने अपने ग्रन्थों की रचना मण्डपाचलदुर्ग के सुल्तान गयासुदीन के राज्यकाल में दमोवा देश के जोरहट नगर के महाखान और भोगखान के समय में की थी।

स्वयंभुदेव

शौरसेनी अपभ्रंश कवियों में स्वयंभूदेव का नाम विशेष उल्लेखनीय है। उन्होंने पुरूषोत्तम राम का कथा चरित पउमचरिउ में लिया है तो पाण्डव और कृष्ण को रिट्ठणेमि चरिउ में समाहित किया है। कवि के ग्रन्थों से पता चलता है कि कवि दाक्षिणात्य थे, कर्णाटक प्रदेश के थे। उनके माता -पिता का नाम था पद्मिनी और मारूदेव । मारूदेव भी विद्वान कवि थे। स्वयंभू के पुत्र त्रिभुवन भी उच्चकोटि के कवि थे। लगता है, यह विद्वत्ता उनकी पीढी-दर-पीढी चली आ रही थी। त्रिभुवन ने स्वयं को त्रिभुवन स्वयंभू कहा है।

स्वयंभू गृहस्थ थे, मुनि नहीं। उनकी कम से कम दो पत्नियां तो थीं ही - एक अइच्चंबा और दूसरी समिअब्बा या अमिअब्बा । प्रेमी जी के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

अनुसार उनकी तीसरी पत्नी भी थी जिसका नाम था सुअब्बा। पुष्पदन्त ने उन्हें आयुलसंघीय अर्थात् यापनीय संघीय माना है।

स्वयंभू की पत्नियों के नामों से ऐसा लगता है किवे मूलतः कर्णाटक के होना चाहिए। उन्हें मान्यखेट या विदर्भ से सम्बद्ध करना उचित नहीं। वे राष्ट्रकूट नरेश नन्नराज युधासुर के आश्रम में भले ही रहें हों। या हम यह भी कह सकते है कि पुष्पदत्त के समान स्वयंभू भी एलचपुर के रहे हों और कर्णाटक भी उनका आना। जाना बना रहा हो।

स्वयंभू का उल्लेख महाकवि पुष्पदन्त ने अपने महापुराण ( वि. सं. १०१६) में किया है और रविषेण के पद्मचरित ( वि.सं. ७३४ ) का उल्लेख स्वयंभू ने किया है। अतः स्वयंभू का समय वि.सं. ७३४ से वि.सं. १०१६ के बीच होना चाहिए।

रचनाएं

स्वयंभू की अभी तक निर्विवाद रूप से तीन रचनाएं उपलब्ध हैं। पउमचरिउ या रामायणपुराण, रिट्टणेमिचरिउ या हरिवंशपुराण और स्वयंभूछन्द। इनके अतिरिक्त सोद्धयचरिउ, पंचमिचरिउ तथा स्वयंभू प्राकृत व्याकरण का भी उल्लेख मिलता है।

पउमचरिउ-पउमचरिउ या पोमचरिउ का ग्रन्थ प्रमाण लगभग १२००० श्लोकों का है। इसमें १२६९ कडवक हैं और वह ९० सन्धियों तथा पांच काण्डों (विद्याधर) काण्ड २० संन्धियां, अयोध्याकाण्ड रससन्धियां, सुन्दरकाण्ड में १४ सन्धियां युद्धकाण्ड २१ सन्धियां तथा उत्तरकाण्ड १४ संन्धियां में विभक्त है। इनमें ८३ सन्धियों की रचना स्वयंभूदेव ने की है। यह काव्य एक सुगठित, सशक्त और सफल महाकाव्य है। उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, आदि अलंकारों का प्रयोग अनुपम है।

रिट्ठर्णमिचरिउ - यह १८००० श्लोक प्रमाण प्रबन्धकाव्य १९३७ कडवकों तथा ११२ सन्धियों में विभक्त हैं। इसमें तीन काण्ड हैं - यादव, कुरू, और युद्ध। इन सन्धियों में ९९ सन्धियां स्वयंभूदेव द्वारा रचित हैं। यह

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

रचना धवलइया के आश्रय में लिखी गई। शेष सन्धियां त्रिभुवन और यशःकीर्ति द्वारा रचित हैं। इसमें रसों और भावों का सुन्दर चित्रण है।

स्वयंभूछन्द - इसका सम्पादन प्रो. एच. डी. वेलणकर ने किया है जिसका प्रकाशन वडोदा ओरियन्टल इन्स्टीटयूट से हुआ है। इसमें आठ अध्याय हैं। प्रथम तीन अध्यायों में प्राकृत वर्णवृत्तों का और शेष अध्यायों में अपभ्रंश छन्दो का वर्णन हुआ है। इस ग्रन्थ की पूर्ण प्रति उपलब्ध नहीं है। इसमें अक्षरवृत्तों के उदाहरणों में प्राकृत के ब्रह्मदत्त, दिनकर, अंगारयण, मारूतदेव, हरदास, हरदत्त, घणदत्त, गुणधर, मूलदेव आदि कवियों के ग्रन्थों से उदाहरण एकत्रित किये गये है और अपभ्रंश कवियों में चतुर्मुख, धुत्त, धन, देव, धइल्ल, अज्जदेव, गोइन्द, सुद्धसील, जिणआस और विवड्ढ की रचनाओं का आश्रय लिया है इस सन्दर्भ में। यहां कवि ने स्वयं को कविराज कहकर उद्घृत किया है।

इसके अतिरिक्त पंचमीचरिउ का भी उल्लेख आता है पर वह अभी तक अप्राप्त है। स्वयंभूव्याकरण भी कदाचित् कवि का एक और ग्रन्थ रहा होगा।

स्वयंभू के सुपुत्र त्रिभुवन स्वयंभू भी एक उद्मट विद्वान थे। उन्होंने वन्दइया के आश्रय में रहकर डॉ. भयाणी के अनुसार पउमचरिउ, रिट्ठणेमिचरिउ और पंचमीचरिउ ग्रन्थों के उन अंशों को पूर्ण किया था जिन्हें स्वयंभू अपूर्ण अवस्था में छोंडकर चले गये थे। डॉ हीरालालजी ने मात्र रिट्ठणेमिचरिउ को अपूर्ण माना। पर यह सही नही है। पउमचरिउ की ८४ वीं से ९० वीं सन्धि तक निश्चित रूप से त्रिभुवनस्वयंभू की रचना है। इसी तरह रिट्ठणेमिचरिउ की १०० से ११२ वीं. सन्धियां भी त्रिभुवनस्वयंभू की रचना है। यहां कहीं-कहीं यशःकीर्ति के नाम का भी उल्लेख आता है।

## पुष्पदन्त

पुष्पदन्त अपभ्रंश के सर्वमान्य कवि थे। वे काश्यप गोत्रीय ब्राह्मण थे। उनके माता पिता का नाम मुग्धादेवी और केशवभट्ट था। वे मूलतः शैव

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सम्प्रदाय के विद्वान थे पर बाद में दिगम्बर जैन धर्म में दीक्षित हो गये थे। उन्होंने अपनी काव्यरचना किसी शैव राजा की प्रशंसा में की थी। उनके ग्रन्थ जिणपद्मसंयुक्त, व्रतसंयुक्त, आदि जैसे विशेषणों से अलंकृत करते हैं। ये ग्रन्थ उन्होंने मान्यखेट में रहकर महामात्य भरत के अनुरोध पर लिखे।

पुष्पदन्त के समय कदाचित् राष्ट्रकूट राजा कृष्ण का शासनकाल मान्यखेट में था। नासिक की समीपवर्ती मयूरखण्डी या मोरखण्डी भी राष्ट्रकूटों की राजधानी रही है। विदर्भ पर भी उनका शासन था और दक्षिण भारत भी उनके अधिकार में था। पुष्पदन्त ने उत्तर अकोटवर्ती मेलाड का भी उल्लेख किया है। अतः लगता है कवि मूलतः विदर्भ का वासी रहा है और राष्ट्रकूटों के अधिकृत क्षेत्र में घूमता रहा है।

पुष्पदन्त का एक नाम खण्ड भी था जो कदाचित् घरेलू नाम रहा है। वे अपने आप को अभिमानमेरू, काव्यरत्नाकर, सरस्वतीनिलय आदि विशेषणों से अलंकृत करते हैं। कवि के ग्रन्थों से पता चलता है कि कभी किसी राजा द्वारा वे अपमानित हुए और इधर-उधर भटकते रहे। वे वस्तुतः स्वाभिमानी थे, निर्लिप्त थे, उद्भट विद्वान थे। उन्होंने वीरसेन और जिनसेन की धवला - महाधवलाटीका (सन्. ८३७) का उल्लेख किया है। हरिसेन ने अपनी धम्मपरिक्खा ( वि.सं.१०४४) में पुष्पदन्त का उल्लेख किया है। अतःपुष्पदन्त का समय वि.स. ८९४-१०४४ के मध्य होना चाहिए। उनके आश्रयप्रदाता राष्ट्रकूट राजा कृष्ण के अमात्य भरत और नन्न रहे हैं।

रचनाएं

अभी तक पुष्पदन्त की तीन रचनाएं उपलब्ध हुई हैं।जो अपभ्रंश में है। तिसट्टिमहापुरिस, गुण्णालंकारू, णायकुमारचरिउ और जसहरचरिउ। संस्कृत भाषा में भी उनकी दक्षता थी पर अभी तक उनका कोई संस्कृत ग्रन्थ नहीं मिला।

तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारू या महापुराण- आदिपुराण और महापुराण में विभक्त इस ग्रन्थ में ६३ शलाका महापुरूषों का चरित चित्रण है। इसमें

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

क्रमशः ३७ और ६५ सन्धियां हैं और दोनों भागों में लगभग बीस हजार श्लोक हैं। महापुराण की रचना महामात्य भरत की प्रेरणा से हुई है। कवि के अनुसार इस ग्रन्थ में सब कुछ है। शान्तरस और निर्वेद भाव की प्रधानता है। भाषा पर संस्कृत और प्राकृत का प्रभाव दिखाई देता है। महाकविने जैनदर्शन को भी आत्मसात किया है।

णायकुमारचरिउ - यह एक खण्डकाव्य है जो ९ संन्धियों और १४९ कडवकों में विभक्त है। इसमें नन्न का स्मरण किया गया है। पंचमी के उपवास का फल प्रतिपादन करने वाला यह ग्रन्थ बहुत ही सुन्दर और प्रौढ है, अलंकार और प्रकृतिचित्रण से मण्डित है। इसके वर्णन में पुष्पदन्त ने पौराणिक सामग्री का अच्छा उपयोग किया है। भाषा सशक्त है और अलंकारों से मण्डित है। यह खण्डकाव्य है।

ज्सहरचरिउ - चार सन्धियों और १३८ कडवकों में विभक्त इस सुन्दर खण्डकाव्य में कवि ने यशोधर का चरित चित्रण किया है। इस ग्रन्थ की समाप्ति सन् ९७२ में मान्यखेट में उस समय हुई जब यह नगर लगभग विध्वंस हो चुका था। यशोधर पर १० वीं. से १९ वीं शती तक लगभग तीस ग्रन्थों की रचना हुई है। प्रस्तुत ग्रन्थ में कवि ने सोमदेव का अनुसरण किया है। इसमें गन्धर्व कवि के कुछ क्षेपक पद्यों का भी समावेश हो गया है। कुछ संस्कृत पद्य भी इस रचना में उपलब्ध होते हैं। भाषा प्रांजल और भावानुसार आलंकारिक है। सभी कथाएं जन्म- जन्मान्तर से सम्बद्ध है और जैनधर्म की महिमा का आख्यान करती हैं। यह एक खण्डकाव्य है।

### धनपाल

धनपाल वैश्यकुलीन धक्कड जाति के दिगम्बर जैन थे जैसा उन्होंने भविसयत्त कहा में स्वयं लिखा है - जेण मंजिवि दियम्बरी लायउ। इस तथ्य की पुष्टि कवि द्वारा अष्ट मूलगुणों और सोलह स्वर्गों के वर्णन (१६.८, २०, ९) से भी होता है। उनके माता-पिता का नाम था धनश्री और मायेसर। वे अपने आप को सरस्वतीपुत्र कहा करते थे। दिलवाडा मन्दिर के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

तेजपाल अभिलेख (१२३० ई. ) में उनका उल्लेख आया है। मूलतः कवि ब्राह्मण जाति का था। बाद में वह दिगम्बर धर्मानुयायी हो गया। धारा नरेश मुंज के काल में हुए तिलकमंजरी आदि ग्रन्थों के रचयिता धनपाल से भिन्न प्रस्तुत धनपाल को माना जाना चाहिए।

प्रस्तुत धनपाल का समय जेकोबी ने दसवीं शती सिद्ध किया है। जिनविजयजी उन्हें ७०५-७७५ ई. के बीच रखते हैं। जबकि कतिपय विद्वानों ने जेकोबी का समर्थन किया है। देवेन्द्र शास्त्री ने कवि को १४ वीं शती का बताया जिसका समुचित खण्डन पं. परमानन्दजी ने किया और उन्हें १० वी. शती का महाकवि माना।

भविसयत्तकहा - कवि की अभी तक एक ही रचना उपलब्ध हुई है और वह है भविसयत्तकहा । २२ सन्धियों और दो या तीन खण्डों में विभक्त इस महाकाव्य में लौकिक अख्यान के द्वारा श्रुतपंचमीव्रत का माहात्म्य प्रदर्शित किया गया है। इसमें विविध अलंकारों का सुन्दर प्रयोग हुआ है। छन्दों में पद्धडी, अडिल्ला, धत्ता, चामर आदि का प्रयोग हुआ है। यहां यह उल्लेखनीय है कि पोदनपुर तक्षशिला का ही दूसरा नाम प्रतीत होता है।

इस काव्य में श्रुतपंचमी व्रत के फल का वर्णन किया गया है। पुराण शैली में लिखे गये इस काव्य में काव्य शिल्प का सुन्दर प्रयोग हुआ है। कथा में वर्णन वैविध्य है, प्राकृतिक दृश्यों का मार्मिक वर्णन है, अलंकारों का सुन्दर प्रयोग है, भाव व्यंजन और भाषा शिल्प मनोहारी है। वर्णवृत्त एवं मात्रिक दोनों प्रकार के छन्दों का समुचित्त प्रयोग हुआ है। यश्रुति और वश्रुति का प्रयोग यहां बहुत दिखाई देता है।

## हरिदेव

हरिदेव कवि ने अपना किंचित् परिचय अपनी रचना मयण पराजयचरिउ के आदि में (१.२-३) दिया है। तदनुसार उनके माता-पिता चित्रा और चंगदेव थे। दो बडे भाई थे किंकर और कृष्ण और दो छोटे भाई

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

थे द्विजवर और राघव । वे एक गृहस्थ विद्वान थे। कवि का समय लगभग १४ वीं. शती है।

मयणपराजय - हरिदेव की एक ही रचना मिलती है - मयणपराजय। यह प्रतीकात्मक काव्य है। इसमें कामादि विकारों द्वारा मोक्ष प्राप्ति में किस प्रकार की बाधाएं पैदा की जाती हैं इसका सुन्दर वर्णन मिलता है। इस वर्णन क्रम में कवि ने रत्नत्रय, ज्ञान के पंच भेद, चारित्र, तप, अनुप्रेक्षा, कर्मप्रकृति आदि का यथोचित समाहार किया है। काम वस्तुतः मोह का ही भेद है। उसी को पराजित करने का यहां उपाय बताया गया है।

इस ग्रन्थ में दो परिच्छेद हैं। प्रथम परिच्छेद में ३७ और द्वितीय परिच्छेद में ८१ कडवक हैं। प्रतीकात्मक कथाओं की जैन परम्परा में प्रस्तुत रूपक खण्डकाव्य का एक अपना स्थान है। आगम काल में रूपक परम्परा को विस्तार नहीं मिल सका। वसुदेव हिण्डी, समराइच्चकहा, कुवलयमालाकहा, आदि ग्रन्थों में इस परम्परा का कुछ विकास अवश्य हुआ है। उसे सिद्धार्थ ने उपमितिभवप्रपंच कथा में चरम स्थान पर पहुंचाया। जैनेत्तर परम्पराओं में भी यह रूपक परम्परा भलीभांति विकसित हुई है।

महाकवि वीर

महाकवि वीर का जन्म लाट वर्गट वंश में हुआ था जिसका सम्बन्ध गुजरात प्रदेश से है। यह वंश मूलतः पुन्नाट अर्थात् कर्नाट प्रदेश से सम्बद्ध रहा है। आचार्य जिनसेन, जयसेन, महासेन इसी वंश के विद्वान थे। कवि वीर के पिता देवदत्त मालवा में इसी संघ के अनुयायी थे।

कवि की एक मात्र कृति जम्बूसामिचरिउ उपलब्ध है जिसे उन्होंने वि.सं. १०७६ में लिखी थी। इस कृति के लेखन की प्ररणा देने वाले पिता के मित्र तक्खड और उसके अनुज भरत थे जो धर्कटवंश के आभूषण थे। भविसयत्तकहा के रचयिता महाकवि धनपाल इसी वंश में उत्पन्न हुए थे। धम्मपरिक्खा के रचयिता हरिषेण भी इसी वंश के कवि थे। कवि ने पूर्वाचार्यों में स्वयंभू, पुष्पदन्त और अपने पिताश्री देवदत्त का ससम्मान उल्लेख किया

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

है। कवि देवदत्त की चार कृतियों का उल्लेख मिलता है - वरांगचरित, सुदृपवीरकहा, शान्तिनाथचरित और अंबादेवी रास। इनमें से आज एक भी कृति उपलब्ध नहीं है।

कवि अलंकार, छन्दशास्त्र, निधण्टुदर्शन, अनुयोग आदि सारी विद्याओं में दक्ष था। संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश का सिद्धहस्त कवि था। जम्बूसमिचरिउ की रचना उसने मात्र एक वर्ष में पूरी की थी

जम्बूसामिचरिउ ११ सन्धियों में लिखित एक सुन्दर अपभ्रंश काव्य है। इसमें कवि ने जम्बुस्वामी के पूर्वभवों का वर्णन किया है। उन्होंने इस पौराणिक आख्यान की प्रस्तुति में गुणभद्र का अनुकरण किया है। वसुदेवहिण्डी और पुष्पदन्तकृत महापुराण का भी प्रभाव इस काव्य पर दिखाई देता है। वस्तुतः यह एक प्रेमाख्यानक महाकाव्य है। इसमें विप्रलंभ श्रृगांर रस से प्रारम्भ होकर शान्तरस में सुन्दर परिपाक हुआ है। अलंकारों में श्लेष (३), उपमा (४), उत्प्रेक्षा (५), रूपक (६) विरोधाभास (११) आदि का प्रयोग प्रभावक बन पडा है। छन्दो में कवि को पद्धडिया, अलिल्लह, गाथा, दोहा, धत्ता, ध्रुवक विशेष प्रिय रहा है। माधुर्य और प्रसाद गुण से युक्त इस ग्रन्थ में शौरसेनी नागर अपभ्रंश का मधुर प्रयोग हुआ है।

धवल

ब्राह्मण कुल में जन्में कवि धवल १२ वीं १३. वीं शताब्दी के एक प्रभावक अपभ्रंश कवि है। उनके माता-पिता केसुल्ल सुर ने अम्बसेन को गुरू होने का उत्तरदायित्व दिया। कवि का एक ही ग्रन्थ उपलब्ध है हरिवंश पुराण जिसमें उसने अपने पूर्ववर्ती कवियों के ग्रन्थों सहित नामों का उल्लेख किया है। उनमें पद्मसेन और आसग के नाम विशेष महत्त्वपूर्ण है। इन्हीं के आधार पर कवि का समय लगभग ११ वीं. शती सिद्ध होता है।

कवि के ग्रन्थ हरिवंशपुराण में १२२ सन्धियां हैं जिनमें कौरव, पाण्डव और श्रीकृष्ण का जीवन चरित वर्णित है। ग्रन्थ में पज्झटिका, अल्लिलह, पद्धडिया, सोरठा, धत्ता, नागिनी, जाति, विलासिनी आदि छन्दों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

का प्रयोग हुआ है। संसार का यथार्थ चित्रण और श्रृंगार, वीर, करुण और शान्त रसों का सुन्दर संयोजन काव्य की विशेषता कही जा सकती है।

### हरिषेण

हरिषेण ने अपना ग्रन्थ धम्मपरिक्खा वि.सं. १०४४ (९८८ ई) में पूरा किया जैसा उसकी प्रशस्ति (कडवक क्र. ११.२७ ) से पता चलता है। धम्मपरिक्खा का विषय बहुत लोकप्रिय रहा है। आचार्यो ने अपनी-अपनी काव्य प्रतिभा से उस पर अपनी कलम चलायी है। इन लेखकों में प्रमुख है- जयराम, अमितगति, वृत्ति, विलास, सौभाग्यसागर, पद्मसागर, गणि, जिन मण्डनगणि, श्रुतकीर्ति, पार्श्वकीर्ति, रामचन्द्र, मानविजयगणि, विशालकीर्ति, नयसेन, मनोहर वादिसिंह, यशोविजय, देवसेन और हरिषेण। इनमें अपभ्रंश रचनाएं मात्र जयराम, श्रुतकीर्ति और हरिषेण की हैं। हरिषेण नाम के लगभग दस कवियों का नामोल्लेख मिलता है। हरिषेण ने अपना ग्रन्थ वि.सं. १०४४ में पूरा किया। क्षीरमूढ कथा के प्रसंग में उन्होंने सागरदत्त नामक वणिक् का उल्लेख किया है जो समुद्र पार कर चोल द्वीप चला गया और वहां तोमर राजा से मिला। जैसा हम जानते है, ११९२ ई. में दिल्ली से तोमर राज्य समाप्त हुआ और फिर ग्वालियर में उसका नया इतिहास प्रारम्भ हुआ। हरिषेण और अमितगति ने तोमर का उल्लेख तो किया है पर उस वंश के किसी सम्राट का उल्लेख नहीं किया। साथ ही दक्षिणवर्ती चोल राज्य में तोमर का प्रवेश हुआ हो ऐसा कोई उल्लेख मुझे देखने नहीं मिला। जो भी हो, हरिषेण तोमर काल में हुए इसमें कोई सन्देह नहीं है।

हरिषेण ने अपने पूर्ववर्ती कवियों में चतुर्मुख, पुष्पदन्त, स्वयंभू, बुधसिद्धसेन, और जयराम का उल्लेख किया है। उनके समकालीन प्रमुख कवि थे अमृतचन्द्र, रामसेन, सोमदेव, अमितगति, धवल, वीर, और नयनन्दि। हरिषेण की धम्मपरिक्खा ११ सन्धियों में पूर्ण हुई । इसमें कुल कडवक २३८ हैं जो भिन्न-भिन्न अपभ्रंश छन्दों में लिखे गये हैं। इसका सम्पादन विस्तृत भूमिका के साथ प्रोफेसर भागचन्द्र जैन ने किया है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कनकामर

मुनि कनकामर ब्राह्मण वंश के थे। दिगम्बर सम्प्रदाय में दीक्षित होने पर देशीगण के चन्द्रकराचार्याम्नाय में मुनि हुए । ये कदाचित् चन्देलवंशी रहे हों। डॉ हीरालाल जैन के अनुसार कवि को सुहस्ति के शिष्य सुस्थित और सुप्रतिबद्ध द्वारा स्थापित कोटिकगण की वैरिशाखा के चन्द्रकुल से सम्बद्ध होना चाहिए। मुनि कनकामर के गुरू बुध मंगलदेव थे जो धर्मरत्नाकर के रचयिता मंगलदेव होना चाहिए।

डॉ हीरालालजी ने कनकामर के एक मात्र ग्रन्थ करकण्डचरिउ का सुन्दर सम्पादन किया। उन्हें इसकी प्रतियां जयपुर और कारंजा में प्राप्त हुईं। कारंजा प्रति के पुष्पिका वाक्य के अनुसार लेखक ने अपनी यह कृति सं. १६८० में काष्ठासंघ के नन्दितट ग्राम में पूरी की। पर यह सही नहीं है। यह समय वस्तुतः ग्रन्थ की प्रतिलिपि का समय होगा। वहां असाध्य ग्राम का भी उल्लेख है जहां उसके टिप्पण में आशापूरी मिलता है। इसका तात्पर्य है कि कवि काष्ठासंघीय थे। काष्ठासंघ की उत्पत्ति दर्शनसार के अनुसार सं. ७५३ में मथुरा में हुई और इसके नन्दितट गच्छ की उत्पत्ति नान्देड (महाराष्ट्र) में हुई। डॉ जैन ने भोपाल में समीवपर्ती आशापुर से इस आशापुरी को समीकृत किया है। यहां एक प्राचीन शान्तिनाथ की १६ फुट ऊंची प्रतिमा भी मिलती है। ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्ति में कवि ने विजयपाल, मूपाल और कर्ण राजाओं का उल्लेख किया है जिनका सम्बन्ध १०-११ वीं शदी के चन्देलवंश से रहा है। अतः कनकामर का समय ११ वीं शती माना जा सकता है। इस स्थिति में सं. १६८० का उल्लेख प्रतिलिपिकाल के रूप में माना जाना चाहिए।

करकंडचरिउ में महाराज करकण्डु की कथा वर्णित है। इसमें १० संन्धियां और २०१ कडवक हैं और ९ अवान्तर कथाएं हैं। ये अवान्तर कथाएं मूलकथा को आगे बढानें में अधिक सहयोंगी प्रतीत नहीं होती। धार्मिक कथा होने के कारण चमत्कारों को भी इसमें संमिलित किया गया है । पंचकल्याणक विधान को इस काव्य में विशेष महत्त्व दिया गया है। श्रृंगार,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

वीर और भयानक रस का चित्रण अधिक प्रभावक लगता है। भाषा को लोकोक्तियों और मुहावरों से अच्छा सम्हारा गया है। इसमें तेरापुर गुफाओं का भी परिचय मिलता है।

श्रीचन्द्र

श्रीचंन्द्र के ग्रन्थों की प्रशस्तियों से पता चलता है कि कवि का सम्बन्ध गुजरात और धारवाड से अधिक रहा है। अणहिल्लपुर ( पाटण) के किसी कृष्ण नामक व्यक्ति के सन्तानों के लिए उन्होंने कथाकोश की व्याख्या कर दंसणकहरयणकरंडु की रचना की । इसकी प्रशस्ति के अनुसार ग्रन्थकार के परदादा गुरू श्रुतकीर्ति के चरणों की पूजा गांगेय, भोजदेव आदि बडे-बडे राजाओं ने की थी। डॉ हीरालालजी ने गांगेय का सम्बन्ध कल्चुरी नरेश गांगेयदेव से स्थापित किया जिसका राज्य जबलपुर के समीपवर्ती डाहल प्रदेश में सन् १०३८ तक रहा। अतः श्रीचन्द्र का समय ११ वीं. शताब्दी होना चाहिए।

श्रीचन्द्र मुनिकी दो रचनांए उपलब्ध हैं - दसंणकहरयणकरंडु और कहाकीसु। दसंणकहरयणकरंडु में २१ संन्धियां हैं जिनमें सम्यग्दर्शन के आठ अंग, व्रतनियम, रात्रिभोजनत्याग, दशधर्म, २२ परीषह आदि का वर्णन करते हुए विविध कथाओं को प्रस्तुत किया गया है। कहाकीसु में ५३ सन्धियां है। उनमें लगभग इतनी ही पारम्परिक कथाएं दी गई हैं। इन कथाओं का सम्बन्ध पात्रदान, समाधिमरण, सम्यक्त्व के अतिचार-दोष-गुण, आदि से है। नागदत्तमुनि, जिनदत्त, पद्मरथ, श्रेणिक, करकंडु आदि की भी कथाएं इसमें समाहित हैं। ये कथाएं उपदेशप्रद हैं।

पं. परमानन्द जी ने कवि के एक और ग्रन्थ का उल्लेख किया है - रयणकरंड सावयासार। यह ग्रन्थ समन्तभद्र के रत्नकरण्ड नामक उपासकाध्ययन नामक गंभीर कृति का व्याख्यान मात्र है। इसमें २१ सन्धियां हैं जो लगभग ४४२८ श्लोक प्रमाण हैं। इनमें अनेक उदाहरण और संस्कृत पद्य भी दिये गये हैं। अरणाल, अडिल, पद्धडिया, गाथा, घत्ता आदि छन्दों

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

का प्रयोंग हुआ है। कवि ने इस ग्रन्थ की समाप्ति सं. ११२३ में कर्ण नरेन्द्रदेव के राज्यकाल में श्रीबालपुर में की थी।

विवुध श्रीधर प्रथम

विद्वानों के बीच श्रीधर और विवुध श्रीधर के बीच मतभेद है। कुछ विद्वान पासणाहचरिउ, सुकुमालचरिउ और भविसयत्तचरिउ के कर्ता श्रीधर प्रथम को मानतें हैं। जब परमानन्द जी श्रीधर नाम के सात विद्वानों का उल्लेख करते हुए पासणाहचरिउ के कर्ता विविध श्रीधर को भविसयत्तचरिउ और सुकुमालचरिउ के कर्ता से भिन्न मानते हैं। डॉ देवेन्द्र शास्त्री का भी यह मत है।

पासणाहचरिउ एक खण्डकाव्य है। इसमें १२ सन्धियां हैं जिनके कडवक २५०० श्लोक प्रमाण हैं। यहां कवि ने तीर्थंकर पार्श्वनाथ के चरित का पारम्पारिक वर्णन किया है। प्रारम्भ में उसने १२-१३ वीं शती में जोयणिपुर (दिल्ली) का सुन्दर वर्णन किया। उस समय दिल्ली में तोमर वंशी राजा अनंगपाल तृतीय का राज्य था।

पासण्महचरिउ के लेखन में साहु नट्टक एक प्रेरक सूत्र था। अग्रवाल वंशी वह अनंगपाल तृतीय का अमात्य था। उसने दिल्ली में एक सुन्दर जैन मन्दिर बनवाया था। इस ग्रन्थ में भावानुसार भाषा और अलंकारों का प्रयोग हुआ है। इस ग्रन्थ की समाप्ति सं. ११८९ में हुई।

कवि का एक और ग्रन्थ मिलता है - वड्ढमाणचरिउ । इसमें १० सन्धियां और २३१ कडवक हैं जिनमें तीर्थकर महावीर का चरित वर्णित है। ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्ति में कवि ग्रन्थ रचना के प्रेरक जायसवालवंशी साहु नेमिचन्द्र का विस्तृत परिचय दिया है जो वोदाउ नगर के निवासी थे। इस ग्रन्थ की समाप्ति सं ११९० में हुई थी। इन दो ग्रन्थों के अतिरिक्त चंदप्पहचरिउ नामक ग्रन्थ का भी उल्लेख मिलता है जिसकी रचना सं. ११९० के पूर्व हुई थी। वड्ढमाणचरिउ में इसका उल्लेख हुआ है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विविध श्रीधर द्वितीय

कवि श्रीधर ने अपने ग्रन्थ भविसयत्तचरिउ की पुष्पिका में अपनें नाम के साथ विवुध विशेषण जोडा है। अतः उन्हें विवुध श्रीधर द्वितीय के नाम से जाना जा सकता है। कवि के विषय में अधिक जानकारी नहीं मिलती।

कवि का एक मात्र ग्रन्थ मिलता है- भविसयत्तकहा जिसमें छह सन्धियां और १४३ कडवक हैं जो १५३० श्लोक प्रमाण हैं। इस ग्रन्थ की रचना वि.सं. १२३० (सन् ११७३ ई.) में हुई जिसके पीछे चन्द्रवाद नगरवासी माथुर वंशीय नारायण के पुत्र सुपट्ट महुकी प्रेरणा थी। ग्रन्थ की भाषा को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि वह धनपाल के भविसयत्त कहा की वह प्रौढ भाषा के समकक्ष कुछ भी नहीं है। फिर भी ग्रन्थ महत्त्वपूर्ण है। उसकी भाषा और शब्द प्रयोग तथा विषय प्रस्तुति प्रभावक है।

विवुध श्रीधर तृतीय

कवि ने अपना कोई परिचय नहीं दिया। उनके एक मात्र ग्रन्थ सुकुमालचरिउ में इतनी जानकारी अवश्य मिलती है कि उन्होंने यह ग्रन्थ बलडइ ( अहमदाबाद) के जैन मन्दिर में वि.सं. १२०८ में पूरा किया। पुष्पिका में उन्होंने विवुधसिरिसुकइ सिरिहरविरइए लिखकर विवुध विशेषण का उपयोग किया है। अतः हम उन्हें विवुधश्रीधर तृतीय नाम से उल्लेखित कर सकते हैं। इस ग्रन्थ के प्रेरक सूत्र थे साहु पीथा के पुत्र कुमार। उस समय यहां गोविन्दचन्द्र का राज्य था। अतः कवि का समय १३ वीं. शती में रखा जा सकता है। सुकुमालचरिउ में छह सन्धियां और २२४ कडवक हैं जो १२०० श्लोक प्रमाण है। इसमें सुकुमाल मुनि की कथा पद्धडिया छन्द में लिखी गई है।

## अमरकीर्ति

अपभ्रंश के महान् कवि अमरकीर्ति काष्ठासंघीय माथुरसंघीय मुनि चन्द्रकीर्ति के शिष्य एवं अनुज थे। उन्हें मुनि, गणि और सूरि जैसी सम्मान्य

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

उपाधियां भी प्राप्त थीं। अमितगति (१० वीं शती ) उनके पूर्ववर्ती विद्वान थे। अमरकीर्ति की माता का नाम चर्चिणी और पिता का नाम गुणपाल था। उनका सम्बन्ध गुजरात और राजस्थान से अधिक रहा है।

कवि का समय १३ वीं. शती है। उन्होंने अपने काव्य णेमणाहचरिउ को सं. १२४४ में और छक्कम्मुवएस को वि. सं. १२४७ में समाप्त किया था। उस समय अनहिलवाडा के आसपास गोध्रा में चालुक्यवंशी कृष्ण नरेन्द्र का शासन था। कवि ने भी इस राजा का सुन्दर वर्णन किया हैं।

छक्कम्मुवएस के अनुसार अमरकीर्ति की निम्नलिखित रचनाएं मानी जा सकती हैं - १) णेमिणाहचरिउ २) महावीरचरिउ, ३) जसहरचरिउ, ४) धर्मचरितटिप्पण, ५) सुभाषितरत्ननिधि, ६) धम्मोवएसचूडामणि, ७) माणपईव, ८) छक्कम्मुवएस, और ९) पुरन्दरपिधानक कथा। इनमें मात्र दो ग्रन्थ उपलब्ध हैं - णेमिणाहचरिउ और छक्कम्मुवएस। छक्कम्मुवएस की दसवीं सन्धि में पुरंदरविधाणकहा को समाविष्ट कर दिया गया है।

णेमिणाहचरिउ में तीर्थकर नेमिनाथ के चरित को २५ सन्धियों में पूरा किया गया है जिनकी श्लोक संख्या लगभग ६८९५ है। इसका लेखन काल है वि सं. १२४४। छक्कम्मुवएस में १४ सन्धियां और २१५ कडवक हैं जिनकी श्लोकसंख्या लगभग २१५ है। इसमें कवि ने देवपूजा, गुरुसेवा, स्वाध्याय, संयम, षट्कायजीवरक्षा और दान का प्रभावक वर्णन किया है। इस ग्रन्थ की रचना के पीछे अम्बाप्रसाद की प्रेरणा रही है। पुष्पिका वाक्यों में कवि ने अपने माता-पिता और अनुज अम्बाप्रसाद का उल्लेख किया है।

### श्रीसिद्ध या श्रीसिंह

पज्जुण्णचरिउ की पुष्पिकाओं में कवि का नाम श्रीसिद्ध और श्रीसिंह दोनों नामों का उल्लेख मिलता है। संभव यह भी है कि यह ग्रन्थ मूलतः श्रीसिद्ध ने लिखा हो और श्रीसिंह ने उसका परिमार्जन किया हो। कवि श्रीसिद्ध की माता का नाम जिनमती और पिता का नाम रल्हण था। वह संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और हिन्दी का पण्डित था। गुर्जर कुल में जन्मे कवि

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

के तीन भाई और थे शुभंकर, गुणप्रवर और साधारण। उनके गुरू भट्टारक अमृतचन्द्र थे जो मलधारी माधवचन्द्र के शिष्य थे। कवि ने अपनी रचना में शासक रणधीर के पुत्र वल्लाल का उल्लेख किया है जो कुमारपाल का समकालीन था। कुमारपाल का राज्यकाल वि.सं. ११९९ से १२२९ तक रहा है। अतः कवि श्रीसिद्ध का समय विक्रम की १२-१३ वीं शताब्दी माना जा सकता है।

कवि की एक मात्र रचना पज्जुण्णचरिउ है जो १५ सन्धियों में विभक्त है। इसमें २४ कामदेवों में से २१ वे कामदेव प्रद्युम्न के चरित का वर्णन है। रूक्मणि से उत्पन्न होते ही प्रद्युम्न को एक राक्षस उठाकर ले जाता है। बारह वर्षों के बाद फिर श्रीकृष्ण से भेट होती है। कवि ने इन सारी घटनाओं का वर्णन बडे आलंकारिक ढंग से किया है। भाषा और भाव की दृष्टि से यह काव्य उत्तम कोटि का का कहा जा सकता है।

लाखू

कवि लाखू या लक्ष्मण जायसवाल वंशज थे। उनके प्रपितामह कोसकाल के सात पुत्र थे। उनमें कवि साहूल श्रेष्ठि के पुत्र थे। कतिपय विद्वानों ने लाखु और लक्ष्मण को एक मान लिया। पर यह सही नहीं है। दोनों के माता-पिता के नाम अलग-अलग मिलते हैं। कवि का परिवार प्रारम्भ में तिहुनगढ ( त्रिभुवनपुर, भरतपुरजिला) रहता था। बाद में वह विलरामपुर (एटा) में बस गया। और फिर रायवधिय (आगरा) नगर को अपना कर्मक्षेत्र बनाया। यहां चौहानवंशी राजा आहवमल्लदेव राज्य करते थे। उसके मन्त्री कण्ह के अनुरोध पर कवि ने अणुव्रतरत्नप्रदीप की रचना की। आहवमल्ल की वंशपरम्परा चन्द्रवाडनगर ( फिरोजाबाद) से मानी जाती है। उसका समय वि. सं. १२७५ से १३१३ तक माना जाता है। अतः कवि का समय भी लगभग यही होगा।

कवि की तीन रचनाएं मिलती हैं - चंदणछट्ठीकहा, जिणयत्तकहा और अणुवयरयणपईव। चंदणछट्ठीकहा की रचना वि. सं. १२७० में हुई। यह

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रारंभिक रचना थी कवि की। जिणयत्तकहा में ११ सन्धियां हैं। जिनके श्लोकों की संख्या लगभग चार हजार है। इसमें जिनदत्त का विवाह चम्पानगरी की श्रेष्ठीकन्या विमलमती के साथ होना, समुदयात्रा करते हुए सिंहलद्वीप पहुंचना, वहां राजकुमारी श्रीमती से विवाह करना, वापिस चम्पानगरी में आना, विमलवती से भेंट करना, जिनदत्त का दीक्षित होना और निर्वाण प्राप्त करना इस ग्रन्थ में काव्यात्मक ढंग से वर्णित है। इसमें विलाविणी, मदनावतार, चच्चर, ममयपय, ललिता आदि विविध छन्दों का प्रयोग हुआ है। इसी तरह कविने विविध अलंकारों का प्रयोगकर रचना को काव्यात्मक रूप दिया है।

अणुवयरयण पईव में ८ सन्धियां और २०६ पद्धडिया छन्द है। इसकी रचना वि. सं. १३१३ ( सन् १२५६ ) में हुई। ग्रन्थ में कवि ने बारह अणुव्रतों की चर्चा अनेक कथाओं के साथ की है। इसकी रचना में मात्र ९ माह लगे। जिणदत्तचरिउ की रचना वि.सं. १२७५ में हुई।

उदयचन्द्र

सुगन्धदशमी कथा (सुअंधदहमीकहा) के अनुसार कवि उदयचन्द्र की पत्नी का नाम देवमती था। इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं मिलता। अपने जीवन के उत्तरकाल में उन्होंने दिगम्बरी दीक्षा ले ली। वे माथुर संघ के मुनि थे। बालचन्द्र और विनयचन्द्र भी इसी संघ के मुनि थे जिन्होंने अपनी रचनाओं में उदय चन्द्र का उल्लेख किया है। अमितगति, अमरकीर्ति, यशःकीर्ति, रइधू जैसे कुशल साहित्यकार इसी संध के थे। विनयचन्द्रमुनि के उल्लेखों से पता चलता है कि कवि का सम्बन्ध महावन (मथुरा) और त्रिभुवनगिरि से (तिहनगढ, भरतपुर) से रहा है। यहां की राजनीतिक परिस्थितियों के आधार पर यह माना गया कि कवि ने इस ग्रन्थ की रचना सन् ११५० और ११९६ के बीच ही होगी।

सुअंधदहमीकहा में दो सन्धियां हैं और २१ कडवक हैं। उनकी रचना पद्धडिया और अडिल्लह छन्दों में हुई है। इस कथा ग्रन्थ में मुनिनिन्दा के

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

प्रभाव से कुष्ठरोग की उत्पत्ति, निम्नकुलों में जन्म ग्रहण और दुर्गन्धयुक्त शरीर की प्राप्ति होती है तथा धर्माचरण प्रभाव से पापों की निर्जरा और उच्चकुल में जन्म होता है। इस पुष्ठभूमि में रानी ने क्रोध में आकर सुदर्शन मुनि को कडवी तुम्बी का आहार दिया। परिणामतः सात जन्मों तक कुष्ठ-व्याधि से वह पीडित रही। बादमें पूतगन्धा के रूप में उसने जन्म लिया और सुगन्धदशमीव्रत के प्रभाव से पुनः रानी के पद को प्राप्त किया । इस कथा की प्रस्तुति वर्णनात्मक शैली में सुन्दर ढंग से हुई है। डॉ हीरालालजी ने इसका सम्पादन किया है।

मुनि देंवचन्द्र

देवचन्द्र मूलसंघ के देशीय गण के विद्वान थे। अपने ग्रन्थ पासणाहचरिउ की प्रशस्ति के अनुसार कवि वासवचन्द्र के शिष्य थे। शिलालेखों में दो वासवचन्द्र का उल्लेख मिलता है। प्रथम उल्लेख खजुराहो के वि. सं. २०११ के जिननाथ मन्दिर के अभिलेंख में है और दूसरा उल्लेख श्रवण बेलगोल के ५५ वें शिलालेख (वि. सं. ११४७ ) में हुआ है। पं. परमानन्दजी के अनुसार श्रवणबेलगोल के शिलालेख में उल्लिखित वासवचन्द्र ही देवचन्द्र के गुरू हैं। अतः मुनि देवचन्द्र का समय १२-१३ वीं शताब्दी होना चाहिए।

देवचन्द्र मुनि का अभी तक एक ही ग्रन्थ उपलब्ध हुआ है - पासणाहचरिउ जिसकी रचना कवि ने दक्षिण भारत के गुंदिज्ज नगरवर्ती पार्श्वनाथ मन्दिर में की थी। इसमें ११ सन्धियां और २०२ कडवक हैं। यह एक महाकाव्य है जिसमें विविध अलंकारों और छन्दों का सुन्दर प्रयोग हुआ है।

बालचन्द्र

उदयचन्द्र और विनयचन्द्र के समान बालचन्द्र भी माथुर संघ के आचार्य थें। वे उदयचन्द्र के शिष्य थे। त्रिभुवनगिरि ( तिहनगढ) में रहकर उन्होंने अपनी दोनों कृतियां समाप्त की थीं। णिद्दुक्ख सत्तमी कहा और नरक उतारी दुधारसी कहा । प्रथम ग्रन्थ में निर्दुःखसप्तमी व्रत करने की

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

विधि का आख्यान किया गया है और दूसरी रचना में कवि ने नरकगति से निकलने के लिए वारक्रमानुसार रस परित्याग व्रताचरण और उसकी फल प्रक्रिया का कथन किया है।

विनयचन्द्र

बालचन्द्र के शिष्य विनयचन्द्र की तीन रचनाएं उपलब्ध हैं - १) चूनडीरास- इसमें मात्र ३२ पद्य हैं। यह एक रूपक काव्य है जिसमें रूपक के माध्यम से तत्त्वों की विवेचना प्रस्तुत की गई है। इसे समझने के लिए कवि ने इस पर एक संक्षिप्त स्वोपज्ञटीका भी लिखी है। २) निर्मुर- पंचमी कहा में निर्मुरपंचमी व्रत के उद्यापन की विधि और उसके फल का कथन किया है, और ३) कल्याणकरास में तीर्थकरों के कल्याणकों के दिन पूजन आदि के विधान की प्रक्रिया का विवेचन किया है। इसमें मात्र २५ पद्य हैं।

दामोदर

अपभ्रंश के क्षेत्र में दामोदर नाम के दो कवि हुए हैं। प्रथम दामोदर का वंश मंउत्तय था, पिता का नाम मल्ह था जो सल्लखनपुर के निवासी थे। उन्होंने णेमिणाहचरिउ की रचना की वि. सं. १२८७ में। उस समय सुलतान समसुदीन अल्तमस विदिशा, उज्जयिनी आदि नगरों को जीत चुका था। वि.सं. १२८९ में दामोदर ने अपना ग्रन्थ इसी समय लिखा था। इसमें तीर्थकार नेमिनाथ के जीवनवृत्त का चित्रण है।

ब्रह्मदामोदर

दूसरे दामोदर कवि बलात्कारगण के भट्टारक थे, दिल्ली के भट्टारक जिनचन्द्र उनके गुरू थे। उनके दो ग्रन्थ उपलब्ध हैं - १) सिरिपालचरिउ और २) चंदप्पहचरिउ। कवि को ब्रह्म दामोदर भी कहा गया है। उन्होंने चार सन्धियों में श्रीपाल चरित का वर्णन करते हुए श्रीसिद्धचक्र के माहात्म्य को प्रस्तुत किया है। कवि का समय १६ वीं. शताब्दी है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

सुप्रभाचार्य

सुप्रभाचार्य के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है। उनकी एक मात्र कृति वइरायसार (वैराग्यसार) उपलब्ध है। इसमें ७७ दोहे हैं जिनमें संसार की आसारता का दिग्दर्शन कराते हुए वैराग्य भाव को प्रस्तुत किया है। इस पर एक अज्ञात कर्तृक संस्कृत टीका भी मिलती है जिसका प्रकाशन जैन सिद्धान्त भास्कर भाग १६ किरण २ और भाग १७ किरण एक में हुआ है। कवि का समय लगभग १३ वीं. शताब्दी है। कवि की भावनाओं का एक उदाहरण देखिए जहां वे कहते हैं कि संसार में जहां एक ओर मंगलाचार के गीत गाये जाते हैं वही दूसरी ओर धाड मारकर क्रन्दन किया जाता है। ऐसी विषम परिस्थिति में कौन ऐसा व्यक्ति होगा जो वैराग्य भाव से ओतप्रोत नहीं होगा – रोविज्जइ। इक्कहि धरे वधामणा अण्णहि धरि धाहहि परमत्थइं सुप्पउमणइ, किमवइरायामाउ ण किज्जइ।

रइधू

महाकवि रइधू अपभ्रंश के प्रख्यात विद्वान थे। उनके पिता का नाम हरिसिंह, मां का नाम विजयश्री और पत्नी का नाम सावित्री था। पद्मावतीपुरवालवंश में जन्में उनके पुत्र का नाम उदयराज था। वे काष्ठासंघ माथुर गच्छ की पुष्करणीय शाखा से सम्बद्ध थे। उनका जन्म ग्वालियर के समीप किसी अंचल में हुआ था। वे एक उच्चकोटि के प्रतिष्ठाचार्य और क्रियाकाण्डी थें। उनके गुरू भट्टारक गुणकीर्ति, यशःकीर्ति, श्रीपालब्रह्म, कमलकीर्ति, शुभचन्द्र और कुमारसेन रहे है। उनके ग्रन्थों की प्रशस्तियों के आधार पर उनका स्थितिकाल १५ वीं शती सिद्ध होता है।

डॉ राजाराम जैन ने महाकवि की अधोलिखित रचनाओं का अन्वेषण किया है– १. मेहेसरचरिउ (अपरनाम आदिपुराण), २ णेमिणाहचरिउ (अपरनाम रिट्ठणेमिचरिउ), ३. पासणाहचरिउ, ४. सम्मइजिणचरिउ, ५. तिसट्ठिमहापुरिसचरिउ, ६. महापुराण, ७. बलहयचरिउ, ८. हरिवंशपुराण, ९. श्रीपालचरित, १०. प्रद्युम्नचरित, ११. वृत्तसार, १२. कारणगुणसोडशी,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

१३. दशलक्षणजयमाला, १४. रत्नत्रयी, १५. षड्धर्मोपदेशमाला, १६. भविष्यदत्तचरित, १७. करकंडुचरित, १८. आत्मसम्बोधनकाव्य, १९. उपदेशरत्नमाला, २०. जीवंधरचरित, २१. पुण्याश्रवकथा, २२. सम्यक्त्वगुणनिधानकाव्य, २३. सम्यग्गुणारोहणकाव्य, २४. षोडशकारणजयमाला, २५. बारहभावना (हिन्दी), २६. सम्बोधपंचाशिका, २७. धन्यकुमारचरित, २८. सिद्धान्तार्थसार, २९.बृहत्सिद्धचक्रपूजा (संस्कृत), ३० सम्यक्त्वभावना, ३१. जसहरचरिउ, ३२. जीणंधरचरित, ३३. कोमुइकहापबंधु, ३४. सुक्कोसलचरिउ, ३५. सुदंणचरिउ, ३६. सिद्धचक्कमाहप्प, ३७. अणथमिउकहा ३८. षट्धर्मोपदेशमाला, ३९. उवएसरयणमाला, ४०. अप्पसंबोहकद्धबे, ४१. संबोहपंचासिका।

विमलकीर्ति

कवि विमलकीर्ति माथुरगच्छ बागडसंघ के मुनि रामकीर्ति के शिष्य थे जिनकी प्रशस्ति वि.सं. १२०७ की उपलब्ध हुई है। पं. परमानन्द शास्त्री ने इसी आधार पर उन्हें १३ वीं. शती का विद्वान माना है। इस कवि की अभी तक एक ही रचना प्राप्त हुई है- सोखवइविहाणकहा जिसमें इस कथा व्रत की विधि और फल का निरूपण किया गया है।

लक्ष्मणदेव

कवि लक्ष्मणदेव मालवा देश के नगर गोणंद के निवासी थे। वे एक पुरवाडवंशी समृद्ध परिवार में उत्पन्न हूए थे जो उज्जैन के आसपास कहीं स्थित था। उनका भाई अम्बदेव भी एक अच्छा कवि था। उन्हें हम १४ वीं. शती का विद्वान मान सकते हैं। उनकी एक ही रचना उपलब्ध हुई है-णेमिणाहचरिउ।

तेजपाल

कवि तेजपाल वासवपुर के निवासी बरसावडीवंशीय खण्डेलवाल थे। उनके पिता ताल्हडहसाहू मूल संधीय भट्टारक रत्नकीर्ति, भुवनकीर्ति, धर्मकीर्ति और विशालकीर्ति आम्नाय के थें। ये कवि अच्छे प्रतिष्ठाचार्य भी थे। उनका

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

समय १६ वीं. शती माना जा सकता है। उनके निम्नलिखित अपभ्रंश ग्रन्थ प्राप्त होते हैं- वरंगचरिउ, संमवणहचरिउ, और पासणाहचरउ।

धनपाल द्वितीय

कवि धनपाल गुर्जर के पल्हणपुर के निवासी थें। उनके पिता का नाम सुहडदेव और माता का नाम सुहडादेवी था। वे पुरवाड जाति के कवि थे। उनका एक ही ग्रन्थ प्राप्त है बाहुबलिचरिउ जिसकी रचना राजा वीसलदेव के शासनकाल में चन्द्रवाडनगर के वासाधर द्वारा निर्मित जिनालय में हुई वि.सं. १४५४ में। कवि के गुरू प्रभाचन्द्र भट्टारक थे। यह महाकाव्य सरस और काव्य गुणों से आपूर्ण है। इसमें १८ सन्धियां हैं। इसमें प्रथम कामदेव बाहुबलि की कथा गुम्फित है।

हरिचन्द्र या जयमित्रहल

कवि हरिचन्द्र या जयमित्रहल का समय १५ वीं. शती है। उनके गुरू पद्मनन्दि भट्टारक मूलसंघ बलात्कार गण और सरस्वतीगच्छ के विद्वान थे। कवि के दो ग्रन्थ उपलब्ध हैं - वड्ढमाणचरिउ और मल्लिणाहकव्व। वड्ढमाणचरिउ में ११ संन्धियां हैं। इस काव्य की रचना देवराय के पुत्र होलिबम्म के अनुरोध पर हुई थी। द्वितीय रचना मल्लिणाहकव्व अपूर्ण रही है जो साहू आल्हा के अनुरोध से हुई थी।

गुणभद्र

कवि गुणभद्र काष्ठासंघीय मथुरान्वय के भट्टारक मलयकीर्ति के शिष्य थे। वे कुशल प्रतिष्ठाचार्य थे ऐसा उत्कीर्ण लेखो से अवगत होता है। कवि ने अपनी सारी रचनाएं ग्वालियर के तोमर वंशी राजा डूंगरसिंह के पुत्र कीर्तिसिंह या कर्णसिंह के राज्यकाल में लिखीं । अतः वे रइधू के समकालीन कहे जा सकते हैं। उनकी १५ रचनाएं उपलब्ध हैं - १) सवणवारसि विहाणकहा, २) पक्खवइवयकहा, ३) आयासपंचमीकहा, ४) चंदायणवयकहा, ५) चंदणछट्ठीकहा, ६) नरकउतारीदुग्धारसकहा, ७) णिद्दुक्खसत्तमीकहा, ८) मउडसत्तमीकहा, ९) पुप्फंजलीकहा, १०) रयणत्तयवयकहा,

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

११) दहलक्खणवयकहा, १२) अणंतवयकहा, १३) लद्धिविहाणकहा, १४) सोलहकारणवयकहा, १५) सुगंधदहमीकहा।

हरिदेव

कवि हरिदेव के पिता का नाम चंगदेव और माता का नाम चित्रा था। इनके चार भाई थे - किंकर, कृष्ण, द्विजवर और राघव। इनका समय १३ वीं. १४ वीं. शती हे। कवि की एक ही रचना उपलब्ध है - मयणपराजयचरिउ। इसमें दो परिच्छेद हैं। प्रथम परिच्छेद में ३७ और द्वितीय परिच्छेद में ८१ सन्धियां हैं। यह एक रूपक खण्डकाव्य है। कवि ने इसमें मदन को जीतने का सरस वर्णन किया है। इसी काव्य के आधार पर नागदेव ने अपना संस्कृत काव्य मदनपराजय लिखा।

हरिचन्द्र द्वितीय

अग्रवालवंशीय हरिचन्द्र के पिता का नाम जंडू और माता का नाम बील्हादेवी था। उनका समय ल. १५ वीं. शती है। उनका एक मात्र काव्य उपलब्ध हैं - अणत्थमियकहा। इस काव्य में १६ कडवक है जिनमें रात्रिभोजन से होने वाली हानियों का वर्णन मिलता है। इन हानियों के सन्दर्भ में कहा गया है कि सूर्यास्त के बाद रात्रि में भोजन करने से सूक्ष्मजीवों का हनन होता है और उनके उदर में जाने से विविध रोगों की उत्पत्ति होती है।

नरसेन या नरदेव

नरसेन या नरदेव १४ वीं. शती के अपभ्रंश कवि थे। उनकी दो रचनाएं उपलब्ध हैं - १) वड्ढमाणकहा जिसे जिणरत्तिविहाणकहा भी कहा गया है। जिस रात्रि में तीर्थंकर महावीर ने अविनाशी पद प्राप्त किया उसी व्रत की कथा शिवरात्रि के समान यहां लिखी गई है। २) द्वितीय रचना सिद्धचक्ककहा है जिसमें मैनासुन्दरी और श्रीपाल की कथा वर्णित है। दोनों काव्य सरस कवित्व की दृष्टि से सुन्दर है।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

महीन्दु

कवि महीन्दु या महीचन्द्र इल्लराज के पुत्र थे। उनकी रचना संतिणाहचरिउ योगिनीपुर में लिखी गई। उन्होंने प्रशस्ति में काष्ठासंघ के माथुरगच्छ और पुष्करगच्छ के तीन भट्टारकों का नामोल्लेख किया है- यशःकीर्ति, मलयकीर्ति, और गुणभद्रसूरि। अधिक संभव है, ये तीनों भट्टारक कवि के गुरु रहे होंगे। इस ग्रन्थ की रचना वि.सं. १५८७ में बाबर के राज्यकाल में हुई थी। अतः कवि का समय १६ वीं. शती माना जा सकता है। इस काव्य में १३ परिच्छेद हैं जो ५००० पद्य प्रमाण हैं।

विजयसिंह

कवि विजयसिंह का जन्म मेरूपुर में करमसिंह राजा के घर हुआ था जो पद्मावतीपुर वालवंश के थे। उनके पिता का नाम दिल्हण और माता का नाम राजमती था। उनका काव्य अजितपुराण देवपाल के आग्रह पर लिखा गया था। इसकी रचना वि.सं. १५०५ में हुई । अतः कवि का समय १६. वीं शती है। इस ग्रन्थ में १० संन्धियां हैं जिनमें तीर्थंकर अजितनाथ का जीवन चरित का वर्णन है।

असवाल

कवि असवाल मूलसंघीय बलात्कारगणी के अनुयायी थे। उनके गुरू थे - प्रभाचन्द्र, पद्मनन्दि, शुभचन्द्र और धर्मचन्द्र। कवि के पिता का नाम अमरसिंह और माता का नाम कमलश्री था। कवि की रचना पासणाहचरिउ में १३ संन्धियां हैं। जिनमें तीर्थंकर पार्श्वनाथ का जीवनचरित अंकित है। इसकी प्रशस्ति में वि.सं. १४७१ में हुए भोजराज के राज्य में जिनबिम्बप्रतिष्ठा महोत्सव का उल्लेख है इसलिए कवि का समय १५ वीं. शती माना जा सकता है।

बल्ह या बूचिराज

बल्ह या बूचिराज राजस्थान के निवासी थे और भट्टारक पद्मनन्दि की परम्परा में हुए थे। उनका समय १६ वीं. शती है। कवि की प्रमुख रचनाएं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

हैं - १) मयणजुज्म्म ( १३१पद्य) २) संतोषतिलकजयमाल, ३) चेतनपुद्गलमोल ( १३६ पद्य) ४) टंडाण्णगीत, ५) भुवनकीर्तिगीत (५ पद्य), ६) नेमिनाथवसन्त (२३ पद्य), ७) नेमिनाथबारहमासा, (१२ पद्य)।

कवि शाह ठाकुर

कवि शाह ठाकुर म. पद्मनन्दि की परम्परा में हुए विशालकीर्ति के परम शिष्य थे, सरस्वतीगच्छ बलात्कारगण के विद्वान थे। उन्होंने, भट्टारकों की दो परम्पराओं का उल्लेख किया है- अजमेरपट्ट और आमेरपट्ट। ये कवि अजमेर शाखा का प्रतिनिधित्व करते थे उनकी दो रचनाएं उल्लेखनीय हैं - संतिण्णइचरिउ (५ संन्धियां ) और महापुराणकलिका (२६ संन्धियां )। दोनों काव्य वर्णनात्मक शैली में लिखे गये हैं। भाषा सरस और सरल है।

माणिक्यराज

माणिक्यराज १६ वी. शती के सुप्रतिष्ठित अपभ्रंश कवि रहें है। उनके पिता का नाम बुहसूरा और माता का नाम दीवादेवी था। और गुरू के रूप में पद्मनन्दि का नाम उल्लेखनीय है। कवि की प्रसिद्ध रचनाएं हैं अमरसेनचरित और नागकुमारचरित। अमरसेनचरित की रचना वि. सं. १५७६ में और नागकुमारचरित की रचना वि. सं. १५७७ में हुई। अमरसेन चरित में ७ संन्धियां हैं और नागकुमारचरित के ९ संन्धियों में पूर्ण किया गया है। इन दोनों काव्यों की भाषा सरस और सरल है।

मणिकचन्द

कवि माणिकचन्द जायसवाल कुल में उत्पन्न हुए। उनका समय १७ वीं. शती है। कवि का एक मात्र रचना उपलब्ध हुई है- सत्तवसणकहा जिसमें सप्त व्यसनों की सात कथाएं हैं। इस कथा की रचना टोडरमल साहु के पुत्र ऋषभदास के निमित्त की गई है।

भगवतीदास

कवि भगवतीदास दिल्ली की भट्टारकीय गद्दी के पट्टधर महेन्द्रसेन के शिष्य थे। वे बुढियां जिला अम्बाला के निवासी थे। उनके पिता का नाम

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

किसानदास था। अग्रवाल वंसलगोत्री थे। कवि भगवतीदास संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और हिन्दी के प्रतिष्ठित विद्वान थे। बुढियां से आकर वे दिल्ली के मोतीबाजार में रहने लगे थे। यहां के पार्श्वनाथ मन्दिर में ही उनका निवास था। उनकी ल. सभी रचनाएं जहांगीर और शाहजहां के राज्यकाल में हुई। अतः उनका समय १७ वीं. शती माना जा सकता है। कवि की प्रमुख रचनाएं है- १) ढंडाणारास- रूपककाव्य, २) आदित्यरास (२० पद्य) ३) पखवाडारास (२२ पद्य), ४) दसलक्षणरास (३४ पद्य), ५) खिण्डीरास (४० पद्य), ६) समाधिरास, ७) जोगीरास (३८ पद्य), ८) मनकरहारास(२५ पद्य), रूपककाव्य, ९) रोहिणीव्रतरास (४२ पद्य),१०) चतुरवनजारा ( ३५ पद्य)- रूपककाव्य। इनके अतिरिक्त हिन्दी में रचित रचनाएं भी हैं - १) द्वादशानुप्रेक्षा, २) सुगन्धदशमी कथा, ३) आदित्यवारकथा, ४) अनथमीकथा, ५) चुनडी, ६) वीरजिनिन्दगीत, ७) राजमती- नेमिसुरढमाल, ८) लघुसीतासतु, ९) अनेकार्थनाममाला, १०) मृगांगलेखाचरित।

अपभ्रंश के अन्य चर्चित कवि

इनके अतिरिक्त कतिपय अन्य कवियों के नाम भी उल्लेखनीय है जिनकी अपभ्रंश रचनाएं अभी तक प्रायः अप्रकाशित हैं। उदाहरणार्थ कवि ब्रह्मसाधारण - भट्टारक नरेन्द्रकीर्ति के शिष्य (समय १५ वी. शती) निम्नलिखित रचनाएं उपलब्ध हैं। १) कोइलपंचमीकहा, २) माउडसत्तमीकहा, ३) रविवयकहा, ४) तियालचकवीसीकहा, ५) कुसुमंजलिकहा, ६) निद्दूसिसत्तमीनयकहा, ७) णिज्मकरपंचमीकहा, ८) अणुयंहा । इनमें से अधिकांश कथाओं का सम्पादन प्रो. भागचन्द्र जैन भास्कर ने सन् १९८५ में किया था जिनका प्रकाशन जयपुर वि. विद्यालय से हुआ था।

कवि देवनन्दि - १५ वीं. शती । रचना - रोहिणीविहाणकहा

कवि अल्हु - १६ वीं. शती। रचना- अणुवेक्खा।

जल्हिगले - १५ वीं. शती। रचना - अणुपेहारास

पं. योगदेव - १५ वीं. शती । रचना- अणुवेक्खारास

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

लक्ष्मीचन्द्र - १६ वीं. शती । रचना- अनुवेक्खादोहा (४७ दोहे)

नेमिचन्द्र - १५ वीं. शती। रचना - रविव्रत्तकथा, अनन्तव्रतकथां

देवदत्त - ११ वीं. शती। रचना - वरांगचरिउ, शान्तिनाथपुराण, अम्बादेवीरास

तारणस्वामी - बालब्रह्मचारी १६ वीं. शती। जन्म स्थान पुष्पावती (कटनी, म. प्र)पिता - गरणसाहु, माता- वीरश्री, निधन - वि. सं. १५७२। रचनाएं-१४ ग्रन्थ- मालाराहण-पण्डितपूजा, कमलवत्तीसी, श्रावकाचार, ज्ञानसमुच्चयसार, उपदेशशुद्धसार, त्रिभंगीसार, चौबीसठाना, ममंलपाहुड, खातिकाविशेष, सिद्धिस्वभाव, सुन्नस्वभाव, छद्मस्थवाणी, नाममाला आदि।

जीलदत्तसुरि - राजस्थानी धन्धुकावासी जन्म ११३२ वि. सं.। माता पिता - वाछिग- देल्हणदे। ९ वर्ष की आयु में दीक्षित। जन्मनाम सोमचन्द्र। चित्तौड में जिनबल्लभसूरि के बाद सूरिपद, नाम जिनदत्तसूरि। रचनाएं- उपदेश सायनसार, कालस्वरूप कुल्क और चर्चरी

हरिभद्रसूरि - ८ वी. शती। चित्तौडवासी श्रीचन्द्र के शिष्य। कुमारपाल के अमात्य पृथ्वीपाल के आश्रय में रहें। कृतियां - सनत्कुमारचरिउ एवं णेमिणाहचरिउ।

ठाकुर - १३ वी शती। चाक्षु (राजस्थान ) वासी । खण्डेलवाल अजमेरा। पिता धल्ह। कृतियां मेघवालाव्रतकहा - चिन्तामणि जयपाल

शाह ठाकुर - शान्तिनाहचरिउ - ५ संन्धियां महापुराणकलिका (२७ संन्धिया)

हरिचन्द्र - अग्रवाल राजस्थान । बड्डमाणकव्व (वि.की पन्द्रहवीं शती)

सिंह - माता पिता रल्हण- जिनमती रल्हण सं-प्राकृत विद्वान कृतियां पज्जुण्णचरिउ दूसरा नाम कविमा सिंह

महेश्वरसूरि - राजस्थानी कवि । संयममंजरी कृति।

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

## प्रमुख सन्दर्भ ग्रन्थ सूची

अंगविज्जा, सं० मुनि पुण्यविजय, वाराणसी, १९५७।
अथर्ववेद, सातवलेकरप्रणीत भाष्य सहित, वाराणसी।
अनगार धर्मामृत ( आशाधर ), स्वोपज्ञटीका सहित, भारतीय ग्रन्थमाला, बम्बई, १९१९
अपराजितपृच्छा, गायकवाड ओरियंटल सीरिज, बडौदा, १९५०।
अमितगति श्रावकाचार, शोलापुर, १९७६।
आचारांगसूत्र एवं आचारांग भाष्य-आचार्य महाप्रज्ञ, जैन विश्व भारती, लाडनूं।
आदिपुराण, जिनसेन, ज्ञानपीठ, काशी।
आदिपुराण (अप० ), पुष्पदन्त, ज्ञानपीठ, काशी।
आवश्यक हरिर्भदीया वृत्ति, आगमोदय समिति, बम्बई, आदिपुराण (जिनसेन), रतलाम, १९२८-२९१
आवश्यक सूत्र -सं० पुण्यविजय, महावीर जैन विद्यालय, बम्बई।
आवश्यक निर्युक्ति, (प्रा०), आगमोदय समिति बम्बई, १९२८
उत्तराध्यनसूत्र - जैन विश्व भारती, लाडनूं।
आत्ममीमांसा-दलसुख मालवणिया
आप्तमीमांसा-समन्तभद्र, सं. दरबारी लाल कोठिया, वाराणसी
ईशोपनिषद्
उत्तरपुराण (गुणधर), भारतीय ज्ञानपीठ, काशी।
उपमितिभवप्रपंच कथा, सिद्धर्षि, जयपुर।
उपासगदशांग-आगम प्रकाशन समिति, व्यावर।
ऋग्वेद, स्वाध्यायमंडल, औध, १९४०।
कल्पसूत्र (प्रा०), टीका, समयसुन्दरगणि, बम्बई, १९३९।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

कल्याणकारक, शोलापुर।
कार्तिकेयानुप्रेक्षा (कार्तिकेय), रायचन्द ग्रन्थमाला, १९६०।
कुमारपालचरित, भण्डारकर ओरियण्टल इन्स्टीटयुट, पूना १९३६।
कुवलयमालाकहा (प्रा०), सिंधी जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १९५९।
गोम्मट्टसार (नेमिचन्द्र सि०), भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली।
ज्ञानपंचमीकहा (प्रा०) सिंधी जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १९४९।
ज्ञानार्णव, रायचन्द्र ग्रन्थमाला, १९०७।
जैन स्थापत्य, घोष, दिल्ली।
चारित्त पाहुड, भारतीय ग्रन्थमाला, बम्बई, १९७७।
छान्दोग्योपनिषद् (शांकरभाष्य), वाराणसी।
जम्बूदीपपण्णत्तिसंगहो, जैन स० संरक्षण संघ, शोलापुर, वि० सं० २०१४।
जसहरचरिउ (अप०), पी० एल० वैद्य, कारंजा, १९३१
जैनेन्द्रसिद्धान्तकोश, भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, १९४४।
जैनागम वनस्पति कोश-मुनि रूपचद, जैन विश्वभारती, लाडनूं १९९६।
तत्त्वार्थ राजवर्तिक (अकलंक)-भारतीय ज्ञानपीठ, काशी।
जैनतर्कभाषा - यशोविजय
जैन साहित्य का बृहद् इतिहास, भाग १-७
ठाणांग-आगम प्रकाशन समिति, व्यावर।
णायाधम्मकहाओ (प्रा०) सम्पादक-वैद्या, पूना, १९४०।
तत्त्वसंग्रह - शान्तरक्षित, वाराणसी।
तत्त्वार्थ - भाषा-वृत्ति-सिद्धसेनगणि
तिलोयपण्णति, जीवराज ग्रन्थमाला, शोलापुर, वि० सं० १९९९।
त्रिषष्ठिशलाकापुरूषचरित, हेमचन्द्र, अनुवाद-एच० एस० जानसन, १९३०।
द्रव्यपरीक्षा (प्रा०), ठक्करफेरू, प्राच्यविद्या शोध प्रतिष्ठान, जोधपुर, १९६१।
दशवैकालिक निर्युक्ति, भद्रवाहु (प्रा०)।
दशवैकालिक सूत्र - जैन विश्व भारतीय, लाडनूं।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

दशवैकालिक-निर्युक्ति-भद्रबाहु
दशवैकालिक-वृत्ति-हरिभद्र
दीघनिकाय (प्रा०), नालन्दा प्रकाशन।
द्रव्यसंग्रह -नेमिचन्द्र
द्रव्यसंग्रह-वृत्ति-ब्रह्मदेव
दीपवंश (प्रा०), ओल्डनव, लन्दन, १९७१।
देशीनाममाला (हेमचन्द्र), एम० बनर्जी, कलकत्ता, १९३१।
धर्मबिन्दुप्रकरण (हरिभद्र)।
धर्मसंग्रहणी (हरिभद्र)। पुस्तकोद्धार ग्रन्थमाला,
धवला (षट्खण्डागम-टीका)-वीरसेन-डॉ० हीरालाल जैन, अमरावती।
ध्यानशतक - जिनभद्र
न्यायावतार-वार्तिक-वृत्ति-शान्त्याचार्य
नियमसार (कुन्दकुन्द), बम्बई, १९९६।
निशीथचूर्णि (प्रा०), सन्मति ज्ञानपीठ, आगरा, १९५७।
पउमचरियं (प्रा०), सिंधी जैन ग्रन्थमाला, बम्बई।
पद्मचरित (रविषेण), भारतीय दि० जैन ग्रन्थमाला, बम्बई सं० १९८५।
पद्मपुराण (सं०), भारतीय ज्ञानपीठ, वाराणसी, १९५८।
परिशिष्टपर्वन् (हेमचन्द्र), वाराणसी।
परीक्षामुख - माणिक्यनन्दी
पुरूषार्थ सिद्धुपाय (अमृतचन्द्र), परमश्रुत प्र० मडल, बम्बई, १९०४।
पचास्तिकाय (कुन्दकुन्द), रायचन्द्र ग्रन्थमाला, बम्बई, वि० सं० १९८४।
प्रश्नव्यकरण टीका (प्रा०), अभयदेव, बम्बई, १९१९।
प्रज्ञापना टीका (मलयगिरि) बम्बई, १९२८-१९।
बृहत्कथाकोश, सिंधी जैन ग्रन्थमाला, बम्बईं
बृहत्कल्पभाष्य (प्रा०), (संघदासगणि), भावनगर, १९३३-३८।
भगवती आराधना (प्रा०), देवेन्द्रकीर्ति ग्रन्थमाला, शोलापुर, १९३५।

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

भगवतीसूत्र (प्रा०), आगमोदय समिति, बम्बई, १९२१।
भागवतपुराण, गोरखपुर, वि० सं० २०१०।
भावपाहुड (कुन्दकुन्द), भारतीय ग्रन्थमाला, बम्बई।
मज्झिमनिकाय, नालन्दा
मनुस्मृति, निर्णयसागर, बम्बई १९४६।
महापुराण (सं०), भारतीय ज्ञानपीठ, वाराणसी, १९५४।
महावग्ग (प्रा०), ना० दे० ग्रन्थमाला, बनारस, १९५६।
महावंश (हिन्दी अनु०),
मानसार, पी० के० आचार्य, आक्सफोर्ड युनिवर्सिटी प्रेस।
माध्यमिककारिका -नागार्जुन
मिलिन्दपत्रह (प्रा०), सं० आ० डी० वाडेकर, बम्बई, १९४०।
मूलाचार (वट्टकेर), भारतीय दि० जैन ग्रन्थमाला बम्बई।
यशस्तिलकचम्पू (सं० हि०), महावीर जैन ग्रन्थमाला, वाराणसी, १९६०।
योगसूत्र -पतंजलि
रत्नकरण्ड श्रावकाचार (सं०), समन्तभद्र, सूरत।
रत्नपरीक्षा (ठक्कुरफेरू), अगरचन्द नाहटा, बीकानेरे।
राजतरंगिणी, दुर्गाप्रसाद, बम्बई, सं० १९८४।
राजप्रश्नीयसूत्र (प्रा०), एन० बी० वैद्य, अहमदाबाद, १९३८।
ललितविस्तर (सं०), वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, १९५८
लघीयस्त्रय-अकलंक
वरांगचरित (सं०), माणिकचन्द्र ग्रन्थमाला, बम्बई, १९३८।
वसुनन्दी श्रावकाचार- भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, १९५२।
वसुदेवहिण्डी (प्रा०) आत्मानन्द सभा, भावनगर, १९३०।
व्यवहारसूत्र (प्रा०), भावनगर, १९२६।
विविधतीर्थकल्प, सिंधी जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १९३४।
विशेषावश्यक भाष्य, ( सटीक), रतलाम, १९३६-३७।
शास्त्रवार्तासमुच्चय -हरिभद्र

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

षड्दर्शनसमुच्चय- हरिभद्र, काशी
सन्मतितर्क-सिद्धसेन
समयसार (कुन्दकुन्द), अहिंसा मंदिर, दिल्ली, १९५१।
स्याद्वादमंजरी, मल्लिषेण रायचन्द्र ग्रन्थमाला।
समराइच्चकहा (प्रा०), कलकत्ता, १९२६।
सर्वार्थसिद्धि- भारतीय ज्ञानपीठ, नई दिल्ली।
समवायांगसूत्र (प्रा०), अहमदाबाद, १९३८।
सर्वदर्शनसंग्रह- माधवाचार्य
स्थानांगसूत्र (प्रा०), अहमदाबाद, १९३१।
सूत्रकृतांगटीका, आगमोदयसमिति, बम्बई, १९१७।
श्रावकप्रज्ञप्ति (हरिभद्र), बम्बई १९०५।
हरिवंशपुराण - भारतीय ज्ञानपीठ।
स्याद्वादरत्नाकर - वादिदेवसूरि

( ख ) आधुनिक शोध-ग्रन्थ ( हिन्दी, अंग्रेजी )

देशाई, पी० वी० जैनिज्म इन साउथ इण्डिया

| | |
|---|---|
| पर्सी ब्राउन | इण्डियन पेन्टिंग्स |
| पाण्डे, राजबलि | हिन्दू संस्कार, वाराणसी। |
| पाण्डे, विमलचन्द्र | भारतवर्ष का सामाजिक इतिहास, हिन्दुस्थानी एकादमी, इलाहाबाद, १९६०। |
| प्रेमी, नाथूराम | जैन साहित्य और इतिहास |
| जैन, गोकुलचन्द्र | यशस्तिलक का सांस्कृतिक अध्ययन, पाश्र्वनाथ विद्याश्रम, वाराणसी, १९६६। |
| जैन, जगदीशचन्द्रजैन | आगम साहित्य में भारतीय समाज, चौखम्बा, वाराणसी, १९६७। |
| जैन, जगदीशचन्द्र | प्राकृत साहित्य का इतिहास, वाराणसी |
| जैन, जगदीशचन्द्र | लाइफ इन एन्शिएण्ट इण्डिया ऐज डिपिक्टेड इन जैन कैनन, बम्बई, १९४७। |

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

जैन भागचन्द्र — जैन दर्शन और संस्कृति का इतिहास नागपुर १९७७।

जैन भागचन्द्र — Jainism in Buddhist Literature- नागपुर, १९७२

जैनधर्म और पर्यावरण - दिल्ली, २०००

जैन हीरालाल — भारतीय संस्कृति में जैनधर्म का योगदान, भोपाल, १९६४।

शास्त्री, नेमिचन्द्र — प्राकृत भाषा और साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, तारा पब्लिकेशन, वाराणसी, १९६४।

हरिभद्र के प्राकृत कथा साहित्य का आलोचनात्मक परिशीलन, वैशाली, १९६६।

हीरालाल — जैन शिलालेख संग्रह भाग १ माणिकचन्द जैन ग्रन्थमाला, बम्बई

हेरिगम — अजन्ता फ्रेस्कोज

( ग ) शोध - पत्रिकाएँ एवं रिपोर्ताज :

अनेकान्त (द्विमासिक), वीर सेवा मन्दिर, २१ दरियागंज, दिल्ली-६

इण्डियन कल्चर

इण्डियन एंटिक्वेरी, जिल्द ६२

इण्डियन हिस्टोरिकल क्वाटर्ली, कलकत्ता, १९५७।

एनल्स आफ द भंडारकर ओरियण्टल रिसर्च इन्स्टीटयुट पूना, १९४० भाग २१, २८, ४८-४९ आदि

द क्वाटर्ली रिव्यू आफ हिस्टोरिकल स्टडीज, कलकत्ता भाग ५, अंक ४

जैन एण्टीक्वेरी, आरा

जैन सिद्धान्त भास्कर, आरा १९५३।

श्रमण, वाराणसी

तुलसी प्रज्ञा, लाडनूं

- - - -

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

णमो अरिहंताणं

णमो सिद्धाणं

णमो आइरियाणं

णमो उवज्झायाणं

णमो लोए सव्वसाहूणं

CC-0. Kavikulguru Kalidas Sanskrit University Ramtek Collection

